Vāsudevas and Prati-Vāsudevas. The sources of my information are of course the Ādipurāṇa of Jinasena, the Uttarapurāṇa Guṇabhadra and the Mahāpurāṇa of Puṣpadanta, which works, I hope, represent one of the best, if not the best, of the Digambara tradition. At one or two places I used Śvetāmbara sources as my texts failed to give, or I failed to trace therein the material. I shall be greatly obliged to scholars if they bring to my notice inaccuracies or deficiencies in them which I shall most thankfully consider.

Nowrosjee Wadia College, Poona
August 1940

P. L. Vaidya

# भूमिका

पुष्पदन्तके महापुराणकी पहली जिल्दमें, कुल एक सौ दो सन्धियोंमें-से सैंतीस सन्धियाँ हैं, जो १९३७ में, ग्रन्थमालाके न्यासधारियोंके सदय संरक्षणमें, माणिकचन्द्र ग्रन्थमाला बम्बईके ३७वें क्रमांकके रूपमें प्रकाशित हुई थी। अब मैं दूसरी जिल्द, जिसमें अगली तैंतालीस सन्धियाँ हैं उसी ग्रन्थमालाके ग्रन्थ क्रमाक इकतालीसवेंके रूपमें प्रकाशित कर रहा हूँ, वह भी, उक्त न्यासधारियों और बम्बई विश्वविद्यालयके संरक्षणमें। मैं सोचता हूँ कि अबसे एक सालके भीतर महापुराणकी तीसरी और अन्तिम जिल्द प्रकाशित कर दी जाये।

यह मेरा सुखद कर्तव्य है कि मैं उन सबके बारेमें सोचूँ कि जिन्होंने इस दूसरी जिल्दके प्रकाशनमें मेरी सहायता की। सबसे पहले मैं माणिकचन्द्र दिगम्बर ग्रन्थमालाके कार्यकारी न्यासधारी श्री ठाकुरदास भगवानदास जवेरीको धन्यवाद देना चाहूँगा कि जिन्होंने ग्रन्थमालाकी धनराशि कम होते हुए भी, इसके प्रकाशनमें आर्थिक सहायता दी। ग्रन्थमालाके मन्त्री, पण्डित नाथूराम प्रेमी और हीरालाल जैन, प्रोफेसर किंग एडवर्ड कॉलेज अमरावतीके प्रति मैं अपनी विशेष हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ, पहली जिल्दके प्रकाशनके समय 'माला'की धनराशि लगभग समाप्त हो चुकी थी, और डर था कि शायद मुझे तीसरी जिल्दका, जो अधूरी है, काम छोड़ना पड़ेगा, परन्तु इन विद्वानोंने धन प्राप्त करनेके लिए आकाश-पाताल एक कर दिया, कि जो इसके प्रकाशनमें लगता। विशेषरूपसे मैं प्रोफेसर हीरालाल जैनको धन्यवाद देता हूँ कि जिन्होंने मेरे उपयोगके लिए उत्तरपुराणकी पाण्डुलिपि ( जिसे आलोचनात्मक सामग्रीमें 'ए' प्रति कहा गया है। ) और मास्टर मोतीलाल संघवी जैनके सन्मति पुस्तकालयसे, प्रभाचन्द्रके टिप्पण उपलब्ध कराये, उन्होंने कृपाकर तबतकके लिए मेरे अधिकारमें उसे दे दिया कि जबतक मैं मिलानके लिए उनका उपयोग करना चाहूँ। मैं मास्टर मोतीलालको धन्यवाद देता हूँ उनकी इस उदारताके लिए। श्री आर. जी. मराठे, एम. ए. ने जो मेरे भूतपूर्व शिष्य और इस समय विलिंग्डन कॉलेज सांगलीमें अर्द्धमागधीके प्रोफेसर हैं, इस जिल्दके मिलानकार्यमें मेरी मदद की। उन्होंने जो सहायता की, उसके लिए वे धन्यवादके पात्र हैं। न्यू भारत प्रिंटिंग प्रेस बम्बईके श्री देसाई और उनके प्रूफरीडरोंके, इच्छासे काम करनेवाले स्टाफको मैं नहीं भूल सकता, कि जो इसकी शानदार साज-सज्जा और इसके निर्दोष प्रकाशनके लिए उत्तरदायी हैं। मुझे इस बातका उल्लेख विशेष रूपसे करना है कि इस जिल्दके अन्तमें जो ग़लतियोंकी सूची है वह उनकी उपेक्षाका परिणाम नहीं हैं, बल्कि वह उनका मेरी दृष्टिसे ओझल हो जानेका परिणाम है।

अन्तमें सम्पादक और प्रकाशक, विश्वविद्यालय बम्बईके प्रति अपनी कृतज्ञता ज्ञापित करते हैं, जिसने प्रतीक रूपमें ६५७) रु. मूलभूत सहायता की।

नार्वस वाडिय कॉलेज
अगस्त ' १९४०

—पी. एल. वैद्य

# परिचयात्मिका भूमिका

## आलोचनात्मक सामग्री

पुष्पदन्तका 'महापुराण' अथवा त्रिषष्टिपुरुषगुणालंकार, जो इस जिल्दमें है, के., ए. और पी. पाण्डु-लिपियोंपर आधारित है। इनका पूर्णरूपसे मिलान किया गया है। कभी-कभी पाठोंको निश्चित करनेके लिए, प्रभाचन्द्रके टिप्पणसे सहायता ली गयी है, मैं नीचे इस सामग्रीका सम्पूर्ण विवरण दे रहा हूँ।

१. 'के' इस पाण्डुलिपिका मेरी पहली जिल्दके ७-८ पृष्ठोंपर पूरा विवरण है। उत्तरपुराणका हिस्सा पत्र क्रमांक २८९ से प्रारम्भ होता है, चूँकि आदिपुराणके दो पाठोंकी तुलनामें यह पाण्डुलिपि निश्चित रूपसे पुरानी है, अतः इस जिल्दके पाठोंकी रचनामें मैं इसपर 'निर्भर' रहा हूँ। यह खेदकी बात है कि आदिपुराण-की 'जी' पाण्डुलिपिसे मिलती-जुलती पाण्डुलिपि इस जिल्दके लिए प्राप्त नहीं की जा सकी। मैं यहाँ यह कह सकता हूँ कि उत्तरपुराणकी जो पाण्डुलिपियाँ मुझे ज्ञात हैं, बहुत थोड़ी हैं, आदिपुराणकी पाण्डुलिपियोंकी तुलनामें।

२. 'ए' यह पाण्डुलिपि मुझे प्रोफेसर हीरालाल जैन, किंग एडवर्ड कॉलेज अमरावतीने, मास्टर मोतीलाल संघवी जैन सम्मति पुस्तकालय जयपुरसे उपलब्ध करायी। इसमें ४२३ पन्ने हैं, जो ११ इंच लम्बे और ५ इंच चौड़े हैं। प्रत्येक पृष्ठपर ११ पंक्तियाँ और प्रत्येक पंक्तिमें लगभग ३६ अक्षर हैं। इस पाण्डुलिपिमें अपने मूलरूपमें वही पाठ हैं, जो 'पी' में हैं, परन्तु फिर भी किसी दूसरी पाण्डुलिपिके आधारपर पाठोंमें सुधार किया गया है, परन्तु वह मुझे उपलब्ध नहीं, इसका परिणाम यह है कि जो विभिन्न पाठ अंकित किये गये हैं वे संशोधित पाठोंके आधारपर हैं। आगे यह पाण्डुलिपि, (a) मूल पाण्डुलिपिके पन्नोंसे बनी है कि जिसके कुछ पन्ने खो गये हैं, और (b) कुछ उन पन्नोंसे बनी है, जो भिन्न-भिन्न हाथोंसे लिखित नये पन्नोंसे बनी है, जो खोये हुए पन्नोंके स्थानपर जोड़े गये हैं। मेरा यह अनुमान, ३८३-३८४ के पत्रांकके सन्दर्भसे समर्थित है जिसमें आधा पृष्ठ खाली है कि जिससे मैटर मूलभागके अगले पृष्ठ ३८५ के अक्षरसे प्रारम्भ किया जा सके। इस प्रकार जोड़े गये पृष्ठोंमें प्रति पृष्ठपर नौ पंक्तियाँ हैं, प्रत्येक पंक्तिमें लगभग ३८ अक्षर हैं। इस पाण्डुलिपिके पाठ, 'के और पी' प्रतियोंके पाठोंसे भिन्न हैं, यह इस तथ्यसे स्पष्ट है कि इसमें ४६,४७,४८ (पहली जिल्दकी भूमिका पृ. २७ देखिए) प्रशस्तिछंद हैं, जो उत्तरपुराणकी किसी भी पाण्डुलिपिसे नहीं मिलते। यह पाण्डुलिपि इस प्रकार प्रारम्भ होती है . ओं नमः वीतरागाय, बभहो बंभालयसामिहो; और अन्त इस प्रकार है . 'इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरुसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंत-विरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए, महाकव्वे दुउत्तरसयमो परिच्छेओ समत्तो। संधि १०२। इति उत्तरपुराण समाप्ता। शुभमस्तु। कल्याणमस्तु। संवत् १६१५ वर्षे, माघादि ६ शुक्रवासरे उत्तरपुराणं समप्तं। बाईहठो पठनार्थं ज्ञानावरणी कम्म खयार्थं ग्रंथ संख्या ॥१२०००॥

यद्यपि, यह अन्तिम पृष्ठ मूल पाण्डुलिपिका मूल पृष्ठ नहीं है, बल्कि नया लिखा गया है। इस पुष्पिकाके अनुसार पाण्डुलिपिकी तिथि माघकी छठ है, वि. संवत् १६१५ की, जो १५५८, ईसवीके लगभग है।

(पी) दक्खन कालेजके संग्रहकी इस पाण्डुलिपिका क्रमांक ११०६–१८८४–८७ है, जो अब भाण्डारकर संस्थान पूनामें जमा है। इसमें ६८१ पन्ने हैं, जो ११ + ४½ इंच हैं, प्रत्येकमें आठ पंक्तियाँ

और प्रत्येक पक्तिमें ३३ अक्षर हैं। इसकी तिथि भाद्रपदकी पूर्णिमा है ( अगस्त–सितम्बर ); वि. स. १६३०, ई. १५७३ के लगभग। इस पाण्डुलिपिका अन्तिम पृष्ठ क्षतिग्रस्त है और इसलिए फिरसे लिखा गया, आषाढ़ शुक्ल छठीको ( जुलाई ) वि. सं. १९३४. ई. स. १८७७ के लगभग। इसमें पार्श्वभागमें संक्षिप्त टीका है। यह इस प्रकार प्रारम्भ होता है; ओ नम. वीतरागाय। बमहो। बंभालयसमियहो। मूल पृष्ठका अन्त इस प्रकार है इय महापुराणे—दुइत्तरसमो परिच्छेओ समत्तो। दूसरे रूपमें पाठ इस प्रकार है: संवत् १६३० वर्षे भाद्रपदमासे शुक्लपक्षे पूर्णिमातिथौ, के ( वि वासरे उत्त ), रा भाद्रपदा नक्षत्रे, नेमिनाथ चैत्यालये, श्रीमूलसघे—बलात्कार छे कुंदकुंदान्वये—स्थापन्न पृष्ठका अन्त इस प्रकार होता है। बलदेवदास टोंग्याका कारज, मीती असाढ़ सुदी ६ समत १९३४ का सालम, श्री घीया मंडीका मंदिर पंचाइतो मदरले छडायो ॥ छ ॥ छ। छ ॥ इस बलदेवदासके पास क्षतिग्रस्त पन्ना दो हिस्सोंमें था, जिसका पहला हिस्सा, अभी भी, मूल पाण्डुलिपिके साथ संस्थानमें सुरक्षित है, मूल पृष्ठपर १६३० अकित है, और मूल पृष्ठपर पट्टावलीवाला हिस्सा, किसी दूसरे हाथसे लिखा हुआ प्रतीत होता है।

उक्त तीन पाण्डुलिपियोंके सम्पूर्ण मिलानके अतिरिक्त प्रभाचन्द्रके टिप्पणका पूरा उपयोग किया गया है। इसकी पाण्डुलिपि, प्रोफेसर हीरालाल जैन ने, श्री मोतीलाल संघी जैन, जयपुरसे प्राप्त करायी। टिप्पणकी इस पाण्डुलिपिमें ५७ पृष्ठ हैं। जो लम्बाई-चौड़ाईमें १२×५ इंच हैं; प्रत्येक पृष्ठमें १३ पक्तियाँ और प्रत्येक पक्तिमें ३१ अक्षर हैं। यह प्रारम्भ होता है—ओ नमः सिद्धेभ्यः, बंभहो परमात्मनो। अन्त इस प्रकार होता है—श्रीविक्रमादित्य संवत्सरे वर्षाणामशीत्यधिक सहस्रे, महापुराण-विषम-पद विवरणं सागरसेन सैद्धान्तात् परिज्ञाय, मूल टिप्पणका चालोक्य कृतमिदं समुच्चयटिप्पणं। अज्ञपातभीतेन श्रीमद्बलात्कार गण श्रीसघाचार्य सत्कवि शिष्येण श्रीचन्द्रमुनिना निजदोर्दण्डाभिभूतरिपुराज्यविजयिनः श्रीभोजदेवस्य ॥१०२॥ इति उत्तर पुराण टिप्पणक प्रभाचन्द्राचार्यविरचितं समाप्त छे ॥ अथ संवत्सरेऽस्मिन् श्रीनृपविक्रमादित्यगताब्दा सवत् १५७५ वर्षे भाद्रवा सुदि। बुद्धि दिने। कुरुजांगल देसे। सुलितान सिकन्दर पुत्र सुलितानाब्राहीम सुरताज प्रवर्तमाने श्रीकाष्ठासघे माथुरान्वये पुष्करगणे भट्टारक श्रीगुणभद्रसूरिदेवाः। तदाम्नाये जैसवाल्ल चौ. टोडरमल्लु। इदं उत्तर पुराण टीका लिखापितं। सुभ भवतु। मांगल्य ददाति, लेखकपाठकयोः।

ओम् सिद्धोंको नमस्कार, ब्रह्म और परमात्माको नमस्कार। श्री विक्रम संवत्के एक हजार अस्सी अधिक होने पर, महापुराणके बिषम पदोंका विवरण, सागरसेन सैद्धान्तसे ( ? ) को ज्ञातकर और मूलटिप्पणियाँ देखकर, यह समूचा टिप्पण किया गया। अज्ञपात भीत श्रीमत् बलात्कार गणके श्रीसघाचार्य सत्कवि शिष्य चन्द्रमुनिने, अपने बाहुदण्डसे अभिभूत शत्रुके राज्यको जीतनेवाले श्रीभोजदेवके। प्रभाचन्द्राचार्य द्वारा विरचित उत्तरपुराण टिप्पण समाप्त हुआ। अथ इस संवत्सर नृप विक्रमादित्य गत १५७५ वर्ष भादो सुदी, बुधवार। कुरुजांगल देशमें सुलतान सिकन्दरके पुत्र सुलतान इब्राहीमके द्वारा सुराज्य स्थापित होने पर, श्रीकाष्ठासंघ, माथुरान्वय, पुष्करगण। भट्टारक श्रीगुणभद्र सूरीदेव, उनके आम्नायमें जैसवाल चौ. टोडरमल। यह उत्तरपुराण टीका लिखवाई। शुभ हो। मांगल्य देता है—लेखक और पाठकको।

इस पाण्डुलिपिकी पुष्पिका कुछ दिलचस्प समस्याएँ खड़ी करती है ? जिनका मैंने प्रथम जिल्दके पृ. छह पर विस्तारसे विचार किया है। इसलिए यहाँ उनका फिरसे कथन और परीक्षण जरूरी नहीं है। मुझे यहाँ केवल यह कहना जरूरी है कि मैंने 'टी' का पुरा उपयोग किया है, और के. और पी. के हाशियो पर अंकित टीकाओंका भी, पाद-टिप्पणियोंकी रचनामें।

उत्तर पुराणकी एक और पाण्डुलिपि मुझे ज्ञात है। यह कारंजा (बरार) के बलात्कार गण जैन मन्दिरमें सुरक्षित है। सी. पी. एण्ड बरारके संस्कृत-प्राकृत कैटलागमें इसका क्रमांक ७०२९ है। यह क्रमांक

स्व. रायबहादुर हीरालालने दिया है। इस पाण्डुलिपिकी तिथि, संवत् १६०६, मार्गशीर्ष कृष्णपक्ष अष्टमी, जो १५४९ ई. है। १९२७–१९२९ में मैंने व्यक्तिगत रूपसे कारंजा जाकर इस पाण्डुलिपिका परीक्षण किया है, और जांचके तौर पर कुछ मिलान किया है। मुझे मन्दिरके न्यासधारियोंने यह वचन दिया था पाण्डुलिपि मुझे उधार दे दी जायेगी। लेकिन जब मुझे वास्तविक रूपसे इसकी जरूरत पड़ी, तो मैं न्यासधारियोंकी विचित्र मनोवृत्तिके कारण उसे प्राप्त नहीं कर सका। अपने जाँच मिलानसे, लगता है कि यह पाण्डुलिपि 'पी' पाण्डुलिपिके बहुत निकट है, जिसका कि इस संस्करणमें पूरा मिलान किया गया है।

इस जिल्दमें, मैंने अपने मूल पाठकी रचना ऊपर लिखित सामग्रीके आधारपर की है। ऐसे करते हुए मैं 'के' में सुरक्षित पाठोंपर अधिकतर निर्भर रहा हूँ जो उत्तरपुराणकी तीनों पाण्डुलिपियोंमें सबसे पुरानी है।

## विषयसामग्रीकी संक्षेपिका

२. महापुराणकी इस दूसरी जिल्दमें महापुराण महाकाव्यकी ३७ से ८०—कुल चवालीस सन्धियाँ हैं, और बीस तीर्थंकरोंकी जीवनियोंका वर्णन करती है। अजितनाथसे प्रारम्भ होकर नमिनाथ तक, जो २१वें तीर्थंकर हैं। नौमें-से आठ बलदेवों, वासुदेवों और प्रतिवासुदेवोंका वर्णन है। और बारह चक्रवर्तियोंमें-से दस चक्रवर्तियोंका, सगरसे लेकर जयसेन तक। इन जीवनियोंके वर्णनमें कविने परम्परासे प्राप्त सूचनाओं-से काम लिया है, वह अधिकतर गुणभद्रके संस्कृत उत्तरपुराणसे प्रभावित है, ऐसा प्रतीत होता है कि इन महापुरुषोंकी जीवनियोंका विस्तार, पुराने साधुओंने वर्गीकृत कर दिया था। परन्तु विषयवस्तुका उपयोग करते हुए व्यक्तिगत रूपसे कवि, विस्तृत वर्णनमें अपनी काव्य-प्रतिभाके उपयोगमें स्वतन्त्र थे। विमलसूरिने 'पउमचरिउ' में कहा है—

'नामावलिय निबद्धं आयरियपरम्परागयं सव्वं।
वोच्छामि पउमचरियं अहाणुपुव्विं समासेण॥

ऐसा लगता है कि यद्यपि, जैनोंके दोनों सम्प्रदायोंमें जानकारी अधिकतर वर्गीकृत और तालिकाबद्ध रूपमें परम्परासे प्राप्त है, और विषयवस्तुमें काफी समानता है। मैंने स्वयं कुछ तालिकाएँ बनायी हैं और उन्हें इस जिल्दके परिशिष्टमें दिया गया है। अब मैं सन्धियोंका संक्षेप देना शुरू करता हूँ कि जहाँ सन्धियोंका संक्षेप तालिकाके रूपमें देना सम्भव नहीं है।

XXXVIII—कवि प्रारम्भमें पाँच परमेष्ठियोंकी वन्दना करता है और दूसरे तीर्थंकर, अजितनाथ की जीवनीका वर्णन करते हुए, पाठकोंको काव्यरचना जारी रखनेका आश्वासन देता है। प्रारम्भ करनेके पहले, वह कहता है कि कुछ कारणोंसे उसका मन उदास था और इसलिए उसने कुछ समयके लिए काव्य रचना बन्द कर दी थी। एक दिन विद्याकी देवी सरस्वती उसके सामने स्वप्नमें प्रकट हुई और बोली, 'तुम अर्हत्को नमस्कार करो। कवि जाग पड़ा पर उसे कोई भी दिखाई नहीं दिया। संकटके इस क्षणमें आश्रय-दाता भरत उसके घर आया और बोला कि क्या मैंने उसके प्रति कोई अपराध किया है कि जिसके कारण वह काव्यरचना जारी नहीं रख सका। भरतने उसे स्मरण दिलाया कि जीवन क्षणभंगुर है, और उसे अपनी काव्यप्रतिभाका पूरा-पूरा उपयोग करना चाहिए। तब कवि ने आश्रयदाता भरतसे कहा कि मैं अपने मनमें दुःखी हूँ, क्योंकि यह दुनिया दुष्टोंसे भरी है। और इसलिए काव्यरचना जारी रखनेकी रुचि उसमें नहीं है। लेकिन अब वह उसकी प्रार्थनापर फिर काव्यरचना शुरू करेगा क्योंकि वह उसे इनकार नहीं कर सकता। कवि काव्यरचना प्रारम्भ करता है और अजितके जीवनका वर्णन करता है, विस्तारके लिए देखिए टिप्पण और तालिका। परिशिष्ट I, II, III में देखिए।

XXXIX—पृथ्वीपुरमें राजा जयसेन था, पूर्व विदेहमें वत्सावती उसकी राजधानी थी। उसके रतिसेन और धृतिसेन—दो सुन्दर पुत्र थे। रतिसेन जल्दी मर गया। उसके पिता बहुत दुःखी हुए। वह सासारिक जीवनसे विरक्त हो गये। पुत्रको राज्य देकर, मन्त्री महारुतके साथ मुनि बन गये। जयसेन और महारुत दोनोंने तपस्या की। मृत्युके बाद वे स्वर्गमें महाबल और मणिकेतु नामक देव हुए। इन दो देवोंने आपसमें यह प्रतिज्ञा की कि जो पहले धरतीपर उत्पन्न होगा, उसे दूसरा उच्चधर्मकी शिक्षा देगा। इनमें-से महाबल पहले धरतीपर सगर नामका राजा हुआ साकेतमें। और समयके दौरान चक्रवर्ती राजा बन गया। एक बार चतुर्मुख मुनिको केवलज्ञान प्राप्त हुआ, उस अवसरपर देव वहाँ आये। सगर भी वहाँ मुनिके प्रति अपनी श्रद्धा समर्पित करनेके लिए गया। मणिकेतुने राजा सगरको देखा। उस देव महाबलको दिया गया अपना वचन याद आया। इसपर मणिकेतुने सगरको संसारकी क्षणभंगुरता बतानेका प्रयास किया परन्तु उसने उसकी बातपर ध्यान नहीं दिया। मणिकेतु एक बार, सगरके प्रासादपर उसे समझाने आया, परन्तु इस बार भी वह असफल रहा। ठीक इसी समय, सगरके साठ हजार पुत्र, अपने पिताके पास आये, और उनसे कुछ काम बतानेके लिए कहा—क्योंकि वे आलस्यमें रहनेसे थक चुके हैं। सगरने पहले तो यह कहा कि ऐसा कोई काम करनेके लिए नहीं है। क्योंकि चक्र ने प्रत्येक चीज उनके लिये उपलब्ध कर दी है। लेकिन तब भी पुत्रोंने आग्रह किया—तो सगरने उनसे मन्दराचल जाने और प्रथम चक्रवर्ती भरत द्वारा निर्मित चौबीस तीर्थंकरोंके मन्दिरोंकी सुरक्षाका प्रबन्ध करनेके लिए कहा। तब सगरके साठ हजार पुत्र अपने लक्ष्यपर गये। उन्होंने बहुत बड़ी खाई खोदी मन्दराचलके चारों ओर, और उसे गंगाके पानीसे भर दिया, जो नागलोकमें पहुँच गया। इस अवसरपर मणिकेतुने नई शैलीसे सगरको समझानेकी बात सोची। वह बहुत बड़ा नाग बन गया। उसने सगरके हजारों पुत्रोंको क्रुद्ध दृष्टिसे देखा, और उन्हें भस्मीभूत कर दिया; केवल भीम और भगीरथ जीवित बच सके। सगरको विनाशकी सूचना दी गयी, ब्राह्मणने उसे संसारकी क्षणभंगुरताके बारेमें बताया। सगरने भगीरथको गद्दी दी, और वह अपने पुत्र भीमके साथ मुनि हो गया। यह देखकर मणिकेतु बहुत प्रसन्न हुआ और उसने सगरको बताया कि किस प्रकार उसने विद्याके बलसे उसके पुत्रोंको मृत कर दिया था, तब सब पुत्र जीवित कर दिये गये परन्तु उन्होंने भी अपने पिताका अनुगमन किया—और मुनि बन गये। काफी समय बीतनेपर भगीरथ भी मुनि बन गया, और मुक्त हुआ।

XL, XLI, XLII, XLIII, और XLIV—सम्भव, अभिनन्दन, सुमति, पद्मप्रभ और सुपार्श्वकी जीवनियोंके लिये, तालिका देखिए।

XLV—यह सन्धि, आठवें तीर्थंकर चन्द्रप्रभके पूर्वभवोंका वर्णन करती है। अपने इन पूर्वभवोंमें चन्द्रप्रभुकी आत्मा, पश्चिमी विदेहके सुगन्धदेशमें श्रीषेणराजा और रानी श्रीकान्ताके दम्पतिका पुत्र हुई। पवित्र जीवन बिताते हुए, वह अगले जन्ममें श्रीधरदेव, फिर अजितसेन नामसे, अलकादेशकी अयोध्यानगरीमें राजा अजितजय और रानी अजितसेना दम्पति की सन्तान ( पुत्र ) हुई। यह अजितसेन चक्रवर्ती बना। उसका जीवन पवित्र था। अगले जन्ममें अच्युत स्वर्गमें अहमेन्द्र हुई। अगले जन्ममें वह पद्मनाभ, यह पद्मप्रभके रूपमें उत्पन्न हुई, कनकप्रभ और कनकमालाके पुत्रके रूपमें, मंगलावती क्षेत्रके वस्तुसंचय नगरमें। अगले जन्ममें उसका जन्म वैजयन्त स्वर्गमें अहमेन्द्रके रूपमें हुआ।

XLVI—चन्द्रप्रभके जीवनके लिए तालिका देखिए।

XLVII—सुविधि तीर्थंकरके जीवनके लिए तालिका देखिए।

XLVIII—दसवें तीर्थंकर शीतल, अपने पूर्व जीवनमें, सुसीमाके राजा पृथ्वीपाल थे। उसकी पत्नीका नाम वसन्तलक्ष्मी था, जो यौवनकी प्राथमिकतामें ही मर गयी। उसकी मृत्युसे प्रभावित हुए राजाने संन्यास ग्रहण कर लिया। अगले जन्ममें वह अरुण स्वर्गमें देव हुआ। अगले जन्ममें वह शीतलके नामसे राजा

दृढ़रथ और रानी सुनन्दाका पुत्र हुआ राजभद्र नगरमें। कमलमें मरे हुए भौरेको देखकर, उसके मनमें सांसारिक जीवनके प्रति घृणा हो गयी, उसने संन्यास ग्रहण कर लिया। तीर्थंकरकी सामान्य जीवन प्रक्रियामें गुजरते हुए उन्होंने निर्वाण प्राप्त किया। उनके निर्वाणके बाद, उपदेश देने और आचरण करने-वालोंके अभावमें जैनधर्मको बुरे दिन देखने पड़े। इस अवसरपर भद्रिलपुणमें मेघरथ नामका राजा था। वह उपयुक्त आदमियोंके लिए अपने धनका दान करना चाहता था, उसने मन्त्रियोंसे सलाह माँगी कि सबसे अच्छा दान क्या होगा। मन्त्रीने शास्त्रदानको दानका सर्वश्रेष्ठ रूप बताया। परन्तु राजाको यह सलाह पसन्द नहीं आयी। उसने मुण्डशालायन मन्त्रीसे पूछा, उसने राजासे कहा कि उसे ब्राह्मणोंको हाथी, गाय आदि दानमें देने चाहिए। राजाने सलाह मान ली जिसने केवल ब्राह्मणोंको सम्पन्न बनाया परन्तु उससे अच्छा नहीं हुआ।

IL—श्रेयांसकी जीवनीके लिए तालिका देखिए।

L, LI, LII—ये तीन सन्धियाँ प्रथम बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवका वर्णन करती हैं। श्रेयांसके तीर्थंकालमें राजगृहमें राजा वसुभूति और रानी जैनी थे। राजाका विशाखभूति नामका छोटा भाई था, उसकी पत्नीका नाम लक्ष्मणा था। जैनीने वसुनन्दी पुत्रको जन्म दिया और लक्ष्मणाने विशाखनन्दीको। एक दिन राजाने शरद्के बादल आकाशमें विलीन होते हुए देखे, इससे राजाको संसारसे विरक्ति हो गयी। अपने छोटे भाई विशाखभूतिको राज्य देकर उसने दीक्षा ग्रहण कर ली। जब विशाखभूति राजा हुआ, तो विश्वनन्दी युवराज बन गया। एक दिन वह अपने प्रमद-उद्यान नन्दनवनमें गया। वह वहाँ स्त्रियोंके साथ आनन्द कर रहा था, विशाखनन्दीने उसे देख लिया। उसके मनमें उस उद्यानपर अधिकार करनेकी कल्पना आयी। वह अपने पिताके पास गया और उसने वह उद्यान उसे देनेके लिए उनपर दबाव डाला। राजाने ऐसा करना स्वीकार कर लिया। उसने विश्वनन्दीको बुलाया और उससे राज्यका भार लेनेके लिए कहा, उसने आगे बताया कि वह विद्रोह करनेवाली जातियोंके दमनके लिए सीमान्त प्रदेशपर जाना चाहता है। विश्वनन्दीको यह विचार अच्छा नहीं लगा कि उसके चाचा लड़ने जायें, उसने उनसे कहा कि वह खुद इस कार्यके लिए जाना पसन्द करेगा। विशाखभूतिने विश्वनन्दीकी यह बात मान ली। विश्वनन्दी चला गया। विश्वनन्दीकी अनुपस्थितिमें विशाखभूतिने नन्दनवन अपने पुत्र विशाखनन्दीके लिए दे दिया। जब विश्वनन्दी लौटा तो उसने पाया कि उद्यान विशाखनन्दीके अधिकारमें है। विश्वनन्दी अपने चाचा और चचेरे भाईपर क्रुद्ध हो उठा। उसने भाई पर आक्रमण करना चाहा, परन्तु वह वृक्षपर चढ़ गया, विश्वनन्दीने उसे विशाखनन्दी सहित उखाड़ दिया। उसने दोनोंको नष्ट करना चाहा, परन्तु विशाखनन्दी पत्थरके खम्भेपर चढ़ गया, विश्वनन्दीने उसके टुकड़े-टुकड़े कर दिये। तब विशाखनन्दी अपना जीवन बचानेके लिए भागा। इस बीच विश्वनन्दीको तरस आया कि उसने अपने भाईपर आक्रमण किया, उसने जैनमुनि बननेका निश्चय कर लिया। विशाखभूतिने भी विश्वनन्दीका अनुकरण करनेका निश्चय कर लिया। विशाखनन्दीको गद्दीपर स्थापित कर दिया। वनमें जाकर उसने तप किया। मरनेके बाद महाशुक्र स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। अब विशाखनन्दी एक शक्तिशाली शत्रुसे पराजित होकर राजधानीसे भागकर मथुरा गया और वहाँके राजाका मन्त्री बन गया। एक दिन, मुनि विश्वनन्दी ( चचेरे भाई ) चर्याके लिए सड़कपर जा रहे थे। हाल ही में ब्यानेवाली जवान गायने उन्हें मार दिया जिससे वह गिर पड़े। महलकी छतसे विशाखनन्दीने यह देखा और उसने मुनिका अपमान किया। मुनि इसे सहन नहीं कर सके, उन्होंने संकल्प किया कि अगले जन्ममें मैं इस अपमानका बदला लूँगा। मरकर वह महाशुक्र स्वर्गमें देव हुए जहाँ उसके चाचा विशाखभूति थे। कुछ समय बाद विशाखनन्दी घृणासे अभिभूत हो उठा। उसने तप किया और वह भी महाशुक्र स्वर्गमें देव हुआ। अलका नगरीमें राजा मयूरग्रीव और उसकी पत्नी नीलांजनप्रभा रहती थी। अगले जन्ममें विशाखनन्दी उसका पुत्र हुआ—अश्वग्रीवके नाम से। अपने दुश्मनोंका सफाया कर, वह प्रतिवासुदेव तीन खण्ड धरतीका सम्राट्

अर्धचक्रवर्ती बन बैठा। पोदनपुरके राजाकी दो रानियाँ थीं—जयावती और मृगावती। जयावतीने जिस पुत्रको जन्म दिया, उसका नाम विजय था जो कि पूर्वजन्ममें विशाखभूति था। यह विजय, जैन पुराणविद्याके प्रथम बलदेव थे, उनका रंग गोरा था। मृगावतीने जिस बालकको जन्म दिया, उसका नाम त्रिपृष्ठ था जो कि अपने पूर्वजन्ममें विशाखनन्दी था। यह पहले वासुदेव थे, और इनका वर्ण काला था। ये दोनों सौतेले भाई एक दूसरेके प्रति प्रगाढ़ प्रेम रखते थे।

LI एक बार राजा प्रजापतिके पास यह समाचार आया कि एक भयंकर सिंह प्रजामें आतंक मचा रहा है। प्रजाने उससे इस अनर्थको हटानेकी प्रार्थना की। तत्पश्चात् राजा स्वयं जाकर सिंहको मारनेके लिए तैयार हो गया, जब कि विजयने उससे प्रार्थना की कि उसे इस कार्यके लिए जाने दिया जाये। पिताने उसे जानेकी अनुमति दे दी, उसका छोटा भाई भी उसके पीछे गया। दोनों सिंहकी गुफामें पहुँचे, योद्धाओंके शोरगुल और चिल्लाहटसे भड़ककर सिंह बाहर आया। वह विजयपर झपटनेवाला था कि त्रिपृष्ठने अपने दोनों बाहुओंमें सिंहके पंजे पकड़ लिये और उसके मुँहपर आघात किया। सिंह मरकर गिर गया।

एक दिन द्वारपाल पहुँचा और राजासे निवेदन करने लगा—कि द्वारपर एक विद्याधर है जो आपसे मिलना चाहता है। उसे राजाके सम्मुख उपस्थित किया गया। विद्याधरने राजा प्रजापतिसे कहा कि उसका नाम इन्द्र है और वह राजा ज्वलनजटीका दूत बनकर आया है। वह राजा और विजय तथा त्रिपृष्ठको विद्याधर-क्षेत्रके लिए निमन्त्रित करने आया है ताकि त्रिपृष्ठ पत्थरकी शिला उठाये, जिसका नाम कोटिशिला है; तथा अश्वग्रीव को मारे और उसकी कन्या स्वयंप्रभासे शादी करे, वह तीनखण्ड धरतीका राजा बने और राजा ज्वलनजटीको विजयार्ध पर्वतकी दोनों श्रेणियोंका राजा बनाये। प्रजापतिने निमन्त्रण स्वीकार कर लिया। वह विद्याधर क्षेत्रमें गया। ज्वलनजटीने उनका अच्छी तरह स्वागत किया। उससे अपने पुत्र अर्ककीर्तिसे परिचय कराया। बातचीतके दौरान यह तय किया गया कि सबसे पहले त्रिपृष्ठ शिला उठाये जिससे उन्हें विश्वास हो सके कि वह अश्वग्रीवको मार सकता है। तत्पश्चात् वे सब उस जंगलमें गये, जहाँ कोटिशिला रखी हुई थी। उन्होंने त्रिपृष्ठसे शिला उठानेके लिए कहा। उसने आसानीसे उसे उठा दिया। ज्वलनजटी और दूसरोंने इतनी शक्तिके लिए उसकी प्रशंसा की। उसके बाद वे सब पोदनपुर लौट आये और उन्होंने त्रिपृष्ठ और स्वयंप्रभाके विवाहका उत्सव मनाया। विवाहका समाचार अश्वग्रीवके कानोंमें पड़ा, वह ज्वलनजटीके कार्यसे क्रुद्ध गया, कि उसने अपनी कन्याका विवाह जातिके बाहर किया—अर्थात् उसने एक मनुष्य त्रिपृष्ठको अपनी कन्या विवाह दी, बजाय विद्याधर अश्वग्रीवके। उसने मन्त्रियोंकी रायके विरुद्ध ज्वलनजटी और प्रजापतिपर चढ़ाई करनेके लिए कूच किया।

LII—चरोंने राजाको सेना और अश्वग्रीवके पोदनपुरके प्रवेशद्वार तक पहुँचनेकी सूचना दी। इसपर प्रजापतिने ज्वलनजटीसे परामर्श किया कि उन्हें किस प्रकार स्थितिका सामना करना चाहिए, जबकि विजयने कहा—मुझे विश्वास है कि त्रिपृष्ठ निश्चित रूपसे अश्वग्रीवको मार डालेगा। लड़ाई शुरू होनेके पहले अश्वग्रीवने दूत भेजा, त्रिपृष्ठके पास यह जाननेके लिए कि क्या वह अश्वग्रीवके साथ सन्धि करने और स्वयंप्रभा वापस करनेके लिए तैयार है। त्रिपृष्ठने प्रस्ताव ठुकरा दिया। युद्ध शुरू हो गया। देवीने त्रिपृष्ठको सारंग नामका धनुष, पांचजन्य नामका शंख, कौस्तुभ मणि और कुमुदनी गदा और विजयके लिए हल, मूसल और गदा दिया। सेनाएँ भिड़ी और उनमें भयंकर युद्ध हुआ। युद्धके दौरान अश्वग्रीवने अपना चक्र त्रिपृष्ठपर फेंका, पर वह उनकी हानि नहीं कर सका, वह उसके हाथ में स्थित हो गया। उसने तब इसी चक्रका उपयोग अश्वग्रीवके विरुद्ध किया जिससे वह मारा गया। उसकी मृत्युके बाद त्रिपृष्ठ अर्धचक्रवर्ती बन गया। उसके शीघ्र बाद ज्वलनजटी अपनी राजधानी रथनूपुर नगर आ गया और लम्बे अरसे तक विजयार्ध पर्वतकी दोनों श्रेणियोंके ऊपर प्रभुसत्ताका भोग करता रहा, फिर साधु हो गया। राजा प्रजापतिने भी ऐसा ही किया। अब त्रिपृष्ठ-सदैव आनन्दसे अतृप्त रहा। वह मरकर सातवें नरकमें गया। उसकी मृत्युके

बाद विजयने अपनी राजधानी श्रीविजय को सौंप दी और तपस्या कर मुक्ति प्राप्त की। स्वयंप्रभाने भी यही किया।

LIII—वासुपूज्यकी जीवनीके लिए तालिका देखिए।

LIV—यह सन्धि बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवके दूसरे समूहका वर्णन करती है। विन्ध्यपुरमें विन्ध्यशक्ति राज्य करता था। कनकपुरका राजा सुषेण उसका मित्र था। सुषेणके पास गुणमंजरी नामकी सुन्दर वेश्या थी। विन्ध्यशक्तिने उसके पास दूत भेजा कि वेश्या उसे दे दी जाये। सुषेणने प्रार्थना ठुकरा दी। दोनों मित्रोंमें युद्ध छिड़ गया। सुषेण पराजित हुआ। मित्रकी पराजय सुनकर महापुरके वायुरथ सांसारिक जीवनसे विरक्त हो गया। वह मुनि बन गया। सुषेणने भी मुनिव्रतकी दीक्षा ले ली। उसने मरते समय अपने वैरका बदला लेनेका निदान बाँधा। वायुरथ और सुषेण दोनों प्राणत स्वर्गमें देव हुए। राजा विन्ध्यशक्ति भी किसी एक स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। अगले जन्ममें विन्ध्यशक्ति भोगवर्धनपुरके राजा श्रीधर और रानी श्रीमतीका पुत्र उत्पन्न हुआ। उसका नाम तारक था। समयकी अवधिमें वह अर्धचक्रवर्ती बन गया। वायुरथ और सुषेण राजा ब्रह्मा एवं रानी सुभद्रा और उषादेवीके पुत्र हुए। अचल और द्विपृष्ठ उनके नाम थे जो बलदेव और वासुदेव थे। उनके पास श्रेष्ठ हाथी था। तारक उस हाथीको अपने पास रखना चाहता था और उसने द्विपृष्ठके पास हाथी देनेके लिए दूत भेजा। अचलने मना कर दिया। तारक और द्विपृष्ठमें संघर्ष हुआ, जिसमें तारक मारा गया। द्विपृष्ठ अर्धचक्रवर्ती बन गया। मृत्युके बाद तारक और द्विपृष्ठ नरक गये। अपने भाईकी मृत्यु देखकर अचलने जैन-दीक्षा ग्रहण कर ली और उसने संसारसे मुक्ति प्राप्त कर ली।

LV—तेरहवें तीर्थंकर विमलकी जीवनीके लिए तालिका देखिए।

LVI—पश्चिमी विदेहके श्रीपुरमें राजा नन्दिमित्र था। एक दिन उसे संसारकी क्षण-भंगुरताका ज्ञान हो गया, सुखभोग छोड़कर उसने दीक्षा ग्रहण कर ली। मृत्युके अनन्तर वह अनुत्तर विमानमें देव हुआ। श्रावस्तीमें सुकेतु नामका राजा था। उसी नगरमें दूसरा राजा बली था। वे एक दिन जुआ खेले जिसमें सुकेतु सब कुछ हार गया। निराशामें वह मुनि बन गया। परन्तु तपस्या करते हुए उसने यह निदान बाँधा कि उसे बलीसे अगले जन्ममें बदला लेना चाहिए। मृत्युके बाद सुकेतु लान्तव स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। बली भी स्वर्गमें देव उत्पन्न हुआ। अपने अगले जन्मोंमें बली रत्नपुरके राजा समरकेशरी और रानी सुन्दरीका पुत्र हुआ। उसको मधु कहा गया। वह प्रतिवासुदेव और अर्धचक्रवर्ती था। नन्दिमित्र और सुकेतु द्वारावतीके राजा रुद्रकी पत्नियों सुभद्रा और पृथ्वीसे उत्पन्न हुए। उनके नाम थे धर्म (बलदेव) और स्वयम्भू (वासुदेव)। एक दिन स्वयम्भूने जब अपने महलकी छतपर बैठा हुआ था, शहरके बाहर सैनिक-शिविरको ठहरा हुआ देखा। उसने मन्त्रीसे पूछा कि यह सेना किसकी है। मन्त्रीने उससे कहा कि सामन्त शशिसोमने राजा मधुको उपहार भेजा है जिसमें हाथी-घोड़ा आदि हैं। स्वयम्भूने इसकी अनुमति नहीं दी। उसने शशिसोमको हरा दिया और उपहार छीन लिया। यह खबर मधुके कानों तक पहुँची। उसके बाद उसने स्वयम्भूपर हमला बोल दिया। बादमें जो लड़ाई हुई उसमें स्वयम्भू ने मधुका काम तमाम कर दिया। वह अर्धचक्रवर्ती हो गया। राज्यका उपभोग करते हुए स्वयम्भू भी मरकर नरकमें गया। धर्मने मुनिधर्मकी दीक्षा ली और निर्वाण प्राप्त किया।

LVII—यह सन्धि संजयन्त, मेरु और मन्दरकी कहानीका वर्णन करती है। इनमें-से दो बादमें विमलवाहनके गणधर हुए, जो तेरहवें तीर्थंकर थे। दो और आदमी थे जो इस कहानीसे सम्बन्धित हैं—मन्त्री श्रीभूति और व्यापारी भद्रमित्र। इनमें-से श्रीभूति सत्यघोषसे संलग्न है। पहले तीन व्यक्तियोंके सात भवोंका कवि वर्णन करता है जब कि अन्तिम दोके कुछ ही भवोंका वर्णन करता है। इस सन्धिके टिप्पणमें इनकी सूचीपर दृष्टिपात किया गया है जिससे पाठकोंको समझनेमें सुविधा होगी।

वीतशोकनगरमें वैजयन्त नामका राजा था। उनकी रानीका नाम सर्वश्री था। उसने दो पुत्रोंको जन्म दिया—संजयन्त और जयन्त। एक दिन जैन मुनिका प्रवचन सुनकर उन सबने संसारका परित्याग कर दिया। समयके दौरान वैजयन्तने निर्वाण प्राप्त किया। इस अवसरपर जो देव उनके प्रति अपनी श्रद्धा प्रदर्शित करने आये, उनमें नागोंका देव भी था जो अत्यन्त सुन्दर था। जयन्तने यह निदान बाँधा कि अगले जन्ममें उसका वैसा ही सुन्दर शरीर हो जैसा कि नागोंके स्वामीका है। वह नागलोकमें नागोंका देवता हुआ। एक दिन जब संजयन्त प्रतिमाओंकी साधना कर रहा था, विद्युद्दंष्ट्र विद्याधरने उसे देखा, उसे उठाया और पाँच नदियोंके संगमक्षेत्रमें फेंक दिया तथा लोगोंसे कह दिया कि मुनि शैतान है। इसपर लोगोंने मुनिको पीटा, परन्तु वह अविचलित रहे। वह यातनाओंको सहते हुए निर्वाणको प्राप्त हुए। इस अवसरपर जयन्त सहित, जो नागोंका देवता था, सब देव आये। अपने भाईकी स्थिति देखकर नागने लोगोंपर हमला शुरू कर दिया। वे बोले कि हमने इसलिए साधुको विद्याधर विद्युद्दंष्ट्रकी सूचनापर पीटा। तब नागदेवताने विद्याधर विद्युद्दंष्ट्रको पकड़ा, और जब कि पहला दूसरेको समुद्रमें फेंकनेवाला था, आदित्यप्रभ देवने बीच-बचाव किया और उसने उन सबके पूर्वभवोंका वर्णन किया। सिंहपुरमें वहाँ सिंहसेन नामका राजा था। रामदत्ता उसकी रानी थी। श्रीभूति और सत्यघोष उसके मन्त्री थे। नगरमें भद्रमित्र नामक व्यापारी था, जो पद्मखण्डपुरके सुदत्त और सुमित्राका पुत्र था। यात्रा करते हुए भद्रमित्रको कीमती मणि मिले जिन्हें उसने अश्वघोषके पास धरोहरके रूपमें रख दिया। (बादमें सत्यघोष और श्रीभूतिमें भ्रम है) कुछ समय बाद भद्रमित्रने अश्वघोषसे रत्न लौटानेको कहा, परन्तु उसने रत्नोंकी जानकारीके बारेमें साफ मना कर दिया, यहाँ तक राजाके पूछनेपर भी। भद्रमित्र पागल हो गया और राजमहलके पड़ोसमें एक पेड़पर चढ़कर चिल्लाकर मन्त्रीकी इज्जत घटाने लगा। रानी रामदत्ता मन्त्रीसे चिढ़ गयी और उसने उसके साथ एक चाल चली। उसने सत्यघोषके साथ जुएका खेल खेला जिसमें वह पहचानवाली अँगूठी और पवित्र जनेऊ रानीसे हार गया। उसने अपनी दासीके माध्यमसे मन्त्रीके खजाचीके पास अँगूठी भेजी और उससे रत्न प्राप्त कर लिये। इस बातकी परीक्षाके लिए कि भद्रमित्रने जो कुछ कहा है, वह सत्य है, राजाने उन रत्नोंमें मिला दिये जो भद्रमित्रके थे। वे रत्न भद्रमित्रको दिखाये गये। उसने केवल अपने रत्न उठाये यह कहते हुए कि वे उसके नहीं हैं। तब राजा उसपर प्रसन्न हो गया। राजाने मन्त्रीको सजा दी और वही बर्ताव किया जो एक चोरके साथ किया जाता है। मन्त्रीने इसके लिए राजाके प्रति अपने मनमें गाँठ बाँध ली। अगले जन्ममें वह अगन्धन नाग बना और राजाके खजानेमें खड़े होकर राजाको काट खाया। अगले जन्ममें भद्रमित्र रामदत्ताके पुत्रके रूपमें जन्मा उसका नाम सिंहचन्द्र रखा गया। उसका छोटा भाई पूर्णचन्द्र था। और यह इस विस्तारमें है कि तीनों व्यक्तियोंकी पूर्वभवकी जीवनियाँ इस सन्धिके प्रारम्भमें वर्णित की गयी हैं।

LVIII—अनन्तकी जीवनीके लिए (१४वें तीर्थंकर) तालिका देखिए। उनके तीर्थकालमें बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवका चौथा समूह उत्पन्न हुआ। नन्दपुरमें राजा महाबल था। वह मुनि हो गये और मरकर सहस्रार स्वर्गमें उत्पन्न हुए। उस समय पोदनपुरमें राजा वसुसेन राज्य करता था। उसकी रानी नन्दा बहुत सुन्दर थी। उसका मित्र चन्द्रशासन उसके पास रहने आया। उसने नन्दाको देखा, वह उसके प्रेममें पड़ गया और वसुसेनसे कहा कि वह उसे दे दे। उसने ऐसा करनेसे मना कर दिया। परन्तु चन्द्रशासन उसे जबरदस्ती ले गया। इसके बाद वसुसेन मुनि बन गया और मृत्युके बाद उसी स्वर्गमें उत्पन्न हुआ, जिसमें महाबल उत्पन्न हुआ था। चन्द्रशासन अगले जन्ममें वाराणसीके राजा विलास और रानी गुणवतीका पुत्र हुआ। महाबल और वसुसेन, राजा सोमप्रभकी रानियों (जयावती और सीता) से क्रमशः उत्पन्न हुए और क्रमशः उनके नाम सुप्रभ और पुरुषोत्तम रखे गये। मधुसूदनने उनसे उपहारकी माँग की, और चूँकि उन्होंने ऐसा करनेसे मना कर दिया, इसलिए मधुसूदन और पुरुषोत्तममें संघर्ष हुआ जिसमें मधुसूदन मारा गया। पुरुषोत्तम अर्धचक्रवर्ती बन गया।

LIX—पन्द्रहवें तीर्थंकर धर्मनाथकी जीवनीके लिए तालिका देखिए। इनके तीर्थकालमें बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवका पाँचवाँ समूह हुआ। वीतशोकनगरमें नरवृषभ राजा हुआ। उसने तपस्या की और मरकर वह सहस्रार स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। राजगृहमें राजा सुमित्र था। वह राजसिंहसे लड़ाईमें मारा गया। सुमित्रने तपस्या की और मरते समय यह निदान बाँधा कि मैं अगले जन्ममें राजसिंहको पराजित करूँ। मृत्युके बाद वह महेन्द्र स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। राजसिंह अगले जन्ममें हस्तिनापुरका राजा मधुक्रीड हुआ। राजा नरवृषभ और सुमित्र राजा सिंहसेनको रानियों विजया और अम्बिकासे उसके पुत्र हुए, उनके नाम सुदर्शन और पुरुषोत्तम थे, जो पाँचवें बलदेव और वासुदेव थे। राजा मधुक्रीडने दूत भेजकर सुदर्शनसे कर माँगा जिसे उसने अस्वीकार कर दिया। उनमें युद्ध हुआ। पुरुषोत्तमने मधुक्रीडको मार डाला और अर्धचक्रवर्ती सम्राट् बन गया। उसी राज्यमें साकेतमें राजा सुमित्र था। उसकी रानी भद्रा थी। उसने एक पुत्रको जन्म दिया, उसका नाम मघवन था। उसने समस्त छह खण्ड धरती जीत ली और जैनपुराण-विद्याके अनुसार तीसरा सार्वभौम चक्रवर्ती सम्राट् बन गया। बहुत समय तक धरतीका उपभोग करनेके बाद उसने संसारका परित्याग कर मोक्ष प्राप्त किया। थोड़े समयके बाद उसी शासनकालमें चौथा चक्रवर्ती हुआ, उसका नाम सनत्कुमार था। वह विनीतपुरके राजा अनन्तवीर्य और रानी महादेवीका पुत्र था। वह अत्यन्त सुन्दर था। इन्द्रके द्वारा प्रेषित दो देव उसका सौन्दर्य देखने आये। उन्होंने राजासे कहा कि कुमारका सौन्दर्य शाश्वत रहेगा यदि उसे बुढ़ापे और मौतने नहीं घेरा। बुढ़ापे और मृत्युका नाम सुनकर सनत्कुमारने संसारका परित्याग कर दिया और निर्वाणलाभ किया।

LX—अमोघजीह्व नामके ब्राह्मणने भविष्यवाणी की कि छह महीने बाद राजा श्रीजीवके सिरपर बिजली गिरेगी, जो वासुदेव त्रिपृष्ठका पुत्र है और उसके सिरपर रत्नोंकी वर्षा होगी। जब ब्राह्मणसे यह पूछा गया कि वह इस प्रकारका भविष्यकथन कैसे कर सकता है तो उसने कहा कि मैंने प्रसिद्ध शिक्षकसे यह विद्या पढ़ी है। एक दिन जब उसने अपनी पत्नीसे भोजनके लिए कहा तो उसने थालीमें खाली कौड़ियाँ परोस दीं, क्योंकि गरीबीके कारण उसके घरमें कुछ और था ही नहीं। पत्नीने उसे झिड़का कि तुम कुछ काम करके धन नहीं कमाते। ठीक इसी समय आगकी चिनगारी उसकी थालीमें गिरी, ठीक इसी समय पानीका घड़ा उसकी पत्नीने उसके सिरपर डाल दिया। यह इस घटनाके कारण था कि ब्राह्मणने यह भविष्यवाणी की थी कि राजाके सिरपर बिजली गिरेगी और उसके सिरपर रत्नोंकी वर्षा होगी। तत्पश्चात् मन्त्रियोंने राजाको सलाह दी कि दैवी विपत्तिको टालनेके लिए कुछ समयके लिए राज्य छोड़ दिया जाये और तबतक के लिए किसी दूसरेको गद्दीपर बैठा दिया जाये। इसके बादकी सन्धि श्रीविजय और अमिततेज विद्याधरके बीच हुई शत्रुता और संघर्षका वर्णन करती है। एक मुनि हस्तक्षेप करते हैं और उन्हें जैनसिद्धान्तोंका उपदेश देते हैं; इसके परिणामस्वरूप वे दोनों दीक्षा ग्रहण कर लेते हैं।

LXI—अगले जन्ममें श्रीविजय और अमिततेज स्वर्गमें देव हुए, मणिचूल और रविचूलके नामसे। अगले जन्ममें प्रभावती नगरके राजा स्मितसागरके रानी वसुन्धरा और अपराजितासे पुत्र हुए। उनके दरबारमें दो सुन्दर नृत्यांगनाएँ थीं, जिनकी विद्याधर राजा दमितारिने माँग की।

LX-LXIII—ये चार सन्धियाँ तीर्थंकर शान्तिनाथ और उनके पूर्वभवोंका, विशेषरूप और खासकर चक्रायुधकी, जीवनी विस्तारसे ( LXIII ) जिसका टिप्पणमें विस्तार है।

LXIV—कुन्थुकी जीवनीके लिए तालिका देखिए।

LXV—अर्हके जीवनके लिए तालिका देखिए। अर्हके शासनकालमें आठवें चक्रवर्ती सुभौम हुए। सहस्रबाहु नामका राजा था। उसकी पत्नी विचित्रमतीने कृतवीर पुत्रको जन्म दिया। विचित्रमतीकी बहन श्रीमतीका विवाह शतबिन्दुसे हुआ था। उनसे जो पुत्र हुआ उसका नाम जमदग्नि रखा गया। बचपनमें माताकी मृत्युके कारण जमदग्नि तापसमुनि बन गया। शतबिन्दु और उसका मन्त्री हरिशर्मा भी क्रमशः जैन

और हिन्दू मुनि बन गये। कुछ समयके बाद शतबिन्दु मरकर सौधर्म स्वर्गमें देवता हुआ तथा हरिशर्मा ज्योतिष देव हुआ। वे दोनों जमदग्निकी पवित्रताकी परीक्षा करना चाहते थे। उन्होंने चिड़ी-चिड़ाका रूप धारण कर जमदग्निके बालोंमें घोसला बना लिया। और कुछ उसके प्रति अपमानजनक बातें करने लगे। वह पक्षियोंपर नाराज हो गये और उन्हें मारनेकी धमकी दी। उन पक्षियोंमें-से एकने कहा कि उसे नहीं मालूम कि वह ( जमदग्नि ) इसलिए स्वर्ग न पा सका क्योंकि उसके पुत्र नहीं है। जमदग्निने इसपर विचार किया और मामाके पास जाकर उसने उसकी कन्यासे विवाह करनेका प्रस्ताव किया। बुढ़ापा होनेसे कन्या उससे विवाह नहीं करना चाहती थी। इसपर क्रुद्ध होकर उसने नगरकी सब कन्याओंको बौना होनेका शाप दे दिया। तबसे उस नगरका नाम कान्यकुब्ज पड़ गया ( आधुनिक कन्नौज )। उसे किसी प्रकार मामाकी लड़की मिल गयी, उसका नाम रेणुका ( धूलभरी ) मिल गयी। उसे केला दिखाकर आकर्षित किया और अपनी गोदमें बैठा लिया। उससे विवाह कर लिया। चूँकि उसने कहा कि वह उसे चाहती थी। समय बीतनेपर उसने दो पुत्रोंको जन्म दिया—इन्द्रराम और श्वेतराम। उसके भाइयोंने उसे दानमें एक गाय दी थी जो सब मनोकामनाएँ पूरी करती थी, और मन्त्र फरसा दिया। रेणुका और जमदग्नि सुखपूर्वक रहते थे। एक दिन राजा सहस्रबाहु अपने पुत्र कृतवीरके साथ मुनिकी कुटियापर आया। रेणुकाने उन्हें राजकीय भोज दिया। पिता-पुत्र भोजनकी श्रेष्ठतासे प्रभावित हुए और उन्होंने पूछा कि मुनिकी पत्नी होते हुए रेणुकाने उनको इतना व्ययसाध्य भोजन कैसे दिया। रेणुका बोली कि उसके भाइयोंने गाय दी है वह मनचाही चीजें देती है। कृतवीरने वह गाय चाही और रेणुकाके विरोधके बावजूद वह उसे ले गया। कृतवीर और जमदग्निकी जो लड़ाई हुई उसमें सहस्रबाहुने जमदग्निको मार डाला। उसके पुत्र इन्द्रराम और श्वेतराम बाहर थे। जब वे लौटे तो उन्हें अपनी माँसे पता चला कि उनके पिताको सहस्रबाहु और उसके पुत्रने मार डाला है और वे उनकी गाय ले गये हैं। वे क्रुद्ध हुए। रेणुकाने उन्हें परशुमन्त्र पढ़ाया। तब वे साकेत गये और सहस्रबाहु तथा कृतवीर तथा घरके दूसरे सदस्योंको तथा क्षत्रियजातिको इक्कीस बार हत्या की। समस्त क्षत्रियोंके विनाशके बाद उन्होंने सारी धरती ब्राह्मणोंको दे दी जिसपर उन्होंने बादमें शासन किया। सहस्रबाहुकी रानी विचित्रमति उस समय गर्भवती थी, उसके गर्भसे पूर्वजन्मकी आत्मा भूपालके नामसे पैदा हुई, जिसकी नियति आगे चक्रवर्ती होनेकी थी। वह जीवनकी सुरक्षाके लिए जंगलमें भाग गयी। शाण्डिल्य मुनिने उसे संरक्षण दिया। उसकी कुटियामें उसने बच्चेको जन्म दिया, जिसका नाम सुभौम रखा गया।

LXVI—सुभौमने अपना बचपन जंगलमें शाण्डिल्य मुनिकी कुटियामें बिताया। वह एक शक्तिशाली दृढ़ युवक बन गया। एक दिन उसने अपनी माँसे पूछा कि उसने अपने पिताको नहीं देखा और उनके बारेमें बतानेके लिए आग्रह किया। तब माँने सारी कहानी सुनायी कि किस प्रकार सहस्रबाहु परशुरामके द्वारा मारे गये। इसी बीच एक ज्योतिषी परशुरामके घर आया और उसने बताया कि उसकी मृत्यु किस प्रकार होगी। उसने कहा कि उसके शत्रुओं ( सहस्रबाहु और कृतवीर ) के दाँतोंसे भरी थाली, जिसके दृष्टिपातसे चावलोंकी थालमें बदल जायेगी, वह उसका वध करनेवाला होगा। इसपर परशुरामने नगरके मध्य एक दानशाला खुलवायी जहाँ ब्राह्मणोंको मुफ्त भोजन दिया जाता और उन्हें दाँतोंकी थाली दिखाई जाती। सुभौमसे भी दानशालेकी भेंट करनेके लिए कहा गया, यह जाननेके लिए कि क्या यही वह व्यक्ति है जिसके हाथों परशुरामकी मौत होगी। तब सुभौम दानशालामें गया, उसने थाली देखी जो पके हुए चावलोंके रूपमें बदल गयी। रक्षकोंने फौरन हमला कर दिया जब कि वह निहत्था था। परन्तु वह थाली ही तत्काल चक्रमें बदल गयी जिससे उसने उनका और परशुरामका अन्त कर दिया। उसके बाद वह चक्रवर्ती हो गया। एक बार सुभौमको उसके रसोइएने निका फल परोसा। वह क्रुद्ध हो उठा और उसने इस अपराधके लिए रसोइएको मार डाला। रसोइया ज्योतिष देव उत्पन्न हुआ। वह व्यापारीका रूप धारण करके आया और राजाको कुछ सुन्दर फल दिये। राजाने उन फलोंको खूब पसन्द किया और व्यापारीसे और फल लानेका आग्रह

किया। व्यापारोने कहा कि देवने जो फल दिये थे वे समाप्त हो गये हैं। चूँकि राजा अपनी माँगके लिए आग्रह करता रहा, तो ज्योतिषीने कहा कि राजा उन फलोंको पा सकता है यदि वह उसके साथ एक द्वीपके लिए चलता है। राजाने मजूर कर लिया। वह व्यापारीके साथ गया, उसने उसे चट्टानपर रखा और मार डाला। मृत्युके बाद सुभौम नरक गया। अरके शासनकालमें बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवका छठा दल उत्पन्न हुआ। उनके नाम थे नन्दीसेन, पुण्डरीक और निशुम्भ। विस्तारके लिए तालिका देखिए।

LXVII—मल्लिकी जीवनीके लिए तालिका देखिए। इनके शासनकालमें नौवें चक्रवर्ती पद्म हुए। विस्तृत जीवनीके लिए तालिका देखिए। यह मल्लिनाथके शासनकालमें हुआ कि बलदेव, वासुदेव और प्रतिवासुदेवका सातवाँ दल उत्पन्न हुआ। जिनके नाम हैं नन्दिमित्र, दत्त और बलि। विस्तारके लिए तालिका देखिए।

## परिशिष्ट

जैनपुराणोंमें त्रेसठ शलाका पुरुषोंकी जीवनियोंके परम्परागत विस्तारमें जो एकरूपता दे दी गयी है, और विमलसूरिने अपने 'पउमचरिउ'में जो संकेत दिया है (पृ. ११ पर उद्धृत है) ने मुझे यह विचार दिया कि मैं सुविधाजनक शीर्षकोंके रूपमें सभीकी मुख्य बातोंको अंकित कर दूँ। इसलिए मैं इस जिल्दमें पाँच तालिकाएँ दे रहा हूँ। तालिका एकमें, दिगम्बरोंकी परम्पराके अनुसार तीर्थंकरोंकी प्रतिमाओंके चिह्नोंको दिया गया है। मैंने यह तालिका, श्री जी. एच. खरेकी मराठी पुस्तकसे जो बहुत मूल्यवान् है, ली है, इसलिए कि मेरी तालिकामें जानकारी है, वह गुणभद्र और पुष्पदन्तके उस जानकारीसे मिलनी चाहिए, जो उन्होंने अपने पुराणोंमें दी है, इसके लिए मैंने श्री खरेकी तालिकामें थोड़ा फेर-बदल किया है। दूसरी तालिका, तीर्थंकरोंके पूर्वजन्म, जन्मस्थान आदिका विवरण देती है। तीसरी तालिकामें विभिन्न तीर्थंकरोंके गणधरोंकी सूची है। चौथीमें चक्रवर्तियोंके बारेमें सूचनाएँ हैं। पाँचवीं तालिकामें बलदेवों, वासुदेवों, प्रतिवासुदेवोंके बारेमें जानकारी है। दरअसल मेरी जानकारीका स्रोत जिनसेनका आदिपुराण, गुणभद्रका उत्तर-पुराण और पुष्पदन्तका महापुराण है। ये रचनाएँ, मैं आशा करता हूँ कि दिगम्बर परम्पराका प्रतिनिधित्व करनेवाले सर्वोत्तम स्रोतोंमें-से एक है, यदि वे सर्वोत्तम नहीं है तो एक या दो स्थानोंपर मैंने श्वेताम्बर परम्पराका उपयोग किया है, क्योंकि उनकी जानकारी देनेमें महापुराण समर्थ नहीं था या फिर मैं उसमें सामग्री ढूँढनेमें समर्थ नहीं हो सका। मैं पाठकोंके प्रति अत्यन्त कृतज्ञ होऊँगा यदि वे अनुपयुक्तताओं और कमियोंको ध्यानमें ला सकें, मैं धन्यवादके साथ उनपर विचार करूँगा।

नौरोजी वाडिया कालेज
पूना
अगस्त १९५०

—पी. एल. वैद्य

# विषयानुक्रमणिका

दृढ़रथ, रानी सुषेणा, स्वप्न दर्शन (४५), इन्द्रका कुबेरको आदेश, सम्भवनाथका जन्म, रत्न वर्षा (४६), जिनेन्द्र सम्भवनाथका अभिषेक और अलंकरण (४७-५१), सम्भवनाथका तपश्चरण, केवलज्ञानकी प्राप्ति, देवताओं द्वारा स्तुति और समवसरण (५२-५४) गणधरोंकी संख्या और मोक्ष (५५-५७)।



अभिनन्दनकी स्तुति (५८-५९), मंगलावती देश, रत्नसंचय नगर, राजा महाबल, रानी लक्ष्मीकान्ता, राजाकी विरक्ति और तपश्चरण, अनुत्तरविमानमें जन्म (६०-६१), इन्द्रके आदेशसे कुबेर द्वारा कोशलपुरीकी रचना, स्वप्नकथन, राजा स्वयंवरका भविष्यकथन; अहमेन्द्रका अभिनन्दनके रूपमें जन्म, इन्द्रके द्वारा अभिषेक (६२-६४), अभिषेकमें विशेष देवताओंका आह्वान (६६-६७), अभिनन्दनके यौवनका वर्णन, राज्याभिषेक (६८-६९), विरक्ति, लौकान्तिक देवोंका सम्बोधन, पारणा, केवलज्ञान, देवेन्द्र द्वारा स्तुति, निर्वाण (७०-७५)।



सुमतिनाथकी वन्दना (७६-७७), पुण्डरीकिणी नगरीका वर्णन (७७), राजा रतिसेन अपने पुत्र अर्हन्नन्दनको राज्य देकर दीक्षा ग्रहण करता है (७८), अहमेन्द्र स्वर्गमें उत्पन्न होना, इन्द्रका कुबेरको आदेश कि वह जाकर अयोध्यामें भावी तीर्थंकरके जन्मकी व्यवस्था करे, मेघरथकी पत्नी मंगलाका स्वप्न देखना (७९), राजा द्वारा तीर्थंकरके जन्मका भविष्यकथन, कुबेर द्वारा स्वर्णवृष्टि (८०), जिनके जन्मपर देवेन्द्र द्वारा वन्दना (८१), जिनेन्द्रका अभिषेक (८२), सुमतिनाथकी बालक्रीडा, राज्याभिषेक, राज्य करते हुए जिनेन्द्रका आत्मचिन्तन (८३), लौकान्तिक देवोंका आगमन और उद्‌बोधन, दीक्षाग्रहण (८४), केवलज्ञानकी प्राप्ति, देवेन्द्र द्वारा स्तुति (८५), स्तुति जारी (८६), समवसरणकी रचना, उसका वर्णन, गणधरोंका उल्लेख (८७), गणधरोंका उल्लेख, निर्वाण (८८)।



पद्मप्रभुकी वन्दना (८९), वत्स देशका वर्णन, सुसीमा नगरी, अपराजित राजा (९०), राजाका आत्मचिन्तन, दीक्षा ग्रहण करना (९१), तपस्याका वर्णन, मृत्युके बाद प्रीतंकर विमानमें जन्म, छह माह शेष रहनेपर इन्द्रके आदेशसे कौशाम्बी नगरीकी रचना और स्वर्णप्रासादकी रचना (९२), रानीका स्वप्नदर्शन (९३), स्वप्नफल कथन, जिनेन्द्रकी उत्पत्तिकी भविष्यवाणी, जिनका गर्भमें आना (९४), जिनका जन्म अभिषेक, बालक्रीडा (९५), महागजकी मृत्यु, पद्मप्रभकी विरक्ति (९६), दीक्षाभिषेक और तपश्चरण (९७), सोमदत्त द्वारा आहारदान, तपश्चरण, केवलज्ञानकी उत्पत्ति, देवों द्वारा स्तुति (९८), स्तुति (९९), समवसरणकी रचना (१००), निर्वाणलाभ (१०१)।



सुपार्श्वनाथकी वन्दना (१०३), कच्छ देशका वर्णन, क्षेमपुरी राजाकी विरक्ति, तपश्चरण, शरीर त्यागकर भद्राभर विमानमें अहमेन्द्र (१०४), छह माह शेष रहनेपर इन्द्रके आदेशसे कुबेर द्वारा काशीकी वाराणसीकी पुनर्रचना, पृथ्वीसेनाका स्वप्नदर्शन (१०५-१०६),

●

महाकवि पुष्पदन्त विरचित

# महापुराण

## संधि ३८

बंभहु बंभालयसामियहु ईसहु ईसरवंदहु ॥
अजियहु जियकामहु कामयहु पणविवि परमजिणिंदहु ॥ ध्रुवकं ॥

१

सुहयरुओहं सुहयरुमेहं ।
वीरमघोरं वयविहिघोरं ।
उवसमणिलयं पसमियणिलयं ।
कंदरवालं कंदरणीलं ।
मंदरसित्तं मंदरसित्तं ।
रामारमणे रामारमणे ।
विणयजणाणं विणयजणाणं ।
जेण कयं तं जे ण कयंतं ।
आलोयंते आलोयंते ।
भमइ[1] जसोहो भवइ[2]जसोहो ।
णाहो ताणं जो भत्ताणं ।

---

## सन्धि ३८

ब्रह्मा ( परमात्मा ) मोक्षालयके स्वामी, ईश्वरोंके द्वारा वन्दनीय, ईश, जिन्होंने कामको जीत लिया है, जो कामनाओंको पूरा करनेवाले हैं, ऐसे परम जिनेन्द्र अजितनाथको मैं प्रणाम कर।

१

जिन्होंने रोगों ( काम-क्रोधादि ) के समूहका नाश कर दिया है, जो पुण्यरूपी वृक्षके लिए मेघके समान हैं, जो वीर और सौम्य हैं, जो व्रतोंके आचरणमें कठोर हैं, जो उपशम (शान्तभाव) के घर हैं, जिन्होंने मनुष्योंके विनाशको शान्त कर दिया है, जिनकी ध्वनि ( दिव्य ध्वनि ) मेघकी ध्वनिके समान है, गुफा ही जिनका घर है, जिनका सुमेर पर्वतपर अभिषेक हुआ है, जिसमें धन और कामका मन्थन है ऐसे स्त्रीरमणमें जिनकी मन्दरसता है, जिन्होंने विनत जनोंके लिए विनयजज्ञान ( श्रुतज्ञान ) दिया है, जो यमको नहीं देखते, जिनका यश-समूह चन्द्रमाकी किरणोंके समान शोभावाला है, तथा लोकपर्यन्त परिभ्रमण करता है, जो भक्तोंका त्राण करने-

---

१. १. A भवइ। २. A भमइ।

जो भयवंतो जो भयवंतो ।
जमकरणवहं जमकरणवहं ।
अण्णाणमहं सण्णाणमहं ।
णि[3]द्दारहियं णिद्दारहियं ।
अवसावसणं आसावसणं ।
आसासमणं आसासमणं ।
वररमणीसं वररमणीसं ।
णीसंसालं णीसंसालं ।
परसमयंतं परसमयंतं ।
अहिवंदिययं सुहमिंदिययं ।
जे[4]णं ण कहियं तेलोक्कहियं ।
णिरुवसदेहं तं वंदे हं ।

घत्ता—पुणु पणविवि पंच वि परमगुरु णियजसु तिजगि पयासे[5]वि ॥
घणदुरियपडलणिण्णासयरु अजियहु चरिउ समासे[6]वि ॥१॥

## २

मणि जाएण किं पि असणोज्जें कइवयदियहइं[1] केण वि कज्जें ।
णि[2]व्विण्णउ थिउ जाम महाकइ ता सिविणंतरि पत्त सरासइ ।
भणइ भडारी सुहयरुओहं पणमहु[3] अरुहं सुहयरुमेहं[4] ।

---

वाले स्वामी हैं, जो ज्ञानवान् और सात भयोंका नाश करनेवाले हैं, जो रोगादिका विनाश करनेवाले यमों और व्रतोंका अनुष्ठान करनेवाले हैं, जो अज्ञानका नाश करनेवाले ज्ञानको धारण करते हैं, जो निद्रा और कलत्रसे रहित हैं, जो शापसे शून्य और दिशारूपी वस्त्रोंको धारण करते हैं, जो सब ओर त्रैलोक्यरूपी लक्ष्मीसे विलसित है, जो आशाके शामक और मुक्तिरूपी रमणीके ईश हैं, जिनकी बुद्धि वर देनेवाली है, जो मनुष्योंकी प्रशंसासे युक्त हैं, जो संसारका परित्याग कर चुके हैं, जो पर सिद्धान्तोका अन्त करनेवाले हैं, जो श्रेष्ठ शान्तिसे रमणीय, और नागराजके द्वारा अभिनन्दनीय है, जिन्होने इन्द्रियजन्य सुखको सुख नही माना, तथा जो अनुपम और अशरीरी हैं, ऐसे अजितनाथकी मै वन्दना करता हूँ ।

घत्ता—पाँचों परमगुरुओं ( पाँच परमेष्ठियो ) को प्रणाम कर तथा अपने यशको तीनों लोकोंमें प्रकाशित कर घन पाप पटल के नाशक श्री अजितनाथके चरितका संक्षेपमे कथन करता हूँ ।

## २

कई दिनों तक किसी कारण, मन मे कुछ असुन्दर बात हो जानेसे जब कवि उदासीन था तो उसे सपनेमे सरस्वती प्राप्त हुई। आदरणीया वह कहती हैं—"संसारके रोगसमूहका नाश करनेवाले तथा पुण्यरूपी वृक्षके मेघ श्री अरहन्तको तुम नमस्कार करो।"

---

३. A णिदारहियं । ४. P जेण णं । ५. AP पयासमि । ६ AP समासमि ।

२. १. A कइवयदियहें, P कइवयइ दियहें । २. K णिव्विणोउ थिउ but gloss निर्विण्णः; P णिव्विणु उट्ठिउ । ३. A पणमहु; P पणवह । ४. A सुहयरमेह but gloss in K शुभतरुमेघम् ।

इय णिसुणेवि [5]विउद्धउ कइवरु सयलकलायरु णं छणससहरु ।
दिसउ णिहालइ किं पि ण पेच्छइ जा [6]विम्हियमइ णियघरि अच्छइ ।
ताम पराइएण णयवंतें मउलियकरयलेण पणवंतें ।
[7]दसदिसिपसरियजसतरुकंदें वरमहमत्तवंसण[8]हयंदें ।
छणससिमंडलसंणिहवयणे णवकुवलयदलदीहरणयणें ।

घत्ता—खलसंकुलि कालि कुसीलमइ विणउ करेप्पिणु [9]संवरिय ॥
वच्चंति वि [10]सुण्णसुसुण्णवहि जेण सरासइ [11]उद्धरिय ॥२॥

३

[1]अइयणदेवियव्वतणुजाएं जयदुंदुहिसरगहिरणिणाएं ।
जिणवरसमयणिहेलणखंभें दुत्थियमित्तें [2]ववगयडंभें ।
[3]मइं उवयार[4]भाउ णिव्वहणें विउसविहुरसय[5]भयणिम्महणें ।
तेओहामियपवरक्करहें तेण विगव्वें भव्वें भरहें ।
बोल्लाविउ कइ कव्वपिसल्लउ किं तुहुं सच्चउ वप्प गहिल्लउ ।
किं दीसहि विच्छायउ दुम्मणु गंथकरणि किं ण करहि णियमणु ।

---

यह सुनकर महाकवि जाग उठा मानो समस्त कलाओंको धारण करनेवाला पूर्णिमाका चन्द्र हो। वह दिशाओंको देखता है, परन्तु वहां कुछ भी नहीं देखता, विस्मित बुद्धि जब वह अपने घरमें स्थित था, तब जो न्यायशील है, जिसने दोनों करतल जोड़ रखे हैं, जो प्रणाम कर रहा है, जिसके यशरूपी वृक्षकी जड़ें दसों दिशाओंमे फैल रही हैं, जो श्रेष्ठ माहामात्यके वंशरूपी आकाशका चन्द्रमा है, जिसका मुख पूर्णिमाके चन्द्रमाके समान है, जिसके नेत्र दीर्घ कुवलयदलके समान हैं, ऐसे आये हुए भरतने—

घत्ता—खलोंसे व्याप्त समयमें विनय करके कुशीलमतिको रोका। जिसके द्वारा आकाशके सूने पथमें जाती हुई सरस्वतीका उद्धार किया गया ॥२॥

३

जो अइयण (एयण या देवीयव्वा) देवीका पुत्र है, जिसका स्वर विजयकी दुंदुभिके स्वरकी तरह गम्भीर है, जो जिनवरके सिद्धांतरूपी भवनका आधार स्तम्भ है, जो दुःस्थित लोगोंका मित्र है, दम्भसे रहित है, मुझमें उपकार भावका निर्वाह करनेवाला है, जो विद्वानोंके संकटों और सैकड़ों भयोंका नाश करनेवाला है, जिसने अपने तेजसे सूर्यके रथको निष्प्रभ कर दिया है, ऐसे उस गर्वरहित भव्य भरतने कहा—"हे काव्य-पण्डित कवि, क्या तुम बेचारे ग्रहगृहीत हो (तुम्हें भूत लग गया है), तुम कान्तिहीन और उदासीन क्यों दिखाई देते हो, ग्रन्थ-रचनामें

---

५. A विवुद्धउ । ६. AP विभियमइ । ७. P दसदिस° । ८. AP °णहचंदें । ९. P संवरिह । १०. A विसण्ण सुसुण्ण° । ११. P उद्धरिह ।

३. १. A अइयणदेविअंव्व.; P इयणुदेवियव्व° । २. A ववगयडिंभें । ३. AP परउवयार° । ४. A °मार°; P °हार° । ५. A °रुयं° ।

किं किउ काइं वि मइं अवराहउ    अवरु को वि किं विरसुप्पाहउ।
भणु भणु भणियउं सयलु पडिच्छेंवि    हउं कयंपंजलियरु ओहच्छेंवि।

घत्ता—अथिरेण असारें जीविएण किं अप्पउ संमोहहि॥
तुहुं सिद्धहि वाणीधेणुयहि णवरसखीरु ण दोहहि॥३॥

४

तं णिसुणेप्पिणु दरविहसंतें    मित्तमुहारविंदु जोयंतें।
कसणसरीरें सुट्ठुकुरूवें    मुद्धाएविगब्भसंभूवें।
कासवगोत्तें केसवपुत्तें    कइकुलतिलएं सरसइणिलएं।
पुप्फयंतकइणा पडिउत्तउ    भो भो भरह णिसुणि णिक्खुत्तउ।
कलिमलमलिणु कालु विवरेरउ    णिग्घिणु णिग्गुणु दुण्णयगारउ।
जो जो दीसइ सो सो दुज्जणु    णिप्फलु णीरसु णं सुक्कउ वणु।
राउ राउ णं संझहि केरउ    अत्थि पयट्टइ मणु ण महारउ।
उव्वेउ जि वित्थरइ णिरारिउ    एक्कु वि पउ वि रएंवउ भारिउ।

घत्ता—दोसेण होउ तं णउ भणमि चोज्जु अवरु मणि थक्कउ॥
जगु एउ चडाविउं चाउं जिह तिह गुणेण सहुं वंकउं॥४॥

अपना मन क्यों नहीं लगाते ? क्या मुझसे कोई अपराध हो गया है, या कोई दूसरी, उदासीनता उत्पन्न करनेवाली बात हो गयी है। कहो कहो, मैं कहा हुआ सबको स्वीकार करता हूँ। लो, यह हाथ जोड़कर तुम्हारी बात सुननेके लिए मैं बैठा हूँ।

घत्ता—अस्थिर और असार जीवनसे तुम अपनेको सम्मोहित क्यों करते हो, तुम सिद्ध वाणीरूपी धेनुसे नव ( नौ / नया ) रस रूपी दूध क्यों नहीं दुहते॥३॥

४

यह सुनकर थोड़ा हँसते हुए मित्रका मुखकमल देखते हुए, कृश शरीर और अत्यन्त कुरूप मुग्धादेवीके गर्भसे उत्पन्न कश्यपगोत्री केशवपुत्र, कविकुल तिलक और सरस्वतीके पुत्र पुष्पदन्त कविने प्रत्युत्तर दिया—हे भरत, तुम निश्चितरूपसे सुनो। कलिके मलसे मैला यह समय विपरीत निर्घृण निर्गुण और दुर्नयकारक है, जो-जो दीखता है, वह दुर्जन है, वह निष्फल नीरस है, मानो शुष्कवन हो। ( लोगोंका ) राग सन्ध्याके रागकी तरह है, मेरा मन किसी अर्थमें प्रवृत्त नहीं होता, अत्यन्त उद्वेग बढ़ रहा है, एक भी पदकी रचना करना भारी जान पड़ रहा है।

घत्ता—दोष होगा इसलिए नहीं कहता, मेरे मनमें दूसरा कुतूहल यह है कि यह विश्व गुणके साथ उसी प्रकार टेढ़ा है जिस तरह डोरी पर चढ़ा हुआ धनुष टेढ़ा होता है॥४॥

६. AP पडिच्छमि। ७. A कयपंजलि अरुहहुं अच्छमि। ८ PT ओहच्छमि। ९. AP तुहुं।
४. १. A सुट्ठुमुरूवें; P सुद्धकुरूवें। २. P कयकुल°। ३. A omits सरसइणिलएं and reads उत्तमसत्तें in its place; P सरसय°। ४. P adds after this : उत्तमसत्तें जिणपयभत्तें। ५. A रएंतउ। ६. A णव।

५

जइ वि तो वि जिणगुणगणु वण्णेवि[1] किह पइं अब्भत्थिउ अवगण्णवि[2]।
चायभोयभोउग्गमसत्तिइ पइं अणवरयरइयकइमेत्तिइ।
राउ सालवाहणु[3] वि विसेसिउ पइं णियजसु भुवणयलि पयासिउ।
कालिदासु जें खंधें णीयउ तहु सिरिहरिसहु तुहुं जगि बीयउ[4]।
तुहुं कइकामधेणु कइवच्छलु तुहुं कइकप्परुक्खु ढोइयफलु।
तुहुं कइसुरवरकीलागिरिवरु तुहुं कइरायहंसमाणससरु।
मंदु[6] मयालसु मयणुम्मत्तउ लोउ असेसु वि तिट्ठइ[8] सुत्तउ।
केण वि कव्वपिसल्लउ मण्णउ[5] केण वि थद्धु भणिवि अवगण्णिउ।
णिच्चमेव सब्भाउँ[7] पउंजिउ पइं पुणु विणउ करिवि हउ रंजिउ।

घत्ता—धणु तणु समु मज्झु ण तं गहणु णेहु णिक्कारिमु इच्छमि[9]॥
देवीसुय सुहणिहि तेण हउं णिलइ तुहारइ अच्छमि[10]॥५॥

६

महुसमयागमि जायहिं ललियहिं बोल्लइ कोइल अंबयकलियहिं।
काणणि चंचरीउ रुणुरुंटइ कीरु किं ण हरिसेण विसट्टइ।
मज्झु कइत्तणु जिणपयभत्तिहि पसरइ णउ णियजीवियवित्तिहि।

---

५

यद्यपि, तब भी जिनवरके गुणोंका वर्णन करता हूँ। तुमने अभ्यर्थना की है किस प्रकार उपेक्षा करूँ? तुमने त्याग भोगकी उद्दाम (उद्गम) शक्ति, और निरन्तर की गयी कविकी मित्रता द्वारा, राजा शालिवाहनसे भी विशेषता प्राप्त की है। तुमने अपना यश भुवनतल पर प्रकाशित किया है, जिसने कालिदासको अपने कन्धे पर बैठाया है उस श्रीहर्षसे तुम जगमे द्वितीय हो, तुम कवियोंके लिए कामधेनु और कवि वत्सल हो, तुम कवियोके लिए फल उपहारमे देनेवाले कल्पवृक्ष हो। तुम कवियोंके लिए (कपियोंके लिए), देवोके क्रीड़ा पर्वत (सुमेरु पर्वत) हो। तुम कविराज रूपी हंसके लिए मानसरोवर हो। लोग, मन्द मदालस, कामसे उन्मत्त और तृष्णासे भुक्त हैं। किसीके द्वारा कामपण्डित माना गया, और किसीके द्वारा मूर्ख कहकर मेरी अवहेलना की गयी। लेकिन तुमने हमेशा सद्भावका प्रयोग किया और विनय करके मुझे प्रसन्न रखा।

घत्ता—धन मेरे लिए तिनकेके समान है, मैं उसे नही लेता। मै अकारण स्नेहका भूखा हूँ। हे देवीपुत्र शुभनिधि भरत, इसीलिए मैं तुम्हारे घरमे रहता हूँ ॥५॥

६

वसन्तका समय आने पर सुन्दर हुई आम्रमञ्जरी पर कोयल बोलती है, काननमे भ्रमर-रुनझुन करता है, फिर तोता हर्षसे विशिष्ट क्यो नही होता, मेरा कवित्व जिनवरके चरणोंकी भक्तिसे प्रसरित होता है अपनी आजीविकाकी वृत्तिसे नही।

---

५. १. P जय वि। २. A वणम्मि; P वण्णमि। ३. AP अवगण्णमि। ४. AP सालिवाहणु। ५. APT मण्णिउ। ६. A मंदु; P थड्ढु; T वंठ जडः। ७. AP सब्भाव। ८. A तिणु। ९. AP इच्छमि। १०. AP अच्छमि।

विमलगुणाहरणंकियदेहउ एउ भरह णिसुणइ पइं जेहउ।
कमलगंधु घेप्पइ सारंगें णउ सालूरें णीसारंगें।
गमणलील जा कय सारंगें सा किं णासिज्जइ सारंगें।
सज्जणदूसियदूसणवसणें सुकइकित्ति किं हम्मइ पिसुणें।
कहमि कव्वु वम्महसंघारणु अजियपुराणु भवण्णवतारणु।

घत्ता—जिणगुणरयणावलिवियडिउ सद्दसुवण्णसमुज्जलु॥
आहासइ गणहरु सेणियहु करहु कण्णि कहकोंडलु॥६॥

७

सरपंकयरयरत्तविदेहइ जंबूदीवहु पुव्वविदेहइ।
सीयहि दाहिणकूलि रवण्णउ वच्छउ णाम देसु वित्थिण्णउ।
सहलारामहिं गामहिं घोसहिं दहियविरोलणमंथणिघोसहिं।
पविउलपक्ककलमकेयारहिं कणिसु चुणंतहिं जंपिरकीरहिं।
घणकणगुरुभरणवियहिं घण्णहिं हंसहिं णवकंमहरणिसण्णहिं।
चंपयदेवदारुसाहारहिं कुसुमोलीणभमरझंकारहिं।
णच्चिरमुक्कमोरकेकारहिं पवलवलालवसहढेकारहिं।
महिसमेसजुज्झुच्छवमिलियहिं जो सोहइ णंदंतहिं हलियहिं।

हे भरत, जिसने शरीर पर विमल गुणरूपी आभरण धारण किये हैं ऐसा तुम जैसा व्यक्ति उसे सुनता है, कमलकी गन्ध भ्रमरके द्वारा ग्रहण की जाती है सारहीन मेढकके द्वारा नही। हरिणके द्वारा जो गमनलीला की जाती है, क्या वह धनुपके द्वारा नष्ट की जा सकती है। जिनका स्वभाव सज्जनोको दूषित करना है ऐसे दुष्टके द्वारा क्या सुकविकी कीर्ति नष्ट की जा सकती है। मैं कामदेवका संहार करनेवाले और संसार रूपी समुद्रसे सन्तरण करनेवाले अजित पुराण काव्यको कहता हूँ।

घत्ता—गौतम गणधर कहते हैं, "हे गौतम, तुम जिनवरके गुणोकी रत्नावलीसे विजड़ित शब्दरूपी स्वर्णसे समुज्ज्वल यह कथा रूपी कुण्डल अपने कानोमे धारण करो"॥६॥

७

जहाँ सरोवरोंके कमलरजसे पक्षियोंके शरीर धूसरित हैं जम्बूद्वीपके ऐसे पूर्व विदेहमे, सीता नदीके दक्षिण तट पर, सुन्दर वत्स नामका विशाल देश है, जो फल सहित उद्यानो, ग्रामों, दही बिलोनेकी मथानियोंके घोषवाले गोकुलो, पके हुए प्रचुर धान्यके खेतो, कण चुगते बोलते हुए शुको, सघन दानोसे भरे हुए नये धान्यो, नवकमलों पर बैठे हुए हंसो, चम्पक देवदारु और आम्र वृक्षों, पुष्पोमे लीन भ्रमरोकी झंकारो, नृत्य करते हुए मुक्त मयूरोकी ध्वनियो, प्रवल बलयुक्त बैलोके ढेक्कार शब्दो तथा भैंसाओ और मेढ़ोके युद्धोत्सवमे इकट्ठे हुए प्रसन्न हलवाहोसे शोभित है।

६. १. P एह। २. AP घिप्पइ। ३. AP वड्ढियसज्जणदूसण°। ४. P सुकय। ५. AP °सुवण्णु। ६. AP कहकुंडलु।

७. १. उत्तर°; K उत्तर but corrects it to दाहिण°। २. A° पिक्क°। ३. AP° कलम°। ४. AP झण्णहिं; K घण्णहि and gloss धान्यै.। ५. A °देवदार°। ६. AP कुसुमालीण°। ७. AP णच्चिरमोरमुक्क°। ८. P °केक्कारहि। ९. AP महिसहि मेसहि जुज्झवि मिलियहि। १०. P omits जो। ११. B adds णिह after णंदंतहि।

घत्ता—तहिं अत्थि सुसीमा णाम पुरि सररुहछण्णमहासर[12] ॥
[13]णंदणवणसंठियदेवसिरमउडरयणकर[14] सियघर[15] ॥७॥

८

परिहाजलपरिघोलिररसणहिं हिमपंडुरपायारणिवसणहिं ।
विविहदुवारंतरवरवयणहिं गेहगवक्खुग्घाडियणयणहिं ।
घूवधूमधम्मेल्ल[2]यकसणहिं तोरणमोत्तियमालादसणहिं ।
लंबियचलचिंधावलिवत्थहिं ठाणँ[3]माणलक्खणहिं पसत्थहिं ।
मंदिरकंचणकलसयथणियहि किं वण्णिज्जइ सीमंतिणियहि ।
जं वण्णहुं भेसइ वि ण सक्कइ सुरवइ फणिवइ अवरु वि सक्कइ ।
अत्थि विमलवाहणु तहिं राणउ जसुँ[4] विहवेण ण सक्कु समाणउ ।
जसु सोहग्गें वम्महु भज्जइ तेण अणंगत्तणु पडिवज्जइ ।
जसु वइवसुँ[5]वसु दंडहु संकइ तेयहु तरणि तवंतु चवक्केइ[6] ।
पडिगयभडँ[7]थड भड भंजंतहु तासु णरिंदलच्छि भुंजंतहु ।
जाणियसारासारविवेयउ एक्कहिं दिणि जायउ णिव्वेयउ ।

घत्ता—पुरु परियणु हय गय रह सधय अंतेउरु अवगण्णिवि ॥
सीहा[8]सणछत्तइं चामरइं गउ सयलइं[9] तणु मण्णिवि ॥८॥

घत्ता—उसमे सुसीमा नामकी नगरी है जिसके सरोवर कमलोसे आच्छन्न है, तथा लक्ष्मीगृह नन्दनवनोमें बैठे हुए देवोके सिरोके मुकुटोंकी किरणोसे युक्त है ॥७॥

८

परिखाके जलोंकी शब्द करनेवाली करधनियों, हिमकी तरह स्वच्छ प्राकार रूपी वस्त्रों, विविध द्वारोंके अन्तररूपी मुखों, घरोंके झरोखो रूपी उघड़े हुए नेत्रों, धूपके धुओं रूपी केशपाशोसे काले तोरणोंकी मुक्तामालाओंके दांतों, लम्बे चंचल ध्वजोकी आवलियोके वस्त्रो, स्थान और मानके प्रशस्त लक्षणों, मन्दिरोंके स्वर्णकलशोके स्तनों वाली उस नगरी रूपी सीमंतिनी ( नारी)का क्या वर्णन किया जाये, जिसका वर्णन बृहस्पति भी नहीं कर सकता, देवेन्द्र नागराज और दूसरा कोई भी वर्णन नही कर सकता। उस नगरीमे विमलवाहन नामका राजा है, इन्द्र भी उसके वैभवके समान नहीं है, जिसके सौभाग्यसे कामदेव भग्न हो जाता है इसीलिए उसके द्वारा अंगहीनत्व धारण किया जाता है, जिसके दण्डसे यमकी सेना डर जाती है, जिसके तेजसे सूर्य चमकता रहता है, शत्रुओंके हाथियों और योद्धाओके समूहको नष्ट करते हुए तथा राजलक्ष्मीका भोग करते हुए उसे जिसमे सार और असारका विवेक जान लिया गया है, ऐसा वैराग्य एक दिन हो गया।

घत्ता—पुर परिजन अश्व गज ध्वज सहित रथ और अन्तःपुरकी उपेक्षाकर, तथा समस्त सिंहासनों छत्रों चामरोंको तिनकेके बराबर समझकर चला गया ॥८॥

---

१२. P महासरि । १३. P °वणमडिय° कसणहिं । १४. AP °देवसिरि मउड° । १५. P सियघरि ।
८. १. P घूप° । २. AP °धम्मेल्लहिं । ३. P रायमाण° । ४. A जसु विहवें सक्कु वि ण समाणउ । ५. PT वइवसुपसु । ६. A चमक्कइ, P चमुक्कइ । ७. P °भडथड° । ८. A सिंहासण°; P सिंघासण । ९. AP सयलु वि तिणु ।

९

गुरुचरणारविंदु सेवेप्पिणु जायउ परमभिक्खु तउ लेप्पिणु।
वीयरायवयणेण विणायउ पालइ पंचमहव्वयमायउ।
अप्पाणउं तिहिं गुत्तिहिं भावेइ णीरसु जेंवइ णिसिहि ण सोवइ।
वेज्जावचु करइ मुणिणाहहं बालहं वुड्ढहं रुयहयदेहहं।
धम्मु अहिंसालक्खणु अक्खइ मित्तु वि सत्तु वि समु जि णिरिक्खइ।
आगच्छंतुवसग्गु समिच्छइ लंबियकरु उब्भुब्भउ अच्छइ।
दंसमसय सुडसंत ण साडइ सप्प वि लग्ग देहि णउ फेडइ।
दंसणसुद्धिविणउ आराहइ सहइ परीसह इंदिय साहइ।
विकहउ ण कहइ ण रुसइ ण हसइ भीसणि णिज्जणि काणणि णिरसइ।
णाणु णिरंतरु तेणब्भसियउ कम्मु अहम्मकारि संपुसियउ।
एम घोरु तवचरणु चरेप्पिणु तित्थयरत्तु णाउं बंधेप्पिणु।
घत्ता—तेलोक्कचक्कसंखोहणइं सुहकम्माइं समज्जिवि॥
मुउ मुणिवरु णिरसणविहिं करिवि चित्तु समत्ति णिउंजिवि॥९॥

१०

तेत्तीसंवुहिआउपमाणइ पंचाणुत्तरविजयविमाणइ।
किं वण्णवि पुण्णेणुप्पण्णउ हत्थमेत्ततणु ससहरवण्णउ।

९

गुरुके चरण-कमलोंकी सेवा कर वह तप ग्रहण कर परम भिक्षु हो गया। वह वीतरागके वचनोसे ज्ञात, पाँच महाव्रतोंकी पाँच-पाँच भावनाओंका पालन करता है, वह स्वयंको तीन गुप्तियोसे भावित करता है, नीरस भोजन करता है, रातमे नही सोता है। रोगसे जिनका शरीर आहत है ऐसे बाल और वृद्ध मुनिस्वामियोकी वैयावृत्य (सेवा) करता है, अहिंसा लक्षणवाले धर्मकी व्याख्या करता है, जो मित्र और शत्रुको समानरूपसे देखता है, आते हुए उपसर्गको सहन करता है, हाथ ऊपर कर खड्गासनमे स्थित रहता है। काटते हुए डाँस और मच्छरोको नही भगाता, शरीर पर लगे हुए साँपको भी नही हटाता, दर्शनविशुद्धि और विनयकी आराधना करता है, परीषहोको सहन करता है, और इन्द्रियोको सिद्ध करता है, विकथा नही कहता, न क्रोध करता है और न हँसता है, भीषण और निर्जन काननमे निवास करता है। इस प्रकार उसने निरन्तर ज्ञानका अभ्यास किया, और अधर्म करने वाले कर्मको नाश कर दिया इस प्रकार घोर तपश्चरण कर तीर्थंकर प्रकृतिका बँधकर।

घत्ता—त्रिलोकचक्रको क्षुब्ध करनेवाले शुभ कर्मोका अर्जनकर, अनशन विधिकर और चित्तको सम्यक्त्वमे नियोजित कर वह मृत्युको प्राप्त हुए॥९॥

१०

तैंतीस सागर आयु प्रमाणवाले पाँचवें विजयनामक अनुत्तर विमानमे वह उत्पन्न हुए। पुण्यसे उत्पन्न उनका क्या वर्णन करूँ, उनका एक हाथ प्रमाण शरीर चन्द्रमाके रंगका प्रतिकार-

९. १. P विंणायउ। २. A गोवइ। ३ AP जेमइ। ४. AP विज्जावच्चु। ५. AP समु। ६. P उब्भब्भउ। ७ AP झाडइ। ८. A विकहउ कहइ ण हसइ ण रुसइ। ९. AP अणसण°।

१०. १. A तेतीसंवुहि°। २. AP पंचाणुत्तरि। ३. AP वण्णमि। ४. A पुण्णेण पउण्णउ, P पुण्णेणु पउण्णउ। ५. AP हत्यमेत्तु तणु।

णिप्पडियारउ णिरहंकारउ भूसणहरु अहमिंद[6]भडारउ।
णियवासहु वासंतरु ण सरइ उत्तरवेउव्विउ वउ ण करइ।
सीहासणि सुणिसण्णउ अच्छइ ओहिइ तिजगणाडि संपेच्छइ।
लेइ मणेण भक्खु[7] छुह णासहि सो तेत्तीस[8]हिं वरिससहासहिं।
णिग्गयदइयं[9]धवणणिहदुक्खहिं णीस[10] सेइ तेत्तियहिं जि पक्खहिं।
छम्मासाउसु वट्टइ[11] जइयहु सोहम्मिंदें जाणिउ तइयहु।
सो अहमें[12]मराहिउ आवेसइ[13] जियसत्तुहि घरि जिणवरु होसइ।
इम चिंतेवि भणिउ जक्खाहिउ धरणीगयणिहाणलक्खाहिउ।
जंबूदीवभरह[14]उज्झाचरि धणय कणयमयणिलयेण[15] लहु करि।

घत्ता—ता णयरि कुवेरें णिम्मविय कंचणभवणविसेसहिं॥
सरिसरवरउववण[16]जिणहरहिं [17]पहचच्चरविण्णासहिं॥१०॥

११

आयउ[1] देविउ इंदाएसें पुरवरु माणवमाणिणिवेसें।
सिरिहिरिदिहिमइकंतीकित्तिउ विजयादेविहि सेव करंतिउ।
तणुसंसोहणगुणसंजोयहिं[2] थक्कउ णाणाविहि[3]हिं विणोयहिं।
गब्भि ण थंतहु[4] अमरवरिट्ठउ वसुधारहिं वइसवणु वरिट्ठउ।

से रहित और निरहंकार, भूषण धारण करनेवाला आदरणीय अहमेन्द्र। वह अपने निवासविमानसे दूसरे विमानमें नहीं जाता। उसका शरीर प्रतिशरीर उत्पन्न नहीं करता। वह अपने सिंहासन-पर स्थित रहता। अवधिज्ञानसे वह तीनों लोकोंकी नाड़ीको देखता, वह भूख नष्ट करनेके लिए तैंतीस हजार वर्षमें मनसे आहार ग्रहण करता और धमनीके समान दुःखसे रहित तैंतीस पक्षमें एक बार श्वास लेता। जब उसकी छह माह आयु शेष रह जाती है तब सौधर्म स्वर्गके इन्द्रके द्वारा जान ली गयी। वह अहमेन्द्रराज आयेगा और जितशत्रुके घर जिनवर होगा। यह विचार-कर (इन्द्रने) धरतीपर स्थित लाखों निधानोंके स्वामी कुबेरसे कहा, 'हे धनद, जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रकी अयोध्यानगरीमें स्वर्णमय प्रासादका निर्माण करो।'

घत्ता—तब कुबेरने नगरीका विशेष कंचन भवनों, नदियों, सरोवरों, उपवनों, जिनघरों, पथों और चत्वरोंकी रचनाओंसे निर्माण कर दिया॥१०॥

११

इन्द्रके आदेशसे मानवोंकी मानवियोंके वेश देवियाँ नगरवरमें आयीं। श्री, ह्री, धृति, कान्ति, कीर्ति और विजयदेवी सेवा करने लगी। शरीरके संशोधनों और गुणोंके उत्पादनों और नाना प्रकारके विनोदोंके साथ वे स्थित हो गयीं। उनके गर्भमें स्थित नहीं होते हुए भी अमर श्रेष्ठ

६. AP अहमिंदु। ७. P भिक्खु। ८. A तेतीसहिं। ९. P °दयिधवण°। १०. P adds वि after णीससेइ। ११. A P वड्ढइ। १२ A P सो लहु अमराहिउ। १३. A P आएसइ। १४. A जंबूदीवे भरहे उज्झा°; P जंबूभरहदीउ उज्झा°। १५. P °णिलयहु लहु। १६. P °जिणहरउववणेहिं। १७. A अइरमणीयपएसहिं।

११. १. P आइउ। २. P °संजोवहि। ३. P णाणविहिहिं। ४. A गब्भेच्छंतहु; P गब्भि ण छंतउ।

सुहदंसणि णियमणि संतुट्ठउ जा छम्मासहिँ ता परिउट्ठउ।
पल्हत्थंतु णिहाणइं दिट्ठउ।
णरवइप्रंगणि दविणु ण माइउं सयलहं दीणाणाहहं ढोइउं।
पवरिक्खाउवंससंभूयहु वम्महरूवपरज्जियरूवहु।
विजयदेवि णं चंदहु रोहिणि जियसत्तुहि णरणाहहु गेहिणि।
अहिणवसयदलकोमलगत्ती हंसवण्णि पल्लंकि पसुत्ती।

घत्ता—परमेसरि णिसि पच्छिमपहरि एक्केक्कउ जि समिच्छइ ॥
णिद्दालसवस मउलियणयण सोलह सिविर्णय पेच्छइ ॥११॥

१२

मउल्लगंडं पमत्तं पयंडं।
गिरिंदप्पमाणं गयं गज्जमाणं।
धरित्ती खणंतं विसं ढेक्करंतं।
हयारिंदपक्खं हरिं तिक्खणक्खं।
करिंदाहिसित्तं सिरिं पोमवत्तं।
सयामोयधामं णवं पुप्फदामं।
सुहं सेयभाणुं दिसुब्भासिभाणुं।
सिणिद्धं समाणं दहे कीलमाणं।
रईलीलयाणं जुयं मीणयाणं।
वरं वारिपुण्णं सियंभोयछण्णं।

कुबेर धनकी धाराओंमें बरस गया। शुभदर्शनसे अपने मनमें सन्तुष्ट जब छह माह हो गये, तब वह परितुष्ट हो गया। निधान फैलता हुआ दिखाई दिया। राजाके आँगनमें धन नहीं समाया, समस्त धन दीनों और अनाथोंके लिए दे दिया गया। महान् इक्ष्वाकु कुलमें उत्पन्न कामदेवके रूपको अपने रूपसे पराजित करनेवाले राजा जितशत्रुकी गृहिणी विजयादेवी उसी प्रकार थी जिस प्रकार चन्द्रमाकी रोहिणी, जो अभिनव शतदलके समान कोमल शरीरवाली थी। हंसके रंगकी वह पलंगपर सो रही थी।

घत्ता—रातके अन्तिम प्रहरमें नींदसे अलसायी आँखें बन्द किये हुए वह परमेश्वरी सोलह सपने देखती है और एक-एककी समीक्षा करती है ॥११॥

१२

मदसे गीले गण्डस्थलवाला प्रमत्त प्रचण्ड पहाड़ जैसा गरजता हुआ महागज, धरती खोदता हुआ, तथा फेक्कार करता हुआ वृषभ, शत्रुपक्षको नष्ट करनेवाला, तीखे नखोंवाला सिंह, गजेन्द्रोंके द्वारा अभिषिक्त कमलपत्रोंवाली लक्ष्मी, सदैव आमोद प्रदान करनेवाली नव पुष्पमाला, शुभ्र चन्द्र, दिशाओंको उद्भासित करनेवाला सूर्य, सरोवरमें क्रीड़ा करता हुआ रति-क्रीड़ासे युक्त मत्स्योंका स्निग्ध जोड़ा, जलसे भरित और श्वेत कमलोंसे आच्छादित घड़ोंकी शोभा

५. A परिवुट्ठउ but corrects it to परितुट्ठउ; P परिवुट्ठउ; T परिवट्ठउ। ६. A P add after this : घणु जिह पुणु वरिसंतु अणिट्ठउ। ७. A P °पगणि। ८. A सविणय; P सिविणइ।
१२. १. P पोम्मवत्तं।

रसारामरम्मं घडाणं च जुम्मं ।
लयापत्तणीलं वि[2]उद्धारणालं ।
मरालालिरोलं सरं सारसालं ।
जलुल्लोलमालं महामच्छबालं ।
गहीरं रवालं समुद्दं विसालं ।
पहारिद्धिरूढं मइंदूढपीढं ।
णहे धावमाणं सुराणं विमाणं ।
धरारंधणि[3]त्तं पसत्थं पवित्तं ।
जसेणुण्णयाणं घरं पण्णयाणं ।
गयासामऊहं मणीणं समूहं ।
सिहालीच[4]लंतं हुयासं जलंतं ।

घत्ता—इय सिविणयपंति मणोहरिय जोइवि सीलविसुद्धइ ॥
सुविहाणइ रायहु पजरिय सुत्तविउ[5]द्धइ मुद्धइ ॥१२॥

१३

पहुणा विहसिवि गुणगणवंतहि सिविणयफलु विण्णासिउ कंतहि ।
होही तुह सुउ जियवम्मीसरु तिहुयणगुरु तिणाणजोईसरु[1] ।
तासु विमलवाहणअहमिंदहु आउ पवण्णउ बुहयणचंदहु ।
कुंजरवेसें णृ[2]वरामाणणि झत्ति पइट्ठउ णं दिणयरु घणि ।
गब्भि परिट्ठिउ जिणु जगमंगलु उट्ठिउ घरि सुरसंथुइकलयलु ।

समूहसे युक्त जोड़ा, लतापत्रोंसे हरा, खिले हुए कमलोंसे युक्त, सारसोका घर सरोवर, उछलती हुई, जलतरंगोंसे सहित महामत्स्योका पालक शब्दमय विमल शरीर समुद्र, प्रभाके वैभवसे भरपूर सिंहासनपीठ, आकाशमे दौड़ता हुआ देवताओंका विमान, धरतीके बिलसे निकलता हुआ पवित्र प्रशस्त तथा यशसे उन्नत नागोंका समूह, दिशाओंमे फैली हुई किरणोवाला मणिसमूह, तथा ज्वालाओमे जलती हुई आग।

घत्ता—इस प्रकार स्वप्नावली देखकर, शीलसे विशुद्ध सुन्दर मुग्धा विजयादेवी सवेरे सोकर उठी। उसने राजासे कहा। ॥१२॥

१३

राजाने हँसकर गुणगणसे युक्त कान्ताको स्वप्नोंका फल बताया—"तुम्हारा कामदेवको जीतनेवाला त्रिभुवनका गुरु तीन ज्ञानोका धारक योगीश्वर पुत्र होगा।" बुधजनोंके चन्द्र उस विमलवाहन अहमेन्द्रकी आयु पूर्ण हो गयी। वह शीघ्र गजरूपमे रानीके मुखमे इस प्रकार प्रवेश कर गया मानो सूर्यने बादलोमे प्रवेश किया हो। विश्वका कल्याण करनेवाले जिन गर्भमे आये

२. A P विवुद्धा° । ३. P °णेत्तं । ४. A सिहालीपलित्तं; P सिहालीवलत्तं, but T सिहालीचलंतं ।
५. P °विउट्ठइ ।
१३. १. A P add after this : जेट्ठहु मासहु पक्खि अचंदणि ( P पक्खियचंदिणि ), मावसदिणि ससहरि थियरोहिणि । २. A P णिव° ।

णच्चिउ णवरसालु तियसेसरु  अहिणंदिउ जियसत्तु णरेसरु।
तासु घरंगणि वण्णविचित्तइं  रयणइं पुणु णवमास णिहित्तइं।
धणयाएसे जक्खकुमारिहिं[3]  घोसियसुमहुरसाहुक्कारिहिं[4]।
कामकोहमयमोहविहंजणि  णिव्वुइ रिसहजिणिंदे णिरंजणि।
जलणिहिसमहं कालपरिवाडिहिं  जा पण्णासलक्खु[5] गय कोडिहिं।
घत्ता—ता माहमासे[6]सियदसमिदिणि बीयउ सिवपयगामिउ[7]॥
तित्थंकरु[8] णाणत्तयसहिउ उप्पण्णउ जगसामिउ ॥१३॥

१४

उप्पण्णइ जिणि आऊरियं घर  कहिं[1] वि समुग्गय जयघंटारव।
कहिं वि मइंदणिणाय सुभइरव  कहिं वि समुग्गय जयघंटारव।
आसणकंपें विम्हा[2]वियमइ  कंपिउ अहिवइ महिवइ सुरवइ।
दसणकमलसरणच्चियसुरवरि  मयजलमिलियघुलियबहुमहुयरि।
सयमहु मुणिमहसयणिव्वूढउ  अइरावणि वारणि आरूढउ।
भंभा[3]भूरिभेरिसंघायहिं  वज्जंतहिं वाइत्त[4]णिणायहिं।
जिणकमकमलजुयलसंगयमणु  सवहु सवाहणु सधउ सपहरणु।
सोमभीमभूसाभाभासुर  चलिय हरि सरसरसिर सुरासुर।
कोसलणयरि झड त्ति पराइय  परियंचेवि तिवार घरु आइय।

और घरमे देवताओकी स्तुतिका कल-कल शब्द होने लगा। इन्द्रने अत्यन्त मधुर नृत्य किया, उसने राजा जितशत्रुका अभिनन्दन किया। नौ माह तक उसके घरमे रत्नोकी वर्षा होती रही। जिन्होने साधुकारकी घोषणा की है ऐसी यक्ष-कुमारियोने रगबिरंगे रत्नोकी वर्षा कुबेरके आदेशसे की। काम, क्रोध, मद और मोहका नाश करनेवाले ऋषभ जिनेन्द्रके निर्वाणको प्राप्त होनेके बाद, पाँच लाख करोड़ वर्ष बीत जाने पर—

घत्ता—माघ माहके शुक्लपक्षकी दसमीके दिन शिवपदगामी तीन ज्ञानके धारी विश्वके स्वामी द्वितीय तीर्थंकर अजितनाथका जन्म हुवा ॥१३॥

१४

अजितनाथ जिनके उत्पन्न होनेपर धरती आपूरित हो उठी। कहीपर जय-जय और घण्टोंके शब्द होने लगे, कही भयंकर सिंहनाद शब्द हो रहा था, कही जयघण्टारव उठा, आसनके कम्पायमान होनेसे जिसकी बुद्धि विस्मित है ऐसे नागराज, पृथ्वीराज और देवराज कांप उठे, जिसके दांतोपर स्थित सरोवरके कमलपर देववर नृत्य कर रहे है, जिसके मदजलसे आकृष्ट होकर अनेक भ्रमर गुनगुना रहे हैं, ऐसे ऐरावत महागजपर, तीर्थंकरोके अभिषेकका निर्वाह करनेवाला इन्द्र आरूढ़ हो गया। भम्भा और प्रचुर भेरियोके समूहो, बजते हुए वाद्योके निनादोंके साथ, जिनवरके चरणकमल युगलमें संगतमन अपनी वधू, वाहन, ध्वज और अस्त्रोके साथ, सौम्य विशाल भूषाकी आभासे भास्वर, प्रेमसे शब्द करते हुए इन्द्र, सुर और असुर चले। वे शीघ्र ही अयोध्या नगरी पहुँचे, तीन परिअर्चनाएँ कर वे घरमे आये।

३. A °कुमारहिं। ४. A °साहुक्कारहिं। ५. A °लक्ख। ६. A °मासि। ७ A सिवपुर°।
८. A तित्यकर।
१४. १. A P कहिं मि। २. A विभाविय°। ३. P भंभाभेरिपडह°। ४. P वायत्त°।

घत्ता—पणवेप्पिणु पियरइं आयरिण सहसा चित्ति वियप्पिउ ॥
जिणमायहि मायइ सुरवरहिं मायाबालु समप्पिउ ॥१४॥

१५

जगगुरु लेवि देव गय तेत्तहि सुरगिरिपंडुसिलायलु जेत्तहि ।
तहिं सीहासणि णिहित्तु भडारउ मयणबाणसंताणणिवारउ ।
इंदजलणजमणेरियवरुणहं पवणधणयभवससिखरकिरणहं ।
आवाहणु करेवि पोमाइवि जण्णभाउ सब्भावें ढोइवि ।
अमरपंति अवितुट्टं करेप्पिणु णीरु खीरसयरहरि भरेप्पिणु ।
किसलयछण्ण कलस उच्चाइवि मंतु पणवसाहा संजोइवि ।
देविंदहिं जिणिंदु अहिसिंचिउ कुवलयकमलकयंबहिं अंचिउ ।
देवंगइं वत्थइं परिहाविउ देउ दिव्वगंधेहिं विलेविउ ।
भूसिउ भूसणेहिं साणंदें णामकरणु विरइउं देविंदें ।

घत्ता—जाएण जेण जसु बंधुयणु कीलासु वि अविसंकिउ ॥
बहिरंतरंगवइरिहिं ण जिउ अजिउ तेण सो कोक्किउ ॥१५॥

१६

णमो जिणा कयंतपासणासणा णमो विसुद्ध बुद्ध सिद्धसासणा ।
णमो कसायसोयरोयवज्जिया णमो फणिंदचंदविंदपुज्जिया ।

---

घत्ता—माता-पिताको आदरसे प्रणाम कर सहसा देवेन्द्रने अपने मनमें विचार किया और मायासे निर्मित कृत्रिम बालक जिनवरकी माताको दे दिया ॥१४॥

१५

विश्वगुरुको लेकर देवता वहाँ गये, जहाँ सुमेरु पर्वतपर पाण्डुक शिला थी, वहाँ कामदेवके बाणोंका सन्ताप दूर करनेवाले भट्टारक जिनवरको रख दिया। इन्द्र, अग्नि, यम, नैऋत्य, वरुण, पवन, धनद, शंकर, चन्द्र और सूर्यका आह्वान कर संस्तुति की और सद्भावसे यज्ञ पूरा कर अविच्छिन्न देवपंक्ति निर्मित कर, क्षीरसागरसे जल भरकर, किसलयोंसे आच्छादित कलशोंको ऊपर कर, 'ओम् स्वाहा' कहकर, नीलकमलोंसे युक्त जलसे देवेन्द्रोंने जिनेन्द्रदेवका अभिषेक किया तथा उन्हें दिव्य वस्त्र पहनाये। दिव्य गन्धोंसे लेप किया, देवेन्द्रने आनन्दपूर्वक अलंकारोंसे उन्हें भूषित किया, तथा उनका नामकरण संस्कार किया।

घत्ता—जिसके उत्पन्न होनेसे जिसके बन्धुजन क्रीड़ाओंमें शंकाविहीन हो उठे, और जो बहिरंग तथा अन्तरंग शत्रुओंसे नहीं जीते जा सके इसलिए उन्हें 'अजित' कहकर पुकारा गया ॥१५॥

१६

यमके पाशको काटनेवाले हे जिन आपको नमस्कार हो, हे सिद्धबुद्ध और सिद्धशासन आपको नमस्कार हो, कषाय समूह और रोगोंसे रहित आपको नमस्कार हो; नागेशों चन्द्रोंके समूहसे

---

५. P वियप्पियउ । ६. P समप्पियउ ।

१५. १. A P सिंहासणि । २. A °संताव° । ३. P अविरुद्ध । ४. P खीरु । ५. A देव ।

१६. १. A P विसुद्धबुद्धिसिद्धसासणा । २. A P फणिंदइंदचंदपुज्जिया ।

णमो अदीणकामबाणवारणा णमो महाभवंबुरासितारणा।
णमो विसालमोहजालछिंदणा णमो जियारिरायरायणंदणा।
णमो णिहित्तसुण्णवाइवासणा णमो अणेयभेयभावभासणा।
णमो गयालसालसीलभूसणा णमो पसण्ण दिण्णरोसँदूसणा।
णमो विमुक्कदिव्वघोसणीसणा णमो रिसी तवोविहीपयासणा।
णमो अणंतसंतसम्मँभावणा णमोरहँत मोक्खमग्गदावणा।

घत्ता—इय वंदिवि अमराणंदियहि णंदणवणसुच्छायहि॥
आणेप्पिणु उज्झहि परमजिणु इंदें अप्पिउ मायहि॥१६॥

१७

कालें जंतें जायउ पोढउ जयवइ णवजोव्वणि आरूढउ।
का वि णारि आलिंगणु मग्गइ क वि कामाउर पायहि लग्गइ।
का वि कुमारि भणइ मइं परिणहि विरहु भडारा किं तुहुं ण मुणहि।
एक्कँसु देहि दिट्ठि सुहगारी जा जीवमि ता दासि तुहारी।
इय णारीयणु होंतु रसिल्लउ कामासत्तउ कामगहिल्लउ।
रक्खहि देवदेव णियसंगें मारिज्जंतु वराउ अणंगें।
पिउणा सुरवइणा घरु गंपिणु पत्थिउ जिणकुमारु पणवेप्पिणु।

पूज्य आपको नमस्कार हो, अदीन काम बाणोंका ध्वंस करनेवाले आपको नमस्कार हो, हे निर्भय आपको नमस्कार, महासंसाररूपी समुद्रसे तरनेवाले आपको नमस्कार, विशाल मोहरूपी जालका छेदन करनेवाले आपको नमस्कार, जितशत्रुके पुत्र आपको नमस्कार; शून्यवादी विचारधाराको समाप्त करनेवाले आपको नमस्कार, अनेक भेदों और भावोंका कथन करनेवाले आपको नमस्कार, आलस्यसे रहित, और शीलसे भूषित आपको नमस्कार, प्रसन्न और क्रोधरूपी दूषणको दूर करनेवाले आपको नमस्कार, दिव्यध्वनिका शब्द करनेवाले आपको नमस्कार, तपकी विधिके प्रकाशक आपको नमस्कार, अनन्त शान्त और समभाववाले आपको नमस्कार; मोक्षमार्गके अर्हन्त आपको नमस्कार।

घत्ता—इस प्रकार वन्दनाकर, इन्द्रने, नन्दनवनके समान शोभा धारण करनेवाली अयोध्यामें आकर जिनेन्द्रदेवको उनकी माताके लिए अर्पित कर दिया॥१६॥

१७

समय बीतनेपर वे प्रौढ़ हो गये। विश्वपति अजितनाथ नवयौवनमें स्थित हो गये। कोई नारी आलिंगन माँगती है, कोई कामातुर होकर पैरोंसे लगती है, कोई कुमारी कहती है कि "मुझसे विवाह करो। हे आदरणीय क्या आप विरहको नहीं समझते। एक सौभाग्यशाली दृष्टि दीजिए, मैं जीवित नहीं रहूँगी, तुम्हारी दासी हूँ। इस प्रकार रसमय कामसे आसक्त और कामसे गृहीत होते हुए, कामदेवसे मारे जाते हुए नारीजनकी हे देवदेव अपने संगसे रक्षा कीजिए" इस प्रकार पिता और इन्द्रने घर जाकर जिनकुमार अजितको प्रमाणकर निवेदन किया। किसी

३. A P °दिण्णदोस° । ४. A P °संतसोमभावणा । ५. A णमो अरहंत ।

१७ १. A एक्क सुदिट्ठि देहि सुहगारी; P एक्क सदिट्ठि देहि सुहगारी । २. A P add after this:; कुमरत्तें ( P कुमरत्ति ) पुणु कालु सुहासिउ, पुव्व अट्ठदहलक्ख पणासिउ ।

कह व कह व मइं[3] इच्छाविउ  कण्णासहसहिं पहु[4] परिणाविउ ।
सुसिरु तंति घणु पुक्खरु वज्जइ  जहिं तुंबुरुणा सुसरउ गिज्जइ ।
जहिं उव्वसिरंभहि णच्चिज्जइ  अणव[5]मरसविसेसु संचिज्जइ ।

घत्ता—जहिं मंगलदव्वविहत्थियहिं उरघोलिरहारमणिहिं ॥
आवंतिहिं जंतिहिं सुललियहिं छेउ णत्थि सुररमणिहिं ॥१७॥

१८

जहिं उवमाणउ किं पि ण दिज्जइ  तं उच्छउ मइं किं वण्णिज्जइ ।
सव्वतित्थपरिपुण्णहिं कलसहिं  मुणिव[1]यणहिं णं वियलियकलुसहिं ।
खीरतुसारतारणित्तारहिं  जित्त[2]विलासिणिमोत्तियहारहिं ।
को[3]मलकिसलयछाइयवत्तहिं  विसहरसुरणरखयरुक्खित्तहिं ।
मंगलघोसविलासविसेसहिं  तियसिंदहिं मिलेवि पुहईसहिं ।
किउ रज्जाहिसेउ सु[4]रसेवहु  बद्धु णिलाडि पट्टु तहु देवहु ।
महि भुंजंतहु पीणियभव्वहं  एक्कुणवीस[5] लक्ख गय पुव्वहं ।
एक्कहिं दिणि णरणियरणिरंतरि  [6]अच्छंतें अत्थाणब्भंतरि ।
वसुवइवसुमइकंताकंतें  रयणिहि गयणभाउ जोयंतें ।

प्रकार बलपूर्वक इच्छा उत्पन्न करके प्रभुका एक हजार कन्याओंसे विवाह कर दिया गया जहाँ सुषिर, तन्त्री, घन और पुष्कर वाद्य बजाये जाते हैं और तुम्बिरके द्वारा सुसरस गान किया जाता है, जहाँ उर्वशी और रम्भाके द्वारा नृत्य किया जाता है। इस प्रकार बिना नौवें रस (शान्त) के बिना रस विशेष संचित किया जाता है।

घत्ता—जहाँ, जिनके हाथमें मंगल द्रव्य हैं और वक्षपर हारमणि हिलडुल रहे हैं ऐसी आती जाती हुई सुन्दर सुर रमणियोंका अन्त नहीं है ॥१७॥

१८

जिसका कोई भी उपमान नहीं दिया जा सकता, ऐसे उस उत्सवका मेरे द्वारा क्या वर्णन किया जा सकता है ? मुनि वचनोंके समान कालुष्य ( पाप—कलुषता ) से रहित, क्षीरकी तरह हिमकणोंसे निरन्तर भरपूर, विलासिनियोंके मोतियोंके हारको जीतनेवाले, कोमल किसलयवाले, पत्तोंसे आच्छादित, नागों, देवों और मनुष्यों एवं विद्याधरोंके द्वारा उठाये गये, सब तीर्थोंसे परिपूर्ण कलशोंसे, मंगलघोषों और विलासोंसे विशिष्ट, देवों देवेन्द्रों और पृथ्वीशोंने, लक्ष्मीके द्वारा सेवित देवका राज्याभिषेक किया और उनके ललाटपर पट्ट बाँध दिया। भव्योंको प्रसन्न करनेवाले और धरतीका भोग करनेवाले उन्नीस लाख पूर्व समय बीत गया। एक दिन मनुष्य-समूहसे भरपूर दरबारके मध्य बैठे हुए धरती और लक्ष्मीके स्वामी रात्रिमें आकाश मार्गमें,

३. A मंडइ; P मडइ। ४. P सहु। ५. A P अणुवम°; T अणुवम° but the meaning given is शान्तरसरहितः।

१८. १. A P णं मुणि°। २. P जिणिवि विला°। ३. A कमलकिसलयच्छाइय°; P कमलहि किसलयछाइय°। ४. A सुरसेवहु; P सियसेवहु। ५. A एक्कुणलक्खवीस गय; P तयपंचास लक्ख गय। ६. P अच्छइ जा अत्थाण°।

घत्ता—ता तेण दीह ससहरधवल उक्क पडंती दिट्ठिय ॥
णं णहसिरिकंठहु परियलिय चलमुत्ताहलकंठिय ॥१८॥

१९

पेच्छंतहु सा तहिं जि विलीणी ईसमणीस समासमलीणी ।
गयणुम्मुक्क उक्क गय जेही अथिर णरेसरसंपय तेही ।
लग्गमि णिरवज्जहि मुणिविज्जहि पभणइ सामि जामि पावज्जहि ।
छणि छणि जडयणु किं हरिसिज्जहि आउ वरिसवरिसेणं जि खिज्जइ ।
जीय भणंतहं विहसइ तूसइ मेर पभणंतहं रुंजइ रूसइ ।
ण सहइ मरणह केरउ णाउं वि पहरणु धरइ फुरइ णित्थाउ वि ।
कालि महाकालिहिं घरु ढुक्कइ मज्जु मासु ढोवंतु ण थक्कइ ।
जोइणीहिं को किरे रक्खिज्जइ पीडिवि मोडिवि कालें खज्जइ ।
खयकालहु रक्खंति ण किंकर मय मायंग तुरंगम रहवर ।
खयकालहु रक्खंति ण केसव चक्कवट्टि विज्जाहर वासव ।
होइ विसूई सप्पे घेप्पई दाढिविसाणिमृगहिं दारिज्जइ ।
जलि जलयर थलि थलयर वइरिय णहि णहयर भक्खंति अवारिय ।
तो वि जीउ जीवेवइ वंछइ लोहें मोहें मोहिउ अच्छइ ।

---

घत्ता—चन्द्रमाके समान धवल लम्बी उल्का गिरते हुए देखी मानो आकाशरूपी लक्ष्मीकी मोतियोंकी चंचल कण्ठी गिर गयी हो ॥१८॥

१९

देखते-देखते वह उल्का वहीं विलीन हो गयी। भगवान् की बुद्धि उपशमको प्राप्त हुई। वह विचार करने लगे कि जिस प्रकार आकाशसे च्युत उल्का चली गयी, उसी प्रकार नरेश्वरकी सम्पत्ति अस्थिर है। मैं निरवद्य मुनिविद्यामें लगूँगा। स्वामीने कहा कि मैं प्रव्रज्याके लिए जाता हूँ। मूर्खजन क्षण-क्षणमें क्यों प्रसन्न होता है? आयु साल-सालमें क्षीण-क्षीण होती है। 'जियो' कहने वालों पर ( जीव ) हँसता है और सन्तुष्ट होता है, मरो कहने वालो पर गर्जता है और रुष्ट होता है? वह मरणका नाम भी सहन नहीं करता। दुर्बल होते हुए भी प्रहरण धारण करता है, स्फुरित होता है। काली और महाकालीके घर पहुँचता है। और मद्य मांस ले जाते हुए नहीं थकता। योगिनियोंके द्वारा किसकी रक्षा की जाती है, कालके द्वारा पीडित कर और तोड़कर खा लिया जाता है। अनुचर क्षयकालसे नहीं बचा सकते। मत्तमातंग तुरंग और रथवर भी। क्षयकालसे केशव चक्रवर्ती विद्याधर इन्द्र भी रक्षा नहीं करते। विशूचिका होता है और साँपके द्वारा ग्रहण किया जाता है। दाढ़ो और सींगवाले पशुओंके द्वारा विदीर्ण कर दिया जाता है। जलमे जलचर और थलमे थलचर उसके दुश्मन हैं, आकाशमे आकाशचर जीव खा लेते हैं विना किसी देरके। तब भी जीव जीनेकी इच्छा रखता है, और लोभ तथा मोहसे मोहित रहता है।

---

७. A तो।

१९. १. P पव्वज्जहि। २ A P वरिसु वरिसेण। ३. A मरणु भणतहं; P मरु पमणतहं। ४. A किर को रक्खिज्जइ; P किं किर। ५. A संपेसिज्जइ। ६. A P add after this : दहि बुड्डइ जलणेण पलिप्पइ। ७. A P °मिगहिं। ८. A P add after this : विसविवक्खसत्थहिं मारिज्जइ। ९. A जीवेवउ; P जीवेव्वउ।

घत्ता—सुहुं वंछइ परे[10] तं णउ लहइ मरणह तसइ ण चुक्कइ ॥
[11]इच्छाभयपरवसु एहु जणु जमसुहकुहरहु ढुक्कइ ॥१९॥

२०

तां[1]वाइय लोयंतिय सुरवर　ते भणंति जय जगगुरु सुरवर ।
चंगउ चित्तं[2]डिंभु संथवियउ　णाणणिहेलणि पइं संथवियउ ।
छं[3]डहि पणइणि कंच[4]णगोरी　धरे[5]हि भुवणसंबोहणगोरी ।
गइदुच्चरित्तकम्मसंताणइ　अजियसेणु णिहियउ संताणइ ।
पभणिउ पुत्त चरे[6]सु संताणइ　सयलमहीयलकयसंताणइ ।
तहिं अवसरि णहु छण्णु विमाणहिं　पत्तहिं गिव्वाणेहिं विमाणिहिं ।
किउ दिक्खाहिसेउ तियसेसहिं　अंचिउ पहु पसत्थतियसेसहिं ।
गय खग सुर णिय[7]सिवियाजाणें　फलतरुणविएं पवरुज्जाणें ।
णाव[8]इ णविउ सहे[9]उवणामें　सो सोहंतु सुद्धपरिणामें ।
णिच्च करंति पणयकलहं सइं　जहिं सरि सरु मुयंति कलहंसइं ।
[10]तडगंधव्वगीयकलहंसइं　ताहं चलणि रसियइं कलहंसइं ।
तहिं सत्तच्छयतलि मुणिसण्णउ　जिणु जिणंतु चत्तारि वि सण्णउ ।

घत्ता—सुखकी इच्छा करता है परन्तु उसे नहीं पाता, मौतसे डरता है ( त्रस्त होता है ) परन्तु चूकता नहीं, इस प्रकार इच्छा और भयके अधीन यह जीव उन यमके मुख रूपी कुहरमें प्रवेश करता है ॥१९॥

२०

इतनेमे लौकान्तिक देववर आये। वे देववर कहते है कि हे विश्वगुरु आपकी जय हो, आपने चित्तरूपी बालकको धैर्य बँधाया, और उसे ज्ञानरूपी घरमें स्थापित किया। स्वर्गकी तरह गोरी कामिनीको आप छोड़ते हैं, और भुवनको सम्बोधित करनेवाली गोरी ( सरस्वती ) को धारण करते हैं। दुश्चरित कर्मकी सन्तान परम्परा चले जाने पर उन्होंने अजितसेनको कुल-परम्परामे स्थापित किया और कहा—हे पुत्र, तुम कुल-परम्परामे चलना, और समस्त विश्वको निज सन्तान समान मानना। उस अवसरपर आकाश विमानोसे आच्छादित हो गया। आये हुए असंख्य देवेन्द्रोंके द्वारा दीक्षाभिषेक किया गया। प्रशस्त स्त्रियोके द्वारा अर्चा की गयी। विद्याधर और देव अपने-अपने शिविकायानसे चले गये। वह अपने शुद्ध धारणाओंसे इस प्रकार शोभित है, जिस प्रकार, फलसे यौवनको प्राप्त, सहेतुक नामका विशाल उद्यान जैसे झुक गया हो। जहाँ कलहंस स्वयं नित्य प्रणयकलह करते हैं और जहाँ नदीमे वे सुन्दर स्वर करते हैं। जहाँ नट गन्धर्वोंके गीतोंकी सुन्दरताको नष्ट करनेवाले उनके पैरोमे सुन्दर नूपुर बज रहे थे, ऐसे उद्यानमें सप्तपर्णी वृक्षके नीचे बैठे हुए, चार संज्ञाओं ( आहार, निद्रा, भय और मैथुन ) को जीतते हुए, आशा रहित परमेश जिनवर ने।

१०. P तं पर णउ। ११. A इच्छाहय परवसु; P मिच्छाभयपरवसु।

२०. १. A P तावाइय। २. चित्तडंभु but gloss बालकः। ३. A छंडिवि; P छड्डहि। ४. A P चंपय°। ५. P वरहि। ६. P चरसु। ७. A णर; P णिव। ८. A तावइ णमिउ। ९. A P सहेउअणामें; K सहेउपणामें but gloss and T सहेउवणामें सहेतुकनाम्नोद्यानम्। १०. A णडगंधव्व°। P तहि गंधव्व°।

घत्ता—[11] माहे मासे सियणवमिदिणे रोहिणिरिक्खि गयासें ॥
अवरण्हइ केसलोउ करिवि लइय दिक्ख परमेसें ॥२०॥

## २१

जे धम्मेल्ल विमुक्क सुवत्तें [1] ते सुरणाहें मणिमयपत्तें ।
लेवि घित्त खीरण्णवणीरइ को णउ करइ भत्ति जइ णीरइ ।
विसयपरीसहरिउहु [2] ण संकिउ णिवसहासु [3] तें सहुं दिक्खंकिउ ।
णाणु चउत्थउ खणि उप्पण्णउं छट्ठववासें वउ [4] पडिवण्णउं ।
उज्झाणयरिहि बीयइ [5] वासरि किउं पारणउं बंभरायहु घरि ।
कुसुमवरिसु सुरवडहणिणायइं [6] पंचच्छरियइं तहिं संजायइं ।
गेहणेहबंधणु [7] विच्छिण्णउं बारहवरिसइं तउ संचिण्णउं ।
पूसहु सुक्कपक्खि संपत्तइ एयारसि रोहिणिणक्खत्तइ ।
भावाभावालोयविराइउ [8] केवलणाणु तेण उप्पाइउ ।
हय दुंदुहि णं गज्जिउ सग्गें आय देव दिसिविदिसहुं [9] मग्गें ।

घत्ता—चत्तारि सयाइं सरासणहं सड्ढइं देहु जिणिंदहो ॥
अमरिंदें दूरासंकिएण मण्णिउ सरिसु गिरिंदहो ॥२१॥

---

घत्ता—माघ, माहके शुक्लपक्षकी नवमीके दिन रोहिणीनक्षत्रके अपराह्णके समय केश लोचकर दीक्षा ग्रहण कर ली ॥२०॥

## २१

सुन्दर मुखवाले उन्होंने जो बाल छोड़े उन्हें देवेन्द्रने मणिमय पात्रमे लेकर क्षीर समुद्रके पानीमे डाल दिया, नीरज ( रजरहित निष्पाप ) मुनिकी भक्ति कौन नहीं करता। विषयरूपी परीसहके शत्रुसे शंका नही करते हुए, एक हजार राजाओंने उनके साथ दीक्षा ग्रहण कर ली। एक क्षणमे चौथा ज्ञान उन्हें उत्पन्न हो गया, छठे उपवाससे उनका व्रत सम्पन्न हुआ, दूसरे दिन, अयोध्यानगरीमे उन्होंने ब्रह्मराजाके यहां पारणा की। कुसुम वर्षा, देवनगाड़ोंका निनाद और पांच महाश्चर्य वहां हुए, घरके स्नेहका बन्धन छिन्न-भिन्न हो गया, बारह वर्ष तक उन्होने तपश्चरण किया। पूष माहका शुक्लपक्ष आनेपर ग्यारस रोहिणी नक्षत्रमे विश्वके समस्त पदार्थोंको प्रकाशित करनेवाला केवलज्ञान उन्हे उत्पन्न हो गया। देव दुन्दुभियाँ आहत हो उठी, मानो स्वर्ग गरज उठा हो, देवता दिशा और विदिशाके रास्ते आये।

घत्ता—जिनेन्द्रके साढे चार सौ धनुष ऊँचे शरीरको देखकर दूरसे आशंकाको प्राप्त इन्द्रने उन्हे सुमेरु पर्वतके समान समझा ॥२१॥

---

११. A P माहहो भासहो।

२१. १. A P °वत्तें। २. A P विसहपरीसह°। ३. A P णिव°। ४. A P वउ। ५. A तीयइ। ६. A P °पडह°। ७. P गेहि णेह°। ८. A P भावाभावलोएं पविरायउ। ९. A °विदिसहं मग्गे; P °विदिसि णहग्गें।

## २२

णवकणयवण्णु　　खमभावु पुण्णु ।
संथुउ अणेण　　अमराहिवेण ।
जय भव भवंत　　जय दाणवंत ।
जय भुयणाह[1]　　विरइयविवाह ।
जय गोरिरमण　　जय सुविसगमण ।
जय तिउरडहण　　जय मयणमहण ।
जय मोक्खमग्ग　　णिग्गंथ णग्ग ।
जय सोमसीस　　जय तिहुवणीस ।
जय णायहार-　　भूसियसरीर ।
सुतिलोयणास-　　हर हरविलास ।
सुरयंतवित्त-　　पब्भाररत्त ।
णीसरियविमल　　चउवयणकमल ।
जय वेयभासि　　पसुवहपयासि ।
णिद्दड्डंभ[2]　　जय परमबंभ ।
कंपावियक्क　　कयधम्मचक्क ।

## २२

इन्द्रने उनकी स्तुति शुरू की—"आप नवस्वर्णवर्णके समान हैं, आपका क्षमाभाव पूर्ण हो चुका है, भवका अन्त करनेवाले हे शंकर आपकी जय हो। दानशील आपकी जय हो। हे भूतनाथ ( सकल प्राणियोंके स्वामी ), आपकी जय हो। विवाहसे विरक्त आपकी जय हो। गौरीरमण ( पार्वती सरस्वतीसे रमण करनेवाले ) आपकी जय हो, सुवृषगमन ( धर्मका प्रवर्तन करनेवाले, बैलपर गमन करनेवाले ) आपकी जय हो। त्रिपुर दहन ( त्रिपुरराक्षसका दहन करनेवाले और जन्म जरा और मरणका नाश करनेवाले ) आपकी जय हो, मोक्षमार्ग ( मोक्षमार्ग स्वरूप, बाण छोड़नेवाले ) आपकी जय हो, हे निर्ग्रन्थनग्न आपकी जय हो। हे सोमशिष्य ( शान्तशिष्य, चन्द्रमस्तक ) आपकी जय हो। त्रिभुवनस्वामी ( त्रिलोकस्वामी, त्रिपथगा स्वामी ) आपकी जय हो। हे नागधार ( सन्मार्ग धारण करनेवाले और नागोंको धारण करनेवाले ) आपकी जय हो। भूषित शरीर ( अलंकृत शरीर, भभूतसे अलंकृत शरीर ) आपकी जय हो। हे सुतिलोयनाश ( त्रिलोकका नाश करनेवाले, तीन नेत्रोंको धारण करनेवाले ) हे हर ( शिव, धर्मधर ) आपकी जय हो, हरविलास ( क्रीड़ा रहित विशिष्ट क्रीड़ावाले ) आपकी जय हो। सुरयंतवित्त प्राग्भाररक्त ( सुरतिका अन्त करनेवाले, चरितके व्रतमें लीन रहनेवाले, सुरतिमें अन्ततक प्रयत्नशील रहनेवाले ) णीसरियविमल ( जिससे विशिष्ट मल अलग हो चुके हैं, ऐसे जो चार मुख रूपी कमलवाले हैं।

वेदभाषी ( ज्ञानको प्रकाशित करनेवाले, वेदको प्रकाशित करनेवाले ) आपकी जय हो। पसुवह पयासी ( पशुवध करनेवाले, पशुओंके लिए भी पथ प्रकाशक ) आपकी जय हो। निर्दग्धदम्भ ( दम्भको जलानेवाले, निकृष्ट दम्भवाले ) आपकी जय हो। हे परम ब्रह्म ( परमात्म-स्वरूप, ब्रह्मा, विष्णु, और महेश स्वरूप ) आपकी जय हो, अर्कको कम्पित करनेवाले हे धर्मचक्र

२२. १. P भुवणाह। २. A णिद्दंदडंभ।

जय चक्कपाणि जय दिव्वणाणि[3]।
बहुसोक्खहेउ जय गरुलकेउ।

घत्ता—तुहु गब्भणिवासि[4] हिरण्णमयविट्ठिइ सुट्ठु पसिद्धउ॥
तुहुं तेण हिरण्णगब्भे भणिउ अण्णहु एउं णिसिद्धउ[5]॥२२॥

२३

वंदिवि एम सुरिंदें सत्तिइ विरइउ समवसरणु जिणभत्तिइ।
माणखंभसरवरसरपरिहहिं संकुसुमवेल्लिहिं[1] मरगयफलिहहिं।
णिम्मियपायारेहिं विचित्तिहिं थूहहिं सूरयंतमणिदित्तिहिं।
कप्पदुदुमचेईहरचिंधहिं धूवहडेहिं सुधूवसुगंधहिं[2]।
५ णडसालाहिं णट्टतंडवियहिं[3] थामि थामि मणिमयमंडवियहिं।
तोरणेरयणालंकियदामहिं[4] कणयदंडवरफणिपडिहारहिं[5][6]।
जं एहउं तहिं मोक्खहु पंथिउ[7] अजियणाहु सीहासणि संठिउ।
पुव्वासासंमुहुं आसीणउ[8] किं वण्णमि तेल्लोक्कपहाणउ।

( धर्मचक्र, चक्राकार धनुषवाले ) आपकी जय हो। हे चक्रपाणि ( हाथमें चक्रका लांछनवाले, चक्रवाले ) आपकी जय हो। हे दिव्यज्ञान आपकी जय हो। बहुसोक्खहेउ ( बहुत लोगोंके सुखके कारण, वधुओंके सुखके कारण ) हे गरुडध्वज आपकी जय हो।

घत्ता—गर्भमें स्थित रहनेपर हिरण्यमय वृष्टिसे आप बहुत प्रसिद्ध हुए इसी कारण आप हिरण्यगर्भ कहे गये, दूसरेके लिए, यह नाम निषिद्ध है॥२२॥

२३

इस प्रकार देवेन्द्रने वन्दना कर, मानस्तम्भों, सरोवरों, सरों और परिखाओं, पुष्प सहित लताओं, मरकत और स्फटिक मणियों, बनाये गये विचित्र परकोटों, सूर्यकान्तमणियोंसे दीप्त थूनियों, कल्पवृक्षों, चैत्यगृहों और चिह्नों, सुन्दर धूप से सुगन्धित धूपघटों, जिनमें ताण्डव नाट्य किया जा रहा है, ऐसी नाट्यशालाओं, स्थान-स्थानपर मणिमय मण्डपों तोरणों, रत्नों से अलंकृत मालाओं, स्वर्णदण्ड धारण करनेवाले श्रेष्ठ ...? प्रतिहारोंसे, उसने ( देवेन्द्रने ) शक्ति और भक्तिके साथ जब ऐसे समवशरणकी रचना की, तो मोक्षके पथिक अजितनाथ सिंहासनपर स्थित हो गये। पूर्व दिशा के सम्मुख बैठे हुए उन त्रिलोक श्रेष्ठ का मैं क्या वर्णन करूं?

---

३. A P दिव्ववाणि। ४. A P °गब्भु। ५. A एउ ण सिद्धउ।
२३. १. P सुकुसुम°। २. P सुयंधसुयंधहिं। ३. A णट्टमंडवियहिं। ४. A P रयणतोरणाल°। ५. A P °दारहिं। ६ A P °दंडवर°। ७. P जं एहउ तं सक्कें पत्थिउ, जगकारुण्णें आवेप्पिणु थिउ। ८. P पुव्वासामुहुं तेण आसीणउ।

घत्ता—चउतीसातिसयविसेसधरु जिणु हरिवीढि वइट्ठउ ॥
उययहिसिहरि उययंतु रवि छुडु णं[1] लोएं दिट्ठउ ॥२३॥

२४

सव्वभद्दु तं तहु सीहासणु कुसुमवासु भसलावलिपोसणु ।
णवकंकेल्लिरुक्खु कोमलदलु भामंडलु णं दिणयरमंडलु ।
छत्तइं तिण्णि चंदसंकासइं चमरइं हिमगोखीराभासइं ।
वज्जइ दुंदुहि भुवणाणंदणु विरइयरिद्धिउ सइं सक्कंदणु ।
णिग्गय दिव्वभास[1] सच्चुण्णय[2] तं णिसुणंति अमर णर पण्णय ।
अक्खइ जिणु सत्त वि पायालइं णरयलक्खदुक्खग्गिविसालइं ।
अक्खइ जिणु भावणसंपत्तिउ वेंतरजोइससग्गुप्पत्तिउ ।
अक्खइ जिणु अहमिंद वि सुरवर बहुविह णर तिरिक्ख तस थावर ।
अक्खइ जीवकम्मभेयंतरु[3] अक्खइ पेक्खइ तिजगुं[4] णिरंतरु ।
सीहसेणरायाइय गणहर जाया णउइ[5] तासु सम्मयधर[6] ।

घत्ता—सहसाइं तिण्णि पण्णासियइं सयइं सत्त भयवंतहं ॥
पुव्वंगधरहं तहिं मुणिवरहं जायइं संतहं दंतहं ॥२४॥

---

घत्ता—चौतीस अतिशय विशेषोंको धारण करनेवाले जिनेन्द्र भगवान् सिंहासनपर बैठ गये मानो लोगोंने उदयाचलके शिरपर उगता हुआ सूर्य शीघ्र देखा हो ॥२३॥

२४

उनका वह सर्वभद्र सिंहासन था, जिसमें कुसुमोंकी गन्ध है, और जो भ्रमरावलीका पोषण करनेवाला है, ऐसा कोमलदलवाला नव अशोकवृक्ष, भामण्डल, ( मानो दिनकरका मण्डल हो ) चन्द्रमाके समान तीन छत्र, चन्द्रमा और दूधकी आभाके समान चमर, भुवनको आनन्द देनेवाली दुन्दुभि बजती है। ऋद्धियोंको उत्पन्न करनेवाला इन्द्र स्वयं ( कहता है ); भगवान्की सत्यसे उन्नत दिव्यभाषा निकलती है उसे अमर नर और नाग सुनते हैं। जिन भगवान् नरककी लाखों दुःखरूपी अग्नियोंसे विशाल सात पातालों ( सातों नरकों ) का कथन करते हैं। जिनवर, भवनवासी देवोंकी सम्पत्तिका कथन करते हैं। व्यन्तर ज्योतिष स्वर्गोंकी उत्पत्तिका कथन करते हैं। जिन, अहमेन्द्र सुरवर बहुविध मनुष्य तिर्यंच त्रस और स्थावरका कथन करते हैं। जीव और कर्मके भेदोंका कथन करते हैं। त्रिजगको निरन्तर देखते हैं और उसका कथन करते हैं। सम्यग्दर्शन धारण करनेवाले सिंहसेनादि उनके नब्बे गणधर थे।

घत्ता—तीन हजार सात सौ पचास ज्ञानवान पूर्वांगके धारी शान्त और दांत मुनिवर हुए ॥२४॥

---

१. A णं तइलोएं दिट्ठउ ।

२४. १. P दिव्ववाणि । २. A सव्वुण्णय; P सव्वण्णुय; but K सच्चुण्णय and gloss सत्योन्नता ।
३. P °कम्महो भंतरु । ४. A तिजयब्भंतरु । ५. A P णवइ; K णउवि and gloss नवतिः ।
६. A सम्मइधर ।

२५

सत्तुसयाइं इगिवीससहासइं : सिक्खुयरिसिहिं विमुक्कधणासइं ।
चउसयाइं णवसहसइं सिट्ठइं णाणत्तयसंजुत्तइं[1] दिट्ठइं ।
केवलणाणिहिं वीससहासइं जाइं अणंगसंगणिण्णासइं ।
ताइं जि पुणु चउसयहिं समेयइं विक्किरियारिद्धिहरहं णेयइं ।
तवसमसहसइं पुणरवि उत्तइं[2] चउसयाइं पण्णासइ जुत्तइं ।
सग्गारोहणसुहय[3]णिसेणिहिं संभूयइं[4] मणपज्जवणाणिहिं ।
तेत्तियइं जि पण्णासइ रहियइं[5] दिण्णुत्तरहं विवाइहिं विहियइं ।
एवं[6] गणंतगणंतहुं आयउ एक्कु लक्खु भिक्खुहुं संजायउ ।
अज्जहं लक्खइं तिण्णि समासँवि[7] उप्परि सहसइं वीस णिवेसँवि[8] ।
तेत्तिय हउं सावय आहासवि[9] पंचलक्ख अणुवइयहिं घोसवि[10] ।
संखारहिय देव णिद्देसवि[11] देविहिं किह[12] परिमाणु[13] गवेसवि ।

घत्ता—इय एत्तियसंघें परियरिउ पुव्वहं विरइयपरहिय[14] ॥
[15]तेपण्णलक्खु महियलि भमिवि बारहवरिसहिं विरहिय ॥२५॥

२६

सिहरिहि दरिसियदरिमयवेयहु[1] पुणु अवसाणि गंपि संमेयहु ।
माससेत्तु थिउ पडिमाजोएं जाणमि णाहु विमुक्कउ जोएं ।

२५

धनकी आशासे रहित इक्कीस हजार सातसौ शिक्षक मुनि थे। नौ हजार चार सौ, तीन ज्ञानोंसे युक्त ( अवधिज्ञानी ) कहे गये हैं। कामके संगका नाश करनेवाले बीस हजार केवलज्ञानी। इतने ही अर्थात् बीस हजार और चार सौ विक्रिया ऋद्धिवालोंको जानना चाहिए। स्वर्गारोहणकी सुखद नसैनी मन:पर्यय ज्ञानी बारह हजार चार सौ पचास। पचास रहित इतने ही अर्थात् बारह हजार चारसौ उत्तर देनेवाले अनुत्तरवादी। इस प्रकार गिनते-गिनते एक लाख भिक्षु हो जाते है, संक्षेपमें तीन लाख बीस हजार आर्यिकाएँ और इतने ही मैं श्रावक कहता हूँ। मैं पाँच लाख अणुव्रतियों ( श्राविकाओं ) की घोषणा करता हूँ। मै देवोंका संख्यारहित निर्देश करता हूँ। देवियोंके परिमाणकी मैं क्या खोज करूँ ?

घत्ता—इस प्रकार इतने संघसे घिरे हुए, बारह वर्ष कम त्रेपन लाख पूर्वतक, दूसरोंका हित करते हुए उन्होंने धरतीपर परिभ्रमण किया ॥२५॥

२६

जिसकी घाटियोंमे हरिणोंका वेग दिखाई देता है, ऐसे सम्मेदशिखरपर वह अन्तमे गये। एक माह तक प्रतिमायोगमे स्थित रहे। मैं जानता हूँ फिर स्वामी योगसे विमुक्त हो गये। इस

२५. १. A P °संजुत्तइं। २. P °उत्तइं। ३. A P सुहणिस्सेणिहिं, but T सुहय° सुखद°। ४. P संभूयहिं। ५. P वहियइं। ६. A P एम। ७. A P समासमि। ८. A P णिवेसमि। ९. A P सावइ आहासमि। १०. A P घोसमि। ११. A P णिद्देसमि। १२. A P कहिं। १३. A P गवेसमि। १४. A P विहरइ परहिय। १५. A तेवण्ण लक्ख; P सो एक्कु लक्खु।
२६. १. A दावियदरिसरिवेयहु; P दरिसियदरिसरिखेयहु।

एक्कपिंड बाहत्तरिलक्खइं जीवेप्पिणु पुव्वहं कय[3]सोक्खइं।
मासि चइत्ति पक्खि ससिजोण्हइ पंचमिदिवसि जाइ पुव्वण्हइ।
रोहिणिरिक्खि कम्मसंघारणु दंडं[4]कवाडुरुजगजगपूरणु।
अंतिमझाणु झत्ति विरएप्पिणु तिण्णि वि तणुबंधणइं मुएप्पिणु।
भुवणं[5]त्तयसिहरहु सुहठाणहु अजिउ भडारउ गउ णिव्वाणहु।
कय णिव्वाणपुज्ज सुरसारहिं तणु संपूइं[6]उ अग्गिकुमारहिं।
गउ सुरवइ जिणगुणरंजियमणु अवरु वि जहिं आयउ तहिं गउ जणु।

घत्ता—जिह रिसहें भरहहु वज्जरिउं तिह हउं तुह सूयमा[7]णण॥
आहासमि सयररायचरिउ कुंदपुप्फदंताणण॥२६॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे अजियणिव्वाणगमणं णाम अट्ठतीसमो परिच्छेओ समत्तो॥३८॥

॥ [8]अजियचरियं समत्तं॥

प्रकार बहत्तर लाख पूर्व वर्ष सुख पूर्वक जीकर चरमशरीरी, चैत्रशुक्ल पंचमीके दिन पूर्वाह्णमें (जब कि रोहिणी नक्षत्र था) कर्मका संहारक दण्डप्रतर आदि लोकपूरण-समुद्धात क्रिया कर तथा अन्तिम ध्यान कर तीन शरीर बन्धनो (औदारिक तैजस और कार्मण) को छोड़कर, आदरणीय अजितनाथ भुवनत्रयके शिखर शुभस्थान निर्वाणके लिए चले गये। सुरश्रेष्ठोंने उनकी निर्वाण-पूजा की। अग्निकुमार देवोने उनके शरीरका संस्कार किया। इन गुणोंसे रंजित मन होनेवाला इन्द्र चला गया। और भी लोग जहांसे आये थे वहाँ चले गये।

घत्ता—कुन्द पुष्पके समान मुखवाले हे श्रेणिक, सगर राजाका जैसा चरित ऋषभ नाथने भरतसे कहा था वैसा मैं तुमसे कहता हूँ॥२६॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका अड़तीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ॥३८॥

२. AP जाणिवि। ३. A P कयसंखहं। ४. A दंडु कवाड पयरजयपूरणु; P दंडु कवाडु पयरु जयपूरणु। ५. A भुवणंतय°; P भुवणत्तह। ६. A P संकारिउ। ७. A P T सियमाणण। ८. A P omit अजियचरियं समत्तं।

# संधि ३९

गुणगणहरु भासइ गणहरु बहुरसभावणिरंतरु ॥
मगहाहिव णिसुणि म[1]हाहिव सयरणरिंदकहंतरु ॥ ध्रु वकं ॥

१

इह जंबुदीवि खरयरकराहि मंदरगिरिपुव्विल्लइ विदेहि ।
सीयहि दाहि[2]णयलि संणिसण्णु उद्दामगामसीमापवण्णु ।
णं धरणिइ दाविउ सुहपएसु वच्छावइ णामें अत्थि देसु ।
मायंदणवदलुक्कंठियाउ जहिं कलयलंति क[3]लयंठियाउ ।
कमलायर धरियसुपुंडरीय णं णरवइ धरियसुपुंडरीय ।
उववणइं विविहवच्छंकियाइं गोउलइं धवलवच्छंकियाइं ।

---

## सन्धि ३९

गुणोंके समूहको धारण करनेवाले गौतम गणधर कहते हैं—"हे महाधिप मगधराज, अनेक रसभावोंसे परिपूर्ण राजा सगरका कथान्तर सुनो।"

१

सूर्यके तेजसे युक्त इस जम्बूद्वीपमे मन्दराचलके पूर्व विदेहमें सीता नदीके दक्षिण तटपर स्थित वत्सावती नामका देश है। उत्कट ग्रामों और सीमाओंसे परिपूर्ण जो मानो धरतीके द्वारा सुप्रदेशके रूपमें दिखाया गया हो। जहाँ आम्रवृक्षोंके नवदलोंके लिए उत्कण्ठित कोयलें कलकल ध्वनि करती है, कमलोंको धारण करनेवाले सरोवर ऐसे हैं मानो राजाने सुपुण्डरीक ( छत्र और कमल ) धारण कर रखा हो। जहाँ विविध वृक्षोंसे अंकित उपवन है, और धवल बछड़ोंसे अंकित

---

Mss. A and P have the following stanza at the beginning of this Saṃdhi :—

शशधरबिम्बात्कान्ति ( न्वि ? ) स्तेजस्तपनाद्गभीरतामुदधेः ।
इति गुणसमुच्चयेन प्रायो भरतः कृतो विधिना ॥१॥

This stanza is also found at the beginning of Saṃdhi XVIII of this Work in certain Mss. of the Mahāpurāṇa. For details see Introduction to Vol. I. pp. xvi–xxvii and also foot-note on page 295 of the same Vol K does not give it there or here.

१. १. A P महाणिव । २. A उत्तरयलि; K उत्तरयलि but corrects it to दाहिणयलि । ३ A कलियंठियाउ ।

जहिं मंडव दक्खाहल[४] वहंति घरि घरि करिसेणियहं[५] हल वहंति ।
जहिं णिच्चु जि सुट्ठ[६] सुहिक्खु[७] खेउं कामिणिउ देंति कामुयहं खेउं ।

घत्ता—विम्हियसुरु[८] तहिं पुहईपुरु पविमलमणिमयमहियलु[९] ॥
सरयामलु चंदयरुज्जलु [१०]घरचूलाहयणहयलु[११] ॥१॥

२

तहिं णिवसइ सिरिजियसेणु राउ जिणसेणापणइणिजणियराउ ।
रइसेणु पुत्तु पररमणिअवरु उप्पण्णु ताहं दिहिसेणु अवरु ।
ते विण्णि वि जण पच्चक्खकाम ते विण्णि वि जण संपेण्णकाम[१] ।
ते विण्णि वि जण ससिसूरधाम ते विण्णि वि जण जयलच्छिधाम ।
ते विण्णि वि जण परहियविवेय[२] ते विण्णि वि जण जणणहु विहेय ।
गुरुदेवमित्तबंधवविणीउ रइसेणु णवर कालेण णीउ ।
करपल्लवग्गताडियउराइं पडियइं पियरइं सोयाउराइं ।
अप्पउ ण मुणंति ण घरु[३] दुवारु सिसुमोहणीउ मुणिहिं वि दुवारु ।

घत्ता—णिवडंतहं विहिं वि रडंतहं उवसमभावुप्पायणु ॥
कयसंतिहिं दिण्णउं मंतिहिं[४] जिणवरवयणु[५] रसायणु ॥२॥

गोकुल हैं। जहाँ मण्डप द्राक्षाफलों ( अंगूरों ) को धारण करते हैं, जहाँ घर-घरसे किसानोंके हल चलते हैं। जहाँ क्षेत्र नित्य सुन्दर और सुभक्ष्य रहते हैं, जहाँ कामिनियाँ कामुकोंको आलिंगन देती हैं।

घत्ता—उसमे देवोंको विस्मित करनेवाला और स्वच्छ मणिमय महीतलवाला पृथ्वीपुर नामका नगर है, जो शरद्की तरह निर्मल, चन्द्रकिरणोंकी तरह उज्ज्वल और अपने गृहशिखरोंसे आकाशको आहत करनेवाला है ॥१॥

२

उसमे श्री जितसेन नामका, अपनी प्रणयिनी जितसेनाके लिए राग उत्पन्न करनेवाला राजा निवास करता था। उसका परस्त्रियोंसे दूर रहनेवाला रतिसेन नामका पुत्र हुआ, एक और दूसरा धृतिसेन नामका। वे दोनों ही जन जैसे साक्षात् कामदेव थे। वे दोनों ही पूर्ण कामनावाले थे। वे दोनों ही सूर्य और चन्द्रमाके आश्रय थे। वे दोनों ही विजयलक्ष्मीके घर थे। वे दोनो ही दूसरोंके कल्याणका विवेक रखते थे, वे दोनों ही लोगोके प्रति विनयशील थे। गुरुदेव, मित्रों और बन्धुजनोंके लिए विनीत रतिसेनको कालने उठा लिया। माता-पिता, करपल्लवोंके अग्रभागसे ( हथेलियोंसे ) अपने उर पीटते हुए शोकसे व्याकुल होकर मूच्छित हो गये। वे स्वयंको, घर और द्वारको कुछ भी नहीं समझते। पुत्रका स्नेह मुनियोंके लिए भी दुर्निवार होता है।

घत्ता—शान्ति करनेवाले मन्त्रियोंने मूच्छित और पड़े हुए तथा रोते हुए उन दोनोंको जिनवर-वचनरूपी रसायन दिया ॥२॥

---

४. A P दक्खारसु । ५ A करसणियहं । ६. A P सुत्थ । ७. A P सुभिक्खु । ८. A P विंभिय° ।
९. A P °महियलु । १०. °चूडाहय° । ११. A P °णहयलु ।
२. १. A संपुण्णकाम । २. A °विहेय but gloss °विवेकः । ३. AP घर दुवारु । ४. A P कुलमंतिहिं ।
५. A °वयणरसायणु ।

३

कुलकंचुईहिं संबोहियाइं कह कह व ताइं उम्मोहियाइं ।
जणमयगलमूलालाणरज्जु तक्खणि दिहिसेणहु देवि रज्जु ।
जयसेणें णासियरइरुएण सामंतें समउं महारुएण ।
णियदेविइ सहुं रयविहुणएहिं अण्णेहिं मि बहुणरमिहुणएहिं ।
दुर्ज्जयदुण्णयदुज्जसहरासु व्रउं लइयउ पणविवि जसहरासु ।
परिसेसेप्पिणु णीसेसु संगु तउ चिण्णउं तेहिं दुकालसंगु ।
वोलीणइ गुरुसेवाइ कालि पच्छा संपत्तइ मरणकालि ।
मणि तिहुयणलच्छीवइ सरेवि वरपरंगणचरियइं पइसरेवि ।
मुणिवरहिं मयणघणमारुएहिं दोहिं मि जयसेणमहारुएहिं ।

घत्ता—दुरियह्लइं तिण्णि वि सल्लइं हियय हु कड्ढिवि घित्तइं ।
किउ अणसणु दूसहु भीसणु पंच वि करणइं जित्तइं ॥३॥

४

जयसेणु मरेवि महाबलक्खु संजायउ सुरवरु जसवलक्खु ।
वेउव्विउ जहिं णीरोउ काउ बावीसजलहिसमपरिमियाउ ।
इयरु वि सुहकम्में तहिं जि धामि सोलहमइ अच्चुयकप्पणामि ।
तणु मुइवि महारुउ पवरतेउ संभूयउ सिरिमणिकेउ देउ ।

---

३

कुलके प्रतिहारियों द्वारा सम्बोधित होनेपर किसी प्रकार बड़ी कठिनाईसे उनका मोह दूर हुआ । उसने शीघ्र धृतिषेणको जनरूपी मदगजोंको बाँधनेके लिए रस्सीके समान राज्य देकर रतिके आकर्षणको नष्ट करनेवाले जयसेन नामक सामन्त महारुत और अपनी देवीके साथ, तथा रागको नष्ट करनेवाले, दूसरे नर जोड़ोंके साथ दुर्जय, दुर्नय और अपयशका हरण करनेवाले यशोधर मुनिको प्रणाम कर व्रत ग्रहण कर लिये । समस्त परिग्रहको छोड़कर उन दोनोंने दुष्काल-का साथी तप ग्रहण कर लिया । गुरुकी सेवा आदिमें समय बीतनेपर और बादमें मरणकाल आनेपर अपने मनमें त्रिभुवन-लक्ष्मीपति जिनेन्द्रकी याद कर, उत्तम और श्रेष्ठ चर्यामें प्रवेश करते हुए, कामरूपी मेघके लिए पवनके समान उन दोनों—जयसेन और महारुत मुनिवरोंने—

घत्ता—अपने हृदयसे पापमयी तीनों शल्योंको उखाड़कर फेंक दिया । उन्होंने दु:सह्य और भीषण अनशन किया और पाँचों इन्द्रियोंको जीत लिया ॥३॥

४

जयसेन मरकर महाबल नामका यशसे उज्ज्वल देववर हुआ । जहाँ उसका नीरोग वैक्रियिक शरीर था और बाईस सागर प्रमाण आयु थी । दूसरा भी ( महारुत ) शरीर छोड़कर अच्युतकल्प नामक सोलहवें स्वर्गमें प्रवर तेजस्वी श्री मणिकेतु नामका देव हुआ । सज्जन लोग अपने स्नेहका बन्ध नहीं छोड़ते । उन दोनोंने एक दूसरेको प्रतिबोधित करनेका यह वचन दिया

---

३. १. P कह च कहव । २ A णं मयगलथूणा°; P णं मयगलाथूला° । ३. A P रइविहुणएहिं । ४. A दुक्कियदुण्णयदुज्जसहरासु; P दुक्कियदुण्णयदुज्जयहरासु । ५ A P वउ । ६. A P परपरगण° ।

४. १. A P थामि । २. A महारुइ ।

ण मुयंति सयणँ ससणेहबंधु किउ दोहिं मि पडिबोहणणिबंधु ।
जो पावइ अग्गइ मणुयजम्मु तहु अमरु समासइ परमधम्मु ।
विण्णि वि ते दिवि णिवसंति जांव कालेण महाबलु ढलिउ तांव ।
कोसलपुरि राउ समुद्दविजउ जसु घरि घोसिज्जइ णिच्चविजउ ।
विजया णामें तहु अत्थि घरिणि परमेसरि णाइं अणंगधरणि ।
सो तियसु सग्गसिहराउ ल्हसिउ तहि केरइ गब्भणिवासि वसिउ ।

घत्ता—हरिकंधरु बहुलक्खणधरु छणससहरमंडलमुहु ॥
कणयच्छवि णावइ णवरवि जाणियउ जणणिइ तणुरुहु ॥४॥

५

संगामसमुद्दरउद्दमयरु कोक्किउ कुमारु ताएण सयरु ।
णं केसरि दरदीसंतदाढु दुव्वारवेरिसंगामसोढु ।
कालेण गलंतें जाउ पोढु पलयक्कु व तिव्वपयावरूढु ।
तणु तासु जोहकरभूसणाइं चउरद्धसयाइं सरासणाइं ।
मंदरभित्ति व उत्तुंगिमाइं छज्जइ गोरी सेविय रमाइ ।
तहु णिवकुमारकीलाइ ललिय पुव्वइं अट्ठारहलक्ख गलिय ।
तेत्तिय जि महामंडलवइत्तु पालंतहु पत्थिवपय पयत्तु ।
गय जइयहुं तइयहुं सुकियसारु उप्पण्णउ चक्कु फुरंतधारु ।

कि जो पहले मनुष्य-जन्म प्राप्त करेगा, देव उसे परमधर्मका कथन करेगा। इस प्रकार जब वे दोनो स्वर्गमे निवास कर रहे थे तब समयके साथ महाबल देव स्वर्गसे च्युत हुआ। कोशलपुरमें राजा समुद्रविजय था। उसके घरमे नित्य विजय घोषित की जाती थी, उसकी विजया नामकी गृहिणी थी। वह परमेश्वरी जैसे कामदेवकी भूमि थी। वह देव स्वर्गशिखरसे च्युत होकर, उसके गर्भनिवासमे आकर बस गया।

घत्ता—सिंहके समान कन्धोवाले, अनेक लक्षणोके धारक और पूर्णिमाके चन्द्रके समान मुखवाले उस बालकको माताने जन्म दिया, जैसे स्वर्णच्छविने नवसूर्यको जन्म दिया हो ॥४॥

५

संग्रामरूपी समुद्रके भयंकर मगर उस कुमारको पिताने सगर कहकर पुकारा। दुर्वार वैरियोके संग्राममे समर्थ वह मानो सिंह था कि जिसकी थोड़ी-थोड़ी डाढ़ें दिखाई दे रही थी। समय बीतनेपर वह प्रौढ़ हो गया। वह प्रलय-सूर्यके समान अपने तीव्र प्रतापसे प्रसिद्ध था। उसका शरीर योद्धाओंके हाथोके आभूषण स्वरूप साढ़े चार सौ धनुषके बराबर था। ऊँचाईमे वह मन्दराचलकी भित्तिके समान था। लक्ष्मी और सरस्वतीसे सेवित वह शोभित था। पत्नीकी सुन्दर क्रीडामे अठारह लाख पूर्व वर्ष बीत गये, और जब इतने ही वर्ष महामण्डलाध्यक्षके रूपमे पार्थिवप्रजाका प्रयत्नपूर्वक पालन करते हुए हो गये तो उसे पुण्यका सारभूत चमकती धारवाला

३. A सयणि । ४. A P पवरु धम्मु ।
५. १. A °पयायरूढु । २. P उत्तगिमाइ । ३. P कुमारलीलाइ ।

असि चम्मं[4] छत्तु गहवइ[5] पुरोहु करि हरि[6] कागणि मणि सेण्णणाहु ।
वरजुवइ थवइ[7] वरकुलिसदंडु[8] परपहरणगणणिद्दलणचंडु[9] ।
चोद्दह[10] रयणइं महियलु छखंडु महाकालु कालु पिंगलु[11] पयंडु ।
दुइ[12] पोम संख दुइ अवरु[13] दिव्वु माणव इय णव णिहि देंति सव्वु ।

घत्ता—महि हिंडिवि समरु[14] समोड्डिवि दुज्जण[15] दुट्ठ दुसाहिय ॥
जलथलवइ णहयर णरवइ देव वि तेण पसाहिय ॥५॥

६

वरवसुमइ असिणा वसि करेवि णीसेसणरेसहं कप्पु लेवि ।
आवेप्पिणु कउ उज्झहि णिवासु एत्तिय संपय भुवणयलि कासु ।
जिव[1] भरहहु तिव[2] सयरहु जि होइ तं वण्णहुं ण वि सक्कंति जोइ ।
णामेण चउम्मुहु देउ संतु उप्पण्णउं तहु केवलु अणंतु ।
आसीणु भडारउ णिलइ जेत्थु संजायउ देवागमणु तेत्थु ।
किंकरकरवालकरालधारु अण्णहिं दिणि सुंदरु सपरिवारु ।
गउ वंदणहत्तिइ[3] सयरु[4] राउ अवयरिउ तहिं जि मणिकेउ देउ ।
अवलोइउ[5] जिणपयणिहियचित्तु बोल्लाविउ तियसें परममित्तु ।
भो देव महाबल णिव्वियप्प ओलक्खहि किं मइं णाहिं बप्प ।

चक्ररत्न प्राप्त हुआ। असि, चर्म, छत्र, गृहपति, पुरोहित, हाथी, अश्व, काकणीमणि, सेनापति, वरकामिनी, स्थपति, शत्रुओंके शस्त्रसमूहको नष्ट करनेवाला श्रेष्ठ वज्रदण्ड, ये चौदह रत्न और छह खण्ड धरती महाकाल, काल, पिंगल, पद्म, महापद्म, प्रचण्ड दो और शंख ( शख, महाशंख ), और मानव, ये नौ निधियाँ उसको सब कुछ देती थी।

घत्ता—धरतीपर घूमकर युद्ध कर उसने दुःसाध्य दुष्ट, दुर्जन, जलस्थलपति, विद्याधर, राजा और देव सभीको सिद्ध कर लिया ॥५॥

६

अपनी श्रेष्ठ तलवारसे श्रेष्ठ धरतीको जीतकर, समस्त राजाओसे कर लेकर और आकर उसने अयोध्यामें निवास किया। भुवनतलमे इतनी सम्पत्ति किसकी है? जिस प्रकार भरतके पास सम्पत्ति थी, उतनी ही सगर चक्रवर्तीकी थी, योगी भी उसका वर्णन नही कर सकता। चतुर्मुख नामक एक मुनिको अनन्त केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। वह आदरणीय मुनि जिस स्थानपर विराजमान थे, वहाँ देवोंका आगमन हुआ। दूसरे दिन अनुचर और भयंकर तलवार धारण करनेवाला वह राजा सगर अपने परिवारके साथ वन्दनाभक्तिके लिए गया। वहीपर मणिकेतु देव भी आया। उस देवने जिनके चरणोमे अपना मन लगाये हुए अपने मित्र सगरको देखा। उसने कहा—"हे विकल्पहीन महाबल देव! हे सुभट, क्या तुम मुझे नही पहचानते। पृथ्वीपुरमें

४. A P चम्मु। ५. A P गिहवइ। ६. A P हरि करि। ७. K omits थवइ। ८. A P दढ°।
९. A °णिद्दहणचंडु, P °णिग्गहणचंडु। १०. A चउदह। ११. A P पचंडु। १२. A तह पोम संख णेसप्पु सव्वु। १३. P पवरभव्वु। १४. A P सुमहिवि। १५. P दुज्जम।
६. १. A P जिम। २. A P तिम। ३. P वंदणभत्तिइ। ४. A P सयरराउ। ५. P अवलोयउ।

पुहईपुरि णरवरसंथुएहिँ होइवि जयसेणमहारुएहिँ ।
चिरु चिण्णउ तउ जइणिंदमग्गि जाया बिण्णि वि सोलहमि सग्गि ।

घत्ता—तुहुं सुहमइ हूयउ णरवइ हउं ओहँच्छवि सुरवरु ॥
जं जंपिउ आसि वियप्पिउं तं हियउल्लइ संभरु ॥६॥

७

जे गय ते मयमउलवियणयण जे हरिवर ते चल वंकवयण ।
संदण ण मुणंति विइण्णु णेहु किंकर णियकज्जहिं देंति देहु ।
रायहं हियवइ धम्मु जि ण थाइ चामरपवणें उड्डेवि जाइ ।
अंतरि छत्तइं छत्तहर देंतु तं तह वि बप्प पेक्खइ कयंतु ।
अंगइं लच्छिहि दोसंकियाइं भुजंतइं केवं ण संकियाइं ।
रायउलइं पहु पइं जेरिसाइं पंचिंदियसुहविसरसवसाइं ।
णिवडंति णरइ घोरंधयारि ण विरप्पइ किं तुहुं भोयभारि ।
किं रक्खइ तेरउ विजयचक्कु सिरि पडइ भयंकरु कालचक्कु ।
तहु वयणहु तेण ण दिण्णु कण्णु गउ सुरवरु सुरहरु मणि विसण्णु ।
पुणु अण्णहिं वासरि रयणकेउ णियरूवोहामियमयरकेउ ।
मुणिवरु होइवि कयधम्मसवणि आइउ थिउ सयरजिणिंदभवणि ।
तं पेच्छिवि पुरु जंपइ असेसु एहउं ण रूवु पावइ सुरेसु ।

---

लोगोंके द्वारा संस्तुत जयसेन और महारुत होते हुए, प्राचीन समयमें हम दोनोंने जैनमार्गका तप ग्रहण किया था, और हम सोलहवें स्वर्गमे देव उत्पन्न हुए थे।

घत्ता—तुम, अब शुभमतिवाले राजा हुए हो, और मैं सुरवर ही हूँ। जो विचार तुमने कहा था, उसे अब याद करो ॥६॥

७

जो गज है वे आँखें बन्द कर मर जाते हैं, जो अश्व है वे चंचल और वक्रनेत्र हैं। रथ कुछ भी विचार नहीं करते। स्नेह विदीर्ण ( नष्ट ) हो जाता है। अनुचर अपने स्वार्थसे शरीर देते हैं। राजाओंके हृदयमे धर्म नही ठहरता है, चमरके पवनसे वह उड़ जाता है। छत्रधर भीतर छत्र लगा देते हैं परन्तु उसे ( जीवको ) कृतान्त वहाँ देख लेता है। लक्ष्मीके दोषोंसे अंकित अंगों-का ( सप्तांग राज्य ) का भोग करते हुए राजा लोग आशंकित क्यों नही होते ? पाँच इन्द्रियोंके सुख रूपी विषरसके वशीभूत होकर हे प्रभु, तुम्हारे जैसे राजकुल, घोर अन्धकारपूर्ण नरकमें गिरते हैं। तुम भोगके भारसे विरक्त क्यों नही होते ? क्या तेरा विजयचक्र तेरी रक्षा कर लेगा ? सिरपर भयंकर कालचक्र पड़ेगा। परन्तु राजाने उसके वचनोंपर कान नही दिया। सुरवर अपने मनमे दुखी होकर स्वर्ग चला गया। एक दूसरे दिन, अपने रूपसे कामदेवको तिरस्कृत करनेवाला मणिकेतु देव मुनिवर होकर, जिसमे धर्मश्रवण किया जाता है ऐसे जिन-मन्दिरसें सगर आकर बैठ गया। उसे देखकर, सारे नगरने कहा कि ऐसा रूप इन्द्र भी नही पा सकता।

---

६. A P णरवइ° । ७. A P सो अच्छमि ।
७. १. P मउलेवि णयण । २. P वियण्णु । ३. A के णउ संकियाइं; P केम ण संकियाइं । ४. P omits पुणु । ५. A P आइवि । ६. P एहउ णरु ण अच्चुयसुरेसु ।

घत्ता—जणणेत्तइं जहिं जि णिहित्तइं तहिं जि णिरारिउ लग्गइं ॥
बुहयंदहु तासु मुणिंदहु को वण्णइ तणुअंगइं ॥७॥

८

तं वंदिवि चिंतइ सयरु एंव किं एहा होंति ण होंति देव ।
एहउ सुरूवु[1] णउ वम्महासु पुणु चवइ णिवइ दरवियसियासु[2] ।
मुंणि[3] किं तुहुं किर वेरग्गु[4] थियउ भणु किं जोव्वणु वणजोग्गु[5] कियउ ।
तं सुणिवि भणइ मायारिसिंदु झिज्जंतु ण पेक्खहि पुण्णिमिंदु ।
भरियउ पुणु रित्तउ होइ राय सासय किं चिंतहि अब्भछाय ।
तणु धणु परियणु सिविणयसमाणु तसथावरजीवहुं अभयदाणु ।
किज्जइ तरुणत्तणि तवपवित्ति वुड्ढत्तणि[6] पुणु परियलइ सत्ति ।
जर पसरइ विहडइ देहबंधु लोयणजुयलुल्लउ होइ अंधु ।
पब्भट्ठचेट्ठु गयरमणराउ तरुणिहिं कोक्किज्जइ हसिवि ताउ ।
डड्ढु थेरु सो वि किं णिव्वियारि दइवेण जि पंढउ बंभयारि ।
जीविज्जइ जहिं सो णिययदेसु तं भोयणु जं मुणिभुत्तसेसु ।

घत्ता—किं भव्वें पंडियगव्वें लोउ असेसु णडिज्जइ ॥
विउसत्तणु तं सुकइत्तणु जेण ण णरइ पडिज्जइ ॥८॥

---

घत्ता—लोगोंके नेत्र जहाँ भी पड़ते वे वहीं लगकर रह जाते। बुध-चन्द्र उस मुनीन्द्रके शरीरके अंगोंका वर्णन कौन कर सकता है ? ॥७॥

८

उसकी वन्दना करके राजा सगर अपने मनमें विचार करता है, हो न हो ये क्या देव हैं ? यह मनुष्यका स्वरूप नहीं है। अपना थोड़ा-सा मुँह खोलते हुए राजाने कहा, "हे मुनि, आप विरक्त क्यों हो गये ? बताइए आपने-अपने यौवनको वनके योग्य क्यों बनाया ?" यह सुनकर वह कपटी मुनि बोला, "क्या तुम पूर्णिमाके चन्द्रको नष्ट होते हुए नहीं देखते ? पहले चन्द्रमा भर जाता है, फिर खाली होता है, हे राजन्, क्या तुम बादलोंकी छायाको शाश्वत समझते हो ? तन, धन, और परिजन स्वप्नके समान हैं ? इसलिए त्रस और स्थावर जीवोंके लिए, अभयदान एवं यौवनमें तपकी प्रवृत्ति करनी चाहिए। बुढ़ापेमें तो फिर शरीरकी शक्ति नष्ट हो जाती है। बुढ़ापा फैलने लगता है। शरीरके बंध ढीले पड़ जाते हैं, दोनों नेत्रयुगल अन्धे हो जाते हैं। चेष्टाओंसे-भ्रष्ट और रमणरागसे रहित बूढ़ा आदमी युवतियोंके द्वारा हँसकर तात पुकारा जाता है। वृद्ध आदमी दग्ध हो जाता है ( उसकी इन्द्रियचेतना नष्ट हो जाती है ) क्या वह भी निवृत्ति करनेवाला हो सकता है ? नपुंसकको तो दैवने ही ब्रह्मचारी बना दिया ? वही जीवित रहना चाहिए जो अपना देश है, भोजन वही है जो मुनिके आहारसे बचा हो।

घत्ता—बुद्धिके गर्ववाले भव्यके द्वारा समस्त लोक क्यों प्रतारित किया जाता है ? पाण्डित्य और सुकवित्व वही है कि जिससे मनुष्य नरकमें नहीं पड़ता ॥८॥

---

८. १. A सरूउ; P सरूव। २. A P दरविहसियासु। ३. A मुणि, P मुणे। ४. P वइरग्गु। ५. A वणजोगु; P वणिजोगु। ६. A P वुड्ढ पहुत्तणु।

९

सो सूरउ जो इंदियइं जिणइ सो सुद्धवुद्धि जा तच्चु मुणइ।
सो इट्ठु बंधु जो धम्मु कहइ तं तणुबलु जं वयभारु वहइ।
ते कर जे पडिलिहणउं धरंति ते कम जे मउयउं संचरंति।
तं सिरु जं जिणपयजुयलि णवइ तं तोंडु णं जं विप्पियइं चवइ।
ते चक्खु ण जे तियमइ णियंति ते सवण ण जे रइसुइ सुणंति।
सा जीह ण जा रसलोल लुलइ तं हियउ ण जं परमत्थि चलइ।
सुंकारु देंतु णिंदइ दुगंधु तं णंक्कु ण जं इच्छइ सुयंधु।
तं अंगु ण जं कुसयणहु तसइ सो मित्तु समउं जो रण्णि वसइ।
ते चारु केस संजमधरेहिं उप्पाडिय जे मुणिवरकरेहिं।
सँकयत्थइं जईकररुहइं ताइं लग्गाइं विलासिणिथणि ण जाइं।
डज्झउ कामाउरु सीलरहिउ तं जीविउ जं चारित्तसहिउ।

घत्ता—उज्जयमणु जं गुणभायणु तं माणुसु सुकुलीणउ॥
तं जोव्वणु हउं मण्णवि घणु जं तवचरणें खीणउ॥९॥

१०

आवेहि जाहुं लइ तुहुं वि दिक्ख सिक्खहि गयमयरय मोक्खसिक्ख।
इय कहइ जइ वि सो देवसाहु पडिबुद्धउ तो वि ण पुहइणाहु।

---

९

शूर वही है जो इन्द्रियोंको जीतता है, वही सद्बुद्धिवाला है जो तत्त्वका विचार करता है। वही इष्ट बन्धु है कि जो धर्मका कथन करता है। वही शरीरबल है जो व्रतभारको धारण करता है। वे ही हाथ हैं जो मयूरपिच्छ धारण करते हैं। वे ही चरण हैं जो मृदुतासे चलते है, वही सिर हैं जो जिनपद युगलमें नमन करते हैं, वही मुख है जो बुरा नहीं बोलता। वे ही आंखें हैं जो स्त्रियोंको नहीं देखतीं। वे ही कान हैं जो रतिसुखको नहीं सुनते। जीभ वही है जो रसकी लम्पटतामें नहीं पड़ती है। हृदय वही है जो परमार्थसे नहीं चलता। नाक वही है जो सुंकार करते हुए न तो दुर्गंधकी निन्दा करती है और न सुगन्धकी इच्छा करती है? शरीर वह है जो कुश पर सोनेसे पीड़ित नहीं होता। वही मित्र है जो जंगलमें साथ रहता है। सुन्दर केश वही हैं, जो संयमधारण करनेवाले मुनिवरोंके द्वारा उखाड़े जाते है। मुनिके वे ही हाथ कृतार्थ हैं जो विलासिनियोंके स्तनोंसे नहीं लगे। कामातुर और शील रहित जीवनमें आग लगे। वही जीवन है जो चारित्र्यसहित हो।

घत्ता—जो सरलमन और गुणोंका भाजन है, वही मनुष्य कुलीन है। उसी यौवनको मैं मानता हूँ जो तपश्चरणके द्वारा क्षीण है॥९॥

१०

"आओ, चलें, तुम भी दीक्षा ले लो। मदरजसे रहित मोक्षकी शिक्षा सीख लो।" यद्यपि

---

९. १. A सो सुद्धवुद्धि जो। २. A P पडिलेहउ धरंति। ३. A जं ण। ४. A P विप्पियउ। ५. A P णक्कु। ६ A सुगंधु। ७. P सकइत्थइं। ८. A P जण°। ९. A उज्जुयमणु। १०. A P मण्णमि।
१०. १. A पुहइणाहु।

लइ अज्जि[2] वि ण लहइ काललद्धि जाणिवि देवें[3] कय गमणसिद्धि।
गउ चक्कवट्टि सणिहेलणासु णं इंदिंदिरु कमलिणिवणासु।
अत्थाणि परिट्ठिउ छुडु जि जाम सहसाइं सट्ठि तणुरुहहं ताम।
आयाइं भणंतइं जीयें[4] देव पायडहुं तुहारी पायसेव।
दे देहि तुरिउ आएसु किं पि णोसरहुं महारिउ रणि पयं पि।
मंदर महिहर जेंवड्डु[5] जं पि लीलाइ समाणहुं कज्जु तं पि।
तं णिसुणिवि[6] सक्कसमाणएण विहसेप्पिणु वुत्तउं[7] राणएण।
आएसहु कारणु किं पि णत्थि आरुहिवि तुरंगम मत्तहत्थि।
अणुहुंजहु महु रिद्धिहि फलाइं मा जंपह वयणइं चप्फलाइं।

घत्ता—किं वग्गह पेसणु मग्गह[8] मंडलाइं धणरिद्धइं ॥
महु एक्कें मुक्कें चक्कें सुट्ठु दुसज्झइं सिद्धइं ॥१०॥

११

अह जइ सुयत्तु[1] दक्खेविउं[2] अज्जु तो करह महारउ धम्मकज्जु।
देवेण जाइं चक्केसरेण काराविययाइं भरहेसरेण।
लंबियघंटाचामरधयाइं केलासु गंपि कंचणमयाइं।
वरसिहरहं चउवीसहं चि ताहं परिरक्ख[3] पउंजह जिणहराहं।
जिह[4] णासइ खलमाणवहं मग्गु तिह विरयह तरुसिलसलिलदुग्गु।

वह देवमुनि यह कहता है, फिर भी वह पृथ्वीनाथ सगर प्रतिबुद्ध नही हुआ। लो वह आज भी काललब्धि नही पाता। यह जानकर उस देवने गमनसिद्धि की ( अर्थात् वह वहाँसे चला गया )। राजा सगर अपने निवासके लिए चला गया, मानो भ्रमर अपने कमलिनी-निवासके लिए चल दिया हो। जैसे ही वह अपने दरबारमे बैठा, वैसे ही उसने अपने साठ हजार पुत्रोको देखा। आते हुए उन्होंने कहा—"हे देव! आपकी जय हो, हम आपके चरणोकी सेवा प्रकट करते है। आप शीघ्र ही कोई आदेश दीजिए, यदि युद्धमे सुमेरुपर्वतके बराबर भी शत्रु होगा, तो भी हम अपना पैर नही हटायेंगे? इस कार्यको भी खेल-खेलमे सम्मानित करेंगे।" यह सुनकर इन्द्रके समान हँसते हुए राजा सगरने कहा, "आदेश देनेके लिए कोई कारण नही है? तुम लोग अश्वो और मतवाले हाथियोंपर चढ़कर मेरे वैभवके फलोको चखो। चंचल वचनोका प्रयोग मत करो।"

घत्ता—"क्यों सनकते हो और आज्ञा मांगते हो। मेरे द्वारा मुक्त एक चक्रसे ही दुःसाध्य और धन-सम्पन्न मण्डल अच्छी तरह जीत लिये गये ॥१०॥

११

अथवा यदि तुम्हें आज अपना सुपुत्रत्व दिखाना है, तो हमारा एक धर्मकार्य करो। चक्रवर्ती राजा भरतेश्वरने जिनमन्दिरोंका जो निर्माण करवाया था, तुम कैलास पर्वत जाकर, जिनमे घण्टा, चमर और ध्वज अवलम्बित हैं ऐसे स्वर्णमय और श्रेष्ठ शिखरवाले चौबीसो जिन-मन्दिरोंकी परिरक्षा करो। तुम वृक्षों, चट्टानों और जलोका दुर्ग बनाओ जिससे दुष्ट मनुष्योंका

२. A P अज्ज वि। ३. P कय देवें जाणसिद्धि। ४. A P जीव। ५. A P जेवड्डु। ६. P तं सुणिवि। ७. P वुत्तउ। ८. P लग्गह।

११. १. A सयत्त। २. A P दक्खवहु। ३. A वर रक्ख। ४. A जिम।

ता णिग्गय तणय पसाउ भणिवि [5]जमदंडचंड भुयदंड धुणिवि ।
[6]धरधरणक्खम उद्धुद्धसोंड णं मयगल मय[7]जलगिल्लगंड ।
धाइय जुवाण मुहमुक्क[8]राव णं पलयजलय गज्जणस[9]हाव ।

घत्ता—पविदंडें खणरुइचंडें फाडिउ खणि खोणीयलु ॥
णरसारहिं रायकुमारहिं [10]देवहुं दाविउं भुयबलु ॥११॥

१२

णियचिर[1]पवाहपिहुपहु मुयंति करिकरडगलियमय[2]मलु धुयंति ।
परिभमियवारिविब्भम भमंति कमलोयरमयरंदइं [3]वमंति ।
परिमलमिलियालिहिं गुमुगुमंति [4]वणयवजालोलिहिं सिमिसिमंति ।
सविसइं विसिवि[5]वरइं पइसरंति फणिफुक्कारिहिं दरोसरंति ।
गिरिकंदर दरि सर सरि भरंति दि[6]स णहयलु [7]थलु जलु जलु करंति ।
उत्तुंगतरंगहिं णहि मिलंति वि[8]यडयरसिलायल पक्खलंति ।
कच्छवमच्छोह समुच्छलंति हंसावलि कलरव कलयलंति ।
पविउलजलवलयहिं चलवलंति कड्ढिय गंगाणइ [9]खलखलंति ।
वलइयउ ताइ कइलासु केंव वेसाइ पमत्तु भुयंगु जेंव ।

---

मार्ग ( आला ) नष्ट हो जाये।" तब 'जैसी आज्ञा'—कहकर वे पुत्र यमदण्डके समान प्रचण्ड अपने भुजदण्ड ठोकते हुए निकल पड़े, जैसे वे पृथ्वी धारण करनेमें सक्षम, अपनी सूँड़ ऊपर किये हुए, मदसे आर्द्र गण्डस्थलवाले मदगज हों। अपने मुँहसे शब्द करते हुए वे युवक ऐसे दौड़े, मानो गर्जनस्वभाववाले प्रलयमेघ हों।

घत्ता—बिजलीकी तरह प्रचण्ड वज्रदण्डसे उन्होंने एक क्षणमें पृथ्वीतलको विदीर्ण कर दिया, और इस प्रकार मनुष्यश्रेष्ठ उन राजकुमारोंने देवोंके लिए अपना बाहुबल दिखा दिया ॥११॥

१२

अपने चिर प्रवाहके विशाल मार्गको छोड़ती हुई, हाथीके गण्डस्थलोंसे गलित मदजलको धोती हुई, घूमते जलोंसे विभ्रमको धारण करती हुई, कमलोदरोंसे मकरन्दका वमन करती हुई, सौरभसे मिले हुए भ्रमरोंके द्वारा गुनगुनाती हुई, वनोंकी दावाग्नियोंकी ज्वालाओंसे सिमसिमाती हुई, सांपोंके विषैले बिलोंमें प्रवेश करती हुई, नागोंके फूत्कारोंसे थोड़ा फैलती हुई, पहाड़की गुफाओं, घाटियों, सरोवरों, नदियोंको भरती हुई, दिशाओं, आकाशतल, स्थल और जलको जलमय बनाती हुई, ऊँची तरंगोंसे आकाशसे मिलती हुई, विकट शिलातलोंका प्रक्षालन करती हुई, कछुओं और मत्स्योंके समूहोंको उछालती हुई, हंसावलियोंका कलरव करती हुई, विशाल जलवलयोंसे चिल-बिल करती हुई, और खल-खल करती हुई गंगा नदी आकर्षित की गयी, उसके द्वारा कैलास पर्वत उसी प्रकार घेर दिया गया, जिस प्रकार वेश्याके द्वारा प्रमत्त लम्पट घेर लिया जाता है।

---

५. जयदंड° । ६. A वरधरणक्खम उद्धायसोंड । ७. A जलमयगिल्ल° । ८. A °राय । ९. A सहाय । १०. A परियड्ढिउ गंगाजलु; P परियट्ठिउ गंगाजलु ।

१२. १. A चिरु पवाहपिहमहुं । २. A °मयजलु चुवंति; P °मयजलु घुयंति । ३. P मुयंति । ४. A P वणदव° । ५. A विसविवरइ । ६. A दिसि । ७. P जलु थलु । ८. A वियलयलसिलायलि । ९. P खलहलंति ।

घत्ता—धवलंगइ वेढिउ गंगइ पुणु वि [10]मज्झु सो [11]भावइ ॥
सुरमणहरु मंदरमहिहरु तारापंतिइ णावइ ॥१२॥

१३

फणिभवणि विलग्गउ दंडरयणु तहु सद्दें कंपिउ सयलु भुवणु ।
भयथर[1]हरंत कुंडलिय णाय वणि वणयरेहिं पविमुक्क णाय ।
झलझलियं[2] जलहि ढ[3]लढलिय धरणि विम्हि[4]उ सुरिंदु कंपे[5]विउ तरणि ।
पडिबोह[6]णकारणु मुणिउं तेण मणिकेउणा हि[7] पवरामरेण ।
फ[8]णिमणिपहपिहियदिणाहिवेण होइवि मायाणायाहिवेण ।
तिहुयणजणमरणुप्पायणेहिं गुंजारुणदारुणलोयणेहिं ।
जोइवि कुमार कय भूई[9]रासि णं पुंजिय सज[10]सविभूइरासि ।
तहिं [11]कासु वि ण हवइ पलयकालु दरिसाविउ देवें इंदजालु ।
[12]अमुयाइं वि मुयाइं व दिट्ठ बंधु गय भीम भईरहि पुरु[13] सचिंधु ।
[14]उव्वरिय कह व ते विहिवसेण घरु पत्ता मुक्का पोरिसेण ।
घत्ता—घरु गंपिणु पिउ पणवेप्पिणु आसणेसु आसीणा ।
सविसाएं विण्णि वि ताएं दिट्ठ सुट्ठु विहाणा ॥१३॥

घत्ता—गोरे अंगोंवाली गंगानदीके द्वारा घेरा गया कैलास पर्वत मुझे ऐसा लगता है मानो देवसुन्दर मन्दराचल तारापंक्तियोंसे घिरा हुआ हो ॥१२॥

१३

वह दण्डरत्न नागभवनसे जा लगा। उसके शब्दसे सारा विश्व काँप उठा, कुण्डलाकार नाग भयसे काँप उठे, वनमें वनचरोंने शब्द करना शुरू कर दिया, समुद्र झलझला उठा, देवेन्द्र विस्मित हो उठा। सूर्य काँप गया। उस मणिकेतु प्रवर देवने इसे प्रतिबोधनका कारण समझा। जिसने अपने फणमणिकी प्रभासे दिनाधिप ( सूर्य ) को ढँक लिया है, ऐसा मायावी नागराज बन-कर, उस देवने, त्रिभुवनके लोगोंको मृत्यु उत्पन्न करनेवाले, गुंजाफलके समान लाल और भयंकर नेत्रोंसे कुमारोंको देखकर राखका ढेर बना दिया, ( उन्हें भस्म कर दिया ) मानो उसने अपने यशकी विभूतिराशि एकत्रित कर ली हो। उसमें किसीके लिए भी प्रलयकाल नहीं हुआ। क्योंकि देवने अपने इन्द्रजालका प्रदर्शन किया था। बिना मरे हुए भी भाई मरे हुए दिखाई दिये। तब भीम और भगीरथ अपने-अपने ध्वजचिह्नोंके साथ गये। भाग्यके पथसे वे दोनों किसी प्रकार बच गये थे। अपने पौरुषसे रहित वे घर पहुँचे।

घत्ता—घर जाकर, अपने पिताको प्रणाम कर वे आसनोंपर बैठ गये। विषादपूर्वक पिताने देखा कि वे दोनों ही अत्यन्त दुःखी हैं ॥१३॥

---

१०. A मज्झि। ११. P भाइ।

१३. १. A थरहरंति। २. A झलझलिउ। ३. A टलटलिय। ४. A P विभिउ। ५. A P कंपियउ। ६. A पडिवोहणु। ७. A P वि। ८. P फणमणि। ९. A °भूय°। १०. P सज्जसविहूइ°। ११ A कासु ण हूयउ। १२. A P अमुया वि। १३. A P पुरि। १४. A उव्वरिय ते ण कह विहिवसेण।

१४

ककेयणकिरणुब्भासणाइं जोयेवि सहसइं सुण्णासणाइं ।
बिहिं ऊणी सट्ठि दुसंठिएण सुयदंसणसोक्खुक्कंठिएण ।
मणिमयकुंडलचेंचइयगंड राएण पलोइउं मंतितोंडु ।
दुइ आया इयर ण पइसरंति भणु कारणु तणुरुह किं करंति ।
पुव्वं चिय सुरसंकेइएण संबोहणबुद्धिविराइएण ।
तं णिसुणिवि मंतिं वुत्तु तेण हे महिवइ महिलाहियययेण ।
अत्थमेइ ण किं रवि उययभाउ उल्हाइ ण किं पज्जलिउ दीउ ।
ण वि णासइ किं तडि मेहसोह फुट्टंति ण किं जलबुब्बुओह ।
थिरु होइ ण संझारायरंगु गउ आवइ णउ सरिसरतरंगु ।
विहडइ ण काइं सुरचावदंडु किं खयहु ण वच्चइ मणुयपिंडु ।
कालेण गिलियं देविंद देव पच्छण्णपउत्तिहिं कहिउ एम्व ।

घत्ता—ता रायहु वड्ढियसोयहु बाहजलद्दइं णेत्तइं ॥
चलपत्तइं ओसासित्तइं णं गलंति सयवत्तइं ॥१४॥

---

१४

कर्केतन रत्नोकी किरणोसे आलोकित हजारो सूने आसनोंको देखकर भाग्यसे साठकी संख्या नष्ट हो जानेसे व्याकुल चित्त, और पुत्रदर्शनके सुखके लिए उत्कण्ठित राजाने, मणिकुण्डलों-से अलंकृत गालवाले मन्त्रीमुखकी ओर देखा ( और कहा ) कि दो ही पुत्र आये हैं, दूसरे नही आये है। कारण बताओ कि पुत्र क्या कर रहे हैं ? तब पहलेके देव ( मणिकेतु ) के द्वारा पहलेसे समझाये गये और राजाको सम्बोधन देनेकी बुद्धिसे शोभित मन्त्रीने कहा—"हे महिलाओंके स्तनको चुरानेवाले राजन्, क्या उदय होनेवाले सूर्यका अस्त नही होता ? क्या जलाया हुआ दीप शान्त नही होता ? मेघोकी शोभा बिजली क्या नष्ट नहीं होती ? क्या जलके बुद्बुदोका समूह नही फूटता ? सन्ध्यारागका रंग स्थिर नही होता ! नदी और सरोवरकी गयी हुई लहर वापस नही आती ! क्या इन्द्रधनुष नष्ट नही होता ? क्या मनुष्य शरीर विनाशके मार्गपर नही जाता ? देवेन्द्र और देव महाकालके द्वारा निगल लिये जाते हैं ?" इस प्रकार प्रच्छन्न उक्तियोसे मन्त्रीने कहा।

घत्ता—तब जिसका शोक बढ गया है, ऐसे राजाके अश्रुजलसे गीले नेत्र इस प्रकार गल गये मानो ओससे गीले चंचल पत्तोंवाले कमल हों ॥१४॥

---

१४. १. A जोइवि सहास सुण्णा°; P अवलोइवि सुयसुण्णा° । २. A °सुक्खुक्कंठिएण; P °मोहुक्कंटिएण । ३. A पलोयउ; P पलोविउ । ४. A ते महिवइ महिलहियय°; P हे महिवइ महिलहिआययेण । ५. A अत्थवइ । ६. P उयणभाउ । ७. A जलपुब्बओह but gloss जलबुद्बुद । ८. A गलिय । ९. A पच्छण्णयउत्तिहि ।

१५

तावेक्कु परायउ दंडपाणि कासायचीर[1]धरु महुरवाणि ।
जिणवरु व णिवारियभव्वविहु[2]रु कुंडलियणीलभमरउलचिहुरु ।
सोत्तरियफुरियजण्णोववीउ रूवेण गुणेण वि अ[3]द्दुतीउ ।
सो मंतिहिं गहियखणेहिं महिउ कुलबंभणु भणिवि णृव[4]स्सु कहिउ ।
ता भासइ लद्धावसरु विप्पु को पुत्तु एत्थु किर कवणु बप्पु ।
संसारु असारु णिरायराय किं सासय मण्णहि अब्भछाय ।
जिह तरुवेल्लिहिं परवस्सु होइ तिह णरु णारिहि अप्पउं ण वेइ ।
जीहोवत्थहिं जगमारणेहिं डिंभहिं डंभु[5]ब्भवकारणेहिं ।
संसारिय सयल सणेहु लेंति केसा इव बंधणजोग्ग होंति ।
मोहे[6] बद्धा भ[7]वि संस[8]रंति पुणु पुणु ह[9]वंति पुणु पुणु [10]मरंति ।

घत्ता—महु वित्तइं पुत्तकलत्तइं एम [11]भणंतु जि णिज्जइ ॥
[12]सुहुं माणइ धम्मु ण याणइ जगु खयरक्खें खज्जइ ॥१५॥

---

१५

तब इतनेमे गेरुए वस्त्र धारण किये हुए मीठी वाणी बोलनेवाला एक दण्डी साधु वहाँ आया। जो जिनवरकी तरह भव्योंके कष्टोको दूर करनेवाला था, जिसके भ्रमरकुलके समान नीले बाल कुण्डलित थे, जो उत्तरीय वस्त्रके साथ यज्ञोपवीत धारण किये हुए था। वह रूप और गुणमे अद्वितीय था। तपके लिए नियम ग्रहण करनेवाले मन्त्रियोने उसका सम्मान किया और कुलीन ब्राह्मण समझकर राजासे कहा। तब अवसर मिलनेपर ब्राह्मण बोला—"यहाँ कौन पुत्र है, और कौन बाप है? हे मनुष्योंके राजराज, यह संसार असार है। क्या तुम मेघोकी छायाको शाश्वत मानते हो? जिस प्रकार तरु लताओंके परवश हो जाता है, उसी प्रकार मनुष्य नारियोंके कारण अपनेको नहीं जान पाता। जगका नाश करनेवाली जीवकी अवस्थाओं, बच्चों और बच्चोके जन्मकारणोके द्वारा सभी संसारी जीव स्नेह ग्रहण करते हैं, और केशोके समान बन्धनके योग्य हो जाते है। मोहसे बँधकर संसारमे परिभ्रमण करते हैं। फिर-फिर जन्म ग्रहण करते हैं और फिर-फिर मृत्युको प्राप्त होते हैं।

घत्ता—'मेरा धन, मेरे पुत्र-कलत्र' इस प्रकार कहता हुआ वह ले जाया जाता है, फिर भी वह सुख मानता है, धर्म नही जानता। और इस प्रकार यह जग यमरूपी राक्षसके द्वारा खा लिया जाता है ॥१५॥

---

१५. १. A °चीव धरु। २. A P °विहुरु। ३. A अद्दुईउ; P अदुईउ। ४. A P णिवस्स। ५. A डिंभुब्भव°। ६. A मोह बद्धा। ७. P जगि। ८. P संभरंति। ९. A मरंति; P भवंति। १०. A हवंति। ११. A रुणंतु। १२. सुकु माणइ।

१६

दारिवि धरणीयलु दिढभुएहिं आणिय मंदाइणि तुह सुएहिं ।
अहिभवणि विलग्गउ दंडरयणु णिग्गउ फणि गरलु[1]प्पेच्छणयणु ।
आरूसेप्पिणु[2] आसीविसेण जोइय णिव[3] णंदण वइवसेण ।
ता चवइ सयरु गयदुरियकलिलु ण्हाइज्जइ दिज्जइ काइं सलिलु ।
किं एण पणासइ ईट्ठसोउ[4] [5]वर पंचमुट्ठि सिरि देमि लोउ ।
जहिं कहिं मि ण पेच्छमि सुहिविओउ ण हु होइ कयाइ अणिट्ठजोउ ।
जहिं सयलकाल[6] अयरामरत्तु[7] जहिं थक्कइ अप्पउ णाणमेत्तु ।
तं सिउ साहंवि[8] गिण्हंवि[9] चरित्तु पुणु भीमकुमारु णिवेण वुत्तु ।
लइ वसुहं ण इच्छिय तेण केम गुणवंतें परगेहिणिय जेम ।
ता थविवि भईरहि पुहइरज्जि अप्पणु लग्गउ परलोयकज्जि ।
दढधम्महु पायंतिइ समग्गु आराहिउ भावें मोक्खमग्गु ।

घत्ता—सहुं भीमें णिज्जियकामें चारित्तेण विहूसिउ ॥
चक्केसरु हुउ जोईसरु मणिकेउ[10] वि सुरु तोसिउ ॥१६॥

---

१६

तुम्हारे पुत्र धरतीको अपने दृढ़ बाहुओंसे खोदकर गंगा नदी ले आये। उनका दण्डरत्न नागभवनसे जा टकराया। विषसे परिपूर्ण नेत्रवाला वह नाग निकला। उसने क्रुद्ध होकर यमके समान उन पुत्रोंको देखा। इसपर जिसका पाप कलंक धुल गया है ऐसा राजा सगर कहता है कि क्या स्नान किया जाये और पानी दिया जाये, क्या इससे इष्टजनका वियोग दूर हो जायेगा ? अच्छा है मैं पांच मुट्ठियोंमे सिरके बाल लेकर केशलोच करता हूँ। जहाँ किसी सुधीका वियोग मैं नही देखता। और न कभी भी अनिष्ट योग होता है, जहाँ सदैव अजर और अमरत्व निवास करता है। जहाँ आत्मा ज्ञानमात्र रहता है, मैं उस शिवको सिद्ध करता हूँ। मैं चारित्र ग्रहण करता हूँ।" तब राजाने कुमार भीमसे कहा कि यह धरती तुम ले लो। परन्तु उस गुणवान्ने उसकी इच्छा नही की जैसे वह किसी दूसरेकी गृहिणी हो। तब भगीरथको पृथ्वीके राज्यमे स्थापित कर, राजा सगर स्वयं परलोकके काममे लग गया। दृढ़धर्मा मुनिके चरणोके निकट उसने सम्पूर्ण भावसे समग्र मोक्षमार्गकी आराधना की।

घत्ता—कामको जीतनेवाले चारित्रसे विभूषित, और भीमके साथ वह चक्रेश्वर योगीश्वर हो गया। इससे मणिकेतु देव भी सन्तुष्ट हो गया ॥१६॥

---

१६. १. P गरलु दुपेच्छणयणु। २. P रूसेप्पिणु आसीविसविसेण। ३. A P तुह। ४. A दुट्ठसोउ। ५. P वरि। ६. A P सव्वकाल। ७. A P अयरामरत्तु। ८. A P साहमि। ९. A P गेण्हमि। १०. A P मणिकेउ वि संतोसिउ।

१७

गउ तेत्तहि[1] जेत्तहि पडिय पुत्त मायाविसमुच्छारयविलित्त[2]।
अवहरिवि विउव्वियगरलु भप्पु[3] जीवाविय कउ णिम्मलु वियप्पु।
उट्ठिय ते सायरि सायरेण भासियसुरेण महुरक्खरेण।
वसु वसुमइ सीहासणु[4] मुएवि गउ तुम्हहं पिउ पावज्ज लेवि।
णियजीवियचायपरिग्गहेण[5] तुम्हइं विणडिय गंगागहेण[6]।
ता तेहिं विमुक्कउ णिहिलु गंथु गउ जेण महाजणु सो जि पंथु।
जाया जइ णियजणणाणुयारि णीरंजण थिरमण[7] णिव्वियारि।
दोवासपयडपासुलियगत्त[8] सकवालमूलसुणिलीणणेत्त।
उत्ताणखप्परोयरकराल[9] दीहरणह भासुररोमवाल[10]।
जणदिट्ठपुट्ठिगयवंसपव्व[11] विच्छिण्णगाव[12] तवतावतिव्व।
कडयडियजाणुकोप्परपएस उववासखीण चम्मट्ठिसेस।
कंकालरूव जगभीमवेस णिज्जणणिवासि[13] सुइसुक्कलेस।

घत्ता—दिहिपरियर पसमियभयजर जमसंजमधरणुच्छव॥
[14]बहुखमदम कुंचियकरकम णावइ थलगय कच्छव॥१७॥

१७

वह वहाँ गया जहाँ माया-विषकी मूर्च्छाके वेगसे लुप्त पुत्र पड़े हुए थे। उसने वैक्रियिक विषको खींचकर भस्मको जीवित कर सुन्दर शरीरमे परिणत कर दिया। वे सगर-पुत्र आदरके साथ उठ बैठे। देवने मधुरवाणीमे उनसे कहा कि धन, धरती और सिंहासन छोड़कर तुम्हारे पिता संन्यास लेकर चले गये हैं। अपने जीवनके त्यागका परिग्रह है जिससे, ऐसी गंगा लानेके आग्रहसे तुम लोग प्रवंचित हुए। यह सुनकर उन लोगोंने भी समस्त परिग्रहका परित्याग कर दिया और उसी रास्ते पर गये, जिसपर महाजन जा चुके थे। अपने पिताका अनुकरण करनेवाले वे निरंजन, निर्विकार और स्थिरमन मुनि हो गये। जिनके शरीरके दोनों पार्श्वभागोंकी पसुलियाँ निकल आयी हैं, जिनके नेत्र कपालके मूल भागमें लीन हो गये हैं, जो उठे हुए खप्परके उदरसे भयंकर हैं जिनके लम्बे नाखून और चमकता हुआ रोमजाल है, जिनके पीठके बाँसकी गाँठें दिखाई दे रही हैं, जिनका अहंकार जा चुका है, जो तीव्र तपके तापसे सन्तप्त हैं, जिनके घुटने और हथेलियोंके प्रदेश सूख गये हैं, जो उपवाससे क्षीण हैं और जिनकी केवल चमड़ा और हड्डियाँ शेष रह गयी हैं। जो कंकालस्वरूप और जगमे भयंकररूप धारण करते हैं, एकान्तमे निवास करनेवाले जो पवित्र शुक्ललेश्यावाले हैं।

घत्ता—जो धैर्यके परिग्रहसे युक्त जराको शान्त करनेवाले, यम और संयमको धारण करनेका उत्सव करनेवाले, बहुत ही क्षमा और दयावाले तथा जिन्होने अपने हाथ-पैर संकुचित कर लिये हैं ऐसे मानो स्थलपर रहनेवाले कच्छप हैं॥१७॥

---

१७. १. A P जेत्तहि तेत्तहि। २. A °रसपलित्त; P °रयपलित्त। ३. A °गरलु दप्पु; P °गरलु सप्पु। ४. A P सिंहासणु। ५. A जीवियराय°। ६. A P मायागहेण। ७. P थिर मणि। ८. A P दोपासुपयडपंसुलिय°। ९. A उत्ताणुयखप्परो°। १०. A P °रोमजाल। ११. A गयवंभपव्व। १२. A P विच्छिण्णगत्त। १३. A P णिज्जणि णिवासि। १४ A P पिहुखमदम।

१८

सुरधणुवलए   विज्जुज्जलए।
गज्जंतघणे   हयविरहियणे।
सरिवहसरिसे   धारावरिसे।
संविहियथले   पवहंतजले।
मृगरवमुहले   वणविडवितले।
णिवसंति इसी   विलुलंति विसी।
गलकंदलए   पुणु कंदलए।
ओसापसरे   पत्ते सिसिरे।
दरिसियगयणे   बाहिरसयणे।
णिक्कंपमणा   धीरा समणा।
तमछइयदिसं   गमयंति णिसं।
हिमणिग्गमणे   गिम्हागमणे।
गिरिसिहरगया   सज्झाणरया।
संतावणिहिं   रविकिरणसिहिं।
विसहंति जई   सुविसुद्धमई।
णिज्जियविसय   इय एरिसयं।
पालेवि समं   पुत्तेहिं समं।
विद्धत्थरयं   णिव्वाणगयं।
जणतोसयरो   पत्तो सयरो।
णिट्ठवियरिउं   णिसुणेवि पिउं।
अयमेय वयं   गयसयणमयं।
णियपुत्तयहो   वरयत्तयहो।
जयलच्छिसहिं   दाऊण महिं।

१८

इन्द्रधनुषसे मण्डित, विद्युत्से उज्ज्वल, विरहीजनोंको आहत करनेवाले मेघोंके गरजनेपर नदीके प्रवाह पथके समान स्थलभागको ढक लेनेवाले, धारावाहिक रूपसे जलके प्रवाहित होनेपर, पशुकुलसे मुखरित वनविटपके नीचे वे मुनि रहते हैं और विषयोंका नाश करते है। जिसके कन्दल ( अंकुर/केश ) गल चुके हैं, ऐसे मस्तक प्रदेशमे ओसके प्रसारसे युक्त शिशिरऋतुके प्राप्त होनेपर, जिसमे आकाश दिखाई देता है, ऐसे बाह्य शयनमें, धीर श्रमण निष्कम्प भावसे तमसे आच्छादित दिशाओंवाली रात्रि व्यतीत करते हैं। हिम ( शीत ) ऋतुके चले जानेपर और ग्रीष्म ऋतुके आगमन-पर पहाड़ोंके शिखरोंपर विराजमान वे सत् ध्यानमे रत रहते हैं। सतानेवाली रविकिरणोंकी आगको सुविशुद्ध मतिवाले वे मुनि सहन करते हैं। विषयोको जीतनेवाले इस प्रकारकी साधनाका पालन कर राजाजनोको सन्तुष्ट करनेवाले सगर अपने पुत्रोके साथ, पापका नाश करनेवाले निर्वाणको प्राप्त हुए। यह सुनकर कि पिताने कर्मोका नाश कर दिया है, ( यह सोचकर ) अपने

१८. १. A P विज्जुज्जलिए। २. A P संपिहिय°; K संविहिय but gloss संपिहित°। ३. A P मिगरव°। ४. A P दरसिय°। ५. A P गिमागमणे। ६. A °रइं। ७. A °गइं। ८. A P अपमेय-वयं। ९. A वरदत्तयहो; P वरपत्तयहो।

[10]आसमि गुणिहे　　गुत्तयमुणिहे[11] ।
घत्ता—अरितरुसिहि राउ भईरहि हिंसारंभु मुएप्पिणु ॥
सरहंगहि तडि थिउ गंगहि [12]जिणपावज्ज लएप्पिणु ॥१८॥

१९

ताराहारावलिपविमलेहिं　　सतुसारखीरसायरजलेहिं ।
कलहोयकलसकविलियकरेहिं　　तहु पयजुयलउ सिंचिउ सुरेहिं ।
तप्पायधोयसलिलेण सित्त　　तहिं हूई सुरवरसरि पवित्त ।
हिमवंतपोमसरवरपसूय　　अज्जु वि जणु मण्णइ तित्थभूय ।
मंदारजाईसिंदूरएहिं　　अरविंदकुंदकणियारएहिं ।
सुपउरमयरंदायंबएहिं　　अंचिवि णवकुसुमकरंबएहिं ।
आमोयमिलियचलमहुलिहेहिं　　गंधेहिं दिण्णणासासुहेहिं ।
थोत्तेहिं जईसरु धरियजोउ　　वंदेवि देव गय सग्गलोउ ।
उप्पाइवि केवलु तिजगचक्खु　　संपत्त भईरहि परममोक्खु ।
घत्ता—सो मुणिवरु अजरामरु हूयउ खणि असरीरिउ ॥
भरहत्थहि णिवसत्थहि पुप्फदंतु जयकारिउ ॥१९॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे सयरणिव्वाणगमणं णाम एकूणचालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥३९॥

॥ [3]सयरचरियं समत्तं ॥

पुत्र वरदत्तके लिए विजयरूपी लक्ष्मीकी सहेली धरती देकर गुणवान् गुप्तमुनिसे कामके मदसे रहित यही व्रत ग्रहण करता हूँ ।

घत्ता—अरिरूपी वृक्षके लिए आगके समान राजा भगीरथ हिंसा और आरम्भको छोड़कर तथा जिनदीक्षा ग्रहण कर चक्रवाकोंसे युक्त गंगानदीके तटपर स्थित हो गये ॥१८॥

१९

तारोंकी हारावलियोंके समान स्वच्छ, तुषारकणों सहित, क्षीरसागरके जलोंसे स्वर्णकलशसे युक्त हाथोंसे देवोंने उनके पदयुगलका अभिषेक किया। उनके चरणोंके धोये गये जलसे सींची गयी देवनदी गंगा उस समय पवित्र हो गयी। हिमवन्त सरोवरसे निकलनेवाली गंगानदीको लोग आज भी तीर्थस्वरूप मानते है। मन्दार, जुही, सिन्दुवार, अरविन्द, कुन्द, कनेर पुष्पोंके सुप्रचुर मकरन्दोंसे लाल नव कुसुम समूहोंसे अर्चा कर, तथा जिनमें आमोदसे चचल मधुकर मिले हुए है ऐसी नासिकाको सुख देनेवाले गन्धों और स्तोत्रोंसे योगधारी योगीश्वरकी वन्दना कर देव स्वर्गलोक चले गये। त्रिलोकनयन केवलज्ञान उत्पन्न कर भगीरथ परममोक्षको प्राप्त हुए।

घत्ता—वह मुनिवर एक क्षणमे अजर-अमर और अशरीरी हो गये। भरतक्षेत्रवासी राजसमूहोंने पुष्पदन्तके समान उनका जयजयकार किया ॥१९॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका सगरनिर्वाणगमन नामका उनतालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥३९॥

---

१०. A P असमे । ११ A P गोत्तयमु णेहिं । १२. A P जिणपव्वज्ज ।
१९. १. A °महुवरेहिं; A °महुयरेहिं । २. A असरोरउ । ३. A P omit सयरचरियं समत्तं''''

# संधि ४०

पणवेप्पिणु संभवु सासयसंभवु संभवणासणु मुणिपवरु ॥
पुणु तहु केरी कह रंजियवुहसह कहंवि सरासइ देव वरु ॥ ध्रुवकं ॥

१

सदयं परिरक्खियमयं अदयं विद्धंसियमयं ।
चूरियअलियलयंसयं लुंचियअलिअलयं सयं ।
दूसियपरहणहरणयं पुसियबंभहरिहरणयं ।
विणिवारियपरदारय परदरिसियपरदारयं ।
रयणीभोयणविरमणं धीरं अविवेविरमणं ।
कयगिहिसंगपमाणयं बहुणयणिहियपमाणयं ।

## सन्धि ४०

शाश्वत है जन्म जिनका, ऐसे तथा जन्मका नाश करनेवाले मुनिप्रवर सम्भवनाथको प्रणाम कर, फिर उन्हीकी, पण्डित सभाको रंजित करनेवाली कथा कहता हूँ, हे सरस्वती देवी, मुझे वर दो।

१

जो पशुओंकी रक्षा करनेवाले सदय हैं, जो मदको ध्वस्त करनेवाले अदय हैं, जिन्होंने असत्यके अंशको ध्वस्त कर दिया है, और भ्रमरके समान श्याम केशोंको उखाड़ दिया है, जिन्होने दूसरेके धनके हरणकी निन्दा की है, जिन्होने ब्रह्मा, हरि और हरके नयको दूर कर दिया है। जो परस्त्रीका निवारण करनेवाले हैं, तथा जिन्होंने दूसरोके लिए मोक्षका द्वार बताया है, जो निशा भोजनसे विरत हैं, धीर और अकम्पित मन हैं। जिन्होने गृहस्थ जीवनमे परिग्रहका परि-

---

Mss. A and P have the following stanza at the beginning of this Samdhi :—

विनयाङ्कुरसातवाहनादौ नृपचक्रे दिवि (व) मीयुषि क्रमेण ।
भरत तव योग्यसज्जनानामुपकारो भवति प्रसक्त एव ॥१॥

This stanza is also found at the beginning of Samdhi XXXIII of this Work in certain Mss. See foot-note on page 530 of Vol I. K does not give it there or here.

१. १. A P °वुहसुह । २. A धीरं ।

णाणेणं अपमाणयं[3] सँवराणं पि पँमाणयं[4][5] ।
पविहियभव्वसुरायमं[6] णिंदियसोंडसुरायमं ।
जं तवतावेणुग्गयं जेण वीयराउग्गयं ।
अणुहुत्त संसारयं णो बद्धं हरिसा रयं ।
दूरुज्झियसंसारयं ण हि संसासंसारयं ।
देवासुरकंपावणं जं देवं कं पावणं ।
जयपायडियसयारयं सिद्धिपुरंधिसयारयं ।
कंतं तीइ अयारयं पढँमट्ठाणि[7] अयारयं ।
बीए सरहंकारयं[8] अरुहं णिरहंकारयं[9] ।
उयरलीणसयलक्खरं संतेसं परमक्खरं ।
भुवणकुमुयवणसंभवं तं वंदे हं संभवं ।
[10]ओसारियअसिआउसं [11]णविऊणं असिआउसं ।
भणिमो संभवसंकहं जोणीमुहदुहसंकहं ।

घत्ता—तियसिंदफणिंदहिं खयरणरिंदहिं जं थुव्वइ कयपंजलिहिं ।
तं जिणगुणकित्तणु महुं सुकइत्तणु अमिउं पियह कण्णंजलिहिं ॥१॥

माण किया है। जो अनेक नयोंसे प्रमाणको स्थापित करनेवाले हैं, जो ज्ञानसे अप्रमाण (सीमा रहित) हैं; और जो स्वपरको ज्ञानरूपी लक्ष्मीको प्राप्त करानेवाले हैं, जिन्होंने भव्यजनोंके लिए देवोंका आगमन करवाया है, जिन्होंने मद्यकी प्रशंसा करनेवाले शास्त्रोंकी निन्दा की है, जो तपभावसे उग्र हैं और जिन्होंने वीतराग भाव उत्पन्न किया है, जिन्होंने अनन्त सुखका अनुभव किया है, जो हर्षसे पापमें लिप्त नहीं हैं, जिन्होंने संसारको छोड़ दिया है, और जो प्रशंसा या अप्रशंसामें रत नहीं हैं, जो देव और असुरोंको कँपानेवाले हैं, उस देवके समान पवित्र कौन है? जिन्होंने जगमें सदाचारको प्रकट किया है, जो सिद्धिरूपी इन्द्राणीमें सदारत हैं, जो मुक्तिरूपी कान्ताके दूतरहित स्वामी हैं, जिनके नामके प्रथम अक्षरमें 'अ' और दूसरे स्थानमें 'र' सहित हकार है (अर्थात् अर्हंत्), जिसके भीतर समस्त अक्षर लीन हैं, जो मन्त्रेश और परम अक्षर हैं, जो भुवनरूपी कुमुदवनके लिए चन्द्रमा है, ऐसे उन सम्भवनाथकी मैं वन्दना करता हूँ। जिन्होंने लक्ष्मी और आयुका निवारण कर दिया है, ऐसे पंचपरमेष्ठीको प्रणाम कर जन्म दुःखकी शंकाका नाश करनेवाले सम्भवनाथकी कथा कहता हूँ।

घत्ता—देवेन्द्रों, नागेन्द्रों और विद्याधरेन्द्रोंके द्वारा जिनकी हाथ जोड़कर स्तुति की जाती है, ऐसे जिनके गुणकीर्तन और मेरे सुकवित्वरूपी अमृतको कर्णरूपी अंजलियोंके द्वारा पियो ॥१॥

---

३. A P add after this : देवं जं सुपमाणयं; T seems to omit it. ४. P सवरे दरिसियमायमं । ५. P adds after this : सवरेवि परमायम; T seems to omit it । ६. P सुरामयं । ७. A पढमट्ठाणअयारयं । ८. A सुमहियसरहंकारयं । ९. A P add after this : पाइय (A झाइय) णिरहंकारयं, पावियसाहुक्कारयं । १०. AT ओहामिय°; P ऊसारिय° । ११. A भरिऊणं ।

२

दिणयरपईवए इह पढमदीवए।
मेरुपुव्विल्लए पसुकणघणिल्लए।
तहिं विदेहे वरे सीयसरिउत्तरे।
पविसलदियंतरे कच्छदेसंतरे।
रायहंसुज्जलं सच्छविच्छुलु जलं।
फुल्लपंकयवणं पवणहल्लिरवणं।
णवकुसुमपरिमलं सरसमुमहुरफलं।
रुणुरुणियमहुयरं रइरमियणहयरं।
तुंगपायारयं गोउरदुवारयं।
विरइयमहुच्छवं तुरयहिलिहिलिरवं।
रसियनृववारणं णीलदलतोरणं।
चिंधमालाउलं विविहजणसंकुलं।
हेममयमंदिरं खेमणामं पुरं।
तहिं सुहडसाहणो पहु विमलवाहणो।
वसइ सिरिसेविओ पणइणीणं पिओ।
चारुरज्जे कए दीहकाले गए।
तिविहणिव्वेइणा तेण वरराइणा।
थोरदीहरभुए विमलकित्तीसुए।
सधरधरणी पया विणिहिया संपया।

२

जिसमे सूर्यरूपी प्रदीप हैं ऐसे इस प्रथम द्वीप जम्बूद्वीपमे सुमेरुपर्वतके पूर्वमे पशु और धान्यसे सम्पन्न श्रेष्ठ विदेह क्षेत्रमे सीता नदीके उत्तरमे प्रविमल दिशान्तरवाले कच्छ देशमे क्षेम नामका नगर है, जो राजहंसकी तरह उज्ज्वल और स्वच्छ उछलते हुए जलवाला है, जिसमे कमलवन खिला हुआ है, और जो पवनसे हिलनेके कारण सुन्दर है। नवकुसुमोंसे सुरभित, और सरस तथा सुमधुर फलवाला है। जिसमे मधुप गुंजन कर रहे हैं और नभचर रतिसे क्रीडा कर रहे हैं। जिसमे ऊँचे परकोटे हैं, जो गोपुर द्वारवाला है, जिसमे महोत्सव हो रहे हैं, अश्वोके हिनहिनानेका शब्द हो रहा है; राजाके गज चिंघाड़ रहे हैं, नीलपत्तोके तोरण हैं, जो ध्वजचिह्नोंकी मालाओंसे व्याप्त हैं, तरह-तरहके जनोसे संकुल हैं और जिसमे स्वर्णनिर्मित प्रासाद है, ऐसे उसमे सुभटोकी सेवासे युक्त विमलवाहन नामका राजा था। श्रीसे सेवित वह अपनी प्रणयिनियोंके लिए अत्यन्त प्रिय था। अपना सुन्दर राज्य करते हुए, उसका जब बहुत समय बीत गया, तो संसार, शरीर और कामसे विरक्त होकर उस उत्तम राजाने अपने स्थूल और लम्बी बाहुवाले विमलकीर्ति नामक पुत्रके लिए पर्वत और धरती सहित समस्त सम्पदा सौंप दी। और असन्दिग्ध प्रभावाले स्वयंप्रभ जिनको

२. १. P वसुकण°। २. P विदेहे पुरे। ३. A विच्छुलजलं। ४. AP सरसमहुरं फलं। ५. P तुरिय°। ६. AP णिववारणं। ७. A विवलवाहणो। ८. A विवलकित्ती°। ९. APT विणिहया।

जिणमसंसयपहं पणविवि सयंपहं ।
जायओ जइवरो णिम्मम णिरंबरो ।
[10]सहिवि तवतावणं धरिवि सुहभावणं ।
जिणगुणणिबंधणं भुवणयलखोहणं ।
चिणिवि [11]सुहसंपयं धुणिवि भवभ[12]वरयं ।
उवसमविहूसणं करिवि संणासणं ।
[13]अवियलियसंजमो मरिवि मुणिपुंगमो ।
पढमगइवेयए [14]पढमयणिकेयए ।
विस्सुयसुदंसणे दुक्खविद्धंसणे ।
अहमिंदरवइ हुओ भवियणसंथुओ ।

घत्ता—तेवीस अणूणइं जलहिसमाणइं आउ णिबद्धउं सुरवरहु ॥
बिहिं रयणिहिं जुत्तउ अद्ध णिरुत्तउ तणुपरिमाणु वि भणिउं तहु ॥२॥

३

तेवीसव[1]रिससहसहिं असइ तेत्तियहिं जि पक्खिहिं ऊससइ ।
वण्णें भावेण वि सुक्कि[2]लउ विलुलंतहारमणिमेहलउ ।
णउ गेयवज्जसरकलयलउ णउ णारि ण हियवइ कलमलउ ।
पाविट्ठ दुट्ठ जहिं णत्थि जणु जो जो दीसइ सो सो सुयणु ।
णाणें जाणइ सुरणरणियइ सत्तमणरयंतु जाम णियइ ।
तं तेत्तिउ व[3]ट्टइ णिट्ठियउं जावावसेसु तहु णिट्ठियउं ।

---

प्रणाम कर वह निर्मम दिगम्बर यतिवर हो गये। तपकी तपन सहकर और शुभभावना धारण कर त्रिभुवनतलको क्षुब्ध करनेवाले जिनगुणोंका निबन्धन कर शुभ सम्पदाका चयन कर, भवके भय और पापको नष्ट कर, उपशमसे विभूषित संन्यास धारण कर, अविगलित संयम वह मुनिश्रेष्ठ मरकर प्रथम ग्रैवेयकके दुःखोंका नाश करनेवाले प्रथम विश्वप्रसिद्ध सुदर्शन विमानमें, भव्यजनो द्वारा संस्तुत अहमेन्द्र देवके रूपमें उत्पन्न हुआ।

घत्ता—उस सुरवरके तेईस सागर प्रमाण पूरी आयु थी। ढाई हाथ ऊँचा उसके शरीरका प्रमाण था। वह भी मैंने निश्चयपूर्वक कहा ॥२॥

३

तैंतीस हजार वर्षमें वह भोजन करता। और उतने ही पक्षोंमें ( अर्थात् साढ़े ग्यारह हजार वर्षोंमें ) श्वास लेता। रंग और भावमें वह शुभ्र था। उसपर हार और मणिमेखला झूलती थी। उस ग्रैवेयक विमानमें कामदेवका कोलाहल नहीं था, और न स्त्री और हृदयमें पाप था। वहाँ पापिष्ठ और दुष्ट लोग नहीं थे। जो दिखाई देता था, वह सज्जन था। अवधिज्ञानसे वह सुर और मनुष्योंको जानता था। सातवें नरकके अन्त तक वह देख सकता था। जब उसका उतना समय

---

१० A सहइ तव° । ११. AP सुहसंचयं । १२. A भवभयरयं । १३. AP अविहलिय° । १४. A पढमणिक्खेयए; P पढमइ णिकेयए । १५. A विहरयणिहि ।

३. १. A तेवीससहासवरिसहिं; P तेवीससहसवरिसेहिं । २. A सुक्किल्लउ । ३. AP वड्ढइ ।

ता एत्तहि उववणि रमियसुरि इह भरहखेत्ति सावत्थिपुरि।
इक्खाउवंसु सुविसुद्धमइ हयसदु दढु णामें पुहइवइ।
धणुगुणसंधियपंचसरहु तहु घरणि सुसेण सेण सरहु।
एक्कहिं दिणि णिसि पच्छिमपहरि सुहुं सुत्ती देवि सवासहरि।

घत्ता—सा सालंकारी सेण भडारी पइवय सोलह सुंदरइं॥
महिमंडलसामिणि मंथरगामिणि अवलोयइ सिविणंतरइं॥३॥

४

करिणं वसहं केसरिणं लच्छि दामं चंदमिणं।
झसजुय कुंभजुयं च वरं सरवरममलिणमयरहरं।
हरिवीढं वेविंदघरं फणिभवणं फुडमणिणियरं।
विप्फुलिंगपिंगलियणहं सिहिणं जलियं दीहसिहं।
इय जोइवि पीणत्थणिया पविउद्धा सीमंतिणिया।
सिसुमयणयणा पत्तलिया णीलुप्पलदलसामलिया।
अहिणववेल्लि व कोमलिया गहियाहरणा संचलिया।
करि धरिवि सविलासिणियं कलहंसी विव हंसिणियं।
पत्ता कंता रायहरं सिहरोलंबियसलिलहरं।
अवलोइवि पइमुहकमलं पुच्छइ सत्था सिविणहलं।
णियबुद्धीइ परिग्गहियं तेण वि तिस्सा तं कहियं।
जस्स वसा तेलोक्कसिरी मज्झणवीढं मेरुगिरी।

बीत गया, और उसकी आयुका निश्चित भाग शेष रह गया, तब जिसमे देवता क्रीड़ा करते हैं, ऐसे उपवनवाले भरत क्षेत्रकी श्रावस्ती नगरीमे इक्ष्वाकुवंश था। उसमें विशुद्धतम बुद्धि दृढ़रथ नामका राजा था। उसकी सुषेणा नामकी गृहिणी, मानो धनुषकी डोरीपर पाँच बाणोका सन्धान करनेवाले कामदेवकी सेना थी। एक दिन रात्रिके अन्तिम प्रहरमे वह देवी अपने निवासगृहमे सुखसे सोयी हुई थी। महीमण्डलको स्वामिनी मन्द गतिवाली उसने स्वप्न-परम्परा देखी॥३॥

४

हाथी, वृषभ, सिंह, लक्ष्मी, पुष्पमाला, चन्द्र, मत्स्ययुगल, श्रेष्ठ कुम्भयुग्म, स्वच्छ सरोवर, सूर्य, समुद्र, सिंहासन, देवविमान, नागभवन, स्फुटमणिसमूह और स्फुलिंगोसे आकाशको पीला बनानेवाली दीर्घ ज्वालाओंवाली प्रज्वलित आग। पीनस्तनोवाली वह सीमन्तिनी यह देखकर जाग गयी। शिशुमृगनयनी दुबली पतली नीलकमलदलके समान श्यामल, अभिनवलताके समान कोमल, और आभरण धारण करनेवाली वह चली। विलाससे युक्त कलहंसीके समान वह हंसिनी-को अपने हाथमे धारण कर, वह कान्ता शिखरोसे मेघगृहोको सहारा देनेवाले राजभवनमे पहुँची। अपने पतिका मुखरूपी कमल देखकर, स्वस्थ वह, स्वप्नोंका फल पूछती है। अपनी बुद्धिसे ज्ञात कर उसने भी उनका फल उसे बता दिया कि त्रिलोक लक्ष्मी, जिसके अधीन है, सुमेरुपर्वत,

४. A रमियसरि। ५. A इक्खागुवंस। ६. A हयसयदढु। ७. A ससेण। ८ A सुहसुत्ती; P सुहें सुत्ती।

४. १. AP झसजुयलं कुंभजुय पवरं। २. A दीयसिहं। ३. P विउद्धा। ४. P मयसिसु°। ५. P रयणहरं।

अमरउलं चियं[6] मिश्वउलं जस्स घरं तिजगं विउलं।
सो भद्दे तुह दिण्णवरो होही तणओ तित्थयरो[7]।

घत्ता—तं णिसुणिवि सुंदरि सरमहिहरदरि रोमंचिय पुलएण किह[8]।
महुसमयहु वत्तइ पोसियसोत्तइ पणइणि पियमाहविय जिह ॥४॥

५

वज्जिणा धम्मकज्जं तओ पीणियं चिंतियं चिंतणिज्जं मणे भावियं[1]।
एत्थ सावत्थिरायस्स गेहे जिणो जक्ख होही सुसेणासईणंदणो।
जाहि ताणं तुमं होहि तोसायरो वासवित्ताइरिद्धीपवित्तीयरो।
तामयासाहिवाणाइ मावट्टणं[2] दव्वणाहेण वेउव्वियं पट्टणं।
सव्वहेमालयं सूरयंतप्पहं[3] सव्वकालंघिवं सव्वसोक्खावहं।
आगया गब्भसंसोहणत्थं इरी[4] कंति[5] कित्ती दिही लच्छि बुद्धी हिरी।
जाम छम्मास ता संपयालिंगणे भम्मवुट्ठी कया राइणो पंगणे।
फग्गुणे मासए सुक्कपक्खंतरे पंचमे रिक्खए अट्ठमीवासरे।
सिंधुरायारधारी सुहेणुण्णओ पुव्वगेवज्जदेवो[6] समोइण्णओ।
णारिदेहे थिओ सुद्धधाउत्तए वारिबिंदु व्व राईविणीपत्तए।
धम्मचंदस्स सव्वंदिमाणंदिया देवदेवेण मायापिऊ वंदिया।
णिव्व माणिक्करासी पुणो घत्तिया दोससंखेहिं पक्खेहिं णिव्वत्तिया।

जिसका स्नानपीठ है, विशाल त्रिजग, जिसका घर है, हे कल्याणि, वरोंको देनेवाला तुम्हारा ऐसा तीर्थंकरपुत्र होगा।

घत्ता—यह सुनकर कामरूपी पर्वतकी घाटी वह सुन्दरी पुलकसे रोमांचित हो उठी मानो वसन्तके कानोंको पोषित करनेवाली वार्तासे प्रणयिनी कोयल पुलकित हो उठी हो ॥४॥

५

उस अवसरपर इन्द्रने चिन्तनीय कर्मकी अपने मनमें चिन्ता और भावना की और यह धर्मकार्य यक्षसे कहा—'हे यक्ष, श्रावस्तीके राजाके घरमें जिन भगवान् सती सुषेणाके पुत्र होंगे, तुम वहाँ जाओ और सन्तोष उत्पन्न करनेवाली गृह-द्रव्य आदि मनोहर ऋद्धियाँ उत्पन्न करो।' इस प्रकार आकाशके राजा ( इन्द्र ) की आज्ञासे कुबेरने रत्नोंकी वृष्टि और नगरकी रचना की। वह नगर स्वर्णनिर्मित घरों और सूर्यकान्त मणियोंकी प्रभासे युक्त था। उसमें सब कालके वृक्ष थे और वह सर्व प्रकारके सुखोंका घर था। शीघ्र ही गर्भ संशोधन करनेवाली देवियाँ, कान्ति-कीर्ति-धृति-लक्ष्मी-बुद्धि और ह्री, इन्द्रकी आज्ञासे वहाँ आयीं। जब छह माह शेष रह गये तब सम्पत्तियोंसे आलिंगित राजाके आँगनमें स्वर्णवृष्टि हुई। फागुन माहके शुक्ल पक्षमें अष्टमीको पाँचवें मृगशिरा नक्षत्रमें गजका आकार धारण करनेवाला, सुखसे उन्नत पूर्वग्रैवेयकका देव अवतीर्ण हुआ और शुद्ध धातुवाले नारीरूपमें इस प्रकार स्थित हो गया मानो कमलिनी पत्रपर जलकण हो। जिनेन्द्र-की शोभासे आनन्दित होनेवाले माता-पिता की देवदेवने वन्दना की। फिर नौ महीने तक प्रति-

६. A वियं; P पियं° । ७. P तित्थहरो । ८ P जह ।
५. १. A मणे जाणियं; P कज्जयं जाणियं । २. AP मावड्ढणं । ३. A सूरयंतं पहं । ४. A सोहणत्थे इरी and gloss इरी त्वरिता; T इ दूरो; PK सिरो । ५. P कित्ति कंती । ६. P पुव्वगेवज्ज° ।

दीहरद्धीसमाणं खणेणं खणं कोडिलक्खा गया तीस जइया घणं ।
जित्तसत्तूसुए कम्मणिम्मुक्कए घंत्तिए[7] बीयतित्थंकरे[8] ढुक्कए ।
कत्तिए पुण्णिमासीइ भे पंचमे सोमें[9]जोए दुजोयावलीणिग्गमे ।
तइउ तइया तिणाणी समुप्पण्णओ इंदु[10] इंदो रवी कंपिओ पण्णओ ।
आइया भावणा जोइसा विंतरा सायरा भासुरा कप्पवासी सुरा ।
अंकुसो भामिओ देह[11]भाधारिणा चोइओ वारणो झत्ति जंभारिणा[12] ।
णच्चमाणा परे गायमाणा परे धावमाणा परे खेलमाणा[13] परे ।
[14]सट्टहासा परे गज्जमाणा परे सीहसद्दा[15] परे संखसद्दा परे ।
छाइयासारसा सारसा सासुरा [16]चित्तचारेहिं पत्तेहि पत्ता सुरा ।

घत्ता—पुरु परियंचेप्पिणु घरु जाएप्पिणु जणणिहि देप्पिणु सिसु अवरु ॥
पियरइं पुज्जेप्पिणु कर मउलेप्पिणु लइउ सुरिंदें तित्थयरु ॥५॥

६

जिणरूवरिद्धि पेच्छंतियइ सुरवरपंतिइ गच्छंतियइ ।
तक्खणि तारायणु लंघियउ सुरसिहरिसिहरु आसंघियउ ।
पविलोइय पंडुर पंडुसिलं[1] सा खंडससंकसमाण किलं[2] ।
ता तहिं सईइ सइं धारियउ करिकंधराउ उत्तारियउ ।

दिन रत्नवृष्टि की गयी। फिर जितशत्रुके पुत्र दूसरे तीर्थंकर ( अजितनाथ ) के कर्मसे निवृत्त होनेसे लेकर दीर्घ समुद्र प्रमाण तीस करोड़ वर्ष समय बीतनेपर कार्तिक शुक्ला पूर्णमासीके दिन मृगशिरा नक्षत्रमे दुर्योगावलीसे रहित सौम्ययोगमे तीन ज्ञानधारी सम्भवनाथका जन्म हुआ। इन्द्र, इन्दु, सूर्य और नागराज कांप उठे। भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिषदेव और भास्वर कल्पवासी देव आदरपूर्वक आये। शरीरकी कान्तिके धारक इन्द्रने अपना अंकुश घुमाया और शीघ्र अपने हाथीको प्रेरित किया। कोई नाच रहे थे, कोई गा रहे थे, कोई दौड़ रहे थे, कोई खेल रहे थे। कोई अट्टहास कर रहे थे, कोई गरज रहे थे। कोई सिंहगर्जना कर रहे थे। कोई शंख बजा रहा था। देवोंसे पृथ्वी और आकाश छा गये। उत्कृष्ट लक्ष्मीसे युक्त देवोंके साथ देव नाना प्रकारकी प्रवृत्तिवाले वाहनोंके साथ आये।

घत्ता—नगरकी परिक्रमा कर घर जाकर, माताको दूसरा पुत्र देकर, माता-पिताकी पूजा कर और हाथ जोड़कर जिनेन्द्र भगवान्‌को ले लिया गया ॥५॥

६

जिनेन्द्रकी रूपऋद्धि देखती हुई, देवताओंकी कतार जाती हुई, शीघ्र तारागणोंको लांघती हुई सुमेरुपर्वतके शिखर पर पहुँची। वहाँ सफेद पाण्डुक शिला देखी जो चन्द्रमाके खण्डके समान थी। वहां उसने इन्द्राणीके साथ उन्हे उठा लिया और हाथीके कन्धेसे उन्हें उतारा। प्रभुको

७ AP यत्तए। ८ A बीइ तित्यकरे। ९. A सोम्मजोए। १०. A इंदु इंदो रई किं पि उप्पण्णओ; P सहसु लक्खणहं वसुअहियसंपुण्णओ। ११. A देहभावारिणो; P देहसाधारिणा। १२. A जंभारिणो। १३. AP खेल्लमाणा। १४. A सट्टहासा। १५. P संखसद्दा परे पडहसद्दा परे। १६. A चित्तधारेंहि; P चित्तयारेहि।

६. १ AP पंडुसिला। २. AP किला।

हरिआसणि पहु वइसारियउ इंदेण मंतु उच्चारियउ।
दिण्णउं दब्भासणु णिहयमलु दसदिसु परिघित्तु सकुसुमजलु[3]।
दसदिसु सुंधूवु उच्चाइयउ[4] दसदिसु चरुभाउ णिवेइयउ।
दसदिसु थियँ सुरवर[5] कलसकर दसदिसु वित्थरिय मुइंगसर।
खीरोयखीरधाराधरहिं सिंचिउ जिणिंदु सयलामरहिं।
हारावलितडिफुरिएहिं किह गज्जंतिहिं मेहहिं मेरु जिह।

घत्ता—मंगलु गायंतिहिं पुरउ णडंतिहिं दावियबहुरसभावहिं[6]।
णाणाविहभासहिं[7] थोत्तसहासहिं जगगुरु संथुउ देवहिं ॥६॥

७

हरिणा परमेट्ठि पसाहियउ सुइथुइ[1]गिराहिं आराहियउ।
सिहिणा तहु दीवउ बोहियउ जउं जंपइ हउं पइं साहियउ।
रिंछाहिउ रिंछहु ओयरिउ विणएण णएण जि संचरिउ।
जडवइणा[2] जडमणु परिहरिउ परमप्पउ णियहियवइ धरिउ।
वाएण भडारउ विज्जियउ रयणेसें रयणहिं पुज्जियउ।
इसाणें ईसु भणिवि णविउ [3]सुसुहासूएं सुहाहि ण्हविउ।
सूरेण वि मोहंधारहरु सूरु जि णिज्झाइउ परमपरु।

सिंहासनपर बैठाया। इन्द्रने मन्त्रका उच्चारण किया। दर्भासन रखा, और दसों दिशाओंमें मलका नाश करनेवाला कुसुमोंसे सुवासित जल फेंका। दसों दिशाओंमें धूप उठा ली गयी, दसों दिशाओंमें चरुभाग निवेदित किया गया। हाथमें कलश लिये हुए देव दसों दिशाओंमें खडे हो गये। मृदगका स्वर दसों दिशाओंमें फैल गया। क्षीरसमुद्रके क्षीरकी धाराओंको धारण करनेवाले समस्त देवोंने जिनेन्द्रका इस प्रकार अभिषेक किया, जैसे हारावलीके समान बिजलीसे भास्वर गरजते हुए मेघों द्वारा सुमेरु पर्वतका अभिषेक किया गया हो।

घत्ता—मंगलगान करते हुए, सामने नृत्य करते हुए, अनेक रसभावोंका प्रदर्शन करते हुए, देवोंने अनेक प्रकारकी भाषाओंवाले हजारों स्तोत्रोंसे विश्वगुरुकी स्तुति की ॥६॥

७

देवेन्द्रने परमेष्ठीको अलंकृत किया। पवित्र स्तुतियोंकी वाणीसे उनकी आराधना की। आगके द्वारा उनका दीप प्रज्वलित किया गया। यम कहता है कि मैं तुम्हारे द्वारा जीत लिया गया हूँ। नैऋत्यदेव अपने रीछके वाहनसे उतर पड़ा। वह विनय और नयके साथ चला। जड़वादी (वरुण) ने जड़बुद्धि छोड़ दी। उसने परमात्माको अपने हृदयमें धारण कर लिया। वायु ने आदरणीय पर पंखा झला, रत्नेशने रत्नोंसे उनकी पूजा की। ईशानने ईश कहकर नमन किया। चन्द्रमाने अमृतसे स्नान करवाया। सूर्यने भी मोहान्धकारका नाश करनेवाले शूरवीर जिनका

३. P सुकुसुम। ४ A दसदिस सुघूमु; P दसदिसु सुघूमुच्चा°। ५. AP सुरवर थिय। ६ A °भाविहिं; P °भावेंहिं। ७. A णाणाविहभासिहिं, P णाणाविहिभासेहिं।
७. १. P सइथुइ°। २. AP जडवयणा। ३. A ससुहासूई; P सुसुहासूई।

धरणिंदें धरणिसमुद्धरणु पत्थिउ महुं देव तुहुं जि सरणु।
इय बहुगिव्वाणहिं वंदियउ ध्रुवु संभवु संभवु सद्दियउ।

घत्ता—पुणु पुणु पणवेप्पिणु घरु आणेप्पिणु दिण्णु सुसेणासुंदरिहि॥
गुरुचरणइं अंचिवि सुकिउ संचिवि गउ सुरवइ सुरवरपुरिहि॥७॥

८

कणयच्छवि सुहु सलक्खणउ जहिं दीसइ तहिं जि सुहावणउ।
अंगउ लायण्णमहिड्ढियउ चउचावसयाइं पवड्ढियउ।
जसु आयत्तउ सयमेव विहि सो किं वण्णिज्जइ रूवणिहि।
जसु अंगि दुद्धु लोहिउं गणमि सो खमवंतउ किं किर भणमि।
जसु गुणपरिमाणु णेय लहंवि सो सूहउ हउं किरे किं कहंवि।
अच्छरणररामाणंदणहु तेंहु तेत्थु सुसेणाणंदणहु।
कीलंतहु अमरवरेहिं सहुं भुंजंतहु रायकुमारसुहुं।
घरघडियारयदंडेण हय पुव्वहं पण्णारहलक्ख गय।
पइरत्तउ पेच्छिवि तरुणियणु आहंडलु आयउ तहिं वि पुणु।
उवणेप्पिणु णिवइकुमारिगणु पारंभिउ रायहु परिणयणु।

घत्ता—तूरहिं वज्जंतहिं गलगज्जंतहिं तियसेहिं किं ण विसट्ठ महि॥
जिणणाहु ण्हवंतिहिं वारि वहंतिहिं किं जाणहुं सोसिउ उवहि॥८॥

---

ध्यान किया। धरणेन्द्रने प्रार्थना की—"हे धरतीका उद्धार करनेवाले देव, आप ही मेरे लिए शरण हैं।" इस प्रकार देवोंने उनकी वन्दना की और निश्चित रूपसे 'सम्भव-सम्भव' शब्दका उच्चारण किया।

घत्ता—बार-बार प्रणाम कर और घर आकर, (उन्होंने) सुन्दरी सुषेणाको बालक दे दिया। गुरुके चरणोंकी वन्दना कर और पुण्यका संचय कर इन्द्र अपने स्वर्ग चला गया॥७॥

८

स्वर्ण रंगवाले और लक्षणोंसे युक्त वह जहाँ दिखाई देते वहीं सुन्दर लगते। लावण्य और ऋद्धियोंसे सम्पन्न उनका शरीर चार सौ धनुष ऊँचा था। जिसके अधीन स्वयं विधाता हैं, उस रूपनिधिका क्या वर्णन किया जाये? जिसके शरीरमें मैं रक्तको दूध गिनता हूँ, उनको मैं क्षमावान् किस प्रकार कहूँ? मैं जिसके गुणोंके परिमाणको नहीं पा सकता, उन्हें मैं सुभग किस प्रकार कहूँ? अप्सराओं, मनुष्यों और स्त्रियोंको आनन्दित करनेवाले, सुषेणादेवीके पुत्र (सम्भव) के देवोंके साथ क्रीड़ा करते हुए, और राजकुमारका सुख भोगते हुए, घरकी घड़ीके दण्डसे आहत पन्द्रह लाख पूर्व वर्ष निकल गये। पतिमें अनुरक्त युवतीजनको देखकर, इन्द्र दुबारा आया। राजाओंकी कन्याओंका समूह देकर उनका विवाह प्रारम्भ किया गया।

घत्ता—बजते हुए तूर्यों, गरजते हुए देवेन्द्रोंसे क्या धरती विशिष्ट नहीं हुई? जिननाथका अभिषेक करते और पानी बहाते हुए क्या जानें कि समुद्र सूख गया॥८॥

---

४. A ध्रुव संभव संभउ; P धुउ संभउ संभउ। ५. A आवेप्पिणु।

८. १. AP महड्ढियउ। २. A कि किर। ३. A रामावंदणहु। ४. A ता तेत्थु। ५. AP पेक्खिवि ६. T उवणेविणु। ७. AP णाहहु। ९. P विसट्ठउ।

९

भालयलइ पट्टु चडावियउ रायासणि राउ चडावियउ।
चिंतंतहु तासु णयाणयइं पालंतहु गामणयरसयइं।
पुव्वहं परमाउहि संचलिय चालीस चयारि लक्ख गलिय।
तइयहं तहिं दियहि सुसोहणइ अच्छंतहु सुहुं सणिहेलणइ।
अवलोइवि गयणि विलीणु घणु थिउ महिगयणयणु विसण्णमणु।
वेरग्गु पहूयउ जिणवरहु हरि सजव वि णेंति ण सिवपुरहु।
गय मत्ता महुं वि जणंति मउ पहु रह रहंति मुणिधम्ममउ।
चामरवायं णृवु मोडियउ भणु कवणु ण कालें तोडियउ।
सिरि धरियइं वारिणिवारणइं पुणु होंति ण मारिणिवारणइं।
तहिं अवसरि लोयंतिय अइय ते विण्णवंति भत्तिइ लइय।
जं इंदियसोक्खु समुज्झियउं तं चारु चारु पइं बुज्झियउं।

घत्ता—जो पइं संबोहइ सो संबोहइ सूरहु दीवउ मूढमइ।
पइं मुइवि गुणुब्भव सामिय संभव को परियाणइ परमगइ ॥९॥

१०

आणंदु ण हियवइ माइयउ पुणु तेत्थु पुरंदरु आइयउ।
पुणु परिवुड्ढहिं देवावलिहिं आहूय दुद्धसलिलावलिहिं।
थिरदीहरहत्थगलत्थियहिं चामीयरघडपल्हत्थियहिं।

९

उनके भालतलपर पट्ट बाँध दिया गया और राज्यासन पर राजाको बैठा दिया गया। न्याय-अन्यायकी चिन्ता करते और सैकड़ों ग्राम-नगरोंका पालन करते हुए, उनकी परमायुके चालीस लाख पूर्व वर्ष और बीत गये। एक दिन, तब, अपने सुन्दर प्रासादमें सुखसे बैठे हुए उन्होंने आकाश में लुप्त होते हुए मेघको देखा। वह धरतीमें आँखें गड़ाकर उदासमन हो गया। जिनवरको अत्यन्त वैराग्य हो गया। ( वे सोचते हैं ) कि तेजसे तेज वेगवाले भी अश्व शिवपुर नहीं ले जा सकते। मदवाले गज भी मुझमें मद उत्पन्न नहीं करते, रथ मुनिधर्ममय पथका अवरोध करनेवाले होते हैं, चामरोंकी हवासे राजा मोड़ दिया जाता है, बताओ संसारमें कालसे कौन नहीं तोड़ दिया जाता। सिरपर धारण किये गये छत्र, फिर मृत्युका निवारण करनेवाले नहीं होते। उस अवसरपर लोकान्तिक देव आये, उन्होंने भक्तिके साथ निवेदन किया, "जो आपने इन्द्रिय-सुखोंका त्याग किया है, वह आपने अच्छा किया।

घत्ता—जो आपको सम्बोधित करता है, वह मूढ़मति दीपक, सूर्यको सम्बोधित करता है? हे गुणसम्भव स्वामी, आपको छोड़कर और कौन परमगति को जान सकता है?" ॥९॥

१०

जिसके हृदयमें आनन्द नहीं समा सका ऐसा इन्द्र फिर आया। पुनः दूध और जलोंकी ( कलश पंक्तियाँ ) लानेवाली बढ़ती हुई देवपंक्तियोंने अपने लम्बे स्थिर हाथोंसे गिरती हुई स्वर्ण-

९. १. P पट्ट। २. A णयरगामसयइं। ३. A दिवसि। ४. AP महुं। ५. A पहूवउं। ६. AP णिवु। ७. AP गुणण्णव।

१०. १. AP परितुट्ठिहिं। २. A आहूउ।

संण्हविउ[3] णविउ पोमाइयउ　　वत्थालंकारविराइयउ ।
दुम्मोहुँ[4] मुएप्पिणु रज्जगहु[5]　　सिद्धत्थयसिवियारूढु पहु ।
परमेसरु पणइणिपाणपिउ　　णरखयरहिं[6] तियसहिं वहिवि णिउ ।
बहुखगमाणियफलसाउयउं　　णंदणवणु गंपि सहेउँयउं[7] ।
परिसेसेप्पिणु सिरिरमणिउरु[8]　　पणवेप्पिणु देवें सिद्धगुरु ।
उप्पाडिउ केसकलाउ किह　　भवकुरुहंमूलपब्भारु[9] जिह ।
सकुसुमु समसलु सु करिवि करि　　सइरमणें घित्तउ मयरहरि ।
किउ रोसपसायहं[10] णिक्खवणु　　[11]रायहं सहसें सहुं णिक्खवणु ।
उववासु करेप्पिणु सावसरि　　बीयइ दिणि दिणयरकरपसरि[12] ।
सावत्थिहि चरियामग्गु किउ　　[13]देविंददत्तणिवभवणि थिउ ।

घत्ता—सुररवु मंदाणिलु घणवरिसियजलु[14] सुरहिउ मणिकोडिहिं सहिउ ।
दायारउ पुज्जिउ दुंदुहि वज्जिउ[15] दाणपुण्णु[16] देवहिं महिउ ॥१०॥

११

देंतेण ण संकडु चिंतविउ[1]　　जं अण्णहु कासु वि णिम्मविउ ।
जं संजमजोग्गउ बुज्झियउं　　दहिसप्पिखीरतेल्लुज्झियउं ।
तं भुंजइ सव्वीरोयणउं　　पडिसेहियदप्पुक्कोयणउं[2] ।

कलशोंकी कतारोंसे भगवान् को स्नान कराया, और वस्त्रालंकारोंसे अलंकृत कर उनकी स्तुति की। दुर्मोहको उत्पन्न करनेवाले राजरूपी ग्रहको छोड़कर सिद्धार्थं नामक शिविकामें बैठकर प्रणयिनियोंके प्राणप्रिय परमेश्वर मनुष्य, विद्याधरों और देवोंके द्वारा ले जाये गये। जिसके फलोंका स्वाद अनेक पक्षियोंके द्वारा मान्य है, ऐसे सहेतुक नन्दनवनमें जाकर देवने लक्ष्मी और स्त्रियोंका अपने चित्तमें त्यागकर तथा सिद्धगुरुको प्रणाम कर अपने केश इस प्रकार उखाड़ लिये मानो संसाररूपी वृक्षकी जड़ोंको ही उखाड़ दिया हो। पुष्पों और भ्रमरों सहित उन्हें अपने हाथमें लेकर शचीरमण (इन्द्र) ने क्षीरसमुद्रमें फेंक दिया। उन्होंने क्रोध और प्रसादका संयम कर लिया और एक हजार राजाओंके साथ संन्यास ग्रहण कर लिया। उपवास कर पारणा वेलामें, दूसरे दिन, सूर्यकी किरणोंका प्रसार होनेपर वह चर्याके लिए श्रावस्तीमें गये और इन्द्रदत्त राजाके घरमें ठहरे।

घत्ता—देवशब्द, मन्दपवन, सुरभित मेघोंसे बरसा हुआ जल, रत्नोंके साथ दातारकी पूजा हुई। नगाड़े बजे और देवोंने दान पुण्यका सम्मान किया ॥१०॥

११

(आहार) देते हुए उसने संकटकी चिन्ता नहीं की, जो कि किसी दूसरेके निमित्तसे बनाया गया था, और मुनिके लिए उपयुक्त समझा गया था। दही, घी, खीर और तेलसे रहित था,

३. A सो ण्हविउ । ४. A दुम्मोह । ५. P रज्जु गहु । ६. P णरखेयरतियसहिं । ७. P adds after this: आगहणमासि सियकुट्टयदिणि, सिलउवरि णिहिउ उइयइणि । ८. A रमणियरु । ९. A मूलु पब्भारु । १०. A रोसकसायहं । ११. AP रायहंससहसें । १२. A °कयपसरि । १३. P देवेंदुदत्त° । १४. A °वरिसिय° । १५. AP गज्जिउ । १६. A दाणवंतु ।
११. १. A चिंतियउ । २. A दुक्खुक्कोहणउं ।

गहणंति कहिं वि अहणिसु गमइ जंपइ ण किं पि सं[3] संसमइ ।
विहरइ मणपज्जवणाणधरु विसमें जिणकप्पें जिणपवरु ।
तउ एंव करंतहु झीणाइं चउदहवरिसइं वोलीणाइं ।
कत्तियसियपक्खि चउत्थिदिणि अवरण्हि जम्मरिक्खि वियणि ।
छट्ठेणुववासें णिट्ठियहु सुविसालसालतलि संठियहु ।
गइ पढमि बीइ सुक्कुग्गमणि चउकम्मकुलक्खयसंकमणि ।
उप्पण्णउं केवलु केवलिहिं गयणोवडंतकुसुमंजलिहिं ॥

घत्ता—तहु जाएं णाणें णेयपमाणें जे केण वि णे[4] वि चिंतविय ॥
ते विवरि अहीसर महिहिं महीसर सग्गि सुरिंद[5] वि कंपविय ॥११॥

१२

खगामिणा ससामिणा ।
समेयया अमेयया ।
अमाहरा रमाहरा ।
मलासयं णियासयं ।
कुणंतया थुणंतया ।
मुणीसरं सरो सरं ।
ण संधए ण विंधए ।
ण जम्मि सा मलीमसा ।
रइच्छिहा कया विहा ।
महाजसं तमेरिसं ।
महाइया पराइया ।

---

ऐसा, दर्पकी उत्कण्ठाओंका निषेध करनेवाला धीवीरके भातको उन्होंने खा लिया। गहन वनमें वह कहीं भ्रमण करते हैं, वह कुछ भी नहीं बोलते, आत्माका उपशमन करते हैं, मनःपर्यय ज्ञानके धारी वह जिनप्रवर विषम जिनकल्पमें भ्रमण करते हैं। इस प्रकार तप करते हुए उनके क्षीण चौदह वर्ष बीत गये। तब कार्तिक शुक्ला चतुर्थीके दिन, जन्मकालीन मृगशिरा नक्षत्रमें अपराह्णके समय, छठे उपवासके साथ, एक विशाल शाल वृक्षके नीचे बैठे हुए प्रथम और दूसरी गतिमें शुक्लध्यान उत्पन्न होनेपर चार घातिया कर्मोंके कुलका क्षय कर लेनेपर, जिनके ऊपर आकाशसे कुसुम वृष्टि हो रही है ऐसे उन केवलीके लिए केवलज्ञान उत्पन्न हो गया।

घत्ता—जिसका प्रमाण नहीं है, ऐसे उत्पन्न केवलज्ञानके द्वारा किसीके भी द्वारा नहीं कँपाये गये, पाताल लोकके नागेश्वर, धरतीके राजा और स्वर्गके देवेन्द्र भी कम्पित हो उठे ॥११॥

१२

अपने स्वामीके साथ विद्याधर प्रचुर संख्यामें इकट्ठे हुए। अलक्ष्मीका नाश करनेवाले लक्ष्मीके धारक, अपने चित्तको मलरहित करते हुए तथा जिनपर कामदेव न तो बाणका सन्धान करता है, और न बेधता है, ऐसे मुनीश्वरकी स्तुति करते हुए, और जिन मुनीश्वरमें मलिन रति-कामनाका अन्त कर दिया गया है, महायशवाले ऐसे मुनीश्वरके पास, वे महा-

---

३. A सं सम्ममइ। ४. A ण वि चिंतिय; P ण वि चिंतविया। ५. A वि कंपिय; P वि कंपविया।

समासुरा   सुरासुरा ।
सिमुग्गया   समुग्गया ।
रसुद्धुरा   इमो गिरा ।
सुसाइया   अणाइया ।
सुवत्तया   अवत्तया ।
रसंकिया   रसुज्झिया[२] ।
सरूवया   अरूवया ।
सुगंधया   अगंधया ।
सकारणा   अकारणा ।
ससंभवा   असंभवा ।
ससंगया   असंगया ।
रयासवं   पुणो णवं ।
द[४]याणिही   तवोविही ।
अहंगया   अहं गया ।
ण ते णया   वरायया ।
सरायया   समायया ।
खयं गया   महादिया ।
सइंदिया   अणिंदिया ।
णिव्विंदिया[५]   णिवंदिया[६] ।
पसाहिओ   पवोहिओ ।
कु[७]कम्मरं   सुयंतरं ।
कहंति जे   कुबुद्धि ते ।
ण[८]गेसु या   पुरीसु[९] या ।
पढंतु[१०] मा   ण ताण मा ।

आदरणीय सुन्दर सुर और असुर आये। उनके मुखसे सभी दिशाओंमे व्याप्त होनेवाली रससे परिपूर्ण यह वाणी निकली—"आप पर्यायकी अपेक्षा आदि हैं, और द्रव्यकी अपेक्षा अनादि। आप अत्यन्त व्यक्त हैं और अव्यक्त हैं, आप रससे युक्त हैं, और रससे रहित हैं, आप स्वरूपवान् हैं और अरूप हैं, आप गन्धयुक्त है और गन्धहीन हैं, आप कारणसहित है और अकारण हैं। आप संसारसहित हैं और संसारसे रहित है, ज्ञानसे युक्त होकर भी परिग्रहसे रहित हैं, कर्मोंका आश्रव होनेपर भी आप नये हैं। आप दयाकी निधि और तपका विधान करनेवाले हैं। भंगसे रहित हे देव, जो बेचारे देव आपको नमन नहीं करते वे नरकको प्राप्त होते हैं। रागसहित दूसरोंको ठगनेवाले ( मायावी कपटी ) महाद्विज क्षयको प्राप्त होते हैं। द्रव्येन्द्रियोसे सहित, भावेन्द्रियोंसे रहित, मनुष्योसे वंचित जो कुकर्मोंका प्रतिपादन करनेवाले शास्त्रान्तरोंको कहते हैं वे खोटी बुद्धिवाले होते हैं। जो पहाड़ोमे और नगरियोमे उन्हें पढ़ते हैं ( शास्त्रोंको पढ़ते हैं ) उन ब्राह्मणो-

२. P adds after this: सतच्चया, अतच्चया। ३. AP सगंधया। ४. P दयामही। ५. PA णिवदिया। ६. A omits this foot। ७. P कुकम्मदं। ८. AP णएसु वा। ९. P पुरेसु या। १०. A पढंत मा।

सुसासया[11] णिरंसया।
सुणीरए तुहारए।
अदुण्णए वुहा मए।
कउज्जमा महाखमा।
चरंति जे लहंति ते।
[12]महुंणइं परंगइं।
सुहं गया हयावया।
णिरामया सरामया।
णिरंजणा णमो जिणा।

घत्ता—कय[13]माणवखंभहिं सारसरंभहिं वेल्ली[14]दुममणिवेइयहिं ॥
वरधूलीसालहिं णच्चणसालहिं गोउरथूहहिं चेइयहिं ॥१२॥

१३

जहिं समवसरणु सुरणिम्मविउं गुरु कंठीरवविट्ठरु[1] ठविउं।
जहिं सुविहावलउ विलंबिकरु अलिचुंबियफुल्लु[2] असोयतरु।
जहि णहणिवडिउँ[3] पसूयपयरुँ[4] आहंडलडिंडिमु सुयइ सरु।
जहिं छत्तइं तिण्णि समुब्भियइं विविहइं चिंधइं चमरइं सियइं।
जक्खिंदमउड[5]सिहरुद्धरिउ जहिं धम्मचक्कु आराफुरिउ।
जहिं वंति गंति णच्चंति सुर[6] विंभिय[7]रसपरवस थक्क णर[8]।
तहिं संणिसण्णु सो परममुणि मुणिवयणविणिग्गय[9] दिव्वझुणि।

को शाश्वत और अंशरहित अर्थात् सम्पूर्ण लक्ष्मी नहीं प्राप्त होती। जो लोग तुम्हारे अत्यन्त पवित्र, दुर्नयोंसे रहित मार्गमें चलते हैं, उद्यम करनेवाले अत्यन्त क्षमाशील वे अपनी आपत्तियोंका नाश कर परमगति और सुखको प्राप्त होते हैं। जो निरामय हैं, कामदेवके रोगसे रहित ऐसे निरंजन जिनको प्रणाम करता हूँ।"

घत्ता—बनाये गये मानस्तम्भों, सारसयुक्त जलों, लता-द्रुम और मणिमय वेदिकाओं, श्रेष्ठ धूलिप्राकारों, नृत्यशालाओं, गोपुर-समूहों और चैत्योंसे सहित—॥१२॥

१३

जहाँ देवनिर्मित समवशरण था। उसमें विशाल सिंहासन रखा हुआ था। जहाँ कान्तिसे सहित, प्रसरित किरणोंवाला, भ्रमरोंसे चुम्बित पुष्पवाला अशोक वृक्ष था, जहाँ आकाशसे पुष्प समूह गिर रहा था। इन्द्रका नगाड़ा डिम-डिम वाद्य बजा रहा था। जहाँ तीन छत्र उत्पन्न हुए थे, विविध ध्वजचिह्न और चमर भी। जहाँ यक्षेन्द्रके मुकुटशिखरपर उद्धृत और आशाओंसे विस्फुरित धर्मचक्र था। जहाँ देवता गाते-बजाते नाच रहे थे। विस्मय रससे भरे हुए लोक स्थिर रह गये। ऐसे उस समवसरणमें वह परममुनि विराजमान थे। मुनिवरके मुखसे दिव्यध्वनि

११. A सुसंसया। १२. APT महुण्णई। १३. A माणवहरखंभहिं; K omits कय°। १४. P वल्ली°।
१३. १. A विट्ठर। २. AP फुल्ल। ३. णिवडिय। ४. AP °पयरु। ५. A °मउल°। ६. AP सुरा।
७. A विंभिय। ८. AP णरा। ९. P °विणिग्गय।

झुणि साहइ जणजम्मंतरइं　　झुणि साहइ [10]भूभुवणंतरइं।
झुणि साहइ मणुयदेवसुहइं　　झुणि साहइ [11]णरतिरियदुहइं।
झुणि साहइ जीवरासिकुअइं　　झुणि साहइ बंधमोक्खफलइं।

घत्ता—झुणि सुणिवि पबुद्धहं जाइविसुद्धहं णिग्गंथहं मउलियकरहं।
जायउ गयगामिहि संभवसामिहि पंचुत्तरु सउ गणहरहं ॥१३॥

१४

तहिं चारुसेणु पहिलउ [1]भणिवि　　पुणु गणमुणि मेल्लिवि मुणि [2]गणेवि।
दोसहसइं अवरु दिवड्ढु सउ　　पुव्वंगधरहं थिउ जिणिवि मउ।
सयतिउ सलक्खु सिक्खु[3]यमइहिं　　एक्कूणतीससहसइं जइहिं।
परमोहिणाणधारिहिं मियइं　　छहसयइं रंधसहसंकियइं।
पण्णारहसहसइं केवलिहिं　　एक्कूणतीस पसमियकलिहिं।
सहसाइं रिसिंदहं वसुसयइं　　वेउव्वणरिद्धिहिं कयवयइं।
सउ [4]सड्ढु सहासइं तवसमइं　　मणपज्जवधरिहिं धरियसमइं।
सउ सयहं समउ स[5]यवीसइइ　　जइवाइहिं [6]संखं करमि मइइं[7]।
[8]जायइं बम्भीसरदा[9]रोहं　　दुइलक्खइं एंव भडाराहं[10]।
लक्खाइं तिण्णि रइवज्जियहं　　दहगुणिय तिण्णि सहसज्जियहं।
सावियहं लक्ख पंच जि [11]भणेमि　　सावयहं तिण्णि ते हउं [12]मुणमि।

निकलती है। वह ध्वनि जो जन्म-जन्मान्तरका कथन करती है, वह ध्वनि जो भू और भुवनान्तरोंका कथन करती है, ध्वनि जो मनुज और देवोंके सुखोंका कथन करती है, ध्वनि जो नरक और तिर्यंचोके दुःखोंका कथन करती है, ध्वनि जो जोवकुलराशिका कथन करती है, ध्वनि जो बन्ध और मोक्षफलोंका कथन करती है।

घत्ता—ध्वनि सुनकर प्रबुद्ध हुए जातिसे शुद्ध निर्ग्रन्थ हाथ जोड़े हुए एक सौ पाँच गणधर गजगतिसे गमन करनेवाले सम्भव स्वामीके गणधर हुए ॥१३॥

१४

उनमे चारुसेनको पहला कहकर, फिर गणप्रमुखको छोड़कर मुनियोको गिनाता हूँ। दो हजार एक सौ पचास मदको जीतनेवाले पूर्वधारी थे। एक लाख उनतीस हजार तीन सौ शिक्षामतिवाले शिक्षक मुनि थे। नौ हजार छह सौ परम अवधिज्ञानके धारी थे। पन्द्रह हजार केवलज्ञानी थे। पापको नष्ट करनेवाले उन्नीस हजार आठ सौ विक्रिया ऋद्धिके धारक मुनि थे। बारह हजार एक सौ पचास शान्तिको धारण करनेवाले मनःपर्ययज्ञानी उनकी सभामें थे। बादी मुनियोंकी संख्या मैं बारह हजार कहता हूँ। इस प्रकार कामदेवको जीतनेवाले आदरणीय दो लाख मुनि थे। रतिसे रहित तीन लाख तीस हजार आर्यिकाएँ थी। पांच लाख श्राविकाएँ थी, तीन लाख श्रावक थे। उनको मैं जानता हूँ।

१०. P भुवणु अणतरइं। ११. A णरयतिरिय°।

१४. १. P भणमि। २. A गणिवि। ३. A सिक्खुव°, P सिक्खय°। ४. AP सड्ढु। ५. P सयचीमइइ। ६. AP करमि संख। ७. P मइइ। ८. A जाया। ९. A °दारयहं। १०. A भडारयहं। ११. AP मुणमि। १२. AP भणमि।

घत्ता—अहणिसु कयसेवहं चउविहदेवहं देविहिं संख ण दीसइ ॥
संखेज्जतिरिक्खहं इच्छियसोक्खहं धम्मु अधम्मु[12] वि भासइ ॥१४॥

१५

महि विहरिवि भवियतिमिरु लुहिवि संमेयहु सिहरु समारुहिवि ।
तहिं दोण्णि पक्ख तणुचाउ किउ रिसिसहसें[2] सहुं षडिमाइ थिउ ।
दिक्खहिं लग्गिवि पुव्वहं तणउं चोद्दह[3]वरिसूणउं लक्खु गउ ।
बद्धाउहिं पुव्वहं घित्तांइं[4] लक्खाइं सट्ठि अणुहुत्ताइं[5] ।
मासम्मि पहिल्लइ पक्खि सिइ छट्ठइ दिणि मज्झण्हइ लहसिइ[1] ।
णियजम्मरिक्खि संभाइयउ अवि घाइचउक्कु वि घाइयउ[6] ।
छेइल्लउ सुक्कज्झाणु धरिवि किरियाविच्छित्ति झ त्ति करिवि ।
पुग्गलपरिणामहु[7] णवणवहु गउ मुक्कउ संभवु संभवहु ।
ठिउ अट्ठमपुहइहि[8] अट्ठगुणु महुं पसियउ णिक्कलु णाणतणु ।
सुरमुक्ककुसुमरयमहमहिउ दीवेहिं गंधधूवहिं महिउ ।
वउ वीयरायरायहु ललिउ अग्गिंदमउडमणिसिहिजलिउ ।
लोएहिं पवित्त पावरहिय अरुहंगभूइ सीसें गहिय ।

घत्ता—दिन-रात सेवा करनेवाले देवों और देवियोंकी संख्या दिखाई नहीं देती । सुखको चाहनेवाले उसमें संख्यात तिर्यंच थे । वह धर्म-अधर्मका कथन करते है ॥१४॥

१५

धरतीपर विहार कर, भव्य लोगोके अन्धकारको दूर कर सम्मेदशिखर पर्वतपर आरूढ़ होकर उन्होंने वहाँ दो पक्ष तकके लिए एक हजार मुनियोके साथ प्रतिमायोग धारण कर लिया । दीक्षाके समयसे लेकर चौदह वर्ष कम एक लाख पूर्व वर्ष बीतनेपर अपनी बँधी हुई आयुके साठ लाख पूर्व वर्ष भोगकर छोड़ दिये । चैत्र माहके शुक्लपक्षकी छठीके दिन मध्याह्न होनेपर अपने जन्मनक्षत्रमे सम्भावित चार घातिया कर्मोंका नाश कर दिया । छेदक शुक्लध्यान धारण कर, शीघ्र सूक्ष्म क्रिया विप्रतिपत्ति कर, उत्पन्न होनेवाले नये-नये पुद्‌गल परमाणुओंसे मुक्त होकर सम्भवनाथ मोक्ष चले गये । आठ गुणोंसे युक्त वह, आठवी भूमि ( सिद्ध शिला ) मे जाकर स्थित हो गये । निष्पाप ज्ञानशरीर वह मुझपर प्रसन्न हो । देवोंके द्वारा मुक्त कुसुमांजलियोके परागसे महकते हुए, दीपों और धूपोसे पूजित, वीतरागराजका सुन्दर शरीर, अग्नीन्द्रोके द्वारा अपने मुकुटकी आगसे जला दिया गया । लोगोने पवित्र, पाप रहित अर्हंतके शरीरकी भस्म अपने सिरपर ग्रहण की ।

१२. AP अहम्मु वि हासइ ।

१५. १. A सिहरि । २. P रिसिसहसें पडिमाजोएं ठिउं । ३. A चउदह°; P बारह° । ४. AP वित्ताइं । ५. AP अणुहुंताइं । ६. P इय घाइ° । ७. A परिमाणहु । ८. AP पुहविहि ।

घत्ता—जिणणिव्वाणुच्छवि सच्छरु सविहवि सुरवइ भरहु पणच्चिउ।
गउ णियघररंगहु सिंगारंगहु पुप्फदंतणियरच्चिउ ॥१५॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए
महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे संभवणिव्वाणगमणं णाम
चालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४०॥

॥ संभवचरियं समत्तं ॥

---

घत्ता—जिन भगवान्‌के निर्वाण-उत्सवमें, अप्सराओं और अपने विभावोंके साथ कान्तिमान् इन्द्र खूब नाचा। फिर पुष्पदन्त ( नक्षत्रों ) के समूहसे अर्चित वह शृंगारस्वरूप अपने घरकी रंगशालाके लिए चला गया ॥१५॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका
चालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४०॥

---

९. P णियघरि रंगहु वज्जियभंगहु। १०. AP omit संभवचरियं समत्तं।

# संधि ४१

अहिणंदणु इंदाणंदयरु णिंदिदियइं णिवारउ ॥
वंदारयवंदेंहिं वंदियउ वंदिवि संतु भडारउ ॥ध्रुवकं॥

१

असोक्खकंतारयं हयभवोहकंतारयं ।
ण जं च कंतारयं ण्हवणयम्मि कं तारयं ।
जणस्स सं गंगयं कुणइ जस्स संग गयं ।
विइण्णमलभंगयं हुणइ वड्ढमाणं गयं ।
सुवण्णरुइरंगयं जसपवण्णभूरंगयं ।
विहंसियणिरंगयं जणियभावणारंगयं ।
रयं परमघोरयं असमसंपयावारयं ।

# सन्धि ४१

इन्द्रको आनन्द देनेवाले निन्दित इन्द्रियोंके द्वारा निवारित देवसमूहके द्वारा वन्दित सन्त भट्टारक अभिनन्दनकी मैं वन्दना करता हूँ।

१

जो दुखरूपी जलसे तारनेवाले और जन्मसमूहरूपी कान्तारको नष्ट करनेवाले हैं, जो स्वयं कान्तामें रत नहीं है, जिनके अभिषेककर्मका जल स्वच्छ है, गंगासे उत्पन्न और उनके शरीरसे प्राप्त जो जल लोगोंके लिए सुख उत्पन्न करता है। मलोंका घातक जो बढ़ते हुए रोगोंका नाश करनेवाला है, जिनके शरीरकी कान्ति स्वर्णके समान है, जिनके यशसे समस्त भूमिमण्डल परिपूर्ण है, जिन्होंने कामदेवको ध्वस्त कर दिया है, जिन्होंने सोलह कारण भावनाओंमें राग पैदा किया है, जो आत्मरत और परम अरौद्र हैं। जो क्रोधरूपी सम्पत्तिका निवारण करने-

---

Mss. A and P have the following stanza at the beginning of this Samdhi:—

वरमकरोदपारतरविवरमहिकिरणेन्दुमण्डलं
यदपि च जलधिवलयमविलंघ्य विधेस्तदनन्तरं दिशः ।
विगलितजलपयोदपटलद्युति कथमिदमन्यथा यशः
प्रसरदमादमल्लकदनाभारत भुवि भरत साम्प्रतम् ॥१॥

A reads °किरणर्द्धिमण्डलं in the first; P reads विधिसूदनन्तरं दिशः। P repeats the stanza at the beginning of XLVII. A gives it only here. K does not give it here or there.

१. १. AP °विंदहिं। २. AP add जं before जणस्स। ३. AP हुणइ।

सुजायमसरीरिणं　　णिहणिऊणमसरीरिणं।
जमीसममरच्चियं　　गुणणिसेणियाहिँ चियं।
अहं तमहिणंदणं　　पणविऊण धीणंदणं।
भणामि तव्ववसियं　　किर कहं तिणा ववसियं
वणे चडुलवाणरे　　सुहयमाणिणीवाणरे।
सुपउ मा णा सणं　　सुणउ पावणिण्णासणं।
इमं सुकियवासणं　　लहउ सम्मईसासणं।

घत्ता—जिव सुयकेवलि जिव तियसवइ जिवँ पुणु थुणइ फणीसरु॥
हउं णरु जीहासहसेण विणु किं वण्णवि परमेसरु॥१॥

२

सालतालतालीदुमोहए　　मेरुसिहरिपुव्वे विदेहए।
संचरंति करिमयरसंतई　　वहइ गहिर सीया महाणई।
तीइँ तीरि दाहिणइ पविउले　　चूयचारफलघुलियसुँविउले।
वारिवाहधाराहि सित्तए　　मुग्गमासजववीहिछेत्तए।
छेत्तवालिणीसद्दसंगए　　दिण्णकण्णसंठियकुरंगए।
वेकँरंतबहुदुद्धगोहणे　　वच्छमहिसवसहिंदसोहणे।
सव्वधण्णछण्णे अणूसरे　　सरतरंतकिंणरवहूसरे।

वाले हैं, जो सुजात सिद्ध और दारिद्र्यरूपी ऋणका नाश करनेवाले हैं, ईश्वर जो देवोंके द्वारा पूज्य हैं, जो गुणरूपी सीढ़ियोंसे समृद्ध है, ऐसे बुद्धिको बढ़ानेवाले अभिनन्दनको प्रणाम कर उनके व्यवसित ( चरित ) को कहता हूँ कि जिसकी उन्होंने चेष्टा की। जिसमें चटुल वानर हैं, और जो सुन्दर मानिनियोंके लिए पीड़ाजनक है, ऐसे संसाररूपी वनमें मनुष्य शब्दको न कहे, ( चुप रहे ) तथा पापका नाश करनेवाले उस शब्दको ( कथान्तरको ) अवश्य सुने, जिसमे पुण्य ( सुकृत ) की वर्षा है, तथा सन्मतिके शासनको प्राप्त करे।

घत्ता—जिस प्रकार श्रुतकेवली इन्द्र, और जिस प्रकार नागेश्वर स्तुति करता है, मैं मनुष्य, हजारों जीभोंके बिना परमेश्वरका वैसा वर्णन कैसे कर सकता हूँ ? ॥१॥

२

सुमेरुपर्वतके पूर्वमे शाल और ताल तथा ताली वृक्षोके समूहसे युक्त विदेह क्षेत्रमे गजो और मगरोंकी परम्परा जिसमे संचरण करती है, ऐसी गम्भीर सीता नदी बहती है। उसके विशाल दक्षिणी किनारेपर मंगलावती भूमिमण्डल ( देश ) है, जिसके आम्र और चार वृक्षोपर विशाल पक्षिकुल आन्दोलित है, जो मेघकी धाराओसे अभिषिक्त है। जिसमे मूंग, उड़द, जौ और धान्यके खेत हैं। जो क्षेत्रोंको रखानेवाली बालिकाओके शब्दसे युक्त है, जिसमे हरिण कान दिये हुए बैठे हैं, अत्यधिक दूध देनेवाला गोधन जिसमे रँभा रहा है, जो बछड़ो, महिषों और वृषभेन्द्रोंसे शोभित है, जो सब प्रकारके धान्योसे आच्छन्न और उपजाऊ है। जिसके सरोवरोंमे किन्नर वधुएँ

४. A °मसिरीरणं। ५. P गुणिणिसेणि°। ६. A चट्टुलवाणरे; P चवलवाणरे। ७. A जिण पुणु।
२. १. A पुव्वविदेहए। २. A संचरंत°। ३. A ताइ। ४. P पविउले। ५. A मुग्गमाह°। ६ P °छत्तए। ७. A वेकरंतबहुबुद्ध°; P वुक्करत°।

[8]कंजपुंजरुंजंतमहुलिहे　　कयलिललियलवलीलयागिहे ।
णिसुयमहुरपियमाहवीसरे　　पहियहिययचयविसमसं[9]सरसरे ।
[10]उच्छुवीलणुल्ललियरसजले　　मंगलावईभूमिमंडले ।
कोट्ट[11]वट्टुलट्टालदुग्गमं　　[12]रुद्धकुद्धलुद्धारिसंगमं ।
खोल्लखाइयावूढकोमलं　　पंच[13]वण्णकेलिल्लिचंचलं ।
मणिगणंसुमालाविरोहियं　　[14]कूवदीहियावाविसोहियं ।
कणयघडियघरपंतिपिंगलं　　णिच्चमेव संगीयमंगलं ।
अमियरायरिद्धीप[15]पवट्टणं　　रयणसंचयं णाम पट्टणं ।
तत्थ वसइ राया महाबलो　　सुयबलि व्व धीरो महाबलो ।
जस्स लच्छिकंता उरत्थले　　रमइ कित्तिरमणी महीयले ।
दीहकालम[16]वियलमणोरह[17]　　भुंजिऊण रज्जं रमासुहं ।[18]
किं [19]कुणोमि णिच्चं परासुहं　　हो[20] मुयामि इणमो परासुहं ।
माणसं दमेणं णियंतियं　　एम तेण सहसा विचिंतियं ।

घत्ता—धणवालहु बालहु णियसुयहु विरइवि पट्टणिबंधणु ॥
सो पासि विमलवाहणजिणहु जायउ राउ तवोहणु ॥२॥

तैरती हैं, जहाँ कमलोंके समूहपर भ्रमर गुंजन कर रहे हैं, जिसमें कदलियों और लवली लताओं-के सुन्दर लतागृह हैं, जिसमें कोयलोंके मधुर स्वर सुनाई दे रहे हैं, जहाँ पथिकोंके हृदय कामदेवके विषम तीरोंसे आहत हैं, जिसमें गन्नोंके पेरनेसे रसरूपी जल उछल रहा है। उसमें ( मंगलावती देशमें ) रत्नसंचय नामका नगर है, जो परकोटों और गोल-गोल अट्टालिकाओंसे दुर्गम है। जिसमें क्रुद्ध और लोभी शत्रुओंका समूह अवरुद्ध है, जो कोटरों और खाइयोंसे व्याप्त और कोमल है, जो पाँच रंगोंकी पताकाओंसे चंचल है, जो मणिगणोंकी किरणमालाओंसे सुशोभित है, और कूप और दीर्घ वापिकाओंसे सुशोभित है, जो स्वर्णनिर्मित गृह पंक्तियोंसे पीला है, और जिसमें सदैव संगीत और मंगल होते रहते हैं, जिसमें अमित राज्यवैभव बढ़ रहा है। उसमें (रत्नसंचय नगरमें) राजा महाबल नामका राजा निवास करता था, जो बाहुबलिके समान धीर और महाबली था। जिसके उरस्थलमें लक्ष्मीकान्ता रमण करती थी, और महीतल पर कीर्तिरूपी रमणी। लम्बे समय तक निर्विघ्न मनोरथ राज्य और रमासुखका भोग करनेके बाद एक दिन उसने सहसा विचार किया कि मैं नित्य दूसरोंके प्राणोंका घात क्यों करता हूँ? हा, मैं इन अत्यन्त अशुभ ( कामोंको ) छोड़ता हूँ। मैं अपने मनको संयमसे नियन्त्रित करता हूँ।

घत्ता—अपने पुत्र बालक धनपालको पट्ट बाँधकर, वह राजा विमलवाहन जिनके पास जाकर मुनि हो गया ॥२॥

८. A °पुंजरयरत्त° । ९. P °विसमसरसिरे । १०. A उच्छपीलणु°; P उच्छुपीलणु° । ११. A कोट्टवट्टलंटालदुग्गमं, P कोट्टवट्टुलाट्टालसंगमं । १२. P कुद्धलुद्धमुद्धारिदुग्गमं । १३. A पंचवण्णकंकेल्लि° । १४. P °दीविया° । १५. A ° पवड्ढणं । १६. A P °मविलय° । १७. A °मणोहरं । १८. A °रमाहरं । १९. P कुणोमि । २०. हो ण कामि ।

३

सो णिग्गंथु गंथु[1] ण समीहइ सणियउं वियरइ पावहु बीहइ।
ण पसंसाइ करइ पहसिउं मुहुं[2] णउ केण वि णिंदिउ मण्णइ दुहुं।
दूसंतउ परु पिसुणु ण दूसइ[3] हिंसंतउ मणावि णउ हिंसइ।
लाहालाहइ जीवियमरणइ समु जि समणु संठिउ समचरणइ।
जिणिवि कुहेउवाय णयचंडहं तिण्णि तिउत्तरसय पासंडहं[4]।
एयारह अंगइं अवगाहिवि दंसणु[5] सुद्धि बुद्धि आराहिवि।
बंधिवि कयसोलहकारणहलु सिरिअरहंतणाउं गोत्तुज्जलु।
णिहणयालि अणसणु अब्भसियउं देहखेत्तु रिसिहलिएं किसियउं[6]।
कामकोहधरणीरुह खंडिवि पासहिं दिहिवइ दढयर मंडिवि।
णाणसासु वड्ढारिउ चंगउं सासु मुयंतें[7] मुक्कु णियंगउं।

घत्ता—सुहझाणें मुउ सो परमरिसि णिम्मलु णिरुवमरूवउ[8]॥
अहमिंदु अणुत्तरि[9] धवलतणु विजयविमाणइ[10] हूयउ ॥३॥

४

जलहिसमेमिए[1] तीसतियहिए।
कालि णिग्गए सुरेहं मग्गए[2]।
तम्मि सुंदरे हं पुरंदरे।

---

३

वह निर्ग्रन्थ मुनि, परिग्रहकी इच्छा नहीं करते, धीरे-धीरे विचरण करते, और पापसे डरते। प्रशंसासे वह अपना मुख हँसता हुआ नही करते ( प्रसन्न नही होते ), और किसीके द्वारा निन्दा किये जाने पर दुःख नही करते। दूषण लगाते हुए भी दुष्टको वह दोष नहीं देते। हिंसा करनेपर भी, जरा भी हिंसा नही करते। लाभ-अलाभ, जीवन और मरणमें सम, वह श्रमण समताके आचरणमे स्थित हो गये। कुहेतुवादोंको जीतकर और नयसे प्रचण्ड तीन सौ त्रेसठ पाखण्डोंको जीतकर, ग्यारह अंगोका अवगाहन कर दर्शनशुद्धि और वुद्धिकी आराधना कर, सोलह कारण भावनाओके फल, श्री अरहन्तके उज्ज्वल गोत्रका वन्ध कर, उन्होने अन्तिम समय अनशनका अभ्यास किया, और देहरूपी खेतको मुनिरूपी कृषकने कर्षित किया। काम-क्रोध-रूपी वृक्षोंको उखाड़कर चारों ओर धैर्यकी मजबूत वागड़ लगाकर उन्होंने ज्ञानरूपी धान्य खूब बढ़ा ली, सांस छोड़ते ही उन्होने अपने शरीरका त्याग कर दिया।

घत्ता—शुभध्यानसे मरकर वह निर्मल परममुनि, और विजय नामक अनुत्तर विमानमें अनुपम रूपवाले धवलशरीर अहमेन्द्र देव हुए ॥३॥

४

तीन अधिक तीस अर्थात् तैंतीस सागर प्रमाण, देवरीतिसे समय बीतनेपर, उस शुभाशय

---

३. १. P ण गंथु। २. A P पहसियमुहु। ३. A परपिसुणु ण दूसइ; P परि पिसुणु ण दोसइ। ४. A P तिण्णि तिसट्ठिसयइं। ५. A P दंसण°। ६. A रिसिहलि संकिसियउ। ७. A मुयउ। ८. A P °रूवउ। ९ A अणुत्तरु। १०. P °विमाणे।

४. १. A समणिए; P समसिए। २. A सुरहरं गए।

थिइ[3] सुहासए आउसेसए।
धरियजीवए[4] पढमदीवए।
वइरिखंडणा भरहमंडणा।
अत्थि सुहयरी कोसलाउरी[5]।
रिसहकुलरुहो पुण्णससिमुहो।
तहिं महीसरो णाम संवरो।
तस्स इत्थिया साहियत्थिया।
चारुहारिया सुइसरीरिया[6]।
भवणलच्छिया मउलियच्छिया[7]।
णिसिविरामए चरमजामए[8]।
पेच्छए हियं सिविणमालियं।
गलियमयजलं अमरमयगलं।
कुंदपंडुरं गोवइं वरं[9]।
णहरदारुणं दुरयवइरिणं।
बहुविलासिणी णलिणवासिणी[10]।
भमररासयं कुसुमदामयं।
णयणपरिणयं सिसिरकिरणयं।
णिहयतिमिरयं[11] तरुणमिहिरयं[12]।
रमणरसणयं मीणमिहुणयं।
सजलकमलयं कलसजुवलयं।
रमियरोयरं[13] पंकयायरं।
मयरभीयरं खीरसायरं।
लच्छिसासणं हरिवरासणं।
हरिणिहेलणं फणिणिकेयणं।
सुमणिसंगहं अवि य हुयवहं।

अहमेन्द्रकी थोड़ी आयु शेष रहनेपर, जीवोंको धारण करनेवाले प्रथम द्वीप (जम्बूद्वीप) में शत्रुका खण्डन करनेवाली, भारतका मण्डन, तथा शुभ करनेवाली कोशलपुरी नगरी थी। उसमें ऋषभ-कुलका अंकुर, पूर्ण चन्द्रमाके समान मुखवाला स्वयंवर नामका राजा था। उसकी सिद्ध करने-वाली (सिद्धार्था) नामकी पत्नी थी। सुन्दर पवित्र शरीरवाली उस भुवनलक्ष्मीने आँखें बन्द किये हुए, रात्रिका अन्त होनेपर अन्तिम प्रहरमें सुन्दर स्वप्नमाला देखी। मद झरता हुआ ऐरावत महागज; कुन्दपुष्पके समान श्रेष्ठ वृषभराज; नखोंसे भयंकर गजका शत्रु (सिंह); कमलोंमें निवास करनेवाली, बहुविलासिनी (लक्ष्मी); भ्रमरोंसे सुन्दर कुसुममाला; नेत्रोंके लिए सुन्दर चन्द्र; अन्धकारको नष्ट करनेवाला तरुणसूर्य; रमणकी ध्वनि करता हुआ मीनयुगल; कमल और जलसे सहित कलशयुगल, जिसमें चक्रवाक क्रीड़ा कर रहे हैं ऐसा कमलाकर, मगरोंसे भयंकर क्षीरसमुद्र, लक्ष्मीका शासन सिंहासन, देवोंका विमान और नागभवन, मणियोंका समूह और अग्नि।

३. A घिय। ४. P reads this line as : पढमदीवए धरियजीवए। ५. A P कोसलापुरी। ६. P °सरीरया। ७. A मीलियच्छिया। ८. A चरिम°। ९. P reads this line as : गोवइं वरं कुंदपंडुरं। १०. A कमलवासिणि। ११. A णिहिय°। १२. A तरुणि°। १३. P रमियखेयरं।

घत्ता—इय दंसणणिउरुंबउ सइइ सुहुंसुत्ताइ णिरिक्खिउ ॥
सुविहाणइ संवरणरवइहि जं जिह तं तिह अक्खिउ ॥४॥

५

तं णिसुणिवि जसधवलियमहियलु कहइ कंतु कंतहु सिविणयफलु ।
जो तिहुवणमंगलु तिहुयणवइ जं झायंति जोइ गयमलमइ ।
सो तुह होसइ सुउ मइं णायउं णच्चहि सुंदरि चंगउं जायउं ।
तहिं अवसरि दिवि सक्कें वुक्किउं संवरमहिवइ भुंजउ सुकिउ ।
सिरि अरहंतु देउ अवलोयउ सिद्धत्थइ सिद्धत्थु जणेव्वउ ।
मा होज्जउ तहु किं पि दुगुंछिउ अहु णिहिणाह करहि हियइच्छिउं ।
ता साकेयणयरु वित्थारिउ अहिणवु धणएं सव्वु सवारिउं ।
फुरियपसंडिपिंडु पविरइयउ जहिं दीसइ तहिं तहिं अइसइयउ ।
कडयमउडमंडियवरगत्तउ उयरसुद्धिपारंभणिउत्तउ ।
घत्ता—सोहम्मसुरिंदें पेसियउ सव्वउ पुण्णपसत्थउ ।
घरु रायहु आयउ देवयउ मंगलदव्वविहत्थउ ॥५॥

घत्ता—इस प्रकार सुखसे सोयी हुई उस सतीने स्वप्न-समूह देखा। दूसरे दिन सुन्दर प्रभातमें, उसने जैसा देखा था, वैसा अपने पति राजा स्वयंवरसे कहा ॥४॥

५

यह सुनकर अपने यशसे महीतलको धवल कर देनेवाले कन्तने अपनी कान्तासे कहा—"जो त्रिभुवनके मंगल और त्रिभुवनपति हैं, निर्मल मतिवाले योगी जिनका ध्यान करते हैं, वह तुम्हारे पुत्र होंगे, मैंने यह जान लिया है। हे सुन्दरी, तुम नाचो; यह बहुत अच्छा हुआ।" उसी अवसरपर स्वर्गमें इन्द्रने कहा कि राजा स्वयंवरको पुण्यका भोग हुआ है। देखो, वह श्री अरहन्त देवको सिद्धार्थकी तरह, सिद्धार्थसे जन्म देगा। हे कुबेर, उनके लिए कुछ भी खराब बात न हो, जाओ तुम उनकी इच्छाके अनुसार काम करो। तब उसने साकेत नगरका विस्तार किया। धनदने वहाँ सब कुछ नया कर दिया। सुन्दर स्वर्णपिण्डसे रचना की। वह जहाँ दिखाई देता वहाँ अतिशय सुन्दर था। उदरकी शुद्धि प्रारम्भ करनेके लिए नियुक्त कटक और मुकुटोंसे अलंकृत शरीरवाली,

घत्ता—सौधर्म स्वर्गके देवों द्वारा भेजी गयी, पुण्यसे प्रशस्त मंगलद्रव्य अपने हाथोंमें लिये हुए देवियाँ राजाके घर आयीं ॥५॥

१४. A णिउरंबउ । १५. A P सुहं सुत्ताइ । १६. A संवरणिवइहि ।
५ १. P °हलु । २. A तिभवणवइ । ३. A जोगि । ४. A मयणायउ । ५. A P वुज्झिउं । ६. A संवरणरवइ भुजइ । ७. A अविलेयउ; P अवलोइउ । ८. A सक्केयणयरु । ९ A P समारिउ । १०. A °पिंड । ११. A °मउलमंडिय° ।

६

छम्मासइं वसुहार वरिट्ठी थिय जिणजणणि[1] जाम संतुट्ठी।
ता वइसाहहु[2] पंडुरपक्खइ[3] छट्ठीवासरि सत्तमरिक्खइ।
विजयणाहु तिहुयणविक्खायउ करिरूवें सिविणंतरि आयउ।
मयणविलासविसेसुप्पत्तिहि उयरि परिट्ठिउ संवरपत्तिहि।
पुणु सो णिहिवइ णिवहि पसाहिइ[4] अंगणि[5] छउरंगावलिसोहिइ।
धरणीयलगयणिहिआकरिसइं[6] णव[7] वि मास माणिकइं वरिसइ।
जंससहरकरधवलियदिग्गइ[8] संभवि[9] संभवपासविणिग्गइ।[10]
जइयहुं सायरसरिसहुं झीणइं दहलक्खइं कोडिहिं वोलीणइं।
तइयहुं माहमासवारसियहि पालेयंसुकरावलिसुसियहि[11]।
बारहसम्मि[12] जोइ कोमलतणु बारहअणुवेक्खाभावियमणु।
णाणत्तयजाणियजगरूयउ देउ चउत्थउ जिणु संभूयउ।

घत्ता—जिणजम्मणु[13] आसणथरहरणि जाणिवि कुंजरु सज्जिउ॥
महि आयउ ससुरु सुराहिवइ सुरकरचमरहिं विज्जिउ॥६॥

६

छह माह तक रत्नवृष्टि हुई। भगवान्की माता सन्तुष्ट हो गयी। वैशाख माहके शुक्लपक्षमें षष्ठीके दिन, सातवें नक्षत्र (पुनर्वसु) में, त्रिभुवनविख्यात विजयनाथ अहमेन्द्र गजरूपमें स्वप्नान्तरमें आया और कामके विलास विशेषोंको उत्पन्न करनेवाली राजा स्वयंवरकी पत्नी सिद्धार्थाके उदरमें प्रविष्ट हो गया। वह कुबेर पुनः राजाको प्रसन्न करता है, वह छह प्रकारके रंगों की रांगोलीसे शोभित घरके प्रांगणमें, धरतीतलकी निधियोंको आकर्षित करनेवाले माणिक्योंकी नौ माह तक वर्षा करता है। अपने यशरूपी चन्द्रमाकी किरणोंसे दिग्गजोंको धवलित करनेवाले सम्भवनाथके जन्मपाशसे मुक्त होनेपर, जब दस लाख करोड़ सागर समय बीत गया, तब माघमासके शुक्लपक्षकी चन्द्रकिरणोंसे धवल द्वादशीके दिन, बारह अनुप्रेक्षाओंसे भावितमन कोमल शरीर तीन ज्ञानोंसे विश्वस्वरूपको जाननेवाले, चौथे तीर्थंकर अभिनन्दन उत्पन्न हुए।

घत्ता—सिंहासन काँपनेसे जिनका जन्म जानकर देवेन्द्रने अपना हाथी सज्जित किया और देवोंके हाथोंसे चमरों द्वारा हवा किया जाता हुआ देवों सहित वह धरतीपर आया॥६॥

६. १. A णियजणणि। २. P वयसाहहु। ३. A P पंडुर°। ४. A पवरपसाहिइ। ५. A P पंगणि। ६. P धरणीयले। ७. P णवमासइं। ८. A जं ससहरकरधवलियदिग्गइ; P °धवलिए दिग्गए। ९. A संभमि। १०. A P संभवपासहु णिग्गइ। ११. A पालेयंसकरावलि°; P पालेयंसुकलावलि°। १२. AP बारहयम्मि। १३. A P °जम्मणि।

७

पुरि[1] परियंचिवि पइसिवि णिवघरि    कित्तिमु सिसु दिण्णउ जणणिहि करि।
सयणु[2]किरणकविलियपविउलणहु    पोमरायपहणिह[3]तणविरणहु।
बहुभव[4]कयवयणियमि[5]सियणियमइ    विसमविसयविसहरणहयरवइ।
कमल[6]कुलिसकलसंकियकमजुउ    विरइयरइसंवरु संवरसुउ।
णंद वद्ध जय देव भणेप्पिणु    सुरणाहें मुणिणाहु लएप्पिणु।
अंकि चडाविउ चंपयगोरउ    गोरो[7] सो तेण जि अवियारउ।
जायउ जंतहु गुरु रहसुब्भडु    अमरविमाणहं घणवहि संकडु।
पडिवाहणहयवाहणसेणिहि    इंदें कह व मंदसंदाणिहि।
वारणु चरणचारु संजोइउ[8]    मंदरु मंदरुइल्लु पलोइउ।
जिणदेहच्छविइ अहिहवियउ    गुरुयणतेएं कवणु ण खवियउ।
ससिरविताराणंतिउ लंघिवि    तं तहु तणउ सिहरु आसंघिवि।

घत्ता—तहिं पंडुसिलायलु ससिधवलु तित्थु पसण्णु[9] णिहालिउ॥
अहिमंतिवि पाणिउं सयमहिण सीहवीढु[10] पक्खालिउ॥७॥

७

नगरकी परिक्रमा देकर, एवं राजाके घरमें प्रवेश कर कृत्रिम बालक माताकी गोदमें देकर, अपने शरीरकी किरणोंकी कान्तिसे विशाल आकाशको आलोकित करनेवाले, पद्मरागमणियोंकी प्रभाके समान लाल नखवाले, अनेक जन्मोंमे किये गये व्रतोंसे अपनी मति नियमित करनेवाले, विषयरूपी विषधरोंके लिए गरुड, कमल कुलिश और कलशोंसे चिह्नित चरण, रतिका संवरण करनेवाले हे स्वयंवर पुत्र, तुम बढ़ो, प्रसन्न होओ,जय हो देव, यह कहकर सुरनाथने मुनिनाथ को ले लिया। चम्पक कुसुमकी तरह गोरे, ज्ञानरत, और अविकारी उन्हें, उसने अपनी गोदमें ले लिया। उसके जाते हुए अत्यन्त हर्ष-उल्लास हुआ। जिसमे प्रतिवाहनों और अश्ववाहन श्रेणियाँ है और जिसमे धीमे रथ चल रहे है, ऐसे घनपथमें देवोके विमानोंका जमघट हो गया। इन्द्रने बड़ी कठिनाईसे अपने हाथीको प्रेरित किया और मन्दकान्ति मन्दराचलको देखा। जिनेन्द्रकी देहकान्तिसे वह अत्यन्त अभिभूत हो गया। गुरुजनोंके तेजसे कौन क्षीणताको प्राप्त नही होता। चन्द्र, सूर्य और तारोंकी पंक्तिको लाँघकर, उसके उस शिखरको पाकर,

घत्ता—वहाँ उसने चन्द्रमाके समान धवल प्रसन्न पाण्डुक शिलातलको देखा, इन्द्रने जलको अभिमन्त्रित कर सिंहासनका प्रक्षालन किया॥७॥

७. १. A पुद। २. A सयणुकिरण°। ३. P °पविमल°। ४. A बहुतव°। ५. A P °णिवसियणियमइ। ६. A कमलकलसकुलिसंकिय°। ७. A P गोरउ तेण जि सो अवियारउ। ८. A संजोयउ; P संचोइउ। ९. A पसत्थु। १०. P सीहपीढु।

८

कयविहिपरियम्मं छिण्ण[1]दुक्कम्मजम्मं   सइं[2] सिरि[3]अरहंतं तम्मि आरोहिउं[4] तं ।
घिवइ[5] दसदिसासुं सेयभिंगारणीरं   कुणइ सुरवरिंदो सिद्धमंताहियारं ॥१॥
बहुदसणविसाले कक्खणक्खत्तमाले   चलियचमरलीले संठियं पीलुवाले ।
पविहरम[6]मराणीसेवियं देववंदं   जिणण्हवणविसेसे वाहरामोसरिंदं ॥२॥
जलियकविलवालं भासुरालं करालं   दिसि पसरियजालं धूम[7]चिंधेण णीलं ।
पयपहयउरब्भं भाविणीभावियासं   जिणण्हवणविसेसे वाहरामो हुयासं ॥३॥
जलयपडलकालं णिद्धणीलं[8] व सेलं   महिसमुहसमीरुड्डीणजीमूयमालं ।
करव[9]लइयदंडं [10]छाहिसंसत्तसंतं   जिणण्हवणविसेसे वाहरामो कयंतं ॥४॥
[11]भसलगरलमालाकालरोमं तुरंतं   अरुणणयणछोहं रिछमावाहयंतं ।
जुवइजणियकामं [12]साहिरामं करामो   जिणण्हवणविसेसे णेरियं वाहरामो ॥५॥
करिमय[13]रणिविट्ठं हारणीहारतेयं   धुवं[14]धवलधओहं कामिणीए समेयं ।
वरुणममरसारं माणसे संभरामो   जिणण्हवणविसेसे सायरं वाहरामो ॥६॥
तरुपहरणपाणिं [15]वाइसंदिण्णरायं   सुरहिपरिमलंगं [16]मगिणीजायरायं ।

८

जिन्होंने विधाताके परिकर्मको किया है, और पापकर्म और जन्मका नाश कर दिया है, ऐसे श्री अरहन्तको उसपर आरोहित कर दिया। दसों दिशाओंसे श्वेत भृंगारपात्रोंका जल गिरता है; सुरवरेन्द्र सिद्धमन्त्रोंका अभिचार करता है। बहुतसे दाँतोंसे विशाल, वरत्रारूपी नक्षत्रमालासे युक्त, चलते हुए चमरोंकी लीला धारण करनेवाले बाल ऐरावत गजपर उन्हें रख दिया। जिन भगवान्‌के अभिषेक-विशेषमें मैं, ( कवि पुष्पदन्त ) वज्रको धारण करनेवाले, इन्द्राणीके द्वारा सेवित, देवोंके द्वारा वन्दनीय, अमरेन्द्रको बुलाता हूँ। जिसके प्रज्वलित कपिल केश हैं, भास्वर भयंकर, दिशाओंमें जिसका जाल फैला हुआ है, धूमचिह्नोंसे नीला, अपने पैरसे मेषको आहत करनेवाला, अपनी पत्नीके द्वारा जिसका मुख देखा गया है, ऐसे अग्निदेवको मैं जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषमें बुलाता हूँ। जो मेघपटलके समान श्याम है, शैलके समान स्निग्ध और नीला है, जिसके महिषके मुखके पवनसे मेघमाला उड़ रही है, जिसके हाथमें दण्ड झुका हुआ है, अपनी भार्या, छायामें जिसका चित्त आसक्त है, ऐसे यमको मैं जिनके अभिषेक-विशेषमें बुलाता हूँ। भ्रमर और गरलमालाके समान जिसके रोम काले हैं, जो लाल आँखोंकी कान्तिवाला है, रीछपर सवारी करता है, युवतीजनमें जो काम उत्पन्न करता है, ऐसे नैर्ऋत्यको मैं अनुरागयुक्त करता हूँ और जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषमें उसे बुलाता हूँ। जो मगाकार मगरपर अधिष्ठित हैं, जो हार-नीहारकी तरह स्वच्छ है, हिलती हुई धवल ध्वज-समूहसे युक्त है, कामिनीसे सहित हैं, ऐसे अमरोंमें श्रेष्ठ वरुणको मैं याद करता हूँ और जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषमें उन्हें सादर बुलाता हूँ। वृक्ष ही जिसके प्रहरण और हाथ है, वातप्रमी मृगीमें जिसका अनुराग है, सुरभिपरिमल जिसका शरीर है,

८. १. A °कुक्कम्म° । २. A सयसिरि° । ३. AP °अरिहंतं । ४. A आराहिऊणं । ५. P खिवइ । ६. A °ममराणीसंजुयं देवदेवं; P °ममरेहि सेवियं देवविंदं । ७. P अग्गिवालं पहालं । ८. P °णिद्धणीलालिसेलं । ९. A °वडइय° । १०. A छाहिसंसत्तगत्तं; P छाहिसंसत्तवत्तं । ११. P कसणभसलमालाकार° । १२. P साहिरामो । १३. A °मयरणिविद्धं । १४. A P धुयधवल° । १५. A P वायसं । १६. P कामिणिजाय° ।

चडुलगमणसीलं लंघियायासपारं जिणण्हवणविसेसे वाहरामो समीरं ॥७॥
विमलमणिवियाणं[17] मंदरद्दीसमाणं कयभयरविमाणं[18] देहभाभासमाणं।
धणयमधणदुक्खातंकपंकावहारं[19] जिणण्हवणविसेसे वाहरामो कुवेरं ॥८॥
सगणगुणगणालं[20] भालभीमच्छिवत्तं[21] वरविसवसहदुक्खित्तपायं[22] महंतं।
फणिवलयकरंगुग्गिण्णसूलं[23] दुरिक्खं जिणण्हवणविसेसे वाहरामो तियक्खं ॥९॥
अमयमयसरीरं कूरकंठीरवत्थं णवकुवलयमालामालियं[24] कोंतहत्थं।
जणणयणसुहंकं संकमुच्छिण्णसंकं[25] जिणण्हवणविसेसे वाहरामो ससंकं ॥१०॥
मणिफुरियफणालं दित्तदिक्चक्कवालं अहिणवरविवण्णं कुम्मयट्ठीणिसण्णं[26][27]।
महिविवरणिवासं रम्मपोम्मावईसं जिणण्हवणविसेसे वाहरामो फणीसं[28] ॥११॥

घत्ता—णियवाहणपहरणपियरमणिचिंधावलिहिं विराइय ॥
इंदें सेहुं[29] इंदावाहणए लोयवाल संप्राइय[30] ॥८॥

९

एवं पत्ते पंकयणेत्ते विस्से देवे णविऊणं
दुहणासणयं[1] सुहसासणयं दब्भासणयं ठविऊणं।

जो मानिनी स्त्रियोमे राग उत्पन्न करता है, जो चंचल और गमनशील है, जो आकाशकी सीमाको लांघ जाता है, ऐसे समीरको मैं जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषमे बुलाता हूँ। जो विमल मणियोंका जानकार है, जो उत्तर दिशाका अधिपति है, जिसका विमान मकराकृति है, जो देहकान्तिसे भास्वर है, जो अधनके दुःख और आतंककी कीचड़का अपहरण करनेवाला है, ऐसे धनद कुवेरको मैं जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषमे बुलाता हूँ। जो अपने गणो और गुणगुणोका आश्रय है, जो भालपर भीम आँखोंवाला है, श्रेष्ठ वृषभके कन्धेपर जो पैर रखे हुए है, जो नागोके वलयवाले हाथकी अंगुलियोमे त्रिशूल उठाये हुए है, ऐसे दुर्दर्शनोय महान् रुद्रको मैं जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषके समय बुलाता हूँ। जो अमृतमय शरीरवाला है, जो कण्ठीरव ( सिंह ) पर स्थित है, जो नव-कुवलयमालासे शोभित है, जिसके हाथमे भाला है, जो जननेत्रोके लिए अमृतजल है, चिह्न सहित तथा शंकाओंको दूर करनेवाला है, ऐसे चन्द्रको मैं जिनेन्द्रके अभिषेक-विशेषमे बुलाता हूँ। जिसका फणसमूह मणियोसे स्फुरित है, जिसने दिशामण्डलको प्रदीप्त किया है, जो अभिनव सूर्यके रंगका है, जो कूर्मकी हड्डियोपर आसीन है, जिसका निवास महीविवर है, जो सुन्दर पद्मावतीका स्वामी है, ऐसे फणीशको मैं जिनवरके अभिषेक-विशेषमे बुलाता हूँ।

घत्ता—अपने-अपने वाहन, प्रहरण, प्रिय रमणी और चिह्नोंकी पंक्तियोंके शोभित लोकपाल, इन्द्रके आह्वानपर इन्द्रके साथ आये ॥८॥

९

इस प्रकार कमलनयनके प्राप्त होनेपर सब देवोको नमस्कार कर दुःखनाशक सुखका शासन

१७. A °विताणं। १८. A P कणयमयविमाणं। १९. P °तकसंकावहारं। २० A सगुणगुण°। २१. A P °भीमच्छिवंतं। २२. A वरविसविसहत्थं खित्त°; P वरसियवसहपुट्ठे खित्त°। २३. A °करग्गुविभण्ण°। २४. A °मालियाकुंतहत्थं। २५. A सुक्कमुच्छिण्ण°; P सक्कमुच्छिण्ण°। २६. A P कुम्मपिट्ठी°। २७. A °रवण्णं। २८. A फणिंदं। २९. A सहुं देवाणंदएण। ३०. A P संपाइय।
९. १. P दुहणासणयं।

सरगंभीरं पणकुवारं साहाकारं काऊणं
अग्घं पत्तं गंधं धूवं चरुवं दीवं दाऊणं।
दुण्णयंतावं मिच्छागावं दुक्कियभावं महिऊणं
पव्वयसरिसे पयणियहरिसे कंचणकलसे गहिऊणं।
आसासंते रवियरवंते गयणयलंते चरिऊणं
भंगरउद्दे खीरसमुद्दे खिप्पं खीरं भरिऊणं।
कीलालोलं गेयरवालं सुरवरमालं रइऊणं
ते जलवाहे जियजलवाहे हत्थाहत्थं लइऊणं।
सोहम्मेणं ईसाणेणं तियसयणेणं संण्हविओ।
दाउं वासं कुसुमं भूसं तेहिं जिणिंदो पुणु णँविओ।
सिंगुत्तुंगं वसियकुरंगं मेरुं मोत्तुं वारिदरिं
णरसोक्खयरिं कोसलणयरिं आगंतूणं पुरिसहरिं।
णयणिरयाणं गुरुपियराणं दाउं णहयलदिण्णपया
हरिसविसट्टं रइउं णट्टं देवा सग्गं झ त्ति गया।

घत्ता—सज्जणहं णेहु दिहि दुत्थियहं तरुणिहिं पेम्मपहावउ।
णाहें वड्ढंतें वड्ढियउ पिसुणहं मणि संतावउ ॥९॥

१०

जोव्वणभावें देहिं चडंतें घडियामाणें काले अंतें।
देहपमाणु पत्तु रणचंडहं सड्ढइं तिण्णि सयइं धणुदंडहं।

---

दर्भासन बिछाकर, गम्भीर स्वरसे ओम्‌के साथ स्वाहाका उच्चारण कर अर्घ-पत्र-गन्ध-धूप-चरु और दीप देकर, दुर्नयका सन्ताप, मिथ्यागर्व और पापभावका नाश कर, पर्वतके समान हर्षको उत्पन्न करनेवाले स्वर्णकलशोंको लेकर, उच्छ्वासोंके मध्य, सूर्यकी किरणोंसे युक्त आकाशमें चल कर, भंगिमासे भयंकर क्षीर समुद्रमें शीघ्र जल भरकर, क्रीड़ासे चंचल, गीतोंसे सुन्दर सुरवरोंकी पंक्ति रचकर, मेघोंको जीतनेवाले उन कलशोंको हाथों-हाथ लेकर, सौधर्मेन्द्र, ईशानेन्द्र और देवजनोंने स्नान कराया तथा वस्त्र-भूषण देकर, उन्होंने जिनेन्द्रको फिर नमस्कार किया। फिर शिखरोंसे ऊँचे हरिणोंसे बसे हुए जलयुक्त घाटियोंसे युक्त सुमेरु पर्वतको छोड़कर, मनुष्योंको सुख देनेवाली अयोध्या नगरीमें आकर न्यायरत उन पुरुषश्रेष्ठको माता-पिताको देकर और हर्ष-विशिष्ट नाट्यका अभिनय कर वे शीघ्र स्वर्ग चले गये।

घत्ता—स्वामीके बढ़नेपर सज्जनोंका स्नेह, दुःस्थितोंका भाग्य, युवतियोंका प्रेमभाव और दुष्टोंके मनमें सन्ताप बढ़ने लगा ॥९॥

१०

यौवनभावसे उनकी देह बढ़ती गयी, और घड़ीके मानसे समय बीतता गया। उनके शरीर-

---

२. A दुण्णयभावं। ३. P गहिऊणं। ४. P हत्थाहत्थें गहिऊणं। ५. A तियसवरेणं। ६. P संण्हविउं। ७. P णविउं। ८. A वीरदरिं। ९. P °सोक्खयरी। १०. P णयरी। ११. A णरणियराणं। १२. P रइयं णट्टं। १३. P णेहपहावउ।

१०. १. A देह चडंतें। २. A P घडियामालें।

सिसुकीलाइ रमियगंधव्वहं दोण्णि दहद्धलक्ख गय पुव्वहं ।
फणिसुरणरमणणयणाणंदणु जणणें हक्कारिउ अहिणंदणु ।
भणिउ देव किं देवि सकित्तणु भुवणत्तयसामिहि सामित्तणु ।
लइ लइ रज्जु अज्जु जाएसवि हउं परलोयकज्जु थाहेसवि ।
तहिं अवसरि आयउ सक्कंदणु पुरि घरि गयणि ण माइउ सुरयणु ।
वाइउ सुसिरु तंति घणु पुक्खरु गायउ किं पि गेउ महुरक्खरु ।
पुरउ णडंतें अमरणिहाएं वइयालियदिण्णासीवाएं ।
सायरसरिसरजलसंघाएं पुणु ण्हाणिउ कुमारु सुरराएं ।
हार तार जोयणवित्थिण्णी णं णहि गंगाणइ अवइण्णी ।

घत्ता—जलधार पडइ सिरि दुद्धरिय देउ ताइ ण वि हम्मइ ॥
भावइ महु ण्हंतु वि घडसयहिं बिंदुएण णउ तिम्मइ ॥१०॥

११

मउडपट्टधरु धीरविणिट्ठिउ पिउसंताणि णिओइ अहिट्ठिउ ।
विणिहयराउ ताउ रिसि जायउ पहु वि महिं भुंजंतु सजायउ ।

का प्रमाण साढ़े तीन सौ प्रचण्ड धनुष हो गया। क्रीड़ामें गन्धर्वोंके साथ खेलते हुए उनके साढ़े बारह लाख पूर्व वर्ष बीत गये। नागों, सुरों और मनुष्योंके मनको आनन्द देनेवाले अभिनन्दनको पिताने पुकारा और कहा, "हे देव, भुवनत्रयके स्वामीके लिए कीर्तिसहित स्वामित्व क्या दूँ, लो-लो राज्य, आज मैं जाऊँगा, और मैं परलोककार्यकी थाह लूँगा।" उस अवसरपर भी इन्द्र आया, और वह देवसमूह, पुर, घर तथा आकाशमें नहीं समा सका। सुषिर, तन्त्री, घन और पुष्कर वाद्य बजाये गये। और मधुर अक्षरोंमें कुछ भी मधुर गीत गाया गया। सामने नाचते हुए देव-समूह वैतालिकोंके द्वारा दिये गये आशीर्वादके साथ समुद्र, नदी और सरोवरोंके जलसमूहसे इन्द्रने कुमारका पुनः अभिषेक किया। हारोंकी तरह स्वच्छ एक योजन तक फैली हुई, मानो आकाशमें गंगानदी अवतीर्ण हुई हो।

घत्ता—दुर्धर जलधारा उनके सिरपर पड़ती है, लेकिन देव उससे आहत नहीं होते। वह मुझे अच्छे लगते हैं कि सैकड़ों घड़ोंसे नहलाये जाते हुए भी वह एक बूँदसे भी नहीं भीगते ॥१०॥

११

मुकुट पट्टको धारण किये हुए, धैर्यसे युक्त वह नियोगसे पितृपरम्परामें नियुक्त हो गये। और पिता रागको नष्ट करनेवाले मुनि हो गये। प्रभु भी पत्नीके साथ धरतीका उपभोग करने

३. A कीलकाविउ। ४. P साहेसमि। ५. A वायउ सुसरु। ६. A गेय। ७. A P ण्हाविउ। ८. A हारसुतारतोयविच्छिण्णो; P हारसुतारजोयविच्छिण्णी। ९. A सिरिसिहरि; P T दुद्धरिय। १० A P तहिं ण वि हम्मइ। ११. A णावइ but records a p भावइ। १२. A P घडसएण। १३ A जं बिंदुएण; P तं बिंदुएण।

११. १. A धीरविणिट्ठिउ; P धीढि णिविट्ठउ। २. A P पहिट्ठिउ। ३. P विणियराउ। ४. P एहु वि महि भुंजंतु।

अच्छइ जाम सपुत्तु सपरियणु रक्खइ पोसइ माभीसइ जणु ।
गय छत्तीस लक्ख लक्खद्धइं सहुं पुव्वहं सिरिसोक्खसमिद्धइं ।
भुयणभाणु णहि णयणइं ढोयइ ता गंधव्वणयरु अवलोयइ ।
पेच्छइ सत्तभूमिघरसिहरइं पेच्छइ आलगवक्खइं पवरइं ।
पेच्छइ धयमालउ वल्लियउ पेच्छइ पुत्तलियउ चित्तलियउ ।
पेच्छइ चंदसाल मुहसालउ पेच्छइ लेहसाल गयसालउ ।
पेच्छइ दाणसाल णडसालउ मणुयारोगसाल असिसालउ ।
पेच्छइ हट्टमग्ग चउदारइं पेच्छइ पहु आरामविहारइं ।
इय पेच्छंतहु तक्खणि णट्ठउ तहिं तं पुरु पुणु तेण ण दिट्ठउ ।

घत्ता—णासंतें णयरें साहियउ णासु अत्थि णिवरिद्धिहि ॥
किं णरु रइपरवसु परिभमइ उज्जमु करइ ण सिद्धिहि ॥११॥

१२

ता लोयंतिएहिं संबोहिउ आएंणिदें ण्हविउ पसाहिउ ।
उट्ठिउ सयलदेवडिंडिमसरु चडिउ विचित्तहि सिवियहि जिणवरु ।
णरखेयरसुरेहिं पणवेप्पिणु बाहुदंडखंधेहिं वहेप्पिणु ।
णिहियउ पुरबाहिरि णंदणवणि मग्गसिरइ सिइ बारहमइ दिणि ।
अवरण्हइ णियसंभवरिक्खइ अप्पुणु अप्पउ भूसिउ दिक्खइ ।

लगे। इस प्रकार जबतक वह अपने पुत्रों-परिजनके साथ रहते हैं, और लोगोंकी रक्षा-पालन करते और अभयदान देते है, तबतक उनके श्री-सुखसे समृद्ध साढ़े छत्तीस लाख पूर्व वर्ष बीत गये। एक दिन विश्वसूर्यकी आंखें आकाशकी ओर जाती हैं, वह वहां गन्धर्व नगर देखता है। वह सात भूमिवाले गृहशिखर देखता है, जालोंके विशाल गवाक्षोंको देखता है, उड़ती हुई ध्वजमालाओंको देखता है, वह चित्रित पुतलियोंको देखता है, वह चित्रशाला और मुख्यशाला देखता है। वह लेखशाला और गजशाला देखता है। दानशाला और नटशाला देखता है। बाजार मार्ग और चारद्वार देखता है, राजा आराम और विहार देखता है। इस प्रकार उसके देखते हुए ही वह नगर तत्काल नष्ट हो गया। फिर उसने उस नगरको नहीं देखा।

घत्ता—नष्ट होते हुए नगरने मानो यह कहा कि नृप-ऋद्धिका भी नाश होता है। मनुष्य रतिके अधीन क्यों घूमता है; सिद्धिके लिए वह प्रयत्न क्यों नहीं करता ॥११॥

१२

तब लौकान्तिक देवोंने उन्हें सम्बोधित किया, आये हुए इन्द्रने उनका अभिषेक किया। समस्त देवोंका डिंडिम स्वर उठा। जिनवर विचित्र शिविकापर चढ़ गये। प्रणाम कर मनुष्य, देव और विद्याधरोंने अपने बाहुदण्डों और कन्धोंसे उसे ले जाकर नगरके बाहर नन्दनवनमें रख दिया। माघ माहके शुक्लपक्षकी द्वादशीके दिन अपराह्णमें अपने जन्मनक्षत्रमें उन्होंने स्वयंको

५. A णयरि। ६. A धयमालावल्ल°। ७. P हट्टमग्गि। ८. A P णिवरिद्धिहि। ९. A °परवसु भुमइ उज्जमु।

१२. १. A आइवि इंदें; T आयंदेण आगतेनेन्द्रेण। २. A मग्गसिरासिइ, P माहमासि सिइ।

मण्णेप्पिणु घरु गिरिवरकंदरु दढमुट्ठिहिं उप्पाडिय कुंदर।
भावु करेवि अहप्पयरासिहि ते सक्केण घित्त पयरासिहि।
दावियणिट्ठें छट्ठववासें जइ हूयउ सहुं णिवहं सहासें।
मुक्कउ जीयधणासाकेयइ बीयइ दिणि पइट्ठु साकेयइ।
पंथु पलोयइ जंतु ण खंडइ भे[3]भे भवइ व घरि घरि हिंडइ।
लहुयउं गरुयउं गेहु ण चिंतइ पंगणु[4] पाविवि पुणु त्रिणियत्तइ।

घत्ता—जहिं रज्जु[5] कियउ तहिं तेण पुणु दरिसिउ भिक्खविहाणउं।
भयलज्जामाणमयवज्जियउं जिणवउं पेम्मसमाणउं ॥१२॥

१३

सयमहदत्तें पहु पाराविउ तहु देवहिं दाणुच्छवु दाविउ।
पंचविहु वि जयजयपभणंतिहिं आयासहु कुसुमाइं घिवंतिहिं।
अक्खयदाणु भणेप्पिणु णिग्गउ गउ वणु चरणविसेसहु लग्गउ।
जो ण समिच्छइ विप्परियावहु पहि चरंतु ण करइ इरियावहु।
जेण मूलु रइवालहु छिण्णउं दाणु जेण अभयावहु दिण्णउं।
जेण सहियवउं णाणें भिण्णउं अट्ठारहवरिसइं तवु चिण्णउं।
[1]णीसंगेण णिरुत्तु विहारिउ पुणु[2] वि जेण तं छट्ठु संवारिउ[3]।

---

दीक्षासे अलंकृत कर लिया। गिरिवरकी गुफाओंको घर मानकर उन्होंने अपनी दृढ़ मुट्ठियोंसे केश उखाड़ लिये। पापोंको नाश करनेवाले उन केशोंको इन्द्रने समुद्रमें फेंक दिया। निष्ठाको प्रदर्शित करनेवाले छठे उपवासके साथ एक हजार राजाओं सहित वह मुनि हो गये। जीव और धनकी आशारूपी डोरसे मुक्त वह दूसरे दिन, अयोध्या नगरी गये। वह रास्ता देखते हैं जन्तुका नाश नहीं करते। भो-भो शब्द होता है, वह घर-घर परिभ्रमण करते हैं, छोटे या बड़े घरका विचार नहीं करते। प्रांगणमें जाकर फिर उसे देखते हैं।

घत्ता—जहाँ उन्होंने राज्य किया था वहाँ उन्होंने भिक्षाके विधानका प्रदर्शन किया। भय, लज्जा, मान और मदसे रहित जिनपद प्रेमके समान है ॥१२॥

१३

इन्द्रदत्तने उन्हें पारणा करायी। जय-जय कहते, और आकाशसे फूलोंको गिराते हुए देवोंने उसके दानका पाँच प्रकार महोत्सव किया। 'अक्षयदान' कहकर वह चले गये और वनमें जाकर विशेष तपश्चरणमें लग गये। जो ब्राह्मणोंके ऋचापथ (वेदमार्ग) को नहीं मानते, जो रास्तेमें चलते हुए ईर्या समितिका हनन नहीं करते, जिन्होंने कामदेवकी जड़को समाप्त कर दिया है, जिन्होंने सबको अभयदान दिया। जिन्होंने अपने हृदयको ज्ञानसे परिपूर्ण कर लिया और अठारह वर्ष तक लगातार तप किया, अनासंग भावसे लगातार विहार किया। फिर उन्होंने छठा उपवास

---

३ A भे भे विरइ व, but records a *p:* भवइ इति पाठः। ४. A P पंगणु पाइवि।
५. A रज्जि।
१३. १. P णीसंगत्तु। २. P पुणिवि। ३. A संचारिउ; P समारिउ।

पूसहु मासहु पक्खि पहिलइ चउदहमइ दिणि सिणतरुमूलइ।
उडुवरि सत्तमि जेणुप्पाइउं केवलणाणु तिलोउ वि जोइउ।

घत्ता—सो मोहमहामहिरुहजलणु जिणवरु जियपंचिंदिउ॥
णिव्वाणहिं समउं पराइएण वाणबलेण पवंदिउ॥१३॥

१४

थुणइ सुरिंदु सरइ गुण समणें तुहुं जि देउ किं देवागमणें।
तुहुं जि अणंगु अणंगहु वंछहि अणुदिणु णिक्कलगइ पर वंछहि।
तुहुं सरूवु किं तुह आहरणें तुहुं सुयंधु किं तुह सवलहणें।
तुहुं अकामु किं तुह णारियणें तुहुं अणिद्दु किं तुह वरसयणें।
सुद्धिवंतु तुहुं किं तुह ण्हाणें दिव्वासहु किं तुह परिहाणें।
तुज्झु ण वइरु ण भउ णउ पहरणु तुज्झु ण रइ णउ कीलाविहरणु।
तुहुं जि सोम्मु सोम्में किं किज्जइ तुह छविहउ रवि काइं भणिज्जइ।
गुणणिहि तुहुं तुह किं किर थोत्तें तो वि थुणइ जणवउ सहियत्तें।
हरिकरिगिरिजलणिहिहिं समाणउ पइं किं भणइ वराउ अयाणउ।

घत्ता—ससिसूरहं सरिसउ पइं परम भत्तिइ कइयणु अक्खइ॥
गयणयलहु अवरु वि तुह गुणहं पारु को वि किं पेक्खइ॥१४॥

---

किया, पूस माहके शुक्लपक्षकी चतुर्दशीके दिन असन वृक्षके तलभागमें सातवें पुनर्वसु नक्षत्रमें उन्हें केवलज्ञान उत्पन्न हो गया और उन्होंने त्रिलोकको देख लिया।

घत्ता—मोहरूपी महावृक्षके लिए आगके समान, पाँचों इन्द्रियोंको जीतनेवाले जिनवरकी देवोंके साथ आकर इन्द्रने वन्दना की॥१३॥

१४

देवेन्द्र स्तुति करता है, अपने मनसे उनके गुणोंका स्मरण करता है कि तुम्हीं देव हो, देवागमनसे क्या? तुम स्वयं काम हो, तुम कामको क्यों चाहोगे? तुम स्वयं ही सुन्दर हो, तुम्हें आभरणोंसे क्या; तुम स्वयं सुगन्ध हो, तुम्हें विलेपनसे क्या? तुम स्वयं अकाम हो, तुम्हें नारी-जनसे क्या? आप स्वयं निद्रारहित है, आपको उत्तम शयनसे क्या? आप स्वयं शुद्धिसे युक्त है, आपको स्नानसे क्या? आप दिगम्बर हैं, आपको वस्त्रोंसे क्या? आपका न शत्रु है, न भय है और न प्रहरण है, आपमें न रति है और न क्रीड़ाविहार है। आप स्वयं सौम्य है, आपको सोम (चन्द्रमा) से क्या? कान्तिसे आहत सूर्यको कान्तिमान् क्यों कहा जाता है? आप गुणोंकी निधि है, आपको स्तोत्रोंसे क्या? फिर भी लोग, अपने मनसे तुम्हारी स्तुति करते हैं, बेचारे अज्ञानी वे आपको अश्व, गज, गिरि और जलनिधिके समान क्यों बताते हैं।

घत्ता—कविजन केवल भक्तिसे आपको शशि और सूर्यके समान बताते है लेकिन एक आकाश और दूसरे तुम्हारे गुणोंका पार कौन पा सका है?॥१४॥

---

४ A P पउसहु। ५. A T पहिल्लइ। ६. A P सिणितरु°। ७. A पंचेंदियउ। ८. A T वालबलेण; P वणवालेण। ९. A पवंदियउ।

१४. १. P वि। २. A P तुहुं अणंगु जो अंगु ण इच्छहि। ३. A सरूउ; P सुरूउ। ४ A P अणिदु। ५. A सोमु सोमि किं। ६. A मणमि। ७. A गुणहं सामि पारु को लक्खइ; P गुणहं सामिय पारु कु लक्खइ।

१५

इंदणरिंदचंदसूराउलु समवसरणु जिणरायहु राउलु[1] ।
बहुपालिद्धय अट्ठ महाधय पसुकोट्ठइ दक्खालिय हय गय ।
धम्मचक्कु अग्गइ अवइण्णउं प्रंगणु[2] सुरणरमणिहिं[3] छण्णउं ।
पुण्णमणोरह जे ते[4] णं रह मउलियकर थिय संमुह णव गह ।
जसु तवेण कंपइ भूमंडलु अवसें तासु होइ भामंडलु ।
छत्तइं दुरियायवविणिवारइं[5] चमरइं भवसीणत्तणवारइं[6] ।
जासु मोक्खु[7] सोक्खु लि जायउं फलु सो असोउ किं वण्णमि चलदलु[8] ।
अवरु वि अरुहहु उत्तमसत्तहु आसणु सासणु तिजगपहुत्तहु ।
आयासहु णिवडइ कुसुमावलि[9] सरु मोयउ भासइ ण सरावलि ।
रुंजउ[10] अलि तइ सिंथ ण मेरी णिच्छउ सामिय आण तुहारी ।
दुंदुहि खणु वज्जंति ण थक्कइ लोउ धम्मु णिसुणहुं णं कोक्कइ ।
दिव्वें घोसें भुवणु वि सुज्झइ अप्पउं परु परलोउ वि बुज्झइ ।
घत्ता—सिरिवज्जणाहु णिवु[11] धुरि करिवि सीलविमलजलवाहहं ॥
तिहिं सहियउ सउ संतासयहं संजायउ गणणाहहं ॥१५॥

१५

इन्द्र, नरेन्द्र, चन्द्र और सूर्यसे परिपूर्ण समवसरण जिनराजका राजकुल था। आठ महाध्वज थे और छोटे-छोटे ध्वज अनेक थे। पशुओंके कोठोंमें अश्व और गज दिखाई देते थे। आगे धर्मचक्र अवतीर्ण हुआ। प्रांगण सुरों और नरोंकी रमणियोसे भर गया। जो-जो पूर्णरथ थे, वे किसी भी प्रकार, अपने दोनों हाथ जोड़कर उनके सम्मुख नवग्रहके समान स्थित थे। जिसके तपसे भूमण्डल काँप उठता है; उनके लिए अवश्य भामण्डल प्राप्त होगा। दुरितोके आतपका निवारण करनेवाले छत्र, संसारकी थकानको दूर करनेवाले चामर होगे। जिन्हें मोक्ष और सुखका फल प्राप्त है, उनका चंचल पत्तोंवाले अशोकके रूपमे क्या वर्णन करूँ। और भी उत्तम सत्त्ववाले श्री अरहन्तके आसन और त्रिजगकी प्रभुताके शासनका क्या वर्णन करूँ? आकाशसे पुष्पोंकी अंजलि गिरती है, कामदेव डरता है, उनपर अपना तीरावलि नही छोड़ता। भ्रमर रोता है कि वह मेरी प्रत्यंचा नही है। हे स्वामी, यह निश्चय ही तुम्हारी आज्ञा है, दुन्दुभि बजते हुए थकती नही, लोगोको धर्म सुननेके लिए मानो वह पुकार रही है, दिव्यघोषसे भुवन शुद्ध होता है और स्वपर तथा परलोकको समझने लगता है।

घत्ता—श्री वज्रनाघ ( वज्रनाभि ) को प्रमुख गणधर बनाकर, शीलरूपी विमल जलको वहन करनेवाले और शान्तचित्त एक सौ तीन गणधर हुए ॥१५॥

१५ १. A P रावलु । २. A P पंगणु । ३. P सुरवररमणिहिं । ४. A ते णयरहं । ५. A P दुरियावय° । ६. A भवरीणत्तणु, P भवझीणत्तणु । ७. A P मोक्खसोक्खु । ८. A P वरदलु । ९. A कुसुमाउलि । १० A P रुंजइ । ११. A धरिवि धुरि ।

१६

अड्ढाइज्जसहस णिरणंगहं रिसिसीहहं सिक्खियपुव्वंगहं ।
पण्णासइ संजुत्तहं भिक्खुहुं वीससहसदोलक्खइं सिक्खुहुं ।
अट्ठाणउवि सयाइं तिणाणिहिं सोलह सहसइं केवलणाणिहिं ।
एक्कुणवीससहसइं विक्किरियहं संख भणमि मणपज्जवरिसियहं ।
सावयगुणठाणेहिं सहासहिं छहसएहिं अण्णु वि पण्णासहिं ।
एक्कारहसहसाइं विवाइहिं रिसिहिं तिण्णि लक्खइं सज्झाइहिं ।
तवसंजमवयतणुरुहभाइहिं संजमधरिहिं सुद्धकुलजाइहिं ।
भोयभूमिसमसहसइं चेयहिं लक्ख तिण्णि रिदुसयइं वि वेयहि ।
अज्जियसंख एम जाणिज्जइ लक्खत्तउ सावयहं गणिज्जइ ।
पंचलक्ख सावियहं णिरुत्तउ देवहिं देविहिं माणु ण वुत्तउ ।

घत्ता—विहरंतहु महि परमेसरहु धम्मु कहंतहु भव्वहं ॥
अट्ठारहवरिसइं ऊणयरु एक्कु लक्खु गउ पुव्वहं ॥१६॥

१७

इय पुव्वहं पण्णास जि लक्खइं गणहरमुणिवरसाहियसंखइं ।
गयइं ण किं पि वि थाइ णियाणइ माससेसि थिउ आउपमाणइ ।
हरिणहअविहयकरिकुंभत्थलि तहिं संमेयगिरिंदवणत्थलि ।
लंबियकरु सहुं मणिसंदोहें दुण्णि पक्ख थिउ जोयणिरोहें ।

---

१६

निष्काम पूर्वांगधारी मुनिश्रेष्ठ ढाई हजार, संयमी शिक्षक दो लाख तीस हजार पचास, अवधिज्ञानी नौ हजार आठ सौ, केवलज्ञानी सोलह हजार, विक्रिया-ऋद्धिधारी उन्नीस हजार, मनःपर्ययज्ञानधारियोंकी संख्या कहता हूँ, वे ग्यारह हजार छह सौ पचास हैं। वादी मुनि ग्यारह हजार, इस प्रकार श्रुत ध्यानवाले कुल तीन लाख मुनि उनके साथ थे। तप, संयम, व्रत और शरीरकी कान्तिसे युक्त शुद्ध कुल जातिवाली तथा सयम धारण करनेवाली आर्यिकाओंको तीन लाख तीस हजार छह सौ जानो। आर्यिकाओंकी संख्या इस प्रकार जानना चाहिए, श्रावकोंको तीन लाख गिना जाये। श्राविकाओंको निश्चित रूपसे पाँच लाख जाना जाये। देवों और देवियों की वहाँ कोई गिनती नहीं थी।

घत्ता—इस प्रकार धरतीपर विहार करते हुए और भव्यजनोंके लिए धर्मका कथन करते हुए परमेश्वरके अठारह वर्ष कम, एक लाख पूर्व वर्ष व्यतीत हो गये ॥१६॥

१७

गणधर मुनिवरों द्वारा कहे गये एक लाख पचास हजार पूर्व वर्ष बीत गये। अन्तमें कुछ भी नहीं रहता, केवल उनकी आयुका प्रमाण एक माह शेष रह गया, जहाँ सिंहके द्वारा हाथियोंके कुम्भस्थल आहत नहीं किये जाते, ऐसे सम्मेदशिखर पर्वतपर, मुनिसमूहके साथ हाथ ऊपर कर दो

---

१६. १. A रिसिसीसहं । २. P सयइं तिण्णाणिहिं । ३. A P एयारह । ४. A omits this foot. ५. A omits this foot. ६. A विरयहिं । ७. P लक्खतइउ । ८. A P add after this : मिलिउ तिरिक्खविंदु संखेज्जउ, एत्तियजणहं करिवि साहिज्जउं । ९. A P कहंतहं । १०. A वरिसहं ।

१७. १. A P ठाइ । २. A माससेस थिय° । ३. A हरिणहअविक्य; P हरिणहयरि हय° ।

वइसाहहु मासहु सियछट्ठिहि [४]सत्तमभवि हियचंदाइट्ठिहि ।
खंतिवयंसियाइ संमाणिउ एक्कल्लउ समाहिघरु आणिउ ।
णाहु चारुचारित्तु दिवज्जइ णग्गउ थिउ णिल्ल[५]ज्ज ण लज्जइ ।
किरियाभट्ठु [६]उड्ढु संचलियउ सिद्धिविलासिणीहि [७]जिणु मिलियउ ।
जीवपक्खिवंदिग्गहपंजरु इंदें पुज्जिउ मुक्ककलेवरु ।
अग्गिकुमारहिं अग्गि विइण्णउ [८]सवइ चवइ णहि जंतु सउण्णउ ।
चउदहभूयगामरइ छंडिय अहिणंदणेण मोक्खपुरि मंडिय ।
गउ गउ गउ जि पडीवउं णायउ मज्झु वि होज्जउ [९]तेहिं जि णिकेयउ ।

घत्ता—जणु आवइ जाइ ण थाइ खणु अत्थवणुग्गमु दावइ ॥
महुं हियवइ भरहाणंद[१०]यरें पुप्फयंतसमु भावइ ॥१७॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे अहिणंदणणिव्वाणगमणं णाम एकचालीसमो परिच्छेउ समत्तो ॥४१॥

॥ [११]अहिणंदणचरियं समत्तं ॥

---

पक्षके योगनिरोधमे स्थित हो गये। वैशाख माहके शुक्लपक्षकी षष्ठीके दिन सातवें नक्षत्रके चन्द्रमासे युक्त होनेपर शान्तिरूपी सखीसे सम्मानित वह अकेले समाधिघरमे स्थित हो गये। सुन्दर चरितवाले स्वामीका विश्लेषण किया जाता है, वह नग्न स्थित थे एकदम लज्जाहीन, उन्हें लज्जा नही आती थी। स्पन्दनसे रहित नक्षत्रके समान वह ऊपर चले, और जिन भगवान् सिद्धि-रूपी विलासिनीसे जा मिले। इन्द्रने जीवरूपी पक्षीके लिए वन्दीगृहके समान उनके शरीरकी पूजा की। अग्निकुमार देवोने उसे आग दी। आकाशमे जाते हुए पुण्यात्मा इन्द्र कहता है कि चौदह भूतग्रामोमे रति छोड़कर अभिनन्दनने मोक्षपुरीको अलंकृत किया। वह गये तो गये, फिर वापस नही आये। मेरी भी घर वहीपर हो।

घत्ता—जीव आता है और जाता है; एक क्षण भी स्थिर नही रहता, केवल अस्त और उद्गम बताता है। वह मुझे भरतको आनन्द देनेवाले पुष्पदन्तके समान, हृदयमे अच्छे लगते हैं ॥१७॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा प्रणीत और महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका अभिनन्दन जिनवरका निर्वाणगमन नामका इकतालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४१॥

---

४. A सत्तमभवियहिं चंदा° । ५ A P णिल्लज्जु । ६. A उवसचलियउ । ७. P जणु । ८. A P सवकु, but T सवइ स्वर्गपतिः । ९. A तं जि णिकेयउ; P वहिं जि णिकेयउ । १०. P °णंदयरु । ११ A P omit the line.

# संधि ४२

पंचमगइगमणु पहु पंचगुरुहुं पहिलारउ ॥
पंचम[1]तित्थयरु पणविवि पंचेसुवियारउ ॥ ध्रुवकं ॥

१

णिज्जियसंवणं[2] संतं संवणं[3] ।
णिज्जियरूवं णिरुवमरूवं ।
णिज्जियगंधं सुरहियगंधं[4] ।
णिज्जियसरसं वज्जियसरसं ।
णिज्जियकोहं वरवक्कोहं ।
णिज्जियमाणं सुहरिसमाणं ।
णिज्जियमायं चत्तपमायं ।
णिज्जियलोहं गयसल्लोहं ।
मुणियपयत्थं भासातत्थं ।
कयसुत्तत्थं[5] जं दिव्वत्थं ।
पालियमहिमं घेल्लियमहिमं[6] ।

---

## सन्धि ४२

पाँच गुरुओंमे पहले, पाँचवी गतिमें गमन करनेवाले प्रभु ( सिद्ध ) और कामका नाश करनेवाले पाँचवें तीर्थंकर (सुमतिनाथ) को मैं प्रणाम करता हूँ ।

१

जो श्रवण ( कान ) को जीतनेवाले सन्त श्रमण हैं, जो बाह्य रूपको जीतकर भी अनुपम रूपवाले हैं, गन्धको जीतकर भी सुरभित गन्धवाले हैं, काम-सुखको जीतकर जिन्होने सराग वचन छोड़ दिया है, जो क्रोधको जीतकर भी उत्तम वाक्य-समूहवाले हैं, मानको जीतकर भी जो इन्द्रके समान हैं, जिन्होंने मायाको जीत लिया है, एवं प्रमादका परित्याग कर दिया है। जो लोभको जीतनेवाले और शल्योंसे रहित हैं। प्रशस्तके ज्ञाता, निर्बाध वक्ता, दिव्यार्थवाले सूत्रोंके निर्माता,

---

A has, at the beginning of this Saṃdhi, the following stanza:—

सोऽयं श्रीभरतः कलङ्करहितः कान्तः सुवृत्तः शुचिः
सज्ज्योतिर्मणिराकरो प्लुत इवानर्घ्यो गुणैर्भासते ।
वंशो येन पवित्रतामिह महामात्राह्वयः प्राप्तवान् ( प्रापितः ? )
श्रीमद्वल्लभराज—कटके यश्चाभवन्नायकः ॥ १ ॥

No other known MS of the work gives it.

१. १. A P पंचमु तित्थयरु । २. P °समणं । ३. P °समणं । ४. A °सुरहिसुयंधं; T सुरहिसुगंधं । ५. A °सुवतत्थ । ६. T लंघियमहिमं ।

महिलाकुमइं मोत्तुं कुमइं।
इच्छियसुमइं णमिउं सुमइं।
तस्स पवित्तं वोच्छं वित्तं।

घत्ता—जिह तें लइँउ व्रउ जिह हुयउ अणुत्तरि सुरवरु॥
जिह जायउ सुमइ तिह कहमि समासइ वइयरु॥१॥

२

जलवरिससीयए दीवए बीयए कुंभयेण्णेहिं णिक्खित्तमहिबीयए।
भमियमत्तंडए तमपडलखंडए फुल्लतरुसंडए धाँदईसंडए।
तरुणणरमिहुँणपरिवड्डियसणेहए पुव्वँसुरसिहँरिणो हरिदिसिविदेहए।
णडियबरहिणणडे सरिवरुत्तरतडे पोमरयरासिपिंजरियकुंजरघडे।
दुक्खणिग्गमणरइरमणवणसिरिसही जत्थ तत्थत्थि पिहु पुक्खलावइ मही।
तम्मि गच्छंतसामंतभडसुहयरी सेयसउहाँवली पुंडँरिंगिणि पुरी।
घुसिणरससिंचिए हसियगयणंगणे मोत्तियकणंचिए पंगँणे पंगणे।
अमलिणा सणँलिणा जत्थ जलवाविया कुररकारंडकँलँहंससंसेविया।
मंदिरे मंदिरे सइंरँगइ गोमिणी हम्मई मद्दलो णच्चए कामिणी।

महिमाका पालन करनेवाले, धरती और लक्ष्मीको छोड़नेवाले हैं। जिन्होने महिला पृथ्वीकी वृद्धि और कुमतिको छोड़नेके लिए सुमतिकी इच्छा की है, ऐसे सुमतिनाथको मैं प्रणाम करता हूँ और उनके पवित्र वृत्तान्तको कहता हूँ।

घत्ता—जिस प्रकार उन्होने व्रत लिया, जिस प्रकार वह अनुत्तर स्वर्ग विमानमे उत्पन्न हुए और जिस प्रकार सुमति नामक तीर्थंकर हुए, वह सारा वृत्तान्त मै संक्षेपमे कहता हूँ॥१॥

२

जो जल वर्षासे शीतल हैं तथा जिसमे घड़ोके द्वारा धरतीमे बीज बोये जाते हैं, जिसमे अन्धकारके समूहको नष्ट करनेवाला सूर्य परिभ्रमण करता है और वृक्षसमूह खिला हुआ है, ऐसे धातकी खण्ड द्वीपके पूर्वमें सुमेरुपर्वतकी पूर्वदिशामे, जिसमे तरुण नर जोड़ोंमे स्नेह बढ़ रहा है, ऐसा विदेह क्षेत्र है। जिसमे मयूररूपी नट नृत्य करता है और जिसमे कमलोके परागसमूहसे हस्ति-घटा पिंजरित (पीली) है, सीता नदीके ऐसे उत्तर तटपर विशाल पुष्कलावती भूमि है, जो दुःखको दूर करनेवाली एवं रतिरमण करानेवाली वनलक्ष्मीकी सखी है। उसमे चलते हुए भट सामन्तोंसे सुखकर एवं श्वेत चूनोंके प्रासादोवाली पुण्डरीकिणी नामकी नगरी है। जिसके केशर रससे सिंचित गगनांगनको हँसनेवाले मुक्ताकणोंसे अंचित आंगन-आंगनमे कमलों सहित निर्मल बावड़ियाँ हैं। घर-घरमे स्वैरगामिनी लक्ष्मी है। मृदंग बजाया जाता है और कामिनी नचायी जाती है। जहाँ

७. A लयउ वउ; P लइउ वउ।

२. १. A P कुभयण्णेहिए खित्त°। २. A धायई°। ३. A P °णरमिहुणए वड्ढिय°। ४. A हरिदिस°। ५. A P °सिहरिए। ६. A सउहाउली। ७ A P पुंडरिकिणि। ८ A P पगणे पंगणे। ९. A समलिणा। १०. A P कलहंसजुयसेविया। ११. A सइं रमइ but gloss स्वेच्छाचारिणी।

महुसमयसंगमो उववणे उववणे रमइ [12]वइसवणओ आवणे आवणे।
वूढसिंगारए जोव्वणे णवणवे वसइ वरसरसई माणवे माणवे।
जत्थ सव्वो जणो जित्तगिव्वाणओ तत्थ पहु अत्थि णामेण रइसेणओ।
किंकरा बंधुणो दाणसंमाणिया रायलच्छी चिरं तेण संमाणिया।
मंतियं चिंतियं चारु कज्जं पुणो मोक्खसोक्खंकरो णत्थि रज्जे गुणो।

घत्ता—उवसमवाणिएं[13] सिंचेप्पिणु किज्जइ सीयलु॥
भोयत्तणेण[14] पुणु पज्जलइ भीमु कामाणलु॥२॥

३

गच्छामु इच्छामु[1] गुरुपाय पेच्छामु।
इय भणिवि समु चिणिवि जिणु थुणिवि मणु जिणिवि।
मोहणिउ मेल्लेवि अइरहहु महि[2] देवि।
वल्लहहु णंदणहु तं अरुहणंदणहुं[3][4]।
[5]मायंति वउ लइउ हियवउ ण विम्हियउं[6]।
रामाहिरामेसु इट्ठेसु कामेसु।
दुव्वारवारणइं सोलह वि कारणइं।
भावेण भावेवि णीसहु ववसेवि[7]।
जिणसुत्तु जिणवित्तु जिणणाउं जिणगोत्तु।
गुरुपुण्णु अज्जेवि मोहं विसज्जेवि।

उपवन-उपवनमें वसन्तका समागम है, और जहाँ कुबेर बाजार-बाजारमें रमण करता है। शृंगारित नवनवयौवन और मनुष्य-मनुष्यमें जहाँ सरस्वती निवास करती है। जहाँ सभी मनुष्य देवोंको जीतनेवाले हैं, ऐसे उस नगरमें रतिसेन नामका राजा था। जिसके अनुचर और बन्धु दानसे सम्मानित हैं, उसने बहुत राज्यलक्ष्मीको सम्मानित किया (बहुत समय तक उसका उपभोग किया)। फिर उसने अपने शुभ कामकी मन्त्रणा और चिन्तना की कि राज्यमें मोक्षसुखको देनेवाला गुण नहीं है।

घत्ता—उपशमरूपी जलसे सींचकर कामरूपी आगको शान्त करना चाहिए, भोगोंसे तो कामाग्नि भयंकर रूपसे प्रज्वलित हो उठती है॥२॥

३

'मैं जाता हूँ। इच्छा करता हूँ। गुरुचरणोंके दर्शन करता हूँ।' यह विचारकर, समताको पहचानकर, जिनकी स्तुति कर, मनको जीतकर, मोहनीय कर्मको छोड़कर, अपने प्रिय पुत्र अतिरथको राज्य देकर, अर्हन्नन्दनके चरणोंमें उसने व्रत ले लिया। स्त्रियोंसे सुन्दर इष्ट कामोंमें उसका मन तनिक भी विस्मित नहीं हुआ। संसारका निवारण करनेवाली सोलह कारण भावनाओंको अपने मनसे भावना कर, मुक्त व्यवसाय कर, जिनसूत्र जिनवृत्त जिननाम जिनगोत्र भारीपुण्यका

१२. AP वइसवणु पुणु। १३. A P °पाणिएण। १४. A P भोयत्तणेण।
३. १. P एच्छामु। २. P मही देवि। ३. A P जित्तारिसंदणहु। ४. A P add after this: मुणिगोत्तणामासु रविकिरणधामासु। ५. AP पावंति तउ। ६. A P विभविउ। ७. A P ववसेवि।

मुँच करिवि संणासु　　हुउ वइजयंतीसु ।
णिवसेइ कंतम्मि　　तें वेइजयंतम्मि ।
कालेण दीहरहं　　तेत्तीस सायरहं ।
सरिसाउ माणियउं　　णियंबंध णीणियउं ।
पुणु तस्स सुहभाउ　　छम्माससेसाउ ।
सक्केण जाणियउ　　संबंधु भाणियउ ।
धणयस्स णेहेण　　हरिसुद्धदेहेण ।
इह जंबुदीवम्मि　　भो भरहखेत्तम्मि ।
चिरु वसियसयरम्मि　　साकेयणयरम्मि ।
मेहरहु पुहईसु　　पिय मंगला तासु ।
[11]हविही सुओ ताहं　　जिणु जाहिं पियराहं ।
पुरु करहि सोवण्णु　　ता झ त्ति [12]बहुवेण्णु ।

घत्ता—वज्जहिं मरगयहिं वेरुलियहं गयणुब्भासणु ।
जक्खें [13]णिम्मवियउं कोसलपुरु पावविणासणु ॥३॥

४

एत्थंतरए जणमणरामे　　वासहरे णिसि पच्छिमजामे ।
मउपल्लंके णिद्दायंती　　हंसी विव कमले णिवसंती ।
पेच्छइ देवी सिविणयपंती　　तुहिणतारमुत्ताहलकंती ।
गयणाहं गोमंडलणाहं　　पिंगलचलणयणं मयणाहं ।
पोमं [1]पीणियपुहईणाहं　　दामं रुंजियभसलसणाहं ।

---

अर्जन कर, मोहका विसर्जन कर; वह संन्यासपूर्वक मरकर वैजयन्त विमानमें अहमेन्द्र हुआ। वह सुन्दर वैजयन्त विमानमें निवास करता है। तेंतीस सागर पर्यन्त उसने सरस आयुका भोग किया, और इस प्रकार अपना निबन्ध पूरा किया। फिर उसकी शुभभाववाली आयु छह माह शेष बची। इन्द्रने जान लिया। हर्षसे उद्धत है देह जिसमें, ऐसे स्नेहसे उसने धनदसे सम्बन्ध कहा—"इस जम्बूद्वीपके भरत क्षेत्रमें, जिसमें पहले सगरका निवास था ऐसे साकेत नगरमें राजा मेघरथ है। उसकी प्रिया मंगला है। उनका पुत्र जिन होगा; इसलिए तुम उनके माता-पिताके पास जाओ, नगरको स्वर्णमय बनाओ।" तब शीघ्र ही—

घत्ता—यक्षने वज्रों, मरकत मणियों-वैदूर्योंसे आकाशचुम्बी पापोंका नाश करनेवाले बहुरंगे अयोध्यानगरका निर्माण किया ॥३॥

४

इसी बीच जनमनोंके सुन्दर निवासगृहमें रात्रिके अन्तिम प्रहरमें कोमल पलंगपर सोती हुई, जैसे हंसिनी कमलोंमें निवास करती है, हिम तार और मोतियोंके समान कान्तिवाली वह देवी स्वप्नमाला देखती है। गजनाथ-वृषभराज पीली और चंचल आंखोंवाला, सिंह; पृथ्वीनाथको

---

८. A P मुउ । ९. A P तं । १०. P णियबंधणियउ । ११. A होही । १२. A बहुपुण्णु । १३. A P णिम्मियउ ।

४. १. A लच्छीवियसियकमलसणाहं, P पोमापोणिय° ।

तारा‍णाहं वासरणाहं　　झसजुयलं तडिजुयलगुणाहं ।
कलसजुयं मंगलकुलणाहं　　कमलसरं कीलियकरिणाहं ।
तुंगतरंगं तीरिणिणाहं　　वइसणयं च ससावयणाहं ।
गेहं सुवसियसुरवरणाहं　　अवरं पवरं थियफणिणाहं ।
रयणगणं विम्हियधणणाहं[2]　　दीहसिहालं साहाणाहं ।
इय दट्ठुं[3] पुच्छइ णियणाहं[4]　　जाया अज्ज दिट्ठसिविणाहं[5] ।
भो[6] सोलहपुरिल्लगयणाहो[7]　　ताणं कहसु फलं मइ णाहो[8] ।
तं णिसुणिवि पभणइ णरणाहो[9]　　होही पुत्तो तुह जगणाहो[10] ।
[11]सव्वण्हं सव्विंदसमच्चो　　देवो णहु[12] सो भणइ मच्चो ।
हूए हरिभणणे[13] णिरवज्जे[14]　　सइसरीरपक्खालणकज्जे ।
आया देवी हिरि[15] सिरि कंती　　लच्छी बुद्धी दिहि[16] मइ कित्ती ।

घत्ता—अणवइण्णि अरुहे पहिलउ जि जाम छम्मासिउ[17] ॥
ताम धणाहिवेण धणधारहिं[18] णिवघरि वरिसिउं ॥४॥

५

णीलियदिसावणइ　　मासम्मि सावणइ ।
तहि सुद्धबीयाइ　　दूरं विणीयाइ ।

प्रसन्न करनेवाली पद्मा, ( लक्ष्मी ), गुनगुनाते हुए भ्रमरोंसे युक्त पुष्पमाला, तारानाथ ( चन्द्रमा ), वासरनाथ ( सूर्य ); विद्युत्युगलकी तरह मत्स्ययुगल, मंगलकुलका स्वामी कलशयुगल; जिसमें गजनाथ क्रीड़ा कर रहे हैं, ऐसा कमलाकर, ऊँची तरंगोंवाला समुद्र; सिंहोंसे युक्त आसन ( सिंहासन ), सुवसित-सुरवरोंका घर ( देवविमान ); नागलोक, कुबेरको विस्मित करनेवाला रत्नसमूह; लम्बी ज्वालाओंवाली आग। यह देखकर वह अपने स्वामीसे पूछती है कि "आज मैं स्वप्न देखनेवाली हो गयी हूँ, अर्थात् आज मैंने स्वप्न देखे हैं, जिनमें पहला गजनाथ है, ऐसे उन स्वप्नोंका फल हे स्वामी मुझसे कहिए"। यह सुनकर राजाने कहा, "तुम्हें विश्वनाथ पुत्र होगा। सर्वज्ञ, और सर्वेन्द्रोंके द्वारा समर्चनीय वह देव हैं, उन्हें मर्त्य नहीं कहा जाता।" इन्द्रका निरवद्य कथन पूरा होनेपर; सतीके शरीरका प्रक्षालन करनेके लिए, श्री-ह्री-कान्ति-लक्ष्मी-बुद्धि धृति देवियाँ आयीं।

घत्ता—देवके अवतार लेनेके पहले जब छह माह बाकी थे, तब कुबेरने राजाके घरमें स्वर्णवृष्टि की ॥४॥

५

श्रावण माहमें, जब कि दिशाएँ और धरती हरी थी, शुक्लपक्षकी द्वितीयाके दिन वह गर्भमें

२. A णिज्जियधणणाहं; P विंभियधणणाहं । ३. P दिट्ठ । ४. A णियणाहं । ५ A °सिविणोहं । ६. A जे सोलह° । P जो सोलह° । ७. A P °गयणाहं । ८. A P णाहं । ९. P महिणाहो । १०. P जयणाहो । ११. P सव्वण्ह सव्विंद° । १२. A देवो णउ भण्णइ सो मच्चो; P देवो ण हि सो भण्णइ मच्चो । १३. A P हरिभवणे । १४. A णिरुवज्ज । १५. P सिरि हिरि । १६. P सइं । १७. P छमासिउ । १८. A P णिवघरि ।

गब्भम्मि अवयरिउ जणणीइ उरि धरिउ।
सो वइजयंतेंदु पुण्णिमइ णं चंदु।
कयजयरवालाइ आवेवि लीलाइ।
करधरियवीणाइ सहुं तियससेणाइ।
तं णयरु तं भवणु सा जणणि सो जणणु।
अंगंतरंगत्थु वंदेवि मुणितित्थु।
गउ सयमहो तेत्थु सविमाणु तं जेत्थु।
रयणप्पहाकिट्ठि पुणु विहिय वसुविट्ठि।
जक्खीकडक्खेण तूसेवि जक्खेण।
ता जाव णवमास संपुण्णविहलास।
केवलसिरीरिद्धि अहिणंदणे सिद्धि।
हयदियहपाडीहिं णवलक्खकोडीहिं।
जइया गया ताहं सायरसमाणाहं।
तइया महंतेण पुण्णेण होंतेण।
चित्ताइ पिउजोइ पविमलदिसोटोइ।
तिण्णाणमयदिट्ठि पंचमउ परमेट्ठि।
संभूउ सो जाम संखुहिय सुर ताम।

घत्ता—णाणावाहणहिं दिसि दिसि झुल्लंतवडायहिं॥
आइउ अमरवइ सहुं चउविहअमरणिकायहिं॥५॥

अवतरित हुआ और अत्यन्त विनीत माँने उस वैजयन्त देवको अपने उदरमें धारण किया, जैसे पूर्णिमाने चन्द्रमाको धारण किया हो। तब इन्द्रने जय-जय शब्द करती हुई हाथमें वीणा धारण करनेवाली देवसेनाके साथ लीलापूर्वक आकर, उस नगर, उस भवन, उस माता, उस पिता और शरीरके भीतर स्थित मुनितीर्थको वन्दना की। और वह वहाँ चला गया जहाँ उसका अपना विमान था। फिर यक्षिणीके कटाक्षसे सन्तुष्ट होकर यक्षने रत्नोंकी प्रभाको आकृष्ट करनेवाली धनवृष्टि तबतक की कि जबतक विकलोंकी आशा पूरी करनेवाले नौ माह नहीं हुए; जब तीर्थंकर अभिनन्दनको केवल श्रीरूपी ऋद्धि सिद्ध हुई थी, तबसे नौ लाख करोड़ सागर दिवस परिपाटीके गुणित होनेपर ( बीतनेपर ); तब महान् पुण्यके योगसे चित्रा नक्षत्रमें ( माघ शुक्ला एकादशी ); दसों दिशाओंका विस्तार जिसमें निर्मल है, ऐसे पितृयोगमें, तीन ज्ञानोंकी दृष्टिवाले पाँचवें परमेष्ठी जब उत्पन्न हुए तो देवलोक क्षुब्ध हो उठा।

घत्ता—नाना वाहनों, दिशा-दिशामें झूलती हुई पताकाओं और चार प्रकारके अमर-निकायोंके साथ इन्द्र आया॥५॥

५. १. A जणणीउरे। २. P करि धरिय°। ३. A P मुणि तेत्थु। ४. P हयदियहणाडीहिं। ५. A P पविमलदिसाहोइ; T दिसाओइ दशदिशाटोपे। ६. P adds after this : एयादसि ( पक्खि, सिए चदे जहारिक्खि। ७. A बहुविहअमर°।

६

पाविऊण पट्टणं देवि तिप्पयाहिणं।
तंपि रायमंदिरं णिम्मिऊण णिब्भरं।
बंधुचित्तविब्भमं अण्णबालसंकमं।
वज्जपाणिणा[1] पुणो वंदिओ सयं जिणो।
अंकए णिवेसिओ सूहवो सुहासिओ।
कुंभकंठवंधुरो चोइओ ससिंधुरो।
पत्तओसरायलं[2] पंडुरं सिलायलं[3]।
तम्मि देहमाणवो[4] तेण दिव्वमाणवो[5]।
णाहओ[6] णिरूविओ भत्तएहिं भाविओ।
पावतावहारिणा दुद्धरासिवारिणा।
देवएहिं ण्हाणिओ पुप्फगंधमाणिओ।
आलयं पुणाणिओ[7] जेहिं सो वियाणिओ।
ते जयम्मि धण्णया णाणिणो सउण्णया[8]।
मंडणेहिं राइओ किंणरेहिं गाइओ।
जोइएहिं झाइओ अत्थिणत्थिवाइओ।
अप्पिओ विपंकए माउपाणिपंकए।
वज्जिणा जिणेसरो जीयलोयणेसरो।
संसिऊण तं णिवं कोसिओ गओ दिवं।

६

नगरको पाकर, उसकी तीन प्रदक्षिणा कर राजमन्दिरमे जाकर, बन्धुओंके चित्तको विभ्रममे डालनेवाले कृत्रिम बालकका पूर्ण रूप निर्मित कर, इन्द्रने स्वयं जिनको प्रणाम किया, और सुभग सुभाषित उन्हें अपनी गोदमे ले लिया। गण्डस्थल और कण्ठसे सुन्दर अपने गजको उसने प्रेरित किया और अमरालय पाण्डुशिलापर पहुँचा। देहश्रीसे अभिनव दिव्य मानवनाथको उसने स्थापित किया। और भक्तोंने उसकी भक्ति की। देवोंने पापतापका हरण करनेवाली दुग्धराशिके जलसे स्नान कराया और पुष्पगन्धसे सम्मान किया। वे पुनः उन्हें घर ले आये, कि जिनके द्वारा वे ले जाये गये थे। जगमे वे ज्ञानी और पुण्यात्मा धन्य हैं जो अलंकारोंसे अलकृत हैं, किन्नरोंके द्वारा जिनका गान किया जाता है, योगियोके द्वारा जिनका ध्यान किया जाता है; जो स्याद्वादके प्रतिपादक हैं। फिर माताके निर्मल करकमलमे इन्द्रने जीवलोकके ईश्वर जिनको दे दिया। और राजाकी प्रशंसा कर इन्द्रलोकको चला गया।

६. १. A वज्जपाणिणो। २. AP °मरालयं but A corrects it to सुरालयं; gloss in K अमराचलं। ३. P सिलालयं। ४. A माणवे। ५. A माणवे। ६. A णाहए। ७. A पुणो णिओ। ८. A समुण्णया;

घत्ता—सुरसीमंतिणिहिँ थणथण्णएण वड्ढारिउ ॥
सुमइसमप्पिउ[11] पहु सुमइ[12] भणिवि हक्कारिउ ॥६॥

७

पुव्वाण गिव्वाणकीळाइ कयसोक्ख  कुमरत्तणेणेय वोलीण दहलक्ख ।
अइऊण[1] ता णवर दणुयारिरायण  भंभंतगंभीरभेरीणिणाएण ।
सिंचेवि सुई[2]सलिलधाराणिवाएहिँ  संमहिवि[3] णवमालईपारियाएहिँ[4] ।
सवलहिवि कप्पूरचंदणपयारेहिँ  भूसेवि केऊरहारेहि दोरेहिँ[5] ।
कलरवतुलाकोडिकंचीकलावेहिँ  णच्चेवि विब्भमसहिँ हावेहिँ भावेहिँ ।
बद्धो सिरे पट्टु देवाहिदेवस्स  णिव्विंघ[6]कामावहो णिव्विलेवस्स ।
अंधाइं बहिराइं धणविहवहीणाइं  संपीणयंतस्स काणीणदीणाइं ।
महि भुंजमाणस्स दिव्वाइं सोक्खाइं  गलियाइं पुव्वाइं णव[7]लक्खसंखाइं ।
ता चिंतियं चिंतणिज्जं जिणिंदेण  रज्जेण महु होउ भववेल्लिकंदेण ।
तं चयमि तउ करमि संचरमि मग्गेण विसहिंदचिण्णेण जडकसरदुग्गेण ।
घत्ता—गिरिकक्करि पडइ महुकारणि जिह हयकरहउ ॥
रज्जरसेण तिह भणु महियलि को किर ण णिहउ ॥७॥

घत्ता—देव-सीमन्तिनियोंके द्वारा अपने दूधसे वृद्धिको प्राप्त तथा सुमतिके लिए समर्पित प्रभुको सुमति कहकर पुकारा गया ॥६॥

७

सुख उत्पन्न करनेवाली देवक्रीड़ाओं और कौमार्यमें उनके जब दस लाख पूर्व वर्ष बीत गये, तो इन्द्रने आकर घूमते हुए गम्भीर भेरी निनादके साथ पवित्र जलधाराओंकी वर्षासे अभिषेक कर, नवीन मालती और पारिजात कुसुमोंसे पूजा कर, कपूर और तरह-तरहके चन्दनोंसे लेप कर, केयूर-हार-दोरों और सुन्दर बजते हुए घुँघरुओंवाली करधनियोंसे अलंकृत कर, विभ्रमों, हाव-भावोंसे नृत्य कर, कामको निरन्तर ध्वस्त करनेवाले निर्लेप देवाधिदेवके सिरपर पट्ट बांध दिया। अन्धे, बहिरों, धनविभवसे हीनों, कन्यापुत्रों और दीनोंको प्रसन्न करते हुए, धरती और दिव्य सुखोंका भोग करते हुए, उनकी नौ लाख पूर्व वर्ष आयु बीत गयी। तब जिनेन्द्रने चिन्तनीय-का विचार किया कि संसाररूपी लताका अंकुर यह राज्य मेरे लिए व्यर्थ है। उसे मैं छोड़ता हूँ, तप करता हूँ और वृषभेन्द्र (ऋषभनाथ धवल बैल) के द्वारा स्वीकृत जड़ और गरियाल बैलोंके लिए अत्यन्त दुर्गम मार्गसे चलता हूँ।

घत्ता—जैसे हत-करभ (ऊँट) मधुके लिए पहाड़के शिखरपर गिरता है, बताओ राज्यके रसके कारण संसारमें कौन नहीं मारा जाता? ॥७॥

११ P T सुमइ समप्पियउ and gloss in T सुमतिः समर्पिता अतिशयवती येन। १२. P सुम्मइ।
७. १. P अविऊण। २. P सिंचेवि सो सलिल°। ३. A सम्मोवणिव°। ४. P °परियाएहि। ५. A डोरेहिँ।
६. A P णिब्बंध°; T णिब्बंध सातत्यम्। ७. P णवचीसलक्खाइं।

८

अणुभासियं तं जि लोयंति[1] विबुहेहिं आवेवि देवेहिं पज्जण्णपमुहेहिं।
तिपुरिल्लकल्लाणविहि तेहिं संविहिउ सिवियाइ णेऊण णंदणवणे णिहिउ।
मुक्काइं वत्थाइं भीमाइं सत्थाइं गहियाइं सत्थाइं णियधम्मसत्थाइं।
लुंचेवि कुंतलकलावो वि कोंतलेइ[2] सहुं छड्डिओ जोग्गपत्तम्मि पविमलइ।
सो देवदेवेण खित्तो समुद्दम्मि दुद्धंबुकल्लोलमालारउद्दम्मि[3]।
मणपज्जउप्पण्णणाणेण सुवसिल्लु छट्ठोववासत्थु णीसंगु णीसल्लु।
णीसंकु णिक्कंखु णिम्मुक्कदुविहासु सियलेसु णिद्दोसु णीरोसु णीहासु।
वइसाहसियणवमि पुव्वण्हवेलाइ आलिंगिओ सामिओ दिक्खबालाइ।

घत्ता—अवरहिं दियहि पुणु संसारमहण्णवतारउ॥
पुरवरु सउमणसु चरियाइ पइट्ठु भडारउ॥८॥

९

तत्थ सो पोमणामेण राएण संभाविओ भाववंतेण सत्तीइ भत्तीइ भुंजाविओ।
पंचचोज्जाइं जायाइं दाणिस्स तस्सालए[1] लोयणाहो भमंतो[2] वसंतो गिरिंदालए।
वीसवासाइं घोरे गहीरे तवे संठिओ ता रओ दूसहो दुम्महो दुज्जओ णिट्ठिओ।
तम्मि दिक्खावणे वायहल्लंततालीदले णिच्चलं झायमाणेण झेयं[3] पियंगूतले।

८

यही बात लौकान्तिक देवोंने आकर कही। इन्द्र प्रभृति देवोंने आकर आगेकी तीसरी कल्याण विधि सम्पन्न की और शिविकासे ले जाकर उन्हें नन्दनवनमें स्थापित कर दिया। वस्त्र और भीषण शस्त्र छोड़ दिये गये, स्वधर्मको शासित करनेवाले शास्त्र ग्रहण कर लिये गये। केशकलापको उखाड़कर पुष्पमालाके साथ पवित्र योगपात्रमें डाल दिया गया। देवेन्द्रने दुग्धजलकी लहरोंकी मालासे भयंकर समुद्रमें फेंक दिया। मनःपर्ययज्ञान उत्पन्न हो जानेके कारण स्ववशीभूत, अनासंग और शल्यरहित, छठे उपवासमें स्थित, निःसंग आकांक्षा-रहित, दुविधाओंसे मुक्त, शुक्ल लेश्यासे युक्त, निर्दोष अक्रोध, भाषाविहीन ( मौन ) स्वामीका वैशाख माहके शुक्लपक्षकी नवमीके दिन, पूर्वाह्ण वेलामें दीक्षा रूपी बालाने आलिंगन कर लिया।

घत्ता—एक दूसरे दिन, संसाररूपी महासमुद्रसे तारनेवाले भट्टारक जिन सुमतिनाथ, सौमनस नगरमें चर्याके लिए प्रविष्ट हुए॥८॥

९

वहाँ पद्मनाभके राजाने उन्हें पड़गाहा तथा भावोंसे भरे हुए उसने शक्ति और भक्तिसे उन्हें आहार करवाया। उस दानीके घरमें पाँच आश्चर्य हुए। लोकनाथ सुमति पहाड़ोंके घरमें भ्रमण करते और निवास करते हुए वे बीस वर्षोंके घोर तपमें स्थित हो गये। और तब दुःसह, दुर्मद और दुर्जय कर्मरज नष्ट हो गया। वायुसे आन्दोलित तालीदलवाले उसी दीक्षा वनमें

८ १. P लोयंत°। २. A P कुतलइ। ३. P °कल्लोलवेलारउद्दम्मि।
९. १. हम्मालए। २. P समतो। ३. A बायं।

आइमे मासए चंदजोण्हंकिए पक्खए बारसीए इणे पच्छिमत्थे मघारिक्खए।
इच्छियं णो सईत्तम्मि रायाणसंमाणसं तेण मोत्तूण भत्तं विरत्तं च काऊण सं।
मेरुधीरेण हंतूण कम्मारिकूरं बलं सव्वदव्वावलोयं समुप्पाइयं केवलं।
आसणाणं पयंपेण पायालए पण्णया कंपिया देवलोयम्मि देवा वि णिद्दुण्णया।
माणवा माणवाणं णिवासाउ संचल्लिया वाहणोहेहिं खं ढंकियं मेइणी डोल्लियाँ।
आगओ वित्तसत्तू ससूरो सतारो ससी जोइओ दीहणीलालिमालाजडालो रिसि।
तिण्णि बाणासणाणं सयाइं सरीरुण्णओ अंगवण्णेण सोवण्णवण्णं समावण्णओ।

घत्ता—सुरवइअहिवइहिं महिवइहिं मि णियणियसत्तिइ॥
पारद्धउ थुणहुं सुमईसरु परमइ भत्तिइ॥९॥

१०

जय देव णिप्पाव णिक्कोव णित्ताव।
जय तुंग णिब्भंग दिव्वंग णिव्वंग।
जय वाम णिव्वाम णिक्काम णिद्धाम।
जय धीर संसार- कंतारणित्थार।
जय संत विक्कंत परमंत अरहंत।
जय कंत कुकयंत कुणयंत भयवंत।

प्रियंगुलताके नीचे अपने निश्चल ध्येयका ध्यान करते हुए चैत्र माहके शुक्लपक्षकी एकादशीके दिन सूर्यके पश्चिम दिशामें स्थित होनेपर मघा नक्षत्रमें उन्होंने अपने चित्तमें राजाओंका सम्मान नहीं चाहा। भोगत्व और रतिको छोड़कर और सम्यक्त्व ग्रहण कर मेरुके समान धीर उन्होंने कर्मरूपी अरिके क्रूर बलको नष्ट कर सर्व द्रव्यका अवलोकन करनेवाले केवलज्ञानको प्राप्त कर लिया। आसनोंके प्रकम्पनसे पाताललोकमें नाग काँप उठे, देवलोकमें देव भी नींदसे उठ बैठे। मनुष्य मनुष्योंके निवाससे चल पड़े। वाहनोंसे आकाश ढक गया और धरती हिल उठी। इन्द्र आ गया, सूर्य और तारों सहित चन्द्रमा आ गया। उन्होंने लम्बी नीली अलिमालाके समान जटावाले ऋषिको देखा। उनका शरीर तीन सौ धनुष ऊँचा था। अपने शरीरके रंगमें वह तपाये गये सोनेके रंगके समान थे।

घत्ता—सुरपतियों, नागपतियों और महीपतियोंने अपनी-अपनी शक्तिके अनुसार भक्तिपूर्वक श्रेष्ठमति सुमतीश्वरकी स्तुति शुरू की॥९॥

१०

हे निष्पाप, निष्क्रोध और निस्ताप! आपकी जय हो। हे महान् निर्दोष दिशांग, आपकी जय हो। हे सुन्दर स्त्रीरहित निष्काम और निर्धाम, आपकी जय हो। हे धीर और संसाररूपी कान्तारसे निस्तार करनेवाले, आपकी जय हो। हे शान्त विक्रान्त परमन्त्र अरहन्त, आपकी जय हो। हे स्वामी कृतान्तके लिए अप्रिय, कुनयका अन्त करनेवाले ज्ञानवान्, आपकी जय हो। हे

४. A बारसीए दिणे, P बारसीए इणे। ५. P सइत्तं। ६. A पकंपेण। ७. P हल्लिया। ८. A P महिवइहिं णविउ णियसत्तिइ।

१०. १. A णित्ताव णिक्कोव। २. P वीर।

जय संथ मयमंथ णिग्गंथ सिवपंथ।
जय दित्त तमचत्त अणिमित्तजगमित्त।
जय राय रिसिरॉय णीराय णिम्मॉय।
जय णंद रुइरुंद– मुहयंद बुहयंद।
भुजगिंद भूमिंद खयरिंद तियसिंद।
णित्तंद णिद्दंद मुणिवंदसयवंदं।
जयणाह णिण्णाह णिव्वाह दुव्वाह।
समयार सिंदूर– मंदारकणियार–।
सुरघित्तसियरत्त– सयवत्त सुविचित्त।
कुसुमोहकयसोह णिल्लोह णिम्मोह।
जय तिक्ख दुणिरिक्ख– तवपॅक्खधुवसोक्ख–।
फलसाहि महुं देहि सुसमाहि लहुं बोहि।

घत्ता—इय वंदिउ सुमइ जीहासयहिं सहसक्खें॥
चउदारहिं सहिउ किउ समवसरणु ता जक्खें॥१०॥

११

मइंदासणं लच्छितुंगत्तवासं वरं आयवत्तत्तयं चंदभासं।
सुरुम्मुक्कसेलिंधविट्ठी विसिट्ठा पडंती सराणीसरोलि व्व दिट्ठा।
ण सा तस्स काही समारं वियारं मणुम्मोहयॅा ते हया जेण दूरं।

स्वस्थ मदका मन्थन करनेवाले निर्ग्रन्थ शिवमार्ग, आपकी जय हो। हे प्रदीप्त अन्धकारसे त्यक्त, विश्वके अकारण मित्र, आपकी जय हो। हे राजर्षिराज नीराग और मायासे रहित, आपकी जय हो। हे आनन्दमय कान्तिसे महान् मुखचन्द बुधेन्द्र, आपकी जय हो। हे भुजगेन्द्र भूपेन्द्र, विद्याधरेन्द्र, देवेन्द्र, नित्येन्द्र निर्द्वन्द्व, सैकड़ो मुनिवरोंसे वन्दनीय, आपकी जय हो। हे नाथरहित निर्बाध और दुर्बोध आपकी जय हो। हे समाचार ( शान्त आचारवाले ) सिन्दुर मन्दार कर्णिकार देवोंके द्वारा फेंके गये श्वेत रक्त कमलोंसे सुविचित्र कुसुमसमूहोंकी शोभावाले आपकी जय हो। हे तीक्ष्ण और दुर्दर्शनीय तपरूपी वृक्षकी शाश्वत सुखरूपी फलशाखावाले आपकी जय हो। आप मुझे ( कविको ) शीघ्र सुसमाधि और सम्बोधि प्रदान करें।

घत्ता—इस प्रकार देवेन्द्रने अपनी सैकड़ों जिह्वाओंसे सुमतिकी वन्दना की। और इतनेमें यक्षने चार द्वारोंसे सहित समवसरणकी रचना कर दी॥१०॥

११

लक्ष्मीके उच्च निवासवाला सिंहासन, चन्द्रमाकी आभावाले श्रेष्ठ तीन छत्र, देवों द्वारा की गयी पुष्पवर्षा, जो कामदेव द्वारा विसर्जित तीर-पंक्तिके समान दिखाई दी। लेकिन वह उनमें किसी भी प्रकारका कामका विकार उत्पन्न करनेमें असमर्थ थी। क्योंकि वे मनको उन्मादन

३. A तवतत्त। ४. A सिरिराय। ५. P णीमाय। ६. P adds after this : अणवद्द।
७. A तववेक्ख।

११. A तगत्तु। २. A आयवत्तं तयं। ३. A सेलंधविट्ठी। ४. P मणुम्मोहयंता हया।

तवेणुब्भवाए बुहाणंदिरीए ।　विहामंडलं कुंडलं णं सिरीए ।
णहे सुम्मए दुंदुही गज्जमाणो　मुहालोयणेणेय विद्धत्थमाणो ।
अभव्वो वि देवस्स पाए णवंतो　भिसं दीसए साणुकंपं चवंतो ।
चला चामराली मरालालिसेया　सुभासाविभासाहिं गिज्जंति गेया ।
असोयद्दुमो दिव्वपक्खिद्दरावो　जगम्मोहणो भारहीए पहावो ।
सुणिज्जंति दव्वत्थपज्जायभेया　मुणिज्जंति लोएहिं पंचत्थिकाया ।
गणिज्जंति कम्माइं छज्जीवकाया　पवड्ढंति देहीण चित्ते विवेया ।

घत्ता—पुच्छंतहु जणहु संदेहतिमिरु संणिरसइ ॥
जलि थलि णहि विवरि तं णत्थि जं ण जिणु सासइ ॥११॥

१२

सउ सोलहउत्तरु गणहरहं　पुव्ववियाणहं मुणिवरहं ।
दुण्णि सहस चत्तारि सय　णिच्चपउंजियजीवदय ।
दोण्णि लक्ख चउपण्ण पुणु　सहस तिण्णि सय तहिं जि भणु ।
अवरु वि पण्णासइ सहिय　एत्तिय सिक्खुव सवरहिय ।
एंकारहसहसइं परहं　अत्थि तेत्थु अवहीहरहं ।
देवविसक्कुसुमंजलिहिं　तेरहसहसइं केवलिहिं ।
चउसयअट्ठारहसहस　वेउव्वियहं सुज्झाणवस ।

---

करनेवाले उन्हें दूरसे ही नष्ट कर चुके थे। प्रभामण्डल ( भामण्डल ) ऐसा मालूम हो रहा था मानो तपसे उद्भासित, पण्डितोंको आनन्द देनेवाली लक्ष्मीका कुण्डल हो। आकाशमें बजती हुई दुन्दुभि सुनाई दे रही थी। मुखके अवलोकन मात्रसे विश्वस्त होता हुआ अभव्य भी देवके पैरोंमें नमस्कार करने लगता है, वह अनुकम्पापूर्वक सुन्दर वाणी कहते हुए दिखाई देते हैं, हंसोंकी पंक्तिके समान श्वेत चामरोंकी पंक्ति चंचल है। सुभाषाओं और विभाषाओंमें गीत गाये जा रहे हैं। दिव्य पक्षीन्द्रोंके शब्दसे युक्त अशोक वृक्ष और विश्वका मोह दूर करनेवाला भारतीका प्रभाव है। द्रव्यार्थ और पर्यायार्थोंके भेद सुने जा रहे हैं, लोगोंके द्वारा पंचास्तिकायोंका मनन किया जा रहा है। कर्मादि और छह प्रकारके जीवनिकायोंकी गणना की जा रही है, मनुष्योंके चित्तमें विवेक बढ़ रहा है।

घत्ता—पूछनेवाले मनुष्यका सन्देहरूपी तिमिर नष्ट हो जाता है। जल-थल-नभ और आकाशमें वह नहीं है कि जिसका जिन कथन नहीं करते ॥११॥

१२

एक सौ सोलह गणधर थे। पूर्वोके ज्ञाता मुनिवर दो हजार चार सौ। नित्य जीवदयाका प्रयोग करनेवाले स्वपरके हितके साधक, शिक्षक दो लाख चौवन हजार तीन सौ पचास, वहाँ ग्यारह हजार अवधिज्ञानी थे। जिनके ऊपर देवताओंने पुष्पांजलि डाली है, ऐसे केवलज्ञानी तेरह हजार, सद्ध्यानमें लीन विक्रिया-ऋद्धिधारी अठारह हजार चार सौ। मदका नाश करनेवाले

---

५. A P कोंडलं। ६. A सगंधो वि। ७. P मरालाण्णिसेया। ८ P सुहासाहिं भासाहिं। ९ K दिव्वत्थ° but gloss द्रव्यार्थ°। १०. A P भासइ।

१२. १. A P सव जि ससोलह। २. A P एयारह°।

दहसहास चउरो[3] सयइं मणपज्जवहहं[4] हयमयइं।
तेत्तिय पुणु पण्णासजुय वाइ तासु णिप्पण्णसुय।
लक्खइं गुत्तिसमय गणमि सहसइं अवरु तीस भणमि।
सरिसइं[5] बंभीसुंदरिहिं तहु जायइं संजमधरिहिं।
णिच्चमेव हउलियकरहं तिण्णि लक्ख सावयणरहं।
पंचलक्ख घरचारिणिहिं णारिहिं अणुवयधारिणिहिं।
विहरंतहु तहु[6] महिठाणाइं वीसवरिसपरिहीणाइं[7]।
पुव्वहं[8] घडिमालाहयइं एक्कवीसलक्खइं[9] गयइं।
कायविसग्गें थिउ वियडि मासमेसु[10] संमेयतडि।
मासि पहिल्लइ पक्खि सिइ एयारसिदिणि[11] दिण्णसिइ।
मघणक्खत्तें[12] णिव्वुयउ सहुं जोइहिं णिक्कलु हुयउ।
देविंदहिं जयकारियउ पुज्जिवि[13] साहुक्कारियउ।
अट्ठगुणालंकिउ सुमइ देउ मज्झु अवियलें[14] सुमइ।

घत्ता—भरहेण अण्णहिं मि परमेसरु सो वण्णिज्जइ।
सइं अमराहिवेण गुणपुप्फयंतु[15] जसु गिज्जइ[16] ॥१२॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे सुमइणिव्वाणगमणं णाम दुचालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४२॥

॥ सुमइचरियं समत्तं ॥

---

मनःपर्ययज्ञानी दस हजार चार सौ, श्रुतमें निष्णात वादी मुनि दस हजार चार सौ पचास। ब्राह्मी सुन्दरीके समान उनकी आर्यिकाएँ तीन लाख तीस हजार थीं। नित्यप्रति हाथ जोड़े हुए श्रावक तीन लाख थे। अनुव्रत धारण करनेवाली श्राविकाएँ पाँच लाख थीं। धरतीके स्थानोंमें परिभ्रमण करते हुए उनकी बीस वर्ष कम, घटिकामालासे आहत इक्कीस लाख पूर्व वर्ष निकल गये। एक माह बाकी रहनेपर वह सम्मेदशिखरके विकट तटपर कायोत्सर्गमें स्थित हो गये। चैत्रशुक्ला ग्यारसके दिन, वह मोक्षलक्ष्मीको देनेवाले मघा नक्षत्रमें दूसरे मुनियोंके साथ निर्वाणको प्राप्त हुए ( निष्पाप हुए )। देव-देवेन्द्रोंने उनका जयजयकार किया और पूजा कर साधुवाद दिया। आठ गुणोंसे अलंकृत सुमतिदेव मुझे अविकल सुमति दें।

घत्ता—स्वयं देवेन्द्रके द्वारा जिनके गुणरूपी पुष्पवाले यशका गान किया जाता है, ऐसे उन परमेश्वरका भरत तथा दूसरोंके द्वारा भी वर्णन किया जाता है ॥१२॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित तथा महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका सुमतिनिर्वाणगमन नामका बयालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४२॥

---

३. P चउरो य सइं। ४. A मणपज्जवयहं गयमयइं; P मणपज्जवहु वि हयमयइं। ५. P सरसइं। ६. A omits तहुं। ७. A परहीणाइं। ८ P पुण्णाहं। ९. P एक्कपुव्वलक्खइं। १०. A मासमेत्तु। ११. A एगारसि°। १२. A P महणक्खत्तें। १३. A अग्गिदेहिं सक्कारियउ; P अग्गिदेहिं संकारियउ। १४. P देउ मज्झु विमलमइ। १५. A पुप्फयंत। १६. A किज्जइ।

# संधि ४३

दप्पिट्ठदुट्ठपाविट्ठजगजणियभावु दावियपहु ॥
कम्मट्ठगंठिणिट्ठवणखमु पणवेप्पिणु पउमप्पहु ॥ध्रुवकं॥

१

णिरंतरु जो तवलच्छिणिकेउ गइंदखगिंदविसंकियकेउ ।
परज्जिउ जेण रणे झसकेउ समुग्गउ[1] जो कुगईखयकेउ ।
णियाँयमग्गणिओइयसीसु[2] अपासु अवासु अणीसु रिसीसु ।
वियड्ढविवाइविइण्णवियारु रयासववारु विमुक्कवियारु ।
विवज्जिउ जेण वियालविहारु सयाँ[3] गलकंदलु जस्स विहारु ।
कडीयलि मेहल णेय णिबद्ध ण कामिणि जेण सणेहणिबद्ध ।
खयासरिसित्तसरोसहुयासु सुझाणदवग्गिसिहोहहुयासु ।
भडारउ जोरुणपंकयभासु अमिच्छअतुच्छपयाँपियभासु[4] ।
पमेल्लिउ जो विहिणा विविहेणँ णमामि तमीसमहं तिविहेण[5] ।
समिच्छियणिक्खँयसोक्खपयस्स[6] णइच्छियविप्पवियप्पपयँस्स[7] ।
दुगुंछियकण्हँमयाइणयस्स[8] भणामि समायरियं इणँयस्स[9] ।

---

## सन्धि ४३

दर्पसे भरे, दुष्ट और पापी जगमें शुभभाव उत्पन्न करनेवाले पथ-प्रदर्शक अष्टकर्मोंकी गाँठको नष्ट करनेमें सक्षम पद्मप्रभुको मैं प्रणाम करता हूँ।

१

जो निरन्तर तपरूपी लक्ष्मीके निकेतन हैं, जिनका ध्वज गजेन्द्र, गरुड़ और वृषभेन्द्रसे अंकित है, जिन्होंने युद्धमें कामदेवको पराजित कर दिया है, जो कुगतिके क्षयके लिए उद्यत हैं, जिन्होंने शिष्योंको अपने आगममार्गमें नियोजित किया है, जो बन्धनरहित, गृहविहीन, अनीश, और ऋषीश्वर हैं। जिन्होंने विदग्ध विवादियोंसे विचार किया है, जो कर्मोंके आस्रव-द्वारको रोकनेवाले और विकारोंसे मुक्त हैं। जिन्होंने असमयका विहार करना छोड़ दिया है, जिनका गला सदैव हारसे रहित है। जिन्होंने कटितलपर मेखला नहीं बाँधी। जिनसे कामिनी स्नेहबद्ध नहीं है, जिन्होंने क्रोधरूपी ज्वालाको क्षमारूपी नदीसे शान्त कर दिया है, जिन्होंने सुध्यानरूपी दावाग्निके शिखासमूहमें इच्छाओंको होम दिया है, जो अरुण कमलोंकी कान्तिवाले हैं, जिनकी भाषा मिथ्यात्व रहित प्रचुर जनताके लिए प्रिय है, जो विविध क्रमोंसे रहित हैं, मैं उन ईशको तीन प्रकारसे प्रणाम करता हूँ। जिन्होंने विप्रोंके विकल्पोंसे युक्त (संशयापन्न) पदकी इच्छा नहीं की है, जिन्होंने अक्षय सुखपदकी इच्छा की है, जिन्होंने कृष्ण मृगाजिनकी निन्दा की है, मैं ऐसे इनके (पद्मप्रभुके)

---

१. १. A समग्गउ । २. A णियागम° । ३. A सयामयकंदलु । ४. A P पयासियभासु । ५. A तिविहेण । ६. A °अक्खयसोक्खपयासु । ७. A °पयासु । ८. P कण्हमयं अइणस्स । ९. P इणमस्स ।

भविस्सजिणिंद अणिंदसमीह    अहो सुणि सेणियराय णिसीह ।
जगुत्तमु गोत्तमु भासइ एवं    सुणंति महोरय दाणव देवं ।

घत्ता—धादइसंडइ दीवम्मि वरे जणगोहणसंकिण्णइ ॥
तहिं पुव्वमेरुपुव्वइ दिसइ पुव्वविदेहि रवण्णइ ॥१॥

२

सयामयणाहिसुगंधसमीरि    सुसीयहि सीयहि दाहिणतीरि ।
सकच्छउ वच्छउ देसु विसालु    मरालविहंगविहिण्णमुणालु ।
समीवसमीवपरिट्ठियगामु    पैरीणपवासिपऊरियकामु ।
फलोणयछेत्तणियत्तणरिद्धु    पिओ जहिं रोसणियत्तणणिद्धु ।
तहिं पुरि अत्थि पसिद्ध सुसीम    दुवारविलंबियमोत्तियदाम ।
दुभूमितिभूमिसमुण्णयणीड    महंतफुरंतसुवण्णकवाड ।
सरोरुहकेसरलग्गदुरेह    जिणालयचूलियचुंबियमेह ।
हरीमणिबद्धमणोहरमग्ग    णिभोयविसेसविसेसियसग्ग ।
तहिं अपरज्जिउ णाम णरिंदु    करिंदु व दाणि कुलंबरचंदु ।
रईसु व भाविणिदुल्लहसंगु    सरासणु जेम गुणेणं वियंगु ।

सुन्दर चरितको कहता हूँ। उत्तम और सम्यक् चेष्टावाले हे भावी जिनेन्द्र, नृसिंह, हे श्रेणिक सुनो। विश्वमें श्रेष्ठ गौतम इस प्रकार कहते है और उसे नाग, दानव और देव सुनते है।

घत्ता—धातकीखण्डद्वीपमें मनुष्यों और गोधनसे परिपूर्ण सुन्दर पूर्वविदेह, पूर्वसुमेरु पर्वतके पूर्वमें है ॥१॥

२

अत्यन्त शीतल सीता नदीके, कस्तूरीमृगोंसे सुगन्धित समीरवाले दक्षिण तटपर, सीमोद्यानोंसे सहित विशाल वत्स देश है, जिसमे हंसपक्षी मृणालोंको छिन्न-भिन्न कर देते है, जहाँ ग्राम अत्यन्त पास-पास बसे हुए हैं, जहाँ थके हुए प्रवासियोंकी कामनाएँ पूरी की जाती हैं, जो फलोसे झुके हुए खेतोंके नियन्त्रणसे समृद्ध है, जहाँ प्रिय क्रोधके नियन्त्रणसे स्निग्ध हैं। ऐसे उस वत्स देशमे सुप्रसिद्ध सुसीमा नगरी है, जिसके द्वार-द्वारपर मोतियोंकी मालाएँ लटकी हुई है, जहाँ दो या तीन भूमियों (मंजिलों) से ऊँचे मकान हैं, खूब चमकते हुए स्वर्ण किवाड़ हैं, जहाँ भ्रमर कमलोपर मड़रा रहे हैं तथा जिनमन्दिरोंके शिखर आकाशको चूम रहे हैं। जहाँ हरितमणियों (मरकत) मणियोंसे निबद्ध सुन्दर मार्ग हैं। मनुष्योके भोग विशेषोंसे जो स्वर्गसे विशिष्ट हैं। ऐसी उस नगरीमें अपराजित नामका राजा था, जो करीन्द्रकी तरह दानी (मदजल और दानवाला) अपने कुलरूपी आकाशका चन्द्र था। कामदेव होकर भी जिसका संग, कामिनियोके लिए दुर्लभ था। धनुषके समान जो गुणोंसे वक्र था, जो तेल की तरह खल (खली और दुष्ट) से रहित और स्नेहपूर्ण

२. १. A °सुगंधि°; P °सुयंध° । २. P तीरिणि । ३. A मरालमुहग्ग° । ४. A पहीण° । ५. A °पवासियऊरिय°; P °पवासियपूरिय° । ६. A पउंजहि । ७. P कुलंबरइंदु । ८. P मामिणिदुण्णयसंकु । ९. P गुणेण अवंकु ।

खलुज्झिउ[10] तेल्लु व णेहलभोउ णहं व समेहु णिवेसियलोउ ।
सविग्गहु सद्दु[11] व लक्खणवंतु पउंजइ संधि वियाणइ मंतु ।
घत्ता—अण्णहिं दिणि तेण णराहिवेण चिंतिउं होउ पहुच्चइ ॥
जं पुरउं पमेल्लइ वल्लहउं अप्पणु तं लहु मुच्चइ ॥२॥

३

अरे जडजीव समासमि[1] तुज्झु ण कस्स वि हुं जगि को[2] वि ण मज्झु ।
गयालसु लालसु लोहरसेण[3] णिरंतरयं णियकज्जवसेण ।
जणेण जणो पणविज्जइ तेंव सजीउ वि[4] तासु ण रक्खइ जेंव ।
मयंग तुरंगम किंकर कासु फलक्खइ पक्खि व जंति दिसासु ।
ण मित्तु कलत्तु ण पुत्तु ण बंधु सरीरु वि एउं[5] विणासि दुगंधु ।
विचिंतिवि एंव णिरुत्तु मणेण पकोक्किउ पुत्तु सुमित्तु[6] खणेण ।
सवित्ति धरित्ति णिवेइय तासु धरामरधारणु[7] कंधरु जासु ।
गुरुं पिहियासवयं[8] पणवेवि थिओ जिणदिक्खवयक्खमु होवि ।
दसेक्कसुयंगवयाइं धरेवि पुरायरगामसयाइं चरेवि ।
सुपासुय[9] भोयणभक्खु गसेवि अपंडयथीपसुवासि वसेवि ।
छुहा भयं[10] मेहुणु णिद्द मुएवि सणाणजलेण कलंकु धुएवि ।

भोगवाला था, जो आकाशके समान समेह ( मेघ और बुद्धिसे सहित ); और लोको निवेशित करनेवाला था। जो शब्दकी तरह विग्रह-रहित (संघर्ष और पदविग्रहसे मुक्त) था, व्याकरणकी तरह सन्धिका प्रयोग करता था और मन्त्रको जानता था।

घत्ता—दूसरे दिन, राजाका सोचा पूर्ण होता है। यदि वह प्रिय नगरको छोड़ता है-तो खुद भी मुक्त हो जायेगा ॥२॥

३

अरे जड़ जीव, मैं तुझसे कहता हूँ कि दुनियामे मैं किसीका नही हूँ और कोई मेरा नही है। लोभ रस और निरन्तर अपने-अपने कार्यके वशसे गतालस और लालची है। मनुष्यके द्वारा मनुष्यको इस प्रकार प्रणाम किया जाता है कि उसके द्वारा अपने जीव की भी रक्षा नही की जाती। गज, अश्व और अनुचर किसके? फल क्षय होनेपर पक्षियोंके समान दिशान्तरोंमे चले जाते है। न मित्र, न कलत्र, न पुत्र और न बन्धु, यह शरीर विनाशी और दुर्गन्धयुक्त है। अपने मनमे अच्छी तरह यह विचारकर उसने एक क्षणमे अपने पुत्र और मित्रको पुकारा और वृत्ति सहित धरती उसे सौंप दी कि जिसके कन्धे धराका भार उठानेमे समर्थ थे। गुरु पिहिताश्रवको प्रणाम कर, जिनदीक्षा और व्रतोमे सक्षम होकर वह स्थित हो गया। ग्यारह श्रुतांग व्रतोंको धारण कर, सैकड़ों नगरों और ग्रामोमे विचरण कर, प्रासुक भोजनका आहार ग्रहण कर, नपुंसक, स्त्री और पुंस्त्वकी वासनाको वशमे कर, भूख, भय, मैथुन और नीदको छोड़कर ( आहार निद्रा भय और

१०. A खलुज्झियतेल्लु व णेहलभोउ; P खलुज्झिय तेलु व्व णेहलु माउ। ११. P सद्दु सलक्खणवंतु।
३. १. A पयासमि। २. P ण को वि। ३. P मोहरसेण। ४. A तासु वि। ५. A एम विणासि। ६. A मित्तु सुपुत्तु। ७. A धरामरधारण; P धराभरु धारणु। ८. A पिहियासव णं पणवेवि। ९. A सुफासुयं। १०. A छुहामयमेहणु।

सहेवि परीसह भीमुवसग्ग[११] मुणित्तणवित्ति चिणेवि समग्ग[१२]।
चएप्पिणु दुव्वहसीलवहाउ णिरिक्कवहूणिवभत्तकहाउ।
तवेण करेवि कलेवरु खामु णिबंधिवि गोत्तु जिणेसरणामु।
विहंडिवि छंडिवि चंडु तिदंडु [१३]मओ पसुएवि चउव्विहपिंडु।

घत्ता—अवराइउ रिसि उवरिल्लियहि णरवंदहिं णिरवज्जहिं ॥
पीइंकर[१४]णामविमाणवरि सुरु जायउ गेवज्जहिं ॥३॥

४

गिही[१]गुणठाणवएहिं विमीस तहिं तहु आउ महोवहि वीस।
[२]ससंतहु अंतरु तेत्तिय पक्ख [३]दुहत्थपमाणिय बोंदि वलक्ख।
ण को वि महीयलि संणिहु जासु दिणेहिं अहंसुरणाहहु तासु।
छ[४]मासु परिट्ठिउ आउसु जांव इणं धणवाहिं पजंपइ तांव।
पुरीकउसंबिवईसु [५]मणीसु धराधर[६]णो धरणीसु महीसु।
सुसीम णियंबिणि वल्लह तस्स[७] अखंडसुहा[८]रुइसोम्ममुहस्स।
भिसं भरहेसरवंसरुहस्स करेहि दिहिं णिलयं व णिवस्स।
अहो णिहिणाह विहंसियसोउ पहोसइ णंदणु णंदियलोउ।
तओ धणिणा पुरुपेसणरम्मु विणिम्मिउं भम्मविणिम्मियहम्मु।

मैथुन ), अपने ज्ञानरूपी जलसे कलंकको धोकर, भयंकर उपसर्ग और परीषह सहन कर, सम्पूर्ण रूपसे मुनीन्द्रवृत्तिको स्वीकार कर, दुर्वहशीलका नाश करनेवाली चोर, स्त्री और नृपभक्तिकी कथाओंका त्याग कर, तपसे अपने शरीरको क्षीण बनाकर, तीर्थंकर प्रकृतिका बन्ध कर, प्रचण्ड त्रिदण्डको खण्डित कर और छोड़कर, तथा चार प्रकारके आहारका त्याग कर वह मृत्युको प्राप्त हुआ।

घत्ता—वह अपराजित मुनि, मनुष्योंके द्वारा वन्दनीय निरवद्य ग्रैवेयक विमानोमेंसे तीसरे प्रीतंकर विमानमें देव उत्पन्न हुए ॥३॥

४

गृहस्थोंके ग्यारह व्रतोंसे मिली हुई बीस सागर, अर्थात् इकतीस सागर प्रमाण उनकी आयु थी। उतने ही पक्षोंमें अर्थात् इकतीस पक्षोंमें वह सांस लेते थे। उनका शरीर दो-दो हाथ प्रमाण और शुक्ल था। जिसके समान धरतीपर कोई नहीं था। उस अहमेंद्र देवराजके कई दिनोंके बाद छह माह आयु शेष रह गयी। तब इन्द्र कुबेरसे कहता है कि "कौशाम्बी नगरीका पृथ्वीको धोखा करनेवाला मनस्वी राजा धरण है। सम्पूर्ण चन्द्रके समान सौम्य मुखवाले उसकी सुसीमा नामकी प्रिय पत्नी है। वह भरतेश्वरके वंशका अंकुर है। उसके लिए हे कुबेर, तुम भाग्य और घरकी रचना करो। हे कुबेर, उनके शोकका उपहास करनेवाला और लोकको हर्ष उत्पन्न करनेवाला पुत्र होगा।" तब कुबेरने इन्द्रके आदेशसे रम्य स्वर्णप्रासाद बनाया।

११. A °वसग्गि। १२. A समग्गि। १३. A P मुओ। १४. A °पीईकरणाम; P पीयंकरमाण°।
४. १. A आव। २. A सुसंतहु। ३ P दिवड्ढयहत्थय। ४. A P छमास। ५. A मुणीसु। ६. A धरणोद्धरणे। ७. A तासु। ८. A °सुहायरसोम्ममुहासु।

घत्ता—अण्णहिं वासरि रायाणियइ णिसिविरामि उवलक्खिय ॥
पासायतलिमतलसुत्तियइ सिविणयमाल णिरिक्खिय ॥४॥

५

सुहाहिमसारयणीरयवण्णु  पईहरपाणि झलज्झलकण्णु ।
गलंतमओलकवोलु करिंदु  णियच्छिउ जंगमु णाइं धरिंदु ।
खरेहिं खुरेहिं धरग्गु दलंतु  बलाल गविंद बलेण खलंतु ।
विसेसविसेसु विसाण धुणंतु  णियच्छिउ संमुहु एंतु डरंतु ।
गिरिंदगुहाकुहरंतविणित्तु  रुसारुणदारुणदूसहणेत्तु ।
लयादललोलललावियजीहु  णहालिफुरंतु णियच्छिउ सीहु ।
णिसावइसेय दिसागयकंति  णियच्छिय लच्छि सरोवरि ण्हंति ।
अणेयपसूयकरंबयगुत्थु  णियच्छिउ दामयजुम्मु णहत्थु ।
णिहित्ततमोतमु णिम्मलु चंदु  णियच्छिउ तिव्वु तवंतु दिणिंदु ।
पमत्त रमंत दहंति तरंत  णियच्छिय मच्छ चलंत वलंत ।
महुप्पल कुंभलएसु णिसण्ण  णियच्छिय कुंभ वरंभपउण्ण ।
अलीरवफुल्लियपोमरयालु  विहंगसिलिंवयचक्खियणालु ।
णिमज्जणकीलणलीण गइंदु  णियच्छिउ तामरसायरु रुंदु ।
पदंसियभीयरमीणरउद्दु  णियच्छिउ वारिरउद्दु समुद्दु ।

घत्ता—दूसरे दिन रात्रिके अन्तिम प्रहरमें प्रासादके अन्तिम तलमें सोते हुए रानीने स्वप्न-माला देखी ॥४॥

५

जो सुधा, चन्द्र और शरद्कालीन मेघके समान सफेद रंगका है, जिसकी सूँड़ लम्बी है, जो हिलते हुए कानोंवाला है, और जिसके कपोलभागसे मद झर रहा है ऐसा गजराज देखा, जो मानो जंगम पहाड़ हो। अपने तीव्र खुरोंसे धरतीके अग्रभागको रौंदता हुआ, बलशाली, बलसे स्खलित होता हुआ, सींग धुनता हुआ, सामने आता हुआ, गरजता हुआ विशेष वृषभेन्द्र देखा। पहाड़ोंकी गुफाओं और कुहरोंमें रहनेवाला, क्रोधसे अरुण और भयंकर नेत्रवाला लतादलके समान चंचल जीभको हिलाता हुआ, नखावलीसे भास्वर सिंह देखा। चन्द्रमाकी तरह श्वेत और दिग्गजोंकी कान्तिवाली लक्ष्मीको सरोवरमें स्नान करते हुए देखा। अनेक पुष्पसमूहोंसे गूँथी हुई मालाओंका युग्म आकाशमें देखा। रात्रिके अन्धकारको नष्ट करनेवाला निर्मल चन्द्र देखा। तीव्रतम तपता हुआ सूर्य देखा, प्रमत्त रमण करती हुई, सरोवरमें तैरती हुई, चलती मुड़ती हुई मछलियाँ देखी। कुम्भमालामें रखा हुआ मधु कमलोंसे ढका हुआ उत्तम जलसे परिपूर्ण घड़ा देखा, जिसमें डूबने और क्रीड़ा करनेमें गजेन्द्र लीन है, जो भ्रमरोंके शब्द और पुष्पित कमलोंके रजसे युक्त है, जिसमें हंसोंके बच्चे मृणाल खा रहे हैं, ऐसा विशाल सरोवर देखा। जो दिखाई देनेवाले

९. A °तलि सुत्तियइ, P °तले सुत्तिइ ।

५ १. A कवोल° । २. P गइंद । ३. A P विसेसु विसेसु । ४. A P रडंतु । ५. A P गुंधु । ६. A reads this line after चक्खियणालु below ७. A भमंतु । ८. A P दहंति । ९. AP अलीरउ । १०. A कीलणसीलुः P कीलणणीलु । ११. P °रसायरु । १२. A P रवद्दु ।

सुहावहु सुट्ठु [13]परिट्ठिउ इट्ठु णियच्छिउ विट्ठरु सीहणिविट्ठु ।
णियच्छिउ अच्छरणाहविमाणु अहीसरें[14]मंदिरु मेरुसमाणु ।
णियच्छिउ वोमदिसाणणभासि पहाइ अणूण मणीण य रासि ।
[15]पवित्तु पलित्तु घिएण व सित्तु महंतु जलंतु णहं[16]ग्गि मिलंतु ।
णियच्छिउ चिंधि णरच्चियदेहु पहायइ गंपि णराहिवगेहु ।

घत्ता—णियदइयहु देविइ वज्जरिउं जं जिह दंसणु दिट्ठउं ॥
तुह होसइ तणुरुहु परमजिणु तेण ताहि फलु सिट्ठउं ॥५॥

६

पुरंदरणा[1]रि हिरी धवलच्छि सिरि दिहि कंति पराइय लच्छि ।
पसाहिउ सोहिउ सीमहि गब्भु रि[2]उंत्तिउ वुट्ठउ हेमवरंभु ।
हिमागमि संगमि माहि पवण्णि णहे दहदिव्वलयम्मि पसण्णि ।
असेयहि छट्ठिहि रत्तिविरामि ससंकदिवायरसंगि स[3]कामि ।
इहाहिवरूवधरो वलिरेहि थिओ मुणिणाहु समा[4]रिदेहि ।
सुयंग णरामर मंदिरु आय रिहुच्छिण उच्छवि सु[4]क्कियमाय ।
दहट्ठ जि पक्ख सिणा दुहहार घरंगणि पाडिय कब्बुरधार ।
गए सुमईसि मह[5]द्धिसमेहिं असीदहकोडिसहासपमेहिं ।
समायइ कत्तिइ कंदवियोइ अचंदिणतेरसि त[6]द्दियजोइ ।

भीषण मत्स्योंसे रौद्र है ऐसे जलसे भयंकर समुद्र देखा। सुखावह सुन्दर अच्छी तरह स्थापित सिंहासन देखा। देवोंका विमान देखा, और मेरुके समान नागराजका लोक देखा। आकाश और दिशाओंमें चमकती हुई प्रभासे अत्युत्तम मणियोंकी राशि देखी। पवित्र प्रदीप्त घीसे सिंचित महान् आकाशसे मिलती हुई अग्नि देखी, प्रभातमें मनुष्योंके द्वारा पूजित राजाके घर जाकर—

घत्ता—देवीने अपने पतिसे जिस प्रकार स्वप्नदर्शन किया था वैसा कहा। उसने उसे फल बताते हुए कहा कि उसका पुत्र परम जिन होगा ॥५॥

६

इन्द्रकी नारियाँ धवल आँखोंवाली ह्री-श्री-धृति-कान्ति और लक्ष्मी आयीं और स्वामीके गर्भका प्रसाधन तथा शोधन किया। छह माह तक स्वर्णवर्षा हुई। फिर हिमागमवाले माघ माहके कृष्णपक्षमें षष्ठीके दिन जब कि दिशाचक्र निर्मल था, रात्रिके अन्तमें चन्द्र और सूर्यके सकाम योगमें गजरूपमें त्रिबलिसे शोभित अपनी माताकी देहमें भगवान् स्थित हो गये। नाग, मनुष्य और देव उनके घर आये। और इन्द्रके साथ उत्सवमें उन्होंने मायाको खण्डित कर दिया। कुबेरने अठारह पक्षों तक लगातार गृहप्रांगणमें दुःखको दूर करनेवाली स्वर्णवृष्टि की। सुमतिनाथके बाद महाऋद्धियोंसे परिपूर्ण नब्बे हजार करोड़ सागर बीत जानेपर कार्तिक माहके कृष्णपक्षकी

१३. A P पणिट्ठियदुट्ठु। १४. A P अहीसरगेहु गिरिंदसमाणु। १५. A पलित्तु पवित्तु घिएण; P पदीवि पलित्तु घिएण। १६. A णहग्गमिलंतु।

६. १. A °णारिहिं धी धवलच्छि। २. A उडुत्तिउ। ३. A P °संगमिकामि। ४. A सुकिय। ५. A महमद्धिसमेहिं। ६. A तद्दिय°।

हुओ परमेसु सुहाइं जणंतु असंखसहासु महामहवंतु ।
पुणाइउ जीय जिणिंद भणंतु णहं तुरएहिं गएहिं पिहंतु ।
पुरं पणवेवि णिवासि विसेवि सुहीहियंयतरि भत्ति करेवि ।
जिणम्महि हत्थि परो सिसु देवि जगत्तयणाहु णवेवि लएवि ।
पवज्जियढक्कु कमक्कमियंकु णिओइउ वारणु चल्लिउ सक्कु ।
गओ गहमंडलु लंघिवि तांव सिला इगसिंचणमेइणि जांव ।

घत्ता—तहिं मेरुसिंगि संणिहिउ जिणु पाणिउ सुरयणु आणइ ॥
कल्हारपिहियघडसहसकरु सइं पुलोमिपिउ ण्हाणइ ॥६॥

७

वियाणिवि ण्हाणिवि ण्हाणविहीइ पुणो अवयारु करेवि महीइ ।
पणच्चिवि अग्गइ बालु चलेहिं थुणेवि सुरेहि गुणालकुलेहिं ।
समप्पिउ मायहि पंकयणेत्तु सुलक्खणवंजणरंजियगत्तु ।
गयामयभोइ सवासपएसु पवड्ढिउ तायहरम्मि जिणेसु ।
ण वण्णहु सक्कवि तासु कयाइं सयद्ध णिउत्तइं दोण्णि सयाइं ।
सरासणयाइं सरीरपमाणु रुईइ विरेहइ णं णवभाणु ।
समं णरडिंभयणेण रमेवि इसीसमपुव्वहं लक्ख गमेवि ।
वयंकसमंकिउ सुण्णचउक्क इणं पि दिणेहि पमाणु पढुक्क ।

तेरसके दिन त्वष्ट्रायोगमें परमेश्वर सुखोंको उत्पन्न करते हुए उत्पन्न हुए। असंख्य देव और पाँच कल्याणकार्यको करनेवाला इन्द्र फिर आया, 'हे जिनेन्द्र जीवित रहो' यह कहते हुए और गजों तथा अश्वोंसे आकाशको आच्छादित करते हुए, फिर प्रणाम कर और घरमें स्थापित कर, बन्धुजनोंके हृदयके भीतर भक्ति कर जिनमाताके हाथमें दूसरा शिशु देकर, त्रिलोकनाथको प्रणाम कर और लेकर, जिसपर ढक्का बज रहा है, और जो सूर्यका अतिक्रमण करनेवाला है, ऐसे गजको उसने प्रेरित किया, और इन्द्र चला। ग्रहमण्डलका उल्लंघन करता हुआ वह वहाँ पहुँचा जहाँ जिन भगवान्की अभिषेकभूमि पाण्डुशिला थी।

घत्ता—उस सुमेरु पर्वतपर जिन भगवान्को स्थापित कर दिया गया। सुरसमूह जल लाता है, कमलोंसे आच्छादित घड़े जिसके हजार हाथोंमें है ऐसा इन्द्र उनका अभिषेक करता है ॥६॥

७

जानकर और स्नानविधिसे स्नान कराकर पुनः धरतीपर अवतरण कर, बालकके आगे नृत्य और स्तुति कर गुणालकुलके देवोंने लक्षणों और सूक्ष्मव्यंजनोंसे शोभित-शरीर कमलनयन बालक माताके लिए सौंप दिया। देव अपने-अपने घर चले गये। जिनेश अपने पिताके घरमें बढ़ने लगे। उनकी लीलाओंका मैं वर्णन नहीं कर सकता। उनके शरीरका प्रमाण ढाई सौ धनुष ऊँचा था। कान्तिमें वह ऐसे शोभित थे मानो नवसूर्य हो। इस प्रकार मानव बालकोंके साथ रमण करते हुए, उनके सात लाख पचास हजार पूर्व समय बीत गया। इतने दिनोंका मान (प्रमाण) पूरा

७. A T सुहासु। ८. A P T जिणंबहि। ९ A °ढक्क। १०. A कमक्कमियंकु।
७. १. A P read *a* as *b* and *b* as *a*. २. A P बाहुबलेहिं। ३. A P गुणाण। ४. A P °विंजण°।
५. A ण वण्णहं सक्कमि; P ण वण्णवि सक्कमि। ६. A P सरीरु पमाणु।

तओ तहिं पत्तु सयं सयमण्णु कुमारु णिवेसिउ रज्जि पसण्णु ।
दु एक्कु जि बिंदुँय पंच जि देहि पुणो वि सिसुत्तरसंख गणेहि ।

घत्ता—इय पुव्वकालु पुहईसरहु गउ सुहुं सिरि माणंतहु ।
विण्णवियउ ता किंकरेंणरिण कर मउलिवि पणवेवि-तहु ॥७॥

८

णराहिव दीहरपासणिरुद्धु करीसरु वारिणिबंधणि बंधु ।
समुण्णयकुंभु णहग्गविलग्गु धराहिव जाणवि तुम्हहुं जोग्गु ।
तओ परिचिंतिउं दिव्वें णिवेण पमग्गियकेवलणाणसिवेण ।
ण विंझसरीजलकील मणोज्ज ण सल्लइपल्लवभोज्ज ण सेज्ज ।
ण कंदल सिट्ठ ण कोमलवेणु ण मग्गविलग्गिरबालकरेणु ।
करेणुरई करताडणु णत्थि सफासवसेण विडंबिउ हत्थि ।
दढंकुसघट्टणु फासणिरोहु सहेइ वराउ वियंभियमोहु ।
ण एक्कु इहिंदु मए इह उत्तु अहो जणु दुक्कियदेहणि खुत्तु ।
ण णिग्गइ जग्गइ किं पि ण मूढु सिरिमयणिद्दपरव्वसु मूढु ।
अहं पि हु मोहिउ किं परु मोक्खु दुमाणवु चम्मविणिम्मिउ रुक्खु ।
विणासिरु जाणिवि पेच्छमि लोउ विरप्पमि तो वि ण भुंजमि भोउ ।
असासउ रज्जु असुंदरु अंति ण इच्छमि अच्छमि गंपि वणंति ।

होनेपर, तब फिर वहाँ इन्द्र स्वयं आया और प्रसन्न कुमारको राज्यमें प्रतिष्ठित किया। फिर दो और एकके ऊपर पाँच बिन्दु दो और तब शैशवके बादकी संख्या गिनो।

घत्ता—इतने वर्ष पूर्व ( इक्कीस लाख पूर्व वर्ष ) वर्ष लक्ष्मीका सुख मानते हुए राजाके निकल गये तो अनुचर मनुष्यने हाथ जोड़कर प्रणाम करते हुए राजासे निवेदन किया ॥७॥

८

हे नराधिप, जो लम्बे पाशसे निरुद्ध था, हाथियोंके आलानमें बँधा हुआ था और जिसका कुम्भस्थल समुन्नत था, ऐसा वह महागज आकाशके अग्रभागसे जा लगा है (मर गया है)। अब तुम्हारे योग्य बातको मैं जानता हूँ। तब जिसने केवलज्ञान और शिवकी याचना की है, ऐसे दिव्य राजाने विचार किया—"विन्ध्या नदी (नर्मदा) की जल-क्रीड़ा सुन्दर नहीं है, शल्यकी लताके पल्लवों को भोजन और सेज भी ठीक नहीं हैं, न कन्दल मीठे हैं और न कोमल वेणु। न मार्गमें लगी हुई बाल करेणु अच्छी है, अब उसमें हथिनीका प्रेम और सूँड़से प्रताड़न नहीं है। स्पर्शके वशीभूत होकर हाथी विडम्बनामें पड़ गया है। बढ़ रहा है मोह-जिसका, ऐसा यह बेचारा गज दृढ़ अंकुशों-का संघर्षण एवं स्पर्शका निरोध सहन करता है, मैं यह कहता हूँ कि अकेला गजेन्द्र नहीं, आश्चर्य है लोग भी पापोंकी कीचड़में फँसे हुए हैं। मूर्खजन न निकलता है और न थोड़ा भी जागता है। मूर्ख लक्ष्मीके मद और निद्राके वशीभूत है। अरे मैं भी तो मोहित हूँ, श्रेष्ठ मोक्ष क्या? खोटा मनुष्य चर्मसे निर्मित और रूखा है। लोकको विनश्वर जानता हूँ और देखता हूँ। तो भी विरक्त नहीं होता, और भोग भोगता हूँ। राज्य अशाश्वत है और अन्तमें सुन्दर नहीं होता। मैं इसे नहीं चाहता। वनमें जाकर रहता हूँ।"

७. P पच जि बिंदुय। ८. P चयारिं। ९. A °णरिणा।

८. १. A P बद्धु। २. A दिव्वु। ३. A पासणिरोहु। ४. A P वूढु। ५. A विरप्पवि।

घत्ता—तावायहिं लहुं लोयंतियहिं णाहहु वयणु समत्थिउ ।
अंबरु धावंतहिं दणुयरिहिं चित्तचोरु णावइ थिउ ॥८॥

९

गिरि व्व जलागमणे जलएहिं सुरेहिं पहू ण्हविओ कुलएहिं ।
समच्चिउ लोयगुरू कुडएहिं थुओ दुवईवयणुक्कुडएहिं ।
सुवण्णमयाइ णरच्छिपियाइ महिंदणियाइ गओ सिवियाइ ।
वणंतरु चारु पहुल्लियचारु सकंकणु हारु पमोल्लिवि दोरु ।
खमाविउ लोउ सिरे कउ लोउ भवण्णवपोउ विसुद्धतिजोउ ।
करेप्पिणु छट्ठु वि सुट्ठु वरिट्ठु पदिट्ठसइट्ठु समासियणिट्ठु ।
समट्ठमभासि जगंतपयासि घणागमणासि हिमालपवासि ।
दिणे असियम्मि सुतेरसियम्मि दिणेसरि जाम दुयालसियम्मि ।
विणिग्गउ हत्थु पहूइय चित्त अलंकिय तहिणि संजमजत्त ।
सुयाइं सुणेवि रयाइं धुणेवि महव्वय लेवि थिओ रिसि होवि ।
समं सकिवाहं सहासु णिवाहं तवंकिउ ताहं ण मच्छरु जाहं ।

घत्ता—बारहविहतवणिव्वाहॅणहि धम्मजोयपरिरक्खहि ॥
पउमप्पहु वड्ढमाणणयरि देउ पइट्ठउ भिक्खहि ॥९॥

---

घत्ता—तब लोकान्तिक देवोंने आकर प्रभुके वचनोंका समर्थन किया। आकाशमें दौड़ते हुए देवदानवोंने जैसे अपने चित्तरूपी चोरको स्थिर कर लिया ॥८॥

९

जिस प्रकार वर्षाकाल आनेपर मेघोंके द्वारा गिरि अभिषिक्त होता है, उसी प्रकार देवोंने घड़ोंसे प्रभुका अभिषेक किया। कुटक पुष्पोंसे लोकगुरुकी समर्चना की। दुवई वचनों (द्विपदी वचनों) से उत्कट (गीतों) से स्तुति की। लोगोंके नेत्रोंके लिए सुन्दर, स्वर्णमयी इन्द्रके द्वारा ले जायी गयी शिविकाके द्वारा वह, जिसमें चार पुष्प खिले हुए हैं, ऐसे सुन्दर वनमें गये। अपना कंगन हार डोर छोड़कर लोगोंसे क्षमा माँगकर, सिरका केश लोंचकर, संसाररूपी समुद्रके जहाज तीन योगोंसे विशुद्ध, छठा उपवास कर, श्रेष्ठ वरिष्ठ, अपने हितके द्रष्टा, चारित्रसे आश्रय लेनेवाले वह, आठवें माह ( कार्तिक माह ) जबकि विश्वको प्रकाशित करनेवाला सूर्य, मेघोंके आगमनका नाश करता हुआ, शीतलताका प्रवेश कराता है, कृष्ण पक्षकी त्रयोदशीके दिन, सूर्य दो पहर ढल चुकता है, चित्रा और हस्त नक्षत्र उगे हुए थे, तब वह संयमकी यात्रासे शोभित हुए। श्रुतका अध्ययन कर, पापोंका नाश कर महाव्रत ग्रहण कर और महामुनि होकर स्थित हो गये। उनके साथ समान करुणावाले एक हजार ऐसे राजाओंने भी अपनेको तपसे अंकित किया कि जिनमें ईर्ष्या नहीं थी।

घत्ता—बारह प्रकारके तपोंके निर्वाहके लिए, और धर्मयोगकी रक्षाके लिए, पद्मप्रभु स्वामी आहारके लिए वर्धमान नगरीमें प्रविष्ट हुए ॥९॥

---

६. A P समत्थियउ।

९. १. A सुवण्णमियाइ। २. A P जगतपयासि। ३. A संजमजुत्त। ४. A णिव्वाहणउ। ५. A धम्मु। ६. P जोइपरिक्खहि। ७. A पयट्ठउ।

१०

णमोत्थु भणेवि गहीररवेण घरं णिउ सो ससियत्तणिवेण।
तिणा तहु णिम्मलु भोयणु दिण्णु मुणिंदणिहालणि संचिउ पुण्णु।
णिहेलणि उग्गय अब्भुय पंच अहासवदारइं रुंभिवि पंच।
गओ रिसि घोसिवि अक्खयदाणु सुबंधुसु वरिसु णिच्चसमाणु।
पमाय कसाय विसाय हरंतु छमास विहिंडिउँ वित्त चरंतु।
विहूयतमोमयमंदकलंकि चइत्तछणम्मि पउण्णससंकि।
सुचित्तहि चित्तइ चिंतविमुक्क दुइं मणि पूरिउं बीयउ सुक्कु।
परदिसमासिइ वासरराइ उइण्णउ केवलणाणु विराइ।
णियासणचालणचालियसग्गु विमाणपऊरियवारियमग्गु॥
समागउ झत्ति पवाहियपीलु विडोउ सभिच्चु सचिंधु सलीलु।

घत्ता—दह भावण वेंतर अट्ठविह जोइस पंचविहाइय॥
सोलहविह कप्पणिवासिसुर जिणु णवंति गुणराइय॥१०॥

११

णमो अरिहंत णमो अरिहंत णमो विसयंत णमो विसयंत।
णमो दयवंत णमो दयवंत णमोत्थु अभंत भयंत भवंत।

१०

'नमस्कार हो' गम्भीर ध्वनिमें यह कहकर सोमदत्त उन्हे अपने घर ले गया। उसने उन्हें निर्मल भोजन दिया और इस प्रकार मुनीन्द्रदर्शनसे पुण्यका संचय किया। उसके घरमें पाँच आश्चर्य प्रकट हुए। पाँच पापास्रवोंके द्वारको रोककर, महामुनि, 'अक्षयदान' कहकर चले गये। अच्छे बन्धु या शत्रुके प्रति नित्य समानरूपसे रहनेवाले प्रमादों, कषायो और विषादोंको दूर करते हुए और मुनिवृत्तिका आचरण करते हुए उनके छह माह बीत गये। जिसने तमोमय मृग-लांछनको नष्ट कर दिया है ऐसी पूर्णचन्द्रमावाली चैत्रशुक्ला पूर्णिमाके दिन, चित्रा नक्षत्रमे, चिन्ता-से मुक्त अपने सुचित्तमे दूसरा शुक्लध्यान पूरा कर लिया। और जब सूर्य पश्चिम दिशामे पहुँच रहा था उन विरागीको केवलज्ञान उत्पन्न हो गया। अपने आसनोंके डिगनेसे स्वर्ग चलायमान हो गया। आकाशमार्ग विमानोंसे भर गया। अपने हाथीको प्रेरित कर, अपने भृत्यों, पताकाओं और लीलाओंके साथ शीघ्र इन्द्र आ गया।

घत्ता—दस प्रकारके भवनवासी, आठ प्रकारके व्यन्तर, पाँच प्रकारके ज्योतिष और सोलह प्रकारके कल्पवासी देव गुणोसे विराजित जिनको नमस्कार करते हैं॥१०॥

११

कर्मरूपी शत्रुओंका घात करनेवाले आपको नमस्कार, अर्हन्नाथ आपको नमस्कार, विषयों का अन्त करनेवाले आपको नमस्कार, विषय (वस्तु) को अन्तिम सीमा तक जाननेवाले आपको नमस्कार, दयायुक्त आपको नमस्कार, अदयाको नष्ट करनेवाले आपको नमस्कार, अभ्रान्त भदन्त

१०. १ A ससिदत्त°। २. A भोयणु णिम्मलु। ३. A णिग्गय। ४. A P सबंधु। ५. A सवेरि। ६. P सुभिच्चं°। ७. A विहंडिउ। ८. P उप्पण्णउं। ९. P ताव।

११. १. A P अरहंत। २. A णमोत्थु भयंत।

णमो वुहराम णमोहविराम णमो गुणधाम णमोमियथाम ।
णमो गिरिधीर णमो गयसीर णमो हयमार णमो धुवमार ।
णमो णियमाल सुपंकयमाल कयंघिसुसील महाकरिलील ।
फलाइं गसंतु जलाइं रसंतु दलाइं वसंतु वणम्मि वसंतु ।
ण जे तवसीह अहो मुणिसीह परत्तसिरीह णिरीस णिरीह ।
तुमं सुमरंति भवेसु मरंति ण ते सुहि होंति मएसु हि होंति ।
पणासियसासयसंपयमूलु मई तुह धम्मसिरीपडिकूलु ।
कुसंगु कुलिंगु कुसामि कुदेउ कुपत्ति कुमित्तु म जम्मि विहोउ ।
वियंभउ णाणविलोयणसत्ति सुणिच्चल होउ तुहुप्परि भत्ति ।

घत्ता—णिव्वाणभूमिवररमणिसिरिचूडामणि पइं वण्णमि ॥
जड्ड कव्वपिसाएं विणडियउ अप्पउ हउं तणु मण्णमि ॥११॥

१२

थुणेप्पिणु एम गुणोहु जिणेसु तओ तियसेहिं कओ तहु वासु ।
चउद्दिसु उब्भिय सोहिय खंभ चउद्दिसु सारसरावसरंभ ।
चउद्दिसु दारइं गोउरयाइं चउद्दिसु चेइयमंदिरयाइं ।
चउद्दिसु पायववेल्लिहराइं चउद्दिसु थूहइं दिव्वधराइं ।

(मुनि) और ज्ञानवान् आपकी जय हो। पण्डितोंके लिए आपको नमस्कार, अघोंका नाश करनेवाले आपको नमस्कार हो, गुणोंके घर आपको नमस्कार, हे अनन्तवीर्य आपको नमस्कार। गिरिकी तरह गम्भीर और हल रहित आपको नमस्कार, कामको जीतनेवाले आपको नमस्कार, ध्रुव लक्ष्मीदायक आपको नमस्कार, नियम सहित आपको नमस्कार, कमलोंकी मालासे शोभित आपको नमस्कार, जिन्होंने सुशील मुनियोको अपने चरणोमें नत किया है ऐसे महागजकी लीला करनेवाले आपको नमस्कार। जो तपस्वी फल खाते हैं, जल पीते हैं, दलोमे रहते हैं, वनमे निवास करते हैं, ऐसे तपस्वीश्रेष्ठ भी, यदि हे निरीह निरीश मुनीश्वर, तुम्हे स्मरण नही करते, तो वे जन्म-जन्मान्तरोमे मरते हैं, वे पण्डित भी नही होते, पशुओंमे उनका जन्म नही होता। जिन्होने शाश्वत सम्पत्की जड़को नष्ट कर दिया है और जो धर्मरूपी लक्ष्मीके प्रतिकूल हैं, ऐसा कुसग कुलिंग कुस्वामी कुदेव कुपत्नी कुमित्र मेरा, किसी भी जन्ममे न हो। मेरी ज्ञानसे देखनेकी शक्ति बढ़े (विकसित हो), तुम्हारे ऊपर मेरी भक्ति निश्चल हो।

घत्ता—निर्वाणभूमिरूपी श्रेष्ठ रमणीके सिरके चूड़ामणि हे देव, मैं तुम्हारा वर्णन करता हूँ। काव्यरूपी पिशाचसे प्रताड़ित मैं जड़ स्वयं तिनकेके बराबर समझता हूँ ॥११॥

१२

इस प्रकार गुणोके समूह जिनकी वन्दना कर, उस समय देवोंने उनके निवासको रचना की। चारों दिशाओंमे खम्भे स्थापित कर दिये गये। चारों ओर सारसोके शब्दसे युक्त जल था। चारो ओर दरवाजे और गोपुर थे। चारों दिशाओमें चैत्य और मन्दिर थे। चारों ओर वृक्ष और

३. P कलंघि° । ४. A मिगेसु; P मगेसु । ५. A °सिरचूलामणि । ६. A मण्णमि । ७. A तणु हवं ।
१२. १. P थाविय । २. A वेल्लिवणाइं । ३. A दिव्वयराइं ।

चउद्दिसु दीसइ सम्मुहुं देउ चउद्दिसु आसणु सीहसमेउ।
चउद्दिसु भावलउब्भवु तेउ चउद्दिसु पल्लवरत्तु असोउ।
चउद्दिसु छत्तइं पंडुरयाइं चउद्दिसु सुब्भइं चामरयाइं।
चउद्दिसु अट्ठमहाधयपंति चउद्दिसु पुप्फचयाइं पडंति।
चउद्दिसु दुंदुहिसद्द चडंति चउद्दिसु इंदत्तियाउ णडंति।
असेसहं भासविसेसहं खाणि चउद्दिसु तस्स वियंभइ वाणि।

घत्ता—तच्चाइं सत्त दह धम्मविहि णव पयत्थ छद्दव्वइं॥
आहासइ परमप्पउ जणहु सव्वइं भूयइं भव्वइं॥१२॥

१३

खएक्कु पुणेक्कु गणेसवराहं दुसुण्णइं तिण्णि दु पुव्वधराहं।
तिबिंदुय रंध रिऊयदुयजुत्त जिणिंदहु एत्तिय सिक्खपउत्त।
सहास दसेव य ओहिजुयाहं दुवालस ते चिय सव्ववियाहं।
सहासइं सोलह अट्ठसयाइं विउव्वणरिद्धिरिसिंदहं ताइं।
महामणपज्जयणाणधराहं धुवं तिसयंकिउ सउ जि सयाहं।
सहासहं उप्परि रंधसमाहं खजुम्मु सडंकु वि वाइवराहं।
सहासइं वीस पयोणिहि लक्ख वियाणहि संजमधारिणिसंख।
वयत्थघरत्थहं तासु तिलक्ख अणुव्वयणारिहिं पंच जि लक्ख।

लतागृह थे, चारों ओर स्तम्भ तथा दिव्य घर थे। चारों दिशाओंके सामने देव थे, चारों तरफ सिंहासन थे। चारों ओर भामण्डलोंसे उत्पन्न तेज था, चारों ओर पल्लवोंसे आरक्त अशोक वृक्ष थे। चारों ओर सफेद छत्र थे, चारों ओर दोनों हाथोंमें चामर थे। चारों ओर आठ ध्वज-पंक्तियाँ थीं। चारों दिशाओंमें पुष्प-समूहकी वर्षा हो रही थी। चारों दिशाओंमें दुन्दभि शब्दकी रचना हो रही थी। चारों ओर इन्द्राणियाँ नृत्य कर रही थीं। समस्त भाषाओंकी खदान उनकी वाणी चारों दिशाओंमें फैल रही थी।

घत्ता—सात तत्त्व, दस प्रकारका धर्म, नौ पदार्थों और छह द्रव्योंका कथन वह सबके लिए करते हैं। उस अवसरपर सभी लोक भव्य हो गये॥१२॥

१३

एक सौ दस उनके गणधर थे। दो हजार तीन सौ पूर्वधारी थे। जिनेन्द्रके दो लाख उनहत्तर हजार शिक्षक कहे गये हैं। दस हजार अवधिज्ञानी, बारह हजार केवलज्ञानी, विक्रिय-ऋद्धिके धारक मुनीन्द्र सोलह हजार आठ सौ; मनःपर्ययज्ञानी दस हजार तीन सौ, नौ हजार छह सौ श्रेष्ठवादी थे। चार लाख बीस हजार संयम धारण करनेवाली आर्यिकाएँ हैं। व्रती गृहस्थ तीन लाख थे। अणुव्रत धारण करनेवाली श्राविकाएँ पाँच लाख थीं। संख्यात तिर्यंच थे, और देव

४. P जक्खकरे। ५. A P इंदतियाउ। ६. A तासु। ७. A धम्मविह। ८. P छदव्वइ। ९. A सव्वभूइभूयइं सवइ।
१३. १. A सिक्खय उत्त। २. A P अणुव्वयधारिहिं।

तिरिक्ख ससंख[3] सुरा वि असंख — पणासिवि राइँरई[4]सुहकंख ।
समासिवि धम्मु पँधंसियदुक्खु[5] — छमासविहीणउं पुव्वहं लक्खु ।

घत्ता—संमेयहु सिहँरि[6] समारुहिवि मासमेत्तु थिउ जोएं ॥
जिणु अंतिमु झाणु पराइयउ सहुं मुणिवरसंघाएं ॥१३॥

१४

मंहग्गमि[1] फग्गुणपक्खि सुकिण्हि — सँचित्त[2]चउत्थितिथिहीअवरण्हि ।
स णाणसरूवु तिदेहविमुक्कु — जगग्गघरित्ति[3] जाइवि थक्कु ।
ण कण्णँ[4] ण पीउ ण लोहिउ सुक्कु — ण लाहवु तासु ण चत्थि गुरुक्कु ।
ण पुंसुँ[5] ण संढु ण भण्णइ इत्थि — फुरंतसकेवलबोहँगभत्थि[6] ।
हुओ परमेसरु अट्ठगुणड्ढु — सरीरु सलक्खणु तक्खणि दड्ढु ।
सिहिंदसिरोमणिमुक्कसिहीहिं — समच्चणवंदणहोमविहीहिं ।
णँमंसिवि[7] सिद्धणिसीहियथत्ति — पएहिं णिओइउ कुंजरु झ त्ति
गओ पविहारि समीरवहेण — सुरण्ण वि अण्णविमाणुमहेण ।

असंख्य थे। रातको रतिके सुखकी आंकाक्षाका त्याग करनेवाले, धर्मका आश्रय लेनेवाले और दुःखका ध्वंस करनेवाले उनका छह माह कम एक लाख पूर्व समय बीत गया।

घत्ता—सम्मेद शिखरपर चढ़कर वह एक माह तक योगमें स्थित रहे। मुनिवरसमूहके साथ वह अन्तिम शुक्ल ध्यानपर पहुँचे ॥१३॥

१४

माघ माह बीतनेपर फागुनके कृष्णपक्षमें चतुर्थीके दिन अपराह्णके समय चित्रा नक्षत्रमें ज्ञानस्वरूप, तीन प्रकारकी देहोंसे विमुक्त वह जाकर विश्वके अग्रभागमें स्थित हो गये। जहाँ वह न कृष्ण थे और न पीत। न लाल और न शुक्ल। न उनमें लाघव था और न गुरुता। न वह पुल्लिंग थे और न नपुंसक। और न स्त्री कहे जाते थे। वह अपने प्रकाशमान केवलज्ञानमें स्थित थे। वह आठ गुणोंसे समृद्ध परमेश्वर हो गये। लक्षण सहित उनका शरीर समर्चन, वन्दन और होमकी विधियोंसे युक्त अग्निकुमार देवोंके मुकुटमणिकी ज्वालाओंसे तत्काल दग्ध हो गया। सिद्धरूपी नृसिंहोंमें स्थिति पानेवाले उनको नमस्कार कर इन्द्रने अपने पैरसे ऐरावतको प्रेरित किया, और चला गया। दूसरे देव भी सूर्य-चन्द्रमाके समान तेजवाले विमानोंपर बैठकर चले गये।

---

३. A सुसंख । ४. A रायरईसुहँ; P णारिरईसुहँ । ५ A पहँसिय । ६ A सिहरु ।
१४. १ A म्हग्गमि । २. A सुचित्त । ३. A P जगग्गवरित्तिहि । ४. A किण्ह । ५. A ण पुंसउ संढु ण ।
६. A बोवगमत्थि । ७. A समंचिवि ।

घत्ता—महुं तूसउ [8]भरहभव्वणमिउ [9]पउमप्पहु णिहयावइ ॥
तिजगिंदहु केरउ एम जसु पुप्फयंतु को पावइ ॥१४॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए
महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे पउमप्पहणिव्वाणगमणं णाम
तियालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४३॥

॥ [10]पउमप्पहचरियं समत्तं ॥

---

घत्ता—भरत भव्यके द्वारा प्रणम्य, आपत्तियोंका नाश करनेवाले पद्मप्रभु मुझपर प्रसन्न हों, सूर्य-चन्द्रके समान त्रिजगेन्द्रका यश इस प्रकार कौन पा सकता है ? ॥१४॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त
द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यमें पद्मप्रभ
निर्वाण-गमन नामक तेंतालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४३॥

---

८. A P भव्वभरह° । ९. A पउमप्पउ; T पउमप्पहु । १०. A P omit the line.

# संधि ४४

अगहिय असिपासहु गयदप्पासहु पासाइयवम्महजयहु ॥
तोडियपसुपासहु णविवि सुपासहु पासियपासंडियणयहु ॥ध्रुवकं॥

१

णिरायसं महाजसं      णिरंजसं समंजसं ।
अमोसयं णिरंजणं      सुवच्छलं णिरंजणं ।
पुरुं गुरुं णिरासवं      तवोणिहं णिरासवं ।
असंगयं णिरंवरं      मयप्पमाणियंवरं ।
अमंदिरं णयालयं      वियक्खणं णयालयं ।
मुणीसरं णिरामयं      समोसहं णिरामयं ।
अलं कुलेण उत्तमं      सणाणएण णित्तमं ।
जिणाहिवेसु सत्तमं      णमंसिऊण सत्तमं ।
जयाहियं जईहियं      भणामि तस्स ईहियं ।

घत्ता—णररयणकरंडइ धादइसंडइ पुव्वविदेहि पुव्वगिरिहि ॥
हिमजललवसीयहि उत्तरि सीयहि कच्छउ देसु महासरिहि ॥१॥

## सन्धि ४४

जिन्होंने आशाके पाशको ग्रहण नही किया, जिनका दर्प और आशा जा चुकी है, जिन्होंने कामदेवकी विजयको नियन्त्रित कर लिया है, जिन्होंने जीवके बन्धनोंको तोड़ दिया है, जिन्होने पाखण्डियोके नयका खण्डन कर दिया है, ऐसे सुपार्श्वनाथको मै प्रणाम करता हूँ।

१

जो रागसुखसे रहित हैं, जो परमार्थस्वरूप, कुटिलतासे रहित, अमृषावादी, निरंजन, सुवत्सल, अपाप, महान् हितोपदेष्टा, आस्रवसे रहित, तपोनिधि, अपरिग्रही, दिगम्बर, ज्ञानसे आकाशको आच्छादित करनेवाले, गृहविहीन, पहाड़ोंमे भ्रमण करनेवाले, विचक्षण नययुक्त मुनीश्वर नीरोग उपशमरूपी औषधिसे युक्त, स्त्रीसे रहित, समर्थकुलसे उत्तम, केवलज्ञानसे अज्ञानतमको दूर करनेवाले, जिनाधियोंमे सातिशय सबसे अधिक प्रशस्त, जगके अधिपति और यतियोंके द्वारा काम्य हैं, ऐसे सुपार्श्वनाथको प्रणाम कर उनकी चेष्टा ( चरित ) को कहता हूँ।

घत्ता—जो महापुरुषरूपी रत्नोंके लिए पिटारीके समान हैं ऐसे धातकीखण्डके पूर्वविदेह-के पूर्वविदेह पर्वतकी हिमकणोसे शीतल सीता नदीके उत्तरमे कच्छ देश है ॥१॥

---

१. १. P महायसं। २. A परं; P पुरं। ३. A P तवोणिहिं। ४. A णियालयं। ५. P reads *a* as *b* and *b* as *a*. ६. A धायइ°। ७. A उत्तरसीयहि।

२

तेत्थु[1] सत्तभूयलसउहयलहि चूलाकलसलिहियवोमयलहि[2]।
पाणियपूरियपविमलपरिहहि कोट्टट्टालयणच्चियबरिहहि[3]।
णाणावणतरुकीलियखयरिहि णंदिसेणु पहु खेमाणयरिहि।
महि भुंजेवि सुइरु णिव्वेइउ[4] लच्छिभारु णियतणयहु ढोइउ।
धणवइणामहु णामसमाणहु णरवम्मीसहु [5]विकुसुमबाणहु।
अरहंतहु[6] सिरिणंदणसामिहि पासि लइउ वउ सिवपयगामिहि।
एयारह अंगइं अवगाहिवि अप्पउं सीलगुणेहिं पसाहिवि।
पावपडलपसरणु आउंचिवि[7] तित्थयरत्त पुण्णु[8] संसंचिवि।
दीहु कालु तवु तिव्वु तवेप्पिणु हियवउ जिणकमकमलि थवेप्पिणु।
पाणिंदियसंजमु अविराहिवि आराहणभयवइ[9] आराहिवि।
चउविहु पच्चक्खाणु लएप्पिणु णंदिसेणु मुणिणाहु मरेप्पिणु।

घत्ता—मज्झिमगेवज्जहि संभवसेज्जहि चंदकुंदसंणिहरुइरु[10]॥
भद्दामरमंदिरि णयणाणंदिरि संजायउ [11]अहमिंदु सुरु ॥२॥

२

उसमे क्षेमपुरी नगरी है जिसमे सातभूमियोंवाले सौधतल हैं, जो अपने शिखरकलशोंसे आकाशतलको छूती है, जिसकी परिखाएँ निर्मल पानीसे भरी हुई हैं, जिसके परकोटों और अट्टालिकाओंपर मयूरोंके नृत्य हो रहे हैं, जिसके नाना प्रकारके वृक्षोंपर विद्याधरियाँ क्रीड़ा कर रही हैं ऐसी उस नगरीमें राजा नन्दिषेण निवास करता था, जो बहुत समय तक लक्ष्मीको उपभोग करनेके बाद विरक्त हो गया। उसने लक्ष्मीका भार सार्थक नामवाले अपने पुत्र धनपति-को सौंप दिया, और स्वयं नर ब्रह्मेश्वर कामदेवसे रहित, अरहन्त शिवपदगामी श्रीनन्दन स्वामीके पास व्रत ग्रहण कर लिया। ग्यारह अंगोंका अवगाहन करते हुए, स्वयंको शीलगुणोंसे विभूषित करते हुए, पापपटलके प्रसारको संकोच करते हुए, तीर्थंकर प्रकृतिके पुण्यका संचय कर, दीर्घ समय तक लम्बा तप कर हृदयको जिनके चरणकमलोंमें स्थापित करते हुए, प्राणों और इन्द्रियोंके संयम-को अवधारित करते हुए, भगवतीकी आराधना कर, चार प्रकारका प्रत्याख्यान कर, नन्दिषेण मुनिनाथ मृत्युको प्राप्त होकर—

घत्ता—मध्यम ग्रैवेयकके नेत्रोंके लिए आनन्ददायक, भद्रामर विमानके उत्पत्ति शिला सम्पुटपर चन्द्रमा और कुन्दके समान कान्तिवाला अहमेन्द्र देव उत्पन्न हुआ ॥२॥

२. १. P तत्य। २. A °णिहिय°। ३. P बरहिहि। ४. P णिव्वेइयउ। ५. A P विक्कमठाणहु। ६. P अरिहंतहु। ७. A अलुंचिवि। ८. A तित्थयरत्त पुणु; P तित्थयरत्तु गोत्तु। ९. P आराहणा। १०. A P °संणिहु। ११. P अहिमिंदु।

३

दुरयणितणु लोयणइं अणिदइं[1] आउ वि सत्तावीससमुद्दइं ।
तेत्तिएहिं[2] सो वरिससहासहिं भुंजइ मणु णियमणविण्णासहिं ।
अक्खिउ भिक्खुवरेहिं जियक्खहिं णीससइ जि तेत्तियहिं जि पक्खहिं ।
कालें तं तहु आउ विणिट्ठिउ कालें तिहुयणि किं पि ण संठिउ ।
उडुमासाउसु[3] थक्कउ जइयहुं अक्खइ सुरवइ धणयहु तइयहुं ।
जंबुदीवि बहुदीवणिवासइ[4] भारहवरिसइ कासीदेसइ ।
सरयसलिलहरससहरसियगिहि वाणारसिपुरि सुरपुर[5]संणिहि ।
परमारिसिरिसहण्णवजायउ[6] सुपइट्ठउ णामें महिरायउ ।
तासु अत्थि पुहुवि[7] प्राणपियारी पुहइसेण णामेण भडारी ।
ताहं बिहिं मि होसइ तित्थंकरु देवदेउ जिणु पावखयंकरु ।
ताहं बिहिं मि करि तुहु जं जोग्गउ पट्टणु भवणु[8] भोयसुहुं चंगउं ।
ता जक्खें तं तेम समारिउ रयणविचित्तु णयरु वित्थारिउ ।

घत्ता—तुंगियहि विरामइ पच्छिमजामइ बालमराललीलगइइ ॥
मणिमंचइ सुत्तिइ ढंकियणेत्तइ दीसइ सिविणावलि सइइ ॥३॥

३

दो हाथ ऊँचा शरीर, नीदरहित नेत्र, सत्ताईस सागर आयु, इतने ही हजार वर्षमें अपने मनके अनुसार वह भोजन करता है। इन्द्रियोंको जीतनेवाले मुनिवरोंने कहा है कि वह सत्ताईस हजार वर्षोंमे साँस लेता है। समयके साथ उसकी भी आयु समाप्त हो गयी। समयके साथ त्रिभुवनमे कुछ भी स्थित नही रहता। जब उसकी आयु छह माह शेष रह गयी, तब इन्द्रने कुबेरसे कहा, "अनेक द्वीपोंके निवासस्थान जम्बूद्वीपके भारतवर्षमे काशी देश है, उसमे शरद् मेघ और चन्द्रमाकी शोभाके समान घरोवाली वाराणसी नगरी इन्द्रपुरीके समान है। उसमे परम ऋषि ऋषभनाथकी कुलपरम्परामे उत्पन्न सुप्रतिष्ठ नामका राजा था। पृथ्वीसेना उसकी प्राण-प्यारी पत्नी थी। उन दोनोंके तीर्थंकरका जन्म होगा, देवोके देव और पापोका नाश करनेवाले। उनके लिए जैसा योग्य समझो वैसा सुन्दर नगर, भवन और भोगसुख पैदा करो।" कुबेरने उसी प्रकार रचना कर दी, रत्नोसे विचित्र नगरकी रचना कर दी।

घत्ता—रातका अन्त होनेपर—अन्तिम प्रहर होनेपर बालहंसिनीके समान लीलागति-वाली उस सतीने मणिमय मंचपर आँखों बन्द कर सोते हुए स्वप्नावली देखी ॥३॥

३. १. A P अणिदइं। २. P तेत्तीयहि जि सु°। ३. A छम्मासाउसु। ४. A P °दीवणिवेसइ। ५. A सुरपुरि°। ६. A °सुरिसहं णयजायउ। ७ A P पिय पाण°। ८. A भोयभवणु सुहुं।

४

दीसइ पीणपाणि सुरपूणउ[1] दीसइ सेरु[2] भुयंतु उच्छाणउ ।
दीसइ भंगुरु णहरुक्केरउ कंठीरवु[3] करिकुंभविसारउ ।
दीसइ दिग्गयचरसिंचिय चल दीसइ सुसुमणमाल[4] सपरिमल ।
दीसइ जोचसु जोण्हावासउ दीसइ उग्गोमंतु[5] णहि पूसउ ।
दीसइ पाढीणहं मिहुणुल्लउ दीसइ ससलिलु कुंभजुयलुल्लउ[6] ।
दीसइ वियसिउ कंमहरायरु दीसइ सरिवइ सरयरभीयरु ।
दीसइ पीढु सीहरुवालउ[8] दीसइ घंटारवु तियसालउ ।
दीसइ गेयमुहलु विसहरघरु दीसइ रयणरासि पसरियकरु ।
दीसइ जायवेउ जालाहरु इय जोइवि जाइवि रायहु घरु ।
घत्ता—जं जिह मणलोलिउं[9] णिसिहि णिहालिउं तं तिह दइयहु[10] भासियउं ॥
तेण वि तहि तुट्ठें पत्थिवजेट्ठें सिविणयफलु उवएसियउं[11] ॥४॥

५

होही सुंदरि तुह सुउ तेहउ को वि ण दीसइ जगि जें[1] जेहउ ।
जासु कित्ति लोयंतु पधावइ णाणु अलोयंतु वि दरिसावइ ।
बारहपक्ख जांव ससिवासहु भूरिचंदु णिवडिउ आयासहु ।
सोचठाण गहयण सुहदिट्ठिहि भद्दवयहु मासहु सियछट्ठिहि ।

४

स्थूल सूँड़वाला ऐरावत हाथी देखा, आवाज करता हुआ बैल, नखोंके समूहवाला, भंगुरगजोंके गण्डस्थलोंको विदीर्ण करनेवाला सिंह देखा, दिग्गजोंसे अभिषिक्त लक्ष्मी दिखाई दी, परिमल सहित सुमनमाला दिखाई दो, ज्योत्स्नाका घर चन्द्रमा दिखाई दिया, आकाशमें उगता हुआ सूर्य दिखाई दिया, मत्स्योंका युगल दिखाई दिया, जलसे भरा हुआ कुम्भयुगल दिखाई दिया, खिला हुआ सरोवर दिखाई दिया, जलचरोंसे भयंकर समुद्र दिखाई दिया, सिंहासनपीठ दिखाई दिया, गतिमुखर नागलोक दिखाई दिया, किरणोंके प्रसारसे मुक्त समुद्र दिखाई दिया, ज्वालाओंको धारण करनेवाली आग दिखाई दी, यह देखकर और राजाके घर जाकर—

घत्ता—रात्रिमें मनको सुन्दर लगनेवाला जो जैसा देखा था, वह उस प्रकार अपने पतिको बताया। उस ज्येष्ठ राजाने भी सन्तुष्ट होकर स्वप्नफलका कथन किया ॥४॥

५

हे सुन्दरी, तुम्हारा ऐसा पुत्र होगा, जैसा इस संसारमें कोई नहीं है, जिसकी कीर्ति लोकान्त तक जायेगी, जिनका ज्ञान अलोकान्त तक को प्रकट करता है। जब बारह पक्ष ( अर्थात् छह माह ) शेष रह गये, तो चन्द्रमाके निवास घर ( आकाश ) से स्वर्णवृष्टि हुई। भाद्रपद शुक्ल

४. १. A P सुरथूणउ; K सुरपूणउ and notes a p : पूर्णो वा पाठः। २. A सर। ३. P वियडदाढु सिविणयकंठीरउ। ४. A P सुमणसमाल। ५. A उग्गवंतु। ६. A जुयलुल्लउं। ७. A कुंभमिहुणुल्लउं। ८. P सोहरुद्दरालउ। ९. P मणलालउं। १०. P भासिउं। ११. A P उवएसिउं।
५. १. A जं जगि तेहउ; P जगि जं जेहउ।

वड्ढंतेण विसाहारिक्खें　　सुमुहुत्तेणुप्पाइयसोक्खें ।
गयरूवें विम्हे[2]ावियसिट्ठिहि　　हुउ गब्भावयारु परमेट्ठिहि ।
घरु आवेप्पिणु खणि सुत्तामें　　गुरु गुरुयणु अंचिउ जसरामें ।
गउ देवाहिउ देवावासहु　　पय वंदे[3]वि भावें देवेसहु ।
घत्ता—णरणाहहु केरइ हरिसजणेरइ णव मासइं तूसवियजणु ॥
जंबुण्णयधारहिं दुहमलहारहिं घरि वुट्ठउ वइसवणु[4] घणु ॥५॥

६

जयडिंडिमि दंडेणे[1] समाहइ　　णिव्वुइ पउमप्पहि पउमाहइ ।
सायरसमहं पमाणें लइयहं　　णवसहासकोडिहिं गय जइयहं ।
कालपमाणें संखहि आयउ　　तइयहुं तहिं वइसाहहु जायउ ।
पसवणु देवहु जाइ[2] सुहासिइ　　वारसिवासरि जेट्ठाभूसिइं[3] ।
सामरु सच्छरु सधउ सवारेंणु[4]　　पुणु संपाइउ[5] सो हरिवाहणु ।
अम्महि अवरु डिंमु संजोइवि　　णिउ हरिणा जगगुरु उच्चाइवि ।
सिंचिउ सुरगिरिसिरि सुररायहिं　　मुहवियलियसिवणिवसंघायहिं ।
सुहतणुपासु सुपासु पकोक्किउ　　सयमहु थोत्तु करंतउ संकिउ ।
पुज्जिवि वंदिवि णिउ सणिकेयहु[6]　　पहु करपंकइ णिहियउ तायहु ।
देउ पियंगुपसवसरिसप्पहु　　दोधणुसयपमाणु माणावहु ।

---

षष्ठीके दिन विशाखा नक्षत्रके बढ़नेपर सुख उत्पन्न करनेवाले शुभमुहूर्तमें जिन्होने सृष्टिको विस्मयमे डाल दिया है, ऐसे परमेष्ठीका गजरूपमे अवतार हुआ। यशसे सुन्दर इन्द्रने एक क्षणमे आकर श्रेष्ठजन गुरुकी पूजा की। भावपूर्वक देवेशके पैरोंकी वन्दना कर देवेन्द्र अपने देवगृह चला गया।

घत्ता—हर्ष उत्पन्न करनेवाले राजाके घरमे नौ माहतक जिसने जनोंको सन्तुष्ट किया है ऐसा कुबेररूपी मेघ, दुखमलको हरण करनेवाली स्वर्णधाराओंसे बरसा ॥५॥

६

विजयरूपी दुन्दुभिके दण्डेसे आहत होनेपर, रक्तकमलके समान आभावाले पद्मनाथके निर्वाण प्राप्त करनेपर जब नौ हजार करोड़ सागर प्रमाण समय बीत गया तथा कालप्रमाणमें एक शंख हुआ तब विशाखा नक्षत्रका उदय हुआ। जेठ शुक्ल द्वादशीके दिन अग्निमित्र नामक शुभ-योगमे देवका जन्म होनेपर देवेन्द्र अपने देवों, अप्सराओं, ध्वजों और गजोंके साथ फिर वहाँ पहुँचा। माताको दूसरा मायावी बालक देकर, इन्द्रके द्वारा विश्वगुरुको ऊँचा कर, ले जाया गया। शब्दो ( स्तुति वचनों ) के साथ, जो जलघट छोड़ रहे हैं ऐसे देवेन्द्रोंने सुमेरुपर्वतपर उनका अभिषेक किया। दोनों पार्श्वभाग सुन्दर होनेसे उन्हे सुपार्श्व कहा गया। स्तुति करते हुए इन्द्र शंकामें पड़ गया। पूजा और वन्दनाके बाद, उन्हें ( सुपार्श्व को ) अपने घर ले जाया गया, और उन्हे पिताके हाथमे रख दिया गया। सुपार्श्वदेव प्रियंगु पुष्पके समान आभावाले थे, मानका नाशक उनका शरीर दो सौ धनुष प्रमाण था।

---

२. A P विभाविय° । ३. A वंदिवि, P वंदिय । ४. P वइसवणधणु ।

६. १. P डंडेण । २. A चंदसुहासिइ । ३. A जेट्ठमभूसिइ । ४. सवाहणु । ५. A P संपाइउ । ६. P सणिकेयहु ।

घत्ता—जें[7] णाहतणुत्तणु गय दिव्वत्तणु ते[8] तेत्तिय परिमाणु भणु ॥
जें तेणें समाणउं रूवपहाणउ अण्णु ण दीसइ को वि जणु ॥६॥

७

खेलंतहु दरिसियसिसुलीलहु पंचलक्ख पुव्वहं गय बालहु ।
णाहु सुणासीरें खीरोहें पुणु ण्हेवियउ पुव्वुत्तपवाहें ।
रायलच्छिदेविइ अवरुंडिउ थिउ णरवइ णयसत्तिइ मंडिउ ।
तित्ति ण पूरइ भोयहं दिव्वहं चउदहलक्ख जांव गय पुव्वहं ।
तावेक्कहिं दिणि उडुपल्लट्टउ पेच्छिवि णाहु समग्गि पयट्टउ ।
कालें कालु वि जेण गिलिज्जइ तेण किं ण माणुसु कवलिज्जइ ।
जांवि थांवि पावज्ज लएप्पिणु तो भणंति सुर रिसि पणवेप्पिणु ।
एसे बुहाहिव तुज्झु जि छज्जइ अण्णु ण एहउ जगि पडिवज्जइ ।

घत्ता—जणु तिट्ठइ छित्तउ भमइ पमत्तउ पावइ जम्मि जम्मि मरणु ॥
पइं मुइवि भडारा तिहुयणसारा एंव हणइ को जमकरणु ॥७॥

८

पुणु पाईणवरिहि संपत्तउ जिणु कल्लणण्हाणि अहिसित्तउ ।
विहिउ तेणें लहुं सिवियारोहणु दुक्कु सहेउयंकु णामें वणु ।

---

घत्ता—स्वामीके शरीरमे जितने परमाणु थे वे उतने ही थे इसीलिए उनके-जैसा रूपप्रधान कोई दूसरा आदमी नही था ॥ ६ ॥

७

खेलते और शिशु-क्रीड़ाओंका प्रदर्शन करते हुए शिशुके पांच लाख वर्ष बीत गये। स्वामी-का इन्द्रने फिरसे पूर्वोक्त जलप्रवाह और दूधसे अभिषेक किया, राज्यलक्ष्मी देवीने आलिंगन किया, न्यायकी शक्तिसे अलंकृत यह राजा बने। चौदह लाख वर्ष पूर्व समय बीतनेपर भी जब भोगोंसे तृप्ति नही हुई, तब एक दिन टूटता तारा देखकर, स्वामी अपने मार्गमें प्रवृत्त हुए, जिस कालके द्वारा काल ( नक्षत्र जो समयका प्रतीक है ) नष्ट होता है, तो क्या उससे मनुष्य कवलित नही होगा। लो मैं जाता हूँ और प्रव्रज्या लेकर स्थित होता हूँ। इतनेमे लोकान्तिक देवोने आकर प्रणाम किया और कहा—'हे पण्डितोंमे श्रेष्ठ, यह तुम्हें ही शोभा देता है। विश्वमें दूसरा व्यक्ति इसे स्वीकार नही कर सकता।'

घत्ता—मनुष्य तृष्णासे व्याकुल और प्रमत्त होकर घूमता है, और जन्म-जन्ममें मृत्युको प्राप्त होता है। हे त्रिभुवनश्रेष्ठ आदरणीय, तुम्हें छोड़कर दूसरा कौन यमकरणका नाश कर सकता है ? ॥ ७ ॥

८

इन्द्र फिरसे आया और दीक्षाकल्याण-स्नानमें उनका अभिषेक किया। शीघ्र उन्होंने

---

७ A जो णाहº। ८ A तो तेत्तियº; P तेत्तिओ जि। ९. A जेणु समाणउ; P तं तेण समाणउं।
७. १. खेल्लंतहु। २. P सुणासिरेंहि। ३. A ण्हावियउ। ४. A णिवसत्तिइ। ५. P ताम भणहिं सुर।
६. A एहु। ७. A तेहउ। ८. A P जम्मजरामरणु। ९. P सुरवरसारा।
८. १. T records a p : दाणवरिउवइ इति पाठेऽपि इन्द्रः। २. A तेंहिं।

जेट्ठहु मासहु पक्खि वलक्खइ [3]बारसिदिवसि [4]संसंभवरिक्खइ ।
खत्तियदहसएहिं संजुत्तें लइय दिक्ख भुवणुत्तमसत्तें ।
छट्ठुववासु करिवि कयकिरियहु सोमखेडपुरवरु गउ चरियहु ।
तेत्थु महिंददत्तणरराएं पाराविउ णवेवि अणुराएं ।
तहु घरि तियसणि[5]घोसणिणायइं पंचच्छेरयाइं[6] संजायइं ।
णववरिसइं छउमत्थु[7] हवेप्पिणु अच्छिउ जिणु जिणकप्पु चरेप्पिणु[8][9] ।
पुणु सहेउवणि मूलि सरीसहु[10] पंचमु हुयउ णाणु तिजगीसहु ।
णाणावाहणवलइयपायउ देवलोउ णीसेसु वि आयउ ।

घत्ता—चडंतपडंतहिं पुरउ णडंतहिं णविउ णाहु पंजलियरेहिं[11] ॥
दहविहअट्ठविहहिं पुणु पंचविहहिं सोलहविहहिं वि सुरवरहिं[12] ॥८॥

९

पइं थुणंति[1] रिसि अमर सविसहर माणुस अम्हारिस वि णिरक्खर ।
एक्कु जि फलु जइ भत्ति समुज्जल लइं पुणु हियवइ सा णउ णिम्मल ।
[2]तो[3] अच्छउ पढंतु थुइलक्खइं पावउ मुहवायामें दुक्खइं ।
कहउ[4] सक्कु फणिराउ सरासइ तुह गुणरासिहि छेउ ण दीसइ ।
जइ तो किं वायइ वण्णइ जडु जलहिमाणि[5] किं आणिज्जइ घडु ।

शिविकामें आरोहण किया, और वह सहेतुक नामके वनमें पहुँचे। ज्येष्ठ शुक्ल द्वादशीके दिन विशाखा नक्षत्रमें, भुवनमें सर्वश्रेष्ठ सत्त्ववाले उन्होंने एक हजार क्षत्रियोंके साथ दीक्षा ग्रहण कर ली। छठा उपवास कर कृतक्रिया चर्याके लिए वह सोमखेट नगरमें गये। वहाँ राजा महेन्द्रदत्तने प्रेमसे प्रणाम कर उन्हें आहार कराया। उसके घरमें देवोंके द्वारा किये गये घोष-निनादोंके साथ पाँच आश्चर्य उत्पन्न हुए। नौ वर्ष तक वह छद्मस्थ अवस्थामें रहे। जिनचर्याका आचरण जिन भगवान्‌ने किया। फिर सहेतुक वनमें शिरीष वृक्षके नीचे त्रिजगके स्वामीको पाँचवाँ ज्ञान ( केवलज्ञान ) उत्पन्न हुआ। नाना वाहनोंपर अपने पैरोंको मोड़ते हुए समस्त देवलोक वहाँ आया।

घत्ता—इस प्रकार आठ प्रकार, पाँच प्रकार और सोलह प्रकारके उठते-पड़ते और नाट्य करते हुए देवोंने अंजलियोंसे सामनेसे देवको नमस्कार किया ॥ ८ ॥

९

ऋषि, अमर, नाग और हम-जैसे भी निरक्षर मनुष्य आपकी जो स्तुति करते हैं, इसका एक ही फल है कि यदि समुज्ज्वल भक्ति उत्पन्न हो, यदि वह निर्मल भक्ति हृदयमें नहीं आती, तो तुम लाखों स्तुतियाँ पढ़ते रहो, मुखके व्यायामसे केवल कष्ट ही प्राप्त करोगे। इन्द्र, नागराज और सरस्वती कहे, फिर तुम्हारी गुणराशिका यदि अन्त नहीं दीखता, तो जड़ कवि क्या बाँचता और

३. P बारिसिदिवसि । ४. A संभवरिक्खइ; P सुसंभवरिक्खइ । ५. A णिग्घोसणिणाएं । ६. A पंचच्छरियइं ता संजायइं । ७. A P छम्मत्थु । ८. A वहेप्पिणु । ९. P adds after this: फग्गुणि किण्हि पक्खि छट्ठियदिणि, °भे विसाहि पच्छिमसमुहइ दिणि । १०. A P सिरीसहु । ११. P अंजलिकरेहिं । १२. A °विहहिं सुरवरहिं; P °विहहिं वि सुरवरेहिं ।

९. १. A संथुणंति । २. A P जइ । ३. A तो । ४. AP कहइ । ५. A P जलहिमाणु ।

देव तुहारी हयदुहवेल्लिहि भत्ति मूलु आसिद्धि सुहेल्लिहि ।
अट्ठ वि पाडिहेर थिय जांवहि समवसरणि आसीणउ तांवहि ।
भासइ धम्मु भडारउ जेहउ भासहुं सक्कइ को वि ण तेहउ ।
पालइ को वि कहिं मि जइ सूरउ णासइ णिट्ठहि जणु विवरेरउ ।
घत्ता—पाणिवहु पमेल्लह अलिउं म बोल्लह दव्वु परायउ मा हरह ॥
परदार म माणह धणु परिमाणहुं रयणिहि भोयणु परिहरह ॥९॥

१०

एंव भणिवि संबोहिय मणहर पंचणवइ संजाया गणहर ।
बिण्णि सहस भासिय तीसुत्तर अंगसपुव्वधारि तहु मुणिवर ।
बिण्णि लक्ख चालीससहासइं चउसहसइं णवसयइं विमीसइं ।
अवर वि वीस जि सिक्खुय साहिय जे णीरंजणेण णिव्वाहिय ।
णव जि सहासइं ओहिविबोहहं सहसेयारह पंचमबोहहं ।
सयइं तिण्णि सहसइं पण्णारह विक्किरियालहं रिसिहि सुहीरहं ।
सोत्तसमाणसहासपमाणहं पण्णासुत्तरु सउ मणजाणहं ।
वसुसहसइं रिदुसयइं विवाइहिं सुद्धसुरूवदेसकुलजाइहिं ।
लक्खइं तिण्णि तीससहसालइं विरयहं णारिहिं लुंचियवालइं ।
सागारहं वि लक्खु गुणगुत्तिहि वयगुणियाइं ताइं तप्पत्तिहिं ।

वर्णन करता है ? समुद्र मापनेके लिए क्या घड़ा लाया जाता है ? हे देव, दुःखरूपी लताका हनन करनेवाली सुखरूपी लताका, सिद्धिपर्यन्त मूल तुम्हारी भक्ति ही है । जैसे ही आठ प्रातिहार्योंकी स्थापना हुई वैसे ही, वह समवसरणमे विराजमान हो गये । आदरणीय वह जिस प्रकार धर्मका कथन करते हैं, उस प्रकारका कथन दूसरा कोई नही कर सकता । कहीं यदि कोई सूर हो तो वह पालन कर सकता है ? निष्ठासे विपरीत मनुष्य नाशको प्राप्त होता है ।

घत्ता—प्राणियोंका वध छोड़ो, झूठ मत बोलो, दूसरेके धनका अपहरण मत करो, परस्त्रीको मत मानो, धनका परिसीमन करो, रात्रिमे भोजनका परिहार करो ॥ ९ ॥

१०

इस प्रकार कहकर उन्होंने सम्बोधित किया । उनके पंचानबें सुन्दर गणधर हुए । अंगधारी मुनिवर दो हजार तीस थे । शिक्षक दो लाख चौवालीस हजार नौ सौ बीस कि जिनका निरंजन ( तीर्थंकर ) ने संसारसे उद्धार किया । अवधिज्ञानी नौ हजार; केवलज्ञानी; पन्द्रह हजार तीन सौ सुधीर, विक्रिया-ऋद्धिके धारक थे । मनःपर्ययज्ञानी नौ हजार एक सौ पचास । शुद्ध स्वरूप, देशकालमें उत्पन्न हुए वादी मुनि आठ हजार छह सौ । तीन लाख तीस हजार केश लोंच करनेवाली आर्यिकाएँ थी । तीन लाख श्रावक और पांच लाख श्राविकाएँ ।

६. A आसुद्धि. । ७. A कहिं मि को वि । ८. AP पाणिवहु । ९. P परदारु । १०. P परियाणह ।

१०. १. A दोण्णि । २. A अगसुपुव्वधारि; P अंगपुव्वधारिय । ३. A ओहिचिमोहहं । ४. P सयाइं । ५. P सुधीरहं । ६. P °समारण° । ७. A विरइयणारिहिं । ८. P लुंचियकुरुलहिं । ९. A वयगणियाइं ।

घत्ता—तियसेहिं असंखहिं संखतिरिक्खहिं सहुं दुच्चरियइं खंडिवि ॥
णववरिसविहीणउ जयविजयाणउ पुव्वलक्ख महि हिंडिवि[10] ॥१०॥

११

महियमहिउ महमहियाणंगउ सहुं सीसेहिं समाहिवसंगउ।
संमेयहु जाइवि गिरिधीरउ तीस दियह[1] थिउ मुक्कसरीरउ।
फग्गुणमासि कालपक्खंतरि[2] साणुराहि सुहसत्तमिवासरि।
सूरुग्गमि बुहदेवहं देवें णिक्किरियत्तु पत्तु विणु खेवें।
णिट्ठिउ अट्ठमवसुह[3] पडुक्कउ गउ सुपासु पासेहिं विमुक्कउ।
चंदणकद्दमेण पव्वालिय पउलोमीसें[4] मालेहिं मालिय[5]।
दिण्णी[6] मउडाणलजालोलिय चिचिकुमारें[7] तणु पज्जालिय।
वंदिवि भव्वें[8] पावणिण्णासउ णायणाहु गउ णायावासउ।
णायारूढउ कहइ णयंगहं पवणवरुणवइसवणपयंगहं।
घत्ता—जहिं भरहजिणेसहु णाणु सुपासहु पसरइ देवहु केवलिहिं ॥
तहिं वाइ ण वायउ ण तमु ण तेयउ पुप्फदंत[9]किरणावलिहि ॥११॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे[10] सुपासणिव्वाणगमणं णाम चउयालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४४॥

॥ [11]सुपासचरियं समत्तं ॥

---

घत्ता—असंख्यात देवो और संख्यात तिर्यंचोके साथ दुश्चरितोंका खण्डन कर, नौ वर्ष कम, जय-विजय करनेवाले एक लाख पूर्व वर्ष धरतीपर विहार कर ॥१०॥

११

पूज्योंके पूज्य, तेजसे कामका मथन करनेवाले, समाधिमें लीन, शिष्योंके साथ, पहाड़की तरह धीर सम्मेद शिखरपर जाकर वह तीस दिन तक मुक्त शरीर रहकर फागुन माहके कृष्णपक्षमे शुभ सप्तमीके दिन अनुराधा नक्षत्रमे सूर्योदय वेलामे अनेक देवोके देवने बिना किसी विलम्बके निष्क्रियत्व ( मुक्ति ) को प्राप्त कर लिया। निष्ठावान् वह आठवी भूमिमे पहुँच गये, सुपार्श्व पाशोंके बन्धनोसे मुक्त हो गये। उनके शरीरको चन्दनसे प्रलिप्त किया गया, इन्द्रके द्वारा मालाओंसे लपेटा गया, अग्निकुमार देवने मुकुटानल ज्वाला दी और शरीर प्रज्वलित कर दिया गया। उनकी, पापका नाश करनेवाली भस्मकी वन्दनाकर इन्द्र अपने निवासके लिए चला गया। अपने ऐरावत नागपर आरूढ़ वह नत शरीर पवन, वरुण, वैश्रवण और सूर्य आदि देवोंसे कहता है—

घत्ता—कि जहां सूर्य-चन्द्रके समान किरणावलिवाले भरतजिनेश और केवली देव सुपार्श्वका ज्ञान प्रसरित होता है वहां न वादी है और न प्रतिवादी, न तम है और न तेज ॥११॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका सुपार्श्व निर्वाणगमन नामका चवालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४४॥

---

१०. P मंडिवि।

११. १. A P दिवह। २. P कालि पक्खंतरि। ३. A अट्ठमिवसुह। ४. A P पोलोमीसें। ५ A मालइ-मालिय। ६. P मणिमउडाणलेण जालोलिय। ७. P चचिकुमारिहिं। ८ A भव्व। ९. AP पुप्फ-यंत°। १०. A सुपासजिणणिव्वाण°। ११. A P omit this line.

## संधि ४५

णित्तेइयअरिविंदहु वयणचंदजियचंदहु ॥
पणविवि कुवलयचंदहु चंदप्पहहु जिणिंदहु ॥ध्रुवकं॥

१

णियंगरस्सीहिं तमं विणीयं सुयंगउत्तीहिं जयं विणीयं
कयं कयत्थं किर जेण णिच्चं णमंति जं देववई वि णिच्चं।
अतुच्छलच्छीहलकप्पभूयं उदारचित्तं गुणपत्तभूयं।
दयावरं पालियसव्वभूयं गिराहिं संवोहियरक्खभूयं।
ण जं पियालीविरहे विसण्णं मुणिं महंतं विमलं विसण्णं।
विसुद्धभावं विगयप्पमायं परं परेसं परिझीणमायं।
णिहीसरं जं महियंतरायं परज्जियाणंतदुरंतरायं।
पवुद्धदुक्कम्मविवायवीलं विइण्णदुव्वाइविवायवीलं।

## सन्धि ४५

शत्रुसमूहको निस्तेज करनेवाले तथा मुखचन्द्रसे चन्द्रमाको पराजित करनेवाले पृथ्वी-मण्डलके चन्द्रप्रभु जिनेन्द्रको मैं प्रणाम करता हूँ।

१

जिन्होंने अपने शरीरकी किरणोंसे अन्धकारका विनाश किया है, और शोभन द्वादशांग श्रुत की उक्तियोंसे जगको विनीत और कृतार्थ किया है, जिन्हें देवेन्द्र प्रतिदिन नमस्कार करते हैं, जो महान् लक्ष्मीरूपी फलके लिए कल्पवृक्षके समान हैं, जो उदारचित्त और गुणोंके पात्रीभूत हैं, दयावर सब प्राणियोंके पालनकर्ता, अपनी वाणीसे भूतपिशाचोंको सम्बोधित करनेवाले जो प्रिय सखीके विरहमे विषण्ण नही होते, जो पवित्र संज्ञाशून्य महान् मुनि हैं, जो विशुद्धभाव और प्रमाद रहित है, जो श्रेष्ठ विश्वस्वामी और माया रहित हैं, निधियोके ईश्वर, अन्तरायोंका नाश करने-वाले, अनन्त दुरन्त रागोंको जीतनेवाले, दुष्पाक कर्मकी संवेदनासे सजग, जो दुष्ट वादियोको

A has, at the beginning of this Saṃdhi, the following stanza:—

वापीकूपतडागजैनवसतीस्त्यक्त्वेह यत्कारितं
भव्यश्रीभरतेन सुन्दरधिया जैनं सुराणा ( पुराणं ) महत्।
तत्कृत्वा प्लवमुत्तमं रविकृतिः ( ? ) संसारवार्धेः सुखं
कोन्यत् ( ? ) समहसो ( ? ) स्ति कस्य हृदयं तं वन्दितुं नेहते ॥ १ ॥

This stanza is not found in any other known MS. of the work.

१. १. A अरविंदहु; P अरिविंदहु। २. A दयायरं। ३. A संवोहियसव्वभूयं; T records a *p* सव्व-भूयमिति पाठे सर्वभूकं सर्वभूमिकम्। ४. P मुणोमहंतं। ५. A P परिखीण°। ६. A दुव्वायविवाय°।

सुसच्चतच्चंगवियारणासं अणंगसिंगारवियारणासं।
सदित्तियाभक्खरभावहारं भवोहसंभूइभयावहारं।
पुरंदरालोयणजोग्गगत्तं समुज्झियाहम्मदुपंकगत्तं।
णिवारियप्पव्वहसेलपायं फणिंदचूडामणिघट्टपायं[10]।
खगिंददेविंदमुणिंदधेयं णमामि चंदप्पहणामधेयं।
भणामि तस्सेव पुणो पुराणं गणेसगीयं पवरं पुराणं।

घत्ता—अमलइ अत्थरसालइ वयणणवुप्पलमालइ॥
अट्ठमु जिणवरु पुज्जमि पउरु पुण्णु आवज्जमि॥१॥

२

मणुउत्तरोइल्लि भूभाइ सुसहिल्लि।
दीवे पसिद्धम्मि पुक्खरवरद्धम्मि।
जलभरियकंदरहु पुव्विल्लमंदरहु।
सुरलोयसोहम्मि पच्छिमविदेहम्मि।
धणकणसमिद्धम्मि देसे सुगंधम्मि।
छक्खंडधरणिवइ सिरिपुरवरे णिवइ।
उद्धूयरिउरेणु णामेण सिरिसेणु।
सिरिकंत तहु घरिणि करिवरहु णं करिणि।
सुयरहिउ णरणाहु चिंतवइ थिरबाहु।
किं करमि कहिं चरमि को देउ संभरमि।

विशेष पीड़ा देनेवाले हैं, जिनका मुख सुसत्य और तत्त्वसे उपलक्षित है, जो कामशृंगारके विचारोंका नाश करनेवाले हैं, जो अपनी दीप्तिसे सूर्यप्रभाका अपहरण करनेवाले हैं, जिनका शरीर इन्द्रके लिए दर्शनीय है, जिन्होंने अधर्मके दुष्पंकका गर्त छोड़ दिया है, जिन्होने आत्मज्ञानके लिए पर्वतसे नीचे गिरनेका विरोध किया है, जिनके चरण नागराजके चूड़ामणिसे घिसे जाते हैं, जो खगेन्द्रों, देवेन्द्रो और मानवेन्द्रोंके द्वारा ध्येय है—मैं ऐसे चन्द्रप्रभ स्वामीको नमस्कार करता हूँ और फिर उन्हीका पुराण कहता हूँ जो कि पहले गणधरोके द्वारा कहा गया था।

घत्ता—स्वच्छ अर्थोसे रसाल वचनरूपी नवकमलोंकी मालासे आठवें जिनवरकी मैं पूजा करता हूँ और प्रचुर पुण्यका उपार्जन करता हूँ॥१॥

२

मानुषोत्तर पर्वतसे सुशोभित सुखद भूभागवाले प्रसिद्ध पुष्कर द्वीपमे, जिसकी गुफाएँ जलसे पूरित हैं ऐसे पूर्व मन्दराचलके पश्चिम विदेहमे धनकणसे समृद्ध सुगन्धि देशके श्रीपुर नगरमे छह खण्ड धरतीका अधिपति, शत्रुओंकी धूल उड़ानेवाला राजा श्रीषेण था। श्रीकान्ता उसकी गृहिणी थी, मानो करिवरकी हथिनी हो। पुत्रसे हीन स्थिरबाहु राजा विचार

७. A T °भाविहारं। ८. A °संभूइयभावहारं। ९. A पुरंदरोलोयणजोगगत्तं; P पुरंदरालोयणजोयगत्तं। १०. A °घिट्ठपायं। ११. A P पवरं।

२. १. A P मणुसुत्तरोइल्लि।

को देइ मह पुत्तु गुणरयणसंजुत्तु ।
ता भणइ सुपुरोहु जइ महसि सुयलाहु ।
तो कुणसु सहहेउ जिणणाहअहिसेउ ।
धम्माणुराएण तं सुणिवि राएण ।
जरमरणभयहरहं पडिमाउ जिणवरहं ।
रयणेहिं रइयाउ कलहोयमइयाउ ।
मंतेहिं थवियाउ खीरेहिं ण्हवियाउ ।
सुसुहं सुयंतीइ महिरायपत्तीइ ।
सिविणम्मि सुहईइ छेयम्मि राईइ ।
करि सीहु सिरि चंदु दिट्ठो विहारुंदु ।

घत्ता—वरपुत्तासइ लइयहु अक्खिउ जाइवि दइयहु ॥
तेण वि तहु परियाणिउं दंसणफलु वक्खाणिउं ॥२॥

३

सज्जणगणमणपयणियपणउ तुह सुंदरि होसइ पियतणउ ।
कइवयदियहहिं वेल्लि व ललिउ लायण्णबहलजलविच्छुलिउ ।
वउ देविहि गब्भालंकरिउं ओलक्खिवि देहचिंधु तुरिउं ।
कंचुइहिं णरिंदहु वज्जरिउ तहु हियवउं हरिसें विप्फुरिउं ।
संतोसें देविहि पासि गउ णं वणगणियारिहिं मत्तगउ ।

करता है—क्या करूँ, कहाँ जाऊँ ? किस देव की आराधना करूँ, कौन मुझे गुणरत्नसे युक्त पुत्र देगा ? तब सुपुरोहितने कहा कि यदि तुम पुत्र-लाभ चाहते हो तो शुभके हेतु जिननाथका अभिषेक करो। यह सुनकर राजाने धर्मके अनुरागसे जरा और मरणके भयका अपहरण करनेवाले जिनवरोंकी रत्नोंसे रचित स्वर्णमयी प्रतिमाएँ बनवायीं। मन्त्रोंसे उनकी स्थापना की और दूधसे अभिषेक कराया। महीराजकी सुभगा पत्नीने सुखपूर्वक सोते हुए, रात्रिके अन्तिम भागमें हाथी सिंह, लक्ष्मी और प्रभासे बहुल चन्द्रमा देखा।

घत्ता—उसने जाकर श्रेष्ठ पुत्रकी आशासे पतिसे कहा। उसने भी उसे बताया और स्वप्नदर्शनके फलकी व्याख्या की ॥२॥

३

हे सुन्दरी, तुम्हारे सज्जनसमूहके मनमें प्रणय उत्पन्न करनेवाला प्रिय पुत्र होगा। कुछ ही दिनोंमें देवीका लताके समान सुन्दर लावण्यके अत्यधिक जलसे विच्छुरित शरीर, गर्भसे अलंकृत हो गया। शरीरके चिह्नको देखकर कंचुकीने जाकर राजासे कहा। उसका हृदय हर्षसे विस्फुरित हो गया। सन्तोषके साथ वह देवीके पास गया, मानो वनहथिनीके पास मतवाला गज गया हो। उसके

२. AP सुसुहं सुवंतीइ। ३. A सुसईइ। ४. P पच्छम्मि। ५. A चंडु and gloss सूर्यः। ६. A विहोरुंडु and gloss चन्द्रः। ७. A सिविणयफलु।

३. १. A सज्जणगुणगणपयणियपणउ; P सज्जणजणमणपयणिउ पणउ। २. AP होसइ सुदरि। ३. A ललिय। ४. A °विच्छुलिय। ५. P देहि चिंधु। ६. A पासु।

पेच्छिवि कसणाणणु थणजुयलु  पेच्छिवि मुहमंडलु दरधवँलु[7]।
सालसुयंगउ गयगंइपसरु[8]  पेच्छिवि पिय संभासिवि सुसंरु[9]।
णरवइ [10]णियमंदिरि गंपि थिउ  णवमासहिं जणियउ [11]प्राणप्रिउ।
सुउं[12] दुल्लहु वल्लहु सज्जणहं  कुलमंडणु खंडणु दुज्जणहं।
णच्चिज्जइ गिज्जइ महुँरसरु[13]  [14]घंडु वज्जइ दिज्जइ धणणियरु।
काणीणहुं दीणहुं दुत्थियहं  णिद्दविणहु किविणहु पंथियहं [15]।

घत्ता—तूंररवें[16] दिस हम्मइ कण्णि वि पडिउ[17] ण सुम्मइ ॥
णारीणंच्चणपेल्लिय[18] वसुमइ णावइ हल्लिय ॥३॥

४

विण्णाणें सण्णाणें घडियउ  हियजणमणि णवजोव्वणि चडियउ।
ससिवयणहं सयणहं आवडिउ  [1]सो इंदु व चंदु व णहि वडिउ।
जणणीजणेंणइं[2] जोयंति मुहुं  अच्छंति तेण सहुं जांव सुहुं।
ता इट्ठउं दिट्ठउं णउ रहिउं  सुइसीलें वणवालें कहिउं।
अरहंतहु संतहु आगमणु  कयतावहु पावहु णिग्गमणु।
मयभावु गावु खणि परियलिउ  लहुं णरवइ सुरवइ जिह चलिउ।
समसरणु समवसरणंतु गउ  पहु विविहधउं[3] जियमयरधउ।

स्तनयुगलको श्याममुख देखकर और मुखमण्डलको कुछ सफेद देखकर, अलसाये अंगों और गजगतिका प्रसार देखकर, प्रियासे सुन्दर स्वरमें बात कर राजा अपने प्रासादमें जाकर स्थित हो गया। नौ माहमे प्रणयिनीने प्राणप्रिय पुत्रको जन्म दिया। वह दुर्लभ पुत्र सज्जनोंका वल्लभ (प्रिय) था, कुलमण्डन और दुर्जनोंका खण्डन करनेवाला था। मधुर स्वरसे गाया-नाचा जाने लगा। घण्टा बजने लगा, धनसमूह दिया जाने लगा—कानीनों, दीनों, दुःखितों, धनरहितों, कृपणों और पथिकोंको।

घत्ता—तूर्योंके शब्दोंसे दिशाएँ आहत हो उठीं। कानमें पड़ा हुआ भी शब्द सुनाई नहीं देता। नारियोंके नृत्यसे प्रेरित जैसे धरती हिल उठी ॥३॥

४

विज्ञान और सम्यक्ज्ञानसे रचित, जनमनका हरण करनेवाला वह नवयौवनमें आरूढ़ हो गया। चन्द्रमाके समान मुखवाले अपने लोगोंमे आकर वह ऐसा लगता था जैसे इन्द्र या चन्द्रमा आकाशमे चढ़ गया हो। माता-पिता जबतक सुखसे उसका मुख देखते हुए रहते हैं तबतक वनपालने जो इष्ट दर्शन किया था, उससे वह रह नहीं सका। उस सुविशील नामक वनपालने वह कह दिया—अरहन्त सन्तका आगमन और सन्तापदायक पापका निर्गमन। एक क्षणमें राजाका मदभाव और गर्व चला गया। शीघ्र ही वह राजा इन्द्रकी तरह चला। उपशमके स्थानपर

७. A वरधवलु; P छुहधवलु। ८ A गइगयपसरु; P गउ गयपसरु। ९. A ससुरु। १०. A मंदिरु। ११. AP पाण पिउ। १२. AP सो दुल्लहु। १३. P महुरयरु। १४. AP पडु। १५. P पत्थियहं। P adds after this: सिरिसम्मणिरूविउ णामु तसु, सुहलक्खणु जणवइ लद्धजसु। १६. A तूररवहं। १७. P वडिउ। १८. K °णच्चणपडिपेल्लिय।

४. १. P सो इंदु चंदु णं वडिउ। २ P °जणणु वि। ३. K विवहधउ।

जिणु वंदिवि णिंदिवि अप्पणउं तें पिसुणिउं णिसुणिउं तिहुयणउं ।
सिरिसेणें सेणं[4] पमेल्लविय सिरिसम्मइ सिरिसम्मइ[5] थविय ।[6]
महियासि णिवासि सिरिप्पहहु णियकइगइछाइयरविरहहु ।
तवु गहियउं महियउं[7] दुच्चरिउं चेट्ठिउं चिरु णिरु णिम्मच्छरउ[8] ।
एत्तहि णंदणु णंदणु जणहु पउणंतु अंतु दुक्कियरिणहु ।
आसाढि रूढि णंदीसरइ छणससिहरि[9] मणहरि वासरइ[10] ।
उववासिउ तोसिउ सुयसुइहिं सहुं सदिहिहिं[11] ससुहिहिं सुहमइहिं ।

घत्ता—अट्टरउद्दहिं चत्तउ धम्मझाणसंजुत्तउ ॥
थिउ अत्थाणि[12] णराहिउ णं णहयलि ताराहिउ ॥४॥

५

जावच्छइ[1] पेच्छइ जलियं[2] दिसं ता कामिणिचूडामणिसरिस ।
विहिविरेलिय वियलिय[3] उक्क किह सुहरुहसररुहमयरंदु जिह ।
तं पेच्छिवि परिहच्छिवि[4] सयलु संचियमलु चंचलु भुवणयलु ।
णियतणयहु पणयहु लच्छिसहि अहिअल्लिय घल्लिय दिण्ण महि ।
पिउगुरुहि पुरुहि[5] थिरु लइउ वउ[6] सिरु मुंडिउं दंडिउं तेण धउ ।

समवसरणके लिए चला। विविध ध्वजवाले राजाने मकरध्वज (कामदेव) को जीतनेवाले जिनकी वन्दना कर अपनी निन्दा की। उसने जो कहा वह त्रिभुवनने सुना। श्रीषेणने सेना छोड़ दी और लक्ष्मी श्रीशर्मा पुत्रको सौंप दी। अपनी कान्ति और गतिसे जिन्होंने सूर्यके रथको आच्छादित कर लिया है ऐसे श्रीप्रभ (श्रीपद्म) के आशाओंका नाश करनेवाले निवासपर जाकर उसने तप ग्रहण कर लिया और दुश्चरितका नाश किया। उसकी पुरानी चेष्टाएँ मत्सरभावसे बिलकुल रहित हो गयीं। यहाँ लोगोंकी वृद्धि करनेवाले उस पुत्रने पापोंका अन्त करते हुए, आषाढ़ माहके प्रसिद्ध नन्दीश्वरमें पूर्णिमाके सुन्दर दिन, धैर्य सम्पन्न और शुभमतिवाले सुहृदोंके साथ उपवास किया और सन्तुष्ट हुआ।

घत्ता—आठ रौद्रध्यानोंसे दूर और धर्मध्यानसे संयुक्त वह राजा दरबारमें बैठा हुआ ऐसा मालूम होता मानो नभतलमें चन्द्रमा हो ॥४॥

५

जब वह बैठा हुआ था तो जलती हुई दिशा देखता है। कामिनीके चूड़ामणिकी तरह आकाशमें फेंकी गयी उल्का उसे ऐसी दिखाई दी जैसे चन्द्ररूपी कमलका पराग हो। उसे देखकर संचित मल चंचल समस्त भुवनतलको छोड़कर अपने प्रणत पुत्रको अहित करनेवाली लक्ष्मीरूपी सखी त्याग दी और धरती दे दी। अपने पिताके गुरु नगरमें स्थिर व्रत लिया, सिर मुड़ा लिया,

४. A सेणय मेल्लविय। ५. A सिरिसमइ सिरिवम्मइ। ६. P reads *a* as *b* and *b* as *a*. ७. P महिउं। ८. उव्वेढिउ चिरु णिम्मच्छरिउ। ९. AP छणससहरि। १०. A मणहरवासरइ। ११. A सु मु हि हि सुहमईहिं; P मंतिहिं सुहमइहिं। १२. P अत्थाणेण।

५. १ A जामच्छइ; P जावच्छह। २. A जडिय। ३. P °वियलिय विरलिय। ४. P परियच्छिवि। ५. A पुरहिं; P गुरुहि। ६. A वउ; P वउ।

सहरिहि सिरिसिहँरिहिं हरिवि रइ	कयकलुसणास संणासगइ ।
सवियप्पि कप्पि सोहम्मवरि	एक्कोवहिसुहणिहिआउधरि ।
सिरिवहि सिरिवहि विलुलियचमरु	सिरिहरु मणहरु[10] जायउ अमरु ।
[11]एसज्जु पुज्जु तहु अट्ठगुणु	सुहवत्त सत्तकरमवियतणु ।
विहवदहं अद्दहं सहस दुइ	वट्टंति जंति जइ भुत्ति तइ ।
णीसासु मासु पूरिवि मुयइ	भावइ सेवइ काएं[12] जुयइ ।

घत्ता—तहु तहिं पंकयत्तहु	कीलंतहु[13] कीलंतहु ॥
आउ पईहु वि पेर्यलिउ[14]	कालें को वं[15] ण कवलिउ ॥५॥

६

अवरे[1] वि णररविपहवत्ति जहिं	वहुजीवइ वीयइं[2] दीवि तहिं ।
मोरयभीमोरयसंगरहु	इसुकारहु[3] सारहु गिरिवरहु ।
पुव्वासइ वासइ भारहइ	सियभाणुभाणुकरभारहइ ।
णंदंतपॅगांवगांवगहिरि[4]	इलतिलइ अलयइ विसयवरि ।
संपयहि पयहि णिच्चु जि पियहि	णिदुगेज्झहि[5] उज्झहि णयरियहि ।
णिव्वट्टिउ लोट्टिउ कूरमइ	अजियंजउ[6] दुज्जउ मणुयमइ ।

और शरीरको दण्डित किया। सिहों सहित श्रीपर्वत शिखरपर रतिका नाश कर, जिसमें कालुष्य-का नाश कर दिया गया है, ऐसी संन्यास गति रचकर वह एक सागर आयु और सुखकी निधि धारण करनेवाले सौधर्म स्वर्गके श्रीसम्पन्न श्रीप्रभ विमानमे, जिसपर चमर ढोरे जा रहे हैं, ऐसा श्रीधर नामका सुन्दर देव हुआ। उसका आठ गुना पूज्य ऐश्वर्य था। उसका सात हाथोंसे मापा गया शरीर सुखका पात्र था। वैभवसे गोले दो हजार वर्ष जब बीत जाते है, तब उसका भोजन होता है, एक माहमे सांस लेकर छोड़ता है। उसे स्त्री अच्छी लगती है, और शरीरसे उसका सेवन करता है?

घत्ता—वहां क्रीड़ा करते-करते कमलनेत्र उसका लम्बा समय निकल गया। समयके द्वारा कौन कवलित नही होता? ॥५॥

६

मनुष्य रूपी सूर्यकी प्रभावाले अनेक जीवोंसे युक्त दूसरे धातकीखण्ड द्वीपमें जिसमें मयूर और भयंकर सांपोका युद्ध होता है, ऐसे श्रेष्ठ इष्वाकार पर्वतकी पूर्व दिशामें सूर्य और चन्द्रमाकी किरणोंसे आलोकित भारतवर्षके आनन्द करते हुए प्रचुर गांवोसे गम्भीर पृथ्वीमेंश्रेष्ठ अलका क्षेत्रमे सम्पत्तियों और प्रजाओंसे प्रिय मनुष्योके द्वारा अग्राह्य अयोध्या नगरीमें अत्यन्त भ्रष्ट

७. AP सुरसिहरिहे। ८ A जुम्मोवहिं°। ९. A सुरगिहि। १०. A सिरिहरु। ११. A एसज्ज पुज्ज। १२. A कायवि जुवइ। १३. P सहुं अच्छर। १४. A पयडिउ। १५. A कालें को वि ण कवलिउ; P कालें को णउ कवलिउ।

६. १. A अवर वि णर रवि पवहंति जहिं; P अमर वि णरवर विहरंति जहिं। २. A दीवइ बीइ। ३. A सुइकारहु। ४. AP °पगामगाम°। ५. A णिरु गिज्झहि but णिदुगेज्झहि in margin। ६. AP अजयंजउ।

तहु मंदिरि[7] णंदिरि णिम्मलिणि सुंदरि इंदिदिरि णं णलिणि ।
मुक्कमलकमलदलणयणजुय[8] सुहजलरहल्लि णवचेल्लिभुय[9] ।
[10]तियसिरमणि गुणमणिणिवहखणि सरसेणाजियसेणा रमणि ।
सुपसुत्त पुत्तसंणिहियमइ सा सिविणयं[11] सुविणिय णियइ सइ ।

घत्ता—सीहु हत्थि ससि दिणयरु पुण्णकलसु पंकयसरु ॥
सिरि वसहिंदु पमत्तउ [12]संखु दाहिणावत्तउ ॥६॥

७

दिट्ठउ सिट्ठउ सुहिमाणियइ[1] णियकंतहु कंतहु राणियइ ।
फलु विलसिउं भासिउं तेण तहि दिसवलए विमलइ थियइ णहि[2] ।
तहि गब्भि अब्भि णं चंदमउ थिउ[3] सिरिहरु सिरिहरु सहमउ ।
उप्पण्णउ धण्णउ पुण्णणिहि[4] तरु धरणिहि अरणिहि णाइं सिहि ।
जं जाणिउं भाणिउं तेण जहिं वड्ढंतें संतें तेण तहिं ।
णयरिद्धिइ बुद्धिइ लक्खियउं णिहिलत्थु वि सत्थु वि सिक्खियउं ।
मायइ पियवायइ गुणसहिउं णियणामु सधामु तासु णिहिउं ।
संवियक्कउ थक्कउ तरुणिरउ[5] णवजोव्वणि णं[6] वणि महुसमउ ।

क्रूरमति अजितंजय नामका दुर्जेय ( मनुजमति ) राजा था। आनन्द देनेवाले उसके घरमें निर्मल सुन्दरी गृहिणी थी मानो कमलिनीमें लक्ष्मी हो। वह निर्मल कमलके समान आँखों वाली सौन्दर्यके जलकी लहर नवलताके समान बाहुबली, स्त्रियोंमें शिरोमणि, गुणरूपी मणिसमूहकी ,खदान, और कामदेवकी सेना अजितसेना नामकी स्त्री थी। पुत्रमें अत्यन्त बुद्धि रखनेवाली, अत्यन्त प्रगाढ़ रूपसे सोयी हुई, सुविनीता वह सती स्वप्न देखती है।

घत्ता—सिंह, हाथी, चन्द्रमा, दिनकर, पूर्णकलश, कमल, सरोवर, लक्ष्मी, प्रमत्त वृषभेन्द्र और दक्षिणावर्त शंख ॥६॥

७

सुधियोंके द्वारा मान्य रानीने जो देखा, वह अपने प्रिय पतिसे कहा। उसने उससे उसका विलसित फल कहा। दिशा मण्डल और आकाशके निर्मल होनेपर उसके गर्भमें, बादलोंमें चन्द्रमा के समान, लक्ष्मीधारक श्रीधर स्थित हो गया। पुण्य निधि और धन्य वह इस प्रकार उससे उत्पन्न हुआ जैसे धरती पर वृक्ष और लकड़ीसे आग उत्पन्न हुई हो। वृद्धिको प्राप्त होते हुए उसने जहाँ जो जाना वह कहा। नय-ऋद्धि और बुद्धिसे वह उपलक्षित हो गया, निखिलार्थ शास्त्र भी उसने सीख लिये। प्रिय. बोलनेवाली माँ ने गुण ;सहित अपना नाम और घर उसे सौंप दिया ( अजितसेन उसका नाम था ) नवयौवनमें वह विचारग्रस्त और तरुणीरत हो गया मानो वनमें

७. A णंदिरि मंदिरि । ८. A सुक्क° । ९. A सुयजलहरणि णिववेल्लिभुय; P सुहजलवहुल्लि । १०. AP तियसिर° । ११. A सविणय सिविणय; P सुविणय सिविणय । १२. AP संखु वि दाहिणवत्तउ ।

७. १ सुहमाणियइ । २. A दिसिवलयइ विमलि थियम्मि णहि; P दिसवलइ विमलि थियम्मि णहि । ३. AP omit थिउ । ४. A उप्पण्णउ वण्णउ सच्चणिहि; P उप्पण्णहु धण्णहु पुण्णणिहि । ५. A तरुणियउ । ६. AP वणि णं ।

ता राएं ताएं तालघणु गंपिणु गयसोउ असोयवणु।
दुहहरु सिरिहरु जिणु सेवियउ भर्वपासु सुदूरुं विहावियउ।

घत्ता—चिंतइ महिपरमेसरु एंवहिं धम्महु अवसरु ॥
कण्णहु णियडइ धुलियइं मरणु कहंति व पलियइं ॥७॥

८

सो अजियसेणु वेणुं व धरहि अहिथविउ ण्हविउ ढोइयकरेंहि।
रिसिसिक्खहिं दिक्खहिं लग्गु किह पिउ हयकलि केवलि हुयउ जिह।
एत्तहि जयजत्तहि जोत्तियहु णिक्खत्तियखत्तियसोत्तियहु।
तसियक्कु चक्कु तहु हुयउ घरि रुइपुंजु कंजु ण कंजसरि।
जणजोणिहिं खोणिहि साहियइं चडइं छक्खंडइं साहियइं।
णवणिहि मणदिहिउप्पायणइं रयणइं चेयणइं अचेयणइं।
चउदह दहंगभोएंण सहुं घरु एंति देंति चिंतविउं लहु।
कयदमु अरिंदमु णामें समणु मासोववासि धणरासितणु।
जो मण्णइ वण्णइ जिणचरिउं जें सुत्तु सुजुत्तु समुद्धरिउ।
घरु पत्तु पत्तु तें जोइयउ अणवज्जु भोज्जु संप्राइयउं।
णर्वपुण्णइं णवणवभावणइ तें वद्धइं णिद्धइं कयपणइ।

वसन्तका समय हो। तब पिता राजाने शोकसे रहित होकर ताल वृक्षोंसे सघन अशोक वनमे जाकर दुःखका हरण करनेवाले श्रीधर जिनकी सेवा की और अत्यन्त दूरवर्ती भवरूपी बन्धनको देख लिया।

घत्ता—धरतीका वह राजा विचार करता है कि इस समय, अब धर्मका अवसर है। कानोके निकट व्याप्त सफेदी मानो मृत्युका कथन कर रही है ॥७॥

८

उसने उस अजितसेनको कर देनेवाली धरती पर वेणुके समान स्थापित कर दिया और अभिषेक किया और मुनिकी शिक्षासे युक्त दीक्षामे वह इस प्रकार लग गया कि पापको नष्ट करनेवाले पिता केवलज्ञानी हो गये। इधर विजय-यात्रामें लगे हुए तथा जिसने क्षत्रियों और ब्राह्मणोंको क्षत्र रहित कर दिया है ऐसे उस राजा अजितसेनको सूर्यको त्रस्त करनेवाला चक्र, इस प्रकार उत्पन्न हुआ मानो कमलोंके सरोवरमें कान्तिका समूह उत्पन्न हुआ हो। उसने मनुष्यों की योनि प्रचण्ड छह खण्ड भूमि सिद्ध कर ली। नव निधियाँ, मनके भाग्यको उत्पन्न करनेवाले चेतन अचेतन चौदह रत्न, दशांगभोगोंके साथ घर आते है और वह जिसकी चिन्ता करता है, वे वह शीघ्र प्रदान करते हैं। शान्तमन एक मासका उपवास करनेवाले और तृणके समान शरीरवाले अरिंदम नामक श्रमण, जो जिनचरितको मानते है और उसका वर्णन करते है, तथा जिन्होंने युक्तियुक्त सूत्रोंका उद्धार किया है घर आये। राजाने उन्हे देखा और उन्हें अनवद्य आहार दिया। प्रणतिपूर्वक नव-नव भावनासे उसने स्निग्ध नये-नये पुण्योंका बंध किया। जिन्होने शुभ दिशा

७. A तालहिं तालघणु। ८ AP भवयारु। ९ A सदूरु।
८. १. A धेणु व धरहु। २. A °करहु। ३. P रज्जसरि। ४. P °भोएंहिं। ५. A गुणरासितणु। ६ P सजुत्तु। ७. A P संपाइउ। ८. P णवपुण्णय। ९. P कयविणइ।

गुणवंतहं संतहं महरिसिहिं आदंसियसंसियसुहदिसिहिं।
[१०]महिवंटयणिक्कंटयवइहि पंचब्भुय तहु हुय णरवइहि[११]।
घत्ता—चक्कवट्टिसिरिलीलइ एंव तासु गयकालइ ॥
दिट्ठउ जिणु तरुणीलइ[१२] मणहरणामवणालइ ॥८॥

९

सुहावहं गईवहं।
रविप्पहं गुणप्पहं।
थिरं पियं सुवं सुयं।
णिवाइणा सराइणा।
महाणिणा पुणो तिणा।
मुएवि सं रईविसं।
कयं तवं गयासवं।
णिरासयं अहिंसयं[१]।
अदोसयं असोसयं।
अरोसयं अतोसयं[२]।
विहट्टियं पलोट्टियं।
चलं[३] खलं मणोमलं।
मओ[४] मुणी हुओ[५] गुणी।
अणप्पए सुकप्पए।
बुहत्थुए स[६] अच्चुए।
विहंकरे सुहंकरे।
समाणए विमाणए।

दिखायी और सूचित की है, ऐसे गुणवान् और सन्त महर्षियोंके द्वारा मही और पत्तनोंके निष्कंटक स्वामी उस राजाके लिए पाँच आश्चर्य उत्पन्न किये गये।

घत्ता—इस प्रकार चक्रवर्तीकी श्रीलीलासे उसका समय निकलता चला गया। उसने वृक्षोंसे हरेभरे मनहर वनालयमें जिनके दर्शन किये ॥८॥

९

सुख प्राप्त करानेवाले, गतियोंके नाशक, सूर्यके समान प्रभावाले-गुणोंके मार्ग, स्थिर स्थित, उन्हें राजाने प्रेमके साथ सुना और फिर चक्रवर्तीने गतिके अधीन सुख छोड़कर आस्रव रहित, आश्रयहीन अहिंसक अदोष मृषा शून्य अक्रोध, दोष रहित तप किया और चंचल दुष्ट मनोबल को नष्ट कर दिया। वह मुनि मर गये और वह गुणी महान् विभासे युक्त शुभंकर सम्माननीय अच्युत विमानमें अच्युतेन्द्र हुआ।

१०. A महिवट्टयणिक्कंटयवइहो; P महिवट्टयणिक्कंटियमहिहि। ११. A णरवइहो। १२. P तरुलीलइ।

९. १. A omits अहिंसयं। २. A सतोसयं। ३. A वलं। ४. A मुओ। ५. P हुओ। ६. A P सुअच्चुए।

घत्ता—आउमाणु हयणिद्दइं  तहु वावीससमुद्दइं ॥
तेत्तियवाससहासहिं  भुंजइ मणविण्णासहिं ॥९॥

१०

ससेइ सो पमत्तए[1]  दुवीसपक्खमेत्तए ।
सहंतकंठरेहओ  तिहत्थमेत्तदेहओ ।
अमस्सरोमकेसओ[2]  ससंकसुक्कलेसओ ।
अमोहबोहसंणिही  पहू[3] तमप्पभावही ।
किरीडकोडिमंडिओ[4]  अपाढओ वि पंडिओ ।
अधूविओ सुगंधओ  अण्हायओ[5] सिणिद्धओ ।
सहावजायभूसणो  कणंतिकिंकिणीसओ[6] ।
विचित्तचारुचेलओ  ललंतफुल्लमालओ ।
जहिं जहिं विजोइओ  तहिं तहिं विराइओ ।
गुणेहिं सो अदुज्जसो  अणालसो अतामसो ।
मणेण चिंतियं जहिं  खणेण गच्छए तहिं ।
कवाडवेइअंतरे  असंखदीवसायरे ।
कुलायलावलीवणे  रमेइ गंधमायणे ।
जलंतरयणपावए  दुइज्जयम्मि दीवए ।
तहिं पि सीयतीरिणी  णिदाहडाहहारिणी[7] ।
गईंद[8]घट्टचंदणे  तडम्मि तीइ दाहिणे ।

---

घत्ता—उसकी आयु, निद्रासे रहित बाईस सागर प्रमाण थी। उतने ही हजार वर्षों ( बाईस हजार वर्षो ) मे वह मनसे कल्पित आहार ग्रहण करता ॥९॥

१०

बाईस पक्षोकी यात्रावाले समयमे वह साँस लेता। उसके कण्ठकी रेखा शोभित थी। उसका शरीर तीन हाथ प्रमाण था। मूँछ और केशोसे रहित वह चन्द्रमाके समान निर्मल शुक्ल लेश्यावाला था। तमप्रभा नामक नरक तक अवधिज्ञानसे युक्त था। जो किरीटकोटिसे मण्डित था, बिना पढ़ाये हुए भी पण्डित था। बिना धूपके ही जो सुगन्धित था। बिना स्नानके भी स्निग्ध था, स्वभाव ही से उसे आभूषण उत्पन्न हुए थे, जो किंकिणियोके मधुर स्वरसे युक्त था, विचित्र सुन्दर वस्त्रोसे सहित था, झूलती हुई सुन्दर मालाओसे युक्त था, वह जहाँ-जहाँ भी देखा गया, वहाँ-वहाँ सुन्दर था। गुणोके कारण अपयशसे रहित, अनालस और तामसिक प्रवृत्तिसे रहित था। मनसे जहाँ चाहता था, वहाँ एक क्षणमे पहुँच जाता था। वह कपाटवेदो और वेदीवाले असंख्य द्वीप सागरों, कुलाचलोके पंक्तिवनो और गन्धमादन पर्वतपर रमण करता। जिसमें रत्नोकी ज्वाला प्रज्वलित है, ऐसे दूसरे द्वीपमे ग्रीष्मकी जलनका हरण करनेवाली सीता नदी है, जिसमे

---

१०. १ A P पमेत्तए। २. A P अमंसु°। ३. P पहुत्तमप्पहा°। ४. A किरीडिकोडि°। ५. A P अण्हाणिओ। ६ A P कणंत। ७. AP °डाहधारिणी। ८ P गयंद°।

विलासवासंतई  धरित्ति मंगलावई।
पुरं तहिं घरुच्चयं  विहाइ वत्थुसंचयं।
घत्ता—सूहउ कामसमाणउ  कणयप्पहु तहिं राणउ॥
कणयमाल तहु गेहिणि  णं जैलहिहि जलवाहिणि॥१०॥

११

तओ सो सुवत्तो  जिणिंदस्स भत्तो।
चुओ देवणाहो  हुओ पोमणाहो।
सुओ तीइँ दिव्वो  अगव्वो सुभव्वो।
सरूवेण मारो  बलेणं समीरो।
पयावेण सूरो  धणेणं कुवेरो।
गईए विसिंदो  जुँईए णिसिंदो।
मईए महल्लो  गुणीणं पहिल्लो।
रमाए सुरिंदो  खमाए मुणिंदो।
पिऊ तुट्ठचित्तो  स पुत्तेण जुत्तो।
गओ रिद्धरुक्खं  सरुद्दक्खदक्खं।
णहालग्गतालं  फलालं लयालं।
भमंतालिसामं  मणोहारिणामं।
वणं तं पइट्ठो  सयासिट्ठणिट्ठो।
तहिं तेण दिट्ठो  मुणीणं वरिट्ठो।

गजों द्वारा चन्दन घर्षित है उसके ऐसे तटपर विलासपूर्ण गृहोंकी पंक्तिवाली मंगलावती नामकी भूमि है। उसमे घरोंसे ऊँचा वस्तु संचय नामका नगर शोभित है।

घत्ता—उसमें सुन्दर कामदेवके समान कनकप्रभ नामका राजा था। कनकमाला उसकी गृहिणी थी, मानो समुद्रकी नदी हो॥१०॥

११

तब वह सुमुख जिनभक्त देवेन्द्रनाथ च्युत होकर उससे पद्मनाथ नामक पुत्र हुआ जो दिव्य गर्वरहित, सुन्दर और भव्य था। जो स्वरूपमे कामदेव, बलमे समीर, प्रतापमे शूर, धनमे कुबेर, गतिमें वृषभराज, ज्योतिमे चन्द्रमा, मतिमे श्रेष्ठ, गुणियोंमें पहला, लक्ष्मीमे देवेश, और क्षमामें मुनीन्द्र था। सन्तुष्ट चित्त पिता पुत्रके साथ मनोहर नामके वनमे गया, जिसमे समृद्ध वृक्ष थे, जो रुद्राक्ष और द्राक्षा वृक्षोंसे युक्त था। जिसमे ताल वृक्ष आकाशको छू रहे थे। जो फलों और लताओंसे युक्त था और भ्रमण करते हुए भ्रमरोंसे श्यामल था। उसने वनमे प्रवेश किया। वहाँ उसने श्रेष्ठ अनुष्ठानसे युक्त तथा मुनियोमे वरिष्ठ एक मुनिको देखा।

९. A जलणिहि।

११. १. P पउमणाहो। २. A तेए दिव्वो। ३. AP सुरूवेण। ४. P रुईणं सुचंदो। ५. A रिद्धिरुक्खं। ६. A सुरो दक्खदक्खं। ७. P भमंतालिमालं; P adds after this : मरालीमरालं, सुच्छाइसामं। ८. T सिद्धणिट्ठो उत्तमानुष्ठानः।

घत्ता—तहु धुवसिवपुरगामिहि णरवइ सिरिहरसामिहि ॥
जम्मभवणसमभग्गउ　दिढु कमकमलहिं लग्गउ ॥११॥

१२

णिवदारणि मारणि साइणिय　णियतणयहु पणयहु मेइणिय ।
लहु ढोयवि जोयवि सुयमइउ　कणयप्पहु दप्पहु पावइउ ।
पडिवण्णउं सुण्णउं तेण वणु　चलसंदणु णंदणु गउ भवणु ।
सोमप्पह सुप्पह तासु पियं　किं अक्खमि पेक्खमि णाइं स्रयं ।
णिरवण्णु सुवण्णु ताहं तणउ　लद्धुण्णइ मण्णइ किं मणुउ ।
ससिअक्कचक्कचंचलपयहिं　दियहेहिं रहेहिं व संगयहिं ।
सइं सासणि आसणि थियउ जहिं　पहसियमुहु तणुरुहु थविउ तहिं ।
विण्णविवि णविवि ओलग्गियउ　वउं सिरियरु सिरिहरु मग्गियउ ।
णिग्गंथहु पंथहु खणु ण चुउ　सो पोमप्पहु रिसिणाहु हुउ ।

घत्ता—सयलहं जीवहं मित्तउ　हेमधूलिसमचित्तउ ॥
णियदेहे वि णिरीहउ　वणि णिवसइ मुणिसीहउ ॥१२॥

---

घत्ता—जन्मभवके श्रमको नष्ट करनेवाला वह राजा शाश्वत शिवपुरके गामी उन श्रीधर स्वामीके चरणोंमे पूरी दृढ़तासे लग गया ॥११॥

१२

नृपदारिणी, मारिणी, शाकिनी, भेदिनी आदि विद्याएँ और धरती अपने प्रिय पुत्रको देकर, शुभमति दर्पको आहत करनेवाला वह कनकप्रभ प्रव्रजित हो गया। उसने शून्य वन स्वीकार कर लिया। चंचल है रथ जिसका ऐसा पुत्र अपने घर गया। चन्द्रमाके समान कान्तिवाली सुप्रभा उसकी प्रिया थी। उसका क्या वर्णन करूँ। मैं उसे पुष्पमालाके समान देखता हूँ। स्वर्णनाभ उन दोनोका पुत्र था जो मनुष्योमे सुन्दर था। उन्नति प्राप्त करनेपर (बड़े होनेपर) उसे मनुष्य क्या कहा जाये ? जिनके चन्द्रमा और सूर्यरूपी चक्र पैर हैं ऐसे दिनरूपी रथोके निकल जानेपर, जहाँ राजा स्वयं शासन और सिंहासनपर स्थित था, वहाँ उसने प्रहसित मुख अपने पुत्रको स्थापित कर दिया। विनय और प्रणाम कर उसने सेवा की, श्रीलक्ष्मीके कर्ता पद्मनाभ श्रीधरसे व्रतकी याचना की। निर्ग्रन्थ पथसे वह एक क्षण च्युत नही हुआ। इस प्रकार वह पद्मनाभ मुनि हो गये।

घत्ता—वह समस्त जीवोके मित्र थे, स्वर्ण और धूलमे समान चित्त रखनेवाले थे। अपने ही शरीरके प्रति निरीह वह मुनिसिंह वनमे निवास करने लगे ॥१२॥

---

९ P °पुरिगामिहि । १० P जम्ममरणसम° । ११. A °कमलहो लग्गउ ।
१२. १. P णिवमारणि । २ मारणि । ३ A सइरिणिय । ४. AP पिय । ५. AP सिय । ६. A णाहउणउ । ७. P मणउ । ८. A थियउ; P णिहिउ । ९ A णविउ । १०. AP वउ सिरिहरु । ११. P खणिण कउ । १२. A पोमणाहु; P पउमणाहु ।

१३

एयारह मणहरकहियाइं[1] अविहंगइं अंगइं गहियाइं।
मयदवणें तवणें तवियाइं तुंगइं अट्ठंगइं खवियाइं।
उद्दाम[2]कामविद्दावणउ सुह[3]सीलहं सोलहहं भावणउं।[4]
तहु लीण[5]उ झीणउ रयपसरु[6] लइ लद्धउं वद्धउं तित्थयरु।
णामल्लउं भल्लउं जाणियउ परिछेयहु छेयहु आणियउ।
आराहिवि साहिवि संतमइ जीविउं संपाविउँ[7] दिव्वगइ।
अववग्गहु सग्गहु मज्झि जइ णिव्वाणठाणसंबद्धरइ।
उ[8]च्छण्णछिण्णमिच्छत्तगहि[9] संपुण्णपुण्णफलभुत्तिवहि।
तिगुणियदहतिजलहिआउहरि तइसंखपक्खणीसासयरि।
तेत्तीसवाससहसंतरिउ आहारु चारु जहिं अवयरिउ।
करमेत्तु गत्तु विच्छुरियदिसु[10] जहिं णिहिलु धवलु जणु णं सुजसु[11]।

घत्ता—तहिं सियंगु सुच्छायउ वइजयंति सो जायउ॥
जं पेक्खिवि पहहीणी[12] भरह पुप्फदंताणी॥१३॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए
महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे पउमणाहवइजयंतसंभवो णाम
[13]पंचचालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४५॥

१३

केवलज्ञानियों द्वारा प्रतिपादित अविकल ग्यारह अंग उसने स्वीकार कर लिये। मदको सन्तप्त करनेवाले तपमें उन्होंने उसके ऊँचे आठों अंगोंको नष्ट कर दिया। उद्दाम कामको नष्ट करनेवाली शुभशील सोलह कारण भावनाओंका ध्यान किया। उनका रतिप्रसार लीन और क्षीण हो गया, तो उन्होंने तीर्थंकरत्वका बन्ध कर लिया और उसे पा लिया। श्रेष्ठ नामप्रकृतिको जान लिया और उत्तम पुरुषकी आयुका बन्ध कर लिया। शान्तमति वह आराधना और साधना कर दिव्यगति और जीवनको प्राप्त हुआ। जिसने निर्वाणके स्थानमें अपनी रति बाँधी है ऐसे वह मुनि अवग्रह स्वर्गमें ( वैजयन्त विमानमें ) उत्पन्न हुए। जहाँ मिथ्यात्वरूप ग्रह नष्ट हो गया है और जो सम्पूर्ण पुण्यफलकी भुक्तिको वहन करता है, जहाँ तैंतीस सागर प्रमाण आयु होती है, तैंतीस पक्षोंमें श्वास लिया जाता है, और तैंतीस हजार वर्षमें जहाँ सुन्दर आहार किया जाता है। जहाँ दिशाओंको विच्छुरित करनेवाला एक हाथ प्रमाण शरीर होता है और जहाँ मनुष्य मानो यशके समान सब ओरसे धवल होता है।

घत्ता—वहाँ उस वैजयन्त विमानमें सुन्दर कान्तिवाला वह श्वेतांग देव हुआ, जिसे देखकर पुष्पदन्त ( सूर्य-चन्द्र ) की भार्या ( प्रभा ) प्रभासे हीन हो गयी ॥१३॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित और महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका पद्मनाभ-वैजयन्त-उत्पत्ति नाम का पैंतालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४५॥

१३. १. A T मणहरणिहियाइं। २. P omits this foot. । ३. A °सोलउ । ४. A P add after this : भावेप्पिणु सिवपहदावणउ । ५. P झीणउ लीणउ । ६. P रइपसरु । ७. A P संपाविउ । ८. A P उच्छिण्ण° । ९. A °गिहे but gloss ग्रहे । १०. A P वित्थरियदिसु । ११. A णंदजसु । १२. A पहहाणी । १३. P पंचालीसमो ।

## संधि ४६

तहु देवहु तेत्तीसंबुणिहिपरिमियाउ पुणु णिट्ठिउ ॥
कालें कलियेउ तं तेत्तिउ वि छम्मासंतु परिट्ठिउ ॥ध्रुवकं॥

१

तइयहुं सहसच्छि सहासबाहु — अक्खइ जक्खहु सोहम्मणाहु ।
भो जक्ख जक्ख सयदलदलक्ख — परिपालियवसुहणिहाणलक्ख ।
इह जंबुदीवि भरहंतरालि — चंदउरि पउरि घणकणजणालि ।
धरसेणु महासेणक्खु णिवइ — जं लंघिवि उवरि ण रवि वि तवइ ।
सोहग्गें तिहुयणहिययलीण — गमणेण हंसि घोसेण वीण ।
सियसरलतरलणयणहिं कुरंगि — लक्खण णामें लक्खणहरंगि ।
तहु पणइणि णं ससहरहु कंति — ण मुणिवरणाहहु लग्ग खंति ।
अट्ठमउ दयासरिमहिहरिंदु — एयहु घरि होसइ जिणवरिंदु ।
सयणासणु भूसणु असणु वसणु — कुरि पुरवरु सुंदरं दलहि वसणु ।

घत्ता—ता भूरिचंदमउ चंदउरु चंदमुहिण तं विरइयउ ॥
धणदेवीभत्तारेण खणि मोत्तियरयणहिं खइयउ ॥१॥

## सन्धि ४६

उस देवकी तैंतीस सागर परिमित आयु फिर समाप्त हो गयी । वह उतनी आयु भी कालके द्वारा कवलित कर ली गयी । केवल छह माह आयु शेष रही ।

१

तब हजार आँखों और बाहुओंवाला सौधर्मेन्द्र यक्षसे कहता है—"कमलके समान आँखोंवाले, और जिसने वसुधाके लाखो खजानोंकी रक्षा की है ऐसे हे यक्ष, इस जम्बूद्वीपके भरत क्षेत्रके भीतर धन-जन और अन्नसे परिपूर्ण प्रवर चन्द्रपुरमे सेनाको धारण करनेवाला महासेन नामका राजा है, उसे लाँघकर; उसके ऊपर सूर्य भी नही तपता । उसकी लक्षणोको धारण करनेवाली लक्ष्मणा नामकी पत्नी है, जो सौभाग्यसे त्रिभुवनके हृदयोमे लीन है, जो गमनमें हंस और बोलनेमे वीणा के समान है, जो अपने श्वेत और चंचल नयनोसे हरिणी है । उसकी वह प्रणयिनी ऐसी थी मानो चन्द्रमाकी कान्ति हो, या मानो मुनिवरके लिए क्षांति लगी हो । दयारूपी नदीके लिए महीधरेन्द्रके समान आठवें जिनेन्द्र इनके घर जन्म लेंगे । इसलिए शयनासन, भूषण, अशन, वसन और नगरको सुन्दर बनाओ, सब कष्टोको दूर कर दो ।"

घत्ता—तब चन्द्रमुख और लक्ष्मी देवीके स्वामी कुबेरने शीघ्र ही स्वर्णमय नगरकी रचना की और उसे एक क्षणमें मोतियो तथा रत्नोसे विजड़ित कर दिया ॥१॥

---

१. १. A P कवलिउ । २. A सहसत्ति but gloss सहस्रपाक इन्द्रः । ३. A घणकयजणालि । ४. A वरसेणु । ५. A P सुंदरु दलियवसणु । ६. P भूरिचंदसुहचंदउ । ७. A चदमुहेणं विरयइ ।

२

समविउलवाहियालीणिवेसु अवितुट्टहट्टटिंटापएसु।
वियसियवणपरिमलमहमहंतु चलचंचरीयकुलगुमुगुमंतु।
जिणवरघरघंटाटणटणंतु कामिणिकरकंकणखणखणंतु।
माणिक्ककरावलिजलजलंतु सिहरग्गधयावलिललललंतु।
ससिमणिणिज्झरजलझलझलंतु मग्गावलग्गहरिहिलिहिलंतु।
करिचरणसंखलाखलखलंतु रवियंतहुयासणधगधगंतु।
बहुमंदिरमंडियजिगिजिगंतु सद्दलदलतोरणचलचलंतु।
गंभीरतूररवरसमसंतु तरुणयवसंतु णिच्चु जि वसंतु।
कालायरुधूवियणायरंगु णाणारंगावलिलिहियरंगु।

घत्ता—सा सुंदरि पियमणहारिणिय सुरहियगंधइं मालइ॥
सुहं सुत्त विरामि विहावरिहि सिविणयमाल णिहालइ॥२॥

३

गलियदाणचलजलल्लवलोलिरभिंगयं
पेच्छइ विसालच्छि पमत्तमयंगयं।
इट्ठगिट्ठितणुफंसणकंटइयंगयं
वसहममलथलकमलपसाहियसिंगयं।

---

२

जिसमें अश्वोंके सम और विस्तीर्ण क्रीड़ाप्रदेश हैं, तथा सम्पुष्ट बाजार और द्यूतप्रदेश है। जो विकसित वनके परिमलोंसे महक रहा है और चंचल भ्रमरोंके कुलसे गुनगुना रहा है। जिसमें जिनवरके मन्दिरोंके घण्टोंकी टन-टन ध्वनि तथा कामिनियोंके कंगनोंकी खन-खन ध्वनि हो रही है, जो माणिक्योंकी किरणावलीसे प्रज्वलित है और शिखरोंके अग्रभागकी ध्वजाओंसे चंचल है। जो चन्द्रकान्त मणियोंके निर्झरोंके जलसे चमक रहा है। मार्गपर चलते हुए अश्वोंसे आन्दोलित है तथा हाथियोंके पैरोंकी शृंखलाओंसे झूल-सा रहा है, सूर्यकान्त मणियोंकी ज्वालासे धकधक करता हुआ, अनेक प्रासादोंकी शोभासे चमकता हुआ जो गीले पत्तोंके तोरणोंसे चंचल है, गम्भीर तूर्योंसे शब्द करता हुआ जो तरुणजनोंसे अधिष्ठित है और जिसमें वृक्षोंमें नित्य वसन्त स्थित रहता है। जिसके प्रांगण कालागुरुके धुएँसे युक्त तथा नाना प्रकारकी रांगोलियोंसे लिखित हैं।

घत्ता—सुरभित गन्धसे मालतीके समान अपने प्रियके मनका हरण करनेवाली, सुखसे सोती हुई वह रात्रिका अन्त होने पर स्वप्नावली देखती है॥२॥

३

वह विशालाक्षी स्वयं देखती है—जिसके झरते हुए चंचल मदजलके कक्षोंपर चंचल भ्रमर मँडरा रहे हैं ऐसे प्रमत्त महागजको; जिसका शरीर प्रिय गौके शरीरके संस्पर्शसे रोमांचित है,

---

२. १. P समु जेत्थु वाहिं°। २. °टेंटापवेसु। ३. P °चरणह संखला°। ४. AP रविमंत। ५. A °मंडण°। ६. A समसमंतु। ७. A सुरहिगंध णं मालइ; P सुरहियगंध स मालइ। ८. A सुहसुत्ति; P सुहँ सुत्त।

तिक्खणक्खणिद्दा[1]रियमारियकुंजरं
रत्तलित्तमुत्ताहले[2]मंडियकेसरं।
सीहयं सुहा[3]वालुयणिग्गयदाढयं
गोमिणिं च दिसकुंजरसिंचणरूढयं।
इट्ठगंधसेलिंधकरंवयं[4]कोसयं
दामजमलमलिमालासहपरिपोसयं।
पुण्णयं विहुं जामिणिकामिणिदप्पणं
उग्गयं इणं पीणियपंकइणीवणं।
मीणमिहुणमणिहणजलकीलणलंपडं
चारुहारिकल्लाणघरं घड[5]संपुडं।
हंसचंचुपुड[6]खुडियभिसं भिसिणीहरं
सेयसलिलवेलागहिरं रयणायरं।
कुलिसणहरकेसरिकिसोरधरियासणं
अवि य पायसासणजसस्स णं सासणं।
इंदधामं[7]महिवंदवइस्स णिहेलणं
रयणपुंजसरणंसुसिहातम[8]हालणं।
झत्ति दित्तजा[9]लासयछित्तणहंगणं
हुयवहं च सइं[10] पेच्छइ जालियकाणणं।

और जिसके सीग स्थलकमलो ( गुलाबपुष्पों ) से प्रसाधित हैं, ऐसे वृषभको; जिसने अपने तीखे नखोंसे हाथियोको फाड़कर मार डाला है; जिसकी अयाल रक्तसे रंजित मोतियोसे शोभित है, जिसकी लम्बी दाढ़े निकली हुई हैं ऐसे सिंहको; दिग्गजोंके द्वारा किये गये अभिषेकसे प्रसिद्ध लक्ष्मीको; प्रिय गन्धवाले शैलिन्ध्र पुष्पोके समूहको जिसमे स्थान है, और जो भ्रमरमालाकी सभासे परिपोषित हैं ऐसे पुष्पमाला युग्मको; भामिनीरूपी कामिनीके लिए दर्पणके समान पूर्णचन्द्र को कमलिनी वनको प्रसन्न करनेवाले उगते हुए सूर्यको, प्रचुर जलक्रीड़ाके लम्पट मीन युगलको, सुन्दरताको धारण करनेवाले और कल्याणके घर कलशयुगलको; जिसमे हंसिनियोके चंचुपुटोंसे कमलिनियां काटी गयी हैं, ऐसा कमलिनीगृह अर्थात् सरोवरको; श्वेत सलिलके तटोंसे गम्भीर समुद्रको; वज्रके समान नखोवाले किशोरसिंहके द्वारा धारण किये गये आसन ( सिंहासन ) को; और भी जो इन्द्रके यशके मानो शासन हो, ऐसे इन्द्रके विमानको; नागराजके भवनको; अपनी अरुण किरणोकी ज्वालासे अन्धकारका प्रक्षालन करनेवाले रत्नसमूहको; और शीघ्र ही अपनी सैकड़ों प्रदीप्त ज्वालाओसे आकाशके आंगनको आच्छादित करनेवाली और वनोको भस्म करनेवाली आग को।

३. १. P °विद्दारिय° । २. P मुत्ताहलमालामंडिय° । ३. AP सुहावालुय° । ४. AP °करंविय° । ५. AT घडसंघड । ६. A °फुडखुडिय° । ७. A इदधामं वरउरवइणिहेलणं । ८. A °तमहारणं । ९ P °दित्ति-जाला° । १०. A हुयवहस्स जं सा पेच्छइ; P हुयवहं च सा पेच्छइ ।

घत्ता—इय पेक्खिवि रायहु राणियइ संतोसें आहासिउ ॥
तेण वि तहु मंगलदंसणहु फलु पणइणिहि[11] पयासिउ ॥३॥

४

सुओ देवि होही तुहं तित्थणाहो[1] असामण्णसंपत्तिविचीसणाहो ।
दिही आगया देवया पंकयच्छी हिरी कंति कित्ति सिरी बुद्धि लच्छी ।
णिहीसेण गेहम्मि छम्मासकालं णिहित्तं[2] सुवण्णं सुवण्णं पहालं ।
चइत्तस्स पक्खंतरे चंदिसिल्ले[3] सुहोहायरे वासरे पंचमिल्ले ।
रिसी पोमणाहो चुओ सोहमिंदो थिओ गब्भवासे पुलोमारिवंदो[4] ।
सुपासाहिवे[5] णिव्वुए संगएहिं समुद्दाणहो रंधकोडीसएहिं ।
णहाजक्खणिक्खित्तमाणिक्कएहिं पउण्णेहिं मासेहिं रामंकएहिं ।
तओ पूसमासे पडंतम्मि सीए सुहे सक्कजोयम्मि एयारसीए ।
पहूओ पहू पुण्णपाहोहमेहो[6] जगाणं[7] गुरू लक्खणुप्पत्तिगेहो ।
सपायालमग्गं सतारक्कसक्कं[8] खणे कंपियं झत्ति तेलोक्कचक्कं ।
घत्ता—परतेउ ण कत्थइ विप्फुरइ अंधारउ णउ रेहइ ॥
जम्मणु उग्गमणु वि भुवणयलि जिणदिणणाहहं सोहइ ॥४॥

घत्ता—यह देखकर रानीने राजासे सन्तोषपूर्वक कहा। उसने भी अपनी प्रणयिनीसे मंगल स्वप्न देखनेके फलका कथन किया ॥३॥

४

हे देवी, तुम्हारा असामान्य सम्पत्तियों और प्रवृत्तियोंका स्वामी तीर्थंकर पुत्र होगा। कमल नेत्रोंवाली धृति, ह्री, कान्ति, कीर्ति, श्री, वृद्धि और लक्ष्मी देवियाँ आ गयी। कुबेरने उसके घरमें छह माह तक प्रभासे युक्त सुन्दर रंगके स्वर्णकी वर्षा की। चैत्रशुक्ल शुभयोगोके आकर, पाँचवीके दिन ऋषि पद्मनाथ सोधर्म इन्द्रच्युत हुआ और इन्द्रके द्वारा संस्तुत वह गर्भवासमें आकर स्थित हो गया। सुपार्श्वनाथके निर्वाण प्राप्त करनेके नौ करोड़ सागर समय बीतनेपर, जिनमे यक्षके द्वारा आकाशसे रत्नोंकी वर्षा की गयी है ऐसे नौ माह सम्पूर्ण होनेपर, पूष माहमें शुक्लपक्षकी एकादशीके दिन शुभ इन्द्रयोग और ज्येष्ठा नक्षत्रमें पुण्यरूपी जलोंके मेघ, विश्वगुरु लक्षणोंकी उत्पत्तिके घर प्रभु उत्पन्न हुए। पातालमार्गसे लेकर तारों, सूर्य और इन्द्रके साथ एक क्षणमें त्रिलोकचक्र काँप उठा।

घत्ता—कही पर भी दूसरेका तेज नही चमकता था और न अन्धकार ही कही शोभित था; जिनरूपी दिननाथ (सूर्य) का जन्म और उदय शोभित होता है ॥४॥

११. पणइणिहो।
४. १. P असावण्ण°। २. A णिहत्तं। ३. A चंदमिल्ले। ४ A पुणोमारिवंदो। ५. A सुपमाहिए।
६. P पुण्णयंमोहसेहो। ७. P जयाणं। ८. P सपायालसग्गं सतारं ससक्कं।

५

सहसा जायउ सुरलोयखोहु[1]　　वीणारवु चल्लिउ किंणरोहु ।
उच्छाहें रक्खस किलिकिलंति　　वेड्ढंतइं[2] भूयइं णहि मिलंति ।
किंपुरिस के वि किं किं भणंति　　सद्दिट्ठिदेव पुच्छिवि मुणंति ।
रयवंत महोरय फुप्फुयंति[3]　　गंधव्व गेयसरु सईं[4] मुयंति ।
अणिवद्धु पिसायउ लइ चवंति　　दसदिसइं जक्ख रयणइं विवंति ।
ससहररवितेएं[5] महि ण्हवंति　　तारउ[6] तारत्तणु पक्खवंति ।
दुग्गह गहचरियइं णिक्खवंति　　जय णंद वड्ढ[7] सामिय चवंति ।
णक्खत्तइं णवणक्खत्तमहिउ　　वंदहुं चलियाइं वियाररहिउ ।
दाविय णियपंति पइण्णएहिं　　सासेहिं व[8] चासपइण्णएहिं ।
णहवडणविवरमुहणिग्गमेहिं[9]　　दिसिविदिसामग्गसमागमेहिं ।
संगलियइं[10] मिलियइं सुरउलाइं　　भावणोभा[11]भरियइं जलथलाइं ।

घत्ता—अइरावयकुंभविइण्णकरु पत्तउ जियपरसेणहु ॥
पुरुहूयउ पुरपासहिं भमिवि घरि पइट्ठु महसेणहु ॥५॥

---

५

शीघ्र ही देवलोकमें क्षोभ मच गया। वीणाके स्वरवाला किन्नर लोक चला। उत्साहसे राक्षस किलकारियाँ भरते हैं, बढ़ते हुए भूत आकाशमें मिलते हैं। कितने ही किंपुरुष किं किं का उच्चारण करते हैं, अच्छी दृष्टिवाले देव पूछकर विचार करते है, वेगशील महोरग फूत्कार करते हैं, गन्धर्व अपने गीत स्वर स्वयं छेड़ने लगते हैं ? पिशाच अनिवद्ध बोलते है, दसों दिशाओंमे यक्ष रत्नोकी वर्षा करते हैं। चन्द्रमा और सूर्यकी प्रभासे पृथ्वी अभिषेक करती है, तारागण भी अपना तारापन प्रदर्शित करते हैं ? खोटे ग्रह अपनी गृहचर्याका त्याग कर देते हैं, और वे 'हे स्वामी, जय हो, आप वृद्धिको प्राप्त हों, आप प्रसन्न हो,' यह कहते हैं। नक्षत्र भी नव नक्षत्रोंसे पूजित और विकार रहित की वन्दना करनेके लिए चले। नागोने अपनी पंक्तिका प्रदर्शन किया, जैसे क्षेत्र हल रेखासे निवद्ध धान्योकी पंक्ति हो, आकाश पतनके विवर मुखोके निर्गमों और दिशा विदिशा मार्गों के समागमनोंसे देवकुल मिलकर चले। भवनवासी देवोकी आभासे जल और स्थल आलोकित हो उठे।

घत्ता—जिसने ऐरावतके गण्डस्थलपर हाथ फैला रखा है ऐसा इन्द्र, वहाँ आया और नगर की चारो ओर परिक्रमा देकर, शत्रुसेना को जीतनेवाले राजा महासेनके घरमे उसने प्रवेश किया ॥५॥

---

५. १ सुरलोइ खोहु। २ A वग्गंतइ। ३. P पुप्फुयंति। ४ P सयं। ५. A °तेय महि; P तेयइ महि। ६. P ताराउ। ७. AP वद्ध। ८. A व वासपइण्णएहिं; P व वण्णपयण्णएहिं। ९. A °णिग्गएहिं। १०. संचलियइं। ११. P °माभारिय जल°।

६

तओ तेण छम्मेण णिच्छम्मयाए परं डिंभयं दिण्णयं अम्मयाए।
तडालग्गतारावलीमेहलालं ससिंगप्पहापिंगदिच्चक्कवालं।
रमंतच्छराणेउरारावरम्मं दिसादीसमाणुद्धजेणिंदहम्मं।
फणिंदाणियापायरायावलित्तं अदिट्ठेक्कलंवंतकिंकिल्लिवत्तं।
लयामंडवासीणविज्जाहरिंदं तुरंगासणासत्तकीलापुलिंदं।
दरीचंदणामोयलग्गाहिकण्णं मओमत्तमायंगदंतग्गभिण्णं।
गुहाकिंणरीकिंणरालत्तगेयं सपायंतणिक्खित्तचंदक्कतेयं।
णिओ सुंदरं मंदरं देवदेवो तहिं तेहिं सो णाणणिक्कंपभावो।
पविच्छिण्णकुंभेहिं कुंभीसगामी तिलोयंतवासीहिं तेलोक्कसामी।
गुणुप्पण्णणेहेहिं णिण्णट्ठणेहो अकूवारखीरेहिं खीराहदेहो।
जिणिंदो जियारी जयंभोयमित्तो फणिंदेहिं इंदेहिं चंदेहिं सित्तो।

घत्ता—तं दुद्धु पडंतउ जिणतणुहि कंतिइ पयडु ण होंतउ॥
णं अमिउं ससंकहु वियलियउं दिट्ठु महिहि धावंतउं॥६॥

६

उस अवसरपर उस मायावी इन्द्रने (भगवान् की) निष्कपट माँके लिए दूसरा बालक दिया और वह ज्ञानभावसे निष्कम्प उस देवदेवको सुन्दर मन्दराचल पर्वत पर ले गया, जो (मन्दराचल) तटपर लगी हुई तारावलीसे युक्त है, अपने ही शिखरोंकी प्रभासे जिसके दिग्मण्डलोंके तट पीले हैं, जो रमण करती हुई अप्सराओंके शब्दसे रमणीय हैं, जिसकी दिशाओंमें ऊँचे-ऊँचे जिन मन्दिर दिखाई देते हैं, जो पद्मावतीके चरणरागसे (चरण लालिमासे) लिप्त है, जो अदृष्ट और एक पर एक अवलम्बित अशोकपत्रोंसे युक्त हैं, जिसके लता मण्डपों में विद्याधरेन्द्र बैठे हुए हैं, जिसमें घोड़ोंके उरासनोंपर आसक्त क्रीड़ा-पुलिन्द हैं। जिसमें नागकन्याएँ घाटीके चन्दनोंके आमोदमें लगी हुई हैं, जो मतवाले गजोंके दाँतोंके अग्रभागोंसे विदीर्ण हैं, जिसमें किन्नर और किन्नरियाँ गीतोंका आलाप कर रहे हैं, जिसने सूर्य और चन्द्रमाको अपने चरणोंके नीचे डाल रखा है। कुंभीसगामी (गजगामी) का अविच्छिन्न कुम्भों (घड़ों) के द्वारा, त्रिलोक स्वामीका त्रिलोकके अन्तमें निवास करनेवाले देवोंके द्वारा स्नेहका नाश करनेवालेका गुणोंमें उत्पन्न स्नेह करनेवालोंके द्वारा दूधकी आभाके समान देहवाले जिनेन्द्रका, समुद्रक्षीरोंके द्वारा, शत्रुओंको जीतनेवाले विजयरूपी कमलके सूर्य श्री जिनेन्द्रका, नागेन्द्रों, इन्द्रों और चन्द्रोंके द्वारा, अभिषेक किया गया।

घत्ता—गिरता हुआ वह दूध जिनवरके शरीरकी कान्तिसे प्रगट नहीं होता हुआ, ऐसा मालूम हो रहा था मानो चन्द्रमासे विगलित अमृत धरतीपर दौड़ रहा हो॥६॥

---

६. १. P अंबयाए। २. A °मेहलीलं; P मेहबालं। ३. AP दिच्चक्कवालं। ४. AP °कंकेल्लि°। ५. A °णासंत°। ६. A °लग्गाहिकिण्णं। ७. P मयमत्त°। ८. P कंति। ९. P वियलिउं।

७

दिव्वं गंधं पुप्फं धूवं		वासं भूसं चरु[1]यं दीवं।
दाउं सव्वं से[2]व्वाणिट्ठं		काउं पुज्जं सत्थे दिट्ठं।
णाणत्तयघणपुप्फसमुद्दं		तं गहिऊणं भय[3]वं भद्दं।
तं पेच्छंता तं पणवंता		तं गायंता तं णच्चंता।
चंदउरं मणितोरण[4]दारं		आया देवा रायागारं।
उव[5]समवेल्लीवासारत्तं		[6]जणणीहत्थे दाऊणं तं।
सोहम्मीसाणा देवेसा		पत्ता सग्गं णाणावेसा।
णाणासणदिवड्ढसयतुंगो		सेयंगो णं सेयपयंगो।
उप्पाइयखाइयसम्मत्तो		इक्खाऊ कासवणिवगोत्तो।
दो लक्खा पुव्वाणं छिण्णा		पण्णास[7]ड्ढसहासाउण्णा।
एस तस्स तरुणत्तणकालो		पच्छा हू[8]ओ मेइणिवालो।
तत्थ वि जायं देवागमणं		पा[9]रावारवारिघडण्हवणं।
वइसवणाणियवसुसंदोहे[10]		भोए भुजंतस्स [11]ससोहे।
छड्ढ लक्ख पुव्वाणं झीणा		अरिहसंखपुव्वंगविलीणा।
घत्ता—अण्णहिं दिणि दप्पणयलि वयणु जोयंतें तें दिट्ठउं॥
जेणेत्थ[12] दड्ढसंसारसुहि हियउल्लउं वणिवट्टउं॥७॥

७

इष्ट दिव्य गन्ध पुष्प धूप वस्त्र भूषा चरु और दीप सबके लिए इष्ट जिन भगवान्को देकर और शास्त्रमें निर्दिष्ट पूजा कर, और ज्ञानत्रयरूपी सघन जलके समुद्र सबके लिए भद्र उन्हें लेकर, उनको देखते हुए उनको प्रणाम करते हुए, उनको गाते हुए और नृत्य करते हुए देवता लोग, मणियोंके तोरणद्वारवाले चन्द्रपुरमें राज्य-प्रासादमें आये। उपशमरूपी लताके लिए वर्षा ऋतुके समान उन्हें माताके हाथमें देकर सौधर्म ईशान स्वर्गोंके नाना वेशवाले देवेश अपने-अपने स्वर्ग चले गये। उनका शरीर डेढ़ सौ धनुष ऊँचा था मानो श्वेत अंगोंवाला चन्द्रमा हो। उन्हें क्षायिक सम्यक्त्व उत्पन्न हो गया है, ऐसे वह इक्ष्वाकुवंशीय और कश्यपगोत्रीय थे। जब उनकी दो लाख और पच्चीस हजार पूर्व आयु बीत गयी, तो यह उनका यौवनकाल था। इसके बाद वह पृथ्वीके राजा बने। वहाँपर भी देवोंका आगमन हुआ और समुद्रके जलघटोंसे अभिषेक किया गया। जिसमें कुबेरके द्वारा धनसमूह लाया गया है ऐसे शोभायुक्त भोगको भोगते हुए उनका छह लाख पचास हजार चौबीस पूर्व समय बीत गया।

घत्ता—एक दूसरे दिन, "दर्पणतलमें मुखको देखते हुए उन्होंने ऐसा कुछ देखा कि जिससे दग्ध संसार सुखोंमें उनका मन विरक्त हो गया॥७॥

७. १. AP चरुवं। २. A इट्ठं सिट्ठं, P णिट्ठं सिट्ठं। ३. A सव्वं भद्दं। ४. A °तोरणवारं। ५. P तवसम°। ६. P सउलुगो.। ७. AP पण्णासद्दसहासा। ८. AP हूयउ। ९. P पारावारि वारि। १०. P °संदोहं। ११. P ससोहं। १२. A जेणित्थु दट्ठु संसारसुहि।

८

आवेप्पिणु पंजलिहत्थएहिँ दूराउ प[1]णामियमत्थएहिँ ।
पंचमगइसंमुहुं मउज्झुणीहिं प[2]डिसारिउ आहंडलमुणीहिं ।
मुहपयलमाणधारासिवेहिं अहिसिंचिउ विहु अज्जुणणिवेहिं ।
कल्लाणाहरणविहूसियंगु प[3]रदिण्णदाणु णं वरमयंगु ।
वरचंदु सणंदणु णिहिउ रज्जि तहि कालइ सुरहयविविहवज्जि ।
सिवकंखइ पहु सिवियहि च[4]डिण्णु सं[5]वत्तुवणंतरि सम[6]वइण्णु ।
दयविच्छिण्णीरुईणिसीहि पूसम्मि कसणएयारसीहि ।
अणुराहाणक्खत्तावयारि णिण्णेहत्तणु जुंजिउ सरीरि ।
णिल्लूरिवि मंदिरमोहँ[7]वासु लुंचिवि घल्लिउ सिरकेस[8]वासु ।
णिक्खंतु लेवि छट्ठोववासु सु[9]हुं पावइयउ रायहं सहासु ।
त[10]हुँ को वि ण मित्तु ण को वि वेसु मज्झत्थु महत्थु विसुद्धलेसु ।
दंडग्गविलंबियचेलमयरि अवरहि दिणि पइसइ णलिणणयरि ।

घत्ता—ण[11]उ करयलि पत्तलि पत्तु ण वि णउ पइ णेउरघोसणु ॥
णउ भूरिभूइ सु[12]रकुंडियउ णउ मं[13]सिरेहाभूसणु ॥८॥

८

हाथ जोड़े हुए दूरसे प्रणामके लिए मस्तिष्कको झुकाते हुए, कोमल स्वरवाले श्रेष्ठ इन्द्रोंने उन्हें प्रोत्साहन दिया। जिनके मुखसे धाराजल निकल रहे हैं ऐसे धारा कलशोंसे अभिषेक किया गया। कल्याणके आभूषणोंसे विभूषित-अंग वह ऐसे मालूम होते थे मानो परदिण्णदान (दूसरोंको जिसने दान, या मदजल दिया हो ऐसा) मातंग (महागज) हो। उसने अपने पुत्र वरचन्द्रको राज्यमें स्थापित किया। देवों द्वारा बजाये गये विविध वाद्योंके उस कालमें मोक्षकी आकांक्षासे प्रभु शिविकापर चढ़े और सर्वर्तु वनके भीतर अवतीर्ण हुए। पूस माहकी, दया (कल्याण दीक्षा) से विस्तीर्ण, कृष्ण एकादशी की रात्रिमें अनुराधा नक्षत्रका अवतार होनेपर, वह शरीरसे स्नेहहीन हो गये, अर्थात् उन्होने दीक्षा ग्रहण कर ली। घरके मोह और वर्षोंको दूर कर तथा सिरके बालोंको उखाड़कर फेंक दिया। छठा उपवास करते हुए और संन्यास लेते हुए एक हजार राजा भी सुखपूर्वक संन्यासी हो गये। उनका न तो कोई मित्र था और न कोई द्वेष्य। वह मध्यस्थ महार्थ और विशुद्ध लेश्यावाले थे। दूसरे दिन, जिसमे दण्डोंके अग्रभागमें वस्त्रध्वज लगे हुए हैं, ऐसे नलिन नामक नगरमे वह प्रवेश करते हैं।

घत्ता—न करतलमे पत्तल, न पात्र है और न पैरोंमें घुँघरुओकी ध्वनि है, न प्रचुर भस्म है और न अकुटिल भौंहे हैं और न श्मश्रुरेखाका भूषण है ॥८॥

---

८. १. A पणाविय° । २. A पडिवारिउ । ३. P परिदिण्ण° । ४. P चडंतु । ५. A संपत्तु । ६. P समयवंतु । ७. P मोहपासु । ८. AP सिरि केसपासु । ९. A सहुं । १०. P तहु मित्तु अमित्तु ण को वि देसु । ११. P ण वि । १२. AP णउ कुंडियउ । १३. A ससिरेहा ।

९

हुंकारु ण मुयइ ण देहि भणइ　　णउ सण्णइ णउ गंधव्वु झुणइ।
परमेसरु पंचायारसारु　　दक्खवइ वीर भिक्खावयारु।
जा छुडु जि भवणपंगणु पइट्ठु　　ता सोमयत्तराएण दिट्ठु।
कर मउलिवि करेवि उरुत्तरीउ　　संचिउ पुण्णंकुरपवरबीउ।
काएं वयणे सुद्धें मणेण　　आहारदाणु तहु दिण्णु तेण।
दुंदुहिसरु सुरसरु पुप्फविट्ठि　　घणु वरिसिउ हूई रयणविट्ठि।
तहिं चोज्जइं पंच समुग्गयाइं　　पालंतु संतु संतइं वयाइं।
थिउ तिण्ण मास छम्मत्थु तांव　　णायावणिरुहतलु पत्तु जांव।
फग्गुणि दिणि सत्तमि किण्हवक्खि　　अवरण्हइ तहिं णिक्खवणरिक्खि।
छट्ठेणुववासें केवलक्खु　　उप्पाइउं णाणु विवज्जियक्खु।

घत्ता—कल्लाणि चउत्थइ जइवइहि सुरयणु दिसहिं ण माइउ॥
अहिरामें अहिणवभत्तिवसु अहिहु अहीसरु आइउ॥९॥

१०

लोयालोयविलोयणणाणं सिरिणाहं　　थुणइ मियंको अक्को सक्को मुणिणाहं।
ससहरकंतं पयडियदंतं कंकालं　　हत्थे सूलं खंडकवालं करवालं।

---

९

न हुंकार करते है, और न यह कहते हैं कि 'दो'। न क्लान्त होते हैं, न गन्धर्व गाते हैं, फिर भी पाँच प्रकारके आचारोंमें श्रेष्ठ वीर परमेश्वर (चन्द्रप्रभु) भिक्षाके अवतारको दिखाते हैं। जैसे ही वह शीघ्र घरके आँगनमें प्रवेश करते हैं, वैसे ही राजा सोमदत्तने उन्हे देख लिया, हाथ जोड़कर और उत्तरीयको उरपर करते हुए उसने पुण्यरूपी अंकुरोंके प्रवर बीज इकट्ठे कर लिये। शुद्ध मन-वचन-कायसे उनके लिए उसने आहार दान दिया। दुन्दुभिस्वर, देवोंका साधुवाद, पुष्प-वृष्टि घन बरसा और रत्नोंकी वर्षा हुई। इस प्रकार वहाँ पाँच आश्चर्य प्रकट हुए। शान्त व्रतोंका परिपालन करते हुए जब वह छद्मस्थ तीन माह स्थित रहे तो वह नागवृक्षकी तलभूमिपर पहुँचे। फागुन माहके कृष्णपक्षकी सप्तमीके दिन, अपराह्णमें अनुराधा नक्षत्रमें छठे उपवासके द्वारा उन्हे इन्द्रियोंसे रहित केवल नामका ज्ञान केवलज्ञान प्राप्त हो गया।

घत्ता—उन यतिवरके चौथे कल्याणमें देवता लोग दिशाओंमें नहीं समा सके। सौन्दर्यसे अभिनव भक्तिके वशीभूत होकर नागराज भी पृथ्वीको लक्ष्य करके आया॥९॥

१०

चन्द्र, सूर्य और इन्द्र लोकालोकका अवलोकन करनेवाले ज्ञानसे युक्त लक्ष्मीके पति मुनिनाथ (तीर्थंकर) की स्तुति करते है, 'जो चन्द्रमाके समान कान्तिवाले हैं, जिनके दांत प्रकट हैं, जो

---

९. १. A reads *a* as *b* and *b* as *a* । २. AP पंगणु। ३. A सोमदत्त°। ४. A कय मउलि करेविणु रंतरिउ; P कर मउलिकरेविणु उत्तरीउ। ५. A सिंचिउ। ६. AP पुण्णंकुरु। ७. AP वरिसिवि। ८. A उप्पायउं; P उप्पण्णउं। ९. A अहहु।

१०. १ A हत्थे संडं फूलकवंडं करवालं।

कडिहि रवाला किंकिणिमाला झणंझणिया[2] पासे रामा मुद्धा[3] सामा घणथणिया।
मईरावाणं[4] मिट्ठं खाणं मृगमासं[5] दाढाचंडं कुद्धं तोंडं जणतासं।
पेयावासो रक्खसभीसो णियठाणं चित्तविचित्तं रम्मं चम्मं परिहाणं।
एसो वेसो देवे जाणं धम्माणं हाणी[6] उज्झियसुत्तो हिंसाजुत्तो रयखाणी[7]।
जे सरगायण[8]वायणणच्चणलद्धरसा वामच्छीणं रत्ता मत्ता कामवसा।
कट्ठा दुट्ठा[9] णिट्ठाणट्ठा[10] णायचुया मइमिच्छेणं मइतुच्छेणं ते वि थुया।
संसरमाणो [11]भवभसभग्गो मुत्तदुहो भो चंदप्पह दरिसियसुप्पह[12] तुह विमुहो।
पइं ण मुणंतो पइं ण थुणंतो कयमाओ आसो मेसो [13]महिसो हंसो हं जाओ।
छिंदण भिंदण कप्पण पउलण घयतलणं पत्तो तिरिए पुणरवि णरए णिद्दलणं।
परघरवासं परकय[14]गासं कंखंतो णीरसपिंडं तिलखलखंडं[15] भक्खंतो।
परलच्छीओ धवलच्छीओ सलहंतो अलहंतो णियहंतो दीणो हं होंतो।
कउलवियक्के जोइणिचक्के [16]रइधरणी लोयणगामिय हा मइं रमिया परघरिणी।

घत्ता—मइं [17]विप्पें होइवि आसि भवि पसु मारिवि पलु भुत्तउं॥
गंडयहु [18]हड्डु हरिणयहु अइणु देव पवित्तु पवुत्तउं॥१०॥

अस्थियोसे युक्त हैं, जिनके हाथमे त्रिशूल है, खण्डित कपाल और तलवार है, कमरमे शब्दयुक्त झनझन करती हुई किंकिणीमाला है, पासमें सघन स्तनों की मुग्धा श्यामा है, मदिरापान है, पशुमांसका मीठा खाना है, जो दाढ़ोसे प्रचण्ड, क्रुद्ध मुखवाले और जनोंको त्रस्त करनेवाले है, राक्षसोसे भयंकर मरघट जिनका अपना निवास है। चित्र-विचित्र सुन्दर चर्म जिनका परिधान है। जिनका इस प्रकारका रूप है, ऐसे देवके ज्ञानमें धर्मकी हानि है। शास्त्रविहीन, हिंसासे सहित वह पापकी खान हैं। जो स्वरोके गाने-बजाने और नाचनेमे रस प्राप्त करते हैं और कामके वशीभूत होकर सुन्दरियोंमे रत और मत्त हैं, जो कठोर दुष्ट, निष्ठासे भ्रष्ट न्यायसे च्युत हैं, बुद्धिहीन मिथ्यादृष्टिके द्वारा उनकी भी स्तुति की जाती है। संसारमे परिभ्रमण करनेवाला भवभ्रमणसे भग्न, दुःखको भोगनेवाला वह, सुपथके प्रदर्शक हे चन्द्रप्रभ, तुमसे विमुख है। वह तुम्हे नही मानता है, तुम्हारी स्तुति नही करता है, माया करनेवाला वह, मै अश्व-मेष-महिष और हंस हुआ हूँ। छेदा जाना, भेदा जाना, काटा जाना, पकाया जाना, घीमे तला जाना (इन्हें) तिर्यंचगतिमे प्राप्त करता है, फिर नरकमे वह दला जाता है। दूसरेके घरमे निवास, दूसरेका दिया भोजन चाहता हुआ, नीरस आहार तिलखलके खण्डोंको खाता हुआ दूसरेकी धवल आंखोवाली स्त्रीकी प्रशंसा करता हुआ, नही पाकर अपनी हत्या करता हुआ मैं दीन हुआ हूँ। चार्वाकोके एक भेद योगिनीचक्रमें अफसोस है कि मैने रतिकी भूमि देखी और परस्त्रीका रमण किया।

घत्ता—मैने विप्र होकर, जन्ममे पशु मारकर मांसका भक्षण किया हुआ है। गेंडे की हड्डियों और हरिणोके चर्मको हे देव, मैंने पवित्र कहा है॥१०॥

२. A झणिझुणिया। ३. A मुद्धा। ४. P मइरापाणं। ५. AP मिगमासं। ६. AP omit हाणी। ७. AP रयखाणं। ८. AP सुरगायण°। ९. AP दुट्ठा। १०. A णिट्ठाणट्ठा। ११. AP भवभय°। १२. A °सुहपय, P °सुहपह। १३. AP हंसो महिसो। १४. P कयपरगासं। १५. A °खडखंडं। १६. A रइघरिणी। १७. विप्पहु होइवि। १८. AP हड्डु हरिणहु अयणु।

### ११

णिद्धम्महं मंसाहारियाहं[1]　　रसलोलहं णियपरवइरियाहं[2] ।
तुहुं देव ण होसि सुसामि जाहं　　अजिणु वि अजिणहं चुक्कइ ण ताहं ।
महयालइ गाइ वि जासु वज्झ　　हो हो किं वेएं तेण मज्झ ।
एंवहि सुदयावर[3] तुहुं जि सरणु　　तुह पायमूलि महुं होउ मरणु ।
बलदेवहं अग्गइ देहि तिण्णि　　तहु गणहर सुयहर[4] सहस दोण्णि ।
जे परमविराय वसंति रण्णि　　ते तहु मुणिसिक्खुव लक्ख दोण्णि ।
णेहु[5] सहसइं पुणु चउरो सयाइं　　सिक्खंति सत्थु गुरुसम्मयाइं[6] ।
अट्ठसहसइं[7] सावहिलोयणाहं　　अट्ठारहसहस[8] णिरंजणाहं ।
ते चोद्दस[9] [10]विक्किरियागुणीहिं　　वसुसहसइं मणपज्जवमुणीहिं ।

घत्ता—पिंडीदुमु चमरइं दिव्वझुणि कुसुमवरिसु सियछत्तइं ॥
भामंडलु दुंदुहि सुरवरहिं जिणचिंधाइं णिउत्तइं ॥११॥

### १२

भयसहसइं छसय[1] विवाइयाहं　　छलहेउजाइ[2]कुलघाइयाहं ।
भणु असीयसहासइं[3] तिण्णि लक्ख　　संजमधारिणिहिं वहंति दिक्ख ।
सावयहं लक्ख गुत्तीसमाण　　ते अणुवयणारिहिं[4] वयपमाण ।

---

### ११

हे देव, जो धर्महीन, मांसाहारी, रसलोलुप स्वपरके शत्रु हैं, आप उनके स्वामी नहीं है। जिन भगवान्से रहित जिन्होंने मृगचर्म नहीं छोड़ा, उनके आप स्वामी नहीं हैं। यज्ञमें जिसके लिए गाय वध्य है, हो-हो ! उस वेदसे मुझे क्या करना। हे सुदयावर, इस समय तुम्हीं मेरीशरण हो, तुम्हारे चरणोंके मूलमें मेरी मृत्यु हो। उनके तेरानवे गणधर थे, दो हजार पूर्वधारी थे, जो परम विरक्त और वनमें निवास करते थे, ऐसे उनके दो लाख चार सौ शिक्षक मुनि थे जो गुरुसम्मत शास्त्रोंकी शिक्षा देते थे। आठ हजार अवधिज्ञानी थे। निर्विकार केवलज्ञानी ( आठ हजार सहित अट्ठारह हजार अर्थात् १० हजार ) दस हजार, विक्रिया-ऋद्धिके धारक मुनि चौदह हजार, और मनःपर्यय-ज्ञानी आठ हजार थे।

घत्ता—अशोक वृक्ष, चामर, दिव्यध्वनि, पुष्पवर्षा, श्वेतछत्र, भामण्डल, दुन्दुभि जिनवरके ये चिह्न देवताओं द्वारा कहे गये हैं ॥११॥

### १२

छल जाति हेतु समूह का खण्डन करनेवाले सात हजार छह सौ वादी मुनि थे। तीन लाख अस्सी हजार संयम को धारण करनेवाली आर्यिकाएँ दीक्षाको धारण करती हैं, तीन लाख श्रावक

---

११. १. P मंसाहारि° । २. P परवेरियाहं । ३. AP सुदयावर । ४. A omits portion from सुयहर down to मुणि in 6 *b*; K writes it in marg । ५. A दहसहसइं । ६. A adds after this; चउसहस ताह पुव्वंधराहं । ७. A दोसहसइं । ८. P जाणिय दहसहस । ९. P ते चउदस । १०. A रिदुसयइ सुविक्किरिया ।

१२. १ A तासु; K तासु but corrects it to छसय । २. P जाउ । ३ A चउरासीसहसइ । ४. P तेहिं अणुवय° ।

देवहं देविहिं[5] णउ छेउ अत्थि तेलोक्कसूरु केवलगभत्थि।
चउवीसहं पुव्वंगहं[6] विहीणु अण्णु वि मासहिं तिहिं मुणहि झीणु।
वसुमइ विहरिवि तेणेक्कु पुव्वु संबोहिवि मणुयसमूहु भव्वु।
संमेयहु सिहरु समारुहेवि थिउ जोउ मासु पेरंतु लेवि।
णामइं गोत्तइं वेयणिययाइं आउट्ठिदिसरिसइं लहु कयाइं।
कम्मइयतेयअँउयारियाइं[7] तिण्णि वि अंगइं ओसारियाइं।

घत्ता—सियपक्खहु फग्गुणसत्तमिहि परमविसुद्धिइ[8] रिद्धउ॥
जेट्ठहि णिट्ठियमलु[9] बहुरिसिहिं सहुं चंदप्पहु सिद्धउ॥१२॥

## १३

णाहस्स णिव्वाणि[1] पंचमइ कल्लाणि।
तूराइं वज्जंति मंगलइं गिज्जंति।
थोत्ताइं किज्जंति दाणाइं दिज्जंति।
दीणाइं सं[2] जंति दुरियाइं खिज्जंति।
चंदणइं[3] सीयलइं सुरहियइं परिमलइं[4]।
जिणतणुहि घिप्पंति[5] घुसिणेण सिप्पंति[6]।
अग्गिंद पणमंति मउडोह दिप्पंति[7]।
दीवोहं दिज्जंति[8]।

थे। अणुव्रतों का पालन करनेवाली नारियाँ (आर्यिकाएँ) पाँच लाख थी। देवों और देवियोंका अन्त नहीं था। केवलज्ञानरूपी किरणवाले त्रैलोक्य सूर्य जिन चौबीस पूर्वांगोसे रहित और भी उनमें तीन माह कम समझो। एक पूर्व तक धरतोपर विहार कर और भव्य मनुष्यसमूहको सम्बोधित कर सम्मेदशिखरपर आरोहण कर एक माह पर्यन्तका योग लेकर, नाम-गोत्र वन्दनीय को आयुके समान स्थितिवाला कर, औदारिक-तैजस और कार्मण तीनों शरीरोंको उन्होंने हटा दिया।

घत्ता—फागुन माह के शुक्लपक्षकी सप्तमीके दिन परम विशुद्ध ज्येष्ठा नक्षत्रमें मलको नाश करनेवाले चन्द्रप्रभु अनेक मुनियोंके साथ सिद्ध हो गये ॥१२॥

## १३

स्वामीके पाँचवें कल्याण निर्वाण होनेपर नगाड़े बजते हैं। मंगल गीत गाये जाते है, स्तोत्र रचे जाते हैं, दान दिया जाता है, दीन सुखको प्राप्त हो जाते हैं, दुरित नष्ट हो जाते हैं, शीतल चन्दन और सुरभित परिमल जिनके शरीरपर डाले जाते हैं, केशरसे उसका लेप किया जाता है, अग्नीन्द्र

५. AP देविउ। ६. AP चउवीसइं पुव्वंगहं। P °अउदारियाइं। ८. विसिद्धिइ। ९. A णिट्ठिवि।

१३. १. A णाणस्स णिव्वाण। २. AP सज्जंति। ३. वंदणइं। ४. A सुरहीअइंघणइं; P सुरहियइं इंधणइं। ५. A खोणियहि घिप्पति। ६ AP लिप्पंति। ७. A मुणि हुववहं देंति; P मणिहुयवहं देंति। ८. AP omit दीवोह दिज्जंति।

घूवोहधूमेण  [10]णाणाविहोएण[11]।
महुयररविल्लाइं  पंजलिहिं फुल्लाइं।
घल्लंति देविंद  वण्णंति णाइंद।
जीहासहासेहिं  विब्भमविलासेहिं।
देवीउ णच्चंति  सिद्धं समच्चंति।
[12]णविऊण तं तित्थु  सो सयलु सुरसत्थु।
जिह[13] गुणकहाकारि  पत्तो पुलोमारि।
सग्गं सलीलेण  करिणा मयालेण।
[14]ससिकंतिदंतेण  धीरं[15] रसंतेण।

घत्ता—इय[16] भरहखेत्तणरयदियहु[17] जगचंदुज्जयचंदहु ॥
किं[18] पुप्फयंतु हउं जडु करमि चंदप्पहहु जिणिंदहु ॥१३॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे चंदप्पहणिव्वाणगमणं णाम छायालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४६॥

॥ चंदप्पहचरियं[19] समत्तं ॥

प्रणाम करते हैं, उनके मुकुटसमूह प्रज्वलित होते हैं, दीपके समूह दिये जाते हैं, धूप समूहके धुएँ और विशिष्ट भोगोंके साथ देवेन्द्र अपने हाथोंकी अंजलियोंसे, भ्रमरके शब्दोंसे युक्त पुष्प बरसाते हैं। नागेन्द्र अपनी हजारों जीभोंसे स्तुति करते हैं, देवियाँ विभ्रम विलासोंके साथ नृत्य करती हैं तथा देवकी समर्चा करती हैं। वह समस्त सुरसमूह उस तीर्थकी वन्दना कर उसी प्रकार स्वर्गको गया जिस प्रकार इन्द्र लीलावाले मदालस चन्द्रकान्तिके समान दांतवाले धीरे-धीरे गरजते हुए हाथीके साथ स्वर्ग गया।

घत्ता—जो यहाँ भरतक्षेत्रके लोगोंके लिए दिवस और विश्वरूपी कुमुदके लिए चन्द्र हैं ऐसे चन्द्रप्रभ जिनेन्द्रके वर्णनमें जड़ कवि पुष्पदन्त क्या करे? ॥१३॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित और महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका चन्द्रप्रभ निर्वाणगमन नामक छियालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४६॥

९. A धूमोहणीलाउ। ११. AP णिग्गंति जालाउ। ११. AP add aftar this : णिरसियअणंगाइं, डज्झंति अंगाइं। १२. AP णमिऊण तं तेत्थु। १३. AP जिण°। १४. A ससिकंतदंतेण। १५. A वीरं। १६. A इह। १७. AP भरहखेत्ति णर°। १८. किम। १९. AP omit this line।

# संधि ४७

सुविहिं सुविहिपयासणं    सयमहवंदियसासणं ॥
भुवणणलिणवणदिणयरं    वंदे[2] णवमं जिणवरं ॥ध्रुवकं॥

१

णहं[3]खित्ततारं    सवण्णेण तारं ।
सुहामोयसासं    सया जस्स सासं ।
पदिट्ठं दिसासुं    रिसिं रक्खियासुं ।
अरीणं अगम्मं    पमोत्तूण गं मं ।
हयं जेण कम्मं    जगे जस्स कम्मं ।
गयासाविहाणं    णिहाणं विहाणं ।
सुरिदद्दिधीरो    सभत्ताण धीरो ।
पयोहीगहीरो    अकंतंगहीरो ।
दिहीगाइगोवो    अमोहो विगोवो[4] ।
सकारुण्णभावो    जणुग्घुट्ठभावो ।
कुसिद्धंतवारो    सुदिट्ठंतवारो ।
ण जो मोहभंतो    ण जम्मोहवंतो ।

## संधि ४७

सुविधिका प्रकाशन करनेवाले, इन्द्रके द्वारा जिनका शासन वन्दनीय है ऐसे भुवनरूपी कमलवनके लिए दिवाकर नौवें तीर्थंकर सुविधि (पुष्पदन्त) को मैं नमस्कार करता हूँ।

१

जिन्होंने अपने नखोंसे आकाशके तारोंको तिरस्कृत कर दिया है, जो अपने वर्णसे स्वच्छ हैं, जिनके श्वास सुख और आमोदमय हैं, जिनका मुख सदैव शोभामय है, जिन्होने दिशामुखोंको उपदिष्ट किया है, जो प्राणियोंके प्राणोंकी रक्षा करनेवाले हैं, जिन्होंने शत्रुओंके लिए अगम्य भूमि और लक्ष्मी छोड़कर कर्मोंका नाश किया है, विश्वमें जिनका काम (नाम) है। जिनका विधान और धर्मोपदेश विधान फल की इच्छासे रहित है। जो सुमेरुपर्वतको तरह गम्भीर हैं, जो अपने भक्तोंके लिए बुद्धि देते हैं, जो समुद्रकी तरह गम्भीर हैं, जो शरीरसे स्त्रीका त्याग कर देनेवाले महादेव हैं। जो धृतिरूपी गायकी रक्षा करनेवाले गोप (विष्णु) है। मोह और गर्वसे रहित हैं; जो कारुण्य भावसे युक्त हैं, जो लोगोंको पदार्थका स्वरूप बतानेवाले हैं, खोटे सिद्धान्तोंका निवारण करनेवाले और अनन्त स्वरूपोंका अन्त देखनेवाले हैं। जो मोहसे भ्रान्त नहीं हैं और न जन्मके

---

P gives, at the beginning of this Samdhi, the stanza: वरमकरोदपार° *for which* see note on page 45 A and K do not give it,

१. १. PT सुविहियसासणं । २. P वंदिवि । ३. A णहुक्खित्ततारं । ४. A अगोवो । ५. P सुसिद्धंतपारो ।

णमामो अणंतं रईमोयणं तं ।
जिणं पुप्फयंतं जिणा पुप्फयं तं ।
ण हत्थेण छित्तं[6] दयाधम्मं[7]छित्तं ।
सया जस्स सीलं बुहाणं सुसीलं ।
पयासेइ संतो खणेणं इसंतो ।
महीदिण्णमारो कओ जेण मारो ।

घत्ता—तहु वरचरियविसेसयं आयण्णह महिमासयं ॥
मेल्लह मोहविडंबणं अथिरं घर घ[8]रिणी धणं ॥१॥

२

दीवि खरंसुदीवि कुसुमियतरु पुक्खरद्धि पुव्वामरमहिहरु ।
पुव्वविदेहि तासु मंथरगइ णीरगहिर सीयं[1] सीयाणइ ।
णवलवंगपल्लवसुरहियजलें[2] मज्जमाणगज्जिर[3]वरमय[4]गल ।
खयरीसिहिणघुसिणरसपीयल गुरुतरंगघोलिरमहुलिहचल ।
तडवरविडविपडियणा[5]णाहल कीलियमहिस[6]वंदहयणाहल ।
देहं[7]णिलोलमाणसूयरउल पक्खितुंडपविहंडियसयदल ।
जिणपडिमा इव साव[8]यसंगिणि किं वण्णिज्जइ दिव्वतरंगिणि ।
उत्तरि तीरि[9] ताहि हयखलवइ अत्थि भूमि णामें पुक्खलवइ ।

युक्त हैं, ऐसे रतिका मोचन करनेवाले अनन्त जिन पुष्पदन्तको मैं नमस्कार करता हूँ। जिन्होंने कामदेवको अपने हाथसे नहीं छुआ। जिनका शील सदैव दयाभावसे स्पृष्ट है और पण्डितोंके लिए सुशील (व्रतों) का प्रकाशन करनेवाला है। धरतीपर प्राणियोंको मृत्यु देनेवाले विद्यमान कामदेवको जिन्होंने एक क्षणमें नष्ट बाणोंवाला बना दिया।

घत्ता—ऐसे उन पुष्पदन्तके सैकड़ों महिमावाले श्रेष्ठ चरित्र विशेषको सुनो। मोहकी विडम्बना अस्थिर घर-गृहिणी और धनको छोड़ो ॥१॥

२

सूर्यकी तीव्र किरणोंसे दीप्त पुष्करार्ध द्वीपमें कुसुमित वृक्षोंवाला पूर्व सुमेरुपर्वत है। उसके पूर्वविदेहमें मन्थरगतिवाली जलसे गम्भीर शीतल शीतोदा नदी है। जिसका जल नवलवंगोंके पल्लवोंसे सुरभित है, जिसमें नहाते हुए और गर्जित शब्दवाले मैगल हाथी हैं, जो विद्याधरियोंके स्तनोंके केशररससे पीली है, जो बड़ी-बड़ी लहरोंपर व्याप्त भ्रमरोंसे चंचल है, जिसमें तटवर्ती वृक्षोंके नाना फल गिरे हुए हैं, जिसमें भैंससमूह, अश्व और भील क्रीड़ा कर रहे हैं, जिसमें शूकर-कुल कीचड़से खेल रहा है, जिसमें पक्षिसमूहके द्वारा कमल खण्डित कर दिये गये हैं, जो जिन प्रतिमाके समान सावयसंगिनी (श्रावक संगिनी, श्वापद संगिनी) है, ऐसी उस दिव्य नदीका क्या वर्णन किया जाये। उसके उत्तर तटपर खल-राजाओंका नाश करनेवाली पुष्कलावती नामकी भूमि है।

६. A छिण्णं। ७. छिण्णं। ८. A घरणी।
२. १. AP सीयल। २. A °जले; P °जलु। ३. P °गज्जिय°। ४. A °मयगले; P °मयगलु। ५. A °पलिय°। ६. AP महिसविंद°। ७. A दहिणीलोल°। ८. °सिंगिणि। ९. A उत्तरतीरे।

पुरि णहसिरि व भमालाकंतिहि पंडु [10]पुंडरिंकिणि घरपंतिहि।
राउ महापउमउ पउमाणणु पउमविलोयणु पउमामाणणु।
घत्ता—करतरवारिवियारिया जेण रिउ संघारिया।
णिवडिय सूर वणंगया णासिवि भीरु वणं गया ॥२॥

३

परियाणिय णिव अत्थाणत्थहु [1] एकहिं दिणि वहु अत्थाणत्थहु।
आवेप्पिणु अक्खिउ वणवालें णृव वणु भूसिउं तिहुवणवालें।
तं णिसुणिवि सो रइयरहंतहु [2] वंदणहत्तिइ गउ अरहंतहु [3]।
वंदिउ वंदणिज्जु जो वंदहुं इंदचंदणाइंदणरिंदहुं।
जिह जिह तेण देउ [4] णिज्झाइउ तिह तिह सो णिव्वेउ पराइउ।
मिच्चलोउ दूसणु परलोयहु भोउ गणिउ सरिसउ फणिभोयहु।
णारि मारि भीसण तें दिट्ठी हियवइ विसयविरत्ति पइट्ठी।
पुत्तहु बालकमलदलणेत्तहु देवि धरत्ति [5] झत्ति धणयत्तहु।
मुक्कउं घरु बहुदुक्खहं भंडउं लइयउं व्रउ [6] संसारतरंडउं।
घत्ता—सुयरंतो [7] जिणपुंगमं इसि प्राणिंदियसंजमं [8] ॥
पालइ मुक्कणियंगउ सुयएयारहअंगउ ॥३॥

उसमे गृहपंक्तियोंसे सफेद पुण्डरीकिणी पुरी नक्षत्रमाला की कान्तिसे आकाशलक्ष्मीकी तरह जान पड़ती है, उसमें कमलके समान आँख, हाथ और मुखवाला महापद्म नामका राजा था।

घत्ता—जिसके द्वारा हाथकी तलवारसे विदारित और संहारित शूरवीर शत्रु घायल होकर गिर पड़े और भागकर वनमें चले गये ॥२॥

३

अर्थ-अनर्थको जाननेवाले उस राजाके दरबारमें आकर एक दिन वनपालने कहा, "हे राजन्, वन तीन कालकी शोभासे विभूषित हो गया है।" यह सुनकर वह कामदेवका अन्त करनेवाले अरहन्तकी वन्दनाभक्ति करनेके लिए गया। इन्द्र, चन्द्र, नागेन्द्र और नरेन्द्रोंके समूहके द्वारा वन्दनीय उनकी उसने वन्दना की। जैसे-जैसे उस राजाने देवका ध्यान किया, वैसे-वैसे वह निर्वेदको प्राप्त हो गया। (उसने सोचा) कि मृत्युलोक परलोकके लिए दूषण है, उसने भोगोंको नागके फनकी तरह समझा, उसने नारीको भीषण मारीके रूपमें देखा, उसके हृदयमें विषयोंके प्रति विरक्ति प्रवेश कर गयी। बालकमलके समान आँखोंवाले अपने पुत्र धनदत्तको शीघ्र धरती देकर अनेक दुःखोंके पात्र घरका परित्याग कर दिया, और संसारसे तारनेवाले व्रतको स्वीकार कर लिया।

घत्ता—जिनश्रेष्ठका स्मरण करते हुए वह मुनि प्राण और इन्द्रियोंके संयम और कामदेवसे रहित एकादश श्रुतांगोंका पालन करते हैं ॥३॥

---

१०. A पुंडरिगिणि।

३. १. AP णिव। २. AP तं णिसुणेवि रइय°। ३. A वंदणमत्तिइ। ४. P देउ तेण। ५. P धरित्ति दत्ति। ६. AP वउ। ७. A सुमरंतो जिणपुंगवं; P सुमरंतहो जिणपुंगमं। ८. AP पाणिंदिय°।

४

णारीचिंतणु णे करइ दंसणु　　णउ संभासणु णउ करफंसणु ।
गंधु मल्लु सरु राउप्पायणु　　णउ अइमत्तपाणेरसभोयणु ।
तं परिहरइ वच्छु जहिं रोसहु　　होइ सूइ माणाइयदोसहु ।
भाविवि भावणाउ णयजुत्तिउ　　दंसणसुद्धिविणयसंपत्तिउ ।
कम्मु अहम्मु णियाणु णिसिद्धउं　　तित्थयरत्तगोत्तु तें बद्धउं ।
मुउ संणासणेण जोईसरु　　जायउ प्राणयकप्पि सुरेसरु ।
अद्धद्धाइज्जहत्थतणु सुंदरु　　वीससमुद्दमाणजीवियधरु ।
मुयइ सासु सुहणिहि दहमासहिं　　भुंजइ वीसहिं वरिससहासहिं ।
ओहिणाणणाणेण परिक्खइ　　धूमप्पह महि जाव णिरिक्खइ ।
कालें कालाणणु संप्राविइ　　थिइ छम्माससेसि तहु जीविइ ।

घत्ता—दिण्णविवक्खासंकयं　　मुहसोहाजियपंकयं ॥
सुहलियसुहमाणियसिवं　　भणइ कुलिसि दविणाहिवं ॥४॥

५

जंबुदीवि रविदीवयदरिसइ　　भरहें भुत्तइ भारहवरिसइ ।
मंडुधरियपरमहिवइवंदिहि　　णरभरियहिं णयरिहि काकंदिहि ।
कासवगोत्तहु गुत्तसमंकहु　　वइरिरणंगणि वज्जियसंकहु ।

४

वह न तो नारीका चिन्तन करते और न दर्शन । न भाषण और न हाथ से संस्पर्श, न राग को उत्पन्न करनेवाले गन्ध-माल्य और स्वर, और न प्राणोंको अत्यन्त मत्त बनानेवाले रसभोजन । उस वस्तुका परित्याग कर देते, जिससे मानादि दोषों और क्रोधकी उत्पत्ति होती । दर्शनविशुद्धि, विनय-सम्पन्नता आदि नययुक्त भावनाओंका चिन्तन कर, कर्म-अधर्म और निदानका निषेध कर उन्होंने तीर्थंकर गोत्रका बन्ध कर लिया । संन्यासमरणसे मरकर वह योगीश्वर प्राणतस्वर्गमें सुरेश्वर हुए । साढ़े तीन हाथका सुन्दर शरीर । बीस सागर प्रमाण जीवको धारण करनेवाला, सुखनिधि वह दस माहमें साँस छोड़ता और बीस हजार वर्षमें भोजन करता । वह अवधिज्ञानके द्वारा धूमप्रभ नरक पर्यन्त भूमिको जानता । समयके साथ कालकी अवधि समाप्त होनेपर तथा उसका जीवन छह माह शेष रह जानेपर ।

घत्ता—शत्रुपक्षको शंका उत्पन्न करनेवाले, तथा अपने मुखकमलोंको जीतनेवाले सुफलित सुख और शिवको माननेवाले कुबेरसे इन्द्रने कहा—॥४॥

५

जिसमें सूर्यरूपी दीपक दिखाई देता है ऐसे जम्बूद्वीपमें भरतके द्वारा भुक्त भारतवर्षमें, जहाँ बलपूर्वक राजारूपी वन्दियोंको पकड़ रखा है, ऐसी आदमियोंसे संकुल काकन्दी नगरीका,

४. १. P करइ ण । २. A °पाणु रस° । ३ P वासु । ४. A णियाणि । ५. AP पाणयकप्पि । ६. A अद्धाहियविहत्थ°; P आहुट्ठ जि हत्थ° । ७. P °माणु । ८. P सुहोणिहि । ९. A दसमासहिं । १०. P ओहिणाणमाणेण । ११. AP संपाविइ ।
५. १. P मंड° ।

मुत्ताहलमंडियसुग्गीवहु इक्खावहु रायहु सुग्गीवहु ।
वासवकुलिसु व मज्झे खामहि जसरामहि देविहि जयरामहि ।
विद्धंसियदुद्धरमणसियसरु होसइ देउ णवमतित्थंकरु ।
जाहि ताहं तुहुं दुज्जण [3]जूरहि चिंतियं सयल मणोरह पूरहि ।
करि चंगउं पुरु घरु सुहदंसणु ता जक्खेण दुक्खविद्धंसणु ।
णिम्मिउ णयरु काइं वण्णिज्जइ जहिं मणिकिरणविरोहें भिज्जइ ।
भाणुबिंबु तहिं परु किं सीसइ तेएं रयणि ण वासरु दीसइ ।

घत्ता—पयगयरंगविहंतियं[8] पोमरायमणिपंतियं ॥
ढंकइ जत्थ वहुल्लिया किं सा चंदगहिल्लिया ॥५॥

६

कज्जलु णयणि देंति हरिणीलहु आरूसइ किरणावलि कालहु ।
दंतपंति [1]ससियंतकरोहें दप्पणयलि ण णियंति समोहें ।
भणइ घरिणि सहियउ सरलच्छउ एवहि दसण ण धोयवि णिच्छउ ।
जोयवि घरि मोत्तियरंगावलि अवर ण [2]बंधइ गलि हारावलि ।
[3]णीलउं णेत्तु ण णिहिउं णियच्छइ मरगयदित्ति मयच्छि दुगुंछइ ।

कश्यपगोत्रीय शशांकगुप्त नामक, शत्रुओंके प्रांगणमें आशंकाओंसे रहित, गुप्तशशांक, जिसका कण्ठ मुक्तामालाओंसे शोभित है, ऐसे इक्ष्वाकुवंशके राजा सुग्रीवकी वज्रायुधकी तरह मध्यमें क्षीण तथा यशसे रमणीय जयरामा नामकी देवीसे, कामदेवके दुर्धर्ष बाणोंको नष्ट करनेवाले नौवें तीर्थंकरका जन्म होगा। जाओ तुम शीघ्र दुश्मनोंको सताओ और चिन्तित समस्त मनोरथोंको पूरा करो। देखनेमें शुभ सुन्दर नगर बनाओ। तब कुबेरने दुखोंका नाश करनेवाले नगरकी रचना की। उसका क्या वर्णन किया जाये? जहाँ मणिकिरणोंके विरोधसे सूर्यबिम्बका तिरस्कार किया जाता है वहाँ दूसरेके विषयमें क्या कहा जाये? तेजके द्वारा वहाँ न रात जान पड़ती है, और न दिन।

घत्ता—चरणोंमें लगे हुए राग (लालिमा) को नष्ट करनेवाली पद्मरागमणियोंकी पंक्तिको जहाँ वधू आच्छादित कर देती है, क्या वह चन्द्रमाके द्वारा अभिभूत है? (क्या चन्द्रमारूपी ग्रह उसे लग गया है?) ॥५॥

६

कोई आँखोंमें काजल लगाती हुई, हरिनील और काले मणियोंकी किरणावलीपर क्रुद्ध हो उठती है। वह चन्द्रकान्तमणिके किरणसमूह से दन्तपंक्तिको दर्पणतलमें अपनी भ्रान्तिके कारण नहीं देखती। वह गृहिणी, सरल आँखोंवाली सखीसे कहती है कि इस समय मैं निश्चयपूर्वक दाँत नहीं धोऊँगी। एक और नारी घरमें मोतियोंकी रंगावली देखकर अपने गलेमें हारावली नहीं बाँधती। अपने स्थापित नीले नेत्रोंको नहीं देख पाती और वह मृगनयनी मरकतमणिकी

२. A णवमु। ३. P दूरहि। ४. P तहु घरि णयर मणोरह। ५. A पुरवरु। ६. P काइं णयरु। ७. A माणिक्ककिरणविहि। ८. AP °विहत्तियं।
६. १. A ससिवंत°; P ससिकंत°। २. P. बद्धइ। ३. A णीलणेत्तु णं।

कक्केयणकुड्डुयलइ पेच्छिवि    भुंज भुंज णियभासइ पुच्छिवि ।
दिण्णउ मुहबिंबाहरतंबइ    सिसुणा कूरकवलु पडिबिंबइ ।
अण्णु वि रंगंतउ सुत्तुट्ठिउ    थणइ थण्णरसगहणुक्कंठिउ ।
मणिमहियलगयतणु पडिमुल्लउ    दोमायउं चिंतइ डिंभुल्लउ ।
जं घरसिहराहयणहभायउ    कणयघडिउ पुरु पीयलछायउ ।
णिच्चु जि अमुणियसंझारायउ    सुरहिसुसीयलदाहिणवायउ ।
घत्ता—तहिं रयणंसुकरालइ    सोवंती सयणालइ ॥
अम्माएवि महासइ    पेच्छइ सिविणयमंतइ ॥६॥

७

णायं णाइल्लं णायारिं    णारायणियं णरमणहारिं ।
णाणाफुल्लं मालाजमलं    णिसियरयं णेसरयं विमलं ।
जायंयजुम्मं सिरिणिवजुम्मं    पोमसरं पोमासियपोमं ।
पालंतुगंयवेलावारं    पारं पंडुरपाणियफारं ।
पीढं चामीयरसेहीरं    णाइहरं णाइंदागारं ।
दीहमऊहं रयणसमूहं    णिद्धं णिद्धूमं हुयवाहं ।

दीप्तिकी निन्दा करती है। नीलरत्नकी भित्तिको देखकर अपनी भाषा ( शिशुभाषा ) में 'खाओ खाओ' पूछकर बच्चेने मुखके बिम्बाधरसे ताम्र प्रतिबिम्बको भातका कौर दे दिया। एक और सोकर उठा हुआ बालक, खेलते-खेलते माँ का दूध पीनेकी उत्कण्ठासे चिल्लाता है। लेकिन मणि-महीतलमे प्रतिबिम्बित तनुको देखकर भूल गया, और बालक सोचता है कि दो माताएँ हैं। जो अपने गृहशिखरोसे आकाशभागको आहत करता है, स्वर्णनिर्मित और पीली कान्तिवाला है, जो प्रतिदिन सन्ध्यारागको नही जानता, और जिसमे सुरभित शीतल और दक्षिण पवन बहता है।

घत्ता—ऐसे उस नगरमे रत्नकिरणोसे मिश्रित शयनतलमें सोती हुई महासती अम्बादेवी स्वप्न-परम्पराको देखती है ॥६॥

७

गज, बैल, मनुष्योके लिए सुन्दर लक्ष्मी, नाना पुष्पोंकी दो मालाएँ, विमल चन्द्रमा और सूर्य, मत्स्ययुग, लक्ष्मीसे युक्त कुम्भयुगल, लक्ष्मीसे अधिष्ठित कमलोका सरोवर—जिसका तट-समूह बाँधोके बाहर निकला हुआ है और जिसके पानीका विस्तार सफेद है, ऐसा समुद्र; सोनेके सिंहोंका पीठ ( सिंहासन ); स्वर्गविमान और नागभवन, लम्बी किरणोंवाला रत्नसमूह, स्निग्ध और निर्धूम अग्नि।

---

४. P परिबिंबइ। ५. A मणिमहिगयतणु णिरु पडिभुल्लउ; P मणिमहिगयतणु परिविंबुल्लउ। ६. AP सुसीयलु। ७. AP रम्माए वि।

७. १. P णायल्ल। २. A °जुवलं। ३. AT जलयरजुम्मं। ४. AP पालंतुंगयवेलावारं ( P धारं )। ५. P णायहरं। ६. A adds after this : ऊइयपंचवीयं एवहं। ७. A adds after this : जालामालाजडियदिसोहं।

घत्ता—इय वरसिविणयमालियं जयरामाइ णिहालियं ॥
पइणो तीए सिट्ठयं तेण वि फलमुवदिट्ठयं ॥७॥

८

दयाभावजुत्तो तुमं चारुपुत्तो ।
हले होहि दीसो अणीसो मुणीसो ।
परस्सोवयारी जिणो णिज्जियारी ।
तओ तम्मि काले महातूररोले ।
तिलोयस्स पुज्जा सई का वि लज्जा ।
मई कंति बुद्धी सिरी संति सिद्धी ।
ससिंगारभारा पघोलंतहारा ।
गुणुत्तालभावा सकंचीकलावा ।
तुलाकोडिपाया विइण्णंगराया ।
दिही दीहरच्छी परा का वि लच्छी ।
पवण्णा णिवासं जिणंबाह पासं ।
कया गब्भसुद्धी इमीहिं महिद्धी ।
धणेसो पहिट्ठो हिरण्णं पवुट्ठो ।
रिऊमाससेरं धरेउं समेरं ।
अमंदो णिवंदो चुओ प्राणइंदो ।

घत्ता—फग्गुणमासे पत्तए पक्खे ससियरदित्तए ॥
णवमीदियहि पवित्तए देवें मूलणक्खत्तए ॥८॥

घत्ता—इस प्रकार जयरामाने स्वप्नमालिका देखी। उसने पतिसे कहा। उन्होंने भी उसके फलका कथन किया ॥७॥

८

कि तुम्हारा दयासे युक्त सुन्दर पुत्र होगा। हे हला, अनीश, मुनीश, दूसरोंका कल्याणकारी, शत्रुओंका नाश करनेवाले जिन; तब उस समय कि जब महातूर्य बज रहा था, त्रिलोककी पूजनीय सती कोई लज्जा, (ह्री), कान्ति, मति ( बुद्धि ), सिद्ध होती हुई श्री, शृंगारके भारसे दबी हुई, हारको आन्दोलित करती हुई लक्ष्मी, गुणोंसे ऊँचे भाववाली कांची कलापसे युक्त, पैरोंसे घुंघरू पहने हुए अंगराग विकीर्ण करती हुई लम्बी आँखोंवाली कोई श्रेष्ठ लक्ष्मी जिननाथके निवासस्थान पर पहुँची। इनके द्वारा महान् ऋद्धिवाली गर्भशुद्धि की गयी। छह माहकी अपनी मर्यादा तक कुबेरने प्रसन्नतासे धनकी वर्षा की। अमन्द मनवन्दनीय प्राणत इन्द्र-च्युत हुआ और।

घत्ता—फागुन माहके कृष्णपक्षकी नवमीके दिन मूलनक्षत्रमें ॥८॥

८. A वरि। ९. A सिट्ठियं। १०. A °दिट्ठियं।
८. १. AP तुहं। २. तूरराले। ३. A सुई कावि; P सयं कावि। ४. P जिणंबाय। ५. P सुवण्णेण वुट्ठो।
६. A रमंतो समेरं। ७. P णिमंदो। ८. AP पाणइंदो। ९. A देव।

९

जिणो णारिदेहे थिओ दिव्वणाणो सुरिंदाण वंदेहिं वंदिज्जमाणो ।
णिहीकुंभहत्था पणच्चंति जक्खा वरिट्ठा सुवण्णं दहट्ठेव पक्खा ।
पमोत्तूण संसारवित्थारदुग्गं पवण्णम्मि चंदप्पहे मोक्खमग्गं ।
समुद्दाण कोडीण सीरीसमाणं [1]सुसुण्णं गयं एत्तियं कालमाणं ।
तओ मग्गसीसे णिसीसंसुसेएँ[2] पहिल्ले दिणे जायओ जायसेएँ[3] ।
जिणिंदस्स जम्मे जियाराइवग्गो ससक्को असेसो वि सोहम्मसग्गो ।
ण सामाइ[4] खे खीणपावो महप्पो विमाणेहिं जाणेहिं ईसाणकप्पो ।
सणाईकुमारो[5] स माहिंदणामो विलंबंतसोहंतमंदारदामो[6] ।
समं बंभणाहेण बंभुत्तरेसो णहुड्डीणगिव्वाणसोहाविसेसो ।
चलो चल्लिओ लंतवो लच्छिधामो असट्ठेण काविट्ठवो तुट्ठिकामो ।
ससुक्को महासुक्कदेववग्गगामी[7] सयारो सहारो सहस्सारसामी ।
समुद्धाइओ आणओ प्राणइंदो[8] जगुद्धारणो आरणो अच्चुइंदो ।
ससी वासरीसो[9] रहुब्बद्धकेऊ बुहो अंगिरारो सणी राहु केऊ ।
दियंतं गयाणंदभेरीणिणाया पुरिं [10]आइया सामराणं णिहाया ।
णिवो वंदिओ तेहिं काकंदिवालो[11] करे ढोइओ कित्तिमो को वि बालो ।

९

देवेन्द्रोंके समूहके द्वारा वन्दनीय देव जिन नारीदेहमे आकर स्थित हुए। निधिकलश अपने हाथमें लेकर यक्ष नृत्य किया और अठारह पक्षो तक धनकी वर्षा की। संसारके विस्तार दुर्गको छोड़कर चन्द्रप्रभ स्वामीके मोक्षमार्गमे प्रवृत्त होनेपर, नब्बे करोड़ सागर पर्यन्त समय बीतनेपर मार्गशीर्ष शुक्लपक्षकी प्रतिपदाके दिन जिनेन्द्रके जन्ममें, शत्रुवर्गका विजेता, इन्द्र सहित समस्त सौधर्म स्वर्ग आकाशमे नही समा सका। निष्पाप और माहात्म्यवाला ईशान स्वर्ग विमानो और यानोंसे, जो लटकती हुई मन्दारपुष्प मालाओसे शोभित है, ऐसे सानत्कुमार और महेन्द्र स्वर्ग, ब्रह्म स्वर्गके इन्द्रके साथ ब्रह्मोत्तर स्वर्गका इन्द्र (कि जिसकी आकाशमे उड़ते हुए देवोंसे शोभा विशेष है) लक्ष्मीसे युक्त चंचल लान्तव स्वर्ग तथा विना किसी कपट भावसे सन्तुष्ट काम कापिष्ट स्वर्ग चल पड़ा। शुक्र वर्गके साथ महाशुक्र स्वर्गका अग्रगामी देव (इन्द्र), सतार स्वर्ग और हारसहित सहस्रार स्वर्गका स्वामी आनत और प्राणत स्वर्ग दौड़ पड़ा, विश्वको धारण करनेवाला आरण और अच्युत स्वर्ग भी। चन्द्रमा, सूर्य, जिसके रथ पर पताका बँधी हुई है ऐसा बुध, बृहस्पति, शनि, राहु और केतु आये। आनन्दभेरीके निनाद दिशाओमे फैल गये। लोकपालों-के समूह उस नगरीमे पहुँचे। उन्होने काकन्दी नगरका पालन करनेवाले उस राजाको नमस्कार

९. १. AP ससुण्ण। २. A सुसेओ। ३. A जायसेओ। ४. AP संमाइ। ५. P सणाइंकुमारो। ६. AP विलोलंतसोहंत°। ७. AP °देववक्क°। ८. AP पाणइंदो। ९. P वासरेसो। १०. AP पाइया। ११. AP कार्किदिवालो।

असामण्ण[12]लायण्णभारम्मयाए जणेऊण भंतिं[13] मणे अम्मयाए।
तिं[14]णाणी तिसुद्धो सुलेसासहावो णिओ मंदरं देवदेवेहिं देवो।

घत्ता—पंडुसिलोवरि ण्हाणियं पूयाविहिसंमाणियं ॥
[15]णविऊणं अरहंतयं [16]पुप्फदंतभयवंतयं ॥९॥

१०

ते सुरवर लंघिवि गयणंतरु ते लेप्पिणु पडिआया तं पुरु।
जणणिहि करयलि णिहियउ जइवइ[1] गउ आणंदु पणच्चिवि सुरवइ।
कालें जंतें वड्ढिउ सायरु वड्ढिउ णं सियपक्खइ[2] सायरु।
वड्ढिउ सुकइहि कव्वालाउ व वड्ढिउ सुमुणिहिं णाणसहाउ व।
वड्ढिउ उवसमवेल्लिहि कंदु व वड्ढिउ अमय[3]कलहिं णवयंदु[4] व।
वड्ढिउ धम्मदिवा[5]हहु तेउ व वड्ढिउ भवसयरहरहु सेउ व।
कुंदुज्जलतणु अइसयभूयउ[6] बाणासणसउ तुंगु पहूयउ।
सिसुलीलाइ पओसियदिव्वहं गय पण्णाससहस तहु पुव्वहं।
पच्छइ पत्तु पायसासणु सइं उच्छउ किं सीसइ मणुएं मइं।
जं चिंतंतउ सुरगुरु गुप्पइ तहिं महुं मइ णउ किं पि वियप्पइ।
लक्खणलक्खियवरतणु[7]लट्ठिहि पट्टबंधु जाइ[8]उ परमेट्ठिहि।

किया, और उसके हाथमे कोई भी कृत्रिम बालक दे दिया। असामान्य लावण्यके भारसे युक्त माताके मनमें भ्रान्ति उत्पन्न कर तीन ज्ञानधारी तथा मन-वचन-कायसे शुद्ध शुभलेश्याके स्वभाववाले देवदेवको देवेन्द्रोंके द्वारा मन्दराचल ले जाया गया।

घत्ता—पाण्डुकशिलाके ऊपर अभिषिक्त पूजाविधिसे सम्मानित सूर्य और चन्द्रमाकी आभावाले अरहन्तको नमस्कार कर—॥९॥

१०

सुरवर आकाशको पार करते हुए उन्हे वापस लेकर उस नगर आये। यतिपति जननिधि जिनको हथेलीपर रखकर तथा आनन्दसे नृत्य कर इन्द्र वापस चला गया। समय बीतनेपर वह आदरपूर्वक बढ़ने लगे मानो शुक्ल पक्षमें सागर बढ़ रहा हो। वह सुकविके काव्यालापकी तरह बड़े हो गये, सुमुनिके ज्ञानस्वभावकी तरह बड़े हो गये, उपशमकी लताके अंकुरकी तरह बडे हो गये, अमलकलाओंसे चन्द्रमाके समान बड़े हो गये। सूर्यके तेजके समान वह बड़े हो गये, संसार-रूपी समुद्रके सेतुके समान बड़े हो गये, स्वर्णकी तरह अत्यन्त उज्ज्वल, उनका शरीर सौ धनुष प्रमाण ऊँचा और प्रचुर था। इस प्रकार बालक्रीड़ामे उनके देवोंको सन्तुष्ट करनेवाले पचास हजार पूर्व वर्ष बीत गये। उसके बाद इन्द्र स्वयं आया। उस उत्सवका मुझ मनुष्यके द्वारा क्या वर्णन किया जाये। जिसके वर्णनमें स्वयं बृहस्पति व्याकुल हो उठता है, उसमें मेरी मति बिलकुल भी नहीं चलती। लाखों लक्षणोसे युक्त शरीरलतावाले परमेष्ठीके लिए पट्ट बांध दिया गया।

१२. P असावाण° । १३. A भंती । १४. A तिणाणी तिलेसो तिसुद्धो सुहावो । १५. AP णमिऊणं । १६. AP पुप्फयंत° ।

१०. १. P जयवइ । २. AP सियवक्खइ । ३. A अमयकलिहिं । ४. P णवचंदु व । ५. A धम्मु दयादह-मेउ व; P धम्मदिवायरतेउ व । ६. P अइसंभूयउ । ७. P °परतणु° । ८. AP जायउ ।

घत्ता—माणंतहु सिरियंगइं अट्ठवीसपुव्वंगइं ॥
पुव्वहं पुणु सविलासइं पण्णासेव सहासइं ॥१०॥

## ११

तेत्थु तासु वोलीणइं जइयहुं　　उक्क पडंती दिट्ठी तइयहुं ।
तं जोइवि जिणणाहु वियक्कइ　　कालहु कलिहि ण कोइ वि चुक्कइ ।
जणणमरणपरिवट्टणलक्खणु　　एउ तिजगु परिणवइ पडिक्खणु ।
जं जं कांइं वि णयणहिं दीसइ　　उक्का इव तं तं खणि णासइ ।
अथिरु सव्वु भणु कहिं रइ कीरइ　　तो वि चित्तु विसयासइ हीरइ ।
वइसाणरु इंधणतणपवणें　　ण समइ कंडु णक्खकंडुयणें ।
भोएं इंदियतित्ति ण पूरइ　　वड्ढइ दुट्ठ तिट्ठ मइ जूरइ ।
इय चिंतंतु णाहु संभाविउ　　अमरमुणीसरेहिं वोल्लाविउ ।
चारु चारु पइं जिणवर जाणिउं　　सासयवित्तिहिं हियवउ आणिउं ।
घत्ता—ता धयवीईराइयं　　विउलपत्तपच्छाइयं ॥
पुंडरीयमालाधरं　　सोहइ गयणंगणसरं ॥११॥

---

घत्ता—राज्यश्रीके अंगोंको मानते हुए उनके पचास हजार पूर्व और अट्ठाईस पूर्वांग समय विलासपूर्वक बीत गया ॥१०॥

## ११

जब उनका इतना समय बीत गया, तो उन्होंने एक उल्काको गिरते हुए देखा। उसे देखकर जिननाथ विचार करते हैं—यमसे युद्ध करते हुए कोई नहीं बचता, जनन-मरण और परिवर्तनके लक्षणवाला यह त्रिलोक प्रतिक्षण बदलता रहता है। नेत्रोंसे जो-जो कुछ भी दिखाई देता है, उल्काके समान वह एक क्षणमें नष्ट हो जाता है, जहाँ सब कुछ अस्थिर है, बताओ वहाँ कहाँ रति की जाये। फिर हृदय विषयकी आशाके द्वारा अपहृत किया जाता है। आग ईन्धन-स्वरूप शरीर और हवासे, और खाज नाखूनोंसे खुजलानेसे नष्ट नहीं होती। भोगसे इन्द्रिय तृप्ति नहीं होती। दुष्ट तृष्णा बढ़ती है और मति पीड़ित होती है। इस प्रकार विचार करते हुए स्वामीकी सम्भावना कर अमरमुनीश्वरों (लौकान्तिक देवों) ने आकर कहा—हे जिनवर! आपने सुन्दर जाना और शाश्वत वृत्तियोंसे अपनेको अनुशासित किया।

घत्ता—तब इतनेमें ध्वजरूपी तरंगोंसे शोभित, विपुल पात्रों (पत्तों वाहनों) से आच्छादित पुण्डरीकों (कमलों और छत्रों) को माला धारण करनेवाला आकाश प्रांगणरूपी सरोवर शोभित हो उठा ॥११॥

---

९. A सिरिअंगयं। १०. A °पुव्वंगयं। ११. A सहस्सइं।

११. १. A कालहु कालि ण वि को चुक्कइ। २. A °मरणु परि°। ३. A परिक्खणु। ४. A कायमि णयणहं। ५. A °कंडमणें। ६. A वोलाविउ।

१२

सुरवरकरयलपहयइं तूरइं खीरमहण्णवि भरियइं खीरइं ।
णविउ ण्हविउ भावें तित्थंकरु घणवाहें घणेण णं महिहरु ।
दिव्वदुगुल्लयाइं परिहेप्पिणु परमसिद्धसंतइहि णवेप्पिणु ।
सुमइहि रज्जु समप्पिवि राणउ सूरप्पहसिवियहि आसीणउ ।
गउ णडंतणाणाखयरामर वियसियपुप्फइ पुप्फवणंतरि ।
तहिं मायसिरि मासि सिसिरहु भरि सियपाडिवइ वरुणदिसि दिणयरि ।
कुडिलकेस णिक्कुडिलें लुंचिवि घल्लिय ते तियसिंदें अंचिवि ।
जाइवि अमर पवरमयरालइ जयकारिउ विज्जाहरमालइ ।
छट्ठुववासु पयासु करेप्पिणु थिउ णिवसहसें सहुं तउ लेप्पिणु ।

घत्ता—वित्थारियतवसिंहिसिहं ससरीरे वि हु णिप्पिहं ॥
उज्झियरइसंकप्पयं पडिवण्णं जिणकप्पयं ॥१२॥

१३

अवरहिं वासरि संतकसायउ हासकासजसससिसुच्छायउ ।
सइलणयरु मुणिभिक्खहि ढुक्कउ पुप्फमित्तरायहु घरि थक्कउ ।
तहु तहिं उप्पण्णउं अच्छेरउ पंचपयारु मणोरहगारउ ।

---

१२

देववरोंके हाथोंसे नगाड़े बज उठे । क्षीर समुद्रसे जल भरा जाने लगा । इन्द्रने नमन किया, तीर्थंकरका भावसे अभिषेक किया, मानो मेघने महीधरका अभिषेक किया हो । दिवा वस्त्र पहनाकर, परम सिद्ध सन्ततिको प्रणाम कर, सुमतिको राज्य समर्पित कर राजा सूर्यप्रभा शिविकामें बैठ गये । नृत्य करते हुए नाना विद्याधर और देव विकसित पुष्पोंसे युक्त पुष्पवनमें पहुँचे । वहाँ मार्गशीर्ष शुक्लपक्षकी प्रतिपदाके दिन, सूर्यके पश्चिम दिशामें पहुँचनेपर अपने घुँघराले बालोंको उन्होंने निष्कपट भावोंसे उखाड़ डाला । इन्द्रने पूजा कर उन्हें क्षीरसागरमें फेंक दिया । विद्याधर समूहने जय-जयकार किया । छठा उपवास कर, एक हजार राजाओंके साथ तप ग्रहण कर स्थित हो गये ।

घत्ता—जिसमें तपरूपी अग्नि विस्तारित की गयी है, जो अपने ही शरीरमें निष्प्रभ हैं, जिसमें रतिकी संरचनाका परित्याग कर दिया गया है, ऐसे जिनाचरणको उन्होंने स्वीकार कर लिया ॥१२॥

१३

एक दूसरे दिन हास्य, काश, यश और चन्द्रमाके समान कान्तिवाले शान्तकषाय वह शैलनगरमें मुनिचर्याके लिए पहुँचे । वहाँ पुष्पमित्र राजाके घर ठहर गये । वहाँ उसे पाँच सुन्दर

---

१२. १. A महण्णव° । २. APT °दुगुल्लयाइं । ३. A मायसिरमासि; P मागसिरि मासि । ४. A पडिवए; P पडिवोए । ५. P णिक्कुंडिल्लें । ६. AP णिवसहसें ।

१३. १. P °ससिजस° । २. AP सयलणयरु । ३. P मणोहर° ।

चउवरिसइं गलियइं छम्मत्थहु णायरुक्खतलि मुणियपयत्थहु।
कत्तियमासि विसुद्धहि बीयहि दिवसक्खइ गिव्वाणपगीयहि।
लोयालोयपलोयणदीवउ जायउ देवहु अप्पसहावउ।
केवलणाणु सो ज्जि लइ भण्णइ अण्णें जीवहु कहिं परमुण्णइ।
जं बुद्धें सुण्णउं जि पयासिउं जं विप्पेण बंभु णिद्देसिउं।
जं कउलें अंबरु आहासिउं जं सइवेण सिवत्तु समासिउं।
जं कविलें णिक्किरिउं णिउत्तउ णिग्गुणु णिच्चविसुद्धु अकत्तउं।
जं सुरगुरुणा णत्थि पउत्तउं जं अणंतु अच्छइ अविहत्तउं।
तं खं देवें सुसिरु विसिट्ठउ अप्पाणाउ विहिण्णउं दिट्ठउ।
घत्ता—एयाणेयविवाइणा पुप्फदंतजिणजोइणा॥
जेउं कुसुमपिसक्कयं पहिं णिहियं तेलोक्कयं॥१३॥

१४

इंदेण जलणेण वरुणेण पवणेण।
फणिणा कुबेरेण चंदेण सूरेण।
दसदिसिहिं आएण सुरवरणिहाएण।
थोत्तं पढंतेण थुउ जिणवरो तेण।
तुहुं धोयरइरेणु तुहुं कामदुहधेणु।
तुहुं बंधु हयदप्पु तुहुं माय तुहुं बप्पु।
जे दुट्ठ पाविट्ठ णिक्किट्ठ जड धिट्ठ.

---

आश्चर्य उत्पन्न हुए। जब चार वर्ष बीत गये, तो नागवृक्षके नीचे, पदार्थोंको जाननेवाले छद्मस्थ देवको कार्तिक मासकी देवोंके द्वारा प्रगीत द्वितीयाके दिनका अन्त होनेपर लोकालोकके अवलोकनका दीप आत्मस्वभाव प्राप्त हो गया। लो, उसीको केवलज्ञान कहा जाता है, किसी दूसरे ज्ञानके द्वारा परम उन्नति कहाँ? जिसे बुद्धने शून्य प्रकाशित किया है, जिसे ब्राह्मणने ब्रह्मके रूपमें विशेष कथन किया है, जिस कौलने (मीमांसक) स्वर्ग कहा है, जिसे शैवने शिवत्व कहा है, जिसे कपिल (सांख्य) ने निष्क्रिय, निर्गुण, नित्य विशुद्ध और अकर्ता कहा है, जिसे चार्वाकने नास्ति (नहीं है) कहा है, और जो अनन्त और अविभक्त (अखण्डित) है, देवने उस अन्तःशून्य विशिष्ट अपनेको पृथक् करके देख लिया।

घत्ता—एकानेक विवादी पुष्पदन्त जिनयोगीने (इस प्रकार) सारे संसारको कामरूपी पिशाचको जीतनेके लिए रास्तेपर लगा दिया॥१३॥

१४

इन्द्र, अग्नि, वरुण, पवन, नागराज, कुबेर, चन्द्र, सूर्य और दसों दिशाओंसे आये सुरवर-समूहने स्तोत्र पढ़ते हुए जिनवरकी स्तुति की—"तुमने रतिरूपी रेणुको धो लिया है, तुम कामरूपी धनु हो, तुम हतदर्प बन्धु हो, तुम माँ हो, तुम बाप हो। जो दुष्ट, पापिष्ठ, निकृष्ट, जड़ और ढीठ

---

४. AP कवलें। ५. A संखें। ६. P अक्कत्तउ। ७. A अप्पाणाउ विभिण्णउं; P अप्पसहावें जाएं। ८. AP पुप्फयंतं। ९ P पहि जीयं।

१४. १. P adds after This: जमदिसिकुमारेण; णेरइयभावेण। २. P जण धेट्ठु।

उम्मग्गि वट्टंति महु मज्जु घोट्टंति ।
अलियं पयंपंति कामेण कंपंति ।
परवहु णिहालंति पारद्धि खेलंति[3] ।
लोहेण[4] भज्जंति परहणु ण वज्जंति ।
रोसेस वट्टंति खग्गाइं कड्ढंति ।
जे मासु भक्खंति ते पइं ण पेक्खंति ।
मूढा ण वंदंति णिच्चं पि णिंदंति ।
संचरइ जणु छम्मु पइं मुइवि कहिं धम्मु ।
बहुजणणजलसेउ पइं मुइवि को देउ ।

घत्ता—मिच्छापरिणामग्गहे लग्गं घणतमदुव्वहे ।
णिवडंतं ण उवेक्खियं जगडिंभं पइं रक्खियं ॥१४॥

१५

समवसरणि जिणु संठिउ जावहिं अट्ठासी हुय गणहर तावहिं ।
पण्णारहसय वज्जियसंगहं परमरिसिहिं जाणियपुव्वंगहं ।
एक्कलक्खु सहुं पंचावण्णहिं सहसहिं पंचसईसंपण्णहिं ।
सिक्खुयाहिं[3] णिम्महियरईसहं अट्ठसहस चउसय ओहीसहं ।
सत्तसहस केवलणाणालहं तेरहसहसइं विकिरियालहं ।
भयसहास वयसय मणपज्जय णाणधारि दोसासय दुज्जय ।
वईतंडियपक्खुत्तरदाइहिं रिदुसहसइं रिदुसयइं विवाइहिं ।

उन्मार्गपर चलते हैं, मधु और मद्य खाते हैं, झूठ बोलते हैं, कामसे कांपते हैं, परवधूको देखते हैं, शिकार खेलते हैं, लोभसे भग्न होते हैं, परधनको नहीं छोडते, क्रोधसे भड़कते हैं, तलवारें निकाल लेते हैं और जो मांस खाते हैं वे तुम्हें नही देख सकते। मूर्ख तुम्हारी वन्दना नही करते, नित्य तुम्हारी निन्दा करते हैं, जन क्षमा धारण करता है, आपको छोड़कर कहाँ धर्म है, संसाररूपी जलके लिए सेतु हो, तुम्हें छोड़कर कौन देव हो ?

घत्ता—मिथ्या परिणामका जिसमें आग्रह है ऐसे घनतमरूपी दुष्पथमें लगे हुए, गिरते हुए विश्वरूपी बालकको तुमने उपेक्षा नहीं की, उसकी रक्षा की ॥१४॥

१५

जैसे ही जिनवर समवसरणमें विराजमान हुए, तो उनके अठासी गणधर हुए। परिग्रहसे रहित पूर्वांगोंको जाननेवाले पन्द्रह सौ परममुनि, एक लाख पचपन हजार पाँच सौ शिक्षक थे। कामदेवको नष्ट करनेवाले आठ हजार चार सौ अवधिज्ञानी थे। केवलज्ञानके धारी सात हजार थे, विक्रियाऋद्धिके धारक तेरह हजार थे, सात हजार पाँच सौ मनःपर्ययज्ञानके धारक थे।

३. P खेल्लंति। ४. P reads *a* as *b* and *b* as *a*। ५. A जणछम्मु; P जहिं छम्मु। ६. P °दुप्पहे। ७. A णिवडंतउ।

१५. १. P adds after this : एए मुणि संजाया तावहिं, इंदचंदविसहरमणहर। २. P अट्ठासीस जाया गणधर। ३. AP सिक्खुवाहं। ४. AP वयतडिय।

सहुं असीइसहसइं णिरवज्जहं लक्खइं तिण्णि पउत्तइं अज्जहं ।
दोण्णि लक्ख पालियघरधम्महं मणुयहं मणुइहिं पंच सुसोम्महं ।
अमरच्छरउलाइं गयसंखइं तिरियइं पुणु कहियाइं ससंखइं ।
इय एत्तियलोएं संजुत्तहु भुवणत्तयराईवयमित्तहु ।
महि विहरंतहु धम्मु कहंतहु पुप्फदंतदेवहु अरहंतहु ।
अट्ठवीसपुव्वंगविहीणउ पुव्वहं एक्कु लक्खु तहिं झीणउं ।
घत्ता—मासमेत्तु मुणिगणजुओ फणिदेवासुरणरथुओ ॥
लंबियपाणि मणोहरे थिउ संमेयमहीहरे ॥१५॥

१६

आउसमाणइं णामइं गोत्तइं करिवि वेयणीयाइं णिहित्तइं ।
दंडकवाडरुजगजगपूरइं विरइवि मुक्कइं तिण्णि सरीरइं ।
तेजइओरालियकम्मइयइं जाइं विमुक्कइं पुणु वि ण लइयइं ।
उव्वेल्लिवि कड्ढिवि आउंचिवि जीवपएस सयलघण संचिवि ।
चउसमयंतरालु थिउ देहइ भद्दवए सुक्कट्ठमिदियहइ ।
अवरण्हइ सहुं मुणिहिं सहासें सिद्धउ जिणु जणजयजयघोसें ।
पुज्जिय तणु चउविहहिं सुरिंदहिं वंदिउ इंदपडिंदणरिंदहिं ।
गइ देवाहिदेवि अववग्गहु गउ सुरयणु णीसेसु वि सग्गहु ।

---

वितण्डावादियोको प्रत्युत्तर देनेवाले वादी मुनि छह हजार छह सौ, तीन लाख अस्सी हजार निरवद्य आर्यिकाएँ थी, दो लाख गृहस्थ धर्मका पालन करनेवाले श्रावक थे और सुसौम्या पाँच लाख श्राविकाएँ थी। अमरों और अप्सराओंका कुल असंख्यात था परन्तु तिर्यंच ससंख्य कहे गये हैं। इस प्रकार इन लोगोंसे संयुक्त तथा भुवनत्रयरूपी कमलके लिए सूर्यके समान अरहन्त पुष्पदन्तकी धरतीपर विहार और धर्मोपदेशका कथन करते हुए अट्ठाईस पूर्वांग रहित एक लाख पूर्व समय बीत गया।

घत्ता—मुनिसमूहसे सहित, नागदेव और असुरोंसे संस्तुत हाथ ऊँचा किये हुए वह सुन्दर सम्मेद शिखर पर्वतपर स्थित हो गये ॥१५॥

१६

आयुकर्म, नाम, गोत्र और वेदनीय कर्मका उन्होंने नाश कर दिया और दण्ड, कपाट, प्रतर और लोकपूरणकी रचना कर उन्होंने तीनों शरीर छोड़ दिये। जब उन्होंने तैजस, औदारिक और कार्मण शरीरको छोड़ दिया तो उन्हें दुबारा ग्रहण नही किया। एकत्रित, आकर्षित और संकोचित कर समस्त सघन जीवप्रदेशोको संचित कर चार समयके अन्तराल (दण्ड, कपाट, प्रतर और लोकपूरण) तक, देहमे स्थित रहकर, भाद्रपदके शुक्लपक्षके उत्कृष्ट अष्टमीके दिन अपराह्णमे एक हजार मुनियोके साथ, लोगोके जयघोषके साथ जिन सिद्ध हो गये। चार प्रकारके देवेन्द्रोने उनके शरीरकी पूजा की। इन्द्र-प्रतीन्द्र-नरेन्द्रोंने वन्दना की। देवाधिदेवके मोक्ष जानेपर समस्त देवसमूह भी स्वर्ग चला गया।

---

५. A करंतहुं । ६. AP पुप्फयंत° । ७. A तहो झीणउं; P परिखीणउं । ८. A मासमेत्त° ।
१६ १. P णामयं । २. A दंडकवालरुजगजग°; P दंडकवाडपयरजग° । ३. P तेजोरालियवरकम्म° ।
४. A जोयविमुक्कइं; P जाएवि मुक्कइं । ५. AP सिहि दिण्ण सिहिंदहिं ।

घत्ता—जिह भरहस्स समीरिओ रिसहेणंगयवयरिओ ॥
तिह मइं तुह कहिओ इमो पुप्फदंतजिणपुंगमो ॥१६॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे पुप्फदंतणिव्वाणगमणो णाम सत्तचालीसमो परिच्छेओ समत्तो ॥४७॥

॥ जिणपुप्फयंतचरियं समत्तं ॥

---

घत्ता—जिस प्रकार ऋषभनाथने कामके शत्रु भरतसे कहा था, उसी प्रकार जिनवर श्रेष्ठ पुष्पदन्तका यह चरित मैंने तुमसे कहा ॥१६॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित और महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका पुष्पदन्त निर्वाणगमन नामका सैंतालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४७॥

---

६. P भरहहो । ७. A पुप्फयंत° । ८. P सत्तयालीसमो । ९. AP omit the line ।

## संधि ४८

आउच्छणदच्छ सं[1]च्छिणियच्छियधम्मपह ॥
सुणि सेणियराय सीयलणाहहु तणिय कह ॥ ध्रुवकं ॥

१

जो परिपालियतिरयणो पयजुयपाडियसुरयणो ।
तिक्खं वारियदुव्वहं जस्स वयं परदुव्वहं ।
सुहतोसो परमागमो जेण कओ परमागमो ।
कणयक[2]मलकोसाहओ अविणस्सरसिरिसाहओ ।
जो पिहियासवदारओ णग्गो णिग्घरदारओ ।
णासियणिव्वायारओ पोसियपंचायारओ ।
अमुणियव[3]णियायल्लओ जो दयाइ अल्लल्लओ ।
जस्स प[4]हासइ जइयणो वसहएहिं णि[5]ज्जइ यणो ।
जेव तेव उग्गयगयं धरियं जीवेणंगयं ।
तं वीहच्छं पूइयं गंधमल्लविहिपूइयं ।
तइ वि खलं खइ तावयं होइ ण हो चत्तावयं ।
एत्थ सणेहं सीसया जस्स[6] कुणंति ण सीसया ।

## सन्धि ४८

श्री गौतम स्वामी कहते है—पूछनेमे चतुर तथा धर्मकी प्रभाको अपनी आँखोंसे देखनेवाले हे श्रेणिकराजा, तुम शीतलनाथकी कथा सुनो ।

१

जो तीन रत्नों (सम्यक् दर्शन, ज्ञान और चारित्र) का पालन करनेवाले हैं, जिनके चरणोमे सुर समूह प्रणत है, जिनका व्रत तीव्र तथा दुष्पापका निवारण करनेवाला है, तथा दूसरोके लिए कठिन है, जो अत्यन्त सन्तुष्ट है, और श्रेष्ठ लक्ष्मीके कारण हैं, जिन्होने परमागमोकी रचना की है, जो स्वर्णकमलकी कर्णिकाके समान हैं, जो अविनश्वर श्रीकी साधना करनेवाले है, जिन्होने आस्रवके द्वारको ढक दिया है, जो वस्त्रहीन और गृहद्वारसे रहित हैं, जिन्होने नीच आचरणका नाश कर दिया है, जिन्होंने पाँच आचारोका परिपालन किया है, जिन्होने स्त्रियोंके कटाक्षोकी उपेक्षा की है, तथा जो दयासे अत्यन्त आर्द्र हैं, जिनसे यति जन अत्यन्त आलोकित होते हैं, जिस प्रकार वृषभेन्द्रो द्वारा शकट ढोया जाता है, उसी प्रकार जीवोके द्वारा रोगोसे युक्त शरीर ढोया जाता है, जो बीभत्स और दुर्गन्धयुक्त है, गन्धमाल्य विधिसे पवित्र होते हुए भी जो दुष्ट, नश्वर और सन्तापदायक है, जो आपत्तियोसे रहित नही है ऐसे शरीरमे जिसके शिष्य रति नही करते,

१ १. AP सच्छणियच्छिय° । A °पालिय° । २. A कणयकलस° । ३. वणियापल्लओ । ४. A पयासइ; P य भासइ । ५. A णिज्जियणो; P णिज्जइअणो । ६. A जत्थ ।

जं दट्ठुं सकाणणं महुसमयम्मि व काणणं।
वियसइ ससहरराहयं कमलं पिव रविभाहयं।
जो वणवासि वसी यलं वयणं चंदणसीयलं।
जस्स पसाया सीयलं हवइ णविवि तं सीयलं।
घत्ता—गुणभद्दगुणेहिं जो संथुउ गुणगरुयगइ॥
दहमउ जिणणाहु हउं वि थुणवि सो दिव्वजइ॥१॥

२

उत्तुंगकोलखंडियकसेरु पुक्खरवरदीवइ पुव्वमेरु।
तहु पुव्वविदेहइ वहइ विमल णइ कीलमाणकारंडजुयल।
खरदंडसंडदलछइयणीर डिंडीरपिंडपंडुरियतीर।
दरिसियपयंडसोंडाललील लोलंतथूलकल्लोलमाल।
जुज्झंतचडुलकरिमयरणिलय परिभमियगहीरावत्तवलय।
जलपक्खालियतडसाहिसाह णामेण सीय सीयल सगाह।
दाहिणइ धण्णसंछण्णसीम छवयंठि ताहि संठिय सुसीम।
जसससिधवलियदिक्कवालु तहिं णयरिहिं णरवइ पुहइपालु।

---

जिन्हें देखकर देवेन्द्रका मुख उसी प्रकार विकसित हो जाता है, जिस प्रकार वसन्तकालके आनेपर कानन, और सूर्यकी प्रभासे आहत होकर कमल खिल जाता है, जो वनमे निवास करते हैं, आत्माके वशीभूत है, जिनके वचन चन्द्रमाके समान शीतल है, जिन्हें नमस्कार कर मनुष्य शान्त हो जाता है—

घत्ता—गुणभद्र जो आचार्यके गुणसे संस्तुत है, जो गुणोंसे महान् गतिशील है, ऐसे उन दसवें जिननाथ दिव्ययति शीतलनाथको मैं प्रणाम करता हूँ॥१॥

२

जहाँ उन्नत सुअर जड़ोंको खण्डित करते है, पुष्करद्वीपमे ऐसा पूर्व सुमेरु पर्वत है। उसके पूर्वविदेहमें पवित्र सीता नामकी नदी बहती है, जिसमे हंसयुगल क्रीडा करता है, जिसका जल कमलसमूहसे आच्छादित है, फेनोके समूहसे जिसके तट धवल है, जिसमे प्रचण्ड जलगजोंकी क्रीड़ा दिखाई देती है, जिसमें चंचल स्थूल लहरोकी माला है, जो लड़ते हुए गजों और मगरोका घर है, जिसमे गम्भीर जलावर्तोके समूह परिभ्रमित हैं, जिसके तटवर्ती वृक्षोकी शाखाओको जलोंसे प्रक्षालित कर दिया है, और जो ग्राहोसे युक्त है, ऐसी उस सीता नदीके दक्षिण तटपर धान्योंसे आच्छादित ऐसी सुसीमा नामकी नगरी स्थित है। उस नगरीका यशरूपी चन्द्रसे

---

७ A विहसइ। ८. AP गुणगरुवमइ। ९. P हउं थुणामि सो।
२. १. A उत्तंग°; P उत्तुगु। २. P °तडि साहिसाह। ३. A °सच्छण्ण°।

परिहा[4]त्तियतिवलिइ जणियसोह दाविय रोमावलिअंकुरोह[5]।
घणथणहल कोंतल[6]भसलसाम कयपत्तावलि[7] अहिजणियराम।
पियविडविवेढणु[8]ब्भासकाम कोमलिय सरस संदिण्णकाम।
णं पवरअणंगहु तणिय वेल्लि णं तासु जि केरी हत्थमल्लि।
सूहव सारंगसिलिंबयच्छि तहु वल्लह देवि वसंतलच्छि।
सा सुललियंगि पंचत्तु पत्त णीसासविवज्जिय पिहियणेत्त।
अवलोयवि चिंतइ सामिसालु णिप्फलु मोहंधहुं मोहजालु।
मुय मेरी पिय पयडीके[9]एहिं हसइ व दसणेहि णिसिक्किएहिं।
तोडेप्पिणु णिब्भरु णेहवासु अकहंति दुक्क परजम्मवासु।
अप्पणिय एह मइं भणिय काइं इह परियणसयणइं जाइं जाइं।
संचियणियकम्म[10]वसंगयाइं जाहिंति एंव सव्वाइं ताइं।
एक्कें मइं जाएवउं णियाणि तो चरमइ जुंजमि अरुहणाणि।
जं अच्छिवि पुणु वि विणासभाउ[11] तं मुच्चइ एंव भणेवि राउ।
घत्ता—करु देंति विहेय कुंभिणि व्व तोसियजणहु॥
कुंभिणि ढोएवि चंदणणामहु[12] णंदणहु ॥२॥

दिग्मण्डलको आलोकित करनेवाला पृथ्वीपाल नामका राजा था। उसकी मृगशावककी आँखोंके समान आँखोंवाली वसन्तलक्ष्मी नामकी प्रिया थी, जो परिखात्रय ( तीन खाइयों ) के समान त्रिवलिसे शोभावाली थी, जो रोमावलीके अंकुरसमूहवाली थी, जो सघन स्थनरूपी फलोंसे युक्त थी, जो कुन्तलरूपी भ्रमरोंसे सुन्दर थी, की गयी पत्र-रचनावलीसे जो अत्यन्त सौन्दर्य उत्पन्न करनेवाली थी। जिसमें प्रियरूपी वृक्षको घेरनेकी उत्कृष्ट शोभा और इच्छा थी, जो अत्यन्त कोमल, सरस और कामनाओंकी पूर्ति करनेवाली थी ऐसी जो मानो प्रवर कामदेवकी लता है, जो मानो उसीके हाथकी मल्लिका है, लेकिन सुन्दर अंगोंवाली वह मृत्युको प्राप्त हो गयी, निःश्वास-से रहित उसकी आँखें बन्द हो गयीं। उसे देखकर वह स्वामीश्रेष्ठ विचार करता है कि मोहसे अन्धोंका मोहजाल व्यर्थ है, मेरी मरी हुई प्रिया क्रोड़ाशून्य निकले हुए दाँतोंसे जैसे हँस रही है, अपने परिपूर्ण स्नेहपाशको तोड़कर जैसे वह कुछ भी नहीं कहती हुई दूसरे जन्मवासमें पहुँच गयी है। मैंने इसे अपनी क्यों कहा? यहाँ जितने भी स्वजन और परिजन हैं, वे सब अपने संचित कर्मके वशीभूत होकर जायेंगे। जब अन्तमें मैं अकेला जाऊँगा, तो अच्छा है कि मैं अरहन्तके श्रेष्ठज्ञानमें अपनेको नियुक्त करूँ। और जो विनाशभाव है उसे छोड़ देना चाहिए, यह कहकर वह राजा—

घत्ता—कर ( सूँड़ और कर ) देती हुई हथिनीके समान पृथ्वी लोगोंको सन्तुष्ट करनेवाले अपने चन्दन नामक पुत्रको देकर ( वह )—॥२॥

४. A विरइयणायरणरमणणिरोहु। ५. A °अंकुरोहु। ६ P °कुंतल°। ७. P कयवत्तावलि। ८. A वेढणब्भास°; P °वेढ्ढणु°;। ९. A पयडीकिएहि। १०. A °णियकम्म°। ११. A विणासु भाउ; P विणासिभाउ। १२. चंदणणामे।

३

मुणिवरु जायउ संसारकूलि आणंदमहामुणिपायमूलि ।
सीउद्धरोमु[1] गयसीहरोलि णिवसइ गिरिवरकुहरंतरालि ।
गुलु[2] सप्पि दुद्धु तेरंगु[3] तेल्लु वियडीउ ण भुंजइ जइ वसिल्लु[4] ।
पालइ[5] पारत्तिउ मेरुधीरु णवकोडिविसुद्धउ बंभचेरु ।
उवयरणगहणि[6] णिक्खेवणेसु परिहरइ दोसु रिसि भोयणेसु ।
जोयइ तसथावर मग्गचरणि उच्चारखेलपस्सावकरणि[7] ।
तं जंपइ जेण ण पावबंधु संजमभारालंकरियखंधु ।
तवु करिवि तिव्वु[8] णिम्मुक्ककामु[9] बंधेप्पिणु तं तित्थयरणामु[10] ।
आराहण भयवइ संभरेवि सो अवसणु कयणिरसणु मरेवि ।
माणिक्ककडयचंचइयबाहु संजायउ आरणि अमरणाहु ।
बावीससमुद्दपमाणियाउ[11] तिरयणिसरीरु[12] वण्णेण सेउ ।

घत्ता—तहु पक्ख दुवीस अवहिय[13] सासहु परिगणिय ॥
तइवरिससहास आहारंतरु मुणिभणिय ॥३॥

---

३

संसारके तटस्वरूप आनन्द महामुनिके चरणमूलमें जाकर मुनि हो गया। ठण्डसे जिसके रोम खड़े हो गये हैं ऐसा वह गज और सिंहोंके शब्दोंवाले गिरिवरके कुहरोंके भीतर निवास करता है, गुड़-घी-दूध-दही-तेल तथा विकृतियाँ, मधु-मांस मद्य और नवनीत आदि वस्तुओंको आत्मवशी वह यति नहीं खाता। मोक्षार्थी और सुमेरुपर्वतके समान धीर वह नौ प्रकारसे विशुद्ध ब्रह्मचर्यका पालन करता है। उपकरणोंके ग्रहण करने और निक्षेपण तथा भोजनमें वह मुनि दोषोंका परिहार करता है। मार्गकी चर्यामें बोलने, थूकने और प्रस्रवण करनेमें त्रस-स्थावरको देखकर चलता है, इस प्रकार बोलता है जिससे पापबन्ध नहीं होता। संयमके भारके लिए जो समर्थ आधारस्तम्भ है। कामसे मुक्त वह तीव्र तप तपकर, तीर्थंकर नामप्रकृतिका बन्ध कर भगवती अराधना कर दिगम्बर वह निराहार मरकर, जिसके बाहु माणिक्यके केयूरोंसे शोभित हैं ऐसा आरण स्वर्ग ऐसा इन्द्र हुआ। उसकी आयु बाईस सागर प्रमाण थी, तीन हाथ उसका शरीर था, और उसका वर्ण श्वेत था।

घत्ता—बाईस पक्षमें वह श्वास लेता था और बाईस हजार वर्षमें आहार ग्रहण करता था जैसा मुनियोंके द्वारा कहा गया है ॥३॥

---

३. १. A सीहु व्व रोमगय° । २. P गुडु । ३. A तेरंगु and gloss दधि; T णेरंगु दधि । ४. रसल्लु । ५. A पारइ पारत्तउ । ६. A °गहण° । ७. P °पस्सवणकरणि । ८. A तित्थु णिम्मुक्कं । ९. AP °काउं । १०. AP °णाउं । ११. P °पमाणुआउ । १२. A °सरीर । १३. AP अविहिय ।

४

णिरुवमसुहसंपावणखणेण　　रमणीरमणु[1] चि सारइ मणेण।
सो कहिं वि ण मेल्लइ सुक्कलेस　　जिणु पणवइ गेण्हइ चरणसेस।
परियाणइ पेच्छइ तमपहंतु　　अट्ठगुणसारु महिमा महंतु।
उदुमास[2]सेसि जीवियपमाणि　　आघोसइ सयमहु उदुविमाणि[3]।
भो गुज्झय बुज्झहि भमियसरहि　　किं बहुएं जंबूदीवें[4]भरहि।
मलयदुम[5]सुरहिउ मलयदेसु　　जहिं णरहिं परिट्ठिउ अमरवेसु।
रइकइयवकीलाकोच्छराउ　　जहिं कामिणीउ णं अच्छराउ।
जहिं कामधेणुणिह गोहणाइं　　जहिं कप्परुक्ख[6]रिद्धइं वणाइं।
जहिं णिच्चमेव मंगलणिणद्दु　　तहिं पुरवरु णामें रायभद्दु।
रणरंगतुंगमायंगसीहु　　दढरहु णरिंदु जयजयसिरीहु।
मुहयंदो[7]हामियरुंदचंद　　महएवि तासु णामें सुणंद।
विसहरवंदारयवंदवंदु　　एयहं[8] णंदणु होसइ जिणिंदु।
जज्जाहि ताव तुहुं करहि तेंव　　संभवइ णयरु[9] घरु दिव्वु जेंव।

घत्ता—ता वइसवणेण तं पट्टणु कंचणु[10] घडिउं॥
मणिकिरणकरालु सग्गखंडु णावइ पडिउं॥४॥

---

४

अनुपम सुखकी संप्राप्तिके क्षणवाले मनसे वह स्त्रीरमण करता है, वह अपनी शुक्ल-लेश्याका कभीका परित्याग कर चुका है, जिनको प्रणाम करता है और उनके चरणरूपी अक्षतोंको ग्रहण करता है। तमप्रभा नरक तक वह देखता है और जानता है, आठ गुणोंसे युक्त और महिमामें महान्। उसके जीवन प्राणके छह माह शेष रहनेपर इन्द्र अपने ऋतु विमानमें कहता है—"हे कुबेर, जिसमें श्वापद परिभ्रमण करते हैं ऐसे जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रमें मलयवृक्षोंसे सुरभित मलय-देश है। जहाँ मनुष्योंने अमररूप बना रखा है। रतिकी कैतवक्रीड़ामें दक्ष स्त्रियाँ ऐसी मालूम होती हैं, मानो अप्सराएँ हों। जहाँ गोधन कामधेनुके समान हैं। जहाँ वन कल्पवृक्षोंसे सम्पन्न हैं। जहाँ मंगल शब्द प्रतिदिन होते हैं, वहाँ राजभद्र नामका नगर है। उसमें युद्धके रंगमें ऊँचे गज और सिंहोंके समान तथा विजयलक्ष्मीके इच्छुक दृढ़रथ नामका राजा था। उसको अपने मुखचन्द्रसे विशालचन्द्रको तिरस्कृत करनेवाली सुनन्दा नामकी महादेवी थी। नागराजों और देवोंके समूहके द्वारा वन्दनीय जिनेन्द्र, इनके पुत्र होंगे। तुम जाओ और वहाँ इस प्रकार करो कि जिससे दिव्य घर और नगर उत्पन्न हो जायें।

घत्ता—तब कुबेरने स्वर्णमय नगरकी रचना की, जैसे मणिकिरणोंसे उन्नत स्वर्गखण्ड गिर पड़ा हो॥४॥

---

४. १. A °रमण। २. AP उडुमास°। ३. AP उडुविमाणि। ४. P जंबूदीवि भरहि। ५ AP मलयद्दुम°। ६. A कप्परुक्खणिद्धइं। ७. मुहइंदो°। ८. P ताहं। ९. A णवरु। १०. AP कंचणघडिउं।

५

जहिं दीसइ तहिं सोवण्णभवणु जहिं दीसइ तहिं वणसुरहिपवणु।
जहिं दीसइ तहिं हरिणीलणीलु जहिं दीसइ तहिं वररमणिलीलु।
जहिं दीसइ तहिं मंडवु विचित्तु जहिं दीसइ तहिं घुसिणावलित्तु।
जहिं दीसइ तहिं मुत्तावलिल्लु जहिं दीसइ तहिं णवतोरणिल्लु।
जहिं दीसइ तहिं कप्पूररेणु जहिं दीसइ तहिं गज्जियकरेणु।
जहिं दीसइ तहिं थियकामधेणु जहिं दीसइ तहिं वज्जंतवेणु।
जहिं दीसइ तहिं वीणारवालु जहिं दीसइ तहिं अलिउलवमालु।
जहिं दीसइ तहिं चलचिंधचवलु जहिं दीसइ तहिं ससियंतधवलु।
जहिं दीसइ तहिं विविहुच्छवोहु जहिं दीसइ तहिं कयरच्छसोहु।
जहिं दीसइ तहिं णच्चियमऊरु जहिं दीसइ तहिं सिरिविहवफारु।

घत्ता—जहिं दीसइ तेत्थु पुरवरु जणमणु रावइ॥
पिययमहि सरीरु जिह तिह चंगउं भावइ॥५॥

६

तहिं विजयणंदिरे णिवणिहेलणे सुंदरे।
णयंगि सियणेत्तिया रयणमंचए सुत्तिया।
णिएइ छेउओयरी सिविणए इमे सुंदरी।

५

जहाँ दिखाई देता है वहाँ स्वर्णभवन है, जहाँ दिखाई देता है वहाँ वनका सुरभित पवन है। जहाँ दिखाई देता है हरे और नील मणियोंसे नील है, जहाँ दिखाई देता है वहाँ उत्तमस्त्रियोंकी लीला है, जहाँ दिखाई देता है वहाँ विचित्र मण्डप है, जहाँ दिखाई देता है वही केशरसे विलिप्त है, जहाँ दिखाई देता है, वहाँ मुक्तावलियाँ हैं, जहाँ दिखाई देता है वहाँ नव तोरण हैं, जहाँ दिखाई देता है कपूर की धूल है, जहाँ दिखाई देता है गरजते हुए हाथी हैं, जहाँ दिखाई देता है, वहाँ स्थित कामधेनुएँ हैं। जहाँ दिखाई देता है वहाँ बजते हुए वेणु हैं, जहाँ दिखाई देता है वीणाके शब्दका निनाद है, जहाँ दिखाई देता है वहाँ भ्रमरकुल कलकल है, जहाँ दिखाई देता है वहाँ चंचल चिह्नोंसे चपल है। जहाँ दिखाई देता है, वहाँ चन्द्रकान्तकी धवलता है। जहाँ दिखाई देता है वहाँ विविध उत्सवोंका समूह है। जहाँ दिखाई देता है, वहाँ की गयी रथ्या शोभा (मार्ग शोभा) है। जहाँ दिखाई देता है, वहाँ नाचते हुए मयूर हैं। जहाँ दिखाई देता है, वहाँ श्री और वैभवका विस्तार है।

घत्ता—जहाँ दिखाई देता है, वहाँ वह नगर जनमन-रंजन करता है। जिस प्रकार प्रियतमाका शरीर अच्छा लगता है, उसी प्रकार वह नगर अच्छा लगता है॥५॥

६

वहाँ विजयसे आनन्दित होनेवाले राजाके सुन्दर भवनमें रत्नमंचपर सोती हुई, नतांगी और श्वेतनेत्रवाली कृशोदरी वह सुन्दरी स्वप्नमें यह देखती है, जो मदजल झर रहा है और जिसपर

५. १. AP णव°। २. P adds after this : जहिं दीसइ तहिं खेयरह कीलु, जहिं दीसइ तहिं सुरवरहिं मेलु। ३. A मंडव। ४. P चलचिंधु चवलु। ५. AP सिरिविविहफारु।

६. १. AP विजयमंदिरे। २. A छउओवरी; P तुच्छओयरी। ३. AP इमं।

गयं गलियमयजलं भमियभिंगकोलाहलं ।
विसं रसियपेसलं खरखुरग्गखयभूयलं ।
करालणहभइरवं कयरवं च कंठीरवं ।
कुसेसयणिवा[4]सिणिं [5]सिरिमुविंदसीमंतिणिं[6] ।
पसूयसयमालियं भसँर[7]पंतियाकालियं ।
विहुं विहियजामिणिं खरयरं खचूडामणिं ।
झसाण जुयलं चलं कुडजुयं ससंकामलं ।
सरोरुहसरोवरं मयरसंदिरं गज्जिरं ।
मइंदर्[8]पवरूढयं रयँण[9]चित्तियं पीढयं ।
पुरंदरणिहेलणं भवणमुज्जलं भावणं ।
महारयणरासियं सिहिणमुरुसिहुब्भासियं ।
घत्ता—इय पेच्छिवि ताए रायहु गंपि [10]समासियउं ॥
सिविणियफलु[11] तेण कंतहि कंतें भासिउं ॥६॥

७

जस्स छत्तत्तयं जस्स लोयत्तयं ।
वहइ दासित्तणं कुणइ गुणंकित्तणं ।
मणिमयरकुंडलो जस्स आहंडलो ।
थिविवि णवकुवलयं णवइ कमकमलयं ।
सो तुहं तणुरुहो चंडि होही सुहो ।
देवदेवो जिणो खंतिपोमिणिइणो ।

मँडराते हुए भ्रमरोंका कोलाहल हो रहा है, ऐसा मदगज, गर्जनामें बड़ा चतुर और तीव्र खुरोंके अग्रभागसे भूतल खोदता वृषभ, विशाल नखोंसे भयंकर, शब्द करता हुआ सिंह, विष्णुकी पत्नी और कमलमें निवास करनेवाली लक्ष्मी, भ्रमरपंक्तिसे शोभित पुष्पमालाएँ, रात्रिको करनेवाला चन्द्रमा, आकाशका चूड़ामणि सूर्य, मत्स्योंका चंचल युग्म; चन्द्रमाकी तरह स्वच्छ कुम्भयुग्म, कमलोंका सरोवर, गरजता हुआ समुद्र; सिंहोंपर आरूढ़, रत्ननिर्मित आसन ( सिंहासन ), इन्द्रका निकेतन, उज्ज्वल भावन-भवन ? ( यहाँ नाग लोकका उल्लेख नहीं है ); महारत्नराशि और प्रचुर ज्वालाओंसे भास्वर अग्नि ।

घत्ता—यह देखकर उसने जाकर राजासे निवेदन किया । उसने भी अपनी कान्ताको स्वप्नोंका फल बताया ॥६॥

७

हे सुन्दरी, जिनके तीन छत्र हैं, तथा त्रिलोक जिनका दासत्व वहन करता है और गुण कीर्तन करता है, मणिमय मकराकृति कुण्डलोंवाला इन्द्र, नवकमल अर्पित कर जिनके चरणकमलों की वन्दना करता है, ऐसे वह शुभ देव देव, शान्तिरूपी कमलिनीके लिए सूर्य, जिन तुम्हारे पुत्र होंगे । बुद्धि कान्ति श्री लक्ष्मी कीर्ति ह्री, गर्भशोधन करनेवाली देवांगनाएँ आयी, मत्तगजगामिनी

४. P °णिवासिणी । ५. A सिरि उंविंद° । ६. P °सीमतिणी । ७. AP भवर° । ८. A मयदसुर°; P मइंदसिर° । ९. AP रयणणिम्मियं । १०. P समासिउं । ११. AP सिविणय° ।

बुद्धि[1] कंती सिरी लच्छि[2] कित्ती हिरी[3]।
गब्भसुद्धीयरी अमरवरसुंदरी।
मत्तगयगामिणी राइणो सामिणी[4]।
ताहिं संसेविया वित्थणाहंविया।
दुक्खपक्खक्खया हेमवुट्ठी कया।
वित्तएणं सयं जाव छम्मासयं।
आइमासंतरे किण्ह[5]पक्खंतरे।
अट्ठमीवासरे रविकिरणभासुरे।
रिक्खए रूढए उत्तरासाढए।
माउयासंगओ गब्भवासं गओ।
तत्थ जंभारिणा वेरिसंघारिणा।
मण्णिऊणं पई[6] पुंजियं दंपई[7]।
सोत्तकोडीसमे वारिहीणं गमे।
णाणविद्धंसयं[8] पल्लचोत्थंसयं।
संजमे[9] संसए णट्ठए धम्मए।
पुप्फदंतंतरे माहमासे वरे।
छीणसीलंछणे[10] बारसिल्ले दिणे।
णंददेवीसुओ विस्सजोए हुओ।
तांव संतोसिओ आगओ कोसिओ।
अग्गि वाऊ[11] सही दंडधारोवही[12]।
रिंछवाहो परो वारुणो[13]सामरो।
पोमसंखाहिवो सूलपाणी भवो।
चमर वइरोयणो भाणु सयलंछणो।
सयल देवा खणे तूसमाणा मणे।
आगया[14] तं पुरं राइणो मंदिरं।

राजाकी स्वामिनी तीर्थंकरकी माताकी उन्होंने सेवा की। कुबेरने स्वयं दुखपक्षका नाश करनेवाली स्वर्णवृष्टि छह माह तक की। चैत्र माहके कृष्णपक्षके सूर्यकी किरणोंसे आलोकित अष्टमीके दिन उत्तराषाढ़ नक्षत्रके रूढ़ होनेपर, वह माताके उदरमें गर्भवासको प्राप्त हुए। उस अवसरपर शत्रुओं का संहार करनेवाले इन्द्रने स्वामीको मानकर दृढ़रथ दपतिकी पूजा की। नौ करोड़ प्रमाण सागर, समय बीतनेपर, तथा पल्यके चौथाई भाग तक (जन्मके पूर्व) ज्ञानका विध्वंस, संयम और सम्यक्त्व और धर्मका नाश होनेपर पुष्पदन्तके बाद माघ कृष्ण द्वादशीके दिन उत्तराषाढ़ नक्षत्रके विश्वयोगमे नन्दादेवीको पुत्रकी उत्पत्ति हुई। इन्द्र अत्यन्त सन्तुष्ट होकर आया, अग्नि वायु और इन्द्रसे भयभीत यम रीछपर सवार एक और देव, वारुण सामर कुबेर शूलपाणि शिव चामर वैरोचन सूर्य और चन्द्र आदि सभी देवता मनमें सन्तुष्ट होकर, राजाके उस घर आये।

७. १. A कित्ति। २. A कंति। ३. AP हिरी। ४. P भामिणी। ५ A कण्हपक्खंतरे। ६. AP पई। ७. AP पुज्जिओ दंपई। ८. A °विद्धसियं। ९. A संयमे। १०. A छीलमालंछणे but records a p in second hand : झीणमयलं छणं इति वा पाठः। ११ं सिहो। १२. A विही। १३. A वारुणो सामरो। १४. A आगयं तं पुरं।

घत्ता—उत्तुंगु सुवंसु कणयच्छवि गहमालियउ ॥
जिणमेरु सुरेहिं मेरुगिरिहि संचालियउ ॥७॥

८

तम्मि सेलसिंगए पंडुपत्थरग्गए[1]।
वंदिओ[2] जसंसिओ वज्जिणा णिवेसिओ।
धम्मतित्थरायओ दुक्खतोयपोयओ।
सीयलेण सीयलो वारिणा गुणामलो।
सिंचिओ महुच्छवे देवदुंदुहीरवे।
देहदित्तिपिंगलं सव्वलोयमंगलं।
णीयबालकंदलं चारु सच्छविच्छुलं[3]।
रायहंसमाणियं जाइ ण्हाणवाणियं[4]।
दिव्ववाससुंदरे मंदरस्स कंदरे।
कक्करे विलंबियं चंचरीयचुंबियं।
किंणरेहिं वंदियं दाणवाहिणंदियं।
संचुयं[5] लयाहरे णायसुंदरीसिरे।
भग्गतोंडमंडणं पावपंकखंडणं।
झ त्ति धावमाणयं धोयदंतिदाणयं।
सित्तखेयरीवरं अक्खकीलियाहरं[6]।

घत्ता—जं एंव वहंतु भरइ सिहरिविवरंतरइं ॥
तं जिणण्हाणंवु[7] हणइ भवियजम्मंतरइं ॥८॥

---

घत्ता—जो ऊँचा है, सुवंशवाला और स्वर्ण आभावाला है, ग्रहोंसे घिरा हुआ है, ऐसे जिनश्रेष्ठको देवेन्द्रोंने सुमेरुपर्वतके लिए संचालित किया ॥७॥

८

वहाँ शैल शिखरके पाण्डुकशिलाके अग्रभागपर, यशसे अंकित वन्दनीय जिनवरको इन्द्रने स्थापित कर दिया। देवताओंके नगाड़ोंकी ध्वनियोंसे युक्त महोत्सवमें धर्म तीर्थराज दुखरूपी जलके लिए जहाज स्वरूप शीतलनाथका शीतलजलसे अभिषेक किया गया। शरीरकी कान्तिसे पीला, सब लोगोंके लिए मंगलप्रद, जिसके द्वारा, नव अंकुर ले जा रहे हैं, ऐसा सुन्दर स्वच्छ और विच्छुरित तथा राजहंसोंसे सम्मानित, दिव्यवासोंसे सुन्दर, ऐसा महाभिषेकजल गिरि कन्दराओंमें विलीन हो गया। भ्रमरोंके द्वारा चुम्बित, किन्नरोंके द्वारा वन्दनीय दानवोंके द्वारा अभिनन्दनीय लतागृहोंमें नागसुन्दरियोंके सिरोंपर च्युत, भग्नमुखोंके लिए अलंकार स्वरूप, पापरूपी कीचड़को काटनेवाला, शीघ्र दौड़ता हुआ, हाथियोंके मदजलोंको धोनेवाला, विद्याधरियोंके वरोंको अभिषिक्त करनेवाला इन्द्रियोंका क्रीड़ा घर।

घत्ता—जब इस प्रकार वह अभिषेक जल भरत क्षेत्र और पहाड़ोंके विवरोंमें बहता है तो वह सैकड़ों होनेवाले जन्मान्तरोंको नष्ट कर देता है ॥८॥

---

८. १. A पत्थरंगए। २ P वंदिउं। ३. A °भविच्छलं। ४. A ण्हवणपाणियं; P ण्हवणवाणियं। ५. A सधुयं। ६. A जविख°; P जक्ख°; T अक्ख°। ७. A जिणवरण्हाणंवु।

९

तं सइं हेट्ठामुहुं जइ वि जाइ उद्धुद्धु तो वि भव्वा[1]इं णेइ।
सक्केण करिवि अहिसेयभद्दु आणिउ जिणपुंग[2]मु रायभद्दु।
णिहियउ महएविहि पाणिपोमि णं इंदिंदिरु पप्फुल्लपोमि।
वंदिवि कुमारु भावें तिणाणि गउ सग्गावासहु कुलिसपाणि।
जायउ जुवाणु देवाहिदेउ किं वण्णमि रूवें मयरकेउ।
जसु एक्कु वि देहावयउ णत्थि मेस[3]हु उवमिज्जइ केंव हत्थि।
किं जिणहु अण्णु उवमाणु को वि कइयणु जंपइ धिट्ठिमइ तो वि।
हेमच्छवि संगरभीसणाइं तणुमाणें णवइ सरासणाइं।
पुव्वहं तरुणत्ते परिवडंति जा पंचवीससहसा[4]इं जंति।
करिवसहवि[5]माणावाहणेण तांवावेप्पिणु हरिवाहणेण।
अहिसिंचिवि देवहु पट्टु बद्ध णारीयणणेहें सो वि बद्धु।
महि [6]माणंतहु पुव्वहं गया[7]इं पण्णाससहासइं णिग्गयाइं।
तेणे[8]क्कहिं दिणिकीलावणंति कीलंतें णवकमलोयरंति।

घत्ता—खरदंडकरंडि पिंडियतणु करलालियउ।
[9]णं सिरितावच्छु मुउ छप्परणु णिहालियउ॥९॥

---

९

यद्यपि वह स्वयं नीचा मुख करके जाता है, फिर भी भव्योंको ऊपरसे ऊपर ले जाता है। अभिषेक कल्याण करनेके बाद इन्द्र उन्हें राजभद्र नगर ले आया। उन्हे महादेवीके करकमलमें इस प्रकार दे दिया, मानो खिले हुए कमलपर भ्रमर हो। तीन ज्ञानके धारी कुमारकी वन्दना कर इन्द्र अपने निवास स्वर्ग चला गया। देवाधिदेव युवक हो गये, रूपमें कामदेवके समान उनका क्या वर्णन करूँ परन्तु कामको एक भी शरीरावयव नही है। मेषसे हाथीकी तुलना किस प्रकार की जाये? क्या जिनका कोई दूसरा उपमान है? फिर भी धृष्टमति कविजन तब भी उपमान कहता है, स्वर्णके समान कान्तिवाले वह शरीरके मानसे युद्धमे भयंकर नब्बे धनुषके बराबर थे। तरुणाईमें जब पच्चीस हजार पूर्व वर्ष बीत गये, तो हाथी, बैल और विमानोंको वाहन बनानेवाले इन्द्रने आकर—अभिषेक कर उन्हें राजपट्ट बाँध दिया। वह स्वयं भी भारी स्नेहमें बँध गये। इस प्रकार धरतीका उपभोग करते हुए उनके पचास हजार वर्ष बीत गये। एक दिन क्रीड़ावनमे क्रीड़ा करते हुए कमलके भीतर उन्होने—

घत्ता—कमल कोशमें करसे लालित और गोल शरीर मरा हुआ भ्रमर देखा मानो तमाल वृक्षका पुष्प हो॥९॥

---

९. १. AP भवियाइं। २. P °पुंगवु। ३. A मसयहु। ४. A °सहसाइं होंति। ५. A °विवाणावाहणेण। ६. A माणंतहु। ७. A हुयाइं। ८. P ताणेक्कहि। ९. A तं सिरि°।

१०

जं दिट्ठु[1] मओ महुयरु सणालि मयरंदालुद्धउ आरणालि।
ता चिंतइ जिणु सिरिरसवसाहं अलिविहि होसइ अम्हारिसाहं।
हो धिगिधिगत्थु धणु घरु कलत्तु जणु सयल मोहमइराइ मत्तु।
खणि णच्चइ खणि गायइ सरेहिं खणि रोवइ उरु ताडइ करेहिं।
खणि णिद्धणु खणि विहवत्ति थाइ उत्ताणाणणु[2] गव्वेण जाइ।
हउं सुकइ सुहडु हउं चाइ भोइ हउं सूहउ हउं णिप्फण्णु[3] जोइ।
हउं चंगउ एंव भणंतु[4] मरइ जोणीमुहेसु संसरइ सरइ।
जहिं जहिं उप्पज्जइ तहिं जि बंधु अण्णाणछण्णु णउ णियइ अंधु।
सहुं जाइ ण परियणसयणसत्थु संसारि ण[5] कासु वि को वि एत्थु।
भासंतइं संजयसंम्मयाइं[6] ता पत्तइं सुरवरगुरुसयाइं।
अणुकूलिउ तेहिं तिलोयणाहु तावाइउ सामरु अमरणाहु।
तें ण्हवणु करिवि पहु महिउ जेंव हउं जड्डु कइ किंकिरँ[7] कहमि तेंव।

घत्ता—णियगोत्तहियत्तु पुणु पुणु हियवइ भावियउ॥
संताणि सडिंभु णरणाहेण णिरूवियउ॥१०॥

१०

जब उन्होंने नाल सहित कमलमे मकरन्द ( पराग ) के लोभी भ्रमरको मरा हुआ देखा तो जिन सोचने लगे, लक्ष्मीरूपी रसके लोभी हम लोगोंकी भी भ्रमर जैसी हालत होगी। हो-हो, धन, स्त्री और घरको धिक्कार, समस्तजन मोहरूपी मदिरासे मतवाला हो रहा है। वह ( जन-समूह ) क्षणमें नाचने लगता है, क्षणमे स्वरोसे गाने लगता है, क्षणमें रोता है और हाथोसे अपने उरको पीटने लगता है। क्षणमे दरिद्र हो जाता है, और क्षणमें वैभवमे स्थित होकर अपने सिर ऊँचा कर गर्वसे चलता है। मैं सुकवि हूँ, मैं सुभट हूँ, मैं त्यागी हूँ, मै भोगी हूँ। मैं सुभग हूँ, मैं योगी हूँ। मैं अच्छा हूँ, यह कहता हुआ मृत्युको प्राप्त होता है, और योनिके मुखोंमें रतिपूर्वक भ्रमण करता है। जहाँ-जहाँ उत्पन्न होता है, वहाँ-वहाँ बन्धको प्राप्त होता है, अज्ञानसे आच्छादित वह अन्धा कुछ नही देखता। परिजन और स्वजनका समूह साथ नही जाता। संसारमें यहाँ कोई किसीका नही है। तब संयम और सम्यक्त्वकी घोषणा करते हुए लौकान्तिक देव वहाँ आये। उन्होंने त्रिलोकनाथको तपके लिए अनुकूलित किया। इतनेमे देवोंके साथ देवेन्द्र आ गया। उसने अभिषेक कर प्रभुकी जिस प्रकार पूजा की मैं जड़कवि उसका किस प्रकार वर्णन करूँ।

घत्ता—अपने गोत्रके हितका उन्होने मनमें बार-बार विचार किया, और नरनाथने कुल-परम्परामे अपने पुत्रको स्थापित कर दिया॥१०॥

१०. १. A दिट्ठउ महुयरु मउ सणालि; P मुउ सुणालि। २. A उत्ताणणु जणु गव्वेण जाइ; P खणि उत्ताण-णाणु गव्वेण। ३. AP णिप्पण्णु। ४. Aभणंति। ५. AP ण कोइ वि कासु एत्थु। ६. A संजय-संयमाइं; P संजयसंगमाइं। ७. A किर कह कहमि।

११

सुक्कहि[1] सिवियहि चडिवि चलिउ सुरयणु जयजय पभणंतु मिलिउ ।
ओइण्णु[2] सहेउयवणि महंतु चरियावरणइं कम्मइं खवंतु ।
माहम्मि मासि तिमिरेण कालि बारहसइ[3] दिणि जायइं[4] वियालि ।
छट्ठोववासु सइंइ[5] करेवि सहुं रायसहासें दिक्ख लेवि ।
अवरहि दिणि णहयललग्गसिहरु भिक्खाइ पइट्ठु अरिट्ठणयरु ।
णउ एयहु हियवउ सुण्णघडिउ णउ भक्खइ पलु[6] णियपत्त[7]पडिउ ।
णउ परिहइ चीवरु रंगरिद्धु[8] वहु का वि भणइ णउ देहि णारि ।

घत्ता—णउ धरइ पिणाउ णउ फणिकंकणु फुरियकरु ॥
हुंकारु ण देइ णउ उच्चारइ गेयसरु ॥११॥

१२

णइ[1] णडइ ण दावइ ढक्कसद्दु वहु का वि भणइ णेउ एहु रुद्दु ।
सुरवहुरइय रइयाइं जाइं वयणाइं णत्थि चत्तारि ताइं ।
णउ कहइ वेउ पसुहणणहंसु वहु का वि भणइ णेउ एहु बंभु ।
वहु का वि भणइ णेउ[2] चक्कपाणि ण पउंजइ दाणवपाणहाणि ।
णारायणु एहु ण होइ माइ जाणमि[3] विक्खायउ भुवणभाइ ।

११

शुक नामकी शिविकामें चढ़कर वह चले। सुरजन जय-जय कहते हुए इकट्ठे हो गये। चारित्रावरणी कर्मोंका नाश करते हुए वह महान् सहेतुक उद्यानमें उतरे। माघ कृष्ण द्वादशीके दिन, सन्ध्याकालमें श्रद्धासे छठा उपवास कर एक हजार राजाओंके साथ दीक्षा लेकर दूसरे दिन जिसके अग्र शिखर आकाशसे लगे हुए हैं, ऐसे अरिष्टनगरमें भिक्षाके लिए गये। ( उन्हें देखकर कोई वधू कहती है )—कि इनका हृदय शून्यसे निर्मित नहीं है, ( यह शून्यवादी नहीं हैं ), यह अपने पात्रमें पड़े हुए पल ( मांस ) को नहीं खाते। रंगसे समृद्ध यह चीवर नहीं पहनते हैं? कोई वधू कहती है कि यह बुद्ध नहीं हैं। इनके पास तलवार नहीं है, यह कंकाल धारण करनेवाले नहीं हैं, न इनके हाथमें कपाल है और न शरीरमें स्त्री है।

घत्ता—यह पिनाक धारण नहीं करते, न नागोंका कंकण और स्फुरित हाथ है? यह न हुंकार देते हैं और न गीतस्वरका उच्चारण करते हैं? ॥११॥

१२

न नृत्य करते हैं और ढक्का शब्दका प्रदर्शन करते हैं। कोई वधू कहती है कि यह रुद्र नहीं है। सुरवधू ( तिलोत्तमा अप्सरा )के द्वारा जिनकी रचना की गयी है, ऐसे वे चार मुख इनके नहीं हैं, पशुवधके अहंकारवाले वेदोंका कथन भी यह नहीं करते। कोई वधू कहती है कि यह ब्रह्मा नहीं हैं। कोई वधू कहती है कि यह चक्रपाणि ( विष्णु ) नहीं हैं—क्योंकि यह दानवोंके प्राणोंकी हानिका प्रयोग नहीं करते हैं, हे माँ, यह नारायण नहीं हैं, मैं इन्हें विख्यात विश्वबन्धु जानती

११. १. AP सुक्कवक्कइ। २. A ओयण्णु; P अवइण्णु। ३. P बारहवइ। ४. A जायउ। ५. P सढइ। ६. P फलु। ७. A णियवत्ति पडिउ। ८. A °रिद्दु।

१२. १. P णहु। २. AP पाणहाणि। ३. AP जाणिवि।

अरहंतु भडारउ दोसमुक्कु घर[4]प्रंगणि प्रंगणि जाव ढुक्कु।
अब्भागयवित्तिवियाणएण ता णविवि पुणव्वसुराणएण।
तहु किउ भोयणु पा[5]सुयविहीइ णृ[6]वें संपीणिउ अक्खयणिहीइ।
णृ[7]वसिरि कुसुमाइं णिवाइयाइं सुरणि[8]यरहिं तूरइं वाइयाइं।

घत्ता—संवच्छर तिण्णि छम्मत्थु जें महि हिंडियउ॥
विल्लहुं[9] तलि देउ घाइचउक्कें छड्डियउ॥१२॥

१३

तांवा[1]यउ सुरयणु करइ थोत्तु संभरइ विरुद्धउ जिणचरित्तु।
जइ तुहुं गोवा[2]लु णियारिचंडु तो काइं णत्थि करि तुज्झ दंडु।
जइ पइं कुडिलत्तणु मुक्कु ईस तो काइं तुहारा कुडिल केस।
जइ तुहुं संसारहु णिरु विरत्तु तो कि तेर[3]उ इहु अहरु रत्तु।
जइ तुहुं मुक्कउ संगग्गहेण तो किं तुह तिजगपरिग्गहेण।
जइ तइं[4] विद्धंसिउ सयलु कामु तो किं [5]तुहुं पुणु संपण्ण[6]कामु।
जइ तुहुं सामिय संजमपयासि तो किं क[7]मु कमलहु उवरि देसि।
तुह णाहासियइं ण जइ पडंति तो किं एयइं चमरइं पडंति।

हूँ। इतनेमे दोषोंसे मुक्त भट्टारक अरहन्त घरोके आंगन-आंगनमे पहुँचे। तब अभ्यागतकी वृत्तिके जानकार राजा पुनर्वसुने प्रणाम कर प्रासुक विधिसे उन्हे भोजन कराया। राजा अक्षय निधिसे प्रसन्न हो गया। राजाके सिरपर कुसुम गिर गये। देवोके द्वारा तूर्य ( नगाड़े ) बजाये गये।

घत्ता—तीन वर्ष तक वह छद्मस्थ भावसे धरती पर घूमे फिर बेल वृक्षके नीचे स्वामी वह चार घातिया कर्मोंके द्वारा छोड़ दिये गये ॥१२॥

१३

तब देवसमूह आकर स्तुति करता है और विरुद्धरूपमे (विरोधाभास शैली) जिनचरित्रका स्मरण करता है, "यदि तुम अपने शत्रुके लिए प्रचण्ड (कर्मरूपी शत्रुके लिए प्रचण्ड) गोपाल (ग्वाला, इन्द्रियोंके संयमके पालक) हो, तो तुम्हारे हाथमे दण्ड क्यों नही है? हे ईश, यदि तुमने कुटिलताको छोड़ दिया है, तो तुम्हारे केश कुटिल क्यो हैं। यदि तुम संसारसे एकदम विरक्त हो, तो तुम्हारे अधर अधिक रक्त क्यो हैं? यदि तुम परिग्रहके आग्रहसे मुक्त हो तो तुम्हें तीनों लोकोके परिग्रहसे क्या? यदि तुमने समस्त कामको ध्वस्त कर दिया है, तो तुम सम्पन्न काम क्यों हो? हे स्वामी, यदि तुम संयमका प्रकाशन करनेवाले हो तो कमलोके ऊपर अपने पैर क्यों रखते हो? हे नाथ, यदि तुम्हारे आश्रित लोगोंका पतन नही होता है, तो ये चमर तुम्हारे ऊपर क्यों

४. AP रायहु घरपंगणि जाव ढुक्कु। ५. AP फासुय°। ६. AP णिव। ७. AP णिव°। ८. A °णियरें। ९. A वेल्लिहि तलि।

१३. १. P has before it : उप्पायउ केवलु जयपयक्खि, पूसहु चउदसि पढमिल्लपक्खि। २. A गोवाल। ३. A P तेरउ अहरग्गु रत्तु। ४. A P पइं। ५. A तो पुणु किं तुहु। ६. A P संपुण्णकामु। ७. A कम।

जे[8] पइं जि रउद्दइं दूसियाइं    तो आसणि किं सीहइं थियाइं।
जइ रयणइं तुह तिण्णि वि पियाइं    तो तुहुं फिर णिरलंकारु काइं।

घत्ता—थेणत्तु णिसिद्धु जइ तुहुं[9] तो कंकेल्लितरु ॥
अच्छरकरसोह हरइ काइं कयदलपसरु ॥१३॥

१४

तुहुं माणुसु[1] भुवणि पसिद्धु जइ वि    माणवियपयइ तुह णत्थि तइ वि।
जइ कासु वि पइं णउ दंडु कहिउ    तो किं छत्तत्तइ फुरइ अहिउ।
जइ रूसहि तुहुं सरमग्गणाहं    तो किं ण देव कुसुमच्चणाहं।
जइ वारिउ पइं परि घाउ एंतु[2]    तो किं हम्मइ[3] दुंदुहि रसंतु।
जइ पइं छड्डिय मंडलहु तत्ति    तो किं पुणु भामंडलपवित्ति।
कहिं एक्कदेसरुहु[4] तुह महेस    कहिं[5] बहुजणभासइ मिलिय भास।
ण वियाणवि तेरउ दिव्वचारु    सोहम्माहिवइ सणक्कुमारु[6]।
इय वंदिवि बेण्णि वि संणिविट्ठ    देवेण सिट्ठि णीसेस दिट्ठ।

घत्ता—एयासी तासु जाया जाणियधम्मविहि ॥
गणहर गणणाह गुरुयण गुरुमाणिक्कणिहि ॥१४॥

---

पड़ते हैं? यदि रौद्र लोग तुम्हारे द्वारा दूषित कर दिये गये हैं, तो फिर तुम्हारे आसनमें सिंह क्यों है। यदि तुम्हे तीन (सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्र) प्रिय हैं, तो तुम अत्यन्त निरलंकार क्यों हो?

घत्ता—यदि तुमने चोरीका निषेध किया है तो तुम्हारा अशोक वृक्ष अपने पत्ते फैलाकर 'अप्सराओंकी शोभाका अपहरण क्यों करता है ॥१३॥

१४

यद्यपि तुम विश्वमें प्रसिद्ध मनुष्य हो, फिर तुम्हारी प्रकृति मानवीय प्रकृति नहीं है। यदि तुमने विश्वमें किसीके लिए दण्ड नहीं कहा, तुम्हारे छत्रत्रयमें वह अधिक क्यों चमकता है? यदि तुम कामदेवके बाणोंसे अप्रसन्न होते हो, तो हे देव, पुष्पोंकी पूजासे तुम अप्रसन्न क्यों नहीं होते हो? यदि तुमने दूसरेपर आघात करना मना कर दिया है तो बजते हुए नगाड़ोंपर आघात क्यों किया जाता है? यदि तुमने मण्डलों ( देशों ) में तृप्तिका परित्याग कर दिया है तो फिर तुममें भामण्डलोंकी प्रवृत्ति क्यों है? एक देशमें उत्पन्न होनेवाले महेश, तुम कहाँ, और बहुजनोंकी भाषा-से मिली हुई तुम्हारी भाषा कहाँ? हम तुम्हारे दिव्य आचरणको नहीं जानते।" सौधर्म और सानत्कुमार स्वर्गोंके इन्द्र, इस प्रकार वन्दना कर दोनों बैठ गये। देव (शीतलनाथ) ने समस्त सृष्टिका कथन किया।

घत्ता—उनके धर्मविधिको जाननेवाले और गुरुरूपी माणिक्य निधिवाले महान् इक्यासी गणोंके स्वामी गणधर हुए ॥१४॥

---

८. A जइ; P जं। ९. A P तो तुह।

१४. १. A माणसु। २. A P देंतु। ३. A हम्मइ किं। ४. A एक्कदेस तुह तुह महेस; P एक्कदेस सुहुं तुहुं महेस। ५. A किं बहुजणभासइ; P कि बहुजणभासहि। ६. A P सणंकुमारु।

१५

महरिसिहिं महाचरणायराहं  चउदहसय पुव्वंगाहराहं[1] ।
एक्कूणसट्ठिसहसइं सयाइं  दुइ सिक्खहुं सिक्खावहि[2] रयाइं ।
भयसहसइं दोसय सावहीहिं  पुणु सत्तसहासइं केवलीहिं ।
बारहसहसइं[3] वेउव्वियाहं  इच्छियइं सरूवइं होंति जाहं ।
पंचेवं[4] ताइं णयसयजुयाइं  मणपज्जयवंतहं संथुयाइं ।
सयसत्तपमाणुज्जोइयाहं  तहु पंचसहासइं वाइयाहं ।
इय एक्कु लक्खु जायउ जईहिं  लक्खाइं तिण्णि वरसंजईहिं ।
सावयहं लक्ख दो सुहमईहिं  चत्तारि लक्ख जहिं सावईहिं ।
तेहिं[5] देवहं बुज्झिय केण संख  संखेज्ज तिरिय हयसंककंख ।
भाभासुरु भव्वंभोयभाणु  सहुं एत्तिएहिं महि विहरमाणु ।
सो पुव्वसहासइं पंचवीस  अतिवरिसइं उम्मोहेवि[6] सीस ।
संमेयसेलि हल्लंवतालि  सहुं भिक्खुसहासें[7] हरिणवालि ।
सतवप्पहावपरिचियलियासु  थिउ देहविसग्गें एक्कु मासु ।

घत्ता—आसोइ पवणि पुव्वासाढसियट्ठमिहि[8] ॥
अवरण्हइ सिद्धु थिउ मेइणियहि[9] अट्ठमिहि ॥१५॥

---

१५

महान् आचरणको धारण करनेवाले और पूर्वांगधारी महर्षि चौदह सौ थे। शिक्षा-विधिमें रत शिक्षक उनसठ हजार दो सौ, अवधिज्ञानी सात हजार दो सौ, केवलज्ञानी सात हजार, इच्छित रूप धारण करनेवाले विक्रिया ऋद्धि-धारक बारह हजार, मनःपर्ययज्ञानके धारक सात हजार पाँच सौ, वादी मुनि पाँच हजार सात सौ थे। इस प्रकार एक लाख मुनि थे। श्रेष्ठ संयमवाली आर्यिकाएँ तीन लाख थीं। दो लाख श्रावक और चार लाख श्राविकाएँ थीं। वहाँ देवोंकी संख्या कौन जान सका। शंका और आकांक्षासे रहित तिर्यंच संख्यात थे। प्रभासे भास्वर और भव्यरूपी कमलोंके लिए सूर्यके समान जिन, इन लोगोंके साथ धरतीपर विहार करते हुए, तीन वर्ष कम, एक हजार पचीस वर्ष पूर्व तक मिथ्यादृष्टि शिष्योंको सम्बोधित कर, आन्दोलित ताल वृक्षोंवाले, और मृगोंका पालन करनेवाले वे सम्मेदशिखर पर्वतपर पहुँचे। एक हजार मुनिके साथ, अपने तपके प्रभावसे आशाओंको गलानेवाले वह, एक माहके लिए प्रतिमायोगमें स्थित हो गये।

घत्ता—आश्विन शुक्ला अष्टमीके दिन पूर्वाषाढ़ नक्षत्रमें अपराह्णके समय वे आठवीं भूमि (सिद्धशिला) में जाकर स्थित हो गये ॥१५॥

---

१५. १. AP पुव्वंगायराहं। २. A सिक्खावइ यियाइं; P सिक्खावहि रियाइं। ३. A बारहसयाइं। ४ A पंचेव ताइं णवसजुयाइं; P सत्तेव ताइं वयसंजुयाइं। ५. A reads *a* as *b* and *b* as *a*। ६. A उम्मोहिय वि सीस। ७. A भिक्खसहासें। ८. A सियछट्ठिमिहिं। ९. A मेइणियइ।

१६

वज्जट्ठितुलाघणघडियगेहु सिहिदेवहिं दड्ढउ देवदेहु।
अवरेक्कहिं फुल्लइं घल्लियाइं अण्णहिं कव्वइं उव्वेल्लियाइं।
अवरेक्कहिं किउ जयणंदघोसु अण्णहिं णच्चिउं मणणयणतोसु।
अवरेक्कहिं थुउ संसारहारि अण्णहिं हयं झल्लरि पडह भेरि।
५ अवरेक्कहिं पणमिउ मोक्खगामि अण्णहिं वंदिय जिणसिद्धभूमि।
अण्णहिं अण्णण्णइं साहियाइं वाहणइं णहवहि वाहियाइं।
गय णियणिलयहु सुर विहवफार जिणगुणकहरंजियहिययसार।
गयणयलि चरंति चवंति एंव जगि कम्मबंधु को महइ एंव।
घत्ता—णिक्किरिउ करिवि मणवयणंगइं परिहरिवि॥
थिउ सीयलसामि मोक्खमहापुरि पइसरिवि॥१६॥

१७

पसियउ परमेसरु परमसमणु अम्हहं वि तहिं जि संभवउ गमणु।
पुणु अक्खइ गणहरु सेणियासु सम्मत्तरयणरुइसेणियासु।
गयलेसि परिट्ठिइ णाणसेसि णिव्वाणु पराइउ सीयलेसि।
तित्थंति तासु विच्छिण्णधम्मु पसरिउ जणवइ रयमइलु कम्मु।
५ विणु वत्तारयसोयारएहिं भव्वेहिं भवण्णवतारएहिं।

१६

वज्रर्षभनाराच संहननसे गठित शरीरवाले देवके देहको अग्निकुमार देवोंने जला दिया। कुछ देवोंने फूलोंकी वर्षा की, कुछ और देवोंने काव्योंका उच्चारण किया। कुछ और देवोंने 'जय' और 'बढ़ो'का घोष किया। कुछ और देवोंने मन और नेत्रोंको आनन्द देनेवाला नृत्य किया। कुछ और देवोंने संसारका नाश करनेवाले उनकी स्तुति की। कुछ और देवोंने झल्लरी, पटह और नगाड़ोंको बजाया। कुछ और देवोंने मोक्षगामी उन्हें प्रणाम किया, कुछ और देवोंने जिनसिद्ध भूमिकी वन्दना की। दूसरोंने दूसरोंसे कुछ-कुछ कहा और आकाशपथमें वाहनोंको चलाया। वैभवके विस्तारसे युक्त तथा जिनके गुण-कथनसे अपने हृदयको रंजित करनेवाले देव अपने-अपने विमानोंमें चले गये। वे आकाशतलमें चलते हैं और कहते हैं कि विश्वमें कौन इस प्रकार कर्मोंका नाश करता है।

घत्ता—मन, वचन और शरीरको छोड़कर और निष्क्रिय होकर शीतल स्वामी मोक्षरूपी महानगरीमें प्रवेश करके स्थित हो गये॥१६॥

१७

परमेश्वर परमश्रमण प्रसन्न हों कि जिससे हमारा भी वहाँ गमन सम्भव हो। पुनः गौतम गणधर सम्यक्त्वरूपी रत्नकी कान्तिपरम्परावाले राजा श्रेणिकसे कहते हैं, "लेश्यासे रहित, ज्ञानशेष शीतलनाथके निर्वाण प्राप्त कर लेने पर उनके तीर्थके अन्तमें वक्ताओं, श्रोताओं और संसार रूपी समुद्रसे तारनेवाले भव्योंके विना, धर्मसे विच्छिन्न और पापसे मलिन कर्म फैल गया। जो

१६. १. AP जयणंदिघोसु। २. A झल्लरि हय पडह। ३. AP कय बहुविहविहूइ। ४. AP जिणदेहभूइ। ५. AP चडंति। ६. A मुयइ।

१७. १. A परमसरणु। २. A अम्हइं। ३. AP भवंतर°।

पुरगामणयरसोहाणिवेसि    मलययसुरहिइ तहिं मलयदेसि ।
पडिवक्खलक्खसंजणियतासु    भद्दिलपुरि सिरिभद्दावयासु ।
कालें जंते कुलगयणचंदु    घणरहु णामें जायउ णरिंदु ।
णीहारसरिसजसविमलकंति    तहु सच्चकित्ति णामेण मंति ।
अत्थाणमज्झि उवविट्ठु राय    पुच्छिहिं दिणि दाणालाव जाय ।

घत्ता—आहासइ रुद्दु भूरिसम्मु जिणधम्मचुउ ॥
सालायणमुंडु णामें अण्णु वि जासु सुउ ॥१७॥

१८

गोदाणभूमिदाणंतराइं    कच्चोलइं थालइं मणहराइं ।
सोवण्णइं रयणइं अंवराइं    फलछेत्तइं धवलहरइं पुराइं ।
हय गय रहवर पीणत्थणीउ    कण्णा कलवीणालाविणीउ ।
वरदब्भपवित्तंकियकराहं    जो देइ णरेसँ दिएसराहं ।
सो कणयविमाणहिं विण्हुलोउ    संप्रावइ माणइ दिव्वु भोउ ।
तं णिसुणवि पभणइ सच्चकित्ति    कहिं कामुउ कहिं परलोयवित्ति ।
कहिं णिंबहु कहिं अंवयफलाइं    कहिं खरयरसिल कहिं सयदलाइं ।
कहिं खीरु महुरु कहिं राइयाउ    बंभणमईउ कुविवेइयाउ ।
मग्गइ मंचउ वरभूमि हेमु    मग्गइ कुमारि भुंजइ सकामु ।
सुइ डिंभइ उयरु हणंतु रडइ    अण्णाणिउ भवसंसारि पडइ ।

---

पुरों, गाँवों और नगरोंकी शोभाका निवेश है तथा मलयज सुरभिसे युक्त है, ऐसे मलय देशके भद्रिलपुर नगरमे लाखो प्रतिपक्षोंको संत्रास उत्पन्न करनेवाली लक्ष्मी और कल्याणका घर, अपने कुलरूपी गगनका चन्द्रमा घनरथ नामका राजा हुआ। उसका, नीहारके समान यश और विमलकान्ति वाला सत्यकीर्ति नामक नया मन्त्री हुआ। एक दिन जब राजा अपने दरबारमें बैठा हुआ था, उसकी दानके बारेमे बातचीत हुई।

घत्ता—जिन धर्मसे च्युत रौद्रभाव धारण करनेवाला भूरिशर्मा, और उसका शालायन मुण्ड नामका पुत्र, कहता है ॥१७॥

१८

गोदान भूमिदानादि, पानपात्र, सुन्दर थालियाँ, स्वर्ण, रत्न और वस्त्र, फल, क्षेत्र, धवल गृह और पुर, अश्व गज रथवर पीनस्तनी वीणाकी तरह सुन्दर आलाप करनेवाली कन्याएँ, जो अपने श्रेष्ठ दर्भमुद्रिकासे अंकित हाथोसे, हे राजन्! ब्राह्मणेश्वरोको देता है, वह स्वर्णविमानोसे विष्णुलोक जाता है और दिव्य भोगका आनन्द लेता है। यह सुनकर सत्यकीर्ति कहता है—'कहाँ कामुक, और कहाँ परलोक वृत्ति? कहाँ नीम और कहाँ आम्रके फल? कहाँ कठिन शिला, और कहाँ कमलदल? कहाँ सुन्दर खीर, और कहाँ राजिका? ब्राह्मणकी बुद्धि खोटे विवेकसे भरी हुई है। वह मंच, वरभूमि और सोना माँगता है, वह कुमारी माँगता है, और सकाम भोग करता है। पुत्रके मरने पर पेट पीटता हुआ रोता है; और इस प्रकार अज्ञानी संसारमे भ्रमण करता है।

---

४. AP तासु ।
१८. १. P गय हय । २. A °लावणीउ । ३. AP णरेसु । ४. AP संपावइ । ५. AP मग्गइ घरु मंचउ भूमि हेमु ।

गुणवंतणिंदिरइं णियकुलमयंधाइं दुग्गंधरसभरियणवदेहरंधाइं ।
मयहड्डचट्टिरइं[8] पाणियसउच्चाइं हिंसाइ घडियाइं पब्भट्ठसच्चाइं ।
धरियक्खसुत्ताइं मृगचम्म[9]भूसाइं पालासदंडाइं कासायवासाइं ।
धणधरणिघरपणइणीमोहमूढाइं छक्कम्मगंभीरजरकूवछूढाइं ।
[10]दुंग्धोट्टदुप्पोसपोसणपयट्टाइं सुयसत्थवित्थारविलसियसरट्टाइं ।
आसवमयावेसपसरियविडंवाइं[11] जीवंति दीणाइं बंभणकुटुंबाइं ।

घत्ता—गयसीयलदेवि भरहि जाय परपत्तविहि ॥
संपीणइ विप्पु पुप्फदंत पणवंत सिहि ॥२१॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाकइपुप्फयंतविरइए महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकव्वे सीयलणाहणिव्वाणगमणं णाम अट्ठयालीसमो[12] परिच्छेओ समत्तो ॥४८॥

॥ सीयलणाहचरियं[13] समत्तं ॥

है। गोदान और भूदानमें जिनको तृष्णाएँ बँधी हुई हैं। जो करका अगला भाग आये हुए कृपण की तरह दिखाई देते हैं, गुणवानोंकी निन्दा करनेवाले तथा अपने कुलके लिए जो मदान्ध हैं। जिनकी नवदेह दुर्गन्ध रससे भरित है। मृगकी हड्डियोंको चाटनेवाले, पानीसे पवित्र होनेवाले, हिंसासे रचित, सत्यसे भ्रष्ट, अक्षसूत्र धारण करनेवाले, मृगचर्मसे भूषित, पलाश दण्ड धारण करनेवाले, और गेरुए वस्त्र पहिननेवाले, धन भूमि घर और प्रणयिनीके मोहसे मूढ़ छह कर्म रूपी गम्भीर पुराने कूपमें पड़े हुए, मधु और मांसके पोषणमें लगे हुए—श्रुत शास्त्रोंके विस्तारमें विलसित अहंकारवाले ब्रह्मचारी गृहस्थ वानप्रस्थ और यतिके रूपमें जो लोकको प्रवंचित करनेवाले हैं, ऐसे दीन ब्राह्मण-कुल जीवित रहते हैं।

घत्ता—शीतलनाथके निर्वाण प्राप्त कर लेने पर भरतक्षेत्रमें दूसरे पात्रोंकी विधि फैल गयी ( पुष्पदंत कवि कहता है ) कि आगको प्रणाम करता हुआ विप्र प्रसन्न होता है ॥२१॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका शीतलनाथ निर्वाण गमन नाम का अड़तालीसवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥४८॥

८. A मयहुंडचंडिरइं; P मयहड्डचड्डिरइं। ९. A मयचम्म°; P मिगचम्म°। १०. A दुग्घुट्ठदुघोस°। ११. AP आसवमयावेस°। १२. A अट्ठतालीसमो। १३. AP omit the line।

# संधि ४९

दहमउ गुरु मइं तुह कहिउ देउ मोक्खमाणससरहंसु ॥
अवरु वि सुणि सेणिय भणमि एयारहमउ जिणु सेयंसु ॥ध्रुवकं॥

१

जासु ण मुक्का मारें मग्गण   जो जाणइ जीवहं गुण मग्गण ।
जेण ण खंडणु किउ चारित्तहु   तवपब्भारें णिच्चारित्तहु ।
जो ण वडिउ संसारसमुद्दइ   मुद्दिउ जेण तिलोउ समुद्दइ ।
अकयइ णिच्चइ पडिमारूवइ   जासु ण रमइ दिट्ठि तियरूवइ ।
जो णाणें पेक्खइ णीसेसु वि   पयजुयलइ णिवडइ जसु सेसु वि ।
जो सुकियमहियम्महु विसहरु   जो पंचिंदियविसहरविसहरु ।
जेण राउ मेल्लविय भुयंगय   जासु ण पत्तावलि वि भुयंगय ।
भालि ण दिज्जइ जसु तिलउल्लउ   जो अप्पणु तिहुयणि तिलउल्लउ ।

## सन्धि ४९

( श्री गौतम गणधर कहते है )—"मैंने तुम्हे दसवें गुरु ( तीर्थंकर ) शीतलनाथके विषयमे बताया कि जो मोक्षरूपी मानसरोवरके हंस हैं। हे श्रेणिक, और भी सुनो—मैं ग्यारहवें श्रेयांस जिनका कथन करता हूँ।"

१

जिसपर कामदेवने अपने तीर नही छोड़े, जो जीवके गुणस्थानों और मार्गणाओंको जानता है। जिसने चारित्रका खण्डन नही किया, तपके प्रभावसे जो शत्रुभावसे रहित हैं, जो संसाररूपी समुद्रमे नही गिरते, जिसने अपनी मुद्रासे त्रिलोकको मुद्रित किया है। जिसकी दृष्टि, अकृत्रिम नित्य प्रतिमारूप और स्त्रीरूपमें रमण नही करती, जो ज्ञानके द्वारा सब कुछ देख लेते हैं, जिनके चरण युगलमे शेष संसार पड़ता है, जो पुण्यरूपी वृक्षके लिए मेघ हैं और पांच इन्द्रियरूपी विषधरों के विषका अपहरण करनेवाले हैं, जिन्होने रागरूपी विट को छोड़ दिया है, जिसपर टेढी पत्रावली

---

A has, at the beginning of this Samdhi, the following stanza :—

सया सन्तो वेसो भूसण सुद्धसीलं
सुसंतुट्ठं चित्तं सव्वजीवेसु मेत्ती ।
मुहे दिव्वा वाणी चारुचारित्तभारो
अहो खण्डस्सेसो केण पुण्णेण जाओ ॥ १ ॥

This stanza is found in P at the beginning of Samdhi L. K. does not give it anywhere ।

१. १. AP सुणु । २. APT तियरूवइ । ३. P adds after this : दुरियमुक्कउ बंधविसेसु वि, समभणु वहुधणेसु णीसेसु वि. । ४. A महियम्महु ।

जो परिहइ ण कयाइ वि कंकणु णउ फंसइ सचित्तउं कं कणु।
णिच्चेलक्कु जेण पडिवण्णउं जइ वि चीरु चंगउं पडिवण्णउं।
तो वि ण परिहइ जो णिण्णेहलु जो ढोयइ णरि णिरु णिण्णे हलु।
तहु देवहु संचियसेयंसहु पयजुयलउ वंदिवि सेयंसहु।

घत्ता—पुणु अक्खमि तहु तणिय कह कित्ति वियंभउ महुं जगगेहि॥
पुक्खरवरदीवंतरइ सुरदिसि मेरुहि पुव्वविदेहि॥१॥

२

सालतमालतालतरुसंकडि सीयतरंगिणिपवरुत्तरतडि।
कच्छउ देसु देससिरिसंकुलु वियसियकमलकोसरयपरिमलु।
कलवविडियकलेविं कयकलयलु दुमफुल्लासियफुल्लंधुयचलु।
तहिं खेमउरु काइं वण्णिज्जइ जहिं पिययमु पणएं कलहिज्जइ।
सरु वायरणि णवर संधिज्जइ तणु विरहेण ण वाहिइ झिज्जइ।
णहवणु ण वणु जेत्थु भडभंडणि केसग्गहणु विबाहरचुंबणि।
अत्थसमप्पणि जहिं पयविग्गहु जइयणि णउ सावज्जपरिग्गहु।
जहिं णिण्णासिय परमंडलवइ पासवद्ध णं वरमंडलवइ।

भी नही है, जिसके भालपर तिलक नही दिया जाता, जो स्वयं त्रिभुवनमें तिलक स्वरूप हैं, जो कभी भी कंकण नही पहनते, जिनका अपना चित्त जल और बीजका स्पर्श नही करता, जिन्होंने अचेलकत्व ( अपरिग्रहत्व ) स्वीकार कर लिया है, यद्यपि वस्त्र पटी ( रेशमी वस्त्र ) के समान रंगवाला है, तब भी वह नही पहनते। जो स्नेह रहित हैं, फिर भी निम्न ऊँच मनुष्यको (स्वर्गादि) फल देते हैं, कल्याणका संचय करनेवाले देव श्रेयांसके चरणोंकी वन्दना कर।

घत्ता—फिर मैं उनकी कथा कहता हूँ कि जिससे विश्वरूपी घरमे मेरी कीर्ति फैले। पुष्करवर द्वीपकी पूर्व दिशामे सुमेरुपर्वतके पूर्व विदेह मे॥१॥

२

सीता नदीके साल तमाल और ताड़ वृक्षोसे परिपूर्ण विशालतटपर, देश-लक्ष्मीसे व्याप्त कच्छ देश है, जिसमे विकसित कमल-कोशोंका रजमल है। धान्य विशेषके वृक्षोपर बैठे हुए गौरेया-पक्षियोंका कलकल स्वर हो रहा है, जो वृक्षोंके फूलोंपर बैठे हुए भ्रमरोसे चंचल हैं। उसमें क्षेमपुर नगर है। उसका क्या वर्णन किया जाय, जहाँ प्रियतमसे प्रणयमे ही कलह किया जाता है ( अन्यत्र कलह नही है)। जहां व्याकरणमें ही सर ( स्वर और सर ) का संधान किया जाता है, अन्यत्र सरोंका संधान नही किया जाता; जहाँ विरहसे ही शरीर कृश होता है, रोगसे नहीं; जहाँ नखोंके व्रण ही हैं, योद्धाओंकी भिड़न्तमे जहाँ व्रण नही होते। बिम्बाधरोके चूमने ही में जहाँ केशग्रहण होता है, अन्यत्र केशग्रहण नही होता है। जहाँ अर्थों और पदवाक्योंके समर्पण (सम्पादन) मे पद विग्रह (पदोंका विग्रह, प्रजाका विग्रह) होता है, अन्यत्र आर्थिक लेन-देनमे प्रजाका झगड़ा नहीं होता, जहां जैनोमें सावद्य परिग्रह नही होता, जहां शत्रुमण्डलके राजा इस प्रकार

५. AP सचित्तउं। ६. AP तो णवि। ७. A जइ णिण्णेहलु।
२. १. A देससरिसंकुलु। २. A °कलेवि°; P °कलंवि°। ३. P ण पर। ४. A जइयणि तउ सावज्जपरिग्गहु; P णउ परअत्थहरणि कयविग्गहु। ५. P णित्तासिय।

जहिं चोरारिमारिदालिद्दइं    पासंडाइं वि णत्थि रउद्दइं।
तहिं राणउ णलिणालयमाणणु    णलिणप्पहु णामें णलिणाणणु।

घत्ता—भयभीयइं महिणिवडियइं जीयं[6] देव सविणउ जंपंति ॥
जासु पयावें तावियइं परणरणाहसयइं कंपंति ॥२॥

३

कलयलंतचलकलकोइलगणि    तावंण्णहिं[1] दिणि सहसंबयवणि।
पेच्छिवि जिणु अणंतु वणवालें    विण्णत्तउ सिरं[2]गयभुयडालें।
तहु तहिं तवसिहिहुयवम्मीसरु    गुणदेवहं भवदेवहं ईसरु।
परमप्पउ पसण्णं[3] परमेसरु    आयउ देउं[4] धम्मचक्केसरु।
तं णिसुणेवि तेण तित्थंकरु    जाइवि वंदिउ दुरियखयंकरु।
बुज्झिवि धम्मु अहिंसालक्खणु    चिंतिवि बंधमोक्खविहिलक्खणु।
देवि सुपुत्तु महिहिं परिरक्खणु    सइं रिसि हूयउ राउ वियक्खणु।
चरणमूलि जइवरहु अणंतहु    चरइ मग्गि दुग्गमि अरहंतहु।

घत्ता—णीलकिण्हलेसउ [5]मुयइ काउलेस दूरें वज्जंतु ॥
सुक्कलेस मुणिवरु धरइ भीमें तवतावें खिज्जंतु ॥३॥

---

संत्रस्त और पाशबद्ध है, मानो घरके कुत्ते हो। जहाँ चोर शत्रु मारी और दारिद्रय और भयंकर पाखण्डी नही है। उसमे लक्ष्मीको भोग करनेवाला और कमलके समान मुखवाला नलिनप्रभु नामका राजा था।

घत्ता—जिसके प्रतापसे सन्तप्त होकर, सैकड़ो शत्रुराजा काँप उठते और भयभीत होकर धरतीपर गिरकर 'हे देव आपकी जय हो, विनयके साथ यह कहते है ॥२॥

३

इतनेमे एक दिन, जिसमे चंचल कोकिल-समूह कलकल कर रहा है, ऐसे सहस्राम्ब नामक वनमे अनन्त जिनको देखकर, वनपालने अपनी भुजारूपी डालें सिरसे लगाते हुए, उससे निवेदन किया, "हे देव ( उद्यानमे ) तपकी आगमे कामदेवको नष्ट करनेवाले गुणदेवो और विश्वदेवोंके ईश्वर परमात्मा प्रसन्न परमेश्वर और धर्मचक्रेश्वर देव आये हुए है," यह सुनकर, उसने जाकर पापोका नाश करनेवाले तीर्थंकरकी वन्दना की। तथा अहिंसा लक्षणवाले धर्मको समझकर एवं बन्ध और मोक्षकी विधि तथा लक्षणका विचार कर, अपने पुत्रको भूमिके रक्षण का भार सौपकर, वह विचक्षण राजा स्वयं ऋषि हो गया। वह, मुनिवर अनन्तनाथके चरणमूलमे दुर्गम चर्यामार्गमे विचरण करने लगा।

घत्ता—वह कृष्ण और नील लेश्या छोड़ देता है, कायक्लेशका दूरसे परित्याग करता है। वह मुनिवर शुक्ल लेश्या धारण करता है और भीम तपतापमे वह अपनेको क्षीण करता है ॥३॥

---

६. A जीव।
३. १. A तावण्णयदिणि। २. A सिरि गय°। ३. AP पसण्णु। ४. AP देव। ५ AP मुयउ।

४

मंदरधीरु वीरु दिहिपरियरु इत्थिअत्थनृवथेणकहंतरु ।
ण भणइ ण सुणइ णिप्पिहु णीरउ एयारहवरंगसिरिधारउ ।
कोहु लोहु माणु वि मुसुमूरइ मायाभावु होंतु संचूरइ ।
चक्खुसोत्तरसफासणघाणइं जिणइ हणइ दुक्कियसंताणइं ।
विहुणिवि थिवइ णिद्द सहुं पणएं अप्पउं भूसइ रिसि रिसिविणएं ।
ण सरइ पुव्वकालरइकीलणु ण करइ दंतपंतिपक्खालणु ।
णहखंडणु सरूवपरिपुंछणु करयलवट्टि सरीरणियच्छणु ।
हसणु भसणु भूभंगु ससंसणु पाणिणट्टु परगुणविद्धंसणु ।
साहिलासु सवियारउ दंसणु णियडणिसण्णहरिणसंफंसणु ।
णक्खछोडि तणुमोडि ण इच्छइ परमसाहु लिहियउ इव अच्छइ
घत्ता—बंधिवि तित्थयरत्तु तहिं दंसणसुद्धिइ तोडिवि भंति ॥
अच्चुइ पुप्फुत्तरणिलइ जायउ सुरवरु ससहरकंति ॥४॥

५

आउ दुवीससमुद्दपमाणइं कालें गिलियइं ढुक्कपमाणइं ।
तहु छम्मासु परिट्ठिउ जइयहुं अक्खइ जक्खहु सुरवइ तइयहुं ।
जंबुदीवि भरहि सीहउरइ धणकणजणगोहणगुणपउरइ ।

४

धैर्य ही जिनका परिग्रह है ऐसी मंदराचलके समान धीर वीर निस्पृह एवं निष्पाप वह, स्त्री भोजन नृप और चौर्य कथाको न सुनते हैं और न कहते हैं, ग्यारह श्रेष्ठ श्रुतांगोंकी शोभाको धारण करनेवाले वह, क्रोध लोभ और मानको भी नष्ट कर देते हैं, चक्षु श्रोत्र जिह्वा स्पर्श और घ्राण इन्द्रियोंको जीत लेते है, और पापकी शृंखलाको नष्ट कर देते हैं। प्रणयके साथ, वह निद्राको भी नष्ट कर देते है, और वह मुनि ऋषिकी विनयसे स्वयंको विभूषित करते है, वह पूर्वकालकी रतिक्रीड़ाकी याद नही करते, और न दन्तपंक्तिका प्रक्षालन करते हैं, नखोंका खण्डन, अपने स्वरूपका मार्जन, करतल रूपी वर्तिकासे शरीरको देखना, हँसना बोलना, भ्रूभंग करना श्वास लेना, हाथ हिलाना, परगुणोंका नाश करना, अभिलाषापूर्वक और विकारके साथ देखना, निकट बैठे हरिणोंका स्पर्श करना, नख छोटे करना, शरीर मोड़ना, वह नही चाहते। परम साधु चित्रलिखितकी तरह, स्थित रहते हैं।

घत्ता—वहाँ, दर्शन विशुद्धिसे भ्रान्तिको नष्ट कर और तीर्थंकर प्रकृतिका बंधकर, अच्युत स्वर्गके पुष्पोत्तर विमानमें वह चन्द्रमाकी कान्तिवाले देव हो गये ॥४॥

५

उसकी आयु बाईस सागर पर्यन्त थी। समयके साथ नष्ट होने पर उसका भी अन्त आ पहुँचा। जब उसके छह माह शेष रह गये, तब इन्द्र कुबेरसे कहता है, 'जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रमे

४. १. A इत्थिअत्तिणिव° and gloss अत्ति भोज्यं; P इत्थियत्थणिव। २ A P णिप्पिहु। ३. A P मोहु। ४. P णिद्दे। ५. A पुव्वकालि। ६. P परिपेच्छणु। ७. A पाणिणिट्ट। ८. A °णिसण्णहं हरिणहं फंसणु; P °णिसण्णहं णवि सफंसणु। ९. P लिहिउ इव।

५. १. AP °समाणइं। २. A कालि।

आइदेवकुलसंतइ[3]जायउ विट्ठु णाम राणउ विक्खायउ ।
णंदादेवि तासु घरसामिणि कामसुहंकरि णं सुरकामिणि ।
तणुरुहु तेओहामियदिणयरु एयहं दोहं वि होसइ जिणवरु ।
ताहं तुरिउं तुहुं करि मज्झारउं रयणफुरंतु णयरु चउदारउं ।
धणएं पुरुं[4] पविणिम्मिउं तेहउं मणुयहिं वण्णहुं जाइ ण जेहउं ।

घत्ता—ता णज्जइ दिणु णिच्च जहिं जा सरवरि[5] कमलइं वियसंति ॥
वरमणिकिरणहिं तोतडिय उग्गय रवियर णउ दीसंति ॥५॥

६

तहिं सयणालइ [1]सिरिअइसइयइ पच्छिमरयणिहि णिद्दंधंइयइ[2] ।
पुण्णचंदसोहियमुहयंदइ सिविण[3]पंति अवलोइय णंदइ ।
अविरय[4]गलियदाणधारालउ भमियसिलिम्मुहोलिसोंडालउ ।
वालहिसण्हाककुखुरसणहरु सउरहेउ रुइरंजियससहरु ।
कुडिलणहरु भइरवगज्जण[5]रवु गिरिगुहणीहरंतु कंठीरवु ।
कण्णतालहयमहुलिहविंदहिं[6] सिरि सरि सिंचिज्जंति करिंदहिं ।
मालाजुयलु भिंग[7]पियकेसरु मा णिसिमंडणु[8] भासुरु णेसरु ।
कलसजुयलु[9] णवकमलु सकोमलु मीणमिहुणुं[10] जलकीलाचंचलु ।

---

धन जन कण और गोधन और गुणोसे प्रचुर सिंहपुरमें, आदिदेवकी कुल परम्परामे उत्पन्न विष्णु नामका विख्यात राजा है। उसकी गृहस्वामिनी नन्दादेवी है। काममे शुभंकर वह सुरकामिनी की तरह है। अपने तेजसे दिनकरको तिरस्कृत करनेवाले जिनवर इन दोनोके पुत्र होगे। इसलिए तुम शीघ्र रत्नोसे चमकता हुआ चारद्वारों वाला नगर बनाओ। कुबेरने इस प्रकारके नगरकी रचना की कि जिसका मनुष्योके द्वारा वर्णन नही किया जा सका।

घत्ता—जहाँ सरोवरमे नित्य ही कमल खिलते हैं इसलिए दिन जान नही पड़ता, श्रेष्ठ मणिकिरणोसे मिश्रित ऊगी हुई भी सूर्यकिरणें दिखायी नही देती ॥५॥

६

वहाँ श्री से अतिशय भरपूर रात्रिके अन्तिम प्रहरमें शयनतलपर नीदमे सोयी हुई नंदादेवी स्वप्नमाला देखती है। अविरत झरती हुई मदधारासे युक्त और भ्रमण करती हुई भ्रमरपंक्तिवाला महागज, पूँछ गलकम्बल ककुद् और खुरोंसे सुन्दर और कान्तिसे चन्द्रमाको रंजित करनेवाला वृषभ, कुटिल नख और भयंकर गर्जन शब्दवाला पहाड़की गुफासे निकलता हुआ सिंह, अपने कानोंके तालोंसे मधुकर समूहको आहत करते हुए गजेन्द्रो द्वारा सिर पर अभिषिक्त श्री; भ्रमर और पीली केशरसे युक्त मालायुगल, लक्ष्मी ? और रात्रिका मण्डन (चन्द्रमा), भास्वर सूर्य, कोमल नवकमलोसे सहित कलशयुगल, जलक्रीड़ासे चंचल मीनयुगल, सरोवर, समुद्र,

---

३. AP °संतए जायउ । ४. A पुरु विण्णिम्मिउ । ५. A सरवरकमलइं ।
६. १. A णिरु अइसइयइ । २. AP णिद्दंधइ । ३. A सिविणयतइ; T तइ पंक्तिः । ४. AP अविरल° । ५. A भइरवसंजणरउ । ६. A वंदहि । ७. A भिंगु पिय° । ८. A °मंडलु । ९. AP कलसजमलु । १०. A मीणजुयलु ।

सरु सररासि चारुसीहासणु[११] देवालउ फणिभवणु फणीसणु।
माणिक्कोहु मोहमालालेउं[१२] सिहि णहयलि जलंतु चलजालउ।

घत्ता—एंव णिहालिवि चंदमुहि चंदकंति सुहदंसणपंति ॥
जाइवि भासइ भूवइहि सुंदरि सुविहाणइ विहसंति ॥६॥

७

महिवइ मेहघोसु णिच्चलु कहइ महासइहि सिविणयफलु।
जसु आणइ हरि अच्छइ गच्छइ जो सयरायरु लोउ णियच्छइ।
जो परु अप्पउं परहु पयासइ जासु दोसु तिलमेत्तु ण दीसइ।
सासयसोक्खसरोरुहछप्पउ सो अरहंतु संतु परमप्पउ।
तेरइ गब्भइ अब्भउ होसइ ता रोमंचिय णच्चिय सा सइ।
वुट्ठु कुवेरु[१] देवु णवणिहिहरु जा छम्मास तांवें[२] चामीयरु।
कंतिकित्तिसिरिहिरिदिहिवुद्धिउ देविउ देविहि कियँ[३]तणुसुद्धिउ।
आयउ जायउ जणँ[४]उच्छाहउ सग्गउ संचुउ अच्चुयणाहउ।
चित्तसुरासुरपंकयविट्ठिहि जेट्ठहु मासहु किण्हँ[५]हि छट्ठिहि।
सवणि[६] सुरिक्खइ पच्छिमरत्तिहि थिउ उयरंतरि पत्थिवपत्तिहि।
जक्खणिहित्तइ दुक्खणिवारइ पुणु णवमँास[७] सित्तु वसुहारइ।

सुन्दर सिंहासन, देवलोक, नागराजका नागलोक, मयूखमालासे युक्त माणिक्य-समूह, चंचल ज्वालाओं वाली आकाशमें जलती हुई आग।

घत्ता—चन्द्रमुखी और चन्द्रमाके समान कान्तिवाली और शुभ दन्तपंक्तिवाली वह यह देखकर, दूसरे दिन सवेरे जाकर हँसती हुई उन्हें राजाको बताती है ॥६॥

७

मेघके समान ध्वनिवाले निश्चल राजा उस महासतीको स्वप्नोंका फल बताते हैं कि जिसकी आज्ञासे इन्द्र बैठता और चलता है, जो सचराचर लोक देख लेते हैं, श्रेष्ठ जो स्वपरका प्रकाशन करते हैं, जिसके तिलके बराबर भी दोष दिखाई नहीं देता, जो शाश्वत मोक्षरूपी सरोवरके भ्रमर हैं वह अरहंत सन्त परमेश्वर तुम्हारे गर्भसे बालक होंगे। तब वह सती रोमांचित होकर नाच उठी। जब छह माह रह गये, तो नवनिधियोंको धारण करनेवाले कुबेरने स्वर्णवृष्टि की। देवीकी शरीर-शुद्धि करनेवाली कान्ति, कीर्ति, श्री, ह्री, धृति और बुद्धि आदि देवियाँ आयीं। लोगोंमें उत्साह फैल गया। अच्युत स्वर्गके स्वामी वह स्वर्गसे च्युत हुए। ज्येष्ठमाहके कृष्णपक्षमें जिसने सुरासुरोंमें कमलवृष्टि की है ऐसी छठीके दिन, श्रवण नक्षत्रमें रात्रिके अन्तिम प्रहरमें राजाकी पत्नीके उदरमें वे स्थित हो गये। यक्षके द्वारा की गयी दुःखका निवारण करनेवाली धनकी धाराने फिर नौ माह तक सिंचन किया।

११. A सिंहासणु। १२. A मोहु मालालउ।
७. १. A कुबेरदेउ। २. A जाम। ३. AP कय°। ४ AP जणि उच्छाहउ। ५. A कण्हयछट्ठिहि। ६. A सवणसुरिक्खइ। ७. AP णवमासु।

घत्ता—छावट्ठिलक्खछव्वीसहिं वि वरिससहासहिं रिद्धउं ॥
सायरसउ छड्डिवि कोडि गय थक्कउ पुणु पल्लद्धउ ॥७॥

८

जइयहुं चट्टइ णिव्वुइ सीयलि　　णट्ठउ अरुहधम्मु धरणीयलि ।
तइयहुं तिहिं णाणहिं संजुत्तउ　　पुव्वजम्मि भावियरयणत्तउ ।
फग्गुणि एयारहमे वासरि　　णिच्चमेव खिज्जंतइ ससहरि ।
विण्हजोइ उप्पण्णउ जोइउ　　मायइ तारहिं णयणहिं जोइउ ।
आवेप्पिणु भत्तिइ तरुणीलहु　　मेहलविरइयतारामालहु ।
सिहरकुहरथियखगरामालहु　　अमरवरेसें णिउ सुरसेलहु ।
णिहियउ पावपडलणिण्णासणि　　पंडुसिलायलि पंचासासणि ।
उत्त मंत विहि सयल करेप्पिणु　　खीरंभोणिहिखीरु लएप्पिणु ।

घत्ता—सायकुंभमयकुंभकर एंति गयणि णच्चंति णवंति ॥
खीरवारिधारासयहिं देवदेउ भावेण ण्हवंति ॥८॥

९

सुरपेल्लिउ णं डोल्लइ मंदरु　　कलसइं सहसइं लेइ पुरंदरु ।
अलिझंकारइं सरलइं सदलइं　　कलसि कलसि संणिहियइं कमलइं ।
कमलि कमलि आसीणइं हंसइं　　हंसइं कयकलसरणिग्घोसइं ।

---

घत्ता—जब सौ सागर और छियासठ लाख छब्बीस हजार वर्ष कम एक सागर प्रमाण समय बीत गया, और जब आधापल्य समय रह गया ॥७॥

८

कि जब शीतलनाथ निर्वाणको प्राप्त हुए थे और अर्हंतधर्म धरतीतल पर नष्ट हो गया था। तब तीन ज्ञानसे युक्त पूर्व जन्ममे रत्नत्रयकी भावना करनेवाले योगी श्रेयांस फागुन माहके कृष्ण पक्षकी एकादशीके दिन कि जब चन्द्रमा प्रतिदिन क्षीण होता जा रहा था, विष्णु योगमे उत्पन्न हुए। उन्हे माँ ने अपनी उज्ज्वल आंखोसे देखा। भक्तिसे आकर इन्द्र उन्हे वृक्षोंसे नीले, जिसकी मेखला तारावलियोसे शोभित है, जिसके शिखर-कुहरोंमे विद्याधर स्त्रियाँ स्थित है, ऐसे सुमेरु-पर्वतकी पापपटलको नष्ट करनेवाली पाण्डुकशिलाके सिंहासनपर उन्हें रख दिया। उक्त समस्त मन्त्रविधि पूरी कर, और क्षीरसमुद्रका जल लेकर।

घत्ता—स्वर्णमय घड़े हाथमे लिये हुए देव आते है, आकाशमे नाचते और प्रणाम करते हैं, क्षीर जलकी सैकड़ों धाराओसे भावपूर्वक देवदेवका अभिषेक करते हैं ॥८॥

९

देवोसे प्रेरित मन्दराचल मानो डगमगा उठता है; इन्द्र हजारों कलशोको लेता है, प्रत्येक कलशपर भ्रमरोसे झंकृत सरल और सदल कमल रखे हुए हैं, कमल-कमलपर हंस बैठे हुए है, हंस

---

८. A सिट्ठउ; P सिद्धउ। ९. A पुण्णट्ठउ।

८. १. A फग्गुणएयारहमइ। २. AP विण्हुजोइ; T विण्हुजोए ज्येष्ठानक्षत्रे। ३. AP °वलइय। ४. A पावपडलु। ५. A पंडसिलायलि। ६. A मंगलु सासणि।

९. १. P डोलइ।

जे कलसर ते किर² वम्महसर वम्महारि विद्दँवियणरामर।
वम्महसरवरेहिं जणु दारिउ जणवएण हियवइ जिणु धारिउ।
जिणु सिसु मयणहु अज्जु वि संकइ तेण जि रइ थणजुयलु ण ढंकइ।
करइ कामु धणुगुणटंकारउ पसरइ अच्छरउलहं वियारउ।
बहुएं सेयंसेण णिउत्तउ सयमहेण सेयंसु पउत्तउ।
आणिवि णयरु समप्पिउ मायहि तणयालोयणवियसियछायहि।
पणवेप्पिणु दुक्कियघणपवणहु गयउ पुलोमपिसुणु णियभवणहु।
कालें जंतें वत्थुपमाणउ वड्ढिउ पुरि तइलोकहु राणउ।

घत्ता—हेमच्छविहि भडारहु जं दिट्ठउ तं णेय रहंति॥
तासु असीइसरासणइं गणहर तणुपरिमाणु कहंति॥९॥

१०

एकवीसलक्खइं बालत्तें घल्लियाइं वरिसहं खेलंतें।
पुणु पुज्जिउ पोलोमीकंतें किउ रज्जाहिसेउ गुणवंतें।
रज्जु करंतहु कामरसइहं दोचालीसलक्ख गलियइहं।
एहउ अवसरु जायउ जइयहुं णाहें कीलावणि तहिं तइयहुं।
दिट्ठउ तंबिरपल्लवु चूयउ मयणहुयासहु बीयउ हूयउ।
सो णं जालहिं जलइ णिरारिउ विरहीयणु तें ताविउ मारिउ।

भी कलस्वरमें निर्घोष कर रहे हैं, उनके जो सुन्दर स्वर थे वे मानो कामदेवके तीर थे, जो मर्मका भेदन करनेवाले और मनुष्य और देवोंको विदारित करनेवाले थे। जब कामदेवके तीरोंने लोगोंको विदीर्ण कर दिया तो उन्होंने जिनको अपने हृदयमें धारण कर लिया। जिनदेव बालक हैं, तब भी कामदेव आज ही शंकित है, इसी कारण रति अपने स्तनयुगलको नहीं ढकती। कामदेव अपने धनुषकी डोरीकी टंकार करता है, उससे अप्सराकुलमें विकार फैल जाता है। अनेक कल्याणोंसे नियुक्त प्रभुको इन्द्रने श्रेयांस कहा। नगरमें लाकर उसने, उन्हें पुत्रको देखनेसे जिनकी कान्ति विकसित हो गयी है, ऐसी माँ को सौंप दिया। पापरूपी बादलोंके लिए पवन उनको प्रणाम कर इन्द्र अपने विमानमें चला गया। समय बीतनेपर, उपमानसे रहित त्रिलोकके राजा वह नगरमें बड़े हो गये।

घत्ता—आदरणीय उनकी स्वर्णछविको जिसने देखा वह रह नहीं सका। गणधर उनके शरीरका प्रमाण अस्सी धनुष प्रमाण बताते हैं॥९॥

१०

खेल-खेलमें उनकी बाल्यावस्थाकी इक्कीस लाख वर्ष आयु बीत गयी। फिर देवेन्द्रने उनकी वन्दना की और गुणवान् उसने उनका राज्याभिषेक किया। राज्य करते हुए, कामरससे आर्द्र उनके बयालीस लाख वर्ष बीत गये। जब उनका यह अवसर आया तो स्वामीने क्रीड़ावनमें लाल-लाल पल्लवोंका आम्रवृक्ष इस प्रकार देखा, मानो वह कामरूपी अग्निका बीज हो। वह मानो ज्वालाओंसे जल रहा था, इसी कारण उसने विरहीजनको सन्तप्त और आहत

२. A किल ते; P ते किल। ३. A °णिद्दविय°। ४. P पुलोमविसुणु। ५. AP वत्थुवमाणउ; T वत्थुअम्मोणउ। ६. P तं तें अरहंतें। ७. P असीसरासणइं। ८. P कहंतें।
१०. १. AP पणवंतें। २. AP णाहें कीलंतें वणि तइयहुं।

भूगोयरहुं गयणु कहिं गोयरु  इय चिंतिवि णरणाहिं सायरु ।
संताणागयपणयपयासउ  तासु जि हत्थि दिण्णु संदेसउ ।
घत्ता—खँग सुर सिज्झंति कामधेणु घरि दुब्भइ ॥
जं दूरु दुसज्झु तं जगि पुण्णें लब्भइ ॥८॥

९

इंददूयवयणइं आयण्णिवि  बंधुसणेहु सहियवइ मण्णिवि ।
सहुं तणएं तणयाइ पसण्णइ  अहिणवमुग्गमणोहरवण्णइ ।
उद्धुचलंतचमरवित्थारें  विहवगहीरें सहुं परिवारें ।
ओसारियरवियरसंताणहिं  आवेप्पिणु विमाणजंपाणहिं ।
महुरसवसरुणुरुंटियमहुयरि  कीरकुररसिहिपियमाहविसरि ।
मंदमंदमायंदावलिघणि  पोयणपुरबाहिरणंदणवणि ।
जायवेयजडि एक्कहिं वासरि  थिउ विज्जापहावविरइयघरि ।
जिणपयपंकयपणवियसीसहु  इंदें जाइवि कहिउं महीसहु ।
आयउ इट्ठु सुट्ठु उक्कंठिउ  तं णिसुणिवि सहुं सुयहिं ण संठिउ ।
पहु मंडलियणिसेविउ चल्लिउ  इयरेण वि खगदप्पु पमेल्लिउ ।
अवरोप्परहुं वे वि गय संमुह  णाइ तरंगिणिणाह सुहारुह ।
मिलिय वे वि दीहरपसरियकर  वेण्णि वि सज्जण णं दिसकुंजर ।

---

की तैयारी की। मनुष्योंके लिए आकाश किस प्रकार गम्य हो सकता है, यह विचार कर राजा प्रजापतिने सादर परम्परासे आगत प्रणयको प्रकाशित करनेवाला सन्देश उसके हाथमे दिया।

घत्ता—विद्याधर और देव सिद्ध हो जाते हैं कामधेनु घरमे दुही जाती है, जो दूर और असाध्य है, वह विश्वमे पुण्यसे पाया जा सकता है ॥८॥

९

इन्दु दूतके वचन सुनकर और अपने हृदयमे बन्धुके स्नेहको मानकर, अपने पुत्र और प्रसन्न अभिनव मृगके समान वर्णवाली कन्याके साथ जिसके ऊपर चलते हुए चमरोंका विस्तार है, ऐसे वैभवसे गम्भीर परिवारके साथ, जिन्होने सूर्यकी किरणपरम्पराको हटा दिया है ऐसे, विमान और जंपानोके द्वारा आकर, ज्वलनजटी विद्याधर, एक दिन, जिसमे मधुरसके वशसे मधुकर गुनगुन कर रहे हैं, जिसमे कीर कुरर मयूर और कोकिलोका स्वर है, जो मन्द-मन्द आम्रवृक्षावलीसे सघन है, और जिसमे विद्याके प्रभावसे घर बना लिये गये हैं, ऐसे पोदनपुरके बाहर नन्दनवनमे ठहर गया। जिसने जिनपद-कमलोमें अपना सिर नत किया है, ऐसे राजा प्रजापतिसे जाकर इन्दु दूतने कहा कि (तुम्हारा) इष्ट अत्यन्त उत्कण्ठित होकर आया है। यह सुनकर, वह अपने पुत्रोंके साथ संस्थित नही रहा। अपनी मण्डलीसे सेवित राजा चला। दूसरेने भी अपना विद्याधर होनेका अहंकार छोड़ दिया। वे दोनो, एक दूसरेके सामने गये, मानो समुद्र और चन्द्रमा हों। अपने दोनों लम्बे हाथ फैलाकर वे मिले। वे दोनों ही सज्जन थे मानो दिग्गज हों।

---

४. P खग सुर।

९ १. A °मग्गमणोहर°। २. A रुणुरुंटियमहुवरि; P रणुरुंटिय°। ३. A णिसुणि सहुं।

घत्ता—णियजणणविइण्णु परियाणिवि भूभंगउं ॥
रायहु रविकित्ति णविउ पणाविवि अंगउं ॥९॥

१०

हरिबलेहिं ससुरउ जयकारिउ तेण सिणेहं[1]साहि वड्ढारिउ ।
भुयभूसणकरमंजरिपिंगिउ[2] सालउ गाढं[3]गाढु आलिंगिउ ।
हरिसंसुयजलेहिं संसित्तउ सयल णिसण्ण सुमंतु पउत्तउ ।
दिणयरु तवइ खवइ जिणु कम्मइं वम्महु सल्लइ वाणहिं वम्मइं ।
सायरु गिलइ सयलसरिसोत्तइं ससहरु पीणइ जणवयणेत्तइं ।
भंजणसत्ति महंत समीरहु बलु अइअतुलु तिविट्ठकुमारहु ।
एत्थु ण किं पि बप्प कोऊहलु णहं[4]चवेडचप्पियकुंजरकुलु ।
एंव सीहु को करहिं णिपीलइ कोडिसिलायलु जइ संचालइ ।
तो[5] जाणहुं होसइ पुण्णाहिउ हरि हरिवंदियणाणिहिं[6] साहिउ ।
आसग्गीवजीवउड्डावणु ध्रुवुं[7] माणेसइ तरुणिहि जोव्वणु ।
घत्ता—महियर खयरिंद एहु मंतु विरएप्पिणु ॥
जहिं तं सिलरयणु[8] तहिं गय कण्हु लएप्पिणु ॥१०॥

घत्ता—अपने पिताके द्वारा किये भ्रूभंगको जानकर अर्ककीर्तिने राजाको प्रणाम कर अपना सिर झुका लिया ॥९॥

१०

नारायणकी सेनाने ससुरका जय-जयकार किया। उससे उनका स्नेहरूपी वृक्ष बढ़ गया। बाहुओंके आभूषणोंकी किरण-मंजरीसे पीले सालेका प्रगाढ़ आलिंगन कर लिया। हर्षके आसुओंके जलसे सीचे गये सब लोग बैठ गये। (यह) सुमन्त्र कहा गया कि दिनकर तपता है, जिन कर्मका नाश करते है, कामदेव, बाणोसे मर्मको छेदता है। समुद्र, समस्त नदियोंके स्रोतोको अपनेमे समो लेता है। चन्द्रमा जनपदके नेत्रोको प्रसन्न करता है। पवनमें बहुत बड़ी भंजन शक्ति है, त्रिपृष्ठ कुमारमे अतुल बल है, हे सुभट, इसमे जरा भी कुतूहलकी बात नही। अपने नखोंकी चपेटसे गजकुलको चोपनेवाले सिंहको कौन अपने हाथोसे निष्पीडित कर सकता है? यदि यह कोटिशिलातलको संचालित कर सकते हैं, तो हम लोग जानेंगे कि इन्द्रके द्वारा वन्दित ज्ञानियोके द्वारा कथित नारायण पुण्याधिक होंगे। अश्वग्रीवके जीवको उड़ानेवाले यह निश्चयसे तरुणीके यौवन मानेंगे?

घत्ता—मनुष्य और विद्याधर यह मन्त्र रचकर, जहाँ वह शिलारत्न था वहाँ नारायणको लेकर गये ॥१०॥

---

१०. १. AP सणेहं । २. A °पिंगउ । ३. AP गाढु गाढु । ४. नहो चवेड° । ५. AP तो । ६. AP °णाणहिं । ७. AP धुवु । ८. P सिलरयणु ।

११

णिद्ध अद्धजोयणवित्थिण्णी　　णाणावणतरुवरसंछण्णी।
जिणपयसेवा इव फलभाइणि　　बहुमुणिलक्खमोक्खसुहदाइणि।
पुण्ण पवित्त पावखयगारी　　दीसइ सिल णं सिद्धिभडारी।
कहिं वि दंतिदंतग्गहिं खंडिय　　सीहणहरचुयमोत्तियमंडिय।
कहिं वि पलिप्पइ जालावलणें　　किडिदाढाणिहसणरुहजलणें।
कहिं वि जक्खिपयघुसिणें लिप्पइ　　चंदकंतजलधारइ धुप्पइ।
कहिं वि णीलगलणियरहि णीलिय　　वणयवधूमंधारें मइलिय।
कहिं वि फुरइ घणतिमिरविमुक्कहिं　　सप्पफडाकडप्पमाणिक्कहिं।
कहिं वि भमियमूगणाहिसओहें　　सुरहिय सेविय भमरसमूहें।
कहिं वि वियंभिय सुइसुहगोरव　　किंणरगेयवेणुवीणारवँ।
सा परियंचेप्पिणु अंचेप्पिणु　　सिद्धसेस राएहिं लएप्पिणु।

घत्ता—पुणु भणिउ अणंतु पेक्खहुं सिल उण्णावहि[11] ॥
हयकंठकयंतु होसि ण होसि व[12] दावहि ॥११॥

१२

ता सिल उच्चायंतहु कण्हहु　　दुज्जणदेहवियारणतण्हहु।
पवरकरिकरायारहिं बाहहिं　　पाहाणुट्ठियभूसणरेहहिं।

---

११

स्निग्ध आधे योजन विस्तीर्ण, तरह-तरहके वनवृक्षोंसे आच्छन्न, जिनपदकी सेवाके समान फलकी भाजन, अनेक लाखों मुनियोंको मोक्ष-सुख देनेवाली। पुण्यसे पवित्र और पापका क्षय करनेवाली। वह शिला ऐसी दिखाई देती है मानो सिद्धिरूपी भट्टारिका हो। कहींपर वह हाथियों-के दाँतोंके अग्रभागसे खण्डित थी, कहींपर सिंहोंके नखोंसे च्युत मोतियोंसे अलंकृत थी। कहींपर ज्वालाके जलनेसे प्रज्वलित थी, कहींपर सुअरकी दाढ़ोंके संघर्षणसे उत्पन्न ज्वालासे, कहींपर यक्षिणीके पैरोंकी केशरसे रंजित है, और चन्द्रकान्त मणिकी जलधारासे धुली हुई है, कहींपर मयूरोंके समूहसे नीली, और दावाग्निके धुएँसे काली। कहींपर सघन अन्धकारसे मुक्त, सर्पके फनसमूहके माणिक्योंसे चमकती है। कहींपर घूमते हुए कस्तूरीमृगके मदसमूहसे सुरभित है और भ्रमर समूहसे सेवित है, कहींपर पवित्रता, सुख और गौरव फैल रहा है और किन्नरोंके द्वारा गाये वेणु और वीणाके शब्द हैं। उसकी परिक्रमा और पूजा कर और राजाओंके द्वारा अक्षत लेकर—

घत्ता—नारायणसे फिर कहा गया हम देखें, तुम शिला उठाओ और बताओ कि वह अश्वग्रीवके लिए यम होगी या नहीं होगी? ॥११॥

१२

जिसे दुर्जन देहके विदारणकी तृष्णा है, ऐसे तथा शिलाको उठाते हुए कृष्णकी, प्रवर गजकी सूँड़के समान तथा पत्थरपर लिखी गयी भूषण-रेखाओंवाली बाहुओंसे हरिण उरतलपर गिर पड़े।

---

११. १ AP अट्ठजोयण°। २. A फलुमाविणि, P फलमाविणि। ३. AP °जलणें। ४. A लिपइ। ५. A णीलमणिणियरहिं। ६. P वणदव°। ७. AP मृगणाहिं°। ८. AP सुरहिपसेविय। ९. A °गारउ। १०. °वीणारउ। ११. A उच्चावहि, P ओचावहि। १२. A दावइ।

उरयलि णिवडियाइं सारंगइं दसदिसि वहिवि गयाइं विहंगइं।
पंतिणिवद्धइं कसिणइं[1] अरुणइं णं रिउकामिणिकंठाहरणइं।
दिट्ठइं णायउलाइं चलंतइं णं अरिअंतइं लंवल्लंतइं।
गेरुयवाणि[2]उं चियलिउं रत्तउं रुहिर[3] णाइ वइरिहिं णिग्गंतउं।
हंसपंति णहमंडलि धावइ पडिभडट्ठिमाला इव भावइ[4]।
भमरामेलउ णीलउ लोलइ रोसहुयासधूमु णं घोलइ।
दलियइं मलियइं वेल्लीभवणइं णावइ खलयणपट्टणभवणइं।
णट्ठइं कीलासुरणिउरुंवइं णिग्गयाइं णं सत्तुकुडुंवइं।

घत्ता—उद्दुदंडकरेहिं[5] सिल कण्हें[6] उच्चाइय॥
पडिसत्तुधरित्ति हरिवि णाइं दक्खालिय ॥१२॥

१३

उच्चाइय सिल सोहइ वहु करि अट्ठमभूमि व भुवणत्तयसिरि।
जं चालिय सिल सिरिरमणीसें तं सो संथुउ जलणजडीसें।
संथुउ अवरु पयावइ राएं संथुउ वहुमहिवइसंघाएं।
संथुउ लंगलहररविकित्तिहिं संथुउ सुरणरविसहरपत्तिहिं[1]।
एंवहिं तुहुं जि देव महिराणउ तुज्झु पुरिसु जगि णत्थि समाणउ।

विहंग डरकर दसों दिशाओंमें भाग गये। पंक्तिवद्ध काले और लाल वे ऐसे मालूम होते थे मानो शत्रुकामिनियोंके कण्ठाभरण हों। चलते हुए नागकुल ऐसे दिखाई दिये, मानो शत्रुओंकी चंचल आँतें हों। गिरता हुआ लाल-लाल गेरूका जल ऐसा मालूम होता है मानो शत्रुका निकलता हुआ खून हो। हंसोंकी कतार आकाशमण्डलमें उड़ती है मानो शत्रु योद्धाओंकी अस्थिमाला हो, नीला भ्रमरसमूह इस प्रकार मँडराता है, मानो क्रोधरूपी आगका धुआँ व्याप्त हो रहा हो। लताभवन चूर्ण-चूर्ण होकर मैले हो गये, मानो दुष्टजनोंके नगर और भवन हों। क्रीड़ासुरोंके समूह इस प्रकार नष्ट हो गये मानो शत्रुओंके कुटुम्ब निकल पड़े हों।

घत्ता—कृष्णने अपने ऊँचे हाथोंसे शिलाको उठा लिया जैसे उसने प्रतिशत्रुकी धरतीका हरण कर दिखाया हो ॥१२॥

१३

उठायी गयी शिला उसके हाथमें ऐसी दिखाई देती है जैसे भुवनत्रयके सिरपर मोक्षभूमि हो। जब लक्ष्मीरूपी रमणीके पति नारायणने शिलाको चलायमान कर दिया तो ज्वलनजटीने उनकी स्तुति की, बलभद्र और सूर्यके समान कीर्तिवाली सुर-नर और विषधरोंकी पंक्तिने स्तुति की—"हे देव, इस समय तुम्हीं पृथ्वीके राजा हो, जगमें तुम्हारे समान दूसरा पुरुष नहीं है, तुम पुरुषोत्तम हो, तुम धरतीको धारण करनेवाले हो, गिरते हुए भाइयोंके लिए तुम आधारस्तम्भ हो,

१२. १. AP किसिणइं। २. AP °वाणिउ। ३. AP रुहिरु। ४. णावइ। ५. AP उदंड°। ६. AP कण्हेणुच्चालिय।

१३. १. AP °विसहरपंतिहिं।

तुहुं पुरुसोत्तमु तुहुं धरणीहरु णिवडंतहं बंधहुं लग्गणतरु।
तुहुं इक्खाउवंसवरधयवडु तुह पडिमल्लु णत्थि तिहुवणि भडु।
साहु साहु तुह सोहइ विक्कमु अण्णहु एहउ कासु परक्कमु।
एम भणंतहं घोसगहीरइं कउ कलयलु दिण्णइं जयतूरइं।
परिमलबहलइं वण्णविचित्तइं अमरहिं पंजलिकुसुमइं घित्तइं।
चंडहिं भुयदंडहिं पडिपेल्लिय पुणु सिल माहवेण तहिं घल्लिय।
मालालंकिइ मउडि पसत्थइ कालभवित्ति णाइ रिउमत्थइ।

घत्ता—खगमहिवइणाह वणु मेल्लिवि पडिआइय॥
हरिबलसंजुत्त पोयणणयरु पराइय॥१३॥

१४

अहिवंदिय दहिअक्खयसेसहं पुरि पइसंतहं ताहं णरेसहं।
मंदिरि मंदिरि मंगलकलयलु णच्चइ कामिणि वुम्मइ मद्दलु।
मंदिरि मंदिरि छडरंगावलि बज्झइ तोरणु चित्तधयावलि।
मंदिरि मंदिरि कलस सउप्पल णिहिय वयणविलुलियपल्लवदल।
ता तहिं जंपइ पुरणारीयणु सुहयालोयणपयडियथणथणु।
का वि भणइ इहु राउ पयावइ एहु खगाहिउ रहणेउरवइ।
का वि भणइ इहु सो संकरिसणु हलहरु हलि अकरंतु वि करिसणु।
का वि भणइ इहु सो णारायणु जेण सयंपहाहि हित्तउं मणु।

तुम इक्ष्वाकुकुलके श्रेष्ठ ध्वजपट हो, तुम्हारे समान प्रतिभट त्रिभुवनमें नहीं है। साधु-साधु, तुम्हें पराक्रम शोभा देता है। और दूसरे किसका ऐसा पराक्रम हो सकता है?" इस प्रकार कहते हुए उनका कलकल शब्द होने लगा, गम्भीर घोषतूर्य बजा दिये गये। परिमलोंसे प्रचुर रंगबिरंगी कुसुमांजलियाँ देवो द्वारा छोड़ी गयीं। प्रचण्ड बाहुदण्डों द्वारा प्रेरित उस शिलाको माधव (त्रिपृष्ठने) वहीं इस प्रकार रख दिया, मानो मालासे अंकित मुकुट और प्रशस्त शत्रु मस्तकपर मानो काल—भवितव्यता हो।

घत्ता—विद्याधरों और मनुष्योंके राजा वन छोड़कर वापस आ गये और त्रिपृष्ठकी सेनासे संयुक्त वे पोदनपुर पहुँचे॥१३॥

१४

दही, अक्षत और निर्माल्यसे नगरमें प्रवेश करते हुए उन नरेशोंकी अभिवन्दना की गयी। घर-घरमें मंगल कलकल होने लगता है। कामिनी नृत्य करती है। मृदंग बज उठता है। घर-घरमें चड्रंगावली होने लगती है, तोरण और रंगबिरंगी ध्वजमाला बाँधी जाने लगती है। घर-घरमे, जिनके मुखपर पल्लवदल मर्दित हैं, ऐसे कमल सहित कलश रख दिये गये है। तब वहाँ, सुन्दरके अवलोकनमें जिसके सघन स्तन प्रकट हुए हैं, ऐसा पुरनारीजन कहता है। कोई कहती है कि यह राजा प्रजापति है। यह विद्याधर राजा रथनूपुरका स्वामी है, कोई कहती है, हे सखी, यह वह हलधर (बलभद्र) है जो कर्षण नहीं करते हुए भी हलधर (किसान) है। कोई कहती है कि यह वह

२. A इक्खाकवंस°; P इक्खावयंस°। ३. A परिक्कमु। ४. °कियमउडपसत्थइ।
१४. १. A पुरपयसंतहं; P पुरि पयसंतहं। २. A मंदलु। ३. AP पहु। ४. AP अकरंतउ करिसणु।
५. P सयंपयाहि।

जेण सिलायलु णहि संचालिउ जेण जसेण गोत्तु उज्जालिउ ।
दीसइ रूवें वम्महु जेहउ पइ पुण्णहिं जइ लब्भइ एहउ ।
घत्ता—तं पुरु पइसिवि विरइयपणयपसायहिं ॥
वड्ढारिउ णेहु खगवइमहिवइरायहिं ॥१४॥

१५

विहिं चि विवाहु तेहिं पारद्धउ कउ मंडउ रयणंसुसिणिद्धउ ।
खंभि खंभि पज्जलियपईवहिं लंबियमोत्तियदामकलावहिं ।
पवणुद्धूयचिंधपब्भारहिं मरगयमालातोरणदारहिं ।
वज्जंतहिं पडुपडहहिं संखहिं णाणावाइत्तेहिं असंखहिं ।
कामिणिकरयलघल्लियसेसहिं दियवरदेवदिण्णआसीसहिं ।
वियसियसयदलसरलदलच्छें णियसुहिवच्छलेण सिरिवच्छें ।
परिणिय सुंदरेण सा सुंदरि गउ चरु जहिं णिवसइ जगकेसरि ।
राउ मऊरगीवणिवतणुरुहु खयरमउडचुंबियपयसररुहु ।
अद्धचक्कि चक्कंकियकरयलु दढभुयजुयअंदोलियपरबलु ।
भणिउ तेण महिकामिणिमाणणु भुयणवणंतवासिपंचाणणु ।
देव तुरंगगीव वुहणिरसिउं णिसुणि णिसुणि सिहिजडिणा विलसिउं ।

नारायण है कि जिसने स्वयंप्रभाके मनका हरण कर लिया है। जिसने शिलातलको आकाशमें घुमा दिया, जिसने अपने यशसे गोत्रको उज्ज्वल किया, जो रूपमें कामदेवके समान है, यदि पुण्योंसे इस प्रकारका पति पा लिया जाये।

घत्ता—उस नगरमें प्रवेश कर जिन्होंने प्रणय-प्रसार किया है ऐसे विद्याधर-राजा और मनुष्य-राजामें बहुत बड़ा स्नेह हो गया ॥१४॥

१५

उन दोनोंने विवाह प्रारम्भ किया। उन्होंने रत्नकिरणोंसे स्निग्ध मण्डपकी रचना की। खम्भे-खम्भेपर प्रज्वलित प्रदीपों, लटकती हुई मुक्तामालाओंके समूहों, हवासे उड़ती हुई ध्वजके प्रभारों, मरकत मालाओंके तोरणद्वारों, बजते हुए पटुपटहों-शंखों और असंख्य नाना वाद्यों, कामिनियोंके करतलों द्वारा डाले गये निर्माल्यों, द्विजवर देवोंके द्वारा दिये गये आशीर्वादोंके साथ, जिनकी आँखें विकसित कमलके समान सरल हैं ऐसे, तथा अपने सुधीजनोंके प्रति वत्सल सुन्दर नारायणने उस सुन्दरीसे विवाह कर लिया और दूत वहाँ गया जहाँ विश्वकेशरी, मयूरग्रीव राजाका पुत्र, जिसके चरणकमल विद्याधरोंके मुकुटोंसे चुम्बित हैं, ऐसा चक्रसे अंकित करतलवाला और दृढ़ बाहुबलसे शत्रुसेनाको आन्दोलित करनेवाला अर्ध चक्रवर्ती राजा (अश्वग्रीव) रहता था। भूमिरूपी स्त्रीके द्वारा मान्य और संसाररूपी वनके भीतर निवास करनेवाले उससे उसने कहा, "हे देव अश्वग्रीव, ज्वलनजटीकी पण्डितोंके द्वारा निरस्त चेष्टा सुनिए। आप जैसे विद्याधर राजाको

१५. १. A रयणंसुसमिद्धउ; P रयणसुसमिद्धउ। २. AP परणिय। ३. A °माणणु। ४. A पंचाणणु।
५. P वुहुं णिरसिउ।

पइं णहयरणरणाहु पमाइवि पोयण[6]पुरवइपुत्तहु जाइवि।
सामण्णहु वियलियगुणणियरहु कण्णारयणु दिण्णु भूमियरहु।

घत्ता—अह सो सामण्णु भणहुं ण[7] जाइ खगाहिव ॥
जें मारिउ सीहु चालिय सिल वसिकय णिव ॥१५॥

१६

तं णिसुणिवि णरणाहु विरुद्धउ णं केसरि गयगंधविलुद्धउ।
धगाधगाधगधगंतु चंचलसिहु घयधाराहिं सित्तु णं हुयवहु।
रत्तणेत्त[1]रुइराविय दसदिसु पुप्फयंतु णं फणि आसीविसु।
णं जउं तिहुयणगिलणकयायरु पर[3]सिरिहर असिवरपसरियकरु।
चवइ सरोसु भिउडि[4]भडभीसणु करतलप्पताडियरयणा[5]सणु।
अज्जु जलणजडि मारिवि संगरि घिवमि कयंतवयण[6]विवरंतरि।
सहुं जांवाएं[7] देवि दिसावलि मुक्खइ भग्गउ घवु[8] पावउ कलि।
तहिं अवसरि पालियनृव[9]सासणु रायसहासहिं मग्गिउ पेसणु।
ते णउ पेसइं[10] सइं संचल्लिउ पहु हरिमस्समंति[11] बोल्लिउ।
जो मयवइजीविउं उद्दालइ कोडिसिलायलु जो संचालइ।
सो सामण्णु ण होइ णिरुत्तउं तुम्हहुं अप्पणु जाहुं ण जुत्तउं।

---

छोड़कर तथा जाकर पोदनपुर नगरके राजाके अत्यन्त सामान्य, गुणसमूहसे रहित, पुत्रको मनुष्य होते हुए भी कन्यारत्न दे दिया।"

घत्ता—अथवा उस सामान्यका हे राजन्, वर्णन नहीं किया जा सकता कि जिसने सिंहको मार डाला, शिलाको चला दिया और राजाको अपने वशमें कर लिया ॥१५॥

१६

यह सुनकर नरनाथ ( अश्वग्रीव ) विरुद्ध हो उठा मानो हाथी की गन्धका लोभी सिंह हो, धक-धक-धक जलती हुई चंचल शिखावाली, घृत धाराओंसे सींची गयी मानो आग हो, लाल-लाल नेत्रोंकी कान्तिसे दसों दिशाओंको रंजित करनेवाला आशीविष, पुष्पके समान दांत-वाला मानो नाग हो, जो मानो त्रिभुवनको निगलनेमें आदर रखनेवाला, दूसरेकी श्रीका अपहरण करनेवाला, असिवरसे हाथ फैलाये हुए यम हो। वह क्रोधमें आकर भौंहोंसे भटोंके लिए भयंकर हाथके प्रहारसे सिंहासनको प्रताडित करनेवाला वह कहता है कि मैं आज युद्धमें ज्वलन जटीको मारकर, यमके मुखविवरके भीतर डाल दूँगा और दामादके साथ उसको दिशाबलि दूँगा। भूखसे नष्ट यम तृप्ति प्राप्त कर लेगा। उस अवसरपर नृपशासनका पालन करनेवाले उससे हजारों राजाओंने आज्ञा माँगी। परन्तु उसने नहीं भेजा, वह स्वयं चला। हरिश्मश्रु मन्त्रीने उससे कहा कि जो सिंहके जीवका नाश करता है, जो कोटिशिलाको चलाता है, वह निश्चय ही सामान्य व्यक्ति नहीं है। इसलिए तुम्हें स्वयं जाना उचित नहीं है।

---

६ AP पोयणपुरिवइ। ७. P omits ण।

१६. १. AP रत्तणेत्तु। २. AP जमु। ३. A °सिरहर°। ४ AP भिउडिभय°। ५. P मयणासणु। ६. AP कयंतदंतविवरंतरि। ७. AP जामाएं। ८. A घव, P घउ। ९. AP णिवसासणु। १०. AP पेसिय। ११. P हरिमंसुसुमंतिहिं बोल्लिउ, P गरिमस्ससुमंतिहिं बोल्लिउ।

घत्ता—हयकंठें उत्तु विउस ण किं पि विवाएं ॥
किं सूरहु को वि वड्डिमु दीसइ तेएं ॥१६॥

१७

मज्झु वि पासिउं[1] को[2] जगि सूरउ    को महिवइ वरवीरवियारउ।
रयणमाल बद्धी मंडलगलि    हउं अवगण्णिउ जाइवि महियलि।
जेण कण्ण दिण्णी भूगमणहं    सो पइसरउ सरणु सिहिपवणहं।
सो पइसरउ सरणु देविंदहु    सो पइसरउ सरणु धरणिंदहु।
सो हउं कड्ढिवि अज्जु जि फाडमि    वइवसपुरवरपंथें धाडमि।
सवणायण्णियपाउसवसहें    सिल चालिज्जइ किं ण बलद्दें।
सीहु सीहु सोंडें सोसिज्जइ    एयहिं साहसेहिं लज्जिज्जइ।
तरुणीमग्गणचाडुयवंतें    किं वेहाविउ सो वरदत्तें।
मणिकुंडलमंडियगंडयलइं    दोहं वि तोडमि रणि सिरकमलइं।
एंव चवेवि धीरु हुंकारिवि    णिग्गउ मंतिमंतु अवहेरिवि।
संदाणियविमाणपरिवाडिहिं    परिवारिउ विज्जाहरकोडिहिं।
ओरुंजंतिहिं आहवभेरिहिं    जुयखइ णाइ रसंतिहिं मारिहिं।
णं सायरु मज्जायविमुक्कउ    महिहरमेहल रुंभिवि थक्कउ।

---

घत्ता—अश्वग्रीव बोला, हे विद्वान्, विवादमें कुछ भी नहीं है, क्या तेजमें कोई भी सूर्यसे बड़ा दिखाई देता है ॥१६॥

१७

मेरी तुलनामें संसारमें कौन बड़ा है? कौन राजा वरवीरोंका विदारण करनेवाला है? कुत्तेके गलेमें रत्नोंकी माला बांध दी गई, और मेरी उपेक्षा की गयी। धरतीतलपर जाकर जिसने भूमिपर चलनेवालोंके लिए कन्या दी है, वह आज पवन और आगमें प्रवेश करे, वह देवेन्द्रकी शरणमें जाये, वह धरणेन्द्रकी शरणमें प्रवेश करे, उसे मैं खींचकर आज ही फाड़ डालूँगा और यमपुरके मार्गपर भेज दूँगा। जिसने अपने कानोंमें प्रावृट्-शब्द सुना है ऐसे बैलके द्वारा शिलाका संचालन क्यों न किया जाये? सीहु और सीधु (सिंह और मद्य) का शोषण शौंड (मद्यप और गज) के द्वारा किया जाता है; इन साहसोंके द्वारा लज्जा आती है, युवती माँगनेके लिए चापलूसी करनेवाले वरदत्तने इस प्रकारकी गर्जना क्यों की? जिसके गण्डतल मणिकुण्डलोंसे मण्डित हैं, ऐसे दोनों सिर-कमलोंको तोड़ूँगा। यह कहकर और हुंकारकर वह धीर मन्त्रीके मन्त्रकी अवहेलना करके गया। प्रदर्शन किया गया है विमानोंकी परम्पराका जिसमें ऐसी विद्याधरोंकी श्रेणियोंके द्वारा वह घेर लिया गया। बजते हुए युद्धके नगाड़ोंके साथ, युगक्षयमें जैसे बजती हुई मारियोंके साथ मानो समुद्र मर्यादाहीन हो उठा हो। और मानो महीधरकी मेखलाको रुद्ध कर बैठ गया हो।

---

१७. १. AP पासि। २. P को वि जगि। ३. A कडढमि। ४. AP °विवाण°। ५. A जुगखइ।

घत्ता—इह दाहिणभरहि वणि <sup></sup>जलंततणुसारइ ॥
आवासिउं सेण्णु पुप्फदंतकरवारइ ॥१७॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए
महाकव्वे तिविट्ठुसिंघमारणकोडिसिलुच्चायणं णाम एक्कवण्णासमो
परिच्छेओ समत्तो ॥५१॥

---

घत्ता—इस प्रकार दक्षिण भरतक्षेत्रके वनमे जिसमे कि तृणसमूह जल गया है, तथा सूर्य-चन्द्रमाकी किरणोंको रोकनेवाले वनमें उसने सैन्यको ठहरा दिया ॥१७॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्य का त्रिपृष्ठके द्वारा
सिंहमारण और कोटिशिला उचालन नामक इक्यावनवाँ परिच्छेद
समाप्त हुआ ॥५१॥

---

६. A जलतणकणसारइ; P जलवणकणसारइ। ७. AP कोडिसिलासंचालणं तिविट्ठुविवाहकल्लाणं णाम।

## संधि ५२

दलियारिंदकरि रूसिवि हरि खगकुलभवणपईवहु ॥
चिरभववइरवसु आलद्धमिसु भिडिउ गंपि हयगीवहु ॥ध्रुवकं॥

१

दुवई—खुहियखगिंदविंदकिंकररवगज्जियगंधसिंधुरो[2] ॥
जाव तिखंडखोणिपरमेसरु चल्लिउ तुरयकंधरो ॥

तावेत्तहि पोयणणामणयरि भूगोयरवइघरवसियखयरि[3] ।
पणवियसिरेण मउलियकरेण सिहिजडिहि सिट्ठु जाइवि चरेण ।
भो[4] खगवइ णिरु अण्णायवट्टि[5] तुज्झुप्परि आयउ[6] चक्कवट्टि ।
आरुट्ठउ कण्णाकारणेण जं एव समासिउ चारणेण ।
तं सुणिवि[7] पयावइ तेण भणिउ अम्हहिं सुहं[8] सुत्तउ सीहु वणिउ[9] ।
सो उट्ठिउ एवहिं बलमहंतु धणुलंगूलउ सरणहरवंतु ।
असिजीहापल्लवललललंतु मंतिज्जइ एवहिं सो ज्जि मंतु ।
उवसमइ जेण सो कूरचित्तु ता[10] सस्सुएण सहसत्ति वुत्तु ।

## सन्धि ५२

शत्रुगजोंका नाश करनेवाले नारायण और बलभद्र पूर्वभवके वैरके वशीभूत होकर और बहाना पाकर क्रोधपूर्वक विद्याधरकुल वलयके प्रदीप अश्वग्रीवसे जाकर भिड़ गये।

घत्ता—क्षुब्ध विद्याधरेन्द्र-समूहके अनुचरोंके शब्दसे जिसका गन्धहाथी गर्जित है, ऐसा त्रिखण्ड धरतीका स्वामी अश्वग्रीव जबतक चला—

१

तबतक, यहाँ जिसमें मानवराजाके घर विद्याधर बसे हुए हैं, ऐसे पोदनपुर नगरमें सिरसे प्रणाम करते हुए और हाथ जोड़कर दूतने ज्वलनजटीसे जाकर कहा—"हे विद्याधरराज, अत्यन्त अन्यायी चक्रवर्ती राजा तुम्हारे ऊपर आया है। कन्याके कारण वह तुमसे क्षुब्ध है।" जब दूतने इस प्रकार संक्षेपमें कथन किया तो उसने (ज्वलनजटीने) प्रजापतीसे कहा कि "हमने सुखसे सोते हुए सिंहको घायल कर दिया है, बलसे महान् इस समय धनुष जिसकी पूँछ है और जो तीररूपी नखोंसे युक्त है, ऐसा वह अपनी तलवाररूपी जिह्वाको लपलपाता हुआ उठ खड़ा हुआ है, इस समय वही मन्त्र करना चाहिए जिससे क्रूरचित्त वह शान्त हो जाये। आग वही

A gives, at the beginning of this Saṃdhi, the stanza दीनानाथधनं etc. for which see page 139. P gives it at L. K does not give it anywhere.

१. १. AP °वंद° । २. AP °संधुरो । ३. AP °घरि वसिय° । ४. A सो खगवइ । ५. अण्णायवत्ति । ६. A आवइ । ७. A तं णिसुणि । ८. A सुहि । ९. A चुणिउ; P वणिउ । १०. A सुम्मएण ।

तइ जलइ जलणु जइ णत्थि वारि  जइ णत्थि संति तो पडइ मारि।
भो आणइ मरणु पहाणवइरु  [11]भो एत्थु ण णिज्जइ कालु सुइरु।
पहु लहु दीसइ जुंजेवि सामु  ता विहसिवि भासइ पढम[12]रामु।

घत्ता—सज्जणु उवसमइ खलु किं खमइ बोल्लंवहुं[13] सुइमिट्ठउं।
घिउ हुय[14]वहमिलिउं जललवजलिउं बप्प किं ण पइं दिट्ठउं ॥१॥

२

दुवई—मित्त तिविट्ठि रुट्ठि गिरिधीर वि एंति ण वइरिणो रणं ॥
किं विसहंति दंति हरिणाहिवखरकररुहवियारणं ॥

जइयहुं अहिवलयविलंब[1]माण  वणि उच्चाइय सिल इलस[2]माण।
मइं जाणिउं तइयहुं कहिं[3] वि कालि  देवहुं पेक्खंतहं भडवमालि।
तोडेसइ हयकंधरहु सीसु  रत्तच्छि[4]वत्तु भूभंगभीसु।
को हालाहलु जीहाइ कलइ  को करयलेण हरिकुलि[5]सु दलइ।
को गयणि जंतु अहिमयरु खलइ  को णियबलेण धरणियलु तुलइ।
को कालु कयंतहु माणु मलइ  को जलणि णिहित्तु वि णाहिं जलइ।
को फणिवइफ[6]णमणिणियरु हरइ  को पडिय विज्जु सीसेण धरइ।
को भंडइ सहुं महुं भायरेण  ता[7] जंपिउ मंति[8] सायरेण।

जलती है जहाँ पानी नही होता, जहाँ शान्ति नही होती तो वहाँ आपत्ति आती है, प्रधानका वैर, मृत्युको लाता है, अरे यहाँ बहुत समय नही बिताना चाहिए। हे प्रभु, मिलनेसे शीघ्र साम दिखाई देगा।" (यह सुनकर) तब प्रथम राम ( बलभद्र विजय ) ने हँसकर कहा—

घत्ता—सज्जन शान्त होता है, कानोंको मीठा लगनेवाला बोलनेपर भी क्या दुष्ट क्षमा करता है? हे सुभट, आगसे मिला हुआ ( जलता हुआ ) और जलकणोंसे मिला हुआ घी क्या तुमने नही देखा? ॥१॥

२

हे मित्र, त्रिपृष्ठके क्रुद्ध होनेपर भी पहाड़की तरह धीर वैरी रणमे नही आते। सिंहके द्वारा तीखे नखोसे विदारणका क्या गज उपहास करते हैं? जब सर्पमण्डलसे अवलम्बित पृथ्वी जैसी शिलाको उसने उठाया था, तभी मैने जान लिया था कि देवोके देखते हुए, योद्धाओंके कोलाहलके बीच किसी भी समय वह अश्वग्रीवके लाल-लाल आँखोंवाले तथा भ्रूभंगसे भयंकर सिरको तोड़ेगा? विषको जीभसे कौन छूता है? करतलसे इन्द्रके वज्रको कौन चूर-चूर कर सकता है; आकाशमे जाते हुए सूर्यको कौन स्खलित कर सकता है? कौन अपनी शक्तिसे पृथ्वीको तोल सकता है? कौन काल और यमके मानको मैला कर सकता है? कौन आगमे रखे जानेपर भी, नही जलता? नागराजके फनके मणिसमूहका अपहरण कौन कर सकता है? गिरती हुई बिजलीको कौन धारण कर सकता है? मेरे भाईके साथ कौन युद्ध कर सकता है? तब सागर मन्त्री बोला—"हे बलभद्र और चन्द्रमाके समान कान्तिवाले, आपने जैसा जो जाना है, उसमे जरा भी

११. AP धुउ। १२. A पढमु रामु। १३. A बोल्लंतहो। १४. A हुववहमिलिउ; P हुयवहि मिलिउ।
२. १. A °विलंबमाणे। २. A °समाणे। ३. AP तहिं। ४. AP रत्तच्छिवंतु। ५. A °कुडिसु। ६. A फणिवइफणिमणु। ७. AP तो। ८. A मंतें सायरेण।

भो सीराउह तुहिणयरकंति जं पइं जाणिउं तिह तं ण भंति।
लइ तो वि देव किज्जइ परिक्ख उवइसहु कुमारहु मंतसिक्ख।
बीयक्खराइं मणि संभरंतु आसीणु सत्तरत्तें तुरंतु।
जइ साहइ विज्जादेवयाउ तो करइ परहं मरणावयाउ।
विज्जासाहणविहिभेयभिण्णु ता ससुरएण उवएसु दिण्णु।
थिउ झाणारूढउ हलि उविंदु सत्तमदिणि कंपाविउ फणिंदु।

घत्ता—विज्जाजोइणिउ वरदाइणिउ हरिरामहुँ पणवंतिउ॥
रिउजमदूइयउ खणि आइयउ देहु णियमु पभणंतिउ॥२॥

३

दुवई—गारुडविज्ज पुज्ज संसाहिय हरिणा भुवणखोहिणी॥
अवर महंतसत्तुसंचूरणि पवर वि णाम रोहिणी॥

खग्गथंभणी वणणिसुंभणी।
गयणचारिणी तिमिरकारिणी।
सीहवाहिणी वइरिमोहणी।
वेयगामिणी दिव्वकामिणी।
विवरवासिणी णायवासिणी।
जलणवरिसिणी सलिलसोसणी।
धरणिदारणी कुडिलमारणी।
बंधमोयणी विविहरूविणी।
मुक्ककोंतला लोहसंखला।
छइयदसदिसी कालरक्खसी।

भ्रान्ति नहीं। तब भी हे देव, लो, परीक्षा कर लीजिए; कुमारके लिए मन्त्रशिक्षाका उपदेश दीजिए; वह तुरन्त सात रात तक बैठकर बीजाक्षरोंका ध्यान करता हुआ यदि विद्यादेवियां सिद्ध कर लेता है, तो वह दूसरोंके लिए मरणरूपी आपत्ति कर सकता है।" तब ससुरने विद्या-साधनकी विधिके रहस्यसे परिपूर्ण उपदेश उसे दिया। बलभद्र और नारायण ध्यानमें लीन होकर बैठ गये। सातवें दिन नागराज कम्पायमान हो उठा।

घत्ता—वर देनेवाली विद्यारूपी योगिनियाँ बलभद्र और नारायण ( विजय और त्रिपृष्ठ ) को प्रणाम करती हुई शत्रुके लिए यमदूतीकी तरह, 'आदेश दो' कहती हुई आयीं॥२॥

३

नारायणने संसारको क्षुब्ध करनेवाली पूज्य गारुड़विद्या सिद्ध कर ली। एक और दूसरी महान् शत्रुको चूर करनेवाली रोहिणी नामकी महान् विद्या सिद्ध कर ली। खड्गस्तम्भिनी, वननिशुंभिनी, आकाशगामिनी, अन्धकारकारिणी, सिंहवाहिनी, वैरीमोहिनी, वेगगामिनी, दिव्यकामिनी, विवरवासिनी, नागवासिनी, ज्वलनवर्षिणी, सलिलशोषिणी, भूमिविदारिणी, कुटिलमारिणी, बन्धमोचनी, विविधरूपिणी, मुक्तकुन्तला, लोहशृंखला, दसदिशा-आच्छादिनी,

९. AP सत्तरत्तिउ। १० A हरिरायहो। ११. P दूइओ।
३. १. A पुंज। २. A सयल महंत सत्त°; P सयलमहंतु सत्तु°। ३. AP अवर वि। ४. AP °थंभिणी।
५. AP °णिसुंभिणी। ६. AP °सोसिणी। ७. P °दारिणी। ८. AP विविहकुंतला।

वयणपेसला विजयमंगला।
रिक्खमालिणी तिक्खसूलिणी।
चंदमचलिणी सिद्धवालिणी।
पिंगलोयणा धुणियफणिफणा।
थेरि थुरुहुरी घोरघोसिरी।
भीरुभेसिरी पलयदंसिरी।
इय सणासहं दिण्णकामहं।

घत्ता—पंच समागयई विज्जहं[10] सयइं दक्खवंति सवसित्तणु॥
तोसियवासवहं बलकेसवहं घरि करंति दासित्तणु॥३॥

४

दुवई—विज्जागमणमुणिइ हरिपोरिसि पसरियसिरिविलासए॥
णिहय पयाणभेरि जगभइरव वियलिइ सयणसंसए॥
विज्जाहरमहिहरणाह बे वि जलणजडि पयावइ धुरि करेवि।
चलियइं सेण्णइं रिउरणमणाइं बलएववासुएवहं तणाइं।
णहु कंपइ कंपंतहिं धएहिं महि हल्लइ गच्छंतहिं गएहिं।
रह चिक्कवंत चल चिक्करंति पडिवक्खमरणु णं वज्जरंति।
जायं हरिखुरधूलीरएण धूसरिउ सूरु दूरंगएण।
भडरोलें सुत्तुट्ठिउ कयंतु छत्तहिं संछण्णउं दहदियंतु।
जोइय जणेण परवीरजूर सोमुग्गदेह णं चंद सूर।

कालराक्षसी, वचनपेशला, विजयमंगला, ऋक्षमालिनी, तीक्ष्णशूलिनी, चन्द्राच्छादिनी, सिद्धपालिनी, पिंगलोचना, फणीफणध्वननी, स्थविरा, स्थूलधरा, घोरघोषिणी, भीरुभीषिणी, प्रलयदर्शिनी इन नामोंवाली और कामनाओंको प्रदान करनेवाली—

घत्ता—एक सौ पांच विद्याएँ अपनी अधीनता उसके लिए दिखाती हैं। और इन्द्रोंको सन्तुष्ट करनेवाले बलभद्र और नारायणके घर दासता करती हैं॥३॥

४

विद्याओंके आगमनसे नारायणका पौरुष ज्ञात होनेपर तथा लक्ष्मीका विलास फैलनेपर और स्वजनोंका संशय दूर होनेपर विश्वभयंकर प्रयाण-भेरी बजा दी गयी। दोनों विद्याधरराजा और महीधरराजा ज्वलनजटी और प्रजापतिको आगे कर शत्रुसे युद्ध करनेका मन रखनेवाली बलदेव और वासुदेवकी सेनाएँ चलीं। काँपती हुई ध्वजाओंसे आकाश काँप उठता है, गजोंके चलनेपर धरती काँप उठती है। रथके चिक्कार करनेपर धरती चीत्कार कर उठती है, मानो शत्रुपक्षकी मृत्युको घोषित कर रहे हों। दूर तक गयी हुई, घोड़ोंके खुरोंकी धूलिरजसे सूर्य धूसरित हो गया। योद्धाओंके शब्दसे सोया हुआ यम उठ बैठा। दसों दिशाएँ छत्रोंसे आच्छन्न हो गयीं। शत्रुवीरोंको सतानेवाले उन्हें लोगोंने इस प्रकार देखा, मानो सौम्य और उग्रदेहवाले चन्द्र-सूर्य हों;

९. AP °घोसिणी। १०. A विज्जइं सयइं।
४. १. P °गमणु मुणिइ। २. A सइणसंसए। ३. A जडणजडि। ४. P वर।

णं अट्टहास बहलंधयार णं उवसमरस सिंगारभार।
गच्छंतवारणारूढदेह हलहर हरि णं सियअसियमेह।
झल्लरिमुइंगकाहलरवेण दियहेहिं गंपि सवरुच्छवेण।
कुसुमियपियालकक्कोलएलि तहिं थक्क संदणावत्तसेलि।
घत्ता—पवणचलंतियहिं धयपंतियहिं णहु णं उप्परि घुलियउं॥
णच्चियणिवणडिहिं पिहुपडकुडिहिं खोणीयलु चित्तलियउं॥४॥

५

दुवई—चिंचिणिचारचूयचवचंपयचंदणबद्धकुंजरे॥
थिइ पडिवलि तुरंगहिलिहिलिरवे सयडावत्तगिरिवरे॥

जोएवि सिविरु णवघणसरेहिं विण्णविउ णवेप्पिणु चरणरेहिं।
अरिपुरवरघरसंदिण्णडाहु विज्जाहरभूयरभूमिणाहु।
आढत्तउ जिणु वम्महसरेहिं आढत्तउ आहंडलु णरेहिं।
आढत्तउ खज्जोएहिं भाणु आढत्तउ तरुणियरें किसाणु।
आढत्तउ केसरि जंबुएहिं आढत्तउ जमु जीवियचुएहिं।
आढत्तउ गयवरु गद्दहेहिं आढत्तउ मंतुग्गमु गहेहिं।
आढत्तउ रइवइ कइयवेहिं आढत्तउ मोक्खु वि जडतवेहिं।
भो देवदेव संधियसरेहिं आढत्तउ तुहुं णियकिंकरेहिं।

मानो अट्टहास और सघन-अन्धकार हों, मानो शान्तरस और शृंगारभार हो, चलते हुए गजोंपर आरूढ शरीर बलभद्र और नारायण ऐसे मालूम होते हैं, मानो सफेद और काले मेघ हों। झल्लरी मृदंग और काहलोंके शब्दोंसे और युद्धके उत्साहके साथ कुछ दिनों तक चलकर वे, जिसमें प्रियाल अशोक और एला वृक्ष खिले हुए हैं, ऐसे स्यंदनावर्त पर्वतपर वे ठहर गये।

घत्ता—हवासे चलती हुई ध्वजपंक्तियोंसे मानो ऊपर आकाश घूम उठा और नीचे नाचती हुई राजनर्तकियों और विशाल पटकुटियोंसे धरतीतल रंग-बिरंगा हो उठा॥४॥

५

जिसमें, चिंचिणी चार आम्र वो चम्पक और चन्दन वृक्षोंसे हाथी बँधे हुए हैं और घोड़ोंके हिनहिनानेका शब्द हो रहा है, ऐसे शकटावर्त पहाड़पर शत्रुसेना ठहर गयी। नवघनके समान स्वरवाले चर मनुष्योंने शिविर देखकर, प्रणामकर राजासे निवेदन किया—"जिसने शत्रु नगरोंके घरोंको आग लगा दी है और जो विद्याधर मनुष्योंकी भूमियोंके स्वामी हैं, ऐसे हे देवदेव, कामदेवके बाणोंने जिनवरको आक्रान्त किया है, मनुष्योंने इन्द्रको आक्रान्त किया है, जुगुनुओंने सूर्यको आक्रान्त किया है, तरुसमूहने आगको आक्रान्त किया है, सियारोंने सिंहको आक्रान्त किया है, जीवनसे च्युत लोगोंने यमको आक्रान्त किया है, गधोंने गजवरको आक्रान्त किया है, ग्रहोंने मन्त्रके उद्गमको आक्रान्त किया है, कपटोंने कामदेवको आक्रान्त कर लिया है, जड़तपस्वियोंने मोक्षको आक्रान्त किया है, जिन्होंने अपने तीरोंका सन्धान कर लिया है ऐसे अपने ही अनुचरोंने तुम्हें

५. A सिंगारहार। ६. P समरु°। ७. AP णिवणडि°।
५. १. A °चारुचूयचव°; P °चारुचूयचय। २. A पडिवलतुरंग°। ३. AP जमु। ४. A पतंगमु। ५. AP कइवएहिं। ६. P जडसवेहिं।

रहणेउरवइ णरवइ सबंधु  सहुं णंदणेण चंदाहिचिंधु[7]।
अण्णेक्कु पयावइ पोयणेसु  आरूट्ठु[8] सुट्ठु खयकालवेसु।
अण्णेक्कु मुसलि तहिं कसणवासु  अण्णु वि जो दिट्ठउ पीयवासु।
किं अक्खमि पहुसामत्थु तासु  देव वि संकाइ णवंति जासु।
घत्ता—णिसुणिवि तुह चलणु खलयणमलणु देवयाउ साहेप्पिणु॥
वलइयधणुवलय णं खयजलय थिय महिहरि आवेप्पिणु॥५॥

६

दुवई—चवइ खगिंदचंदु[1] करवालविहंडियतुरयकरिसिरे॥
रत्ततरंतसत्तरयणीयरि णिहणवि[2] रिउं रणाइरे॥
ता कहइ मंति णामें विहाउ  जगडिंभहु एवहिं तुहुं जि ताउ।
जइ आणालंघणु कयउ तेहिं  सुय दिण्ण पडिच्छिय पत्थिवेहिं।
एहउ आयारु णराहिवाहं  पेसिज्जउ दूयउ को वि ताहं।
सो दूयउ जो भासापवीणु  सो दूयउ जो पंडिउ अदीणु।
सो दूयउ जो अहिमाणि[4] दाणि  सो दूयउ जो मिय[3]महुरवाणि।
सो दूयउ जो गंभीरु धीरु  सो दूयउ जो णयवंतु सूरु[5]।
सो दूयउ जो परचित्तलक्खु  सो दूयउ जो पोसियसपक्खु।
सो दूयउ जो वुज्झियविसेसु  सो दूयउ जो सुविसिट्ठवेसु[6]।

---

आक्रान्त किया है। रथनूपुरका स्वामी अपना बन्धु राजा ( ज्वलनजटी ), तथा पुत्रके साथ, चन्द्रमाके समान उज्ज्वल सर्पध्वजवाला एक दूसरा पोदनपुरका स्वामी प्रजापति क्षयकालके रूपमें तुमपर अत्यन्त क्रुद्ध है। एक ओर विजय बलभद्र नीलवस्त्रोवाला है और दूसरा जो पीले वस्त्रों-वाला दिखाई देता है, मैं उसकी प्रभुसामर्थ्यका क्या वर्णन करूँ? देव भी शंकासे उसे नमन करते हैं।

घत्ता—तुम्हारे दुष्टजनोंका मर्दन करनेवाले प्रस्थानको सुनकर, विद्यादेवियोको सिद्ध कर, जिन्होने धनुषकी प्रत्यंचाओंको तान लिया है, ऐसे वे, मानो क्षयकालके मेघोके समान पर्वतपर आकर ठहर गये है॥५॥

६

तब विद्याधर राजा कहता है, 'जिसमे घोड़ों और हाथियोके सिर तलवारसे खण्डित होते हैं, तथा रक्तमे निशाचर तैरते हैं, ऐसे युद्धप्रांगणमे, मैं शत्रुको मारूँगा।" इसपर विधाता नामका मन्त्री कहता है, "इस समय विश्वरूपी बालकके तुम पिता हो, यदि उन राजाओंने आज्ञाका उल्लंघन किया है और दी हुई कन्याको स्वीकार कर लिया है, तो महाधिपोका यही आचार है कि उनके पास कोई दूत भेजा जाये। दूत वह है जो भाषामे प्रवीण हो, वह दूत है जो विद्वान् और अदीन हो, वह दूत है जो स्वाभिमानी और दानी है, वह दूत है जो मधुर वाणी बोलनेवाला है, वह दूत है जो गम्भीर और धीर है, वह दूत है जो नीतिवान् और शूर है। वह दूत है जो दूसरे-के मनका ज्ञाता है, वह दूत है जो अपने पक्षका समर्थन करनेवाला है, वह दूत है जो विशेषको

---

७. A चंदाहचिंधु, T चदाहविंबु चन्द्रनागबिंबाः। ८. A आरुढु।
६. १. A खगिंदचंडु। २. A णिहणिवि। ३. A मियमहुरवाणि। ४. A अभिमाणि दाणि। ५ A साह।
६ A सुविसुद्धवेसु।

सो दूयउ जो कयसंधिणामु सो दूयउ जो वज्जरियसामु।
सो दूयउ जो णिद्दिट्ठमंतु सो दूयउ जो कुलजाइवंतु।
सो दूयउ जो उवइट्ठदंडु सो दूयउ जो संगामचंडु।
सो दूयउ जो रिउहियसूलु सो दूयउ पेसिउ रयणचूलु।
णिवसंतगरुयखंधाररोलु तं गच्छिवि गिरिगहणंतरालु
पणवेवि तेण पालियविसिट्ठु अत्थाणि णिविट्ठु तिविट्ठु दिट्ठु।
घत्ता—दूएं वज्जरिउं पहु विप्फुरिउ दिव्वपुरिसगुणजाणउ ॥
गुणिगहणुज्जि तुहुं अणुहुंजि सुहुं पेक्खु णवेप्पिणु राणउ ॥६॥

७

दुवई—जा मग्गिय णिवेण खगसुंदरि सा तुह होइ सामिणी ॥
देवि खमंसणिज्ज सा कामहि किं कामंध कामिणी ॥
मा रसउ काउ चप्पिवि कवालु भक्खंतु म गिद्ध भडंतजालु।
मा सरसयणीयलि सुयउ ताउ मा पोयणपुरवरु खयहु जाउ।
मा उट्ठउ रहचूरणणिहाउ भज्जंतु म चामरछत्तकेउ।
दीसउ मा सयणहं मरणहेउ रसवसमुद्दकंकालसेउ।
मा रुहिरु कालवेयालु पियउ मा सूरकित्ति जमकरण णियउ।
मा करउ मृगावइ पुत्तदुक्खु मा छिज्जउ हलहरकप्परुक्खु।

जाननेवाला है, वह दूत है जो विशिष्ट वेशवाला है, वह दूत है जो सन्धान करना जानता है, वह दूत है जो 'साम'का कथन करनेवाला है, वह दूत है जिसने दण्डका उपदेश दिया हो, वह दूत है जो कुलीन और जातिवाला हो, वह दूत है जो युद्धमें प्रचण्ड हो, वह दूत है जो शत्रुके लिए हृदयका कांटा हो। ऐसा वह रत्नचूड़ नामका दूत भेजा गया। जिसमे निवास करते हुए स्कन्धावारका भयंकर शब्द है, ऐसे उस गिरिके गहन अन्तरालमे जाकर, उसने प्रजाका पालन करनेवाले दरबारमे आसनपर बैठे हुए त्रिपृष्ठको देखा।

घत्ता—दूतने कहा—"हे प्रभु, विकसित दिव्य पुरुषके गुणगणके ज्ञाता गुणी व्यक्तिको ग्रहण करनेमे ओजस्वी तुम सुखका भोग करो और प्रणाम कर राजासे मिल लो ॥६॥

७

और जो राजा (अश्वग्रीव) ने विद्याधर सुन्दरी माँगी है, वह तुम्हारी स्वामिनी होती है। जो देवी तुम्हारे द्वारा नमन करने योग्य है, उस स्त्रीको हे कामान्ध तू क्यों चाहता है? तुम्हारे सिरपर बैठकर न बोले, योद्धाओंके आंतोंके जालको गीध न खायें, तुम्हारे पिता तीरोंके शयनीयतलपर न सोयें, पोदनपुर नगर क्षयको प्राप्त न हो, रथोके चूर्ण होनेका शब्द न हो, चमर-छत्र और ध्वज नष्ट न हों, स्वजनोंके मरणका कारण रस और मज्जाके समुद्रमे कंकाल सेतु दिखाई न दे, कालरूपी बेताल रुधिर न पियें, शूरकी कीर्तिको यमके अनुचर न देखें। मृगावती पुत्रके दुःख-

७. P उवइट्ठदंडु। ८. P संगामि चंडु। ९. A ते णि। १०. A °पुरिसु। ११. AP गुणिगहणिज्जु।
७. १. A मग्गिय खगेण णिवसुंदरि। २. AP मरणभेउ। ३. A संगरसमुद्द। ४. AP मिगावइ।
५. A छिज्जइ। ६. AP हलहरु।

पहुदोहबहलधूमोहमलिणि    जलणजडि पडउ मा पलयजलणि।
रायहु ढोयहि सा तुहुं कुमारि    मा हक्कारहि णियगोत्तमारि

घत्ता—जाणियणयणिवहु कयवइरिवहु संतबलु वि जो बुज्झइ॥
जेण तिखंडधर जिय ससुरणर तेण समउं को जुज्झइ॥७॥

८

दुवई—म करि कुमार किं पि रोसुब्भडवयणे बलिसमप्पणं॥
करगयकणयवलयपविलोयणि हो किं णियहि दप्पणं॥
तं सुणिवि भणिउं विट्ठरसवेण    भो चारु चारु भासिउं णिवेण।
अण्णाणु हीणु मज्जायचत्तु    मग्गंतु ण लज्जइ परकलत्तु।
भरहहु लग्गिवि रिद्धीसमिद्धु    रायत्तणु कुलि अम्हहं पसिद्धु।
सो घइं पुणु जायउ विहिवसेण    विणडिउ परणारीरइरसेण।
संताणागय महुं तणिय धरणि    किं णक्खत्तें जइ तवइ तरणि।
दप्पिट्ठु दुट्ठु णयणायभट्ठु    भरु मारिवि घिवमि तुरंगकंठु।
तं णिसुणिवि दूएं वुत्तु एंव    पाउसि कालंबिणि रसइ जेंव।
किं वरिसइ भुवणु भरंति तेंव    बोल्लंतु ण संकहि बप्प केंव।

को न करे, बलभद्रका कल्पवृक्ष नष्ट न हो, स्वामी द्रोहके प्रचुर अन्धकारके समूहसे मलिन प्रलयाग्निमें ज्वलनजटी न पड़े, इसलिए वह कुमारी तुम राजाके लिए दे दो, अपने गोत्रके लिए तुम आपत्तिका आह्वान मत करो।"

घत्ता—जिसने नयसमूहको जान लिया है, जिसने शत्रुका वध किया है और जो मन्त्र-बलको भी जानता है, जिसने तीन खण्ड धरती जीत ली है, देवों और मनुष्यों सहित, उससे युद्ध कौन कर सकता है॥७॥

८

"हे कुमार, क्रोधसे उद्भट मुखवाले उसके लिए बलि समर्पण मत करो, हाथमें स्थित कनकवलयको देख लेनेपर तुम दर्पण क्या ले जाते हो?" यह सुनकर बलभद्रने कहा—"अरे, राजाने बहुत सुन्दर कहा। अज्ञानी नीच और मर्यादाहीन उसे, परस्त्रीको माँगते हुए, लज्जा नहीं आती। भरतसे लेकर ऋद्धिसे समृद्ध राज्यत्व हमारे कुलमें ही प्रसिद्ध रहा है। विधिके विधानसे, परनारीके रतिरसके कारण प्रवंचित वह (अश्वग्रीव) फिर उत्पन्न हुआ है। कुलपरम्परासे धरती हमारी है। जबतक सूर्य तपता है, नक्षत्रोंसे क्या? दर्पिष्ठ दुष्ट और नृप न्यायसे भ्रष्ट अश्वग्रीवको मैं मारकर फेंक दूँगा।" यह सुनकर दूतने इस प्रकार कहा, "पावस ऋतुमें जिस प्रकार कादम्बिनी (मेघमाला) गरजती है, क्या वह उसी प्रकार बरसकर विश्वको भर देती है। हे सुभट, तुम्हे बोलते हुए संकोच क्यो नही हो रहा है?

७. AP तुहु सा। ८. A धरा।
८. १. A रोसुक्कडवयणावलिसमप्पणं; P रोसु भडवयणि। २. P कणगवलय°। ३. A विट्ठुरसवेण। ४. A रयणत्तयकुलि। ५. AP पइ, but K घइं and gloss पादपूरणार्थे। ६. AP जायउ पुणु। ७. AP णिवणाय°।

घत्ता—अग्गइ घणथणिहिं सीमंतिणिहिं रणु बोल्लंतहुं चंगउं ॥
अच्छउ असि अवरु पहुकरपहरु तुह ण सहइ ललियंगउं ॥८॥

९

दुवई—भासइ विस्ससेणु भो जाहि म जंपहि चप्फलं जणे ॥
तुह पइणो महं पि दीसेसइ बाहुबलं रणंगणे ॥

तं णिसुणिवि दूयउ गउ तुरंतु कोवग्गिजालमालाफुरंतु ।
हयगीवहु कहइ अहीणमाणु परमेसर रिउ पोरिसणिहाणु ।
अहिणवविसट्टकंदोट्टणेत्तु ण समप्पइ तं परिणियं कलत्तु ।
संधाणु ण इच्छइ गरुडकेउ दीसइ भीसणु णं धूमकेउ ।
जिह सक्कइ तिह विज्जावलेहिं भिडु मुसलहिं सूलहिं सव्वलेहिं ।
ता पभणइ पहु पीडियकिवाणु एवहिं हउं सोहमि जुज्झमाणु ।
किंकर णिहणंतहं णत्थि छाय मा को वि भणेसइ हय वराय ।
अविहेयविहंडणि कवणु दोसु उग्घोसहु लहुं रणरहसघोसु ।
दुद्दमदणुदप्पविसद्दणेण एत्तहि वि मिगावइणंदणेण ।
अवलोयहुं अवलोयणिय विज्ज पेसिय खगपुंगव वंदणिज्ज ।
भडयडगयघडरहसंपउण्णु आइय जोइवि पडिवक्खसेण्णु ।

घत्ता—सघन स्तनोंवाली स्त्रियोंके सम्मुख युद्ध बोलते हुए अच्छा लगता है, तलवार रहे, स्वामीके कर का प्रहार तुम्हारा सुन्दर शरीर नहीं सहन कर सकता" ॥८॥

९

तब त्रिपृष्ठने कहा, "अरे तू जा, लोगोंको चपलता की बात मत कर। तुम्हारे राजा और मेरा बाहुबल युद्धके आँगनमें दिखाई देगा।" यह सुनकर दूत क्रोधकी ज्वालमालासे तमतमाता हुआ तुरन्त गया। वह अश्वग्रीवसे कहता है कि शत्रु अधिक मानी और पौरुषका निधान है। अभिनव विकसित कमलके समान नेत्रोंवाला वह, उस अपनी विवाहिता पत्नीको समर्पित नहीं करता। वह गरुड़ध्वजी सन्धि नहीं चाहता। वह भीषण दिखाई देता है, मानो धूमकेतु हो। जिस तरह सम्भव हो, उस प्रकार विद्याबलों, मूसलों, शूलों और सब्बलोंसे लड़िए। तब अपनी तलवारको पीड़ित करता हुआ राजा कहता है कि इस समय मैं युद्ध करता हुआ शोभित होता हूँ। अनुचरोंको मारनेमें कोई यश नहीं है, कोई यह नहीं कहे कि दीनहीनोंको मार दिया गया। अविनीतोंको मारनेमें कोई दोष नहीं। शीघ्र ही युद्धका हर्षवर्धक घोष करो। दुर्दम दानवोंके दर्पको कुचलनेवाले मृगावतीके पुत्रने भी यहाँपर, विद्याधर श्रेष्ठोंके द्वारा वन्दनीय अवलोकिनी विद्याको देखनेके लिए प्रेषित किया। भडघटा, गजघटा और रथोंसे सम्पूर्ण प्रतिपक्ष सैन्यको देखनेके लिए वह आयी।

८. A °थणिहे। ९. A सीमंतिणिहे। १०. AP सहेइ।
९. १. AP वीससेणु हो। २. P °दणुदप्प°। ३. AP मिगावइ°। ४. P खगपुंगम। ५. AP °रहहयपउण्णु।

घत्ता—कण्हहु देवयहिं पुण्णागयहिं गुणपणामसंपण्णउं ॥
सत्ति अमोहमुहि सुसवियमुहि धणु सारंगु विइण्णउं ॥९॥

१०

दुवई—आणिवि सुरवरेहिं चिरु रक्खिउ मंगलझुणिणिणाइओ ॥
जलयरु पंचयण्णु कोत्थुहमणि असि हरिणो णिवेइओ ॥
अण्णु वि गय हय गय दिण्ण तासु     कोमुइ णामें दामोयरासु ।
थलएवहु लंगलु मुसलु चारु     गय चंदिमे णामें हत्थियारु ।
दसदिसवहधाइयकिरणजाल     दिण्णी उरि घोलइ रयणमाल ।
कंचणकवयंकिउ धवलदेहु     णं संझाराएं सरयमेहु ।
गुणेणविउ सरासणु धरिउ केंव     मुट्ठिहिं माइउं सुकलत्तु जेंव ।
सेयइं चिंधइं उप्परि चलंति     णं कित्तिवेल्लिपल्लव ललंति ।
छत्तइं णं जयजससिपयाइं     णं गोमिणिपोमिणिपंकयाइं ।
धरियइं पाइक्कहिं पंडुराइं     विणिवारियदिवसाहिवकराइं ।
दीहरदाढावियडाणणेहिं     रहवरु कड्ढिउ पंचाणणेहिं ।
पक्खरिय सत्ति हिलिहिलिहिलंत     कयसारिसेज्ज गय गुलुगुलंत ।
हणु हणु भणंत मच्छरविमीस     संणद्ध सुहड पणवियहलीस ।
रणतूरसहासइं ताडियाइं     कुलगिरिवरसिहरइं पाडियाइं ।

घत्ता—पुण्यसे आयी हुई देवियोने प्रत्यंचाके नमनसे युक्त बलवान् धनुष और सज्जनोको सन्तुष्ट करनेवाली अमोघमुखी शक्ति कृष्ण ( नारायण त्रिपृष्ठ ) को प्रदान की ॥९॥

१०

देवोने चिरकालसे सुरक्षित तथा मंगल ध्वनिसे निनादित पांचजन्य शंख, कौस्तुभ मणि और तलवार नारायणके लिए निवेदित की। और भी गदा, हाथी, घोड़े और कौमुदी नामका शस्त्र उन दामोदरके लिए दिया। जिसकी किरणोका जाल दसो दिशाओमे फैल रहा है ऐसी दी हुई रत्नमाला उनके उरपर पड़ी हुई है। सोनेके कवचसे अंकित धवल शरीर वह ऐसे मालूम होते हैं, मानो सन्ध्यारागसे शरद् मेघ शोभित हो। प्रत्यंचासे झुका हुआ धनुष उन्होने इस प्रकार रखा, मानो जैसे मुट्ठीसे सुकलत्रको माप लिया हो। श्वेत चिह्न उनके ऊपर चलते हैं, मानो कीर्ति-रूपी लताके पत्ते शोभित हो। जययशरूपी चन्द्रके स्थानभूत छत्र ऐसे मालूम होते हैं मानो पृथ्वी-रूपी लक्ष्मीके कमल हों; सूर्यकी किरणोका निवारण करनेवाले उन सफेद छत्रोको अनुचरोने उठा लिया। लम्बी दाढ़ोंसे विकट मुखवाले सिंहोने रथवरोंको खीच लिया। कवच पहने हुए सप्ताश्व हिनहिना उठे, पर्याणसे सज्जित गज चिग्घाड़ने लगे। मत्सरसे भरे हुए और 'मारो-मारो' कहते हुए तथा जिन्होने बलभद्रको प्रणाम किया है, ऐसे योद्धा तैयार होने लगे। युद्धके हजारों नगाड़े बजाये जाने लगे तथा कुलगिरियोके शिखर टूटकर गिरने लगे।

६. AP °सपुण्णउ। ७. AP सत्तियमोहमुहि।
१०. १. A हयरह दिण्ण। २. AP चदियणामें। ३. A दहदिहहवधाहिय°; P दहदिसिवहधाइय। ४. P गुणणमिउ। ५. A P कय सज्ज सारि। ६. P वाडियाइ।

घत्ता—गेज्जावलिमुहलि [७]रुंजियँभसलि अरिकरिंदपसरियकरि ॥
[८]अविरयगलियमइ हरि मत्तगइ चडिउ सीहु णं महिहरि ॥१०॥

११

दुवई—थक्को धयवडम्मि पक्खुग्गयपवणुड्डवियपडिणिवो ॥
चलचंचे[१]लचुंचुंबियचंद[२]क्कधरो खगाहिवो ॥

संणद्धु पयावइ दीहबाहु    असितडिहरु णं खयसलिलवाहु ।
[३]उच्चारिवि जिणवरणाममंतु    संणाहु लइउ मणि जिगिजिगंतु ।
हुयवहजडि हुयवहफुरणतिव्वु    तहु तणुरुहु भुयबलगहियगव्वु ।
पहरणइं लेंतु रणदारुणाइं    दिव्वइं [४]वायव्वें वारुणाइं ।
संचोइउ कुंजरु गज्जमाणु    णउ गेण्हइ दिण्णउं देहताणु ।
[५]णिच्चुच्चें रोमंचएण    कंपाविय रिउ कंपियधएण ।
भडु को वि ण खग्गहु देइ हत्थु    परपहरणहरें[६]णि सया समत्थु ।
भडु को वि ण लावइ घुसिणु अंगि    [७]रावेसइ तणु रिउरुहिरु अंगि ।
घत्ता—हरिसें को वि णरु थिरथोरकरु [८]धणुहरु जं जं णावइ ॥
पीडिउं [९]कडयडेइ मोडिवि पडइ तं तं [१०]थावेंहुँ णावइ ॥११॥

घत्ता—जो गलेके आभूषणसे मुखर है, जिसपर भ्रमर गूँज रहे है, शत्रु गजवरपर जिसकी सूँड़ प्रसरित है, जिससे अविरत मदजल गिर रहा है; ऐसे मत्त गजपर नारायण त्रिपृष्ठ चढ़ गया मानो सिंह पहाड़पर चढ़ गया हो ॥१०॥

११

जिसके पंखोसे उत्पन्न पवनसे शत्रुनृप उड़ चुके है, जिसने अपने चंचल मुखसे सूर्य और चन्द्रमाके विमानोको छू लिया है, ऐसा गरुड़ ध्वजपटपर स्थित हो गया। दीर्घ बाँहोंवाला प्रजापति तैयार होने लगा मानो तलवाररूपी बिजली धारण करनेवाला प्रलय मेघ हो। जिनवरके नामरूपी मन्त्रका मनमें उच्चारण कर जिगजिगाता हुआ ( चमकता हुआ ) कवच ले लिया। अग्निके स्फुरणके समान तीव्र ज्वलनजटी, अपने बाहुबलमे गर्व रखनेवाले उसके पुत्र अर्ककीर्तिने युद्धमें दारुण दिव्य वायव्य और वरुण, अस्त्र ले लिये। उसने गरजते हुए हाथीको प्रेरित किया। उसने दिया गया देहत्राण ( कवच ) नही पहना। नित्य ऊँचे रहनेवाले रोमांच और कांपते हुए ध्वजसे उसने शत्रुको कँपा दिया। कोई योद्धा तलवारपर हाथ नही देता, क्यों वह शत्रुके हथियार छीननेमे सदा समर्थ रहता है। कोई सुभट अपने शरीरपर केशर नही लगाता, वह युद्धमें शत्रुके खूनसे अपने शरीरको रंजित करेगा।

घत्ता—कोई मनुष्य हर्षसे धनुषको धारण करनेवाले अपने स्थिर और स्थूल हाथको जिस-जिसपर धनुष झुकाता है वह पीड़ित होकर कड़कड़ कर उठता है, टूटकर गिर पड़ता है, वह शक्ति सहन नही कर पाता ॥११॥

---

७. A रंजियभसलि । ८. AP अविरल° ।

११. १. AP °चंचेलचंचुचुंबिय° । २. A °चंदक्कधरो । ३. A उच्चाइवि । ४. AP वायव्वइं । ५. A णिच्चेच्चुच्चें रोमं°; P णिच्चिच्चें सररोमं° T णिच्चिच्च निरन्तरम् । ६. AP °हरणु सया । ७. AP लावेसइ । ८. P धणहरु । ९. A कडयलइ । १०. P थामहु ।

१२

दुवई—विहसिवि सुहडु भणइ लइ गच्छमि दारियकरिवरिंदहो ॥
काइं सरासणेण किं खग्गें महुं रणवणि मइंदहो ॥
भडु को वि भणइ जइ जाइ जीउ    तो जाउ थाउ छुडु पहुपयाउ ।
भडु को वि भणइ रिउ एंतु चंडु    मइं अज्जु करेवउ[1] खंडखंडु ।
भडु को वि भणइ पविलंबियंति    मइं हिंदोलेवउं[2] दंतिदंति ।
भडु को वि भणइ हलि देइ ण्हाणु    सुइदेहें[3] दिज्जइ पाणदाणु[4] ।
भडु को वि भणइ किं करहि हासु    णिग्गवि सिरेण रिणु पत्थिवासु ।
भडु को वि भणइ जइ मुंडु पडइ    तो महुं रुंडु[5] जि रिउ हणवि णडइ ।
भडु पियहि सरसु[6] वज्जरइ कामि    हउं रणदिक्खिउ सरु मोक्खगामि ।
भडु को वि भणइ असिधेणुयाहि    जसदुद्धु लेमि णरसंथुयाहिं ।
भडु को वि भणइ हलि छिण्णु जइ वि    महुं पाउ पडइ रिउसंमुहुं[7] तइ वि ।
भडु को वि सरासणदोसु हरइ    सरपत्तइं उज्जुय करिवि धरइ ।
भडु को वि बद्धतोणीरजुयलु    णं गरुडसमुद्धुयपक्खपडलु[8] ।
भडु को वि भणइ कलहंसवाणि    महुं तुहुं जि सक्खि सोहग्गखाणि ।
घत्ता—परबल अब्भिडिवि रिउसिरु खुडिवि जइ ण देमि रायहु सिरि ॥
तो दुक्कियहरणु जिणतवचरणु चरवि घोरु पइसिवि गिरि ॥१२॥

१२

कोई सुभट हँसकर कहता है कि लो, मैं जाता हूँ। जिसने करिवरेन्द्रोको विदारित किया है, ऐसे मुझ मृगेन्द्रको युद्धरूपी वनमें धनुष और तलवारसे क्या? कोई योद्धा कहता है कि यदि जीव जाता है तो जाये, यदि प्रभुका प्रताप स्थिर रहता है। कोई सुभट कहता है, मैं आज आते हुए प्रचण्ड शत्रुको खण्ड-खण्ड कर दूँगा। कोई सुभट कहता है कि जिसमें आँतें लटक रही हैं, ऐसे हाथीके दाँतपर मैं झूलूँगा। कोई सुभट कहता है—हे सखी, जल्दी स्नान दो। मैं पवित्र शरीरसे प्राणदान दूँगा? कोई सुभट कहता है कि तुम हँसी क्यों करती हो, मैं अपने सिरसे राजाके ऋणका शोधन करूँगा। कोई सुभट कहता है कि यदि मेरा सिर गिर जाता है, तो मेरा धड़ ही शत्रुको मारकर नाचेगा। कोई कामी सुभट अपनी प्रियासे यह सरस बात कहता है कि मैं युद्धमें दीक्षित मोक्षगामी सर (स्मर और तीर) हूँ। कोई सुभट कहता है कि मैं लोगोंके द्वारा संस्तुत असि रूपी धेनुका (छुरी) से यशरूपी दूध लूँगा। कोई सुभट कहता है कि हे सखी, यदि मैं छिन्न भी हो जाता हूँ तब भी मेरा पैर शत्रुके सम्मुख पड़ेगा। कोई सुभट अपने धनुषका दोष दूर करता है, और तीरोंके पत्रोंको सीधा करके धारण करता है। बाँध लिया है तूणीरयुगल जिसने, ऐसा कोई सुभट ऐसा जान पड़ता है, मानो गरुड़को दोनों पक्षपटल निकल आये हों। कोई योद्धा कहता है कि हे कलहंसके समान बोलनेवाली और सौभाग्यकी खान, तुम मेरी गवाह हो।

घत्ता—शत्रुसेनासे भिड़कर, शत्रुशिर काटकर यदि मैं राजाको लक्ष्मी नहीं देता, तो मैं घोर वनमें प्रवेश कर पापको हरण करनेवाले जिनवरका तपश्चरण करूँगा ॥१२॥

---

१२ १. P करेव्वउ । २. P हिंदोलिव्वउ । ३. A P सुइदेहइं । ४. A P पाणदाणु । ५ A P तुंडु । ६. A सरिसु । ७ A P रिउसमुहुं । ८. A P गरुडु ।

१३

दुवई—लुहि लोयणाइं मुद्धि मा रोवहि हलि भत्तारवच्छले ॥
बंधवि तुह हयारिकरिमोत्तियकंठिय कंठकंदले ॥
पडिविट्ठुविट्ठुणिव्वाहणाइं संणज्झंतहं विहिं साहणाहं ।
वहु कासु वि देइ ण दहियतिलउ अहिलसइ वइरिरुहिरेण तिलउ ।
वहु कासु वि घिवइ ण अक्खयाउ खलेवइ करिमोत्तियअक्खयाउ ।
वहु कासु वि करइ ण धूवधूमु भग्गइ पडिसुहडमसाणधूमु ।
वहु कासु वि णप्पइ कुसुममाल इच्छइ लंलंति पिसुणंतमाल ।
वहु कासु वि ण थवइ हत्थि हत्थु तुह लग्गउ गयघडणारिहत्थु ।
वहु का वि ण झुणइ सुमंगलाइं आवेक्खइ अरिसिरमंगलाइं ।
वहु कासु वि णउ दावइ पईवु भो कंत तुहुं जि कुलहरपईवु ।
वहु कासु वि पारंभइ ण णट्टु संचिंतइ सत्तुकबंधणट्टु ।
वहु का वि ण जोयइ किं सिरीइ पिययमु जोएवउ जयसिरीइ ।
घत्ता—वहु पभणइ भणमि हउं पइं गणमि तो तुहुं महुं थण पेल्लहि ॥
भग्गइ णिययबलि जइ भडतुमुलि खग्गु लेवि रिउ पेल्लहि ॥१३॥

१४

दुवई—वालालुंचि करिवि जुज्झेज्जसु विसरिसवीरगोंदले ॥
अरिकरिदंतमुसलि पउ देप्पिणु देज्जसु कुंभमंडले ॥

---

१३

हे मुग्धे, आँखे पोंछ लो, रोओ मत। हे पतिप्रिया सखी, मैं मारे गये शत्रुगजके मोतियोंकी कण्ठमाला तुम्हारे गलेमे बाँधूँगा ? इस प्रकार वासुदेव और प्रतिवासुदेवका निर्वाह करनेवाली तैयार होती हुई सेनाओमें-से वधू किसीको दहीका तिलक नही देती, वह शत्रुके रक्तसे तिलककी इच्छा करती है। वधू किसीके ऊपर अक्षत नही डालती, वह गजमुक्तारूपी अक्षतोंकी अभिलाषा करती है, वधू किसीके लिए धूपका धुआँ नही करती, वह शत्रु सुभटोंके मरघटका धुआँ माँगती है। वधू किसीके लिए सुमनमाला अर्पित नही करती, वह दुष्टोंकी आंतोकी झूलती हुई माला चाहती है। कोई वधू मंगलोका उच्चारण नही करती, वह शत्रुओके सिररूपी मंगलोंकी अपेक्षा करती है। वधू किसीको दीपक नहीं दिखाती ( वह कहती है ) हे स्वामी, तुम्ही कुलघरके प्रदीप हो। किसीकी वधू नृत्य प्रारम्भ नही करती, वह शत्रुके धड़के नृत्यकी चिन्ता करती है। कोई वधू देखती तक नही है कि श्रीसे क्या ? प्रियतम विजयलक्ष्मीके द्वारा देखा जायेगा ?

घत्ता—वधू कहती है कि अपनी सेना नष्ट होनेपर यदि तुम सैनिकोकी भीड़में तलवार लेकर शत्रुको पीड़ित करते हो, तो मैं कहती हूँ कि मै तुम्हे मानती हूँ और तुम मेरे स्तनोंको पीड़ित कर सकते हो ॥१३॥

१४

असामान्य वीरोंके उस युद्धमे तुम खूब भिड़कर युद्ध करना। शत्रुगजके दाँतरूपी मूसलपर

---

१३. १. P पडिविट्ठु। २. AP कंखइ but K खलवइ and gloss अभिलषति। ३. A ललंत। ४. A गयघडि। ५. AP कासु वि ण कुणइ मंगलाइं।

कुंजरघडघल्लियमुहवडाइं वंसग्गविलंवियधयवडाइं ।
कुंकुमचंदणचच्चियभुयाइं परिहियमणिकंचणकंचुयाइं ।
करलुहियगहियवहुपहरणाइं णियसामिकज्जि णिच्छयमणाइं ।
काणीणदीणढोइयधणाइं भडकलयलवहिरियतिहुवणाइं ।
विलुलंतचित्तणेत्तंचलाइं अहिणंदियकलसजलुप्पलाइं ।
चलचरणचारचालियधराइं डोल्लावियगिरिविवरंतराइं ।
ढलहंलियघुलियवरविसहराइं भयंतसिररसियघणवणयराइं ।
झलझलियचलियसायरजलाइं जलजलियकालकोवाणलाइं ।
पयहयरयछइयणहंतराइं अणलक्खियहिमयरदिणयराइं ।
करिवाहणाइं सपसाहणाइं हरिहरिगीवाहिवसाहणाइं ।
आयइं अण्णण्णहु संमुहाइं असिदाढालइं णं जमुहाइं ।

घत्ता—संचोइयगयइं वाहियहयइं रणरसहरिसविसट्टइं ॥
दूरुज्झियभयइं उब्भियधयइं वे वि वलइं अब्भिट्टइं ॥१४॥

१५

दुवई—वेण्णि वि दुद्धराइं दुणिरिक्खइं कयणियपहुपणामइं ॥
कण्णाहरणकरणरणलग्गइं जयसिरिगहणकामइं ॥

पैर देकर कुम्भमण्डलपर पैर रखना। जिसमे हस्तिघटापर मुखपट डाल दिये गये हैं मानो बाँसोंके अग्रभागपर ध्वजपट अवलम्बित हैं, भुजाएँ केशर और चन्दनसे अंचित हैं, जिन्होंने मणियों और सोनेके कंचुक पहन रखे हैं, जिन्होंने साफ किये हुए बहुत-से हथियार हाथमें ले रखे है, अपने स्वामी-के कार्यमे जो निश्चितमन हैं, जिनमें कानीनो और दीनोंको धन दिया गया है, जिन्होंने योद्धाओं की कलकल ध्वनिसे त्रिभुवनको वहरा कर दिया है, जिनमें चित्त और नेत्रांचल उपमर्दित हैं, और कलश जल तथा कमल अभिनन्दित हैं, चंचल चरणोके संचरणसे धरती चलायमान कर दी गयी है, पहाड़ोके विवरान्तोको हिला दिया गया है, जिनमें बड़े-बड़े साँप गिरकर चक्राकार घूम रहे है, भयसे त्रस्त घनवनचर चिल्ला रहे हैं, समुद्रका जल झलझलाकर मुड रहा है, कालरूपी कोपाग्नि प्रज्वलित हो उठी हैं, पैरोसे आहत धूलसे आकाशका भाग आच्छादित है और जिसमे सूर्य और चन्द्रमा दिखाई नही दे रहे हैं, जिनमे प्रसाधनोसे सहित हाथियोके वाहन हैं, ऐसे नारायण और अश्वग्रीव राजाके सैन्य एक दूसरेके आमने-सामने आ गये जो मानो तलवाररूपी दाढ़ोसे यममुखों के समान थे।

घत्ता—गज चला दिये गये, अश्व हाँक दिये गये, उत्साह और हर्षसे विशिष्ट, भयको दूरसे ही मुक्त ध्वज ऊपर उठाये हुए दोनों सैन्य आपसमे भिड गये ॥१४॥

१५

दोनों ही दुर्धर दुर्दर्शनीय और अपने स्वामीको प्रणाम करनेवाले थे, कन्याके अपहरण

१४. १. A °कज्जणिच्छय° । २. AP हलहलिय° । ३. AP भयरसियतसिय° । ४. AP °चलिय° । ५ P सुपसाहणाइं । ६. P आयहि । ७. AP °दाढा इव । ८. AP जममुहाइं ।
१५. १. AP °रणि लग्गइं ।

णरचरणचारचारियगयाइं हरिखरखुर[2]वडणुग्गयरयाइं।
अब्भिडिय सुहड गय कायराइं रवपूरियदिसगयणंतराइं।
वावल्लभल्ल[3]झससल्लियाइं सोणियजलधारारेल्लियाइं।
लुलियंतकोंत[4]भिण्णोयराइं करवालखलणखणखणसराइं।
चल[5]मुक्कचक्कदारियउराइं लउडीहयचूरियरहधुराइं।
णिवडंतछत्तधयचामराइं नृवकडय[6]सउडमणिपिंजराइं।
कयखगविमाणसंघट्टणाइं किंकिणिमालादलवट्टणाइं।
विज्जाहरविज्जा[7]वारणाइं सरपूरियमारियवारणाइं।
जंपाणकवाडविहट्टणाइं मंडलियमाणणिल्लोट्टणाइं।

घत्ता—दिण्णालिंगणइं कयतणुवणइं दंतपंतिदट्ठोट्ठइं ॥
लुंचियकोंतलइं बिण्णि वि बलइं जिह मिहुणइं तिह दिट्ठइं ॥१५॥

१६

दुवई—तो हरिगीवरायसेणावइ धूम[2]सिहो पधाइओ ॥
सिरिहरिमस्सुवीरसंहिउ हरिसेणँ जगे ण माइओ ॥

तेण घाइयं महिणिवाइयं।
विलुलियंतयं पडियदंतयं।
पहरजज्जरं लग्गभयजरं।

करनेके युद्धमे लगे हुए, और विजयश्रीको पानेकी कामनावाले थे। जिसमे मनुष्योंके चरणोंके संचारसे गज चलाये जा रहे हैं, जिसमे घोड़ोंके तीव्र खुरोंके पतनसे धूल उड़ रही है। सुभट आपसमें भिड़ गये, और कायर भाग गये। शब्दोंसे दिशाएँ और गगनांतर भर गये। जो वावल्ल, भाले और झसोंसे पीड़ित है, रक्तरूपी जलधाराओसे सराबोर हैं, जिनमे आँतें कटी हुई हैं, और भालोंसे पेट फाड़ दिये गये हैं, लाठियोंके प्रहारोसे रथधुराएँ चकनाचूर कर दी गयी हैं, जिनमे छत्र-ध्वज और चमरोंका पतन हो रहा है, जो राजाओके कटक और मुकुटमणियोंसे पीले हैं, जो विद्याधर विमानोसे टकरानेवाले हैं, जिनमे किंकिणियाँ और मालाएँ चकनाचूर हो रही हैं। विद्याधरोके द्वारा विद्याओंका निवारण किया जा रहा है, तीरोंसे पूरित महागज मारे जा रहे हैं, जंपाणोंके किवाड़ नष्ट कर दिये गये है, और माण्डलीक राजाओंका मान नष्ट हो रहा है।

घत्ता—जिन्होने एक दूसरेको आलिंगन दिया है, एक दूसरेके शरीरोंपर घाव किये हैं, जो दाँतोकी पंक्तियोंसे अपने ओंठ चबा रहे हैं, बाल नोंच रहे हैं, ऐसे दोनों सैन्य उसी प्रकार लड़ रहे हैं जिस प्रकार मिथुन ॥१५॥

१६

तब राजा अश्वग्रीवका सेनापति धूमशिख दौड़ा। श्रीहरिश्मश्रु नामक वीरसे सहित वह हर्षके कारण संसारमे नहीं समा सका। उसने आघात किया। धरतीपर गिरा दिया, आँखें छिन्न-

२. P °खुरखणणु। ३. A °भल्लसरसल्लियाइं; P °भल्लरससल्लियाइं। ४. A °कंतभिण्णो°। ५. A वरमुक्क°। ६. P लउडियहयचूरीरह°। ७. AP णिव°। ८. A विज्जाकारणइं। ९. AP °कुत°।
१६. १. A ता हयगीव;° P तो हयगीव°। २. A धूमसिहोवधाइओ। ३. A P °मस्सुवीररससहिउ।
४. A हरिसें जगे ण माइओ।

दारिओयरं छिण्णगलछिरं।
रत्ततंबिरं चम्मलंबिरं।
विहिविणिंदिरं कलुणकंदिरं।
धित्तचामरं तुट्टपक्खरं।
फुट्टमद्दलं मुक्ककोंतलं।
विहुरवेंभलं णिग्गयं वलं।
वद्धमच्छरं तोसियच्छरं।
कडुयजंपिरं धीरकंपिरं।
रुंडणच्चिरं कुंतखंचिरं।
भडवियारणं कुंभिदारणं।
भिडियवारणं सिरणिलूरणं।
सुहडकलयलं गहियहुलहुलं।
चम्मभिंदिरं गत्तछिंदिरं।
कवयसंजुयं णियवि संजुयं।
सुरपसंसिरं धुणियगयसिरं।
भग्गरहवरं[10] पडियहयवरं।
खग्गखणखणं[11] दारुणं [12]रणं।
पक्खिसंकुलं रक्खसाउलं।
दंतिदंतयं[13] [14]छिण्णछत्तयं।

घत्ता—माहवबलवइणा कयरणरइणा णिययसेण्णु साहारिउं।
कुलु विहिविणडियउं दिसिविहडियउं पुत्तेण व उद्धारिउं ॥१६॥

भिन्न हो गयी। दाँत गिर पड़े ( टूट गये )। लोग प्रहारसे जर्जर हो उठे, भयज्वरसे पीड़ित पेट फाड़ दिया गया; गले और सिर काट दिये गये। रक्तसे लाल हो उठे, चर्म लटक गये, विधिकी निन्दा करने लगे, करुण विलाप होने लगा, चमर फेंक दिये गये, कवच टूटने लगे, मृदङ्ग फूल गये, केश बिखर गये, कष्टसे विह्वल सैन्य निकल पड़ा। ईर्ष्या करनेवाला, अप्सराओंको सन्तुष्ट करनेवाला, कटु बोलनेवाला, धैर्यको कँपानेवाला, धड़ोंको नचानेवाला, भालोंको खींचनेवाला, योद्धाओंका विदारक, हाथियोंको विदीर्ण करनेवाला, गजोंसे लड़नेवाला, सिरोंको काटनेवाला, सुभटोंके कलकलसे युक्त, शूलोंको हाथोंमें लेनेवाला, चर्मका भेदन करनेवाला, शरीरको छेदनेवाला, कवचसे सहित, देवोंसे प्रशंसित, छिन्न गज सिरवाला, भग्नरथवरोंवाला, घिरे हुए अश्ववरों सहित, तलवारोंसे खनखनाता हुआ, पक्षियोंसे संकुल, राक्षसोंसे आकुल, गजदंतोंसे युक्त छिन्नछत्र दारुण रण देखकर।

घत्ता—युद्धसे रति करनेवाले माधवके सेनापतिने अपने सैन्यको ढाढस बँधाया, जैसे भाग्यसे प्रवंचित और दिशाओंमें विभक्त कुटुम्बका पुत्रने उद्धार किया हो ॥१६॥

५. P चम्मलबिरं। ६. P भिग्गयं। A K write in margin the portion beginning with वद्धमच्छर down to छिण्णछत्तयं। ७. P धीरु कंपिरं। ८. P कुतयंचिरं। ९. A धुणिवि गयसिरं। १०. AP °रहमरं। ११. A मग्गखणखणं; P खग्गसणसणं। १२. P घण। १३. P दंतिदंतयं। १४. A छिण्णछिण्णयं, P adds विहुरविंभलं, सग्गयं च (व ?) लं।

पहु बाहत्तरि वच्छरलक्खइं अच्छियउ एवहिं हूयउ णिक्कलु इह ण णियच्छियउ।
एम मरइ को पंडियपंडियवरसँरणु[3] जेण ण पुणु वि पयट्टइ बहुभवसंसँरणु[4]।
हउं वि एउं संचिंतमि जइ णरभवु लहमि तो खरतवमंथाणें[5] कम्मदहिउं महमि।
अप्पउ णेमें चोप्पडु तं छिण्णउं करमि वासुपुज्जपरमेट्ठिहि मग्गे संचरमि।

घत्ता—भरहहु होंतउ जिणचरियइं तियसहं संघिवि ॥
गउ हरि सग्गहु णहि[6] पुप्फदंत उल्लंघिवि ॥१३॥

इति महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए
महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे वासुपुज्जणिव्वाणगमणं
णाम तिवण्णासमो परिच्छेओ समत्तो ॥५३॥

---

बहत्तर लाख वर्ष रहे, इस समय जाकर वह मुक्त हुए, तुमने यह नहीं देखा। इस प्रकार पण्डितोंमें महापण्डित-मरण कौन मरता है कि जिससे दुबारा जीव संसारकी अनेक जन्म-परम्परामें नहीं पड़ता। मैं भी यही सोचता हूँ कि यदि मैं मनुष्य जन्म पा सकूँ तो तीव्रतपरूपी मथानीसे कर्मरूपी दहीका मन्थन करूँगा, और ज्ञानसे जो आत्मा तथा स्निग्धत्व ( रागतत्त्व ) है उसे छिन्न करूँगा, तथा वासुपूज्य परमेष्ठीके मार्गपर चलूँगा।

घत्ता—इस प्रकार भरतसे लेकर जिनचरितोंको इन्द्रसे कहकर इन्द्र आकाशमें नक्षत्रोंको लाँघकर स्वर्ग चला गया ॥१३॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका वासुपूज्य निर्वाण
गमन नामका तिरपनवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥५३॥

---

३. P °मरणे। ४. P °संसरणे। ५. A थाणं। ६. A omit णहि।

# संधि ५४

सिरिवासुपुज्जजिणतित्थि तहिं चिरपरिहवआरुट्ठहु ॥
करि लुद्धउ णं हरि हरिवरहु तारउ भिडिउ दुविट्ठहु ॥ध्रुवकं॥

१

दुवई—इह दीवम्मि भरहि वरविंझपुरम्मि महारिमारणो ॥
णरवइ विंझसत्ति विंझो इव पालियमत्तवारणो ॥

मयणाहीमंडणु तणु मेयलइ[1] जहिं कप्पूररेणु णहु धवलइ ।
जहिं कामिणि चामरु संचालइ जहिं देवंगु वत्थु परिघोलइ ।
जहिं भूसणमणिकिरणावलियउं दसदिसासु बहुवण्णउ घुलियउं ।
तहिं अत्थाणि णिसण्णउ राणउ इंदफणिंदखगिंदसमाणउ[2] ।
ता संपत्तउ चरु सुमहुरगिरु सो पभणइ पयजुयपणमियसिरु ।
भत्तवित्तगोमहिसीपउरइ एत्थु जि भरहखेत्ति कणयउरइ ।
तुहुं[3] सुहि गुणविसेसतोसियमइ जाणहि किं ण सुसेणु महीवइ ।
तासु वेस णामें गुणमंजरि णं सरचूयकुसुममयमंजरि ।
रूवु ताहि मइं दिट्ठउं जेहउं उव्वसिरंभहं दुक्करु तेहउं ।

## सन्धि ५४

श्री वासुपूज्यके तीर्थंकालमे पूर्वजन्मके पराभवसे क्रुद्ध हरिवर द्विपृष्ठसे तारक भिड़ गया, मानो क्षुब्ध सिंह गजवरसे भिड़ गया हो ।

१

इस जम्बूद्वीपके भरत क्षेत्रमें श्रेष्ठ विन्ध्यनगरमें बड़े-बड़े शत्रुओंको मारनेवाला विन्ध्यशक्ति नामका राजा था जो विन्ध्याचलके समान बड़े-बड़े मतवाले हाथियोंका पालन करनेवाला था । जहां कस्तूरी शरीरको मलिन करती है ( वहांके लोगोंका चरित्र मलिन नही होता ), जहां कपूरकी धूल आकाशको धवल बनाती है, जहां स्त्री चामर ढोरती है, जहां देवांग वस्त्र पहने जाते हैं, जहां भूषणमणियोंकी रंग-विरंगी किरणावलियां दसों दिशाओंमे व्याप्त हैं, वहां दरबारमें इन्द्र-नागेन्द्र और विद्याधरेन्द्रके समान राजा बैठा हुआ था। वहां अत्यन्त मधुर वाणीवाला दूत पहुंचा। दोनोंके चरणोंमे प्रणाम करते हुए उसने कहा—"अन्न-धन-गाय और भैंसोंसे प्रचुर इस भरत क्षेत्रमे कनकपुर है। अपने गुणविशेषसे सन्तुष्टमति सुधी राजा सुषेणको क्या तुम नही जानते? उसकी गुणमंजरी नामकी वेश्या है, जो मानो कामदेवरूपी आम्रवृक्षकी कुसुममय मंजरी है। उसका जैसा रूप मैंने देखा है, वैसा रूप उर्वशी और रम्भाके लिए भी कठिन है ?

१. १. AP मइलइ । २. AP °खगिंदफणिंद° । ३. P तुहुं ।

घत्ता—णउ मयकलंकपडलें मलिणु ण धरइ खयवंकत्तणु ॥
मुँहुं मुद्धहि चंदें समु भणमि जइ तो कवँणु कइत्तणु ॥१॥

२

दुवई—मत्तकरिंदमंदलीलागइ णरमणणलिणगोमिणी ॥
किं वण्णमि णरिंद सा कामिणि कामिणियणसिरोमणी ॥

दिस विंवाहररंगें रावइ　　कररुहपंति पईवहिं दीवइ ।
कुंचियकेसहं कंतिइ कालइ　　माणिणि माणवमहुयरमालइ ।
सुललियवाणि व सुकइहि केरी　　जहिं दीसइ तहिं सा भल्लारी ।
पढइ चारु पोसियपत्थावउ　　गायइ सुंदरि कण्णसुहावउ ।
णच्चइ बहुरसभावणिउत्तउं　　सा जइ लहहि कह व मइं वुत्तउं ।
तो संसारहु पइं फलु लद्धउं　　सयलु वि तिहुवणु तुज्झु जि सिद्धउं ।
ससिजोण्हाहीणें किं गयणें　　णासाविरहिएण किं वयणें ।
लवणजुत्तिवियलेण व भोज्जें　　ताइ विवज्जिएण किं रज्जें ।

घत्ता—तं णिसुणिवि राएं मंतिवरु देवि उवायणु पेसियउ ॥
घरु जाइवि तेण सुसेणपहु पियवायइ संभासियउ ॥२॥

---

घत्ता—वह मृगलांछनके पटलसे मलिन नहीं होती, वह क्षय और वक्रताको धारण नहीं करती, फिर भी यदि मैं उस मुग्धाके मुखको चन्द्रमाके समान कहता हूँ तो इसमें कौन-सा कवित्व है ? ॥१॥

२

मतवाले करीन्द्रकी मन्दलीलाके समान गतिवाली वह कामिनी मनुष्यके मनरूपी कमलकी शोभा और कामिनी-जन की शिरोमणि है। उसका क्या वर्णन करूँ ? उसके बिम्बाधरोंके रंगसे दिशा अनुरंजित होती है, नख पंक्तिके प्रदीपोंसे आलोकित होती है, घुँघराले बालोंकी कान्तिसे काली होती है। वह मानवरूपी मधुकरोंकी मालासे मानिनी है, वह सुकविकी सुन्दर वाणीके समान है, वह जहाँ-जहाँ दिखाई देती है वहीं कल्याणमयी है। वह सुन्दर सुभाषित युक्तियोंको पढ़ती है, वह सुन्दरी कानोंको सुहावना लगनेवाला गाती है। अनेक रसों और भावोंसे परिपूर्ण नृत्य करती है। यदि उसे तुम किसी प्रकार पा सकते हो, तो मैं कहता हूँ कि तुमने संसारका फल पा लिया और समस्त त्रिभुवन सिद्ध हो गया। चन्द्रमाकी ज्योत्स्नासे रहित आकाशसे क्या ? नाकसे रहित मुखसे क्या ? लवणयुक्तिसे रहित भोजनसे क्या ? इसी प्रकार उस सुन्दरीसे रहित राज्यसे क्या ?"

घत्ता—यह सुनकर, राजाने मन्त्रीवरको उपहार देकर भेजा। उसने घर जाकर प्रियवाणीमें राजा सुषेणसे सम्भाषण किया ॥२॥

---

४. AP मइ्हु । ५. AP कमणु ।
२. १. AP कामिणिजण॰ । २. AP फलु पइं । ३ AP पेसिउ । ४. AP संभासिउ ।

३

दुवई—जो तुहुं विंझसत्ति सो दोहं मि भेउ ण लक्खिओ मए ॥
इहु कल्लोलणिवहु इहु जलणिहि केण विहत्तओ जए ॥

एक्कु जीउ विहिणा गंभीरइं पर रइ[1]यइं भिण्णाइं सरीरइं ।
जं तहु केरउ तं तुम्हारउं जं तेरउ तं तासु जि केरउं ।
एत्थु ण किज्जइ[2] चित्तु अधीरउं णेहणिबंधणु बंधुहि[3] सारउं ।
णिरुवयारु तं णासइ सुंदरि देहि समित्तहु तुहुं गुणमंजरि ।
ता पहुणा दूयउ णिब्भच्छिउ एहउ बंधु बप्प कहिं अच्छिउ ।
घरि[4] सीमंतिणीउ जो मग्गइ अवसें सो धणपाणहु लग्गइ ।
दरिसियरइरसकरणालिंगण जाहि ण दूयें[5] देमि पणयंगण ।
तें वयणें पुरु गंपि तुरंतउ णियकुलसामिहि कहइ महंतउ ।
हंसवंसवीणारवभासिणि देव ण देइ सुसेणु विलासिणि ।

घत्ता—आयण्णवि दूयहं जंपियइं णेहु चिराणउ भंजिवि ॥
अब्भिट्टु सुसेणहु विंझपुरणरवइ सीहु व गंजिवि ॥३॥

४

दुवई—बेण्णि वि चरणरेहिं संचोलिय[1] वेण्णि वि ते महाबला ॥
वरणारीकएण गणियारिरिया इव भिडिय मयगला ॥

३

"जो तुम हो, वही विन्ध्यशक्ति है दोनोंमें मैंने कोई भेद नहो देखा ? यह लहरोंका समूह है और यह जलनिधि है, जगमें कौन उसे विभक्त कर सकता है ? एक हो जीव है, परन्तु विधाता-ने गम्भीर विभिन्न शरीरोंकी रचना की है। जो उसका है, वह तुम्हारा है और जो तुम्हारा है, वह उसीका है। इसमे किसी प्रकार अपने चित्तको अधीर नही बनाना चाहिए। बन्धुओंका स्नेह निबन्धन ही सार है। अनुपकार उस स्नेहका नाश कर देता है। इसलिए सुन्दरी गुणमंजरी तुम अपने मित्रके लिए दे दो।" तब राजा सुषेणने दूतकी भर्त्सना की—"हे सुभट, यह बन्धु कहाँ है, जो घरकी स्त्री मांगता है, वह अवश्य ही ( बादमें ) घन और प्राणोंसे भी लग सकता है। जिसने रति-रस उत्पन्न करनेवाले आलिंगनोंको प्रदर्शित किया है, ऐसी प्रणयांगना नहीं दूँगा, हे दूत, तुम जाओ।" इन वचनोंसे दूत शीघ्र नगर जाकर अपने स्वामीसे कहता है कि हे देव, हंस-वंश और वीणाके शब्दके समान बोलनेवाली विलासिनी गुणमंजरीको सुषेण नही देता है।

घत्ता—दूतोंके कथनोको सुनकर और अपने पुराने स्नेहको भंग कर विन्ध्यपुरका राजा सिंहके समान गरजकर सुषेणसे भिड़ गया ॥३॥

४

दोनों ही दूत पुरुषोंसे संचालित थे। वे दोनों ही महाबल थे। श्रेष्ठ नारीके लिए हथिनीमे

३. १. A पररइयं। २. AP कीरइ। ३. P बंधहे। ४. A घरसीमंतिणि। ५. AP देमि दूय।
४. १. संचारिया।

दोहुं वि साहणाइं आलग्गाइं  चालियचक्कइं तोलियखग्गइं ।
खलियरहंगइं मलियतुरंगइं  दलियखुरग्गइं दूसियमग्गइं ।
मोडियदंडइं लुयधयसंडइं  खंडियमुंडइं णच्चियरुंडइं ।
जूरियपत्तइं चूरियछत्तइं  दारियगत्तइं णिग्गयरत्तइं ।
लूरियताणइं हयजंपाणइं  उड्डियप्राणइं कयसिरदाणइं ।
हुंकारंतइं हक्कारंतइं  उरगयकोंतइं चलुलियंतइं ।
मग्गणभिण्णइं तिलु तिलु छिण्णइं  सेयवसिण्णइं रत्तकिलिण्णइं ।
विरसु चवंतइं वम्मु छिवंतइं  संक मुयंतइं संकु घिवंतइं ।
हत्थिणिसुंभइं फाडियकुंभइं  जोहं[2]णिरुंभइं जयजसु[3]लंभइं ।

घत्ता—ता सरिवि सुसेणें सरिउबलें सरहिं णिरंतरु भिण्णउं ।
जमदूयहं भूयहं भुक्खियहं णाइ दिसाबलि दिण्णउं ॥४॥

५

दुवई—ताव सुसेणमुक्कबाणावलिविहडियणिविडगयघडं ॥
हरिसंचलणदलेंणणिट्ठुरखुरफा[2]डियधवलधयवडं ॥
छंडियकिवाणु  गलियाहिमाणु ।
लंबंतकेसु  जणजणियहासु ।
पत्तावमाणु  दिसि धावमाणु ।
धयछत्तछण्णु  पेच्छवि स[3]सेण्णु ।
पडिभडकयंतु  धाइउ तुरंतु ।

---

अनुरक्त मतवाले हाथियोंके समान भिड़ गये । दोनोंकी सेनाएँ भिड़ गयीं, चक्र चलाती हुईं और खड्ग तोलती हुईं । चक्र स्खलित हो गये, अश्व दलित होने लगे । खुराग्रभाग चूर-चूर होने लगे । मार्ग दूषित होने लगे । दण्ड मुड़ने लगे । ध्वजसमूह कटने लगे । मुण्ड कटने लगे । धड़ नाचने लगे । वाहन पीड़ित हो उठे । छत्र चूर-चूर हो गये । शरीर विदीर्ण हो गये, रक्त बह निकला । अश्व और जंपाण त्राण ( कवच ) रहित हो गये । प्राण उड़ने लगे । सिरोंका दान किया जाने लगा । हुंकारते हुए, हुंकारते हुए । भाले उरमें घुसने लगे । चंचल आँतें लुढकने लगीं । तीरोंसे छिन्न-भिन्न होकर तिल-तिल कटने लगा । पसीनेसे भीग गये, रक्तसे लिप्त हो गये । विरस बोलते हुए, कवच छेदते हुए, शंका छोड़ते हुए, अस्त्र ग्रहण करते हुए, हाथियोंको नष्ट करते हुए, कुम्भस्थलोंको फाड़ते हुए, योद्धाओंको रोकते हुए, जय और यशको पाते हुए ।

घत्ता—तब सुषेणने तीरोंसे शत्रुसेनाको लगातार छिन्न-भिन्न कर दिया, मानो उसने भूखे यमदूतों और भूतोंको दिशाबलि दी हो ॥ ४ ॥

५

तबतक सुषेणके द्वारा छोड़ी गयी बाणावलीसे सघन गजघटा विघटित हो गई । अश्वोंके संचालन और दलनके कारण कठोर खुरोंसे धवल ध्वजपट फाड़ दिये गये । जिसने तलवार छोड़ दी है, जिसका अभिमान खण्डित हो चुका है, केश बिखर चुके हैं, जिसने लोगोंमें हास्य उत्पन्न

---

२. AP णोहणिसुंभइं । ३. AP जयजसलंभइं; P adds aftr this' कित्तिग्गियंभइं । ४. AP °वलु
५. १. AP °वलण° । २. AP °फालिय° । ३. A ससेणु ।

वलपवलसत्ति भडु विंझसत्ति।
रिउ भणिउ तेण रे रे णिहीण।
दे देहि णारि मा गिलउ मारि।
सहुं परियणेण पइं रणि खणेण।
तं सुणवि सत्तु इयरेण वुत्तु।
गुणणिहियबाणि मइं जीवमाणि।
को रमइ तरुणि कमि पडिय हरिणि।
जो हरिहि हरइ सो झ त्ति मरइ।
इय जंपमाण वेण्णि वि समाण।
विंधंति वीर पुलइयसरीर।
फणिवइपमाण बाणेहिं बाण।
णहि पडिखलंति छत्तहिं पडंति।
धय णिल्लुणंति सारहि हणंति।
हय कप्परंति पुणु चप्परंति।
हणु हणु भणंति अंगइं वणंति।
सहसा मिलंति विहडेवि जंति।
पडिवलिवि एंति थिर गिरि व थंति।
ता गयविलासु विंझाहिवासु।

घत्ता—संधाणु ण लक्खहुं सक्कियउं चवलसरावलि देंतहु॥
गउ णासवि तासु सुसेणु रणि णं वम्महु अरहंतहु॥५॥

---

किया है, जो वाहनोंसे अप्रमाण है, दिशामें दौड़ रहा है, जिसके ध्वजछत्र छिन्न हो चुके हैं, ऐसा अपना सैन्य देखकर शत्रुयोद्धाके लिए कृतान्त तथा बलसे प्रबल शक्तिवाला विन्ध्यशक्ति तुरन्त दौड़ा। उसने शत्रु सुषेणसे कहा, "रे नीच, नारी दे दे, तुझे परिजनोंके साथ एक क्षणमें कहीं मारि न खा ले।" यह सुनकर दूसरेने कहा, "जिसकी डोरीपर बाण है, ऐसे मेरे जीवित रहते हुए कौन उस रमणीका भोग कर सकता है, जो पैरोंपर पड़ी हुई हरिणीको सिंहसे छीनता है, वह शीघ्र ही मृत्युको प्राप्त होता है।" इस प्रकार कहते हुए वे दोनों ही समान ( योद्धा ) पुलकित शरीर होकर एक दूसरेको बेधते हैं। नागराजके समान बाणोंसे बाण आकाशमें स्खलित होते हैं, छत्रोंसे छत्र गिर पड़ते हैं, ध्वज कट जाते हैं, सारथि मारे जाते हैं, अश्व काटे जाते हैं, पुनः आक्रमण किये जाते हैं, मारो-मारो कहते हैं, अंगोंको घायल करते हैं, सहसा मिलते हैं और विघटित होकर जाते हैं। मुड़कर आते हैं, स्थिर गिरिके समान स्थिर होते हैं। गत विलास होकर—

घत्ता—सन्धानको लक्षित करनेमें समर्थ नहीं हो सका। चंचल तीरोंकी आवली देते हुए उससे युद्धमें सुषेण उसी प्रकार नष्ट हो गया, जिस प्रकार अरहन्त देवसे कामदेव नष्ट हो जाता है॥५॥

---

४. AP वडिय। ५. P हरिणि। ६. AP °पमाणु। ७. AP बाणु। ८. P adds after this: रोसें जलंति। ९. A छंति।

६

दुवई—बंधुविओयसोयमलिणाणण पइपरिहवविवेइया ॥
तेण णिवेण धरिय गुणमंजरि गुणमहुयरणिसेविया ॥

इह[1] वरभरहखेत्ति विक्खायउ　　खत्तियधम्मधुरंधरु जायउ ।
मित्तु सुसेणहु संतोसियमणु　　राउ महापुरि मारुयसंदणु ।
णिसुणेप्पिणु णियइट्ठु पलाणउ　　हिमहयकमलसरु व विद्दाणउ ।
घणरहणामहु वसुमइ देप्पिणु　　कोहु लोहु मउ मोहु मुएप्पिणु ।
सुव्वयजिणहु पासि वउ लेप्पिणु　　मुउ कालें संणासु करेप्पिणु ।
प्राणयकप्पि[2] सक्कु[3] सो हूयउ　　वीससमुद्दजीवि वररूवउ ।
तासु जि गुरुहि पासि उवसंतें　　दुद्धरु संजमभारु वहंतें ।
बारहविहतवतावणखीणें　　बद्धु णियाणु अणेण सुसेणें ।
मेरुतुंगमाणुण्णइ ढालिय　　जेण मज्झु माणिणि उद्दालिय ।
जइ तवतरुवरहलु पाएँसमि[4]　　तो तं पुरिसें[5]जम्मि मारेसमि ।
एंव सरंतु सरंतु जि णिट्ठिउ　　सकलुसमइ संलेहणि संठिउ ।
वरवंदारयवंदविणूयउ　　[6]तेत्थु जि सग्गि सो वि संभूयउ ।

घत्ता—रमणीयहि मंदरमेहलहि णीलिरुम्मिगिरिकंदरि ॥
गयणयलि सयंभूरमणजलि ते रमंति सरिसरवरि ॥६॥

---

६

बन्धु-वियोगके शोकसे मलिनमुखी और पतिके पराभवसे कम्पित तथा गुणरूपी मधुकरोंसे सेवित गुणमंजरीको उस विन्ध्यशक्ति राजाने पकड़ लिया। इस श्रेष्ठ भरत क्षेत्रमें क्षात्रधर्ममें धुरन्धर और विख्यात, सन्तोषित मन, सुषेणका मित्र, महापुरीका राजा मारुतस्यन्दन था। वह अपने मित्रका पलायन सुनकर हिमसे आहत कमल सरोवरके समान खिन्न हो गया। धनरथ नामक अपने पुत्रको धरती देकर क्रोध, लोभ, मद, मोहको छोड़कर, सुव्रत जिनके पास व्रत ग्रहण कर, समय आनेपर संन्यासके साथ मरकर, वह प्राणत स्वर्गमें इन्द्र हुआ। सुन्दर रूपवाला बीस सागर पर्यन्त जीनेवाला। उसीके गुरुके पास उपशान्तभाव धारण करते हुए, कठोर संयमभावका आचरण करते हुए बारह प्रकारके तप-तापसे अत्यन्त क्षीण इस सुषेणने यह निदान बाँधा कि "जिसने मेरी सुमेरुपर्वतके समान ऊँचे मानवाली उन्नतिका पतन किया और पत्नीका अपहरण किया, यदि मैं तपरूपी वृक्षका फल पाऊँ, तो मैं अगले जन्ममें उसको मारूँगा।" यह स्मरण करते-करते वह निष्ठामें लग गया। सकलुषमति वह संलेखनामें स्थित हो गया। श्रेष्ठ देवोंके समूहके द्वारा संस्तुत वह भी उसी स्वर्गमें उत्पन्न हुआ।

घत्ता—रमणीय मन्दराचलकी मेखला और नीलरुक्मी पर्वतकी कन्दरा, आकाशतल, स्वयम्भूरमण समुद्रके जल और सरित सरोवरमें वे दोनों क्रीड़ा करने लगे ॥६॥

---

६. १. AP इय। २. AP पाणय। ३. AP सग्गि। ४. AP पावेसमि। ५. A पुरिसु। ६. AP तेत्थु वि सो सग्गि संभूयउ।

लंगलमुसलसंखकर दुद्धर ते भिडंति जहिं केसरिकंधर।
तहिं थरहरइ मरइ रिउ ण सरइ करु असिवरहु कया वि ण पसरइ।
अण्णु वि अत्थि वइरिजूरावणु गंधहत्थि णावइ अइरावणु।
ताहं लील दीसइ विवरेरी णउ गणंति ते आण तुहारी।
भग्गा सइं सुहडत्तणवाएं तं आयण्णिवि जंपिउ राएं।
संगरु करिवि ह[3]रमि करिरयणइं गलियंसुयइं सुहद्दहि णयणइं।
लुहउ बंधु हयपुत्तविओएं डज्झउ सोसिउ दूसहसोएं।
मइं विरुद्धि जगि को वि ण जीवइ जेंउं वि मरणु समरंगणि पावइ।

घत्ता—महुं कमकमलाइं ण संभरइं जो रायत्तणु मग्गइ॥
सो सस[5]यण परियणपरियरिउ जमपुरपंथें लग्गइ॥९॥

१०

दुवई—इय गज्जंतु राउ णि[1]जेमंतिहिं वोल्लिउ हो ण जुज्जए॥
किं कलहेण तांव पडिवक्खहं महिवइ दूउ दिज्जए॥

सो गंधपीलु[2] सुरदंतिसीलु[3]।
सिद्धाइं जाइं रयणाइं ताइं।
सो दिव्वु संखु तं धणु असंखु।
जइ तुज्झु देंति पेसणु करंति।
तो ते जियंति णं तो मरंति।

यमकी भौंहोंके भंगुरभाववाले दिव्य धनुष सिद्ध हैं। दोनोंके पास रत्नोंसे स्फुरित गदा है और आज्ञा माननेवाली देवियाँ है। दोनोके हाथमें हल-मूसल और शंख हैं, दोनो कठोर हैं। सिंहके समान कन्धेवाले वे दोनों जहाँ लड़ते हैं वहाँ शत्रु थर्रा जाता है, मर जाता है, सामना नहीं कर पाता। असिवरपर उनका हाथ कभी नहीं जाता। एक ओर उनके पास शत्रुओंको सतानेवाला गन्धहस्ती है, जो मानो ऐरावत है। उनकी लीला तुम्हारे विरुद्ध दिखाई देती है, वे तुम्हारी आज्ञाकी परवाह नहीं करते। अपने सुभटत्वकी हवासे वे स्वयं भग्न हैं।" यह सुनकर राजाने कहा, "मैं युद्ध करके गजरत्नोंका हरण करूँगा।" सुभद्राके गलिताश्रु नेत्रोंकी ब्रह्मा पोंछे, मृतपुत्रके वियोगसे वह जले, और असह्य शोकसे शोषित हो। मेरे विरुद्ध होनेपर संसारमें कोई जीवित नहीं रहता, यम भी युद्धमें मुझसे मृत्युको प्राप्त होता है।

घत्ता—जो मेरे चरणकमलोंकी याद नहीं करता और राजत्व चाहता है वह स्वजनों सहित परिजनोंसे घिरा हुआ यमपुरके रास्ते लगता है ॥९॥

१०

इस प्रकार गरजते हुए राजासे मन्त्रियोंने कहा—"यह युक्त नहीं है; कलहसे क्या ? शत्रुओं-के पास दूतको भेज दीजिए। ऐरावतके शीलवाला वह गन्धहस्ति, और जितने रत्नसिद्ध हुए हैं वे, वह दिव्य शंख, वह असंख्य धन, यदि वे तुम्हें देते हैं और आज्ञा मानते हैं, तभी वे जीवित रहते

३. A हरेवि; P हरेमि। ४. P जमु। ५. A सो सयणसपरियण°; P सो सयणपरियण°।
१०. १. AP णियमंतिहिं। २. AP गंधिपीलु। ३. AP °लीलु।

[4]तो दिण्णु दूउ कल्लाणभूउ ।
दारावईसु भीमारिभीसु ।
जाएवि तेण मउलियकरेण ।
कुलकुमुयचंदु दिट्ठउ उविंदु ।
दूएण वुत्तु सुणु[5] मंतसुत्तु ।
भुयबलविसालु कुलसामिसालु ।
संभरहि देउ रायाहिराउ ।
गिरितुंगमाणु ताराहिहाणु ।
भडवरवरिट्ठ तुहुं भो दुविट्ठ ।
मेल्लिवि[6] दुआलि मा करहि रालि[7] ।
तुहईपिएण सहु सामिएण ।
खयरिंद जासु वच्छंति पासु ।
इच्छंति सेव असितसिय देव ।
तहु कवणु मल्लु मुइ रोससल्लु ।
ढोइवि करिंदु पवणहि णरिंदु ।

घत्ता—ता भणिउं दुविट्ठें रुट्ठएण सामि महारउ हलहरु ॥
अण्णहु सामण्णहु माणुसहु हउं होसमि किं किंकरु ॥१०॥

११

दुवई—जो मइं भणइ भिच्च[1] परु दुम्मइ दूयय तासु सीसयं ॥
तोडमि रणि तड त्ति मणिकुंडलमंडियगंडएसयं ॥
कायकंतिओहामियससहरु तहिं अवसरि भासइ जिव्वाहरु ।

हैं नहीं तो मारे जाते हैं।" तब उसने कल्याणभूति नामक दूतको भीम शत्रुओंके लिए भयंकर द्वारावतीके राजाके पास भेजा। उसने जाकर और अपने दोनों हाथ जोड़कर अपने कुलरूपी कुमुदके चन्द्र उपेन्द्रसे भेंट की। दूत बोला, "आप मन्त्रसूत्र सुनिए। हे देव, बाहुबलसे विशाल कुलके स्वामीश्रेष्ठ गिरिके समान उन्नतवान तारक नामके राजाधिराजको आप याद करें और योद्धावरोंमें श्रेष्ठ हे द्विपृष्ठ, तुम भी खोटी चाल छोड़कर पृथ्वीके प्रिय स्वामीके साथ झगड़ा मत करो। विद्याधरराजा, जिसका सामीप्य चाहते हैं, जिसकी तलवारसे त्रस्त देव उसकी सेवाकी इच्छा करते हैं, उसका प्रतिमल्ल कौन है ? तुम क्रोधकी शल्य छोड़ दो। करिवर ले जाकर तुम राजाको प्रणाम करो।"

घत्ता—तब द्विपृष्ठने क्रुद्ध होते हुए कहा, "मेरे स्वामी बलभद्र है। क्या मैं किसी दूसरे सामान्य मनुष्यका अनुचर हो सकता हूँ ? ॥१०॥

११

जो मुझे भृत्य कहता है, हे दूत, वह मेरा दुश्मन है; मैं युद्धमें मणिकुण्डलोंसे मण्डितगण्ड देशवाले उसके सिरको तड़ करके तोड़ डालूँगा।" अपनी शरीरकान्तिसे चन्द्रमाको पराजित करनेवाले

४. A ता। ५ A मुणि। ६. AP मेल्लहि। ७ P राढि।
११. १. AP भिच्चु।

पहरणरुक्खराइसंछण्णउं णिवकामिणिवडजक्खिरवण्णउं ।
लंवललंतचिंधकोमलदलु चलचामरहंसावलिअविरलु ।
करिगिरिवरु लोहियजलणिज्झरु उग्गयचित्त[2]छत्तइंदीवरु ।
सुहडंतावलिविसहरचुंभलु गयणविलग्गकोंववंसत्थलु ।
दूय राउ जइ मग्गइ कुंजरु तो पइसउ सो समरवणंतरु ।
रुट्ठदुविट्ठसीहसरणक्खहं तहिं णउ चुक्कइ लुं[3]क्कविवक्खहं ।
इहु वारणु तहु जीवियवारणु भयगारउ वच्छयलवियारणु ।

घत्ता—तं णिसुणिवि दूएं जंपियँउं[4] महुं एहउ मणि भावइ ॥
हरि तारयसरहहु कमि पडिउ अचल चलंतु ण जीवइ ॥११॥

१२

दुवई—जासु तसंति एंति पणवंति थुणंति वि देवदाणवा ॥
तासु ण गहणु किं पि तुम्हारिस विवल वरायमाणवा ॥

तं[1] कण्हें जंपिउं पेसुण्णउं जाहि दूय मा जंपहि सुण्णउं ।
तं णिसुणिवि दूयउ णिग्गउ[2] गउ कहइ ससामिहिं णउ अप्पइ गउ ।
दुट्ठु दुविट्ठु धिट्ठु रणु कंखइ तंबच्छिहिं करवालु णिरिक्खइ ।
सेव ण करइ ण सो पइं मण्णइ णियसंमुहं सिरिछिं[3]छइ सण्णइ ।
भणइ ण भयवसेण वसि होससि चाउ दंति करि वरु ढोएससि ।

---

बलभद्र उस अवसरपर कहते हैं,-"हे दूत, जो प्रहरणरूपी वृक्षराजियोंसे आच्छन्न है, नृपकामिनियों-रूपी वट-यक्षिणियोंसे सुन्दर है, जिसपर लम्बे और हिलते हुए ध्वजरूपी कोमल पत्ते हैं, जिसपर अविरल चलचामरोंकी हंसावली रहती है, जिसमें रक्तरूपी जलका निर्झर है, उठे हुए विचित्र छत्ररूपी कमल हैं; जो सुभटोंकी आंतोरूपी हंसावलीसे बीभत्स है, जिसका सुन्दर वंशस्थल आकाशको छूता है, ऐसे हाथीको यदि हे दूत, वह राजा माँगता है तो उसे तुम समररूपी वनान्तरमें भेज दो। क्रुद्ध द्विपृष्ठरूपी सिंहके तीररूपी शत्रुओंको लुप्त करनेवाले बाणोंसे वह नहीं चूकेगा। यह वारण ( गज ) उसके जीवनका वारण करनेवाला है, भयकारक और वक्षस्थलका निवारण करनेवाला है।"

घत्ता—यह सुनकर दूतने कहा, "मेरे मनमें यह आता है कि नारायण, तारकरूपी श्वापदके चरणोंमें पड़ा हुआ, हे अचल, चलता हुआ जीवित नही रहेगा" ॥११॥

१२

देव और दानव जिससे त्रस्त होते हैं, आते हैं, प्रणाम करते हैं और स्तुति करते हैं, उसको कोई भी नही पकड़ सकता। तुम जैसे बलहीन बेचारे मानवोंकी क्या ?" यह सुनकर नारायणने कठोर बात कही कि "हे दूत, व्यर्थ बकवास मत करो, तुम जाओ।" यह सुनकर दूत निकलकर चला गया। उसने अपने स्वामीसे कहा कि वह अपना हाथी नहीं देता। दुष्ट और ढीठ द्विपृष्ठ युद्धकी आकांक्षा रखता है, अपनी लाल-लाल आँखोंसे तलवारको देखता है, न वह तुम्हारी सेवा करता है और न तुम्हे मानता है; अपने सामने श्रीरूपी पुंश्चलीका सम्मान करता है, मदके वशमें

---

२. चित्तछत्तु । ३. AP लुक्कु । ४. P जंपिउं ।
१२. १. A तो । २. AP दूउ गउ णिग्गउ । ३. A छेंछइ ।

दंतमुसलजुयलें पेल्लावमि एम हत्थि हउं तहु रणि दावमि ।
रायत्तणु महु पुणु संकरिसणु अह व करइ पियबंधु[४] सुदरिसणु ।
अण्णु राउ जइ होइ कुसुंभइ अण्णु राउ संझापारंभइ ।
अण्णु राउ अहरहु तंबोलें अण्णु राउ छिंदमि[५] करवालें ।
हउं किं घेप्पमि अण्णें राएं ता पडिजंपिउं तारयराएं[६] ।

घत्ता—हरिकरिभडलोहियकयछडइ दूय ण वड्डिमँ[७] बोल्लमि ॥
रणरंगि दुविट्ठहु अट्ठियइं पिट्ठु करेप्पिणु घल्लमि ॥१२॥

१३

दुवई—एम भणंतु चलिउ हयगयरहणरभरणमियधरयलो ॥
हयसंगामतूरबहिरियदिसवहलुच्छलियकलयलो ॥

हरिखुरखयधूलीरयछाइउ दसदिसु खंधावारु ण माइउ ।
थिउ दारावइणियडउ जावहिं णिग्गय सज्जणहरिबल तावहिं ।
सकरि सगरुडचिंध रहसुब्भड सहरि गिरिंदधीर सुमहामड[२] ।
गयमलधवलकमलकज्जलणिह कायतेयणिज्जियखयसिहिसिह ।
खयरणरामरसेवियपयजुय दंतिदंतणिम्मूलणखमभुय ।
रयणमालकोत्थुहजलयरधर सीरसरासणसुरपहरणकर ।

होकर यह नही कहता कि मै वशमे हो जाऊँगा, हाथमे धनुष लेकर हाथीके ऊपर पहुँचूँगा। दाँतके समान मूसलयुगलसे उसे प्रेरित करूँगा, इस प्रकार मैं उसे युद्धमे हाथी दिखाऊँगा। राज्यत्व तो केवल मेरा बलभद्र करेगा, अथवा फिर सुदर्शनीय प्रिय ब्रह्मा करेगा। यदि कुसुम्भ वृक्षमे दूसरा राग (रंग) होता है, यदि सन्ध्याके प्रारम्भमे दूसरा राग होता है, यदि पान खानेसे अधरोंपर दूसरा राग होता है; इसी प्रकार यदि मेरा अन्य राग (राजा) होता है तो मै तलवारसे उसे काट दूँगा। क्या मै दूसरे राजाके द्वारा ग्रहण किया जाऊँगा?" तब तारक राजा कहता है—

घत्ता—"हे दूत, मैं बड़ी बात तो नही करता, परन्तु जिसमे घोड़ा, हाथी और योद्धाओंके द्वारा लाल-लाल छटा की गयी है, ऐसे रणरंगमे मैं द्विपृष्ठकी हड्डियोको पीसकर फेंक दूँगा" ॥१२॥

१३

इस प्रकार कहता हुआ जिसने घोड़ा, हाथी, रथ और मनुष्योंके भारसे धरतीको नमित कर दिया है, ऐसा वह चला। युद्धके नगाड़ोके आहत होनेपर दिशाओंको अत्यन्त बहिरा बनाता हुआ कलकल शब्द होने लगा। घोड़ोके खुरोसे आहत धूलरजसे आच्छादित सैन्य दसो दिशाओंमें कही भी नही समा सका। जबतक वह द्वारावतीके निकट ठहरता है, तबतक सज्जन नारायणका सैन्य बाहर निकला, हाथियों, गरुड़ध्वज चिह्नोंके साथ और हर्षसे उद्भट; और अश्वोंके साथ। गिरीन्द्रके समान धीर मलरहित धवल कमल और काजलके समान, शरीरकी कान्तिसे प्रलयाग्निकी ज्वालाओंको जीतनेवाले, जिनके पैर विद्याधर, नर और देवो द्वारा पूजित हैं, जो महागजोंके दाँतोको उखाड़नेमे सक्षम बाहुओंवाले हैं; जो रत्नमाला, कौस्तुभ और शंखको धारण करनेवाले

४. AP पिसबंसु। ५ AP छिण्णमि। ६. A तागयराएं। ७. AP वड्डिमु।
१३ १. AP °थविय°। २. A समहामड।

भद्दसुभ[3]हउवायाणंदण दुद्दमदाणववंद[4]विमद्दण ।
जिह जिह तारएण अवलोइय तिह तिह मइ विंभयवहि ढोइय ।
चलपब्भारें मेइणि हल्लइ विसहरु तस[5]इ रसइ विसु मेल्लइ ।

घत्ता—करिकारणि तारयमाहवहं सेण्णइं संमुहुं ढुक्कइं ॥
लग्गइं पक्कलपाइक्कमुहमुक्कहक्कल्लक्कइं ॥१३॥

१४

दुवई—दसदिसिवहपयासिजसलुद्धइं मुहमरुभमियभे[1]मरयं ॥
धणुगुणमुक्कमंदसरजालइं कयसुरणियरड[2]मरयं ॥

जायघायलोहियभरियंगइं आइरंगरंगंततुरंगइं ।
भडताडियपाडियमायंगइं झसतिसूलकरवालपसंगइं ।
वज्जमुट्ठिफोडियसीसक्कइं णीसारियमत्थयमत्थिक्कइं ।
दंडदलियवियलियपासुलियइं चलियइं उल्ललियइं पडिवलियइं ।
पित्तसेंभसोणियजलण्हायइं असिणिहसणसिहिसिहवसु आयइं ।
मोडियकडि[3]यलकोप्परठाणइं विहडियदेहसंधिसंठाणइं ।
संघारियसामंतसहायइं म[4]यमंडलियमउडभाभासइं ।
परिपोसियसिववायसगिद्धइं सिरिमहिरामारमणपलुद्धइं ।

हैं; जो हल, धनुष तथा देव-अस्त्र जिनके हाथमें हैं, दुर्दम दानवसमूहका दमन करनेवाले हैं, ऐसे कल्याणी सुभद्रा और उषाके पुत्रोंको जैसे-जैसे तारकने देखा, वैसे-वैसे उसकी मति आश्चर्यपथमें चकरा गयी। सेनाके भारसे धरती हिल उठती है, विषधर त्रस्त होता है, चिल्लाता है और विष छोड़ता है।

घत्ता—हाथीके लिए तारक और माधवकी सेनाएँ आमने-सामने पहुँची। प्रगल्भ भृत्योंके मुखसे बोले गये हकारने और ललकारनेके शब्दोंसे युक्त वे दोनों लड़ने लगीं ॥१३॥

१४

जो दसों दिशापथोंमें प्रकाशित यशकी लोभी हैं, जो मुखकी हवासे भ्रमरोंको उड़ा रही हैं, जो धनुष-डोरीसे मन्द सरजाल छोड़ रही हैं; जिन्होंने देवसमूहके साथ युद्ध किया है, जिनके अंग घावसे उत्पन्न रक्तसे भरे हुए हैं, जिसमें अश्व युद्धके उत्साहमें चल रहे हैं, योद्धाओंसे ताड़ित गज गिर रहे हैं, जो झस-त्रिशूल और करवालसे युक्त हैं, जिनमें वज्रमुट्ठियोंसे शिरस्त्राण तोड़े जा रहे हैं, जहाँ मस्तकोंसे मस्तक निकाले जा रहे हैं, जहाँ दण्डसे दलित और विगलित पसुरियाँ चलती हैं, गीली होती हैं और मुड़ती हैं। पित्त, श्लेष्मा और शोणित जलमें स्नात वे तलवारोंकी रगड़से उत्पन्न अग्निकी ज्वालाके वशीभूत हो गयी हैं। जिनके कटितल और हाथका मध्यभाग-स्थान मुड़ गया है, देहके सन्धिस्थान विघटित हो गये हैं, सामन्तोंके सहायक मारे जा चुके हैं, जो मरे हुए माण्डलीक राजाओंके मुकुटोंकी कान्तिसे भास्वर हैं, जिन्होंने शृंगाल-वायस और गिद्धोंको सन्तुष्ट किया है, जो लक्ष्मी, मही और स्त्रीके रमणके लोभी हैं।

---

३. AP–°सुभद्दावाया° । ४. AP °विंद° । ५ AP रसइ तसइ ।
१४. १. AP °भमरइं । २. AP °डमरइं । ३. A °कडयल° । ४. A मुय° ।

घत्ता—अरिरुहिरतोयतण्हायतणु पक्खिहिँ पक्खझडप्पियउं ॥
उम्मुच्छिउ को वि महासुहडु लग्गउ वइरिहिँ विप्पियउं ॥१४॥

१५

दुवई—[1]परिफुडकरडगलियमयधारालालसभसलसद्दए ॥
को वि करिंददंतजुयसयणइ सुत्तउ मरणणिद्दए ॥
लद्धवीरभंडणम[2]हामिसे  घारचंचुभक्खियणरामिसे ।
उच्छलंतवीसढवसा[3]रसे  कालदूयरक्खसमहाणसे ।
पहरभग्गगयभीरुमा[4]णुसे  हम्ममाणभडभमियतामसे ।
पुव्ववइरसंबंधदारुणे  वणगलंतवणरुहवणारुणे ।
खयररायसंघायमारणे  तारएण हरि कोक्किओ रणे ।
कंतदंतगिरिभित्तिदा[5]रणो  जेमं[6] वप्प दिण्णो ण वारणो ।
बंधुकण्णकडुयं सुविप्पियं  जेम[7] दूयपुरओ पयंपियं ।
अज्जु बाल किं णेवँ जुज्झसे  संतमंतिमंतं ण बुज्झसे ।
धरणिणाहजयलच्छिधारिणा  भणिउ महिवई दाणवारिणा ।
दीण पंचभूयहं ण लज्जसे  मम पुरो तुमं काइं गज्जसे ।
रायवायगव्वेण वग्गसे  [8]परहणाइं किं मुक्ख मग्गसे ।
इय भणेवि मुक्का तिणा सरा  पुंखलग्गहुंकारवरसरा ।

घत्ता—शत्रुके रुधिररूपी जलसे आर्द्रशरीर, पक्षियोंके द्वारा पंखोंसे आक्रान्त तथा शत्रुओंसे बुरी तरह लड़ता हुआ कोई सुभट मूर्च्छित हो गया ॥१४॥

१५

स्पष्ट रूपसे गण्डस्थलसे झरती हुई मदधाराकी लालसासे जिसमें भ्रमरशब्द हो रहा है, ऐसे नींदमें कोई सुभट हाथीदाँतोंकी शय्यापर सो गया। जिसमें वीरोंके युद्धका बहाना ढूँढ़ लिया गया है, जिसमें गीधोंकी चोंचोंसे मनुष्योंका मांस खाया जा रहा है, जिसमें वीसढ ? वसा और रस उछल रहा है, जो कालदूतरूपी महाराक्षसका रसोईघर है, जिसमें प्रहारसे भग्न होकर भीरु मनुष्य चले गये हैं, आक्रमण करते हुए योद्धा रौद्रभावसे घूम रहे हैं, जो पूर्व वैरके सम्बन्धसे अत्यन्त दारुण है; जिसमें घावोंसे रक्तरूपी जल बह रहा है, जिसमें विद्याधर राजाओंके समूहकी हिंसा की जा रही है, ऐसे युद्धमें तारकने हरि (द्विपृष्ठ) को ललकारा, "हे सुभट, अपने कान्तदाँतोंसे पहाड़की दीवारके भेदनमें दारुण गज तुमने जिस प्रकार नहीं दिया, तथा जिस प्रकार तुमने भाईके कानोंको कटु लगनेवाले अप्रिय कथन दूतके सामने किया; हे मूर्ख, उसी प्रकार तुम क्या नहीं युद्ध करते, शान्तिके मन्त्रिमन्त्रको क्यों नहीं समझते ?" तब पृथ्वीनाथकी विजयलक्ष्मीको धारण करनेवाले दानवोंके शत्रु (द्विपृष्ठ) ने राजासे कहा, "हे दीन, पांच महाभूतोंसे शर्म नहीं आती, तुम मेरे सामने क्यों गरजते हो। राज्यरूपी वातके गर्वसे तुम घमण्ड करते हो। रे मूर्ख, तुम पराया धन क्यों मांगते हो ?" यह कहकर उसने पुंखके साथ जिसमें हुंकारका स्वरवर लगा हुआ है ऐसे

१५. १. AP पहिफरि°; K पडिफरि but corrects it to परिफुड°। २. AP महारसे। ३. AP °रसावसे। ४. AP °माणसे। ५ A °दारणो। ६. A जेण। ७. AP तेम। ८. AP पहरणाइं, K पहरणाइं but corrects it to परहणाइं।

एंतै तारएणं वियारिया वइरिबाण बाणेहिं वारिया।
णाइं णाय णाएहिं कयफणा लोहवंत[10] पिसुण व्व णिग्गुणा।

घत्ता—पडिकण्हें कण्हहु पट्ठविउ अलयद्दउ उद्दामउ॥
अइदीहरु कालउ पंचफडु भीयरु मारणकामउ॥१५॥

## १६

दुवई—सो[1] गरुडेण हणेवि खणि घल्लिउ पडिबलजलणवारिणा॥
मायातिमिरपडलु तो पेसिउ[2] तहु हुंकरिवि वइरिणा॥

तं पि विवक्खलक्खखयकालें हरिणा णासिउं रवियरजालें।
इय दिव्वाउहपंतिउ छिण्णउ बहुयउ लक्खकोडिसयगुणउ।
पुणु बहुरूविणिविज्जपहावें जुज्झिउ पडिहरि कुडिलसहावें।
सा वि पणट्ठ जणद्दणपुण्णें सिरिमइतणएं अंजणवण्णें।
लेवि चक्कु करि भामिवि वुत्तउं देहि हत्थि मा मरहि णिरुत्तउं।
ता पडिलविय उवायापुत्तें किं ससहरु जिप्पइ णक्खत्तें।
जइ ण धरमि रहंगु सइं हत्थें तो पइसमि हुयवहु[3] परमत्थें।
मरु को मरइ संढ तुह घाएं मुक्कु चक्कु तो तारयराएं।

---

तीर छोड़े। आते हुए उन तीरोंको तारकने विदारित कर दिया। शत्रुके बाणोंका उसने बाणोंसे निवारण कर दिया, जैसे नागोंके द्वारा फन उठाये हुए नाग हों। वे तीर लोहवन्त (लोहेसे बने, लोभयुक्त) और दुष्टकी तरह, निर्गुण (डोरी रहित—गुणरहित थे)।

घत्ता—प्रतिकृष्ण तारकने द्विपृष्ठके ऊपर उद्दाम अत्यन्त दीर्घ काला पाँच फनका भयंकर मारनेकी इच्छावाला जलसर्प फेंका॥१५॥

## १६

उसे द्विपृष्ठने शत्रुबलकी ज्वालाके लिए जलके समान गरुड़ बाणसे एक क्षणमें नष्ट कर दिया। तब दुश्मनने हुंकार करते हुए उसके ऊपर मायावी (कृत्रिम) अन्धकारका पटल फेंका। उसे भी विपक्षके लक्ष्यके लिए क्षयकालके समान सूर्यकिरण जालसे नारायणने नष्ट कर दिया। इस प्रकार सैकड़ों लाख करोड़से गुणित बहुत-सी दिव्य आयुधपंक्तियाँ छिन्न हो गयीं। फिर प्रतिनारायण बहुरूपिणी विद्याके प्रभावसे और अपने कुटिल स्वभावसे लड़ता रहा। वह विद्या भी जनार्दनके पुण्य और श्यामवर्ण श्रीमतीके पुत्र द्वारा नष्ट कर दी गयी। तब उसने अपना चक्र हाथमें लेकर और घुमाकर कहा कि "हाथी दे दो, निश्चय ही तुम मत मरो।" इसपर द्विपृष्ठने प्रत्युत्तर दिया, "क्या नक्षत्रके द्वारा चन्द्रमा जीता जा सकता है; यदि मैं तुम्हारे चक्रको अपने हाथमें ग्रहण नहीं करता, तो मैं वास्तवमें अग्निमें प्रवेश करूँगा। मूर्ख नपुंसक, तुम्हारे आघातसे कौन मरता है।" तब तारक राजाने चक्र छोड़ा।

---

९. A एंति। १०. P लोहवंता।

१६. १. A सो घल्लिउ। २. A तहिं पेसिउ। ३. A हुववहि।

घत्ता—रक्खंतहं णियवइणिब्भयहं पहरणेहिं पहरंतहं ॥
तं आयउ सयलहं पत्थिवहं झ त्ति धरंत धरंतहं ॥१६॥

१७

दुवई—देवासुरणरिंदफणिखेयरकिंणरदप्पहारयं ॥
भुयणुज्जोयकारि माणिक्कमऊहविराइयारयं ॥
भाणुबिंबु णं किरणहिं जडियउं वासुएवकरणियडइ पडियउं ।
धरिवि तेण करि जंपिउं एहउं एवहिं तुज्झु सरणु कहिं केहउं ।
करहि केर बलएवहु केरी अणुहुंजहि संपय गरुयारी ।
ता पडिसत्तु चवइ विहसेप्पिणु मंडाखंड भिक्खं पावेप्पिणु ।
जिह णच्चइ संतोसें देसिउ तिह तुहुं एण रहंगें हरिसिउं ।
रासहु होइवि हत्थिहिं लग्गइ वायसु होइवि गरुडहु विग्गहि ।
पत्थरु होइवि मेरु व मण्णहि अप्पउ वारु वारु किं वण्णहि ।
रे गोवालबाल णउ लज्जहि महुं अग्गइ भडवाएं भज्जहि ।
घत्ता—लइ रक्खउ तेरउ सीरहरु एवहिं मारमि लग्गउ ॥
किं चुक्कइ काणणि केसरिहि दिट्ठिपंथि णिव्वडिउ मउं ॥१७॥

घत्ता—अपने स्वामीको निर्भय बनानेवाले रक्षकोके अस्त्रोसे प्रहार करते हुए और समस्त राजाओके पकड़ते हुए भी वह चक्र आया ॥१६॥

१७

देव, असुर, नरेन्द्र, नाग, विद्याधर और किन्नरोका दर्प हरण करनेवाला, विश्वको आलोकित करनेवाला, माणिक्य किरणोसे शोभित आराओवाला, किरणोसे विजड़ित सूर्यबिम्बके समान वह चक्र वासुदेवके हाथके निकट आकर ठहर गया। उसने उसे हाथमे लेकर यह कहा कि "बताओ इस समय तुम्हारी शरण कौन है? तुम बलभद्रकी आज्ञा मानो और अपनी भारी सम्पत्तिका भोग करो।" तब प्रतिशत्रु तारक हँसकर कहता है, "अपूपखण्ड भीखमे पाकर देशी आदमी जैसे सन्तोषसे नाच उठता है, वैसे ही तुम इस चक्रसे प्रसन्न हो रहे हो, गधे होकर तुम सिंहसे लड़ते हो। कौआ होकर गरुड़से युद्ध करते हो, पत्थर होकर अपनेको मेरु समझते हो, अपने आपको रोको-रोको, स्वयंका क्या वर्णन करते हो? रे-रे ग्वाल बच्चे, शर्म नही आती। मेरे आगे सुभट हवा भग्न करना चाहता है।

घत्ता—ले तू अपने बलभद्रको बचा, इस समय लड़ते हुए उसे मारता हूँ। क्या जगलमे सिंहके दृष्टिपथमे आया हुआ मृग बच सकता है?" ॥१७॥

---

१७. १. A जलियउ। २. A भिक्खु। ३. P रहसिउ। ४. AP वग्गहि। ५. AP णिवडिउ। ६. AP गउ।

१८

दुवई—एव भणेवि धीरु विसविसमविसण्णवणिसियअसिवरं ॥
अरिकरिकुंभकलियधवलुज्जलमोत्तियपंतिदंतुरं ॥

थक्कउ करयलेण उग्गामिवि ता सिरिरमणें णहयलि भामिवि ।
मुक्कु चक्कु ढुक्कउ रिउकंठहु णावइ अत्थसिहरिउवकंठहु ।
जाइवि दिणयरबिंबु णिमण्णउं लोहियलित्तउं लोहियवण्णउं ।
ससयणसइयणदिण्णसुहेल्लिहि फुल्लु णाइं हरिसाहसवेल्लिहि ।
हसियपुसियपरणरवइरायहु पडिउ सीसु तारयणरणाहहु ।
खग्गें वसिकिउ लोउ असेसु वि मागहु वरतणु जित्तु पहासु वि ।
जिह मज्झि सिद्धी अद्धु तिविट्ठहु तिह हूई णिवरिद्धि दुविट्ठहु ।
उत्तुंगत्तें धणु सो सत्तरि जीविउं वरिसलक्ख बाहत्तरि ।
पावें पाविउ सत्तमु महियलु तहिं अवसरि णियमणि चिंतइ बलु ।
जहिं पडिकेसउ तहिं गउ केसउ कालें णडियउ णिवडइ वासवु ।
एम भणेप्पिणु पासि तिगुत्तहु व्रउं लइयउं समत्थु[10] समचित्तहु ।
[11]बहुरिसिविंदें समउ समाहिउ केवलणाणसिरीइ [12]पसाहिउ ।

१८

इस प्रकार कहकर वह धीर विषके समान विषम जलवाले, समुद्रके समान पैनी और शत्रुगजोंसे स्खलित धवल उज्ज्वल मोतियोंकी पंक्तिकी दाँतोंवाली तलवार हाथमें उठाकर स्थित हो गया। इतनेमें नारायणने आकाशमें घुमाकर चक्र छोड़ा। वह शत्रुकण्ठपर इस प्रकार पहुँचा, मानो जैसे अस्ताचलके निकट जाकर दिनकरका बिम्ब निमग्न हो गया हो, लोहित ( लालिमा और रक्त ) से लिप्त लाल-लाल रंगका। जैसे वह स्वकीय जनरूपी भ्रमरोंको सुख देनेवाली नारायणके साहसरूपी लताका फूल हो, जिसने शत्रुराजाओंका उपहास और नाश किया है, ऐसे तारक राजाका सिर गिर पड़ा। नारायणने तलवारसे अशेष लोगोंको अपने वशमें कर लिया, उसने मागध, वरतणु और प्रभासको भी जीत लिया। जिस प्रकार त्रिपृष्ठके लिए आधी धरती सिद्ध हुई थी, उतनी ही नृप ऋद्धि द्विपृष्ठकी भी हुई। ऊँचाईमें वह सत्तर धनुष था और उसका जीवन बहत्तर लाख वर्षका था। पापसे उसे सातवें नरक जाना पड़ा। उस अवसर बलभद्र अपनेमें विचार करते हैं कि जहाँ नारायण गया, वहीं प्रतिनारायण गया। कालसे प्रतारित इन्द्रका भी पतन होता है। यह कहकर उसने समचित्त त्रिगुप्त मुनिके पास समर्थ व्रत ग्रहण कर लिया। बहुत-से मुनिसमूहके साथ सावधान वह केवलज्ञानरूपी लक्ष्मीसे प्रसाधित हो गया।

---

१८. १. AP °गलिय° । २. A णं रवि अत्थ° । ३. A णिवण्णउ । ४. P हसिउ पुसिय° । ५. A पुसिउ । ६. A णिव क्षत्ति दुविट्ठहु । ७. AP उत्तुगत्तें । ८. AP चिंतइ णियमणि बलु । ९. AP वउ । १०. A समत्तु णियचित्तहु । ११. AP °रिसिविंदहिं । १२. P पहासिउ ।

घत्ता—गउ मोक्खहु अचलु अकंपमइ[13] भरहणरेसरवंदिउ ॥
जोइसविमाणवासियपवर [14]पुप्फदंतसयवंदिउ ॥१८॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे अचलदुविट्ठतारयकहंतरं णाम चउवण्णासमो परिच्छेओ समत्तो ॥५४॥

---

घत्ता—अकम्पित बुद्धि भरतेश्वरके द्वारा वन्दित अचल मोक्षके लिए गया, ज्योतिष विमानोंमें निवास करनेवाले प्रवर नक्षत्रोंके द्वारा वन्दनीय ॥१८॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका अचल द्विपृष्ठ तारक कथान्तर नामका चौवनवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥५४॥

---

१३. A अकंपमणु । १४. A पुप्फयंत° ।

# संधि ५५

तवसिरिराइयहु[1] मुणिझाइयहु सयमहमहियपयावहु[2] ॥
वंदिवि कमजमलु[3] णिज्जियकमलु विमलहु विमलसहावहु ॥ध्रुवकं॥

१

णरउलमहिलं वज्जियमहिलं ।
जेण विरइयं भोयविरइयं ।
सत्थं सारं वयणंसारं ।
जस्स गहेउं हिंसाहेउं ।
णट्ठसमोहं वड्ढियमोहं ।
काउं समयं मयमाणमयं ।
पत्ता णरयं जे[4] त्ताणरयं ।
भुवणमहीसं कह लहिही सं ।
पइं परिहीणं जिण पडिही णं ।
णारयविवरे णविए विवरे ।
णासइ गरयं जणियंगरयं ।
ण हु उलुहंते सरणमहं ते ।
देव पइट्ठो तं महु[5] इट्ठो ।

## सन्धि ५५

जो तपरूपी लक्ष्मीसे शोभित है, मुनियोके द्वारा जिनका ध्यान किया गया है, जिनका प्रताप इन्द्रके द्वारा पूजित है, जो विमल स्वभाववाले है, ऐसे विमलनाथके कमलोंको पराजित करनेवाले चरणकमलोंकी मैं वन्दना करता हूँ।

१

जिन्होने नरकुलोंको पृथ्वी प्रदान की है, जो महिलासे रहित है और जिन्होने भोगसे विरहित परमार्थभूत सार्थक वचनांशवाले शास्त्रकी रचना की है। जो हिंसाके कारणभूत समता-समूहके नाशक मोहवर्धक शास्त्रको ग्रहण कर तथा मान और मद बढानेवाले शास्त्रकी रचना कर उसमे अनुरक्त होते है, वे नरकको प्राप्त होते है। जो विश्व, बुद्धिविहीन है वह सुख कैसे प्राप्त कर सकता है। हे जिन, आपसे रहित यह विश्व निश्चित रूपसे नरकमें पड़ेगा, गरुड़के द्वारा कामभाव-को उत्पन्न करनेवाला विष ध्वस्त नही किया जा सकता। उल्लुओंके हन्ता कौओके निकट मेरी शरण नही है। हे देव, मै तुम्हारी शरणमे हूँ, वही मुझे इष्ट है। गृहेन्द्रोंको त्रस्त करनेवाला महेन्द्र

१. १. A सिरिरायहु। २. AP पहावहु; K पहावहु but corrects it to पयावहु। ३. AP °जुवलु। ४ A जे ताणरयं; P जेत्ताणरयँ। ५. A मज्झु।

इय थुइवायं करइ सुवायं ।
तसियगहिंदो जस्स महिंदो ।
तं गुणविमलं णविउं विमलं ।
हयमोहंगं तस्स कहंगं ।
भणिमो सरसं वारियसरसं ।

घत्ता—तेरहमउ अवरु जणसंतियरु सुत्तंगोंफसोमालइ ॥
अंचमि णरहियइ खयविरहियइ जिणु कव्वुप्पलमालइ ॥१॥

२

धादइसंडइ परिभमियहरि पुव्वामरगिरिगंभीरदरि ।
तहिं पुव्वविदेहि तरंतकरि सीयाँ णामें अत्थि सरि ।
तहिं दाहिणकूलि कलंबहरि णवसत्तच्छयछाइयमिहिरि ।
फलरसवहरुक्खसोक्खसयरि रम्मयवइदेसि महाणयरि ।
पहु पउमसेणु पउमारमणु णवजोव्वणु रमणीमणदमणु ।
कयलीदलवीयणसीयरइ दिसिउग्गयसरसरसीयरइ ।
मंदाणिलचालियकुसुमरइ अण्णहिं दिणि वणि पीइंकरइ ।
वयणुग्गयधीरधम्मज्झुणिहि पायंति य सव्वगुत्तमुणिहि ।

जिन विमलनाथकी इस प्रकार शोभन स्तुति वचनोंकी रचना करता है, ऐसे गुणोंसे पवित्र उनको मैं नमन करता हूँ। तथा मोहको नष्ट करनेवाले, सरस परन्तु काम सुखसे रहित उनके कथांगका कथन करता हूँ।

घत्ता—जनशान्तिके विधाता तेरहवें जिनवर विमलनाथको मैं कवि पुष्पदन्त मनुष्योंका हित करनेवाली सुन्दरतम उक्तियोंसे रचित, क्षयसे रहित काव्यरूपी कमलमालासे अर्चना करता हूँ ॥१॥

२

जिसमें सूर्य परिभ्रमण करता है ऐसे धातकीखण्डमें पूर्व सुमेरपर्वतकी गम्भीर घाटी है। उसके पूर्वविदेहमें, जिसमें गज तैरते हैं ऐसी सीता नाम की नदी है। उसके दक्षिण किनारेपर कदम्ब वृक्षोंको धारण करनेवाला जिसमे नव सप्तपर्णी वृक्षोंसे सूर्य आच्छादित है और जो फलरसके प्रवाहवाले वृक्षोंके कारण सुखदायक है ऐसे रम्यकवती देशमें महानगरी है। उसमे राजा पद्मसेन था। लक्ष्मीसे रमण करनेवाला वह नवयुवक और रमणियोंके मनका दमन करनेवाला था। एक दूसरे दिन, जो कदली वृक्षोंके पत्तोंके पंखोंसे शीतल है, जिसमें सरोवरोंके शीतल जलकण दिशाओंमें उड़ रहे है, जिसमे मन्द पवनसे कुसुमपराग आन्दोलित हैं, ऐसे पीतंकर नामके वनमें, जिनके मुखसे घोर धर्मध्वनि निकल रही है ऐसे सर्वगुप्ति नामके मुनिके चरणोंमें अपने पुत्र

६. AP °गुंफसोमालइ, T गोंफ° ।

२. १. AP अवरविदेहि । २. AP सीओया । ३. P °मिहरि । ४. A °रिसवहुभवखसोक्खसयरि; °रसबहुरुक्खसोक्खसयरि । ५. P धम्मु झुणिसि । ६. A सव्वगुत्ति° ।

संपयपइ पउमणाहु करिवि आरंभडंभविहि परिहरिवि ।
थक्कउ रिसिदिक्खइ दिक्खियउ एयारह अंगइं सिक्खियउ ।
घत्ता—मलु उड्डावियउ समु भावियउ पंकयसेणें घणघणु ॥
पक्खि व पंजरइ दुक्कियविरइ धम्मज्झाणि धरिउँ मणु ॥२॥

३

सुकिउ भववासकिलेसहरु आवज्जिवि तित्थयरत्तयरु ।
मुउ मुक्काहारु विसुद्धमइ हुउ सहसारइ सहसारवइ ।
अट्ठारहजलहिपमाउधरु चउरयणिसरीरु अरोयजरु ।
णवमासहिं एक्कसु सो ससइ परमाणुय वर मणेण गसइ ।
णवणवसहँसहिं संवच्छरहं सुहुं जणइ णिएवि मुहुं अच्छरहं ।
जावंजणमहि ता णाणगइ तहु गुण किं वण्णइ खंडकइ ।
तें दीहु कालु दिवि संचरिउं जइयहुं अयणंतरु ऊवरिउं ।
तइयहुं पढमिंदें लक्खियउं सहस त्ति कुबेरहु अक्खियउं ।
इह भरहखेत्ति कंपिल्लपुरि पुरुदेववंसि विम्हवियसुरि ।
कयवम्मु राउ तहु घरणि जय णं विहिणा वम्महवित्ति कय ।
घत्ता—ताहं महागुणहं बेण्णिं वि जणहं होसइ भवणि भडारउ ॥
कम्ममणोरहहं अट्ठारहहं णियदोसहं खयगारउ ॥३॥

---

पद्मनाभको सम्पत्तिके स्थानपर नियुक्त कर, आरम्भ और दम्भकी विधिको छोड़कर स्थित हो गया। मुनिदीक्षासे दीक्षित उसने ग्यारह अंगोंका अध्ययन किया।

घत्ता—पद्मसेनने मलका नाश किया, समताका सघन चिन्तन किया। पिंजड़ेमें स्थित पक्षीकी तरह पापसे विरत धर्मध्यानमें उसने मन लगाया ॥२॥

३

संसारवासके क्लेशको दूर करनेवाले पुण्य और तीर्थंकर प्रकृतिका बन्ध कर निराहार विशुद्धमति वह मर गया तथा सहस्रार स्वर्गमें इन्द्र हुआ। उसकी आयु अट्ठारह समुद्र प्रमाण थी। ज्वर और रोगसे रहित उसका चार हाथ शरीर था। नौ माहमें एक बार, वह साँस लेता। अट्ठारह हजार वर्षमें मनसे परमाणुओंका भोजन करता, अप्सराओंका मुख देखनेसे उसे सुख उत्पन्न हो जाता। जहाँ तक अंजनाभूमि (नरकभूमि) है वहाँ तक उसके ज्ञानकी गति है। यह खण्डकवि पुष्पदन्त उसके गुणोंका क्या वर्णन करता है। वह लम्बे समय तक स्वर्गमें संचार करता रहा। जब उसके छह माह शेष बचे तब प्रथम स्वर्गके इन्द्रने जान लिया और अचानक कुबेरसे कहा, "इस भरत क्षेत्रके कांपिल्य नगरमें देवोंको विस्मित करनेवाले पुरुदेव वंशमें कृतवर्मा नामका राजा है, उसकी गृहिणी जया है जो मानो विधाताने कामदेवकी वृत्ति बनायी हो।

घत्ता—महागुणवाले उन दोनोंके घरमें आदरणीय जिन उत्पन्न होंगे, कर्मोंके मनोरथों और अट्ठारह अपने दोषोंका क्षय करनेवाले ॥३॥

---

७. AP धरियउ ।
३. १. P °जलहिपरमाउ° । २. A चउरयण° । ३. A परमाणुवरसुमणेण । ४ A सहसइं । ५ A त ।
६. AP विम्हइयसुरि । ७. AP दोहं मि ।

४

जक्खाहिव तुरियउं जाहि तुहुं करि पुरु घरि[1] चिंतिउं[2] भोयसुहुं।
ता पुरवरु णिहिणाहें विहिउं णं सग्गखंडु धरणिहि णिहिउं।
दहिकुट्टिमयलजियसरयघणु गयणग्गलग्गमणिमयभवणु।
वणरुक्खराइसुरहियपवणु वणरुहसररयकलहंसयणु[3]।
सयणागमहरिसियपउरयणु रयणंसुजालजियतियसधणु।
धणु दिज्जइ जहिं[4] बहुदेसियहं सियरहियहं णिच्चपवासियहं।
सियसिहरबद्धधयपाडलिउं पाडलपूयफलदुमललिउं[5]।
ललियंगपसाहियकामियणु कामियणपरोप्परदिण्णमणु।

घत्ता—णरणियराउलइ तहिं राउलइ जयदेविइ सुहसुत्तइ[6]॥
सिविणावलि णिसिहिं उग्गयदिसिहिं दीसइ कोमलगत्तइ॥४॥

५

करि दाणजलोल्लकवोलयलु ढेक्कंतु[1] वसहु जियवसहबलु।
पंचाणणु रुइहयहारमणि अरविंदणिलय माहवरमणि।
हुइ सुमणालउ मालउ खयलि हिमयर अहिमयरुग्गय विउलि।
तिमि दोण्णि[2] रमंतं[3] तरंत जलि संणिहिय मणोरम धरणियलि।
दो कलस ससलिलें[4] सकमल सदल णलिणालय मयरालय विमल।

४

हे यक्षराज, तुम शीघ्र जाओ और धरतीपर नगर और चिन्तित सुख उत्पन्न करो।" तब कुबेरनाथने पुरवरकी रचना की मानो स्वर्गखण्डको ही धरतीपर रख दिया गया हो। जिसमें स्फटिक मणियोंके तल द्वारा शरद् मेघ जीत लिया गया था, जिसके मणिमय भवन गगनतलको छूते थे, जहाँ वनवृक्षराजिसे पवन सुरभित था, जिसके कमलसरोवरोंमें कलहंससमूह रत हैं, जहाँ स्वजनोंके आगमसे प्रचुर जन प्रसन्न होते हैं, जहाँ रत्नोंके किरणजालसे देवोंका धन जीत लिया गया है, जहाँ बहुत-से देशी लोगों तथा धन रहित नित्य प्रवासियोंको धन दिया जाता है, जहाँ श्रीशिखरों पर रंगबिरंगी पताकाएँ है, जो पाटल पूगफल ( सुपाड़ी ) वृक्षोंसे सुन्दर है, जहाँ कामिनीजन सुन्दर अंगोंसे प्रसाधित है, जहाँ कामी लोग एक दूसरे पर मन देते हैं—

घत्ता—मनुष्य समूहसे संकुल उस राजकुलमें सुखसे सोयी हुई कोमल देहवाली जयदेवी प्रभातके समय रात्रिमें स्वप्न देखती है ॥४॥

५

मदजलसे आर्द्र कपोलतलवाला हाथी, बैलोंका बल जीतनेवाला गरजता हुआ हाथी, अपनी कान्तिसे हारमणिको तिरस्कृत करनेवाला सिंह, कमलघरवाली लक्ष्मी, आकाशतलमें दो पुष्पमालाएँ, आकाशमें उगे हुए चन्द्रमा और सूर्य, जलमें तैरती और क्रीड़ा करती हुई दो मछलियाँ, दल, कमल और जलसे सहित धरतीपर रखे हुए सुन्दर दो कलश, स्वच्छ सरोवर और समुद्र,

४. १. AP घरु। २. A चिंतियभोयसुहुं। ३ A °सिरिरयवलहंसगणु। ४. AP तहिं। ५. A पाडलपूईफल। ६. AP सुहं सुत्तए।

५. १. A ढिकंतु। २. A दोण्ण। ३ AP तरंत रमंत। ४. P कलस सलिल।

आसंदी हरिणरायधरिय अमरिंदवसहि पहपरियरिय ।
णाइणिगिज्जंतगेयमुहलु णाइंदहु केरउं सउहयलु ।
मणिरासि सिहाहिं फुरंतु सिहि सिविणोलि णिहालिय दिण्णदिहि ।

घत्ता—सा सीमंतिणिय पीणत्थणिय दंसणु दइयहु भासइ ॥
देउँ[5] णराहिवइ पडिबुद्धमइ तं फलु ताहि समासइ ॥५॥

६

पयपुंडरीयजुयण[1]वियसुरु अरहंतु अणंतु तिलोयगुरु ।
मयरद्धयधयणिल्लूरणउ परमेसरि होसइ तुह तणउ ।
इंदाएसें णिम्मच्छरउ एत्थंतरि आयउ अच्छरउ ।
जयदेविहि देहु पसंसियउ गब्भासयदोसु विहंसियउ ।
छम्मासु हेमधाराधरहिं वरिसिउ जक्खहिं णं जलहरहिं ।
जेट्ठहुं मासहु तमदसमिदिणि उत्तरभद्दवयइ हिमकिरणि ।
रयणेहिं सुरेहिं संथुयचरिउ करिरूवें गब्भि समोयरिउ ।
णिहिकलस[2]सविक्कउं पयडियउं णवमास पुणु वि वसु णिवडियउं ।
जइयहुं सायरसम तीस गय मिच्छत्तें दूसिय सयल पय ।
पल्लंतपणट्ठइ धम्मि[3] वरि णिव्वुइ बारहमइ तित्थयरि ।
कंचणचूलालिहियंबुहरि तइयहुं कयवम्महु तणइ घरि ।

सिंहके द्वारा धारण की गयी बैठक ( सिंहासन ), प्रभासे आलोकित देवविमान, नागिनीके द्वारा गाये गये गीतसे मुखर नागका भवनतल, रत्नराशि और ज्वालाओंसे जलती हुई आग। इस प्रकार भाग्यशाली स्वप्नावली देखी ।

घत्ता—पीनस्तनोंवाली वह सीमन्तिनी अपने पतिसे कहती है। प्रतिबुद्धमति नरराज देव उसका फल उसे बताते हैं ॥५॥

६

जिनके चरणकमलोंमें देव नमन करते हैं ऐसा अरहन्त अनन्त त्रिलोकगुरु कामदेवका नाश करनेवाला पुत्र, हे परमेश्वरी, तुम्हारे उत्पन्न होगा। इसी बीच इन्द्रके आदेशसे मत्सरसे रहित अप्सराएँ वहाँ आयीं। उन्होंने जयादेवीकी प्रशंसा की और गर्भाशयके दोषको दूर किया। जलधरोंकी भाँति यक्षोंने छह माह तक स्वर्णमेघोंकी वर्षा की। ज्येष्ठ माहके शुक्ल पक्षकी दसमीके दिन, उत्तराभाद्रपद नक्षत्रमें चन्द्रमाके रहनेपर, रत्नों और देवों द्वारा संस्तुत चरित्र, देव हाथीके रूपमें गर्भमें अवतरित हुए। ( कुबेरने ) निधिकलशोंमें अपना विक्रम प्रकट किया और नौ माह तक और धनकी वर्षा हुई। जब बारहवें तीर्थंकरके निर्वाण कर लेनेपर तीस सागर-प्रमाण समय बीत गया तब समस्त प्रजा मिथ्यात्वसे दूषित हो गयी। एक पल्य पर्यन्त धर्मके नष्ट होनेपर कृतवर्माके स्वर्णशिखरोंसे मेघोंको छूनेवाले घरमें तब—

५. P ताउ ।
६. १. AP °णमियं । २. A °कलसविमुक्कउ । ३. A धम्मवरि ।

घत्ता—माहचउत्थिहि वंड्डियससिहि सिवजोयइ जिणु जायउ ॥
संदणहयगयहिं लंवियधयहिं चउदिसु सुरयणु आइउ ॥६॥

७

मायासिसु मायहि ढोइयउ सक्कें जिणवयणु पलोइयउ ।
कर मउलिवि पणविवि परमपरु पुणु भत्तिइ लेविणु तित्थयरु ।
करि पेल्लिउ चल्लिउ गयणयलि पडुपडहभेरिढक्कामुहलि ।
लंघेविणु रविससिमंडलइं णं णहयललच्छिहि कुंडलइं ।
गउ तेत्तहिं जेत्तहिं पंडुसिल णिरु णिम्मल णावइ सिद्धइल ।
मंदरगिरिसिरि विरइउं ण्हवणु तहु देवेंहिं पुज्जिय दिव्वतणु ।
पंडुरि ससहरकररासिहरि आणेप्पिणु णिहियउ जणणिघरि ।
सिसु संसिवि जय चिरु सुकयतव गय णच्चिवि णायहु णायभव ।
कालेण पवड्ढिउ जिणु तरुणु गरुयारउ हूयउ सट्ठिधणु ।
सहसट्ठुत्तरमियलक्खणइं तहु दिट्ठइं बहुयइं वंजणइं ।
वण्णेण वि सहइ सुवण्णणिहु हो किं मइं वण्णिज्जइ अरिहु ।
परमेसहु माणियबालवय वरिसहं पण्णारह लक्ख गय ।
पुणु सयमहेण पणविवि ण्हविउ रायत्तणि तिजगराउ थविउ ।

घत्ता—माघशुक्ला चतुर्थीके दिन शिवयोगमें जिनका जन्म हुआ। अपने लम्बे ध्वजों तथा रथों और गजोंके द्वारा चारों दिशाओंसे देव आये ॥६॥

७

इन्द्रने मायावी बालक माताको दे दिया और जिनवरका मुख देखा। हाथ जोड़कर, परमश्रेष्ठको प्रणाम कर फिर भक्तिसे तीर्थंकरको लेकर, वह हाथीको प्रेरित कर, पटु-पटह-भेरी और ढक्काओंसे मुखर आकाशमें चला। आकाशरूपी लक्ष्मीके कुण्डलोंके समान सूर्यचन्द्रको लाँघकर वह वहाँ गया जहाँ पाण्डुक शिला थी, अत्यन्त निर्मल जैसे सिद्धशिला हो। मन्दराचल पर्वतके शिखरपर अभिषेक किया गया। देवोंने उनके दिव्य तनकी पूजा की। चन्द्रमाकी किरण-राशिका हरण करनेवाले माताके धवल घरमें लाकर उनको स्थापित कर दिया। "हे सुकृततप, चिरकाल तक तुम्हारी जय हो" इस प्रकार शिशुकी प्रशंसा कर देवता लोग अपने-अपने स्वर्गोमें चले गये। समयके साथ जिन भगवान् बढ़ने लगे। तरुण जिन साठ धनुष प्रमाण हो गये। एक हजार आठ लक्षण और बहुत-से व्यंजन ( सूक्ष्म चिह्न ) उनके शरीरपर दिखाई दिये। वर्णमें वह स्वर्णके समान शोभित थे। अरे मैं अरहन्तका क्या वर्णन करूँ। परमेश्वरके द्वारा भुक्त बालकपन-की आयु पन्द्रह लाख वर्ष बीत गयी। पुनः इन्द्रने प्रणाम कर उनका अभिषेक किया और उन्हें

४. A °चउद्दसिहि, P चउत्थिसिह। ५. AP वड्ढिय°।
७. १. P भत्ति। २ देव। ३. AP जणणिहरि; K जणणिकरे but corrects it to जणणिघरि। ४. A जिण तरुणु। ५. A अट्ठोत्तरसयमिय°; P सट्ठुत्तरसयमिय°। ६. A तहु णवसयसंखइं; P तहु ववसयसखहं।

वरिसहं वसिहूई दिण्णकरा तिउणियदहलक्खइं भुत्त धरा।
घत्ता—तुहिणविणिग्गमणि महुआगमणि तीरोसरिय[7]जलालउ।
रविकिरणहिं हणिवि हिमकण धुणिवि गिंभें जित्तु सियालउ ॥७॥

८

अवलोइवि सो दलवट्टियउ कालेण कालु पल्लट्टियउ।
पहु चिंतइ अणुदिणु परिणवइ[1] जणु तो वि ण जुंजइ धम्ममइ[2]।
चिरु चित्तु दुचित्तहु णीणियउं दिवि दिव्वभोयसुहुं माणियउं।
पुणु जीविउ जम्मणु आणियउं तिहिं णाणहिं तिहुवणु जाणियउं।
इंदियवसेण ण विवेइयउं हा मई वि ण अप्पउं चेइयउं।
धण[3]पुत्तकलत्तहिं मोहियउ मयरद्धयबाणहिं जोहियउ।
अच्छइ ण णियच्छमि किं पि किहँ[4] अण्णमणु अण्णु अण्णाणु जिहँ[5]।
ता संबोहिउ लोयंतियहिं अहिसित्तउ सुरवरपंतियहिं।
किउ देवयत्तसिवियारुहणु गउ झ त्ति सहेउयणाम वणु।
घत्ता—माहचउत्थियहि ससहरसियहि छावीसमि[6] णक्खत्तइ ॥
सहुं सहसें णिवहं इच्छियसिवहं थिउ जिणु जइणचरित्तइ[7] ॥८॥

---

राज्यगद्दी ( राज्यत्व ) पर स्थापित किया। तीनगुना दस—अर्थात् तीस लाख वर्ष उन्होंने धरती-का भोग किया।

घत्ता—हेमन्तके निर्गमन और वसन्तके आगमनपर ग्रीष्म-ऋतुमें सूर्यकिरणोंसे हिमकणोंको नष्ट कर जिसके तीरसे जल समूह हट गया है ऐसे शीतकालको जीत लिया ॥७॥

८

उस ( शीतकाल ) को ध्वस्त देखकर प्रभु विचार करते हैं कि "कालके द्वारा काल बदल दिया गया। मनुष्य प्रतिदिन बदलता रहता है फिर भी वह धर्ममतिसे युक्त नहीं होता। पहले मैंने चित्तको दुराचरणसे निकाला था, तथा स्वर्गमें दिव्यभोगोंका उपभोग किया। फिर जीवन जन्मको प्राप्त हुआ। ज्ञानसे त्रिभुवनको जान लिया। लेकिन इन्द्रियोंके वशीभूत होकर मैंने विवेकसे काम नहीं लिया। हा, मैंने स्वयंको नहीं चेताया। मैं धन, पुत्र और कलत्रमें मोहित हूँ, कामदेवके बाणोंके द्वारा देखा गया हूँ। किसी भी वस्तुको मैं किसी प्रकार विद्यमान ( स्थिर ) नहीं देखता हूँ। अज्ञानीके समान भ्रान्त चित्त मैं अन्य हूँ।" तब लौकान्तिक देवोंने सम्बोधित किया और देवोंकी पंक्तियोंने अभिषेक किया। उन्होंने देवदत्ता नामक शिबिकापर आरोहण किया और वह शीघ्र ही सहेतुक नामक उद्यानमें पहुँचे।

घत्ता—माघशुक्ला चतुर्थीके दिन छब्बीसवें उत्तराभाद्रपद नक्षत्रमें शिवकी इच्छा रखनेवाले एक हजार राजाओंके साथ वह जिन जैनचरित्रसे स्थित हो गये ॥८॥

---

७. A तीरोसरिउ।

८. १. AP परिणमइ। २. AP धम्मे मइ। ३. AP धणमित्तं। ४ A किहा। ५. A जिहा। ६. A बावीसमि and gloss श्रवणनक्षत्रे। ७. A जइचारित्तइ।

९

तहिँ दिणि जयवइ उववासियउ  मणपज्जवणाणें भूसियउ ।
बीयइ दिणि आयउ णंदउरु  णंदेण णमंसिउ पुरिसपुरु ।
झाणाणलहुयवम्मीसरहु  आहारु दिण्णु परमेसरहु ।
मणिपुंजें ढंकिउ तासु गिहु  तहिँ चोज्जु वियंभिउं पंचविहु ।
छउमत्थें मेइणियलु भमिवि  संवच्छर तेण तिण्णि गमिवि ।
दिक्खावणि जंबूरुक्खयलि  माहम्मि मासि ससियरधवलि ।
छट्ठइ दिणि दिवसभाइ अवरि  छव्वीसमि जायइ उडुपवरि ।
देवें केवलु उप्पाइयउं  तियसउलु ण कत्थइ माइयउं ।
गयणग्गलग्गमाणिक्कसिहु  संपत्तउ दहविहु अट्ठविहु ।
छाइयणहमंडलु पंचविहु  सोलहविहु तेत्थु वि तं तिविहु ।

घत्ता—थुणइ सुराहिवइ कुसुमइं घिवइ अरुहहु उप्परि पायहं ॥
जिण तुहुं गयमलिणि हियवयणलिणि वसहि रिसिहिं हयरायहं ॥९॥

१०

बत्तीसहं इंदहं तुहुं हियइ  तुहुं संसेविउ सासयसियइ ।
तुहुं चंदु ण चंदु विमलवहणु  तुहुं सूरु ण सूरु वि णिड्डहणु ।
तुहुं सरहि ण सरहि वि खारजडु  तुहुं हरु णउ हरु वि पमत्तु णडु ।

९

उसी दिन जगत्पतिने उपवास किया और मनःपर्ययज्ञानसे विभूषित हो गये। दूसरे दिन वह नन्दपुर गाँव आये। उन श्रेष्ठ पुरुषको नन्दने नमस्कार किया। ध्यानकी अग्निमे कामदेवको भस्म करनेवाले परमेश्वरको उन्होंने आहार दिया। रत्नसमूहसे उसका घर आच्छादित हो गया। वहाँ पाँच आश्चर्य प्रकट हुए। छद्मस्थ रूपमे धरतीमे विहार कर उन्होंने तीन साल बिता दिये। माघ शुक्ला षष्ठीके दिन, दीक्षावनमे ही जम्बूवृक्षके नीचे दिनके अन्तिम भागमे, छब्बीसवें उत्तराभाद्र नक्षत्रमे देवको केवलज्ञान उत्पन्न हो गया। देवकुल कही भी नही समा सका। जिनके माणिक्योकी शिखाएँ आकाशतलको छू रही है, ऐसे आठ प्रकार और दस प्रकारके देव आये। और आकाशमण्डलको आच्छादित करनेवाले पाँच, सोलह और तीन प्रकारके देव वहाँ आये।

घत्ता—देवेन्द्र स्तुति करता है, और अरहन्तके चरणोके ऊपर पुष्प वर्षा करता है कि "हे जिन, तुम मुनियोके द्वारा रागको नष्ट करनेवालोके मलसे रहित हृदयरूपी कमलमे बसते हो" ॥९॥

१०

तुम बत्तीसो इन्द्रोंके हृदयमे हो, तुम शाश्वत श्रीके द्वारा सेवित हो, तुम चन्द्र हो, चन्द्रमा विमलवाहनवाला नही है। तुम सूर्य हो, जलनेवाला सूर्य सूर्य नही। तुम समुद्र हो, खारे जलवाला

९. १. AP जइवइ। २. AP णदिउरु। ३. AP पुरिसवरु। ४. A छम्मत्थें। ५. A बावीसमि; P छावीसमि। ६. AP छाइउ णहमंडलु। ७. A गयरायहं।
१०. १. A पमत्तणडु।

पइं एहउ तेहउ जं कहमि तं हउं बुहलोइ हासु लहमि ।
जहिं अच्छइ तिजगु परिट्ठियउं जें रुद्धउं णिच्चलु संठियउं ।
संचलइ जेणं जे परिणवइ जें णिच्चमेव चेयण वहइ ।
जं वण्णगंधरसफासधरु जं अवरु वि काइं वि चरु अचरु ।
पइं दिट्ठइ दीसइ तं सयलु तुट्टइ दढमोहलोहणियलु ।
पइं दिट्ठें मुच्चइ चउगइहिं पहु होइ जीउ पंचमगइहिं ।
तुह सुहि संपावइ परमु सुहुं वइरियउ णिरंतरु तिव्वु दुहुं ।
तुहुं पुणु दोहं मि मज्झत्थमणु इयें चोज्जु सहियवइ धरइ जणु ।
घत्ता—चेईहरवणहिं बहुतोरणहिं धयपंतिहिं पिहियक्कें ॥
परिहागोउरहिं सालहिं सरहिं समवसरणु किउ सक्कें ॥१०॥

११

तहिं जाया णीसरंतझुणिहिं पण्णास पंच गणहरमुणिहिं ।
गज्जंतमेहगंभीरसर एयारहसयमिय पुव्वधर ।
छत्तीससहस पुणु पंचसय तीसुत्तर सिक्खुयं मुणियणय ।
चत्तारि सहस अडसयवरहं अणगारहं सव्वावहिहरहं ।
पणसहसइं अवरु वि पंचसय घोसंति साहु संजय विमय ।
केवलिहिं रिसिहिं मणपज्जयहं णवसहसइं वेउव्वणवयहं ।

समुद्र समुद्र नही है । तुम शिव हो, नृत्य करनेवाला और प्रमत्त शिव शिव नही है । उनको जो तुम जैसा मै कहता हूँ तो मै पण्डित समाजमें हास्यका पात्र बनता हूँ । जहाँ त्रिलोक प्रतिष्ठित है । जिसके द्वारा वह रुद्ध और निश्चल रूपसे संस्थित है, जिससे चलता है और परिणमन करता है, जिससे नित्यरूपसे वह चेतनाको धारण करता है । जो वर्ण-गन्ध-स्पर्श और रूपको धारण करता है; और भी जो दूसरा चर-अचर है, तुम्हे देखनेपर वह समस्त दिखाई देता है, और दृढ मोह-शृंखलाएँ टूट जाती है । तुम्हें देखनेसे जीव चार गतियोंसे छूट जाता है, हे स्वामी, मुझे पाँचवीं गति प्राप्त हो । तुम्हारा सुधि परम सुख प्राप्त करता है, और तुम्हारा शत्रु निरन्तर तीव्रतम दुःख प्राप्त करता है । लेकिन तुम दोनोके प्रति मध्यस्थ मन रहते हो, लोग अपने हृदयमे इस आश्चर्य-को धारण करते हैं ।

घत्ता—सूर्यको ढकनेवाले इन्द्रने चैत्यगृहवनों, बहुतोरणों, ध्वजपंक्तियो, परिखा और गोपुरों, शालाओं और सरोवरोंके द्वारा समवसरणकी रचना की ॥१०॥

११

वहाँ उनके जिनसे ध्वनि खिर रही है, ऐसे पचपन गणधर मुनि हुए । गरजते हुए मेघके समान गम्भीर ध्वनिवाले ग्यारह सौ पूर्वधारी, छत्तीस हजार पाँच सौ तीस शिक्षक मुनि । चार हजार आठ सौ पूर्ण अवधिज्ञानवाले मुनि, पाँच हजार पाँच सौ साधु संयत विमद केवलज्ञानी कहे जाते है । पाँच हजार पाँच सौ मनःपर्ययज्ञानी थे । नौ हजार विक्रिया-ऋद्धि धारण करनेवाले

२. A जेण जं परि° । ३ A वइरिउ ण णिरं° । ४. P इह । ५. A पिहियक्कहिं । ६. A सक्किहिं ।
११. १. A सिक्खिय ।

सहसाइं तिण्णि लेसासयइं   वाइहिं विद्धंसियपरमयइं ।
संजइयहुं लक्खु तिसहससहिउं   सावयहं लक्खजुयलउं कहिउं ।
परियाणियजिणगुणपरिणइहिं   चत्तारि लक्ख वहु सावयहिं ।
तियसेहिं असंखहिं वंदियउ   संखेज्जतिरियअहिणंदियउ ।
तिवरिसरहियइं णडियच्छरहं   पण्णारह लक्खइं संवच्छरहं ।
महि हिंडिवि लोयतिमिरु लुहिवि   संमेयहु सिहरु समारुहिवि ।

घत्ता—आसाढट्ठमिहि कसणहि तमिहि परमप्पउ णिक्कलु हुउं[2] ॥
भरहमहीवइहिं फणिसुरवइहिं विमलु[3] पुप्फदंतहिं थुउं[4] ॥११

इति महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए
महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे विमलणाहणिव्वाणगमणं
णाम पंचवण्णासमो[5] परिच्छेओ समत्तो ॥५५॥

थे। तीन हजार छह सौ परमतका विध्वंस करनेवाले वादी मुनि थे। एक लाख तीन हजार संयमको धारण करनेवाली आर्यिकाएँ थीं। दो लाख श्रावक कहे गये हैं। जिनवरके गुणोंकी परिणतिको जाननेवाली चार लाख श्राविकाएँ थीं। असंख्यात देवोंके द्वारा वह वन्दनीय थे। और संख्यात तिर्यंचसमूह द्वारा वह अभिनन्दनीय थे। तीन वर्ष रहित, णडियच्छर (जिनमें अप्सराएँ नृत्य कर रही हैं, या जो अप्सराओंको वंचित करनेवाली हैं?) पन्द्रह लाख वर्ष धरतीपर परिभ्रमण कर लोकान्धकार नष्ट कर सम्मेद शिखरपर आरूढ़ होकर—

घत्ता—आषाढ़ माहके शुक्लपक्षकी अष्टमीके दिन, (उत्तराषाढ़ नक्षत्र में) भरतकी भूमिके राजाओं, नागराजाओं, देवेन्द्रों और नक्षत्रों द्वारा स्तुत वह विमल निष्कल परमात्मा हो गये ॥११॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त, महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा रचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका विमलनाथ निर्वाण गमन नामका पचपनवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥५५॥

२. AP हुवउ। ३. विमल। ४. AP थुयउ। ५ A पंचा°।

पणइणिकंठइ णिहिउ णिहालहि, पुत्तय सावयवय परिपालहि ।
पुत्तय णिरु विचित्तु संसारउ पुत्तय पहु वि होइ कम्मारउ ।
ता हियवउ पिउणेहें भिण्णउं दंतिदंतु अवरुंडिवि रुण्णउं ।
पुत्तें परिवारेण वि सोइउ कुसुमहिं अंचिवि हुयवहि ढोइउ ।
उवसमेण हूई पविमलमइ थिउ घरि धम्मणिरउ सो णरवइ ।
रामयत्त सणियाण मरेप्पिणु कप्पु महंतु सुक्कु पावेप्पिणु ।

घत्ता—मंदारदामसोहियमउडु रयणाहरणवियारयरु ॥
सा हूई रविसंणिहणिलइ रविभाभासुरु सुरपवरु ॥१८॥

१९

पुणु फणिरायहु गुज्झु ण रक्खइ आइच्चाहु कहंतरु अक्खइ ।
कालें जंतें सुकियलीलइ वरवेरुलियविमाणि विसालइ ।
पुण्णयंदु पुण्णें उप्पण्णउ वेरुलियप्पहु तहिं संपण्णउ ।
विसमविसमसरबाण णिवारिवि दंसणणाणचरित्तइं धारिवि ।
संभूयउ संतहिं णिरवज्जहिं सीहचंदु उवरिमगेवज्जहिं ।
इह रययायलि दाहिणसेढिहि धरणितिलयपुरु रूढउ रूढिहिं ।
पइ अइवेउ पुरंधि सुलक्खण रामयत्त जो चिरु सेवियवण ।
सा सग्गाउ ढलिय पंकयकर सुय उप्पण्णी णामें सिरिहर ।

---

होता है। तब पूर्णचन्द्रका हृदय अपने पिताके स्नेहसे भर गया। वह उन हाथीदाँतोंका आलिंगन कर खूब रोया। पुत्र और परिवारने इस प्रकार शोक मनाया तथा फूलोंसे उनकी पूजा कर उन्हें आगमें डाल दिया। उपशम भावसे उसकी बुद्धि निर्मल हो गयी। राजा अपने ही घरमें धर्ममें स्थित हो गया (धर्मका आचरण करने लगा), रामदत्ता निदानपूर्वक मरकर महान् शुक्र स्वर्गमें गयी।

घत्ता—सूर्यके समान देवविमानमें* जिसका मुकुट मन्दार पुष्पमालासे शोभित है, जो रत्नाभरणोंका विचार करता है, तथा सूर्यकी आभाकी तरह भास्वर है, ऐसा देववर हुई ॥१८॥

१९

वह दिवाकर देव धरणेन्द्रसे फिर भी छिपा नहीं रखता और उससे कथान्तर कहता है—समय बीतनेपर, जिसमें पुण्यलीला है, ऐसे विशाल वैडूर्य विमानमें वह पूर्णचन्द्र अपने पुण्यसे देव उत्पन्न हुआ। कामदेवके विषम बाणोंका निवारण कर तथा दर्शन, ज्ञान और चारित्रको धारण कर, सिंहचन्द्र शान्त निष्पाप उपरि ग्रैवेयकमें उत्पन्न हुआ। इस भरतक्षेत्रके विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें परम्परासे धरणीतिलकपुर नगर है। उसका राजा अतिवेग और रानी सुलक्षणा थी। पहले जिसने वनमें साधना की थी, ऐसी जो रामदत्ता थी, वह स्वर्गसे च्युत होकर कोमल

---

१८. १. A °कंठहो। २. A पियणेहें ३. । A घरघम्मि णिरउ। ४. AP °वियारहरु। ५. A रविभाभासुर; P रविभासासुर।

१९. १. A °विमाणविसालइ। २. A पुण्णइंदु। ३. P तहिं जि संपण्णउ। ४. AP °तिलयपुरि। ५. A जा सेविय चिरु वण। * भास्कर विमानमें।

दिण्णी पिउणा दरिसियणामहु   अलयाणाहहु वड्ढियकामहु ।
घत्ता—सो पुण्णयंदु दिवि देवसुहुं माणिवि इय[६]विहलत्तणउं ॥
णियकम्मविवाएं णिवडियउ पुणु पत्तउ महिलत्तणउं ॥१९॥

२०

दरिसियराएं हूई दुहहर   सिरिहराहि सुय णामें जसहर ।
दिण्णी ताएं कामासत्तहु   दिणयराहपुरि सूरावत्तहु ।
सीहसेणु करि सिरिहरु[१] भणियउ   जो सो एयहिं दोहिं मि जणियउ ।
रस्सिवेउ णंदणु संमाणिवि   सिरि ढोइवि सिरिकलसहिं ण्हाणिवि ।
[२]आदरिसेण पासि हयदंदहु[३]   लइयउ वउ जइयहु मुणियंदहु[४] ।
तइयहुं सिरिजसहरउ विणीयउ   पावइयउ तहिं मायाधीयउ ।
मुणिचरणारविंदरइमइयहि   पासु वसंतियाहिं गुणमइयहि ।
पवणुद्धूयधवलधयमालउं   सिद्धसिहरु णामेण जिणालउं ।
थावरजंगमविरइयमेत्तिइ   किरणवेउ गउ वंदणहत्तिइ ।
तहिं हरिचंदु भडारउ पेक्खिवि   थिउ अप्पउ रिसिदिक्खइ दिक्खिवि ।
घत्ता—सो आयहिं सिरिहरजसहराहिं दोहिं वि गिरिगरुयंगु मुणि ॥
गुहकुहरि[५] णिसण्णु णिरिक्खियउ पलियंकेण णिसण्णु मुणि ॥२०॥

करवाली श्रीधरा नामकी कन्या हुई। पिताने उसे, जिसकी कामनाएँ बढ़ी हुई हैं ऐसे अलकापुरीके राजाको दे दिया।

घत्ता—वह पूर्णचन्द्र स्वर्गमें देवसुख मानकर, च्युत होकर अपने कर्मविपाकसे जिसने दारिद्र्यको नष्ट कर दिया है, ऐसे स्त्रीत्वको पुनः प्राप्त हुआ ॥१९॥

२०

वह राजा दर्शकसे श्रीधरा रानीको दुःखहरण करनेवाली यशोधरा नामकी कन्या हुई। वह सूर्याभपुर ( पुष्करपुर ) के काममें आसक्त राजा सूर्यावर्तको दी गयी। जो सिंहसेन (राजा) श्रीधर कहा गया, वह इन दोनोंसे रश्मिवेग नामका पुत्र हुआ। रश्मिवेगका सम्मान कर, उसे सिरपर उठाकर एवं श्रीकलशोंसे अभिषेक कर राजा दर्शकने द्वन्द्वोंका नाश करनेवाले मुनिचन्द्रके पास जब संन्यास ले लिया, तो माँ और बेटी विनीता श्रीधरा और यशोधराने भी मुनियोंके चरणारविन्दमें जिनकी बुद्धि तीव्र है, ऐसी गुणमती वसन्तिका आर्यिकाके पास प्रव्रज्या ग्रहण कर ली। जिसपर पवनसे धवल ध्वजमालाएँ आन्दोलित हैं ऐसा सिद्ध शिखर नामका जिनालय था। स्थावर और जंगम प्राणियोंके प्रति जिसमें मित्रताका भाव है ऐसी वन्दनाभक्तिके लिए रश्मिवेग वहाँ गया। वहाँ आदरणीय हरिश्चन्द्रको देखकर वह स्वयं मुनिदीक्षा लेकर स्थित हो गया।

घत्ता—गिरिकी तरह अत्यन्त ऊँचे तथा पर्यंकासनमें आसीन गिरिगुहामें बैठे हुए उन मुनिको इन दोनों श्रीधरा और यशोधराने देखा ॥२०॥

६. A विहुवविहत्तणउं।

२०. १. P सिरहरु। २. A आदरसेण। ३. P हयदंदहु। ४. AP मुणिचंदहु। ५. A °कुहरणिसण्णु।

२१

वंदिवि खरतवतावें खीणउ ताउ तासु णियडइ आसीणउ।
छुडु कम्मक्खयवयणु पयच्छिउ रयणत्तयहु कुसलु फुडु पुच्छिउ।
ता सो तंबचूलफणि णारउ णरयहु णीसरेवि हिंसारउ।
दीहु कालु संसारु सरेप्पिणु अण्णण्णइं अंगाइं धरेप्पिणु।
जायउ अजयरु विसमखयालइ फुल्लियबउलकलंबतमालइ।
मुहविससिहिमसिकयसारंगउ मोडियविडवुड्डवियविहंगउ।
फणताडणफोडियधरणीयलु वयणरंधघल्लियवणमयगलु।
वइवसदंडु चंडु अवलोइवि खणि आहारु सरीरु पमाइवि।
मरणि वि धीरत्तेण ण मुक्कइं तिण्णि वि पावइयइं थिरु थक्कइं।
अहिणा दढदाढहिं णिद्दलियइं कसमसंति चावंतें गिलियइं।
हेमणिवासविसेसवरिट्ठइ उप्पण्णइं मरेवि काविट्ठइ।

घत्ता—तहिं रुययविमाणि मणोरमणि जायउ अमरु वेरंकपहु॥
सो अजयरु चोत्थइ णरयबिलि णिवडिउ मुणिवररइयवहु॥२१॥

२२

चक्कउरइ जयलच्छिसहायहु णयवंतहु अवराइयरायहु।

---

२१

तीव्र तपतापसे क्षीण उन मुनिकी वन्दना कर वे उसके निकट बैठ गयी। शीघ्र ही उसने 'कर्मक्षय हो' ये शब्द कहे तथा रत्नत्रयकी कुशलताका प्रश्न पूछा। तब वह हिंसारत नारकी कुक्कुट सर्प नरकसे निकलकर लम्बे समय तक संसारमें परिभ्रमण कर, भिन्न-भिन्न शरीरको धारण करता हुआ, जिसमे बकुल-कदम्ब और तमाल वृक्ष खिले हुए हैं ऐसे विषम क्षयकाल वनमे अजगर हो गया। जिसने अपने मुखकी विषज्वालासे हरिणोंको काला कर दिया है, जिसने वृक्षोंको मोड़ दिया और पक्षियोंको उड़ा दिया है, अपने फनोंकी मारसे धरणीतलको फोड़ दिया है, जिसने अपने मुखरन्ध्रमें वनके मैगल गजोंको डाल लिया है, ऐसे यमके दण्डकी तरह प्रचण्ड उसे देखकर तथा एक क्षणमे शरीरके आहारकी कल्पना कर, परन्तु उन लोगोने मरणमे भी धीरत्वको नही छोड़ा। वे तीनों संन्यास लेकर स्थित हो गये। अजगरने अपनी मजबूत दाढ़ोंसे उन्हें निर्दलित कर दिया और कसमसाते हुए उन्हे चबाकर निगल लिया। वे लोग हेमनिवास विशेषसे वरिष्ठ कापिस्थ स्वर्गमे मरकर उत्पन्न हुए।

घत्ता—वहाँ सुन्दर रूप्यक विमानमे सूर्यप्रभ देव हुआ। मुनिवरका वध करनेवाला वह अजगर चौथे नरकमें गया॥२१॥

२२

जिन भगवान्‌के गुणगणका स्मरण करता हुआ वह सिंहचन्द्र श्रेष्ठ उपरिमग्रैवेयकसे अवतरित

---

२१. १. AP तंबचूलु। २. P संसारि। ३. AP °सिहिसिहहयसारंगउ। ४. A फलताडण°। ५. P °वणयरपलु। ६. A मुक्कउ। ७. P पव्वइयइं थक्कइं। ८. A यक्कउ। ९. A उप्पण्णाइं। १०. अमरवरंकपहु।

आयउ जिणगुणगणु सुयरंतउ　　　पवरुवरिमगेवज्जहि होंतउ।
सीहचंदु णं हुउ कुसुमाउहु　　　सुंदरिदेविहि सुउ चक्काउहु।
चित्तमाल तहु पियरायाणी　　　णं मयरद्धयवाणणिसेणी।
ताहं बिहिं भि णं पुण्णविहायउ　　　अक्कप्पहु सुरु तणुरुहु जायउ।
जो चिरु रस्सिवेउ अजयरहउ　　　एहु जि सो णरजम्मसमागउ।
णामें वज्जाउहु जयलंपडु　　　समरंगणि पल्हत्थियगयघडु।
पुहईतिलइ णयरि रवितेयहु　　　पियकारिणिदइयहु मइवेयहु।
सिरिहर काविट्ठहु पब्भट्ठी　　　रयणमाल सुय हूई दिट्ठी।
दिण्णी कुलिसाउहहु सणेहें　　　पुणु पवहंतें कालपवाहें।
घत्ता—कीलंतहं पेम्मपरव्वसहं ताहं तेत्थु पयडियपणउ॥
सा जसहर सग्गहु ओयरिवि रयणाउहु हूई तणउ॥२२॥

२३

पिहियासउ णवेवि अवराइउ　　　तउ चरंतु संतत्तु पराइउ।
रज्जु करेवि सुइरु चक्काउहु　　　गउ तायहु जि सरणु वियसियमुहु।
तेण कयउं भीसणु वम्महरणु　　　चरमदेहु जाणइ विहिविहरणु।
दूरुज्झियपरमहिलापरधणु　　　सिरि भुंजिवि तेत्तिउ पविपहरणु।
दंसणणाणचरित्ति अभंतउ　　　वप्पहु पासि पुत्तु णिक्खंतउ।

होकर चक्रपुरमें विजयरूपी लक्ष्मीके सहायक न्यायवान् अपराजित राजाकी पत्नी सुन्दरी देवीका चक्रायुध नामका पुत्र हुआ, जो मानो कामदेव था। चित्रमाला उसकी प्रिय रानी थी, जो मानो कामदेवके बाणोंकी नसैनी थी। उन दोनोंसे सूर्यप्रभ देव पुण्यविभागकी तरह उत्पन्न हुआ। तथा अजगरसे आहत जो पुराना रश्मिवेग था, वही मनुष्य जन्ममें आया हुआ विजयका लम्पट वज्रायुध है, जो युद्धके प्रांगणमें गजघटाको धराशायी कर देता है। जिसका तेज सूर्यके समान है ऐसे प्रियकारिणीके पति मतिवेगसे पृथ्वीतिलक नगरमें कापिष्ठ स्वर्गसे च्युत होकर श्रीवरा रत्नमाला नामकी कन्या होते हुए देखी गयी। वह वज्रायुधको दी गयी। फिर कालप्रवाहके बहनेपर—

घत्ता—जिसने विनय प्रकट की है, ऐसी वह यशोधरा स्वर्गसे अवतरित होकर क्रीड़ा करते हुए और प्रेमके वशीभूत उन दोनों ( वज्रायुध और रत्नमाला ) के रत्नायुध नामसे उत्पन्न हुई॥२२॥

२३

अपराजित पिहितास्रवको नमस्कार कर तपका आचरण करते हुए शान्तिको प्राप्त हुए। चक्रायुध भी बहुत समय तक वहाँ राज्य कर, विकसित मुख वह भी अपने पिताकी शरणमें चला गया। उसने भीषण तप किया। चरम शरीरी वह चारित्रको जानता था। जिसने परस्त्री और परधन छोड़ दिया है ऐसे वज्रायुध भी उतनी ही लक्ष्मीका भोगकर तथा दर्शन-ज्ञान और

२२. १. A गुणगुण। २ A पुण्णणिहायउ। ३. A एहु जो सो। ४. AP णरजम्मि समागउ। ५. AP पियकारणे। ६. P सणाहें। ७. A पयलियपणउ।
२३. १. A तित्तिउ; P तित्तउ। २. P °चरित्तहं मत्तउ।

खवइ पुराइउ कम्मु गयालसु तहु सुउ रयणाउहु रइलालसु।
माणइ सोक्खु ण तिप्पइ भोएं णं मयरहरु[३] तरंगिणितोएं।
जायवेउ णं तरुपब्भारें अइरारिउ वित्थरइ वियारें।
घत्ता—अण्णहिं दिणि[४] पवरुज्जाणहरि गिरिसरिखेत्तविहूसियउ ॥
सिरिवज्जदंतमुणिणा जणहु तिहुयणमाणु पयासियउ ॥२३॥

२४

विजयमेहु णामें कुंभीसरु णिवकल्लाणकारि[१] जलहरसरु।
तं णिसुणिवि मुणिभासिउ कंखइ दिण्णु वि मासगासु ण वि भक्खइ।
मंतिविज्ज आउच्छइ राणउ महु तंबेरमु किं विद्दाणउ।
ताव तेहिं अवलोइउ जाइवि लक्खिउ तणु गुणदोस पलोइवि[२]।
जंगलकवलु णिबद्धु ण ढोइउ पयघियकूरपिंडु संजोइउ।
सो कवलिउ करिणा करु देंतें वज्जदंतु पुच्छिउ महिवंतें।
मत्थएण वंदिवि मुणिपुंगमु मासु ण खाइ कइं तंबेरमु।
कहइ महारिसि जियवम्मीसरु एत्थु भरहि छत्तउरि णरेसरु।
पीयंभद्दु[३] णामें णं वम्महु सइदेवीवइ णावइ सयमुहु।
घत्ता—पीइंकरु पुत्तु पसिद्धु जइ मंतिवि जाणिउं चित्तमइ ॥
कमला इव कमला तासु पिय तणुरुहु ताहं विचित्तमइ ॥२४॥

चारित्रसे अभ्रान्त पुत्र भी पिताके पास दीक्षित हो गया। आलस्यसे रहित पूर्वार्जित कर्मको वह नष्ट करता है, उसका रतिकी लालसा रखनेवाला पुत्र रत्नायुध खूब सुख मानता है; भोगसे तृप्त नहीं होता, जैसे समुद्र नदियोंके जलसे तृप्त नहीं होता, जैसे वृक्षसमूहसे आग अत्यन्त उद्दीप्त होकर फैल जाती है।

घत्ता—एक दूसरे दिन प्रवर उद्यानगृहमें श्री वज्रदन्त मुनिने गिरि, नदी और क्षेत्रसे विभूषित त्रिभुवन-विभाग लोगोंको बताया ॥२३॥

२४

राजाका विजयमेघ नामका जो कल्याणकारी और मेघके समान स्वरवाला गजराज था, यह सुनकर मुनिके कथनको चाहने लगता है और दिये हुए मांसके कौरको नहीं खाता। राजा मन्त्रियों और वैद्योंसे पूछता है कि मेरा हाथी दुबला क्यों हो गया है। तब उन लोगोंने जाकर देखा और गुणदोष देखकर उसकी परीक्षा की। उसे बँधा हुआ मांसका कौर नहीं दिया गया, दूध, घी और भातका आहार दिया गया। सूँड़ देते हुए हाथीने उसे खा लिया। राजाने सिरसे प्रणाम करते हुए मुनिश्रेष्ठ वज्रदन्तसे पूछा कि यह हाथी मांस क्यों नहीं खाता। कामदेवको जीतनेवाले महामुनि कहते हैं, इस भरतक्षेत्रके छत्रपुरमें प्रीतिभद्र नामका राजा था, जो मानो कामदेव था। (वह वैसा ही था) जैसे इन्द्राणीका पति इन्द्र।

घत्ता—जगमें उसका प्रीतिंकर नामका प्रसिद्ध पुत्र था और मन्त्री भी चित्रमति था। उसकी पत्नी कमला कमला (लक्ष्मी) के समान थी। उन दोनोंका पुत्र विचित्रमति था ॥२४॥

३. A मयहरु। ४ AP अवरहिं दिणि।

२४. १. A णवकल्लाण°। २. पलोयवि, P पलाइवि। ३. A पीइभद्दु; P पाइभद्दु।

२५

धीरु धम्मरुइ सिरिगुरु मण्णिवि  धम्मु अहिंसिल्लउ आयण्णिवि ।
मणि पडिवज्जिवि गुत्तिउ तिण्णि वि  पीइंकरु विचित्तमइ बिण्णि वि ।
गय[2] रिसिवर लेप्पिणु साकेयहु  सत्तभूमिसउहावलिसेयहु ।
खीर[3]रिद्धि उप्पण्णी जेट्ठहु  णिज्जियणियजीहिंदियचेट्ठहु ।
चंदसूर णावइ गयणंगणि  वेण्णि वि चडिय छुड्डु जि घरं[4]गणि ।
बहुइववासरीणमुणिपंथिय  ते धीसेणइ[5] वेसइ पत्थिय ।
थाहु भणंतियाइ पणवेप्पिणु  ण थिय भडारा विगय वलेप्पिणु ।
कामिणीइ अप्पाणउ गरहिउं  किं जीविउ मुणिदाणें विरहिउं ।
पुच्छइ लहुयउ साहु ससंसउ  कि आया[6] से ण गहियउ गासउ ।

घत्ता—गुरु अक्खइ महुमासासियहं णिप्पिह कयपरलोयकिसि ।
अविणीयहं रायहं कामिणिहिं दिण्णु वि पिंडु ण लेंति रिसि ॥२५॥

२६

तहि विचित्तमइ सुमरइ[1] रामहि  गीओलंबियमोत्तियदामहि ।
मयणसरोहें हियवउं भिण्णउं[2]  जंपंतहं हुंकारइ सुण्णउं ।
राउ सहाउ तहु[3] मेल्लिवि मंदिरु  णं इंदीवरासु इंदिंदिरु ।

२५

धीर-धर्मरुचि श्री गुरुको मानकर तथा अहिंसा लक्षण धर्म सुनकर, मनमें तीन गुप्तियाँ स्वीकार कर, प्रीतिकर और विचित्रमति दोनों मुनिदीक्षा लेकर, सात भूमिवाले प्रासादोंसे युक्त साकेत नगरके लिए गये। अपनी जिह्वेन्द्रियकी चेष्टाको जीतनेवाले जेठे ( प्रीतिकर ) को क्षीणास्रव ऋद्धि उत्पन्न हुई। उन दोनोंने घरके आँगनमें उसी प्रकार प्रवेश किया, जैसे सूर्य-चन्द्रने आकाशमें प्रवेश किया हो। अनेक उपवासोंसे क्षीण उन मुनिमार्गियोंको बुद्धिसेना नामकी वेश्याने, 'ठहरिए' कहते हुए और प्रणाम करते हुए प्रार्थना की। परन्तु आदरणीय वे मुड़कर ठहरे नहीं चले गये। उस वेश्याने अपनी निन्दा की कि मुनिदानके बिना जीवनसे क्या? छोटे साधुसे उसने अपने संशयकी बात पूछी कि वे क्यों आये और आहार नहीं लिया।

घत्ता—गुरु कहते हैं—"मधु-मांस खानेवालोंसे विरक्त तथा परलोककी खेती करनेवाले मुनि अविनीत राजाओंकी स्त्रियोंके द्वारा दिये गये आहारको ग्रहण नहीं करते" ॥२५॥

२६

जिसकी गर्दनपर मोतियोंकी माला अवलम्बित है ऐसी उस रामा (वेश्या) को विचित्रमति याद करता है। कामके तीरोंसे उसका हृदय विदीर्ण हो गया। बोलनेवालोंसे खाली हुंकार कर

२५ १. AP समिदिस पंच घरेप्पिणु विण्णि वि; A adds a new line after this . पीईकरु विचित्तमइ वेण्णि वि in second hand. २. A रिसि गयवउ । ३. A खीणरिद्धि । ४. AP °पंगणि । ५. A ते विसणोयइ; P तेघेसिणोयइ । ६. A किं आयहो घरे गहिउ ण गासउ; P किं आयहे घरे गहिय ण गासउ । T supports the reading of K ।

२६. १. सुवरइ । २. AP छिण्णउं । ३. AP मेल्लिवि तहि ।

सिसुमृगणैयणइ पीवरथैणियइ वंदिउ सो पडिगाहिउ गणियइ।
दिण्णउ तासु भोज्जु जं चंगउं विउसाहुहि संपीणिउ अंगउं।
सरसवयणु तहिं तेण णिउंजिउं दड्ढउं चरियधण्णु जं पुंजिउं।
रत्तु मुणेवि ताइ अवहेरिउ णारिहिं भुवणि को ण किर मारिउ।
तो गुणवंतु ताम गरुँयत्तणु जाम ण लग्गइ मणसियमग्गणु।
णिग्गउ गउ परिहेप्पिणु राउलु विसयालुद्धउ जायउ आउलु।

घत्ता—पलपाएं जाएं मिट्ठएँण सूयारउ णिवमणि चडिउ॥
कय कामिणि दविणें तेण वस रिसि चारित्तहु परिवडिउ॥२६॥

२७

मरिवि तुहारउ जायउ कुंजरु महु भासंतहु तिहुवणपंजरु।
एहु एवहिं जोउ जाइंभरु तुहुं वि बप्प अप्पाणउ संभरु।
ता रयणौउहेण णियतणयहु रज्जु समप्पिउ पयडियपणयहु।
तासु जि गुरुहि पौसि तउ चिण्णउं तहु मायाइ तं जि पडिवण्णउं।
बिण्णि वि संतइं मायापुत्तइं अच्चुइ अणिमिसत्तु संपत्तइं।
अजयँरु पंकप्पहरणयंतहु णीसरियउ कह कह व कयंतहु।
दारुणभिल्लहु सुउ अइदारुणु मंगिहि सवरिहि हुउ करिमारणु।
तेण पियंगुदुग्गि अवलोइउ तउ तवंतु वज्जाउहु घाइउ।

देता। अपने मित्रको छोड़कर वह उसके घर गया, मानो भ्रमर कमलपर गया हो। शिशुमृगनयनी स्थूल स्तनोंवाली उस वेश्याने उसकी वन्दना की, पड़गाहा और जो अच्छा भोजन था वह उस साधुको दिया। उस कपटी साधुका शरीर पीड़ित हो उठा। उसने उससे सरस शब्दोंमें बात की और जो संचित चारित्र धन था उसे खाक कर दिया। उसे अनुरक्त देखकर वेश्याने उसकी उपेक्षा की। स्त्रियोंके द्वारा संसारमें कौन नहीं मारा जाता? मनुष्य तभी तक गुणवान् है और उसका बड़प्पन है कि जबतक उसे कामदेवके बाण नहीं लगते। वस्त्र पहनकर वह निकल गया और राजकुलके लिए गया। विषयोंका लोभी वह आकुल हो उठा।

घत्ता—मीठा मांस पकानेके कारण वह रसोइया राजाके मनमें चढ़ गया। धन देकर उस वेश्याको वशमें कर लिया, और वह मुनि चारित्रसे भ्रष्ट हो गया॥२६॥

२७

वह मर कर तुम्हारा हाथी हुआ। मेरे द्वारा त्रिलोकका ढाँचा बताये जानेपर इसको इस समय जाति स्मरण हुआ है। हे सुभट, तुम भी अपनी याद करो। तब विनय प्रकट करनेवाले अपने पुत्रको रत्नायुधने राज्य सौंप दिया, और उन्हीं गुरुके पास तप ग्रहण कर लिया। उसकी माताने भी तप ग्रहण कर लिया। दोनों शान्त माता और पुत्र अपलकमात्रमें अच्युत स्वर्ग पहुँच गये। अजगर भी पंकप्रभा नरकमें युद्ध करते हुए, नरकभवका अन्त करते हुए दारुण भील और मंगी भीलनीसे हाथियोंको मारनेवाला अत्यन्त भयानक पुत्र हुआ। उसने प्रियंगु द्रुमके नीचे तप

४. AP °मिगणयणइ। ५. AP °थणिइ। ६. A ताइ। ७. AP गुरुयत्तणु। ८. A सिट्ठएण।
२७. १. APT जाईसरु। २. A रयणाहिवेण। ३. AP पासु। ४. AP अजगरु।

मुउ सव्वत्थसिद्धि संपत्तउ सवरु वि पावें णरइ णिहित्तउ।
सत्तमि तमतमपहि भीसावणि पंचपयारदुक्खदरिसावणि।

घत्ता—धादइसंडइ सुरवरदिसहि मेरुहि परविदेहि सरइ॥
गंधिल्लदेसि उज्झाउरिहि णरवइ अरुहदासु वसइ॥२७॥

## २८

कामहुयासहु णं कालंविणि सुव्वेय[1] णामें तासु णियंविणि।
अवेर[2] वि तहु जिणयत्त घरेसरि अमरमहामयरहरहु णं सरि।
अच्चुयचुय तेएं णं दिणयरु रयणमाल रयणाउह सुरवरु।
बिहिं वि बेण्णि संजणिय तणूरुह विजय विहीसण णवपंकयमुह।
ते बेण्णि मि णं[3] छणससिसायर ते बेण्णि वि बलकेसव भायर।
बीयहु णरयहु गयउ विहीसणु दुद्धरु तउ करेवि संकरिसणु।
लंतवि जायउ देउ महामहु आइच्चाहु हउं जि सो सुहवहु।
सम्मइंसणसासणि लग्गउ मई संबोहिउ णरयहु णिग्गउ।
जंबुदीवएरावयउज्झहि सिरिवम्महु सीमहि तणुमज्झहि।
सो केसवु दुहुं भुंजिवि आयउ लच्छिधामु णामें सुउ जायउ।
रिसिहि विणासियवम्महलीलहु चिरु पावइयउ पासि सुसीलहु।
पत्तउ बंभकप्पि मेल्लिवि तणु अट्ठगुणट्ठिवंतु देवत्तणु।

करते हुए वज्रायुधको देखा और उसे मार डाला। वह मरकर सर्वार्थसिद्धि पहुँचे। वह भील भी मरकर, भयंकर पाँच प्रकारके दुःखोंका प्रदर्शन करनेवाले तमतमप्रभा नामक सातवें नरकमे डाल दिया गया।

घत्ता—धातकीखण्डमे पूर्वदिशामे सुमेरुपर्वतके अपर विदेहमे गन्धिल देशकी अयोध्या नगरीमे भोगयुक्त राजा अर्हद्दास रहता था ॥२७॥

## २८

कामदेवकी अग्निको शान्त करनेवाली मेघमालाके समान उसकी सुव्रता नामकी पत्नी थी और भी उसकी जिनदत्ता नामकी गृहेश्वरी थी, जो मानो क्षीरसमुद्रके लिए नदी हो। अच्युत स्वर्गसे च्युत होकर और तेजमे मानो दिवाकरके समान रत्नमाल और रत्नायुध सुरवर भाग्यसे दोनोके पुत्र हुए—नवकमलके समान मुखवाले विजय और विभीषण नामसे। वे दोनो ही पूर्णचन्द्रमा और समुद्र थे, वे दोनो ही बलभद्र और नारायण थे। विभीषण दूसरे नरक गया और बलभद्र दुर्धर तपकर महाआदरणीय लान्तव देव हुआ। सुखावह वही मैं आदित्य नामका देव हूँ। मेरे द्वारा सम्बोधित होनेपर सम्यग्दर्शनके शासनमे लगकर वह नरकसे निकला और जम्बूद्वीपके ऐरावतक्षेत्रकी अयोध्या नगरीमे वह केशव दुःख भोगकर आया और श्रीवर्माकी कृशोदरी पत्नी सीमासे श्रीधर नामका पुत्र हुआ। कामदेवकी लीलाका नाश करनेवाले सुशील मुनिके पास उसने दीक्षा ली। और शरीर छोड़कर ब्रह्म स्वर्गमे आठ गुणोमे निष्ठा करनेवाले देवत्वको प्राप्त हुआ।

२८. १. AP सुव्वइय। २. AP अवरु वि। ३. A णंदण ससिसायर।

घत्ता—वज्जाउहु सव्वत्थहु चविवि संजयंतु जिणतवि णिरउ ॥
तुहुं हुउ जयंतु बंभाउ चुउ रिसि णियाणसल्लेण मुउ ॥२८॥

२९

णायराउ जाओ सि भयंकरु इयरु वि पाउ मुणिंदखयंकरु ।
अहमणिबद्धाउसु अहगारउ अहि हूयउ अंतिममहिणारउ ।
पुणु वालुयपहि वालु णिमण्णउ दुक्खपरंपराइ अइण्णउ ।
तसथावरतिरिक्खभवजालइ णिवडिउ हिंडमाणु गयकालइ ।
पविउलअइरावइ णइतीरइ भूयरमणि काणणि गंभीरइ ।
गोसिंगें घरिणिहिं संखिणियहिं संखुब्भेउ समुद्दसंखिणियहिं ।
तावसेण संजणियउ तावसु पंचहुयासणु सहइ सतामसु ।
दिव्वतिलयपुरि खेयरराणउ जोइवि जंतउ सक्कसमाणउ ।
णाम सुमालि णिबंध णिबद्धउ अण्णाणें णियतवहलु लद्धउ ।
खगधरणीहरि उत्तरसेणिहि णहयलवल्लहपुरि सुहजोणिहि ।
विज्जदाढु खगु पिय विज्जुप्पह मुहससियरधवलियदसदिसिवह ।
ताहं बिहिं मि हियइच्छियरूवउ हरिणसिंगु मुउ सुउ संभूयउ ।
विज्जदाढु णामें दढयरभुउ जगदूयाणुरूउ भडसंथुउ ।

घत्ता—इहु भाइ तुहारउ गरुययरु मेरुधीरु परिचत्तभउ ॥
एएं जम्मंतरवइरिइण हउ परमेसरु मोक्खगउ ॥२९॥

घत्ता—वज्रायुध सर्वार्थसिद्धिसे च्युत होकर जिनतपमें निरत संजयन्त हुआ। और ब्रह्म स्वर्गसे च्युत होकर तुम निदान शल्यसे मरकर जयन्त हुए ॥२८॥

२९

मुनिका घात करनेवाला दूसरा भी भयंकर नागराज हुआ, पापकर्मसे आयु बाँधनेवाला, पाप करनेवाला नाग ( सत्यघोष ) सातवें नरकमें उत्पन्न हुआ। फिर दुःख परम्परासे विदारित वह मूर्ख बालुकाप्रभ नरकमें निमग्न हुआ। त्रस, स्थावर और तिर्यंचोंकी जन्मपरम्पराके जालमें पड़ा हुआ वह घूमता रहा। समय बीतनेपर विशाल ऐरावती नदीके किनारे भूतरमण नामक गम्भीर जंगलमें गोशृंग तपस्वीकी भाग्यहीन शंखिका पत्नीसे मृगशंख नामका तपस्वी हुआ। सतामस वह पंचाग्नि तप सहन करता है। दिव्य तिलकपुरमें इन्द्रके समान जाते हुए सुमालि नामक विद्याधरको देखकर उसने निदान बाँधा और उस अज्ञानीने अपने तपका फल पा लिया। विजयार्ध पर्वतकी सुखयोनी उत्तर श्रेणीमें विद्युद्दंष्ट्र विद्याधर और उसकी प्रिया विद्युत्प्रभा थी, जो अपने मुखरूपी चन्द्रमासे दसों दिशापथ धवलित करती थी। वह मृगशृंग मरकर उन दोनोंसे मनचाहे रूपवाला पुत्र हुआ। विद्युद्दंष्ट्र नामका दृढतर बाहुओंवाला, योद्धाओंके द्वारा संस्तुत और यमदूतके समान—

घत्ता—यह महान् मेरुके समान धीर और परित्यक्त-भय तुम्हारा भाई, पूर्वजन्मके शत्रु इसके द्वारा आहत होकर परमेश्वर होकर मोक्ष गया है ॥२९॥

२९. १. A अहमु । २. P वालय° । ३. A भयजालइ । ४. A हरिणसिंगु हूयउ तवसिणियहिं; P संखु व भवसमुद्दसंखिणियहि । ५. A °पुरखेयर । ६. A वज्जदाढु । ७. A विज्जप्पह । ८. P विज्जुदाढु ।

३०

एहउ भवसंबंधु वियारिउ एत्थु केण किर को णउ मारिउ।
म करहि तुहुं जिणधम्मविरुद्धउं णियमहि हियवउं रोसाइद्धउं।
तं णिसुणिवि पडिजंपइ उरयरु तुह वयणेण ण मारमि खेयरु।
पइं जिणमग्गु मज्झु वज्जरियउ भवकद्दमि पडंतु उद्धरियउ।
तइ वि साहु उवसग्गणिरुंभणु लइ कीरइ खलदप्पणिसुंभणु।
एयहु कुलि सिज्झंतु म विज्जउ पुरिसहं दुद्धरविहुरसहेज्जउं।
णारिहिं सिज्झिहिंति णियमालइ संजयंतपडिमापयमूलइ।
मागहमंडलकुवलयचंदहु इंदभूइ पुणु कहइ णरिंदहु।
हिरिबंधणि पयणियखयरिंदहु णामु करिवि हिरिमंतु गिरिंदहु।
मुइवि णिबद्धवइरसंदिग्गहु लहु णीसल्लु चविवि सपरिग्गहु।
गउ फणि संजयंतु मुणि वंदिवि रविआहउ सुरवरु अहिणंदिवि।
सुरु जाइवि सुहि संठिउ लंतवि आउमाणि वोलीणि सउच्छवि।
घत्ता—इह भरहखेत्ति उत्तरमहुरि पुरि अणंतवीरिउ णिवइ॥
लायण्णरूवसोहग्गणिहि णारि मेरुमालिणिय सइ॥३०॥

३०

यह संसार-सम्बन्ध विदारित हो गया। यहाँ किसके द्वारा कौन नहीं मारा गया। इसलिए तुम जिनधर्मके विरुद्ध आचरण मत करो, रोषसे भरे हुए अपने मनका नियमन करो। यह सुनकर अजगर उत्तर देता है कि तुम्हारे शब्दोंसे मैं इस विद्याधरको नहीं मारूँगा। तुमने मुझे जिनमार्ग बताया है। संसारकी कीचड़में डूबते हुए मेरा उद्धार किया है। तो भी उपसर्गका रोकना जरूरी है। लो, इस दुष्टके दर्पका विनाश किया जाता है। इसके कुलमें विद्या सिद्ध नहीं होगी। इसके कुलमें लोगोंके कठोर दुःख सहन करना होगा। परन्तु स्त्रियाँ नियमके घर संजयन्त मुनिकी प्रतिमाके चरणोंमें विद्या सिद्ध करेंगी। मागधरूपी मण्डलके कुलचन्द्र इन्द्रभूति गणधर पुनः राजा श्रेणिकसे कहते हैं कि विद्याधरोंको लज्जाके बन्धनमें रखनेके कारण, पहाड़का नाम ह्रीमन्त रखकर तथा बाँधे हुए शत्रुसमूहके बँधनोंको मुक्त कर, तुम निःशल्य रहो—यह कहकर अपने परिग्रहके साथ संजयन्त मुनिकी वन्दना कर, दिवाकर देवका अभिनन्दन कर धरणेन्द्र चला गया। सज्जन देव जाकर लान्तव स्वर्गमें स्थित हो गया। उत्सवोंके साथ आयुका मान समाप्त होनेपर—

घत्ता—इस भरतक्षेत्रकी उत्तर मथुरा नगरीमें अनन्तवीर्य राजा था, उसकी लावण्य-रूप और सौभाग्यकी निधि मेरुमालिनी नामकी सती स्त्री थी॥३०॥

३०. १. AP उवसग्गु। २. AP °दप्पणिसुंभणि। ३. A सिज्जंतु। A ४. दुद्धरु विहुर°; P दुद्धरि विहुरि। ५. A हरिवद्धणि पयलिय°, P हिरिवद्धणि पयलिय°।

३१

आइच्चाहु मोहमयमद्दणु हूयउ मेरुणामु तहु णंदणु।
णियकुलसंतइवेल्लिवराहें असयवईहि तेण णरणाहें।
हुउ सपुण्णविहवेणुद्दामें धरणु चविवि सुउ मंदरु णामें।
आयण्णह चिरएप्पिणु अंजलि एयहं सयलहं भणमि भवावलि।
सीहसेणु करि सिरिहरु सुरवरु रस्सिवेउ रवितेउ वरामरु।
वज्जाउहु अहमिंदु पियारउ संजयंतु दय करउ भडारउ।
महुर रामदत्त वि जाणिज्जइ भक्खराहु पुणु देउ भणिज्जइ।
सिरिहर पुणु वसुसमदिवि अणिमिसु रयणमाल अच्चुयसुरु सहरिसु।
पुणु विजयंकु वि आइच्चाहउ जाउ मेरु पुणु मुणिगणणाहउ।
वारुणि छणविहु वेरुलियप्पहु जसहर काविट्ठइ रुयप्पहु।
रयणाउहु अच्चुयउ विहीसणु सक्करवसुमइणारउ भीसणु।
सिरिधामउ सुउ बंभणिवासउ णिउ जयंतु फणिवइविवरासउ।
पुणु मंदरगुणिगणसंजुत्तउ सिरिभूइ वि फणि चमरि पवुत्तउ।

घत्ता—कुक्कुडफणि चोत्थयणरयरुहु अजयरु पंकप्पहदुहिउ॥
समरुल्लउ सत्तमपुहविभउ अहि पुणु सयलदुक्खगाहिउ॥३१॥

३१

मोहमदका मर्दन करनेवाला दिवाकर नामका देव उसका मेरु नामका पुत्र हुआ। और वह धरणेन्द्र च्युत होकर अमृतवती रानीसे, अपनी कुलसन्ततिरूपी लताके श्रेष्ठ वर तथा सम्पूर्ण वैभवसे उद्दाम उस राजाका मन्दर नामका पुत्र हुआ। (आप लोग) अंजलि जोड़कर इन सबकी भवावलिको सुनिए। सिंहसेन हाथी, श्रीधर सुरवर, रश्मिवेग अर्कप्रभदेव (रवितेज), वज्रायुध सर्वार्थसिद्धिमें प्यारा अहमेन्द्र और संजयन्त आदरणीय (गणधर) दया करें। मधुराको रामदत्ता जाना जाये, फिर उसे भास्कर देव कहा जाता है, फिर श्रीधरा, फिर आठवें स्वर्गमें देव, रत्नमाला सहस्रार स्वर्गमें अच्युतदेव, विजयसे युक्त वीतभय और आदित्यप्रभ देव, तथा मेरु नामका गणधरोंका स्वामी हुआ। वारुणीका जीव, पूर्णचन्द्र वैडूर्यदेव यशोधरा, कापिष्ठ स्वर्गमें रुचकप्रभ रत्नायुध अच्युत विभीषण, दूसरी शर्करा भूमिका भीषण नारकी, श्रीधर्मा, ब्रह्मस्वर्गका देव, जयन्त, विवरोंमें आश्रित रहनेवाला धरणेन्द्र, फिर गुणियोंके गणोंसे संयुक्त मन्दर गणधर हुआ। श्रीभूति भी (सत्यघोष) सर्प चमर कहा गया।

घत्ता—कुक्कुट सर्प, चौथे नरकका नारकी, अजगर, पंकप्रभानरकका नारकी, शबर, सातवें नरकका नारकी, सांप, फिर समस्त दुःखोंको ग्रहण करनेवाला॥३१॥

---

३१. १. AP अणमिसु। २. A विजयंतु वि। ३. A वेरुडिय°। ४ A भूयप्पहु। ५. AP सुह। ६. ...मंदरमणिगण°; P मंदरि मुणिगण°। ७. A चउत्थइ णरइ दुहु। ८. A सव्वदुक्ख°।

३२

हिंडिवि भव[1]संसारि परव्वसु पच्छइ हरिणसिंगु[2] हुउ तावसु।
विज्जदाढु[3] मुणिमारणदुज्जणु हो डज्झउ दुक्कम्मवियंभणु।
भद्दमित्तु पुणु केसरिससहरु पुणरवि उवरिमगेवज्जामरु।
चक्काउहु सासयगइं[4]गामिउ देउ समाहि मज्झु रिसिसोमिउ[5]।
णविवि विमलवाहणु तित्थंकरु तेरहमउ परमेट्ठि सुहंकरु।
गणहर गणु[6] परिपालिवि णीरय मोक्खहु वे वि मेरु मंदर गय।
महु पसियंतु देंतु गुणदित्तइं सुद्धइं दंसणणाणचरित्तइं।
णिच्चल होउ फुरियणहविमलइ भत्ति भवंतयारिकमकमलइ।

घत्ता—कह णिसुणिवि मेरुहि मंदरहु विंभियँ[7] भरहणराहिवइ ॥
थिय जिणवरपयसंणिहियमइ पुप्फयंत[8]करसरिसरुइ ॥३२॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे संजयंतमेरुमंदरकहंतरं[9] णाम सत्तवंण्णासमो[10] परिच्छेओ समत्तो ॥५७॥

३२

फिर परवश समस्त संसारमें परिभ्रमण कर बादमें मृगश्रृंग तापस हुआ। फिर मुनियोंको मारनेवाला दुर्जन विद्युत्दंष्ट्र हुआ। अरे, दुष्कर्मके विस्तारमें आग लगे। भद्रमित्र ( सेठ ) सिंहचन्द्र, फिर उपरिमग्रैवेयकका देव, फिर शाश्वतगतिगामी चक्रायुध ऋषिस्वामी देव मुझे समाधि प्रदान करें। शुभ करनेवाले परमेष्ठी तेरहवें तीर्थंकर विमलनाथको प्रणाम कर, गणधर गुणका परिपालन कर निष्पाप मेरु और मन्दर दोनो मोक्ष चले गये। वे मुझपर प्रसन्न हों, तथा गुणोंसे प्रदीप्त शुद्ध दर्शन, ज्ञान और चारित्र मुझे दें। स्फुरित आकाशके समान निर्मल तथा संसारका अन्त करनेवाले उनके चरणकमलोंमें मेरी निश्चल भक्ति हो।

घत्ता—मेरु और मन्दरकी कहानी सुनकर भरत राजा विस्मित हुए। नक्षत्रोंकी किरणोंके समान कान्तिवाले तथा जिनवरके चरणकमलोंमें अपनी बुद्धि रखनेवाले वह स्थित रह गये ॥३२॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका संजयन्त मेरु मन्दर कथान्तर नामका सत्तावनवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥५७॥

३२. १. A °संसार°। २. A °सिंगसुउ। ३. AP विज्जुदाढु मुणिमारणु। ४. A सासयगय°। ५. P °सासिउ। ६. A गुण। ७. A विंभिउ। ८. AP पुप्फदंत°। ९. A °कहंतरवण्णणं। १०. AP सत्तावण्णा°।

## संधि ५८

जेणेक्कें कम्मविमुक्कें जगु वं तेहउं लक्खिउं ॥
कयडंभहिं हरिहरबंभहिं जं जम्मि वि णं सिक्खिउं ॥ध्रुवकं॥

१

जो ण महइ जीवहं सासणासु जें होंतें मेल्लइ सासणासु ।
सुज्झइ सम्मत्तं खाइएण थुव्वइ देवोहें खाइएण ।
णायंदणमंसियसासणासु तहु णित्तदिव्वभासासणासु ।
जम्मंतरि भावियभावणासु संखोहियवितरभावणासु ।
समदिट्ठिदिट्ठकंचणतणासु तवजलणदड्ढदुक्कियवणासु ।
णाणंतणिवेसियतिहुवणासु दिहिवइपरिरक्खियवयवणासु ।
उब्भियसियायवत्तत्तयासु एक्काहियवरवत्ततयासु ।
पवयणवारियपेसियसुरासु कमकमलणवियदेवासुरासु ।

---

## सन्धि ५८

कर्मसे विमुक्त जिन एकने उस वैसे संसारको देख लिया कि जिसे ( देखना ) दम्भ करनेवाले विष्णु, शिव और ब्रह्मा जन्म लेकर भी उसे देखना नहीं सीख सके ।

१

जो जीवोंके प्राणोंका नाश नहीं चाहता, परन्तु जिसके होनेसे जीव लक्ष्मी और चंचलता छोड़ देता है, उसे क्षायिक-सम्यक्त्व दिखाई देने लगता है। आकाशसे आकर देवता जिसकी स्तुति करते हैं, जिनका शासन नागेन्द्रके द्वारा नमनीय है, जिनके शब्द सर्वभाषात्मक होते हैं, जिन्होंने जन्मान्तरमें सोलह भावनाओंका चिन्तन किया है, जिन्होंने व्यन्तर और भवनवासी देवोंको क्षुब्ध किया है, जो अपनी सम्यक् दृष्टिसे स्वर्ण और तृणको समान समझते हैं, जिन्होंने तपकी आगमें दुष्कृतरूपी तृणोंको जला दिया है, जिनके ज्ञानमें तीनों लोक निवेशित हैं, जिन्होंने धैर्यरूपी बागड़से व्रतरूपी वनकी रक्षा की है, जिनके ऊपर श्वेत आतपत्र उठे हुए हैं, जो एकसे अधिक वरवातसे आशाओंको तृप्त करनेवाले हैं, जिन्होंने अपने प्रवचनोंसे मांस-मदिराके सेवनका निषेध किया है, जिनके चरण-कमलोंमें देव और असुर नमन करते हैं।

---

A has, at the beginning of this saṃdhi, the following stanza:—

संजुहियणाणुकोप्परवोवाकहिवन्वणावयवो ।
अणुहवइ वेरियं तुज्झ जं पावइ लेहओ दुक्खं ॥ १ ॥

P and K do not give it anywhere ।

१. १. P लक्खियउं । २. AP ण वि सिक्खि° । ३ P सिक्खियउं । ४. A देवेहिं; P देवोहिं । ५. AP °णमिय° । णाइंद° । ६. A जम्मंतरभमिय° । ७. PT णाणंति णिवे° । ८. PT °पेसोसुरासु ।

घत्ता—[10]हयधंतहु गुणवंतहु अणिमिसकेउकयंतहु ॥
[11]भयवंतहु अरहंतहु पणविवि पयइं अणंतहुं ॥१॥

२

पुणु कहमि कहाणउं काम[1]हारि तहु केरउं सासयसोक्खकारि ।
धादइसंडहु पच्छिमदिसाइ वित्थिण्णि[2] मेरुपुव्विल्लभाइ[3] ।
परिहा[4]पाणियपरिभ[5]मियमयरि मणितोरणवंति अरिट्ठणयरि ।
पउमावल्लहु पउमरहु राउ तहु एक्कु दिवे[6]सु जायउ विराउ ।
आणियसंमाणियदुज्जणाइ णीणियअवमाणियसज्जणाइ ।
अविणीयइ धणमयवेंभलाइ पवणाहयतणजललवचलाइ ।
बहुकव[7]डंडविडणिवरंजियाइ भंगुरभावें णं लंजियाइ ।
महिवइलच्छिइ एयइ खलाइ मणवारणबंधणसंखलाइ ।
बद्धउ हउं णिवसमि एत्थु काइं अणुसरमि सत्ततच्चाइं ताइं ।
सिरि ढोयमि[8] तणयहु घणरहासु संसारइ सरणु ण को वि कासु ।
इय चिंतिवि पासि सयंपहासु वउ लइयउ छिंदिवि मोहपासु ।

घत्ता—अविहंगइं धरिवि सुयंगइं एयारह जिणदिट्ठइं ॥
कयवसणइं इंदियपिसुणइं जिणिवि पंच दप्पिट्ठइं ॥२॥

---

घत्ता—ऐसे अन्धकारको नष्ट करनेवाले, गुणवान्, कामके लिए यम, ज्ञानवान् अनन्तनाथ अरहन्तके चरणोंको प्रणाम करता हूँ ॥१॥

२

और फिर कामको नाश करनेवाली उनकी शाश्वत सुख देनेवाली कथाको कहता हूँ। धातकीखण्डकी पश्चिम दिशामे विस्तीर्ण मेरुके पूर्वभागमें अरिष्ट नगर है, जिसके परिखाजलमें मगर परिभ्रमण करते हैं और जो मणितोरणोंसे युक्त है। उसमें पद्मादेवीका प्रिय राजा पद्मरथ था। उसे एक दिन विराग हो गया। जिसमे दुर्जनोंको लाया और सम्मानित किया जाता है, तथा सज्जनोंको निकाला और अपमानित किया जाता है, जो अविनीत और धनके मदसे विह्वल है, जो पवनसे आहत तृण और जलकणोंकी तरह चंचल है, जो अत्यन्त कपटपूर्ण दृढविटोंसे राजाका रंजन करती है, जो अपने कुटिलभावसे दासीके समान है, मनरूपी हाथीको बांधनेके लिए शृंखलाके समान है, ऐसी इस दुष्ट राज्यलक्ष्मीसे बँधा हुआ मैं यहाँ क्यों निवास करता हूँ, मैं उन सात तत्त्वोंका अनुसरण करता हूँ। अपने पुत्र घनरथको वह लक्ष्मी देता हूँ। संसारमें कोई किसीकी शरण नहीं है। यह विचार कर उसने स्वयंप्रभ मुनिके पास जाकर मोहरूपी बन्धनको काटनेके लिए व्रत ग्रहण कर लिया।

घत्ता—जिनके द्वारा उपदिष्ट ग्यारह श्रुतांगोंको धारण कर और दुःख उत्पन्न करनेवाले दर्पिष्ठ इन्द्रियरूपी दुष्टोंको जीतकर—॥२॥

---

१०. A भयवंतहु गुण° । ११. A हयवंतहु अर° ।
२. १. AP पावहारि । २ A विस्थिण्णमेरु° । ३. A भाति । ४. A °वाणिय° । ५. P °परिसमिय° । ६. AP दिवसि । ७ A °कवडणिविडमइरंजियाइ; P कवडणिविडरंजियाइ । ८. P ढोइवि ।

३

वंधिवि तित्थंकरणामगोत्तु संणासें मुउ जइवइ पवित्तु।
सो पंकयसंदणु णरवरिंदु सोलहमइ दिवि हूयउ सुरिंदु।
बावीसमहोवहिपरिमियाउ तिकरद्धपाणिपरिमाणु काउ।
पुप्फंतरपवरविमाणवासि तणुतेओहामियदुद्धरासि।
बावीसहिं पक्खहिं कहिं वि ससइ हियएण देउ आहारु गसइ।
जाणवि तेत्तियहिं जि वच्छरेहिं सेविज्जइ अमरहिं अच्छरेहिं।
अवहीइ रूविवित्थारु ताम पेच्छइ छट्ठउं णरयंतु जाम।
किं वण्णमि सुरवइ सुक्कलेसु तहु जीविउ थिउ छम्माससेसु।
जइयहुं तइयहुं धम्मोवयारि वज्जरइ कुवेरहु कुलिसधारि।
इह भरहखेत्ति साकेयणाहु पहु सीहसेणु थिरथोरबाहु।
इक्खाउवंसु कूरारिकालु जयसामासुंदरिसामिसालु।

घत्ता—लहु पयहुं दिणयरतेयहुं करहि धणय पुरवरु घरु॥
तं इच्छिवि सिरिण पडिच्छिवि चलिउ जक्खु पंजलियरु॥३॥

४

उवझाउरि कणयं कहिं वि पीय कत्थइ ससियंतजलेहिं सीय।
कत्थइ हरिणीलमणीहिं काल णं महियलि णिवडिय मेहमाल।

३

तीर्थंकर नाम-गोत्रका बन्ध कर वह पवित्र मुनिवर मृत्युको प्राप्त हुए। वह पद्मरथ श्रेष्ठ राजा सोलहवें स्वर्गमें राजा हुआ। उसकी आयु बाईस सागर प्रमाण थी। साढ़े तीन हाथ ऊँचा उसका शरीर था। वह पुष्पोत्तर विमानका निवासी था, अपने शरीरके तेजसे दुग्धराशिको तिरस्कृत करनेवाला था। बाईस पक्षमें कभी साँस लेता था और उतने ही वर्षोंमें जानकर मनसे वह देव आहार ग्रहण करता था। वह देवों और अप्सराओंके द्वारा सेवनीय था। अवधिज्ञानके द्वारा छठे नरकके अन्त तक जहाँ तक रूपका विस्तार है, वहाँ तक वह देखता था। शुक्ललेश्यावाले उस देववरका मैं क्या वर्णन करूँ? जब उसका जीवन छह मास शेष रह गया तो धर्मका उपकार करनेवाला इन्द्र कुबेरसे कहता है कि इस भरतक्षेत्रके अयोध्या नगरमें स्थिर और स्थूल बाहुवाला साकेतका राजा सिंहसेन है। वह इक्ष्वाकुवंशीय क्रूर शत्रुके लिए कालके समान, जयश्यामा सुन्दरीका स्वामी श्रेष्ठ है।

घत्ता—दिनकरके समान तेजवाले इनके लिए हे कुबेर, तुम पुरवर और घर बनाओ। उसे अपने सिरसे चाहकर और स्वीकार कर कुबेर हाथ जोड़कर चला॥३॥

४

वह अयोध्या नगरी कहीं स्वर्णसे पीली और कहीं चन्द्रकान्त मणियोंसे शीतल है। कहीं

३ १. A °णामु; P °णाउं। २. AP मुवउ। ३. A तिकरद्धपाणिपरिमाणकाउ; P तिकरुद्धयणियपरिमाण-काउ। ४. AP पुप्फुत्तर°। ५. AP °विवाण°। ६. A रूउ वियारु। ७. A जाम। ८. ताम। ९. A जीविउ तहु। १०. A °वंसकूरारि°।

कत्थइ थिय मरगय पोमराय   णं आहंडलधणुदंडछाय ।
कत्थइ हल्लइ चिंधेंहिं चलेहिं   णं णच्चइ कामिणि करयलेहिं ।
णं गायइ भमरहिं रुणुरुणंति   पारावयसद्दें णं कुणंति ।
पुरि अक्खइ खुत्तउ कामबाणु   दरिसइ व कुसुमधूलीवियाणु ।
जा णिम्मिय पालियणिहिघडेण   सा मई वण्णिज्जइ किं जडेण ।
तण्णयरीसहु पियगेहिणीइ   सोहग्गमहाजलवाहिणीइ ।
हिमहासकाससंकासवासि   णिद्दायंतिइ तलिमप्पएसि ।

घत्ता—सुहुं सुत्तइ पुण्णपवित्तइ रयणिहि पच्छिमजामइ ॥
अवलोइय मणि पोमाइय सिविणावलि जयसामइ ॥४॥

५

करडगलियमयधारओ   करि गिरिभित्तिवियारओ ।
वसहो सण्हासोहिओ   खुरलंगूलपसाहिओ ।
पविणिहणहरुक्केरओ   विसमो सीहकिसोरओ ।
णवपंकयसरसामिणी   गयवरण्हविया गोमिणी ।
गुमुगुमंतमहुयरचलं   दामजुयं सुहपरिमलं ।
पुण्णो लच्छिसहोयरो   गयणे उइउ दिवायरो ।
कीलाए उड्डीणया   सरभमिरा पाढीणया ।
वयणसमप्पियसयदला   कलसा दोण्णि समंगला ।

हरे और नीले मणियोंसे काली है, मानो धरतीपर मेघमाला आ पड़ी हो। कहीं मरकत और पद्मरागमणि थे, मानो इन्द्रधनुषके दण्डकी कान्ति हो। कहींपर चंचल ध्वजोंसे आन्दोलित थी, मानो कामिनी अपने चंचल हाथोंसे नाच रही हो, मानो गुनगुनाते हुए भ्रमरोंके बहाने गा रही हो, मानो कबूतरोंके शब्दोंसे शब्द कर रही हो, मानो वह नगरी लगे हुए कामबाणको बता रही हो, मानो कुसुम परागके विज्ञानको दिखा रही हो। जिसका निर्माण निधिकलशोंकी रक्षा करनेवाले कुबेरने किया हो, उसका वर्णन मुझ जैसे जड़ कविके द्वारा कैसे किया जा सकता है? सौभाग्य-महाजलकी नदी, उस नगरीके राजा की प्रिय गृहिणी, हिम हास कांसके समान पलंगपर निद्रामें ऊँघती हुई—

घत्ता—पुण्यसे पवित्र उसने सुखसे सोती हुई रात्रिके अन्तिम प्रहरमें स्वप्नावली देखी और मनमें प्रसन्न हुई ॥४॥

५

गण्डस्थलसे मद झरता हुआ और गिरिभित्तिका विदारण करनेवाला गज, गल कम्बलसे शोभित और खुर तथा पूँछसे प्रसाधित वृषभ, वज्रके समान नखोंके समूहवाला विषम सिंह किशोर, नवकमलोंके सरोवरकी स्वामिनी और गजवरोंके द्वारा अभिषिक्त लक्ष्मी, जो गुनगुन करते भ्रमरोंसे चंचल है ऐसा शुभपरिमलवाला मालायुग्म, पूर्ण लक्ष्मीसहोदर (चन्द्रमा), आकाशमें उगा हुआ सूर्य; क्रीड़ामें उड़ता हुआ और जलमें घूमनेवाला मत्स्ययुगल।

२. A चेंधें। ३. P कुणंति। ४. P थउ। ५ A सुहसुत्तइ।
५. १. AP विसमउ।

वियसियतामरसायरो मयरकरिल्लो सायरो ।
गरुयं गयरिउआसणं सुरसउहं तमणासणं ।
णिद्धं[2] णायणिहेलणं काओयरकयकीलणं ।
दिसिवहपत्तमऊहओ चंचिररयणसमूहओ ।
पसरियजालाणियकरो विमलो मारुयसहॅयरो[3] ।
घत्ता—फलु बालहि सिविणयमालहि पुच्छंतिहि धवलच्छिहि ॥
पइ भासइ तणुरुहु होसइ तिजगणाहु तुह कुच्छिहि ॥५॥

६

रायहु घरु सयमहपेसणेण कंचीणिबद्धकिंकिणिसणेण ।
आगय सिरि हिरि दिहि कंति बुद्धि विरइय जयसामहि[1] गब्भसुद्धि ।
माणिक्ककिरणपसरियवियार छम्मास पडिय घरि कणयधार ।
कत्तियपडिवयदिणि चंदसुक्कि[2] रेवइणक्खत्ति मलोहमुक्कि ।
गयरूवें गंगापंडुरेण कयसुकयमहीरुहफलभरेण ।
अवइण्णु सुराहिउ गब्भवासि चउभेयदेवपुज्जाणिवासि[3] ।
अहिसित्तइं मायापियरयाइं मंगलकलसहिं जिणगुणरयाइं ।
तिहुवणवइगुरुहि गुरुत्तणेण समलंकियाइं सुपहुत्तणेण ।
घत्ता—णच्चंतहिं मउ गायंतहिं करहयतूरणिणायहिं ॥
घरपंगणु दिसि गयणंगणु छायउ अमरणिकायहिं ॥६॥

---

जिनके मुखोंपर कमल समर्पित हैं ऐसे मंगल सहित दो कलश, विकसित कमलवाला सरोवर; मगररूपी हाथियोंसे भरा समुद्र। भारी सिंहासन, अन्धकारको नष्ट करनेवाला सुरविमान, स्निग्ध नागभवन कि जिसमें साँप क्रीड़ा कर रहे हैं, जिसकी किरणें दिशापथोंमें व्याप्त हो रही हैं ऐसा रंग-बिरंगा रत्नसमूह। जिसका ज्वाला समूह फैल रहा है ऐसा विमल अनल।

घत्ता—स्वप्नमालाके फलको पूछनेवाली धवलाक्षिणी बालासे पति कहता है कि तुम्हारी कोखसे त्रिजगस्वामी पुत्र होगा ॥५॥

६

इन्द्र की आज्ञासे करधनीमें बँधे हुए किंकिणियोंके शब्दोंके साथ श्री, ह्री, धृति, कान्ति और बुद्धि देवियाँ आयी और उन्होंने जयश्यामाकी गर्भशुद्धि की। माणिक्य किरणोंसे जिसका विकार प्रसरित हो रहा है, ऐसी स्वर्णधारा छह माह तक घरमें बरसी। कार्तिक कृष्णा प्रतिपदाके दिन, मल समूहसे मुक्त रेवती नक्षत्रमें गंगाके समान सफेद गजरूपमें, किये गये पुण्यरूपी वृक्षके फलके भारके कारण वह सुरराज, चार प्रकारके देवोंके पूजा-निवास उस गर्भवासमें आया। जिनवरके गुणोंमें रक्त माता-पिताका मंगल कलशोंसे अभिषेक किया गया। तथा त्रिभुवनपतिके पिताको गुरुत्व और सुप्रभुत्वसे अलंकृत किया गया।

घत्ता—नाचते हुए, कोमल गाते हुए, हाथोंसे बजाये गये तूर्योंके निनादोंवाले अमरनिकायोंसे गृह-प्रांगण, दिशाएँ और आकाशरूपी प्रांगण आच्छादित हो गया ॥६॥

---

२. P दिट्ठं णाय° । ३. P सहोयरो ।

६. १. A जयसामहो । २. A चंदमुक्कि । ३. AP °पुज्जापवेसे ।

७

पुणु वसुवरिसणविहवें गयाइं सत्तरइं दोण्णि वासरसयाइं।
गइ विमेलरिसीसरि दीहराइं जइयहुं गयाइं णवसायराइं।
जइयहुं अंतिमपल्लहु तिपाय गय णिद्दयणासियधम्मछाय।
तइयहुं भेवभूरुहसत्तहेइ णाणत्तयधारि महाविवेइ।
जेट्ठहु मासहु तमकसेणपक्खि बारहमइ दिणि णासियविवक्खि
उप्पण्णउ तिहुवणसामिसालु सुरवरसंछण्णु णहंतरालु।
दावियसुरकामिणिणट्टलीलु अवेयरिवि अमरवइ चडिवि पीलु।
परियंचिवि तं पुरवरु विसालु जणणिहि करि देप्पिणु कवडबोलु।

घत्ता—उत्तुंगहु कम्मेमयंगहु सूयरखद्धकसेरुहि।
गउ सुंदरु देउ पुरंदरु णाहु लएप्पिणु मेरुहि ॥७॥

८

भावालउ णच्चंतहिं णडेहिं खीरोयखीरधाराघडेहिं।
अहिसित्तु भडारउ भावणेहिं वणसुरवरेहिं जोइसगणेहिं।
वइमाणिएहिं वीणाहरेहिं गायउ वंदिउ मउलियकरेहिं।
भूसिउ परिहाविउ अरुहु संतु णाणें अणंतु कोक्किउ अणंतु।
आणेप्पिणु पुणु पुरवरु पसण्णु देविंदें देविहि देउ दिण्णु।
पणविवि सुरवइ गउ णियविमाणु वड्ढइ सिसु णं सिसुसेयभाणु।

७

पुनः धनकी वर्षाके वैभवसे नौ माह बीतनेपर, जब विमल ऋषीश्वरको (निर्वाण प्राप्त हुए) नौ सागर समुद्र समय हो गया और जब अन्तिम पल्यके भी जिसमें निर्दया ( हिंसा ) के द्वारा धर्मकी छाया नष्ट हो गयी है, ऐसे अन्तिम भागमें संसाररूपी वृक्षके लिए आग, तीन ज्ञानके धारी और महाविवेकशील त्रिभुवन श्रेष्ठ, ज्येष्ठ शुक्लाकी निर्विघ्न द्वादशीके दिन उत्पन्न हुए। आकाशका अन्तराल सुरवरोंसे आच्छन्न हो गया। जिसने देवकामिनियोंकी नृत्य-लीलाका प्रदर्शन किया है, ऐसा इन्द्र ऐरावतपर चढ़कर और नीचे आकर उस विशाल पुरवरकी प्रदक्षिणा कर, मायावी बालक माताको देकर—

घत्ता—और स्वामीको लेकर, "जिसमें सुअरों द्वारा अलकंक ( कसेरू ) खाया जाता है, ऐसे ऊँचे स्वर्णमय सुमेरु पर्वतपर गया ॥७॥

८

भावपूर्ण नृत्य करते हुए नटों और क्षीरोदकके क्षीरधारा-घटोंके द्वारा भवनवासी देवों, व्यन्तर देवों, ज्योतिषदेवों, वैमानिकदेवों और वीणा धारण करनेवालों ( किन्नरों ) ने हाथ जोड़े हुए अभिषेक किया, गाया और वन्दना की। शान्त अरहन्तको भूषित किया और वस्त्र पहनाये। ज्ञानसे अनन्त होनेके कारण उनका नाम अनन्त रखा गया। पुनः नगरमें आकर देवेन्द्रने

७. १. P विमलि रिसी° । २. A °भूरुहछेत्तहेउ । ३. A °कसिण° । ४. AP अवयरिउ । ५. A कवडवाहु ।
६. A सम्मसयंगहु ।
८. १. P omits वण° ।

जोण्हालउ णिहिलकलाउ लेंतु सुहदंसणु कुवलयदिहि करंतु।
कामग्गितावविरथरु हरंतु अकलंकु अखंडु पसण्णकंतु।
घत्ता—जिणु दरिसइं कयजणहरिसइं माणियइच्छियसोक्खइं॥
जैहिं कुंवँरत्तणि थिउ सिसुकीलणि तहिं सत्तद्ध वि लक्खइं॥८॥

९

पुणु तहु कइ पत्ती मयणताउ सिरि मुच्छिय चमरहिं दिण्णु वाउ।
सिंचिय अहिसेयघडंबुएहिं सचेयण कय मइवरणएहिं।
उट्ठिय लहु सत्तंगइं धुणंति अरि सुहि मज्झत्थु वि मणि मुणंति।
णियपरियणणिवसणु संवरंति मिलियहं मंडलियहं मणु हरंति।
अवलोइय णाहहु खेउ देंति वच्छयलि विउलि लीलइ वसंति।
पुज्जिउ सुहउ इंदाइएहिं सीसेण णमंसिउ दाइएहिं।
भुंजंतहु संपयसुहसयाइं पणदहसमाइं लक्खइं गयाइं।
पण्णाससरासण देह तुंगु तवणीयवण्णु णं णवपयंगु।
णाणामहिवालयकुलसमग्गि सो रयणिहि थिउ अत्थाणमग्गि।
घत्ता—तहिं राएं भवियसहाएं उक्क पडंति णिरिक्खिय॥
गय चंचल जिह सा सयदल तिह णररिद्धि वि लक्खिय॥९॥

---

प्रसन्न देवको माताके लिए दे दिया। इन्द्र प्रणाम करके अपने विमानमें चला गया। बालक इस प्रकार बढ़ने लगा मानो ज्योत्स्नाका घर पूर्ण कलाओंको ग्रहण करता हुआ शुभदर्शन कुवलय ( पृथ्वीमण्डल—कुमुद समूह ) को सौभाग्य देता हुआ बालचन्द्र हो। कामाग्निके तापका विस्तार करते हुए अकलंक अखण्ड एवं प्रसन्नकान्त—

घत्ता—जिनभगवान् लोगोंको हर्ष प्रदान करते, इच्छित सुखोंको भोगते तथा शिशुक्रीड़ा करते हुए जब कुमारावस्थामें रह रहे थे तो साढ़े सात लाख वर्ष बीत गये॥८॥

९

फिर उनके लिए प्राप्त राजलक्ष्मी मदनसे तापको प्राप्त हुई। मूर्च्छित उसे चमरोंसे हवा दी गयी, अभिषेकके घटजलोंसे उसे अभिषिक्त किया गया, मन्त्रीवरोंके द्वारा सचेत किया गया। वह शीघ्र उठी ( राज्यलक्ष्मी ) और अपने सात अंगोंको ( स्वामी अमात्यादि ) को धुनती है, शत्रु सुधी और मध्यस्थको अपने मनमें ध्यान करती है, अपने परिजनरूपी वस्त्रका संवरण करती है, मिले हुए माण्डलीक राजाओंका मनहरण करती हैं, देखनेपर जो खेद देती है, ऐसी वह उन स्वामीके वक्षस्थलपर निवास करती है उस सुभगके इन्द्रादिकोंने पूजा की तथा देवोंने नमस्कार किया। इस प्रकार सम्पत्तिके सैकड़ों सुख भोगते हुए उनके पन्द्रह लाख वर्ष बीत गये। उनका शरीर पचास धनुष ऊँचा था। स्वर्णके समान रंगवाले मानो नवसूर्य हों। जो नाना प्रकारके राजाओंके कुलोंसे परिपूर्ण हैं, ऐसे दरबारमें रात्रिके समय वह बैठे हुए थे।

घत्ता—वहाँ भव्यसहाय राजा अनन्तने एक टूटते हुए तारेको देखा। जिस प्रकार वह चंचल तारा सौ टुकड़े होकर चला गया, उसी प्रकार उन्होंने मनुष्यके वैभवको देखा॥९॥

---

२. P पसण्णु कंतु। ३. A omits जहिं। ४. AP कुमरत्तणि।
९. १. AP °घडंबएहिं। २. AP °वरणेहिं। ३. A मज्झत्थइं। ४. P °सरासणु।

१०

ता तणुरुइरंजियछणससीहिं संबोहिउ दिव्वमहारिसीहिं ।
ण्हवणाइउं पोमासंगमेहिं कल्लाणु कयउं सुरपुंगमेहिं ।
अप्पिवि अणंतविजयहु सधासु णीसेसु रज्जु धणु साहिरामु ।
महुरज्झुणिकिंकिणिलंबमाणु आरूढउ सायरदत्तजाणु ।
छट्ठेण जेट्ठमासंतरालि बारसिवासरि णित्तारवालि ।
वरुणासाघुलिइ खरंसुजालि उज्जाणि सहेउइ घणतमालि ।
पहु पंचमुट्ठि सिरि लोउ देवि सहसेण णिवहं सहुं दिक्ख लेवि ।
बीयइ दिणि दिणयरकरफुरंति हिंडंतु देउ उज्झाउरंति ।
राएं विसाहभूएं अणंतु जयकारिवि धरिउ महीमहंतु ।
दिण्णउं ते तहु आहारदाणु पंचविहु वियंभिउ चोज्जठाणु ।
घत्ता—णियमत्थहु दसदिसिवत्थहु खरतवचरणसमत्थहु ॥
दुइ अद्दइं दुरियविमद्दइं गयइं तासु छम्मत्थहु ॥१०॥

११

मासम्मि पहिल्लइ महुपमत्ति णिच्चंदइ दिणि मासंतपत्ति ।
पुव्विल्लइ वणि आसत्थमूलि पंचमउ णाणु हयघाइमूलि ।
संभूयउं लोयालोयगामि थिउ अरुहावत्थहि भुवणसामि ।
आइय वत्तीस वि सुरवरिंद गह तारा रिक्ख खरंसु चंद ।

१०

तब जिन्होंने अपने शरीरकी कान्तियोंसे पूर्णचन्द्रको रंजित किया है ऐसे दिव्य—महाऋषियों ( लौकान्तिक देवों ) ने उन्हें सम्बोधित किया। लक्ष्मी सहित देवश्रेष्ठोंने अभिषेक कर दीक्षा कल्याणक किया। अनन्तविजयके लिए अपना घर, समस्त राज्य और सुन्दर धन देकर, मधुर ध्वनिवाली किंकिणियोंसे शोभित सागरदत्ता नामकी शिविकामें चढ़कर ज्येष्ठ कृष्णा द्वादशीके दिन ( जबकि चन्द्रमा उदित नहीं हुआ था ), सूर्यके पश्चिम दिशामें ढलनेपर, सहेतुक उपवनमें पाँच मुट्ठियोंसे केश लोंच कर एक हजार राजाओंके साथ स्वामीने दीक्षा ले ली। दिनकरकी किरणोंसे चमकते हुए दूसरे दिन अयोध्या नगरीमें विहार करते हुए धरतीमें पूज्य अनन्तनाथको राजा विशाखभूतिने जयजयकार कर रोक लिया। उसने उन्हें आहार दान दिया। वहाँ पाँच आश्चर्यके स्थान हुए।

घत्ता—नियमोंमें स्थित दिगम्बर तीव्रतर तप करनेमें समर्थ और छद्मस्थ उनके पापोंको नाश करनेवाले उनके दो वर्ष बीत गये ॥१०॥

११

मधुसे प्रमद चैत्रकृष्ण अमावस्याके ( चन्द्रविहीन ) दिन पूर्वोक्त वन ( सहेतुकवन ) में अश्वत्थ वृक्षके नीचे चार घातिया कर्मोंका नाश करनेपर उन्हें पाँचवाँ ज्ञान उत्पन्न हुआ। वह लोकालोकको देखनेवाले हो गये तथा भुवनस्वामी अर्हत्-अवस्थामें स्थित हो गये। बत्तीसों

१०. १. AP देसु । २. A घणसाहिरामु । ३. AP सायरदत्तु । ४. AP °फुरिइ । ५. A विसाहभूई; P वसाहभूइ । ६. A तं तहु । ७. AP चोज्जु ।

तडि मेह सुवण्ण दिसग्गिणाय मरु जलणिहि थणियासुरणिहाय।
किंणर किंपुरिस महोरगाय गंधव्व जक्ख रक्खस पिसाय।
संपत्त भूय भत्तिल्लभाव सयल वि थुणंति जय देव देव।
जय जय सामासुय जय अणंत जय मिहिरमहाहिय गुणमहंत।
जय जणणणिहणमयरहरसेउ जय सिव सासयसिवलच्छिहेउ।
घत्ता—जिणणामें भत्तिपणामें पावमहीरुह भज्जइ॥
गयगव्वहं सव्वहं भव्वहं भावसुद्धि संपज्जइ॥११॥

१२

अंतरियउं जं महिसुरहरेहिं जं सुहुमु ण याणिउं जगि परेहिं।
जं केण वि णउ दिट्ठउं सुदूरु तं पइं पयडिउं तुहुं भावसूरु।
धणपुत्तकलत्तइं अहिलसंति भोयासइ तावस तउ करंति।
तुहुं पुणु संसारु जि संपुसंतु संचरहि महामुणि चरिउं संतु।
दिणि अच्छइ घरि वावारलीणु णिसि सोवइ जणु समदुक्खरीणु।
तुहुं पुणु रिसि अहणिसु जग्गमाणु दीसहि परिमुक्कपमायठाणु।
बाहिरतवेण पइं अंतरंगु रक्खिउं मोसेसु वि मुइवि संगु।
तवतावें पइं ताविउं णियंगु विद्दवियउ पइं दुद्दमु अणंगु।

सुरवरेन्द्र उसमें आये। ग्रह, तारा, नक्षत्र, सूर्य और चन्द्रमा भी, विद्युत, मेघ, यक्ष, दिग्गज, पवन, समुद्र, गरजता हुआ असुर-समूह, किन्नर, किंपुरुष, महोरग, गन्धर्व, यक्ष, राक्षस और पिशाच और भक्तिभावसे भरे भूत वहाँ पहुँचे। सभी देव स्तुति करते हैं, 'हे देव! आपकी जय हो। हे श्यामपुत्र, अनन्त, आपकी जय हो। सूर्यसे भी अधिक तेजवाले और गुणोंसे महान् आपकी जय हो। हे जन्म-मृत्युके समुद्रके लिए सेतुके समान आपकी जय हो। हे शाश्वत मोक्षरूपी लक्ष्मीके कारण आपकी जय हो।

घत्ता—भक्तिसे प्रणम्य जिननामके द्वारा पापरूपी वृक्ष खण्डित हो जाता है और गर्वसे रहित समस्त भव्योंकी भावशुद्धि हो जाती है॥११॥

१२

जो धरती और देव विमानोंसे अन्तर्हित है, जो सूक्ष्म है और जगमें दूसरोंके द्वारा नहीं जाना जाता, जो इतना दूर है कि किसीने नहीं देखा, उसे हे भावसूर्य, तुमने प्रकट कर दिया। तापस लोक धन, पुत्र और कलत्रकी इच्छा करते हैं और भोगकी आशासे तप करते हैं, लेकिन आप संसारका सम्मार्जन करते हुए चलते हैं। हे महामुनि, आप शान्त चारित्रका आचरण करते हैं। जन दिनमें घरमें व्यापारमें लीन रहता है, और रात्रिमें श्रमके कष्टसे थककर सो जाता है। आप ऋषि हैं, आप दिनरात जागते रहते हैं और प्रमादके स्थानसे आप मुक्त दिखाई देते हैं। समस्त परिग्रहको छोड़कर आपने बाह्य तपसे अन्तरंगकी रक्षा की है। तपतापसे आपने अपने शरीरको तपाया है और आपने दुर्दम कामदेवका दमन किया है।

११. १. A °भत्तिल्लभाय। २. P °णिहल°। ३. AP °जयलच्छि। ४. P महाभरु। ५. A भंजइ। ६. AP भव्वहं सव्वहं।

१२. १. P सुहमु। २. A सदूरु। ३. A संफुसंतु। ४. AP महामुणि सच्चरित्तु। ५. A अहणिसि।

घत्ता—अणुसंकुलु हत्थयलामलु जिह विह णिहिलु णिरिक्खिउं ॥
मयमत्तउं मयणासत्तउं तिहुवणु पइं पइं रक्खिउं ॥१२॥

१३

णिम्मुक्ककसाय जिणेसरासु जाया गणहर पण्णास तासु ।
पुव्वंगधराहं सहासु वुत्तु तं तिउणउं वाइहिं दुसयजुत्तु ।
चालीससहस एक्कूण भणमि पंच जि सयाइं भिक्खुयहं गणमि ।
चत्तारि सहस तिण्णि जि सयाइं अवहीहराहं पालियवयाइं ।
पयसहसइं केवलदंसणाहं मणपज्जवणाणसहागुणाहं ।
तेत्तियइं जि मयविद्दावणाहं वसुसमयइं सिद्धविउव्वणाहं ।
अट्ठेव सहासइं एक्कु लक्खु संजमधारिहिं सण्णाणचक्खु ।
सावयहं लक्ख दो चउ भणंति सावइहिं महाकइ किर गणंति ।
गयसंख तियसगण वंदणिज्ज संखेज्ज तिरिक्ख णमंसणिज्ज ।
संमेयहु सिहरु समारुहेवि छेइल्लु झाणु दिढयरु धरेवि ।
विच्छिण्णउं किरियाजालु सयलु ओसारिवि देउ तिदेहणियलु ।
गउ मोक्खहु अमवासाणिसियहि गुरुजोयब्भासें तहिं जि दियहि ।
रिदुसमसहसाइं सउत्तराइं सिद्धाइं रिसिहिं पणमामि ताइं ।

घत्ता—अणुओंसे व्याप्त यह समस्त संसार हे प्रभु, आपने जिस प्रकार हाथपर रखा हुआ आँवला, उसी प्रकार समस्त संसारको देखा है और मदमत्त तथा काममें आसक्त त्रिभुवनकी रक्षा की है ॥१२॥

१३

उन जिनेश्वरके कषायसे रहित पचास गणधर थे। पूर्वांगधारी एक हजार कहे गये हैं, तीन हजार दो सौ वादी कहे गये है। उनतालीस हजार पाँच सौ भिक्षुक थे, चार हजार तीन सौ व्रतोंका पालन करनेवाले अवधिज्ञानधारी थे। केवलज्ञानी पाँच हजार, मनःपर्ययज्ञानी महागुणसे युक्त पाँच हजार। विक्रियाऋद्धिसे सिद्ध मुनि आठ हजार थे। संयम धारण करनेवाली और ज्ञाननेत्र आर्यिकाएँ एक लाख आठ हजार थी। महाकवि श्रावक दो लाख गिनते हैं और श्राविकाएँ चार लाख। वन्दनीय देवगण असंख्यात था और नमन करने योग्य तिर्यंच संख्यात थे। सम्मेद शिखरपर आरोहण कर तथा दृढ़तासे अन्तिम ध्यान धारण कर उन्होंने समस्त क्रिया-जालको विच्छिन्न कर दिया। देव तीन शरीरोंकी शृंखलाको हटाकर, चैत्र कृष्णा अमावस्याके दिन, गुरुयोगमें छह हजार एक सौ मुनियोंके साथ सिद्धिको प्राप्त हुए, मैं उन्हें प्रणाम करता हूँ।

६ A हत्थयला° । ७. AP सयलु । ८. AP पइं पहु ।
१३. १. A °सहासेक्कूण । २. AP भिक्खुयह । ३. A वसुसहस सिद्ध°; P वसुसहसइं सिद्ध° । ४. AP °वेउव्वणाहं । ५ A सणाणचक्खु । ६. P omits गण । ७. A अमवासहो णिसाहे, P अमवासाणिसीहि । ८. A सदुत्तराइं ।

घत्ता—तमहारहिं जलणकुमारहिं जिणसरीरु संकारिउ[१] ॥
णीसल्लहिं घल्लियफुल्लहिं अमरिंदहिं जयकारिउ ॥१३॥

१४

[१]संपुण्णदुवालसतवविहूइ पुणु भासइ गणहरु इंदभूइ ।
अवरु वि समदमसंजमपसत्थि वित्तउं अणंतजिणणाहतित्थि ।
सुप्पहपुरिसुत्तमगुणणिहाणु सुणि मागहेसहरिबलपुराणु ।
पंचसयधणुण्णयमणुयदेहि इह जंबुदीवि सुरदिसिविदेहि ।
उत्तुंगु[३] काउ दिण्णायणाउ णंदउरि महाबलु णाम राउ ।
पयपालहु अरिहहु पय णवेवि रिसि जायउ तणयहु रज्जु देवि ।
मई[४] णउ रुद्धी सल्लें अणेण तणुचाउ करिवि सल्लेहणेण ।
उप्पण्णउ कयदहविहवियप्पि[५] सुर सहसारइ सहसारकप्पि ।
अट्ठारहसायरपरिमियाउ किं वण्णमि सुरवरु सुद्धभाउ ।
घत्ता—इह भारहि पयडियसुहवहि पोयणपुरि चिरु होंतउ ॥
वसुसेणउ तियमणथेणउ[६] णरवइ वइरिकयंतउ ॥१४॥

घत्ता—तमका नाश करनेवाले अग्निकुमार देवोंने जिन शरीरका संस्कार किया। निःशल्य तथा पुष्पवर्षा करते हुए देवोने उनका जय-जयकार किया ॥१३॥

१४

सम्पूर्ण द्वादश प्रकारके तपकी विभूति इन्द्रभूति गणधर कहते हैं, शम-दम और संयमसे प्रशस्त अनन्तनाथ तीर्थंकरके तीर्थमे एक और वृत्तान्त हुआ। सुप्रभ और पुरुषोत्तमके गुणसमूहसे युक्त, नारायण और बलभद्रका पुराण हे मागधेश, सुनो। इस जम्बूद्वीपमें जहाँ मनुष्यके शरीरकी ऊँचाई पाँच सौ धनुष है ऐसे पूर्वविदेहके नन्दपुरमें दिग्गजकी तरह नादवाला उत्तुंग शरीर महाबल नामका राजा था। वह प्रजापाल (नामक) अर्हत्के चरणोंमें प्रणाम कर, अपने पुत्रको राज्य देकर मुनि हो गया। किसी भी प्रकार ( किसी भी मूल्यपर ) उसने मतिको शल्यसे अवरुद्ध नही होने दिया। सल्लेखनाके द्वारा शरीरका त्याग कर, जिसमें दस प्रकारके कल्पवृक्ष हैं, ऐसे सहस्रार स्वर्गमे देव हुआ। उसकी आयु अठारह सागर प्रमाण थी। उस शुद्धभाववाले देवका मैं क्या वर्णन करूँ ?

घत्ता—इस भारतवर्षमें, पहले जिसमें शुभपथ प्रकट है ऐसा पोदनपुर नगर था। उसमें स्त्रीके मनको चुरानेवाला और शत्रुओंके लिए यमके समान राजा था ॥१४॥

---

१. A सक्कारिउ।

१४. १. P has before this: जिणतणु पणवेप्पिणु गउ सुरिंदु, धरणिंदु णरिंदु खगिंदु चंदु; K gives it in margin in second hand। २. A संपुण्णु। ३. AP उत्तुग काउ। ४. AT मइ णावरुद्ध। ५. AP दहवियवियप्पि। ६. AP तियमण।

१५

मुहइंदो[1]हामियसरयचंद　　महएवि तासु णामेण णंद ।
रइरहसपसाहियजोव्वणाइं　　अच्छंति जाम बिण्णि वि जणाइं ।
तामायउ जियपडिवक्खदंडु[2]　　णामेण चंडसासणु[3] पयंडु ।
अइरावयकरथिरथोरबाहु　　राणउ सुहडग्गणि[4] मलयणाहु ।
वसुसेणें मण्णिउ परममित्तु　　तहु कंतहि लग्गउ तासु चित्तु ।
अवलोइवि णंदहि चारु वयणु　　विडु जूरइ[5] ओहुल्लंत[6]वयणु ।
अवलोइवि णंदहि खीणु मज्झु　　विडु कुप्पइ तप्पइ हिययमज्झु ।
विडु सहहुं[7] ण सक्किउ मयणबाणु　　अवहरिवि णंद गउ णिययठाणु ।
वसुसेणें दइयविओइएण　　असमत्थें विहिणित्तेइएण ।
वउ[8] लइउ पासि णासियसरासु　　सेयंसणामजोईसरासु ।
अप्पउं दंडिउ छंडिउ ण माणु　　संमोहजणणु बद्धउं णियाणु ।
घत्ता—तवचरणहु खंचियकरणहु हउं फलु एत्तिउं मग्गमि ॥
परयारिउ सो खलु वइरिउ मारिवि परभवि वग्गमि ॥१५॥

१६

तहु रुहिरवारिधाराइ जेंव　　परिहवपडु धोवमि होउ तेंव ।
इय बंधिवि दुट्ठु णियाणसल्लु　　मुउ सो कालें मोहंधु[1]गिल्लु ।
संभूयउ तहिं सहसारसग्गि　　जिणतवहलेण माणियसमग्गि ।

१५

अपने मुखचन्द्रसे शरद्चन्द्रको पराजित करनेवाली उसकी नन्दा नामकी महादेवी थी। जिनका यौवन रतिरससे प्रसाधित है, ऐसे वे दोनों जबतक वहाँ थे तब जिसने शत्रुपक्षके दण्डको जीत लिया है, ऐसा चण्डशासन नामका राजा आया। ऐरावतकी सूँड़के समान स्थिर और स्थूल हाथोंवाला तथा सुभटोंमें अग्रणी वह मलय देशका राजा था। वसुषेणने उसे अपना मित्र मान लिया। उसकी पत्नीसे उसका चित्त लग गया। नन्दाका सुन्दर मुख देखकर अवनतमुख वह दुष्ट पीड़ित हो उठता है। नन्दाका क्षीण मध्य भाग देखकर, उसके हृदयका मध्यभाग क्रुद्ध और सन्तप्त होता है। वह विट कामबाणको सहन करनेमें समर्थ नहीं हो सका, वह ( चण्ड ) नन्दाका अपहरण कर अपने स्थानपर चला गया। पत्नीसे वियुक्त, असमर्थ और भाग्यसे निस्तेज वसुषेणने कामदेवका नाश करनेवाले श्रेयांस नामक योगीश्वरके पास व्रत ग्रहण कर लिया। अपनेको दण्डित किया। परन्तु मान नहीं छोड़ा। उसने मोह उत्पन्न करनेवाला निदान बांधा।

घत्ता—"इन्द्रियोंको दमित करनेवाले तपश्चरणका मैं इतना ही फल माँगता हूँ कि दूसरे जन्ममें परस्त्रीका अपहरण करनेवाले उसे मारकर मैं नृत्य करूँ।" ॥१५॥

१६

जिस प्रकार उसकी रक्तरूपी जलधारामें मैं अपने पराभवके पटको धो सकूँ, वैसे ही वह दुष्ट यह निदान-शल्य बांधकर और मोहग्रस्त होकर समय आनेपर मर गया। जिन तपके

१५ १. AP मुहयंदो° । २. A °पडिवक्खचूडु; P °पडिवक्खदंडु । ३. A चंडसासणपयंडु । ४. A सुहडग्गमि । ५ AP झूरइ । ६ A ओहुल्लंभवयणु ; P उहुल्लुल्लवयणु । ७. A सहिवि । ८. AP वउ ।
१६. १. A मोहधगिल्लु but T मोहजलार्द्रः ।

तहिं दिट्ठउ तेण महाबलेण  देवेण भव्वजणवच्छलेण ।
वड्ढिउ सणेहु कीलाविसालु  सहवासें दोहिं मि गलिउ कालु ।
तहिं कालि सहिवि णाणाकिलेसु  परिभमिवि चंडसासणु भवेसु ।
इह भारहि कासीणामदेसि[२]  [३]वाणरसिपुरि वरि घरणिवेसि ।
पुहईसरु तहिं णामें विलासु  गुणवइणामें महएवि तासु ।
एयहं दोहं मि लक्खणणिउत्तु  [४]महुसूयणु णामें जाउ पुत्तु ।

घत्ता—रणि भिडियहं परमंडलियहं भुयवलु पबलु विजित्तउं ॥
[५]तें सुहयरु रुप्पयगिरिवरु धरिवि महीयलु भुत्तउं ॥१६॥

१७

जहिं वरिसहं लक्खइं णिट्ठियाइं  जहिं वरिससयाइं जि संठियाइं ।
[१]तहु भुंजंतहु लच्छीविलासु  तहिं अवसरि सुणि [२]अवरु वि पयासु ।
दारावइपुरि णं दससयक्खु  सोमप्पहु पहु [३]णवपउमचक्खु ।
तहु जयवइ अवर वि अत्थि चीय  लहुई पणइणि णामेण सीय ।
कालेण भुवणि किर को ण गसिउ  सुरवरु सहसार[४]विमाणहसिउ ।
पढमाइ महाबलु पुत्तु जणिउ  [५]बीयइ जो चिरु वसुसेणु भणिउ ।
सुप्पहु पुरिसुत्तमु णामधारि  ते बेण्णि वि हलहरदाणवारि ।
ते बेण्णि वि पंडुरकसणवण्ण  ते बेण्णि वि उण्णय[६]पुण्णधण्ण ।

---

फलस्वरूप वह मान्य सामग्रीसे युक्त सहस्रार स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। वहाँ उसे भव्यजनोंके लिए वत्सल महाबल देवने देखा। उसका स्नेह हो गया। इस प्रकार साथ-साथ रहते हुए क्रीड़ासे विशाल उनका समय बीत गया। उसी समय नाना क्लेशोंको सहन कर और जन्म-जन्मान्तरोंमें भ्रमण कर चण्डशासन राजा इस भारतके काशी नामक देशके, जिसमें सुन्दर घरोंकी रचना है, ऐसे वाराणसी नगरमें विलास नामका राजा था और उसकी गुणवती नामकी पत्नी थी। इन दोनोंके लक्षणोंसे परिपूर्ण मधुसूदन नामका पुत्र हुआ।

घत्ता—युद्धमें आये हुए शत्रुराजाओंके प्रबल भुजबलको उसने जीत लिया। उसने शुभकर विजयार्ध गिरिवरको अपने अधीन कर धरतीतलका भोग किया ॥१६॥

१७

जहाँ लाखों वर्ष ऐसे बीत जाते हैं कि जैसे सैकड़ों वर्ष बीते हों। वहाँ उसके लक्ष्मी-विलासका भोग करते हुए उस अवसरपर दूसरा प्रकाश ( महिमा या प्रसंग ) सुनिए। द्वारावती नगरीमें नवकमलके समान आँखोंवाला सोमप्रभ नामका राजा था जो मानो इन्द्र था। उसकी जयावती और दूसरी छोटी सीता नामकी प्रणयिनी थी। इस संसारमें समयके द्वारा कौन नहीं ग्रस्त होता। वह सुरवर सहस्रार विमानसे च्युत होकर पहली रानी ( जयावती ) से महाबल नामका पुत्र हुआ। दूसरीसे जो वसुषेण नामका राजा था, वह सुप्रभ नामका धारी पुरुषोत्तम

---

२. AP °देसु। ३. A °पुरवरवरविसेसु; P °पुरिघरवरविसेसु। ४. AP महुसूयणु। ५. A तं सुहयरु।
१७. १. AP तहिं। २. AP अवरु। ३. P णउ पउमं°। ४. AP °विवाण। ५. P बीयउ।
६. AP पुण्णवण्ण।

ते वेण्णि वि साहियसिद्धविज्ज ते वेण्णि वि खयरामरहं पुज्ज ।
घत्ता—हरिकंधर धवलधुरंधर जोइवि कलहपियारउ ॥
महिरायहु दावियघायहु जाइवि अक्खइ णारउ ॥१७॥

१८

भो भो महसूयण सुहडसीह समरंगणि को तुह लुहइ लीह ।
सुंदर सोमप्पहदेहजाय मइं दिट्ठा सुणि रायाहिराय ।
दारावइपुरवरि दोण्णि भाय सक्कु वि णउ पावइ ताहं छाय ।
णं तुहिणंजणमहिहर महंत थिर तीसवरिसलक्खाउवंत ।
पण्णाससरासणदेहमाण संगामरंगणिव्वूढमाण ।
तहिं कालेंसलोणउ भणइ एम्व भो सुप्पह महिवइ तुहुं जि देव ।
को अण्णु राउ मइं जीवमाणि को जीवइ गुणसंणिहियवाणि ।
आरूसेप्पिणु दुम्मियमणेण ता दूउ दिण्णु महसूयणेण ।
पडिवक्खपसंसियविक्कमासु गउ तासु पासि पुरिसुत्तमासु ।
पभणिउं भो भो लहु देहि कप्पु अवियक्खणु किं किर करहि दप्पु ।
घत्ता—पहु मण्णहि कलि अवगण्णहि करि वृत्तउं महु केरउं ॥
महसूयणि भिडिय महारणि ण रमइ खग्गु तुहारउं ॥१८॥

हुआ। वे दोनो क्रमशः बलभद्र और नारायण थे। वे दोनो ही धवल और कृष्ण वर्णके थे, वे दोनों ही उन्नत पुण्यरूपी धान्यवाले थे। उन दोनोने विद्याएँ सिद्ध की थी। वे दोनों ही विद्याधरों और अमरोके द्वारा पूज्य थे।

घत्ता—वृषभके समान कन्धोंवाले और धवल धुरन्धर उन दोनोंको देखकर कलहप्रिय नारद जाकर आघात करनेवाले धरतीके राजासे कहता है ॥१७॥

१८

"हे सुभटोंमे सिंह मधुसूदन, युद्धके प्रांगणमे तुम्हारी रेखा कौन पोछ सकता है? हे राजाधिराज, सुनिए—सुन्दर, सोमप्रभके शरीरसे उत्पन्न द्वारापुरीमें मैंने दो भाई देखे है। उनकी कान्तिको इन्द्र भी नही पा सकता मानो वे महान् हिम और नीलांजनके पहाड़ हैं, स्थिर और तीस लाख वर्षकी आयुवाले हैं, उनके शरीरका प्रमाण पचास धनुष है, दोनो समरके प्रांगणमे निर्वाह करनेवाले हैं।" तब उनमे जो श्याम वर्णका सुप्रभ नामका (पुत्र) राजासे कहता है कि तुम्ही एकमात्र देव हो, मेरे जीते हुए दूसरा कौन राजा हो सकता है? मेरी प्रत्यंचापर बाण चढानेपर कौन जीवित रह सकता है। तब क्रुद्ध होकर मधुसूदनने पीड़ित मन होकर अपना दूत भेजा। जिसने शत्रुकी विक्रमाशाको संशयमे डाल दिया है, ऐसे उस पुरुषश्रेष्ठके पास गया और बोला, "अरे-अरे, शीघ्र कर दो। हे अज्ञानी, तुम घमण्ड क्यो करते हो।

घत्ता—तुम राजाको मानो, कलहकी उपेक्षा करो, मेरा कहा हुआ करो। मधुसूदनके महायुद्धमे लड़ते समय तुम्हारा खड्ग नही ठहरेगा ॥१८॥

१८. १. A लहइ। २. AP तीसलक्खवरिसाउवंत। ३. AP काले। ४. AP दूमिय°। ५. A धरइ; K धरइ but corrects it to रमइ।

१९

तं णिसुणिवि भासइ सीरधारि भो दूय म कोक्कउ गोत्तमारि।
अम्हारउ करु मग्गइ अयाणु किं ण मरइ रणि सो हम्मसाणु।
अम्हारउ करु सहुं धणुहरेण अम्हारउ करु सहुं असिवरेण।
अम्हारउ करु चक्केण फुरइ अम्हारउ करु तहु जीउ हरइ।
अम्हारउ करु तहु कालवासु जिणु मेल्लिवि अम्हइं भिच्च कासु।
तं सुणिवि महंतउ गउ तुरंतु विण्णवइ ससामिहि पय णमंतु।
ण समिच्छइ संधि ण देइ दव्वु पर चवइ रामु केसउ सगव्वु।
तं णिसुणिवि मणि उप्पण्ण खेरि हय रसमसंति संणाहभेरि।
संणद्ध सुहड हणु हणु भणंति दट्ठोट्ठ रुद्द दढभुय धुणंति।
आरोहचरणचोइयसयंग धीरासवारवाहियतुरंग।
धाइय रहवर धयधुव्वमाण गयणयलि ण माइय खगविमाण।
णिग्गउ आरूसिवि राउ जाम चरपुरिसहिं कहियउं हरिहि ताम।
आयउ रिउ हय दुंदुहिणिणाउ थिउ रणभूमिहि वड्ढियकसाउ।

घत्ता—तं णिसुणिवि णियभुय धुणिवि केसउ जंपइ कुद्धउ।
मरु मारमि पलउ समारमि रिउ बहुकालहुं लद्धउ ॥१९॥

१९

यह सुनकर बलभद्र कहते हैं, "हे दूत, अपने कुलका नाश करनेवाली बात मत करो। हे अजान, जो हमसे कर माँगता वह मारे जानेपर युद्धमें क्यों नहीं मरता। हमारा 'कर' धनुर्वरके साथ, हमारा कर असिवरके साथ, हमारा हाथ चक्रके साथ स्फुरित होता है, हमारा कर उसके जीवका अपहरण करता है, हमारा हाथ उसके लिए कालपाश है, जिनवरको छोड़कर हम और किसके दास हो सकते हैं?" यह सुनकर दूत तुरन्त गया और अपने स्वामीके चरणोंमें प्रणाम करता हुआ निवेदन करता है—'हे देव, न तो वह सन्धिकी इच्छा करता है और न धन देता है, परन्तु राम केशव सगर्व केवल बकवास करता है।' यह सुनकर उसके मनमें वैर उत्पन्न हो गया। घोड़े हिनहिना उठे। भेरी बज उठी। सुभट तैयार होने लगे, मारो मारो कहने लगे, ओठ चबाते हुए अपने दृढ़ बाहु धुनने लगे। महावतके पैरोंसे हाथी प्रेरित हो उठे। धीर घुड़सवार घोड़ोंको हाँकने लगे। ध्वजोंसे प्रकम्पित रथ दौड़ने लगे, आकाश-तलमें विद्याधरोंके विमान नहीं समा सके। जबतक राम ( बलभद्र महाबल ) निकलते हैं तबतक दूत पुरुषोंने नारायणसे कहा कि दुन्दुभि-निनादके साथ शत्रु आया है और बढ़े हुए क्रोधसे युद्धभूमिमें ठहरा है।

घत्ता—यह सुनकर अपने बाहु ठोंकते हुए नारायण क्रुद्ध होकर सुप्रभसे कहता है, लो मारता हूँ, प्रलय मचाता हूँ। बहुत समयके बाद दुश्मन मिला है ॥१९॥

१९ १. AP सो रणि। २. AP धणहरेण। ३. AP भुयबलि। ४. P धारासवार। ५. A रहु रणियं°। ६. AP साहिउं। ७. AP विहुणिवि।

२०

हरिवाहिणिखगवाहिणिसमेय णिग्गय वेण्णि वि हिमगरलतेय ।
रह तुरय दुरय णरेवरवद्द मज्जायविवज्जिय णं समुद्द ।
चलचमरछत्तधयछण्णसेण्णु उग्गयधूलीरयकविलवण्णु ।
दसदिसिवहभरिय ण कहिं मि माइ महि वज्जघडिय विहडिवि ण जाइ ।
फणि तेण भरेण ण केम मरइ धुयफडकडप्पु थरहरइ सरइ ।
णरभोयणकइ रोमंचियाइं सुपहूयइं भूयइं णच्चियाइं ।
विण्णि मि सेण्णइं सम्मुहागयाइं आलग्गइं तासियदिग्गयाइं ।
जयगोमिणिमेइणिलंपडाइं मुसुमूरियचूरियभडथडाइं ।

घत्ता—दप्पिट्ठइं वेण्णि मि दिट्ठइं सेण्णइं समरि भिडंतइं ।
हलसूलइं झसकरवालहिं पहरंताइं पडंतइं ॥२०॥

२१

पवरासवारवेढियरहोहि रहसंकडि णिवडियविविहजोहि ।
जोहंघिदलियमंडलियमउडि मउडुच्छलंतमणिकिरणविवडि ।
वियडियकवाडसंदोहणीडि णीडाहिरूढसुरवरसमीडि ।
मीडासहग्घजुज्झंतवीरि वीरंगगलियकीलालणीरि ।

२०

नारायणकी सेना और विद्याधरकी सेनाके साथ धवल और श्याम रंगवाले वे चले। रथ-तुरग-गज-नरवरोंसे भयंकर वह सैन्य ऐसा मालूम होता, मानो मर्यादासे रहित समुद्र हो। चंचल चमर छत्रध्वजसे आच्छन्न तथा उड़ती हुई धूलिरजसे कपिलवर्ण सेना दसों दिशाओंमें फैलती हुई कहीं भी नहीं समा सकी। वज्रसे रचितके समान भूमि किसी प्रकार विघटित नहीं हो रही थी और इसलिए उसके भारसे किसी प्रकार मरता नहीं, कांपते हुए फनोंके समूहसे वह थर-थर कांपता हुआ चलता है। मनुष्योंके भोजनके लिए बहुतसे भूत नाच उठे। दोनों ही सैन्य आमने-सामने आ गये और दिग्गजोंको पीड़ित करते हुए एक दूसरेसे भिड़ गये। दोनों विजयरूपी लक्ष्मी और धरतीके लम्पट थे, दोनों भट समूहको मसलने और चूरित करनेवाले थे।

घत्ता—दोनों सैन्य दर्पसे भरे हुए युद्धमें लड़ते हुए, हल-मूसल-झष और करवालोंसे प्रहार करते और गिरते हुए दिखाई दे रहे थे ॥२०॥

२१

जिसमें बड़े-बड़े घुड़सवारोंसे रथोंके समूह घिरे हुए हैं, रथों ऐसा जमघट है, जिसमें विविध योद्धा गिर रहे हैं, जिसमें योद्धाओंके पैरोंसे माण्डलीक राजाओंके मुकुट नष्ट हो रहे हैं, जो मुकुटोंसे उछलती हुई मणि किरणसे विनष्ट है, जिसमें नष्ट कपालोंके समूहके घर हैं, और उनपर लक्ष्मी और बुद्धिसे युक्त देववर बैठे हुए हैं, जिसमें ऐश्वर्य और बुद्धिसे महान् वीर युद्ध कर रहे हैं और

२०. १. AP णरवररउद्द। २. AP मज्जायमुक्क णं चल समुद्द। ३. A °सेण्ण। ४. A धूलीरव°। ५. A °वण्ण। ६. A °दिसवह°। ७. AP कह व। ८. A वण° but corrects it to णर in second hand ९. P समुहं गयाइं। १०. A हलसूलिहिं। ११. AP वरकरवालहिं।
२१. १. A जोहोहदलिय°।

णीरेरुहसममुहपंकएण पंकयणाहें दप्पंकएण ।
कयहलणित्तेइयकयखलेण खलु दुच्छिउ दुद्दमभुयवलेण ।
वलएवहु पइसरु सरणु अज्जु अज्ज वि णउ णासइ मित्तकज्जु ।
कज्जु वि मइं अक्खिउ तुज्झु सारु सारुइ मुइ अवरु वि हत्थियारु ।
आरुहसु म जमसासणु अजाण जाणेण जाहि मुक्काहिमाण ।
मण्णहि मा महुं रणि वाणविट्ठि विट्ठि वै भीसण तुह हणइ तुट्ठि ।

घत्ता—पडिकण्हें भणिउं सैंतण्हें फलवज्जिउ किं गज्जहि ।
धनुदंडें डिभेंय कंडे रे कुमार मइं तज्जहि ॥२१॥

२२

दे देहि कप्पु किं जंपिएण दुण्णयवंतें सुइविप्पिएण ।
तुहुं किंकरु हउं तुहुं परमणाहु किं वद्धउ विहलु पहुत्तगाहु ।
इय भणिवि विसमभडघाइणीइ जुज्झिउ विज्जइ वहुरूविणीइ ।
सीयासुएण भग्गइ अणीइ बहुरूविणि जिय पडिरूविणीइ ।
ता रिउणा घल्लिउ फुरियधारु रहचरणु चवेलु सहसारफारु ।
गिरिधरणिवलयचालणवलेण तं हरिणा धरियउ करयलेण ।
सो रेहइ तेण सुणिम्मलेण णवमेहु व रविणा णित्तलेणँ ।
णियरूवपरज्जियणिच्चणेण अलियंजणसामें पत्तलेण ।

---

वीरोंके शरीरोंसे रक्तकी जलधारा वह रही है, ऐसे उस युद्धमें कमलके समान मुखवाले, दर्पसे अंकित, जिसने हलसे खलको निस्तेज कर दिया है, ऐसे दुर्दम बाहुबलवाले दुष्टको पंकजनाभने खूब भर्त्सना की और कहा—'अरे तुम बलदेवकी शरणमें चले जाओ, मित्रके कामको तुम आज भी नष्ट मत करो। मैंने तुमसे सारकी बात कह दी है। तुम उसे करो। दूसरा हथियार छोड़ दो, हे अजान, तू यमके शासनपर अधिरोहण क्यों करते हो। अभिमानसे मुक्त होकर तुम यानसे जाओ, युद्धमें मेरी बाणवृष्टिको मत मानो, वह वर्षाकी तरह भीषण तुम्हारे आनन्दको नष्ट कर देगी?"

घत्ता—सतृष्ण प्रतिकृष्णने कहा, "बिना फलके तुम क्यों गरजते हो, हे बालक कुमार, तुम धनुषदण्ड और बाणसे मुझे धमकाते हो ॥२१॥

२२

तुम कर दो, दुर्विनीत और कानोंके लिए अप्रिय कहनेसे क्या? तुम मेरे अनुचर हो, मैं तुम्हारा परम स्वामी हूँ। तुमने विफल प्रभुत्व यश क्यों बाँधा?" यह कहकर विषम योद्धाओंको मारनेवाली बहुरूपिणी विद्यासे वह लड़ा। सीतापुत्र नारायणके द्वारा सैन्यके नष्ट होनेपर प्रति बहुरूपिणी विद्याके द्वारा बहुरूपिणी विद्या जीत ली गयी। तब शत्रुने चमकती हुई धारवाला चपल हजारों आराओंवाला चक्र छोड़ा। पहाड़ और पृथ्वीमण्डलको चलानेके बलवाले हरि (सुप्रभ) ने करतलसे उसे धारण कर लिया; उस निर्मल चक्रसे वह ऐसा शोभित होता है जैसे निर्दोष सूर्यसे नवमेघ शोभित हो। अपने रूपसे मनुष्यत्वको पराजित करनेवाले भ्रमर और

---

२. AP दोच्छिउ। ३. A वि। ४. AP सयण्हें। ५. AP डिंभियकंडे
२२. १. A बहुरूपिणि। २. तरणु। ३. AP सहसारु फारु। ४. AP णित्तवेण। ५. A omits 8a।

पुणु भणिउ वइरि रे सुप्पहासु　　करि केर म जाहि कयंतवासु ।
पालियतिखंडमंडियधरेण　　पडिजंपिउं पढिदामोयरेण ।
तुहुं सुप्पहु बिण्णि वि मज्झु दास　　को गव्वु रहंगें रे हयास ।
सरसलिलि रहंगसयाइं अत्थि　　किं तेहिं धरिज्जइ मत्तहत्थि ।
मरु मरु मारंतहु णत्थि खेउ　　संभरहि को वि णियइट्ठदेउ ।
घत्ता—असमिच्छिवि पुणु णिब्भंच्छिवि चक्कें रिउसिरु तोडिउ ॥
हरिहंसें लद्धपसंसें णं रणतरुहलु साडिउ ॥२२॥

२३

महिरक्खसि खद्धणिमासखंड　　पुरिसुत्तमेण भुत्ती तिखंड ।
पत्थिव पसु गिलइ ण कहिं मि धाइ　　ओहच्छइ केण वि सहुं ण जाइ ।
कालेण कण्हु गउ अवहिठाणु　　हलिणा चिंतिउ रिसिणाहणाणु ।
णिल्लुंचियकुंतलु करिविसीसु　　जायउ सोमप्पहुगुरुहि सीसु ।
परिसेसिवि भवसंसरणवित्ति　　थिउ भूसिवि मोक्खमहाधरित्ति ।
जहिं भुक्खु णत्थि आहारवग्गु　　जहिं णिद्द ण मंदिरु सयणवग्गु ।
जहिं कामिणि कामु ण रोसु तोसु　　जहिं दीसइ एक्कु वि णाहिं दोसु ।
जहिं वाहि ण विज्जु ण मलु ण ण्हाणु　　जहिं अप्पें अप्पउं जाणमाणु ।

अंजनसे श्याम दुबले-पतले बलभद्रने शत्रुसे कहा, "हे सुप्रभास, सेवा करना स्वीकार कर लो, यमवासके लिए मत जा।" तब तीन खण्डोंसे अलंकृत धरतीका पालन करनेवाले प्रतिनारायण मधुसूदनने कहा—"तुम और सुप्रभ दोनों मेरे दास हो। हे हताश, चक्रका क्या गर्व करता है? पानीमें सैकड़ों रथांग ( चक्रवाक ) होते हैं, क्या उनसे मतवाला हाथी पकड़ा जा सकता है? मर-मर, अब तुझे मारनेमें देर नहीं है, अपने किसी इष्टदेवको याद कर ले।"

घत्ता—इस प्रकार नहीं चाहते हुए भी उसने शत्रुको ललकारकर चक्रसे उसका सिर तोड़ दिया मानो प्रशंसा प्राप्त करनेवाले हरिरूपी हंसने रणरूपी वृक्षके फलको तोड़ दिया हो ॥२२॥

२३

जिसने मनुष्यमांसका खण्ड खाया है, ऐसी धरतीरूपी राक्षसीका पुरुषोत्तमने भोग किया। वह राजा और पशुको निगल जाती है, कहीं भी नहीं जाती। यहीं रहती है, किसीके साथ नहीं जाती। समयके साथ नारायण सुप्रभ सातवें नरक गया। बलभद्रने ऋषभनाथके ज्ञानका चिन्तन किया। अपने सिरको बालोंसे रहित कर सोमप्रभ मुनिका शिष्य हो गया। संसारमें भ्रमण करनेकी वृत्तिको नष्ट कर मोक्षरूपी महाभूमिको भूषित कर स्थित हो गया। जहाँ भूख नहीं है, न आहारवर्ग है, जहाँ न निद्रा है, न घर है और न स्वजन समूह है। जहाँ न कामिनी है, न काम है, न रोष है और न तोष है। जहाँ एक भी दोष दिखाई नहीं देता। जहाँ न व्याधि है, न विद्या

६. AP °मंडलवरेण। ७. A तो जंपिउ पडि°; P ता जंपिउं पडि°। ८. A महु मारंतहु। ९. AP णिब्भछिवि। १० P णं णवसरुह पाडिउ।

२३ १. AP have before this: बहुपाउ करिवि बहुभोयसत्तु, तमतमि पत्तउ पडिलच्छिकंतु। २. AP सयणमग्गु। ३. AP अप्पइ अप्पउं जायमाणु।

इच्छइ[४] पेच्छइ णीसेसु ताम तिहुयणु अणंतु आयासु जाम।
संतेण समियफुल्लाउहेण[५] चउथेण[६] तेण सीराउहेण।

घत्ता—ववगयरइ भरहेरावइ जं णरेहिं आराहिउं ॥
तं सिद्धउं सिवसुहुं लद्धउं[७] पुप्फदंतजिणसाहिउं ॥२३॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए
महाकव्वे अणंतणाहसुप्पहपुरिसुत्तम[८]महसूयणकहंतरं णाम
अट्ठवण्णासमो[९] परिच्छेओ समत्तो ॥५८॥

---

है, न मल है और न स्नान, जहाँ आत्माके द्वारा आत्माको जाना जाता है। वह समस्त विश्वको वहाँ तक इच्छा करता है और देखता है, जहाँ तक अनन्त त्रिभुवन और आकाश है। शान्त कामदेवका शमन करनेवाले उन चौथे बलभद्रने—

घत्ता—रतिसे रहित भरतश्रेष्ठकी जो मनुष्योंके द्वारा आराधना की जाती है, पुष्पदन्त जिनके द्वारा वह कथित सिद्ध शिवसुख उन्होंने प्राप्त किया ॥२३॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
रचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका अनन्तनाथ सुप्रभ
पुरुषोत्तम और मधुसूदन कथान्तर नामका अट्ठावनवाँ
परिच्छेद समाप्त हुआ ॥५८॥

---

४. AP अच्छइ। ५ A पुल्लाउहेण। ६. AP चोत्थेण। ७. AP तं लद्धउं सिवसुहुं सिद्धउं।
८. AP °पुरिसोत्तम°। ९. AP अट्ठावण्णा°।

## संधि ५९

जिणु धम्मु भडारउ तिहुवणसारउ मइं जडेण किं गज्जइ।
चवलुक्कलियायरु भरियउ सायरु किं कुडुवेण मविज्जइ ॥ध्रुवकं॥

१

लच्छीरामालिंगियवच्छं उण्णयसिरिवच्छं।
दिव्वज्झुणिं छत्तत्तयवंतं कंतं[2] मयवंतं।
भामंडलरुइणिज्जियचंदं भव्वकुमुयचंदं।
अमरमुक्ककुसुमंजलिवासं देवं दिव्वासं।
बुद्धं बहुसंबोहियसुरवं जयदुंदुहिसुरवं।
वरकंठीरवपीढारूढं मीमंसारूढं।
पंचिंदियभडसंगरसूरं भुवणणलिणसूरं।

---

## सन्धि ५९

त्रिभुवनमें श्रेष्ठ आदरणीय जिनधर्मका मुझ जड़के द्वारा क्या वर्णन किया जाये? चंचल लहरोंका समूह सागर क्या कुतुपसे भापा जा सकता है?

१

जिनका वक्षःस्थल लक्ष्मीरूपी रमणीके द्वारा आलिंगित है, जो अशोक वृक्षके समान उन्नत है, जो दिव्यध्वनि और तीन छत्रोंसे युक्त है, जो ज्ञानवान् और सुन्दर है, जिन्होंने भामण्डल की कान्तिसे चन्द्रमाको जीत लिया है, जो भव्यरूपी कुमुदोंके लिए चन्द्रमाके समान हैं, जिनपर देवेन्द्रोंने कुसुमांजलियोंकी वर्षा की है, जो देव दिगम्बर बुद्ध है, जिनका शब्द ( दिव्यध्वनि ) अनेक जनोंको सम्बोधित करनेवाला है, जो जय दुन्दुभिके शब्दसे युक्त हैं, जो सिंहासनपर आरूढ है, जो मीमांसामें प्रसिद्ध हैं, जो पंचेन्द्रिय योद्धाओंसे संग्राम करनेमें शूर हैं, जो विश्वरूपी कमलके

---

All Mss., A, K and P, have, at the beginning of this samdhi, the following stanza:—

अत्र प्राकृतलक्षणानि सकला नीतिः स्थितिश्छन्दसा-
मर्थालंकृतयो रसाश्च विविधास्तत्त्वार्थनिर्णीतयः।
किं चान्यद्यदिहास्ति जैनचरिते नान्यत्र तद्विद्यते
द्वावेतौ भरतेशपुष्पदशनौ सिद्धं ययोरीदृशम् ॥ १ ॥

K reads ते चार्थनिर्णीतय: for तत्त्वार्थ°; देवेतौ for द्वावेतौ, and भारताख्य° for भरतेश°; P reads देवेतौ भरते तु पुष्प° । K has a gloss on देवेतौ as देवत्वं इतौ प्राप्तौ देवेतौ ।

१. १ A जिणधम्मु । २. P किं तं ।

मंदरहिधीरं सवरहियं रायरोसरहियं।
दूरुज्झियमायाविरहंसं मुणिमणसरहंसं।
एयाणेयवियप्पविवायं मोहमेहवायं।
पायपोमपाडियगिव्वाणं उग्गयगिव्वाणं।
दिसिणासियदुण्णयसारंगं हयवसुसारंगं।
तवहुयवहहुयवम्महधम्मं णमिऊणं[3] धम्मं।
भणिमो तस्स चरित्तं चित्तं[4] रंजियपरचित्तं।

घत्ता—जिह अक्खइ गोत्तमु उत्तमु णित्तमु सत्तमु सेणियरायहु ॥
तिह हउं दुक्कियहरु कहमि[5] कहंतरु भरहहु भव्वसहायहु[6] ॥१॥

२

धादइसंडइ पुव्वदिसायलि पुव्वविदेहइ अंकुरपल्लवसोहियपायवि माहवगेहइ।
सीयातीरिणिदाहिणतीरइ वच्छयदेसइ पुरिहि सुसीमहि दसरहु राणउ जयसिरिसेसइ।
सुपसाहियसिरु[1] बुहयणवच्छलु णिवसइ[2] केहउ चाएं भोएं विहवें रूवें वम्महु जेहउ।
रयणिसमागमि गिलियउ छणससि अब्भपिसाएं खीरामेलउ णावइ णाएं दिट्ठउ राएं।
चिंतिउ णियमणि सच्छसहावें वियलियदप्पें अमयकलायरु जेम णिसायरु गसिउ विडप्पें।
तेम गसेव्वेउ[3] जीउ पुसेव्वेउ[4] कूरकयंतें णिव्वयवंतें कारिमजंतें काइं जियंतें।

---

लिए सूर्य, मन्दराचलके समान धीर, शवरहित (स्व-परसे रहित, शवरके हितस्वरूप) हैं, जो राग-रोषसे रहित है, जिन्होंने माया और विरहके अंशोंको दूर कर दिया है, जो मुनियोंके मन-सरोवरके लिए हंस हैं, जो एक-अनेक विकल्पोंसे विवाद करनेवाले हैं, जो मोहरूपी मेघके लिए पवनके समान हैं, जिन्होंने देवोंको अपने चरणकमलोंपर झुकाया है, जो उन्नतग्रीव हैं, जिन्होंने दिशाओंसे दुर्नयरूपी हरिणोंको भगा दिया है, जिन्होंने द्रव्यके अनुरागको नष्ट कर दिया है, जिन्होंने तपकी ज्वालामें कामदेवको आहत कर दिया है, ऐसे धर्मनाथको प्रणाम कर, उनके परचित्तोंको रंजित करनेवाले विचित्र चरित्रको कहता हूँ।

घत्ता—जिस प्रकार उत्तम तमरहित और प्रशस्त गौतम गणधर राजा श्रेणिकसे कहते हैं, उसी प्रकार मैं पापको हरनेवाला कथान्तर भव्योंके सहायक भरतसे कहता हूँ ॥१॥

२

धातकीखण्डके पूर्व मेरुतलमें पूर्वविदेहमें, जो वृक्षों, अंकुरों और पल्लवोंसे शोभित है, जिसमें धनपतियोंके घर हैं, ऐसे सीता नदीके दक्षिण तटपर स्थित वत्सदेशकी सुसीमा नगरीमें राजा दशरथ था। जिसका सिर विजयश्रीकी पुष्पमालासे प्रसाधित है, ऐसा पण्डितजनोंके प्रति वत्सलभाव रखनेवाला वह राजा इस प्रकार निवास करता था, मानो त्याग भोग वैभव और रूपमें कामदेव हो। निशाका आगमन होनेपर बादलरूपी पिशाच (राहु) के द्वारा निगला गया पूर्णचन्द्रमा राजाने इस प्रकार देखा, मानो नागके द्वारा क्षीरसमुद्र निगल लिया गया हो। स्वच्छस्वभाव और विगलित गर्व उस राजाने अपने मनमें विचार किया कि "जिस प्रकार राहुने

---

३. AP णविऊणं। ४. P omits चित्तं। ५. A कहवि। ६. P °सयायहु।

२. १ A °सिरि। २. P णिवइ स। ३. A गसेवउ। ४. A पुसेवउ।

एव चवेप्पिणु रज्जि थवेप्पिणु अइरहु णंदणु     संगु मुएप्पिणु गउ तउ लेप्पिणु णिम्माणुसु वणु।
पढिउ सुयंगइं सो एयारह णिट्ठइ झिज्जिवि     तिहुवणखोहणु तित्थयरत्तणु पुण्णु समज्जिवि।
पावविणासें मुउ संणासें गउ सव्वत्थहु     जगि णउ काइं मि दीसइ दुग्गमु धम्मसमत्थहु।
जं तसणाडिहि लहुयउ गरुयउ काइं वि अच्छइ     तं णियणाणें एक्कु[6] करंगउ जाणइ पेच्छइ।
सो तिहिं तीसँहिं पक्खहिं गलियहिं सासु पउंजइ तेत्तियवरिससहासहिं संखइ झीणइ भुंजइ।
सुक्कलेसु ससिसुक्कवण्णु सुई णिप्पडियारउ     किं वण्णिज्जइ इंदु चंदु अहमिंदु भडारउ।
तेणं[9] तितीससमुद्दमाणु परमाउसु भुत्तउं     परियाणिवि उव्वरिउं सेसु छम्मासु णिरुत्तउं।
पेसणु पढमें सयमहिण जक्खिदहु सिट्ठउं     कुरु कुरु जिणपुज्जाविहाणु परमागमि दिट्ठउं।

घत्ता—मुणि[10] जंबूदीवइ ससिरविदीवइ भरहखेत्ति जणपउरइ[11]॥
महराउ[12] णरेसरु सुरकरिकरकरु अत्थि जक्ख रयणउरइ॥२॥

३

पुरंधि तस्स सुप्पहा     सई अणंगमापहा।
जणेदिही[1] जिणेसरं     रईणिसादिणेसरं।

अमृतके समान किरणोवाले चन्द्रमाको ग्रसित कर लिया, दुष्ट यमके द्वारा उसी प्रकार जीव पकड़ लिया जायेगा और नष्ट कर दिया जायेगा, अतः व्रतरहित शरीरसे जीनेसे क्या?" यह कहकर और राज्यमे पुत्र अतिरथको स्थापित कर, परिग्रह छोड़कर तथा तप ग्रहण कर वहाँ गया, जहाँ निर्जन वन था। उसने ग्यारह श्रुतागोका अध्ययन किया और निष्ठापूर्वक ध्यान कर त्रिभुवनको क्षुब्ध करनेवाला तीर्थंकरत्वका पुण्य अर्जित कर, पापको नाश कर तथा संन्याससे मरकर सर्वार्थसिद्धिमें गया। धर्मसे समर्थ जीवके लिए संसारमे कुछ भी दुर्गम दिखाई नही देता। त्रसनाड़ीमे जो भी लघु और भारी है, उसे वह अपने एक ज्ञानसे हस्तगतके समान जानता और देखता है। वह वहाँ (सर्वार्थसिद्धिमे) तीस पक्ष गलनेमे सांस लेता है, उतने ही हजार वर्ष अर्थात् तैंतीस हजार वर्षोंकी संख्या क्षीण होनेपर आहार ग्रहण करता है, शुक्ललेश्यासे युक्त चन्द्रमा और शुक्रके रंगवाला पवित्र निष्पीड़ाकारक इन्द्रचन्द्र उस आदरणीयका क्या वर्णन किया जाये? उसने वहाँ तैंतीस सागर प्रमण आयुका भोग किया। यह जानकर कि निश्चयसे छह माह आयु शेष बची है, प्रथम सौधर्म इन्द्रने कुबेरको आदेश दिया—"परमागममे देखे गये जिनपूजा विधानको करिए।

घत्ता—हे यक्ष सुनो, सूर्यचन्द्रमाके द्वीप जम्बूद्वीपके जनप्रचुर भरतक्षेत्रके रत्नपुरमें ऐरावतकी सूँड़के समान हाथोवाला राजा भानु है ॥२॥

३

उसकी रानी सुप्रभा सती कामश्रीके समान है। वह, रतिरूपी निशाके लिए सूर्यके समान

५. AP read this line as पढिउ सुयंगइं सो अविहगइं एयारह पुणु, P adds after this: सरिवि सुहंगइं दहधम्मगइं सोसिवि णियतणु, AP adds after this: छत्तीस वि गुणसहिए तवणिट्ठइ (A तवणिट्ठुविएं झिज्जिवि। ६. P एक्क। ७. A सो तेतीसहि। ८. A सुह°। ९. A तिणि तेत्तीस°। १०. A पुण जंबू°, P मुणि जंबू°। ११. P जणे पउरइ; K जणपवरइ but corrects it to जणपउरइ। १२. A मेहराउ; P महाराउ।

३. १. AP जणेइही।

पुरं णिबद्धतोरणं　　घरं समत्तवारणं।
करेहि तं तहा तुमं　　कुलक्कमागयं इमं।
णमंसिउं सुराहिवं　　तओ गओ धणी भुवं।
णवप्पसंडिपीयलं　　अणेयखाइयाजलं।
अणेयवण्णसालयं　　अणेयणट्टसालयं।
अणेयकेउछाइयं　　अणेयतूरणाइयं।
अणेयदारदावणं　　अणेयवल्लरीवणं।
अणेयसुंदरावणं　　अणेयतित्थपावणं।
कयं पुरं महासरं　　तहिं चि रायमंदिरं।

घत्ता—तहिं पच्छिमरयणिहि सुत्तइ सयणिहि दीसइ देविइ कुंजरु ॥
पसुवइ पंचाणणु विप्फुरियाणणु मयमारणणहपंजरु ॥३॥

४

अवरं वि सिरिदामइं दिट्ठिहि सोम्मइं ढोइयइं
णहि पंडुरतंबइं ससिरविबिंबइं जोइयइं।
दुइ मीण रईणड दुइ मंगलघड सरयसरु
जलणिहि जलभीसणु सेहीरासणु सक्कघरु।
उरगिंदणिहेलणु णाणामणिगणु सत्तसिहु
मुद्धइ अवलोइउ मणि संमाइउ भणिउ पहु।
मइं दिट्ठा सिविणय सोलह सिविणय देंतु सुहुं

---

जिनेश्वरको जन्म देगी। अतः तोरणोंसे निबद्ध नगर और वारणों सहित घर तुम वहाँ इस प्रकार बनाओ कि जिस प्रकार कुलक्रमागत हो।" तब देवेन्द्रको नमस्कार कर उस समय कुबेर मनुष्य-लोकके लिए गया। उसने महासरोवरसे युक्त नगर और राजभवन बनाया, जो नवसुवर्णसे पीला था, जिसमें अनेक खाइयोंका जल था, जिसमें अनेक रंगके परकोटे थे, अनेक नृत्यशालाएँ थीं, जो अनेक पताकाओंसे आच्छादित था, अनेक तूर्योंसे निनादित था, अनेक द्वारों और दावण (पशुओंको बाँधनेकी रस्सी) से युक्त था, जिसमें अनेक सुन्दर बाजार थे जो अनेक तीर्थोंसे पवित्र था।

घत्ता—वहाँ शय्यापर सोती हुई देवी रात्रिके अन्तिम प्रहरमें देखती है—हाथी, बैल, विस्फारित मुखवाला तथा हरिणोंके मारनेसे पीले नखोंवाला सिंह ॥३॥

४

और भी दृष्टिके लिए सौम्य श्रीमालाएँ देखीं, आकाशमें सफेद और लाल चन्द्रमा तथा सूर्यके बिम्ब देखे। रतिमें नृत्य करते हुए दो मीन, दो मंगलकलश, शरद्‌का सरोवर, जलसे भयंकर समुद्र, सिंहासन, इन्द्रघर ( देव विमान ), नागभवन, नाना रत्नराशि, अग्नि। उस मुग्धाने स्वप्नोंको देखा, मनमें उनका सम्मान किया और अपने स्वामीसे कहा कि मैंने सोलह स्वप्न

---

२. P सम्मत्त°। ३. A तहिं च राय°।

४. १. AP अवरु। २. AP सुविणय।

फलु ताहं भडारा णरवरसारा कहहि तुहुं।
पइ कंतहि अक्खइ गुज्झु ण रक्खइ भुयणगुरु
तुह होसइ तणुरुहु णवस[३]रुहमुहु गुणपवरु।
तं णिसुणिवि राणी णं सह[४]ंसाणी घणरविण
णच्चइ सिंगारें रसवित्थारें णवणविण।
हेमुज्जलभित्तिहिं उग्गयदित्तिहिं जियतवणि
वोलाविय[५] अयणइं पडियइं रयणइं णिवभवणि।
वइसाहइ मासइ तेर[६]सिदिवसइ ससिधवलि
थिउ गब्भि जिणेसरु अहमसरेसरु गलियमलि।
रेवइणक्खत्तइ ण[७]विउ पवित्तइ सुरवरहिं
आयहिं दिहिकंतिहिं सिरिहिरिकित्तिहिं अच्छरहिं।
चउसायरमेत्तइ सिद्धि अणंतइ समयहणु
अंतिमपल्लद्धइ धम्मविसुद्धइ गइ णिहणु।
माहम्मि रवण्णइ धण्ण[८]पउण्णइ जणियसुहि
ओस[९]ाकणसंकुलि णवतणकोमलि तुहिणवहि।
सियपक्खहु अवसरि तेरसिवासरि दिण्णदिहि
उप्पण्णउ जगगुरु सिरिसेवियउरु णाणणिहि।
[१०]गुरुजोइ सुरिंदहिं ण्हविउ फणिंदहिं सुरगिरिहि
आणिवि पियवाइहि अप्पिउ मायहि सुंदरिहि।

देखे हैं, हे नरवर-श्रेष्ठ आप उनके फल बतायें। पति अपनी कान्तासे कहता है, वह कुछ भी छिपाकर नहीं रखेगा, तुम्हारा गुणोसे प्रवर, नवकमलमुख पुत्र विश्वगुरु होगा। यह सुनकर रानी नवशृंगार और रसविस्तारसे इस प्रकार नृत्य करती है, मानो मेघध्वनिसे मयूरी नाच उठी हो। स्वर्णके समान उज्ज्वल भित्तियोंके समान निकलती हुई किरणोंके द्वारा एक अयन (छह माह) बीतनेपर स्वर्णके जीतनेवाले राजाके भवनमे रत्नोकी वर्षा हुई। वैशाख माहके शुक्ल पक्षकी तेरसके दिन वह अहमेन्द्र जिनेश्वर मलसे रहित गर्भमे रेवती नक्षत्रमे आकर स्थित हो गया है। धृति-कान्ति-श्री-ह्री-कीर्ति आदि अप्सराओने उन्हे नमन किया। अनन्त भगवान्‌के सिद्ध होनेपर चार सागर प्रमाण समय बीतने और अन्तिम पल्यके आधे समयके धर्म विशुद्धिसे रहित होनेपर, धान्यसे प्रपूर्ण, सुख उत्पन्न करनेवाले ओसकणोसे व्याप्त, नवतृणोसे कोमल तथा हिमपथसे युक्त माघ शुक्ला त्रयोदशीके दिन पुष्य नक्षत्रमे भाग्यविधाता विश्वगुरु तथा लक्ष्मीके द्वारा जिनका वक्ष सेवित है ऐसे ज्ञाननिधि उत्पन्न हुए, देवेन्द्रो और नागेन्द्रोने सुमेर

३. A णवससहरमुहु। ४. A सहसीणो; P सुहसाणी। ५. P वोल्लाविय। ६. A अट्ठमिदिवसइ। ७. AP णववि। ८ A धम्मपउण्णइ। ९ P उंसा°। १०. A गुरुजोय।

गउ सक्कु सुहम्मह्नु पणविवि धम्मह्नु [11]पणइसिरु
वड्ढइ परमेसरु रूवें जियसरु महुरगिरु ।
घत्ता—पणयाल[1]सु[2]चावइं उज्जुयभावइं गरुएं तणु तुंगत्तें ॥
तेलोक्कहु सारें अरुहकुमारें जणु रंजिउ धणु दंतें ॥४॥

५

ताव कुं[1]अरत्तणे देवकयकित्तणे ।
लक्खजुयसंजुयं अद्धलक्खं गयं ।
वच्छ[2]रविसेसहं अच्छरसुरे[3]सहं ।
विरइय [4]णंदिओ जसविडविकंदओ ।
इंदकयण्हाणओ जायओ राणओ ।
वयस[5]सोलक्खहं गयहं कयसोक्खहं ।
चंदिमाकंतिया उक्क णिवडंतिया ।
तेण अवलोइया विहियणिव्वेइया ।
सइं जि उम्मोहिओ पुणु वि संबोहिओ ।
वर[6]कुसुमहत्थहिं दिव्वरिसिसत्थहिं ।
हरिहिं अहिसिंचिओ वंदिओ अंचिओ ।
सिहरलिहियंबरं णायदत्तं वरं ।
सिवियमारोहिउं वम्महं जोहिउं ।
मंदिरा णिग्गओ सालवणमुवगओ ।
माहि तेरहमए दियहि [7]संमियंकए ।

पर्वतपर अभिषेक किया, और लाकर प्रिय शब्दोंसे सुन्दरी माताको सौंप दिया। प्रणत शिर इन्द्र धर्मनाथको प्रणाम कर सौधर्म स्वर्ग चला गया। अपने रूपसे कामदेवको जीतनेवाले मधुरवाणी परमेश्वर रूपमें बढ़ने लगे।

घत्ता—उनका शरीर ऊँचाई और गुरुत्वमें सरल पैंतालीस-धनुष था। त्रैलोक्यमें श्रेष्ठ अर्हंत् कुमारने धन देकर लोगोंका रंजन किया ॥४॥

५

जिसका देवोंने कीर्तन किया है ऐसे कौमार्यकालके दो लाख पचास हजार विशेष वर्ष उनके बीत गये। अप्सराओं और इन्द्रोंने जिनके आनन्दको रचना की है, जो यशरूपी वृक्षके अंकुर हैं, इन्द्रके द्वारा जिनका अभिषेक किया गया है, ऐसे वह राजा हो गये। सुख उत्पन्न करनेवाले उनके पाँच लाख वर्ष बीत गये। उन्होंने चन्द्रमाके समान कान्तिवाली, वैराग्य उत्पन्न करनेवाली एक गिरती हुई उल्का देखी। वह स्वयं ही विरक्त हो गये, फिर भी उन्हें श्रेष्ठ कुसुम जिनके हाथमें हैं, ऐसे दिव्य मुनिसमूहोंके द्वारा सम्बोधित किया गया। वह देवेन्द्रोंके द्वारा अभिसिंचित और अर्चित हुए। अपने शिखरसे आकाशको छूनेवाली श्रेष्ठ नागदत्ता

११. AP पणयसिरु। १२. A सचावइं।

५. १. AP कुमरत्तणे। २. P °विसेसेहिं। ३. P °सुरेसेहिं। ४. AP विरयाणंदओ। ५. A वयसमलक्खहं; P वयसमधुलक्खहं। ६. A णवकुसुमं। ७. A समयंकए।

पूसि सायण्हए रहिउ रइतण्हए।
छट्ठउववासओ करिवि णिहिवासओ।
णिवसहससंजुओ मुणिवरिंदो हुओ।
खंतिकंतापिओ तुरियणाणंकिओ।
पुरि घरविचित्तए पाडलीउत्तए।
भमिउ पिंडत्थिओ विणयणविओ थिओ।
धण्णसेणालए ढोइयं कालए।
भोयणं फासुयं सव्वदोसच्चुयं।
जायपंचब्भुयं दाणममरत्थुयं।
सहइ तवतावणं करइ गुणभावणं।

घत्ता—उवसंतइ मच्छरि गइ संवच्छरि खाइयभावहु आइउ ॥
फुल्लंतपियालउं तुंगतमालउं तं सालवणु पराइउ ॥५॥

६

तहिं सत्तच्छयतरुहि तलि खगउलमुहुलि।
छट्ठुववासालंकियहु अविसंकियहु।
पूसरिक्खि छणससिदिवसि हइ कम्मरसि।
अवरण्हइ हूयउ सयलु केवलु विमलु।
आयउ तुरियउ सतियसयणु दससयणयणु।

शिविकामे बैठकर, कामको जीतकर घरसे निकल गये और शालवनमे पहुँचे। माघ शुक्ला त्रयोदशीके दिन सायंकाल पुष्यनक्षत्रमे रतिकी तृष्णासे रहित कर्मकी सामर्थ्यका नाश कर, छठा उपवास कर एक हजार राजाओके साथ दीक्षित हो गये। क्षान्तिरूपी कान्तिके प्रिय चार ज्ञानोसे अंकित वह घरोसे विचित्र पाटलिपुत्र नगरमे आहारके लिए घूमे। शिष्टतासे नम्र वह राजा धन्यषेणके प्रासादमे पहुँचे। उस अवसरपर उन्हे प्रासुक तथा सब प्रकारके दोषोंसे च्युत भोजन दिया गया। पाँच प्रकारके आश्चर्य हुए। वह दान देवोंके द्वारा संस्तुत था। वह तपसे सन्तप्त उनकी श्रद्धा करता, गुणोंकी भावना करता है।

घत्ता—ईर्ष्याभाव समाप्त होने और एक साल बीतनेपर वह क्षायिक भावपर स्थित हो गये। जिसमे प्रियाल वृक्ष खिले हुए हैं और जिसमे ऊँचे-ऊँचे तमालवृक्ष हैं, ऐसे शालवनमें वह पहुँचे ॥५॥

६

वहाँ पक्षि-समूहसे मुखरित सप्तपर्ण वृक्षके नीचे, छठे उपवाससे शोभित, विशंकाओंसे रहित, पूष शुक्ल पूर्णिमाके दिन, कर्मकी सामर्थ्य नष्ट होनेपर अपराह्णमे विमल समस्त केवलज्ञान

८. A पिहियासवो। ९ A पुरघर° । १०. AP पाडलीपुत्तए। ११. AP पासुयं।

६. १. AP °मुहलि। २. AP add after this देवें सयरायरु मुणिउं, जगु जाणियउं ( A omits जगु जाणियउं ), खणि आइय ( A आइयउ ) देवागमणु, छण्णइ ( A सुण्णय° ) गयणु; णाणाविहहिं पडाइयहिं, अवराइयहिं; संथुउ देउ सुरासुरहिं, मउलियकरहिं, K gives these lines but scores them off. ३ A तुरिउ।

थुणइ थुणंतु गहीरझुणि — जय परममुणि ।
धम्मु ण णहयलि गिरिगुहिलि — णउ धरणियलि ।
धम्मु ण ण्हाणि ण पसुगॅसणि — ण सुरावसणि ।
तुहुं जि धम्मु जिणधम्ममउ — कयजीवदउ ।
णरयपडंतहं दिण्णु करु — तुहुं दुरियहरु ।
हॅरु तुहुं संकरु परमपरु — तुहुं तित्थयरु ।
बुद्धु सिद्धु तुहुं मॅहु सरणु — हयजरमरणु ।
जिहॅ मणु धावइ णारियणि — वत्तुगथणि ।
जिह मणु धावइ मॅवणि धणि — णियबंधुयणि ।
तिह जइ धावइ तुह पयहं — गयभवभयहं ।
तो संसारि ण संसरइ — ण हवइ मरइ ।
जाइ जीउ तिहुवणसिरहु — तहु सिवपुरहु ।
एंव थुणेवि पुरंदरिण — वीणासरिण ।
समवसरणु णिम्मिउ विउलु — तहिं जीवउलु ।
धम्मचक्कपहुंणा जिणिण — संबोहियउं ।
इंदियविसयकसायवसु — सुणिरोहियउं ।

घत्ता—तहु वज्जियछम्महु देवहु धम्महु तवभरधरदढयरभुय ॥
चालीस मणोहर जाया गणहर विहिँ[९] गणणाहहिं संजुय ॥६॥

उत्पन्न हो गया। इन्द्र तुरन्त देवजनोंके साथ आया। स्तुति करते हुए गम्भीर ध्वनि वह कहता है—"हे परममुनि, तुम्हारी जय हो। धर्म न तो आकाशतलमें है और न गिरिगुहामें। धर्म न स्नानमें है और न पशुओंके खानेमें, और न मदिरा पीनेमें। जीवदया करनेवाले जिनधर्ममय आप धर्म हैं, नरकमें गिरते हुएके लिए तुमने अपना हाथ दिया है, तुम पापका हरण करनेवाले हो, तुम शिव-शंकर और परमश्रेष्ठ हो। तुम तीर्थंकर हो; तुम बुद्ध-सिद्ध मेरी शरण हो, जरा और मृत्युका नाश करनेवाले हो। जिस प्रकार मन ऊँचे स्तनोंवाली स्त्रियोंमें जाता है, जिस प्रकार मन दौड़ता है, भवन-धन और अपने बन्धुजनमें उसी प्रकार यदि वह भवभयसे रहित तुम्हारे चरणोंमें दौड़े तो वह संसारमें परिभ्रमण न करे, न पैदा हो और न मृत्युको प्राप्त हो, और जीव त्रिभुवनके सिरपर स्थित शिवपुरमें जाता है।" वीणाके स्वरमें इस प्रकार जिनकी स्तुति कर इन्द्रने विशाल समवसरणकी रचना की। उसमें धर्मचक्रके स्वामी जिनभगवान्ने जीवकुलको सम्बोधित किया। इन्द्रियों और कषायोंकी अधीनताका उन्होंने विरोध किया।

घत्ता—वहाँ उनके छह मदोंसे रहित, धर्मनाथ देवके तपका भार उठानेमें दृढतर भुजावाले, त्रिभिन्न गणनाथोंसे युक्त चालीस सुन्दर गणधर हुए ॥६॥

४. A पसुवहणे। ५. P has तुहुं before हरु। ६. A मह सुयणु। ७. P omits this line.
८. A धावइ भवणि वणि; P धावइ णियभवणि धणि। ९ P विहिं।

७

णवसयइं पुव्वपारयरिसिहिं  संदरिसियमोक्खमग्गदिसिहिं।
चालीससहास सत्तसयइं  सिक्खुयहं[1] णमंसियगुरुपयइं।
रिदुसयइं तिण्णि सहसइं परहं  अवहिक्षहं संजमभरधरहं।
चउसहस पंचसय केवलिहिं  मणपज्जयाहं तइं[2] मणवलिहिं।
भयसहसइं विक्किरियाइयहं  दोसहसइं वसुसयवाइयहं।
सहसाइं सट्ठि चउसयजुयइं  अज्जियहं मोहवासहु चुयइं।
दोलक्खइं भणियइं सावयाहं  दुगुणाइं तियहं[3] पालियवयाहं।
णिव्वाण मिलिय संखारहिय  संखेज्ज तिरिक्ख दिक्खसहिय।
पणवंति जासु[4] को तेण सहुं  उवमिज्जइ हूई चिंत महुं।
गिंभागमि अट्ठणवुत्तरहिं[5]  सहु जइसएहिं कयसंवरहिं।
चोत्थिइ पच्छिमपहरइ णिसिहि  संमेयसिहरि अरिहहु रिसिहि।
संपण्णी धम्महु परमगइ  महुं देउ भडारउ सुद्धमइ।

घत्ता—वंदारयवंदहु देहुं[6] जिणिंदहु पुज्जिवि हयभवपासहु॥
पहजियरविमंडलु गउ आहंडलु गय अवर वि णियवासहु॥७॥

८

धम्मवारिविहरणबोहित्थे  एरिस[1] परमधम्मजिणतित्थे।

---

७

पूर्वांगोंमे पारंगत और मोक्षमार्गकी दिशा बतानेवाले मुनि नौ सौ थे। जिन्होंने अपने गुरुपदोंको नमस्कार किया है, ऐसे शिक्षक चालीस हजार सात सौ थे। संयमके भारको धारण करनेवाले शेष अवधिज्ञानी तीन हजार छह सौ। केवलज्ञानी चार हजार पांच सौ। मनःपर्यय ज्ञानधारी मुनि भी चार हजार पांच सौ। विक्रिया-ऋद्धिधारी सात हजार थे। वादी मुनि दो हजार आठ सौ। मोहवाससे रहित आर्यिकाएँ साठ हजार चार सौ। श्रावक दो लाख और व्रतोंका पालन करनेवाली श्राविकाएँ चार लाख। देवता वहां संख्यारहित सम्मिलित हुए। दीक्षा सहित संख्यात तिर्यंच प्रणाम करते हैं। मुझे यह चिन्ता है कि उनकी उपमा किससे दी जाये? ग्रीष्मकाल आनेपर संवर धारण करनेवाले आठ सौ नौ मुनियोंके साथ (ज्येष्ठ शुक्ला) चतुर्थीके दिन रात्रिके अन्तिम प्रहरमे अरहन्त मुनिको सम्मेद शिखरपर धर्मकी परमगति (मोक्ष) प्राप्त हुई। आदरणीय वह मुझे शुभमति प्रदान करें।

घत्ता—जिन्होंने जन्मपाशको नष्ट कर दिया है ऐसे देवोंके द्वारा वन्दनीय जिनेन्द्रकी पूजा कर प्रभासे रविमण्डलको जीतनेवाला इन्द्र तथा दूसरे भी देव अपने-अपने निवासके लिए चले गये॥७॥

८

धर्मरूपी जलमे विहार करनेके लिए जहाजके समान परम धर्मनाथके इस तीर्थंमे हे

---

७. १. P भिक्खुयहं। २. A जिह केवलहिं। ३. AP तियहं। ४. AP जासु सो केण सहुं। ५. A अट्ठणवुत्तरेहिं। ६. A देवजिणिंदहु।
८. १. A अरस।

सेणिय हलहरचक्कहराणं णिसुणहि चरियं णरपवराणं।
णवसासंचियवसुमइदेहे जंबूदीवे अवरविदेहे।
णिवसइ णरवइ परदुव्विसहो वीयसोयणयरे णरवंसहो[2]।
सो संसार[3]जायणिव्वेयउ दमवरपासे सुद्धिसंमेयउ[4]।
काउं तवचरणं जिणदिट्ठं विसहियकेसालुंचणणिट्ठं।
पत्तो णिरसणविहिणा सग्गं तं सहसारं भोयसमग्गं।
अट्ठारहजलणिहिपरिमाणें तस्सेयारहमे वोलीणे।
जइया तइया इह रायगिहे[5] णयरे घरसिरणच्चियबरिहे।
णाम सुमित्तो अप्पडिमल्लो दुज्जणहियउप्पाइयसल्लो।
जुज्झे सो भुयबलमयमत्तो रायसीहराएण णिहित्तो।
ताम तेण परिमउलियणेत्तें परिभवदुक्खपरंपरछित्तें।

घत्ता—णियरज्जु मुएप्पिणु तणयहु देप्पिणु जुण्णउं तणु व गणेप्पिणु॥
चिण्णउं व्रउ दूसहु कयवम्महवहु कण्हसूरि पणवेप्पिणु॥८॥

९

णवर पमाएं माणकसाएं।
भीमें रुद्धउ हियवइ कुद्धउ।
खरतवझीणउ साहु अयाणउ[1]।
पत्थइ तवहलु होज्जउ भुयबलु।
आगामिणि भवि भडेरवि[2] रउरवि।

---

श्रेणिक, हलधर और चक्रवर्ती नरश्रेष्ठोंका चरित्र सुनो। जिसकी भूमिरूपी देह नवधान्योंसे संचित है, ऐसे जम्बूद्वीपके अपर विदेहके वीतशोक नगरमें शत्रुको सहन नहीं कर सकनेवाला राजा नरवृषभ निवास करता था। संसारसे वैराग्य उत्पन्न होनेपर शुद्धि सहित वह दमवर मुनिके पास, जिसमे केशलोंचकी निष्ठाको सहन किया जाता है, ऐसा जिनके द्वारा उपदिष्ट तपको कर उसने अनशन विधिके मार्गसे भोगसे परिपूर्ण सहस्रार स्वर्ग प्राप्त किया। उसकी अठारह सागर प्रमाण आयुमें-से जब ग्यारह सागर आयु निकल गयी तो जिसके गृहशिखरोंपर मयूर नृत्य करते हैं, ऐसे राजगृह नगरमें अप्रतिमल्ल और दुर्जनोंके हृदयमें शल्य उत्पन्न करनेवाला सुमित्र नामका राजा हुआ। भुजबलसे प्रमत्त वह युद्धमे राजसिंह राजके द्वारा पराजित कर दिया गया। तब पराभवकी दुःख-परम्परासे अभिभूत अपनी आँखें बन्द किये हुए वह—

घत्ता—अपना राज्य छोड़कर और पुत्रके लिए देकर जीर्ण तृणकी तरह समझकर जिन्होंने कामदेवका नाश कर दिया है, ऐसे कृष्णसूरि मुनिको प्रणाम कर उसने असह्य व्रत स्वीकार कर लिया॥८॥

९

परन्तु नही, वह भीषण मान कषायसे रुद्ध अपने हृदयमें क्रुद्ध हो उठा। अत्यन्त तपसे क्षीण वह अज्ञानी साधु यह तपफल माँगता है कि आगामी भवमे मेरा ऐसा बाहुबल हो, जिससे

---

२. P णरवासहो। ३. P ससारहु जाय°। ४. °सम्मेयउ। ५. A रायहरे। ६. A वउ; P तउ।

९. १. AP अजाणउ। २. AP भडयणि।

जेण वियारमि सो रिउ मारमि ।
इय णिज्झाइवि देहु पमाइवि ।
सल्लकिलेसें मुउ संणासें ।
थिउ सुरविंदइ हुउ माहिंदइ ।
जाउ मणोरमि अणुवमतणुरमि ।
आउअणिंदइ सत्तसमुद्दइ ।
जहिं जिणगोयँइं अच्छेरगीयइं ।
जहिं सवणिज्जइं सुइरमणिज्जइं ।
जें चिरु जित्तउ राउ सुमित्तउ ।
सो पत्थिवहरि णं मत्तउ करि ।
हिंडिवि भववणि विहुरावलिघणि ।
फलियधरायलि इह कुरुजंगलि ।
पंडुरगोउरि हूयउ गयउरि ।
राउ कुसीलउ सो महुकीलउ ।
घत्ता—करयलकरवालें भिउडिकरालें पुहइ तिखंडँ पसाहिय ॥
मंडलिय मउँद्धर जेम धुरंधर तेम तेण घरि वाहिय ॥९॥

१०

रज्जु करेसिणसुहसारउं अणेंहुत्तिहिं णियउं
कइवइ वरिसइं जइयहुं तहु जीविउं थियउं ।
तइयहुं खगउँरणाहहु सीहसेणणिवहु
इक्खाउहिं सुपसिद्धहु इह भरहुब्भवहु ।

---

मैं भटकोलाहलसे भयंकर युद्धमें विदीर्ण कर शत्रुको नष्ट कर सकूँ यह ध्यान कर और अपना शरीर छोड़कर, शल्यके क्लेश और संन्याससे मरकर वह देवसमूहवाले माहेन्द्र स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। वह सुन्दर अनुपम तारुण्यमें जन्मा। उसकी अनिन्द्य आयु सात सागर प्रमाण थी। जहाँ जिनवरसे सम्बन्धित गीत और अप्सराओंके सुचिर मनोज्ञ गीत सुनाई देते हैं। और जिसने पहले राजा सुमित्रको जीता था, वह श्रेष्ठ राजा राजसिंह मानो मत्तगज हो। कष्टोंसे भरपूर संसाररूपी वनमें भ्रमणकर, जिसमें स्फटिकका धरातल है, ऐसे कुरुजांगलमें सफेद गोपुरोंवाले गजपुर ( हस्तिनापुर ) में खोटी चेष्टावाला मधुक्रीड़ नामका राजा हुआ।

घत्ता—जिसकी भृकुटियाँ भयंकर हैं ऐसे उसने हाथमें तलवार लेकर तीन खण्ड धरती सिद्ध कर ली। मदसे उद्धत माण्डलीक राजाओंको वह बैलोंकी तरह अपने घर हाँक लाया ॥९॥

१०

समस्त सुखोंसे श्रेष्ठ राज्यका अनुभोग किया और जब उसका जीवन कुछ वर्षोंका रह गया तभी खगपुरके स्वामी इक्ष्वाकुकुलके सुप्रसिद्ध भरतराजाके अंकुर सिंहसेन राजाकी

---

३. A थिय । ४. P जिणगेहइं । ५ A अच्छरिगीयइं । ६. A तिखंडइं साहिय । ७. AP मउडधर ।–
१०, १. A करण° । २. AP मणुहुजिवि । ३. A गोउरणाहहु; K गोउर° but corrects it to खगउर° ।

विजयादेविहि गब्भइ उप्पण्णउ धवलु
सो णरवंसहइवरामरु भुयजुयबलपवलु।
सुहिहिं सुदंसणु कोक्किउ कुलसरहंसवरु
तहिं अवसरि माहिंदहु णिवडिउ सइं इयरु।
अहरबिंबरुइणिज्जियणवरविबिंबियहि
सो सुमित्तु सुउ जायउ उयरइ अंबियहि।
पुरिससीहु हक्कारिउ लहुयउ बंधवहिं
पहु पमाणु संपत्तउ थणयथण्णंधुयहिं।
ते[9] वेण्णि वि ससियरहिमकज्जलगरलणिह
वेण्णि वि ते सुरगिरिवरसंणिहमाणसिह।
वेण्णि वि ते बल केसव वासवविहियभय
ते विण्णि वि भूवंसिरमणिकिरणारुणियपय।
ते विण्णि मि संसेविय विज्जाजोइणिहिं
समलंकिय हरिवाहिणिगारुलवाहिणिहिं।
ते तेहा[11] आयण्णिवि परसिरिअसहणउ
महुकीलउ आरुट्ठउ रणि जुज्झणमणउ।
पेसियदूएं[12] जाइवि बोल्लिय रायसुय
किं तुम्हइं ण कयाइ वि एही वत्त सुय।

घत्ता—खोणीयलपालहु जो महुकीलहु कप्पु देइ सो जीवइ॥
हलहर सुहभायण [13] सुणि णारायण अवरु जमाणणु पावइ॥१०॥

विजयादेवीके गर्भसे वह धवल बाहुबलसे प्रबल देव उत्पन्न हुआ। सुधीजनोंने कुलरूपी सरोवरके हंस उसे सुदर्शन कहकर पुकारा। उसी अवसरपर माहेन्द्र स्वर्गसे अवतरित दूसरा देव, स्वयं जिसने अधरबिम्बोंकी कान्तिसे नव रविबिम्बोंको जीत लिया है, ऐसी अम्बिका नामकी दूसरी रानीके उदरसे वह सुमित्र पुत्र हुआ। छोटे भाइयोंने पुरुषसिंह कहकर पुकारा। वह प्रभु शीघ्र बालकों और तरुणोंमें प्रामाणिकताको प्राप्त हो गये। वे दोनों ही चन्द्रमा, हिम, काजल और गरलके समान रंगवाले थे। वे दोनों ही सुमेरुपर्वतके समान मानसे श्रेष्ठ थे। इन्द्रको भय उत्पन्न करनेवाले वे दोनों बलभद्र और नारायण थे। जिनके पैर राजाओंके शिरोमणिकी किरणोंसे अरुण हैं, ऐसे थे। वे दोनों ही विद्याओं और योगिनियोंके द्वारा सेवित थे। वे दोनों हरिवाहिनी और गरुड़वाहिनियोंसे अलंकृत थे। उनको इस प्रकारका सुनकर दूसरेकी लक्ष्मीके प्रति असहिष्णु युद्धकी इच्छा करनेवाला मधुक्रीड़ युद्धमें क्रुद्ध हो उठा। उसके द्वारा भेजे गये दूतने राजपुत्रोंसे जाकर कहा—

घत्ता—हे शुभभाजन हलधर और नारायण सुनिए, जो राजा मधुक्रीडको कर देगा वही जीवित रहेगा। दूसरा यमाननको प्राप्त करेगा॥१०॥

४. A णरवसहु। ५. A °धवलबलु। ६. A णिवडिउ सो इयरु। ७. P अवरइ। ८. A थणयथण्णंचुयहिं; P थणयथणणधुयहिं। ९. AP बेण्णि मि ते। १०. AP णिव°। ११. AP तहा। १२. AP बोल्लिय जाइवि। १३. AP णिसुणि णरायण।

११

भग्गणरिंदो तो[1] गोविंदो ।
माणमहंतो भणइ हसंतो ।
भुवि जो मंदो मइं[2] सच्छंदो ।
मग्गइ[3] कप्पं तमहं भप्पं ।
करमि अदप्पं किं माहप्पं ।
अत्थि पराणं खग्गकराणं ।
दोण्णयमुक्कं मोत्तूणेक्कं ।
लंगलपाणिं को पहु दाणिं ।
मइं जीवंते वइरिकयंते ।
वयणं चंडं सुइवइकंडं ।
तं सोऊणं चारु अदीणं ।
विगओ दूओ हरिसियभूओ ।
कुंजरगइणो तेण सवइणो ।
कहिया वत्ता कुरु[4] रणजत्ता ।
ण करइ संधी लच्छिपुरंधी- ।
लोलो रामो कण्हो भीमो ।

घत्ता—तक्खणि संणद्धउ उब्भियधुयधउ रोसें कहिं वि ण माइउ ॥
हयतूरगहीरें सहुं परिवारें महुकीडउ[5] उद्धाइउ ॥११॥

१२

रमणीदमणइं रिउआगमणइं ।
जूरियसयणइं णिसुणिवि वयणइं ।

११

तब जिसने राजाओंको नष्ट किया है ऐसा वह मानसे महान् गोविन्द हँसता हुआ कहता है—इस धरतीपर जो मूर्ख और स्वच्छन्द मुझसे कर माँगता है मैं उसको भस्म करता हूँ और दर्पहीन बनाता हूँ। जिनके हाथमें तलवार है, ऐसे शत्रुओंका क्या माहात्म्य। दुर्नयसे रहित एकमात्र बलभद्रको छोड़कर इस समय कौन स्वामी है? शत्रुओंके लिए कृतान्त मेरे जीते हुए। कानोंके लिए तीरके समान उन सुन्दर अदीन प्रचण्ड वचनोंको सुनकर जिसकी भुजा हर्षित है, ऐसा वह दूत चला गया। हाथीके समान चलनेवाले अपने स्वामीसे उसने यह बात कही कि युद्धके लिए प्रस्थान कीजिए। हे देव, वह सन्धि नहीं करता, लक्ष्मी और इन्द्राणी स्त्रियोंके लिए चंचल कृष्ण बहुत भयंकर है।

घत्ता—मधुक्रीड़ तत्काल सन्नद्ध हो गया, आन्दोलित ध्वज वह कहीं भी नहीं समा सका। बजते हुए नगाड़ों और परिवारके साथ मधुक्रीड़ दौड़ा ॥११॥

१२

स्त्रियोंका दमन करनेवाले शत्रुआगमन और स्वजनोंको सतानेवाले वचनोंको सुनकर,

११. १ A तो। २. भमइ सछंदो। ३. A मंगइ। ४. A करणाजुत्ता। ५. AP महुकीलउ।

जोइयभुयबल　　णिग्गय हरि बल।
झल्लरि वज्जइ　　दुंदुहि गज्जइ।
संचल्लिय चमु　　हुउ मइविब्भमु।
उक्खयखग्गइं　　सेण्णइं लग्गइं।
भडकडवद्दणि　　मोडियसंदणि।
फाडियधयवडि　　तोडियगयगुडि।
पहरणसंकडि　　विहडावियघडि।
सुरवरदारुणि　　णवकोवारुणि।
देहवियारणि　　खेयरमारणि।
चुयजंपाणइ　　खलियविवाणइ।
कुरयंधारइ　　धणुटंकारइ।
धाइयबाणइ　　लुयतणुताणइ।
रुहिरुज्झलझलि　　णरवरगोंदलि।
मारियवारणि　　तहिं पइसिवि रणि।

घत्ता—पडिसत्तुं वुत्तउं एउं अजुत्तउं जं मइं सहुं रणि जुज्झहि ॥
तहुं भिच्चु कुलीणउ हउं तुह राणउ एत्तिउं कज्जु ण बुज्झहि ॥१२॥

१३

दे देहि कप्पु　　मा कालसप्पु।
पइं गिलउ अज्जु　　अणुहुंजि रज्जु।
ता भणिउं तेण　　दामोयरेण।

---

अपना बाहुबल देखते हुए नारायणकी सेना निकली। झल्लरी बज उठी, दुन्दुभि गरजी। सेनाने कूच किया। मतिभ्रम होने लगा। तलवार उठाये हुए सेनाएँ भिड़ गयीं। जिसमें योद्धाओंका कचूमर हो रहा है, रथ मोड़े जा रहे हैं, ध्वजपट फाड़े जा रहे हैं, हाथियोंके कवच तोड़े जा रहे हैं, हथियारोंका जमघट हो रहा है, गजघटा विघटित हो रही है, जो सुरवरोंसे भयंकर है, नवकोपसे अरुण है, जो शरीरका विदारण करनेवाला और विद्याधरोंको मारनेवाला है, जिसमें जवान च्युत हो रहे हैं, विमान स्खलित हो रहे हैं, पृथ्वीकी धूलसे अन्धकार हो रहा है, जिसमें धनुषकी टंकार हो रही है, बाण दौड़ रहे हैं, शरीरके कवच काटे जा रहे हैं, रुधिर चमक रहा है, नरवरोंकी हर्षध्वनि हो रही है, जिसमें गज मारे जा रहे हैं, ऐसे उस रणमें प्रवेश कर—

घत्ता—प्रतिशत्रुने कहा, "यह अनुचित है कि जो तुम मेरे साथ युद्धमें लड़ते हो। तुम भृत्य हो, मैं कुलीन। मैं तुम्हारा राजा हूँ, तुम इतना काम भी नहीं समझते ॥१२॥

१३

तुम कर दे दो, कहीं तुम्हें आज कालसर्प न निगल ले। तुम राज्यका भोग करो।" तब

---

१२. १. A जोइवि। २. AP °मद्दणि। ३. P फाडिय°। ४. P °हयगुडि। ५. AP अलिझंकारइ। ६. A °वणताणइ। ७. A पडिसत्तें।

१३. १. P गिलइ।

को एत्थु सामि कहु तणिय भूमि।
कुलभूसणम्मि सिरिसासणम्मि।
भणु लिहिय कासु बलु जासु तासु।
इय वज्जरंत अमरिसें[2]फुरंत।
आवहइं लेवि अब्भिट्ट वे वि।
ते वरणरिंद पडिहरिउविंद।
कयरोलियाउ दाढालियाउ।
पिंगच्छियाउ बीहच्छयाउ[3]।
फणिकंकणाउ लंबियथणाउ।
उक्केसियाउ[4] रिउपेसियाउ।
बहुरूविणीउ सुरकामिणीउ।
कण्हें हयाउ णासिवि गयाउ।
परणिक्किवेण करिउरणिवेण।
चालिवि गुरुक्कु उम्मुक्कु[5] चक्कु।
आरालिफुरिउं कण्हेण धरिउं।
दाहिणकरेण णं गहवरेण।
कसणेण तंबु णवभाणुबिंबु।
पुणु भणिउ पिसुणु महुकील णिसुणु।

घत्ता—रे रे रिउकुंजर दढदीहरकर सीरिहि सरणु पइसहि ॥
एवहिं असिजीहहु महुं णरसीहहु[6] कमि पडियउ[7] कहिं चुक्कहि ॥१३॥

उस दामोदरने कहा— "यहाँ कौन स्वामी है, और किसकी भूमि है ? बताओ कुलभूषण किसके श्री-शासनमें धरती लिखी हुई है ? जिसके पास बल है, धरती उसकी। ( जिसकी लाठी उसकी भैंस )," यह कहते हुए तथा अमर्षसे विस्फुरित होते हुए नारायण और प्रतिनारायण वे दोनों श्रेष्ठ नर हथियार लेकर लड़ने लगे। जिसने भयंकर शब्द किया है, जो दाढ़ोंसे युक्त है, जो पीली और भयंकर आँखोंवाली, नागों, वलय पहने हुए लम्बे स्तनोंवाली तथा उठे हुए बालोंवाली। शत्रुके द्वारा प्रेषित, ऐसी वह बहुरूपिणी देवविद्या कामिनी, नारायणके द्वारा आहत होकर भाग गयी। तब शत्रुके लिए निर्दय, गजपुरनरेश मधुक्रीड़ने चलाकर भारी चक्र छोड़ा। आराओंसे स्फुरित उस चक्रको कृष्णने अपने दायें हाथसे इस प्रकार पकड़ लिया मानो काले ग्रहवरने ( राहुने ) लाल-लाल नव-भानुबिम्ब पकड़ लिया हो। नारायणने कहा—"हे दुष्ट मधुक्रीड़, सुन।

घत्ता—हे दृढकर शत्रुगज, तुम बलभद्रकी शरणमें आ जाओ। इस समय तलवार जिसकी जीभ है, ऐसे मुझ जैसे नरसिंहके चरणोंमें पड़े हुए तुम कैसे बच सकते हो" ॥१३॥

२. A अमरिसु। ३. AP बीहच्छियाउ। ४. A उक्कोसियाउ। ५. AP परिमुक्कु। ६. P वरसीहहु। ७. A कमपडियउ।

१४

इय भणिवि सयडंगु अणेण पमेल्लियउं उरयलु वइरिहि विउलु वियरिवि घल्लियउं।
दो वि पंचचालीसधणुण्णयदेहधर सुहुं दहलक्खइं वरिसहं थिय भुंजंत धर।
ते हलहरहरिराणा मंगलभासिणिइ वीर वे वि आलिंगिय विजयविलासिणिइ।
खयकालें मुसुमूरिउ पुरिससीहु गहिरि रउरवि रणरवि णिवडिउ सत्तममहिविवरि।
भाइपेउं सक्कारिवि सीहसेणतणउ धम्महु सरणु पइट्ठउ रामु सुदंसणउ।
छट्ठट्ठमउववासहिं दसमदुवालसहिं परवसलद्धाहारहिं विलवणणीरसहिं।
रुक्खमूलवहि सयणहिं रवियरतावणहिं कम्मकंदु णिल्लूरिवि मुणिगुणभावणहिं।
भुवणत्तयसिहरग्गहु मोक्खहु णिक्कलहु णिक्कसायणीरायहु गउ सो णिक्कलहु।
मुणिगणिंदु आहासइ गोत्तमु विप्पसुउ फणिकिंणरविज्जाहरगणगंधव्वथुउ।

घत्ता—मागहणिव मण्णहि पुणु आयण्णहि चरिउं चक्कणेयारहं॥
संगामसमत्थहं तइयचउत्थहं मघवंसणाइकुमारहं॥१४॥

१५

पडिवइरिइ हुइ णिवडिइ तमतमधरणियलि
गिद्धखद्धमणुअंतइ वित्तइ भडतुमुलि।

१४

यह कहकर नारायणने चक्र चला दिया, तथा शत्रुके विशाल उरतलको भेदकर डाल दिया। पैंतालीस धनुष ऊँचे शरीर धारण करनेवाले वे दोनों ही (नारायण और बलभद्र) सुखपूर्वक दस लाख वर्षों तक धरतीका भोग करते रहे। वे दोनों ही बलभद्र और नारायण राजा मंगल-भाषिणी (सरस्वती) तथा विजयविलासिनी (विजयलक्ष्मी) के द्वारा आलिंगित थे। क्षयकालके द्वारा मसला गया पुरुषसिंह गम्भीर भयंकर तथा युद्धके कोलाहलसे परिपूर्ण सातवें नरकके बिलमें गया। सिंहसेनके पुत्र (बलभद्र) ने भाईके शवका संस्कार कर राम सुदर्शन (बलभद्र) धर्मनाथकी शरणमें चले गये। छह, आठ, दस और बारह उपवासों, नमक रहित दूसरोंके द्वारा दिये गये आहारों, वृक्षोंके मूल पथपर शयनों, सूर्यकिरणोंके तपनों और मुनिगणकी भावनाओंके द्वारा कर्मरूपी अंकुरको नष्ट कर वह भुवनत्रयके शिखरके अग्रभागमें स्थित, निष्पाप, कषाय और रागसे रहित और शरीर रहित मोक्षके लिए चले गये। मुनिगणनाथ विप्र, पुत्र, नाग, किन्नर, विद्याधरगण और गन्धर्वोंके द्वारा संस्तुत गौतम कहते हैं—

घत्ता—"हे मगधराजा, तुम संग्राममें समर्थ तीसरे और चौथे चक्रके स्वामी मघवा और सनत् कुमारके चरितको सुनो और फिर विश्वास करो" ॥१४॥

१५

प्रतिशत्रु (प्रतिनारायण मधुक्रीड़) के मारे जाने और तमतमप्रभा धरणीतलमें पतन होनेपर, जिसमें गिद्धोंके द्वारा मनुष्यकी आँतें खायी गयी हैं, ऐसी भटभिड़न्त समाप्त होनेपर, भयंकर

---

१४. १. A °देहवर। २. A सुहदह°। ३ A °हरिणामिं। ४. A रणयविणिवडिउ। ५. A भाइदेहु। ६. A णिक्कसाउ णीराउ सुदंसणु णिच्चलहु। ७. A गणिमुणिंदु। ८ AP °विज्जाहरवर°। ९. P °गंधथुउ। १०. P मघवासणईकुमारहं।

दासोयरि गइ णरयहु भीसरहंगकरि
मारवियारणिवारइ णिव्वुइ सीर[1]धरि।
दीह[2]काल वोलीणइ णरणिय[3]राउहरि
[4]धम्मणाहतित्थंतरि वुहयणसंतियरि।
सुणि जे जाया भारहि भासुरचक्कवइ
वेण्णि सयलइल[5]पालय जिणकमणिहियमइ।
एत्थु खेत्ति महिमंडलि णयरि[6]विचित्तघरि
मोरकीरकुररावलि सीमारामसरि।
तित्थि वासुपुज्जेसहु दुद्धर वय धरिवि
णरवइ णामें राणउ दुक्करु तउ करिवि।
हुउ मज्झिमगेवज्जहि अहममराहिवइ
जिणधम्में पाविज्जइ सासयसोक्खगइ।
कवणु गहणु देवत्तणु परियत्तणसहिउं
एउं बप्प मइं जाणिउं लोएहिं वि कहिउं।
सत्तवीससायरखइ जायउं मरणु सुरि
सउहावलिसिहरुब्भडि सिरिसाकेयपुरि।
इह सुमित्तणरणाहहु सुहिसंमाणियहि
हंसवंसकलसद्दहि भद्दाराणियहि।
मघउ [7]णाम हूयउ सुउ सुयणाणंदयरु
असियरपसमियरिउतमु [8]भमिउ णिवदिवसयरु।

चक्रको हाथमे रखनेवाले नारायणके नरक जानेपर, कामदेवके विकारका निवारण करनेवाले बलभद्रके निर्वाण प्राप्त कर लेनेपर, नरसमूहकी आयुका क्षय करनेवाले तथा बुधजनोंको शान्ति प्रदान करनेवाले धर्मनाथके तीर्थकालका लम्बा समय बीतनेपर भारतमे जो चक्रवर्ती हुए उन्हें सुनो। वे दोनो ही धरतीका पालन करनेवाले और जिनवरके चरणोमें अपनी मति रखते थे। इसी भरत क्षेत्रके महीमण्डलमे विचित्र, घरोंकी नगरी थी जो मोर, कीर और कुरर पक्षियोंके शब्दोसे व्याप्त और सीमोद्यानों तथा नदियोंसे युक्त थी। वासुपूज्यके तीर्थकालमें नरपति नामका राजा कठोर व्रत धारण कर और दुष्कर तप कर मध्यम ग्रैवेयक विमानमे अहमेन्द्र देव हुआ। जिनधर्मसे शाश्वत सुख गति पायी जा सकती है, फिर परिवर्तनशील देवत्वको ग्रहण करनेसे क्या? इस बातको मैं बेचारा जानता हूँ और लोगोंने भी यही कहा है। सत्ताईस सागर समय बीतनेपर देवकी मृत्यु हुई। सौधावलियोंके शिखरोसे उद्भट श्री साकेतपुरीमे राजा सुमित्रकी सज्जनोके द्वारा सम्माननीय, हंसकुलके शब्दवाली भद्रा नामकी रानीसे सुजनोंको आनन्द देनेवाला मघवा नामका पुत्र हुआ। वह अपनी तलवाररूपी किरणसे शत्रुरूपी अन्धकारको शान्त करनेवाला घूमता हुआ नव दिनकर था।

१५. १. AP सीरहरि। २. A दीहकालु; P दीहकालि। ३. P °णिरयाउ°। ४ A धम्मदेवतित्यकरि; P धम्मदेवतित्थंतरि। ५. AP °इलवालय°। ६. A विचित्तयरि। ७. P णामें। ८. P भमिउ जि दिवसयरु।

घत्ता—जिउ मागहु वरतणु सुरखेयरगणु णट्टमालिलुहिणामरु ॥
[11]वसिकिय मंदाइणि साहिवि मेइणि पुणरवि आयउ णिययघरु ॥१५॥

१६

दोचालीससद्धधणुतुंगं कणयच्छवि णं मंदिरसिंगं[1] ।
अंगं तस्स सुलक्खणवंतं कामिणिमणसंखोहणवंतं ।
पंचलक्खवरिसहं बद्धाउ णिच्चं सिद्धसमीहियधाउ ।
दिव्वकामभोयं भोत्तूणं चक्कवट्टिरिद्धिं[2] मोत्तूणं ।
पियमित्तहु[3] पुत्तहु दाऊणं सव्वं जिणतच्चं णाऊणं ।
मणहरउज्जाणं गंतूणं अभयघोसदेवं थोत्तूणं ।
गहिउं दिक्खं सहिउं दुक्खं जिणिउं तण्हं णिद्दं भुक्खं ।
मघवंतो पयणयमघवंतो रयपरिचत्तो मोक्खं पत्तो ।

घत्ता—जहिं कामु ण कामिणि दिणु णउ जामिणि ताराणाहु ण णेसरु ॥
जहिं वसइ ण सज्जणु भसइ ण दुज्जणु तहिं थिउ मघवमहेसरु ॥१६॥

१७

कालें जंतें अवरु जिह णिवु[1] उप्पण्णउ कहमि तिह ।
चिंधचीरचुंबियखयलि इह विणीयपुरि छुहधवलि ।

---

घत्ता—उसने मागध वरतनुको जीत लिया। देव-विद्याधर-गण, नृत्यमाल और हेमन्त-कुमारको जीत लिया। मन्दाकिनीको अपने वशमें कर लिया। इस प्रकार धरतीको सिद्ध कर वह पुनः अपने घर आ गया ॥१५॥

१६

उसका शरीर साढ़े चालीस धनुष ऊँचा था स्वर्णकी छविवाला, मानो मन्दराचलका शिखर हो। उसका शरीर सुन्दर तथा अच्छे लक्षणोंसे युक्त था, यह कामिनीके मनको क्षुब्ध करनेवाला था। उसकी आयु पाँच लाख वर्ष की थी और नवनिधानरूप स्वर्णादि धातुएँ उसे नित्यरूपसे सिद्ध थीं। दिव्य कामभोग भोगकर, चक्रवर्तीकी ऋद्धिको छोड़कर, अपने पुत्र प्रियमित्रको देकर, समस्त जिनतत्त्वको जानकर, मनहर उद्यानमें जाकर, अभयघोष देवकी स्तुति कर उसने दीक्षा ले ली, दुःख सहा, तृष्णा, निद्रा और भूख जीत ली। जिसके चरणोंमें इन्द्र प्रणत है, ऐसा मघवा चक्रवर्ती कर्मरजसे परित्यक्त होकर मोक्ष गया।

घत्ता—जहाँ न काम है और न कामिनी। न दिन है और न यामिनी। न चन्द्रमा है और न सूर्य। जहाँ न दुर्जन रहता है, और न सज्जन बोलता है। मघवा महेश्वर वहाँ निवास करता है ॥१६॥

१७

समय बीतनेपर जिस प्रकार एक और राजा हुआ, मैं उसी प्रकार उसकी कथा कहता हूँ।

---

९. A मागहुवर° । १०. P °मालिउ तुहिणामरु । ११. AP वसिकय ।
१६. १. A मंदरसिंगं; P मंदरे सिगं । २. A रिद्धी मोत्तूण । ३. AP पियमित्तहु ।
१७. १. A णिव; P णिउ ।

सूरवंसणहदिणयरउ घीरउ पयपालणणिरउ।
पहु अणंतवीरिउ वसइ वहु मह[2]एवी घरिणि सइ।
हरि करि विसवइ कुमुयपिउ जोइवि सिविणय ण[3]लिणहिउ।
अच्चुयकप्पहु ओ[4]यरिउ सु[5]रसिसु उयरि ताइ धरिउ।
किंणरवीणारवझुणिउ पुणु णवमासहिं संजणिउ।
विरइयणामकरणविहिहिं सणकुमारु कोक्किउ सुहिहिं।
तेण समुद्दणियंसणिय चउदहरयणविहूसणिय।
घणणंदणवणकोंतलियै[6] गंगाजलचेलंचलियैं[7]।
बहुणरिंदकोड्डावणिय[8] गरुयगिरिंदसिहरथणियैं[9]।
छक्खंड वि महि जित्त किह णिहिघडधारिणि दासि जिह।
पुव्वभणियधणुतुंगयरु तिण्णि लक्ख वरिसाउधरु।

घत्ता—बत्तीससहासहिं मउडविहूसहिं णरणाहहिं पणविज्जइ॥
जो सयलमहीसरु णरपरमेसरु तासु काइं वण्णिज्जइ॥१७॥

१८

रंभापारंभियतंडवइ तावेक्कहिं दिणि मणिमंडवइ।
अत्थाणि परिट्ठिउ सक्कु जहिं आलाव जाय सुरवरहिं तहिं।
भो अत्थि णत्थि किं सुहयरहु णरलोइ रूउ कासु वि णरहु।
तं णिसुणिवि भणइ सुराहिवइ जो संपइ वट्टइ चक्कवइ।

जिसके ध्वजपटोसे आकाश चुम्बित है ऐसे चूनेसे सफेद विनीतपुरमें सूर्यवंशरूपी आकाशका दिनकर, धीर, प्रजापालनमें लीन राजा अनन्तवीर्य निवास करता था। उसकी गृहिणी महादेवी सती थी। स्वप्नमें सिंह, गज, बैल, चन्द्रमा और सूर्य देखकर उसने अच्युत स्वर्गसे अवतरित देव-शिशुको अपने उदरमें धारण किया। और फिर नौ माहमें किन्नरोंके वीणारवसे ध्वनित पुत्रको उसने जन्म दिया। नामकरण-विधि करनेवाले सुधियोंने उसे सनत्कुमार कहकर पुकारा। उसने, समुद्र जिसका वसन है, चौदह रत्न जिसके विभूषण हैं, सघन नन्दनवन जिसके कुन्तल हैं, गंगाजल जिसका वस्त्रांचल है, जो अनेक राजाओंको कुतूहल उत्पन्न करनेवाली है, भारी गिरीन्द्र शिखर, जिसके स्तन हैं, ऐसी छह खण्ड धरती उसने इस तरह जीत ली मानो निधिघट धारण करनेवाली गृहदासी हो। उसका शरीर पूर्वोक्त धनुषों ( साढ़े चालीस धनुष ) के बराबर ऊँचा था। वह तीन लाख वर्ष आयुको धारण करनेवाला था।

घत्ता—वह मुकुट धारण करनेवाले बत्तीस हजार राजाओंके द्वारा प्रणाम किया जाता था। जो समस्त महीश्वर और मनुष्य परमेश्वर था, उसका क्या वर्णन किया जाये? ॥१७॥

१८

एक दिन मणिमण्डपमें जब रम्भा अप्सरा ताण्डव नृत्य कर रही थी और इन्द्र दरबारमें बैठा हुआ था, तब देववरोंमें आपसमें बातचीत हुई कि "अरे क्या किसी भी शुभकर मनुष्यका नरलोकमें सुन्दर रूप है या नहीं है?" यह सुनकर इन्द्र कहता है कि "इस समय जो चक्रवर्ती हैं,

२. A महदेवी। ३. P णलिणिहिउ। ४. A अवयरिउ। ५. P सुरु सिसु। ६. AP °कोंतलिया। ७. AP °चलिया। ८. A °कोडावणिया; P कोड्डावणिया। ९. AP थणिया।

सुरणरकामिणियणणलिणरवि सो सणकुमारु किं दिट्ठु णेवि ।
माणुसु णवें[2]त्थि रूवुज्जलउं जेणेहउं भासिउं मोक्कलउं ।
ता झ त्ति समागय तियस तहिं अच्छइ वसुहेसरु भवणि जहिं ।
अवलोइवि णरवइ सुरवरहिं अहिणंदिउ विहुणियसिरकरहिं ।
रूवें तेल्लोकरूवविजइ एहउ सुरिंदु दुक्करु हवइ ।
जिणणाहु वि जहिं संसइ चडं[3]इ तहिं अवरु रूउ किर कहिं घडइ ।

घत्ता—पयडेवि सरूवइं सोम्मँ[4]सहावइं विहसिवि देवहिं भासिउं ॥
जइ मरणु ण[5] होंतउ तो पज्जत्तउ एउ जि रूउ सुहासिउं ॥१८॥

१९

ता जरमरणसंद[1] आयण्णिवि मण्णिवि तणु व महियलं ।
देवकुमारणामे सुइ अ[2]प्पिवि सतुरंगं समयगलं ॥१॥
णिच्चतिगुत्तिगुत्तसिवगुत्तमहामुणिपायपंकयं ।
तेणासंघिऊण पक्खालिय बहुभवपावपंकयं ॥२॥
गहियं वीरपुरिसचरियं चित्तं तडिदंडचंचलं ।
रुद्धं चंडकुसुमसरकं[3]डाडंवरडमरविंभलं ॥३॥
ससिडिंडीरपिंडपंडुरयँ[4]रहिमपडलछइयदेहयं ।
वसियं बाहिरम्मि परिसेसियधरपंगुरणणेहयं ॥४॥

सुर-नर-कामिनियोंके नेत्ररूपी कमलोंके लिए सूर्यके समान उस सनत्कुमारको देखा या नहीं।" तब रूपसे सुन्दर मनुष्य है या नहीं, स्वच्छन्द रूपसे जिन देवोंने यह कहा था, वे शीघ्र वहाँ आये जहाँ अपने भवनमें वह पृथ्वीश्वर था। सुरवरोंने उसे देखा, और अपने सिर और हाथ हिलाते हुए उसका अभिनन्दन किया। रूपसे त्रिलोकके रूपकी विजयमें यह देवेन्द्रके लिए दुष्कर होगा, इसके रूपको देखकर जिनेन्द्रके रूपमें सन्देह होने लगता है तब वहाँ दूसरा रूप कहाँ गढ़ा जा सकता है?

घत्ता—तब अपने सौम्य-स्वभाव रूपको प्रकट करते हुए देवोंने हँसकर कहा कि यदि मरण न हो, तो यह सराहनीय रूप पर्याप्त है ॥१८॥

१९

तब जरा और मरण शब्द सुनकर और महीतलको तृणके समान समझकर, देवकुमार नामके पुत्रको अश्व और मैगल सहित धरती देकर, नित्य तीन गुप्तियोंसे गुप्त शिवगुप्त महामुनिके चरणकमलोंकी शरणमें जाकर उसने अनेक जन्मके पापोंका प्रक्षालन किया तथा वीर पुरुषके चरितको स्वीकार कर लिया, बिजलीकी तरह चंचल तथा प्रचण्ड कामके बाणोंके आडम्बरके भयसे विह्वल चित्तको रोक लिया। चन्द्र फेन समूहवत् अति धवलवर्ण हिम पटलकी कान्तिके

१८. १. P णेवि । २. A णयत्थि । ३. A वडइ । ४. AP सोम° । ५. A ण हुंतउ ता; P ण हु तउ तो ।
१९. १. AP °मरणघोसु । २. AP अप्पवि । ३. A °कंडंडंवर° । ४. A °पंडुरपरहिम° ।

चलतडयडियपडियसोयामणिताडणविहडियायलं ।
सहियं पावसम्मि वणतरुतलि विसरिसजलझलज्झलं ॥५॥
महिहरवियडकडयविउलविउलयलसिलायलणिहियकाइणं ।
सूँरस्सहिम्मुहेण सूरेण वरेण विमुक्कराइणं ॥६॥
सोढुं गिंभयालरविकिरणकलावखरवियंभियं ।
दुद्दमकोहमोहदढलोहमयं णियलं णिसुंभियं ॥७॥
सहसा दिट्ठसयलसयरायरकेवलविमललोयणो ।
देउ सणक्कुमारु जइ सुहमइ जायउ सो णिरंजणो ॥८॥

घत्ता—मइलिउ [10]मोक्खत्तें कइधिट्ठत्तें काइं कइत्तणु पोसइ ॥
भरहाइणरिंदहं चरिउं अणिंदहं पुप्फयंतु जइ घोसइ ॥१९॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए
महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे धम्मपरमेट्ठिसुदंसणपुरिससीह-
महुकीलयमघवसणक्कुमारकहंतरं णाम एक्कुणसट्ठिमो
परिच्छेओ समत्तो ॥५९॥

---

समान देहवाले वह घर और वस्त्रका मोह छोड़कर बाहर निवास करने लगे। पावस ऋतुमें वह वनवृक्षके नीचे, चंचल तड़-तड़ कर गिरती हुई बिजलीसे जिसका अचल विघटित है, ऐसी असामान्य जलधाराको सहन करते हैं। जिसने महीधरोंके विकट कटकोंके समान विपुलसे विपुलतर शिलातलपर अपना शरीर रखा है, ऐसे रागसे मुक्त उस श्रेष्ठ वीरने सूर्यके सम्मुख होकर, ग्रीष्मकालकी रविकिरण-समूहके प्रखर विस्तारको सहकर, दुर्दम क्रोध-मोह और दृढ़ लोभमय शृंखलाको नष्ट कर दिया। जिससे सकल सचराचर देख लिया जाता है ऐसे केवलज्ञान-रूपी नेत्रवाला शुभमति वह सनत्कुमार निरंजन देव हो गया।

घत्ता—मूर्खता और कवि की धृष्टतासे मलिन कवित्वका पोषण क्यों किया जाता है कि जब पुष्पदन्त कवि अनिन्द्य भरत आदिका चरित घोषित करता है ॥१९॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त, महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
रचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यमें धर्मनाथ परमेष्ठी
सुदर्शन पुरुषसिंह मधुक्रीड़, मघवा और सनत्कुमार कथान्तर
नामका उनसठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥५९॥

---

५. P °ताडणविणण-विहडिया° । ६. AP °वियल° । ७. A सूरसिहिमुहेण, P सूररहिमुहेण ।
८. A °खरं वियंभियं । ९. AP जाओ । १०. AP मुक्खत्तें ।

## संधि ६०

दुक्कियपसरणिवारओ        जो दीणेसु किवारओ ॥
मोहमहारिउमारओ        जो सासयसिवमारओ ॥ध्रुवकं॥

१

पंचमचक्कहरो णरईसो        जेण णिओ समणं ण रईसो ।
सोलहमो परमेट्ठि पसण्णो        सुत्तणिसेहियपेसिपसण्णो ।
तत्तसमुज्जलकंचणवण्णो        णायणिउत्तचउव्विहवण्णो ।
केवलणाणमहासयमेहो        भव्वसमूहणिरूवियमेहो ।
भूसणभारविवज्जियकण्णो        पंगणणच्चियखेयरकण्णो ।
जो छणयंदकरावलिकंतो        संतसहावो उज्झियकंतो ।
भत्तजणत्तिहरो भयवंतो        जो गिरिधीरो णो भयवंतो ।
फुल्लियकोमलपंकयवत्तो        घत्थकुतित्थ सुतित्थपवत्तो ।
संतियरो भुवणुत्तमसत्तो        वुड्ढदयो परिरक्खियसत्तो ।

घत्ता—सो भवसायरतारओ        पणविवि संतिभडारओ ॥
णियसुकइत्तु पयासमि        तासु जि चरिउं समासमि ॥१॥

## सन्धि ६०

जो पापके प्रसारका निवारण करनेवाले और दीनोंमे कृपारत हैं। जो मोहरूपी महाशत्रुका नाश करनेवाले और शाश्वत शिवलक्ष्मीमे रत हैं।

१

जो पाँचवें चक्रवर्ती हैं, मनुष्योंके ईश जिन्होने कामको अपने मनके पास नही फटकने दिया, जो प्रसन्न सोलहवें तीर्थंकर हैं। जिन्होने अपने सूत्रों ( सिद्धान्तो ) से मदिरा और मांसका निषेध किया है, जो तत्त्वसे समुज्ज्वल और स्वर्ण वर्णवाले है, जिन्होने चारो वर्णोंको न्यायमे नियुक्त किया है, जो केवलज्ञानरूपी महामेघजलवाले हैं, जिनके द्वारा भव्यजनोकी मेधा (बुद्धि) का निरूपण किया गया है, जिनके कान भूषणोंके भारसे विवर्जित हैं, जिनके प्रांगणमे विद्याधर-कन्याएँ नृत्य करती हैं, जो पूर्ण चन्द्रकी किरणावलीके समान सुन्दर हैं, जो भक्तजनोकी पीड़ा दूर करनेवाले है, जो ज्ञानवान् है, जो पर्वतकी तरह धीर हैं, जो भययुक्त नही हैं; जिनका मुख खिले हुए कोमल कमलके समान है, जो कुतीर्थोंको ध्वस्त करनेवाले और सुतीर्थोंका प्रवर्तन करनेवाले हैं, जो शान्ति करनेवाले और भुवनमे सर्वश्रेष्ठ हैं, जो दयामे वृद्ध और प्राणियोकी रक्षा करनेवाले हैं।

घत्ता—ऐसे भवसमुद्रसे तारनेवाले शान्ति भट्टारकको प्रणाम कर, अपने सुकवित्वका प्रकाशन करता हूँ और उनके चरितका संक्षेपमे कथन करता हूँ ॥१॥

---

१. १. A छणइंदं ।

२

जंबूदीवि भरहि विजयाचलु अहिणवचंदणचंपयपरिमलु।
जहिं सुरणारिहिं गेयपवीणहिं सरु सुम्मइ वज्जंतहि वीणहि।
जहिं रिसिवसइ अछित्तु अहंसें जसु मेहल सेविज्जइ हंसें।
जहिं जं भूसिज्जइ सरेकंकें णिम्मलु तं वण्णिज्जइ कं कें।
जहिं केवलि णिव्वाणपयं गउ जहिं मणियरहि ण दिट्ठु पयंगउ।
फलिहसिलायलि जहिं मायंगहिं मुँहुं दिज्जइ जोइयणिययंगहिं।
दाहिणसेढिहि तहि रहणेउरु पुरु णेउरियणरणियपयणेउरु।
तेत्थु जलणजडि णिवसइ खगवइ विणओणयसिरु णारइ खगवइ।
णियजसेण कंतहु चंदाहहु तिलयणयरणाहहु चंदाहहु।
तासु सुहद्ददेवि पियराणी णं आसीस पुव्वपियराणी।

घत्ता—ताहं बिहिं मि सुय हूई णं रइणाहहु दूई॥
वाउवेय सा एयहु दिण्णी दिणयरतेयहु॥२॥

३

सिहिंजेडिणामहु जयसिरिधामहु रूउद्दामहु णिज्जियकामहु।
अक्ककित्ति सुउ जायउ केहउ खत्तधम्मु णरवेसें जेहउ।
अवर वि चंदसरीरइ णं पह उप्पण्णी सुय णाम सयंपह।

२

जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रमें अभिनव चन्दन और चम्पक परिमलसे युक्त विजयार्ध नामका पर्वत है जहाँ गीतमें प्रवीण सुरनारियों और बजती हुई वीणाका स्वर सुना जाता है। जहाँ ऋषियोंकी बस्ती है और जो पापांशसे अछूता है, जिसकी मेखला हंसके द्वारा सेवित है। जहाँ जो जल जलबकसे भूषित है निर्मल उस जलका मैं क्या वर्णन करूँ? जहाँ केवलियोंने निर्वाण प्राप्त किया। जहाँ मणिकिरणोंके कारण सूर्य दिखाई नहीं देता। जिन्होंने अपने शरीरका प्रतिबिम्ब देखा है ऐसे हाथी जहाँ स्फटिक शिलाओंपर अपना मुँह देखते हैं। उस पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें रथनूपुर नगर है, जिसमें नारीजनोंके नूपुरोंकी रुनझुन सुनाई देती है। उसमें ज्वलनजटी नामका विद्याधर निवास करता था। अपने यशसे कान्त चन्द्रके समान आभावाले तिलकनगरके राजा चन्द्राभकी सुभद्रादेवी नामकी प्रिय रानी थी, जो मानो पूर्वजोंका आशीर्वाद थी।

घत्ता—उन दोनोंके एक पुत्री हुई जो मानो कामदेवकी दूती थी। वह वायुवेगा (कन्या) दिनकरके समान तेजवाले इसे ( ज्वलनजटी ) को दी गयी॥२॥

३

विजयश्रीके घर कामको जीतनेवाले और रूपमें उत्कट ज्वलनजटीका अर्ककीर्ति नामका ऐसा पुत्र हुआ, जो मनुष्यके रूपमें जैसे क्षात्रधर्म हो। और भी उसे चन्द्रमाके शरीरसे प्रभाके

२. १. A सुरु। २. A सरु कंकें। ३. A मणिणियरहिं। ४. AP मुहु। ५. A णारीयण°। ६. A विणउण्णय°।

३ १. A सिहजडि°। २. A रूवोद्दामहु।

देसि[3] सुरम्मइ पंकयणेत्तहु पोयणणयरि पयावइपुत्तहु ।
विजयाणुयहु महाहवपवलहु कोडिसिलासंचालणधवलहु ।
सुसुमूरियकंठीरवकंठहु दिण्णी पढमहु हरिहि तिविट्ठहु ।
जणिउ ताइ सिसु सिरिविजयंकउ विजयभद्दु कंतीइ ससंकउ ।
उत्तरसेढिहि वसियंतेउरि पुरि सुरिंदकंतारि सुगोउरि ।

घत्ता—परिहावलयसुदुग्गमि रयणदीवणासियतमि ॥
पंचवण्णधयसोहणि देवदेविमणमोहणि ॥३॥

४

खयरु मेहवाहणु पीणत्थणि णाम मेहमालिणि तहु पणइणि ।
जुइमाला णामें सुय वल्लह ढोइय रविकित्तिहि परदुल्लह ।
परिणिय पुत्तु[1] तेण तहि जायउ अमियतेउ णामें विक्खायउ ।
धीय सुतार तारवरलोयण सुंदरि मुणिहिं वि कामुकोयण ।
ताएं पोढत्तणि कयपणयहु दिण्णी सिरिविजयहु ससतणयहु ।
अमियतेउ भल्लारउ भाविउ जुइवइ सुय कण्हें परिणाविउ ।
भुत्तउं तेण णिबद्धं[2] णियाणउं पत्तउ कालें अवहियठाणउ[3] ।
सिरि सिरिविजयहु देवि हियत्तें कामभोयपरिभारविरत्तें[4] ।
विजएं तउ लइयउं आयण्णिवि वित्तु कलत्तु वि तिणसमु[5] मण्णिवि ।

समान स्वयंप्रभा नामकी कन्या उत्पन्न हुई। सुरम्य देशके पोदनपुर नगरमे कमलके समान नेत्रोंवाले, प्रजापतिके पुत्र विजयके छोटे भाई महायुद्धोंमे प्रबल, कोटिशिला संचालनमे श्रेष्ठ सिंहोंकी गरदनोंको मरोड़नेवाले प्रथम नारायण त्रिपृष्ठको वह कन्या दी गयी। उससे श्रीविजयांक पुत्र उत्पन्न हुआ। और कान्तिमे चन्द्रमाके समान दूसरा विजयभद्र। विजयार्ध पर्वतकी उत्तर श्रेणीमें जिसमे अन्तःपुर हैं, ऐसा सुन्दर गोपुरवाला सुरेन्द्रकान्तार नगर है।

घत्ता—जो परिखा वलयसे अत्यन्त दुर्गम है, जिसमे रत्नद्वीपोंसे अन्धकार नष्ट हो गया है, जो पंचरंगे ध्वजोंसे शोभित है तथा देव और देवियोंका मन मुग्ध कर लेता है ॥३॥

४

उसमे मेघवाहन नामका विद्याधर राजा था। उसकी प्रिय गृहिणी पीन स्तनोंवाली मेघमालिनी थी। उसकी ज्योतिर्माला नामकी प्रिय पुत्री थी, शत्रुओंके लिए दुर्लभ जो अर्ककीर्तिके लिए दी गई। उसने उससे विवाह कर लिया। वहाँ अमिततेज नामका पुत्र हुआ। स्वच्छ और श्रेष्ठ आँखोंवाली सुतार नामक कन्या हुई। वह सुन्दरी मुनियोंको भी कामकुतूहल उत्पन्न करनेवाली थी। प्रौढ़ होनेपर पिताने प्रणय करनेवाले अपनी बहनके लड़के श्रीविजयको उसे दे दिया। अमिततेज बहुत भला था। नारायणने ज्योतिप्रभा उसे ब्याह दी। इस प्रकार उसने अपने बाँधे हुए निदानका भोग किया, और समय आनेपर नरकभूमिमे पहुँचा। कामभोगके परिभारसे विरक्त हृदय विजयने लक्ष्मी श्रीविजयको देकर तप ले लिया है, यह सुनकर धन और

३. A देससुरम्मइ ।
४. १. AP तेण पुत्तु । २. AP णिबद्धु । ३. A-अवहियट्ठाणउ; P अवहिट्ठाणिउ । ४. P वउ । ५. AP तिणसउं ।

अमियतेउ णियरज्जि थवेप्पिणु भत्तिइ तउ तिव्वयरु तवेप्पिणु।
अक्ककित्ति जइवइ गउ मोक्खहु मुक्कउ भवसंसरणहु दुक्खहु।
विजयभद्दु सिरिविजयहु वच्छलु जिह तिह अमियतेउ णिरु णेहलु।
पाहुडगमणागमणपवाहें जाइ कालु बंधुहुं उच्छाहें।

घत्ता—जा तावेक्कु सुसोत्तिउ तहिं आयउ णिम्मित्तिउ[6]॥
सत्तमि दिणि जं होसइ तं सिरिविजयहु घोसइ॥४॥

५

अरिपुरवरणिवसावयवाहहु तडि णिवडेसइ पोयणणाहहु।
तडयडंति सिरि[1] द्रत्ति भयंकरि सहसा दहविहप्राण[2]खयंकरि।
विजयभद्दु पभणइ रे बंभण णिद्दय सज्जणहियणिसुंभण।
जइ रायहु सिरि विज्जु पडेसइ तो तुहुं सिरि भणु किं णिवडेसइ।
तं आयण्णिवि तणुविच्छायहु दियवरु आहासइ जुवरायहु।
पत्थिव महु मत्थइ मलमुक्कइं णिवडिहिंति णाणामाणिक्कइं।
मरणवयणवाएं[3] विद्दाणउ तहिं अवसरि सइं पुच्छइ राणउ।
को तुहुं कासु पासि कहिं[4] सिक्खिउ केमै[5] भविस्सु बप्प पइं लक्खिउ।
अक्खइ सुत्तकंठु पुहईसहु हउं पव्वइयउ समउं हलीसहु।
गउ विहरंतु देसि पुरु कुंडलु णं महिणारिहि परिहिउ कुंडलु।

कलत्रको तृणके समान समझकर, अमिततेजको अपने राज्यमें स्थापित कर, भक्तिसे तीव्रतम तप तपकर यतिपति अर्ककीर्ति मोक्ष गया और इस प्रकार संसारके दुःखसे दूर हो गया। जिस प्रकार श्रीविजयका प्रिय विजयभद्र, उसी प्रकार और स्नेही अमिततेज, उपहारोंके आने-जानेके प्रवाह और उत्साहसे दोनों बन्धुओंका जब समय बीतने लगा—

घत्ता—तब एक ज्योतिषी ब्राह्मण वहाँ आया, और सात दिन बाद जो होनेवाला था, वह उसने श्रीविजयको बताया॥४॥

५

"शत्रुनगरके राजारूपी श्वापदके लिए व्याधा पोदनपुरनरेशके सिरपर तड़तड़ करती हुई शीघ्र और अचानक दसों प्राणोंका अन्त करनेवाली भयंकर बिजली गिरेगी।" इसपर विजयभद्र कहता है—"हे निर्दय, सज्जनोंके हृदयको चूर-चूर करनेवाले ब्राह्मण, यदि राजाके सिरपर वज्र गिरेगा, तो तू बता तेरे सिरपर क्या गिरेगा?" यह सुनकर द्विजवर शरीरसे कान्तिहीन युवराजसे कहता है—'हे राजन्, मेरे सिरपर मलसे रहित नाना मणि गिरेंगे।' उस अवसरपर मरण शब्दकी हवासे शुष्क राजा स्वयं पूछता है—"तुम कौन हो, किसके पास तुमने कहाँ यह सीखा है? हे सुभट, तुमने किस प्रकार भविष्य देख लिया?" ब्राह्मण राजासे कहता है कि "बलभद्रके साथ मैं प्रव्रजित हुआ था। देशमें विहार करते हुए मैं कुण्डलपुर पहुँचा, जो ऐसा लगता था

६. AP णेमित्तिउ।

५. १. A सिरि दुत्ति; P सिरि दत्ति। २. AP °पाण°। ३. AP °वायइ। ४. AP किर। ५. P केम इहु भविस्सु।

दूसहविसयपरीसहभग्गउ काइं मि जीवियवित्तिहिं लग्गउ।
घत्ता—अंतरिक्खसुणिमित्तइं सिक्खिउ गहणक्खत्तइं ॥
भउमु वि खेत्तपमाणउं अंगउं अंगणिवाणउं ॥५॥

६

सरु गंभीरु इयरु उवलक्खिउ विंजणु पुणु तिलयाइउं सिक्खिउ।
लक्खणाइं कमलाइं पसत्थइं जाणमि मूसयछिण्णइं वत्थइं।
वक्खाणमि जं जिह सिविणंतरु पावइ जेण सुहासुहु णरवरु।
तं हउं सिक्खिवि अट्ठपयारउं इय एहउ णिमित्तु सवियारउं।
केसरिरहहु पुरोहिउ सुरगुरु तासु वि सीसु विसारउ महुं गुरु।
वंदिवि आयउ पोमिणिखेडहु फलिहालंकियकुलिसकवाडहु।
सोमसम्मु णियजणणीभायरु मइं दिट्ठउ तहिं कयपरमायरु।
मेलाविउ हउं तेण सुदुहियहि लोमंजणियहि ससहरमुहियहि।
ससुरयदिण्णु दव्वु भुंजंतहं दोहं मि गलिउ कालु कीलंतहं।
हउं पर केवलु पढमि णिमित्तइं किं पि वि णिव ण समज्जमि वित्तइं।
मामसमप्पिउ कंचणु णिट्ठिउ घरि दालिद्दु रउद्दु परिट्ठिउ।
महुं कडियलि लग्गउं कोवीणउं तो वि ण भासमि कासु वि दीणउं।

मानो महीरूपी नारीने कुण्डल पहन लिया हो। असह्य विषय-परिषहसे भग्न होकर मैं किसी प्रकार जीविकावृत्तिमे लग गया।

घत्ता—मैंने अन्तरिक्ष-निमित्त विद्या सीखी और ग्रह-नक्षत्रोंकी विद्या सीखी। क्षेत्र प्रमाण सहित भूमिविद्या अंगकी रचनासे सम्बन्धित अंग-निमित्त सीखा ॥५॥

६

और दूसरा गम्भीर स्वर निमित्त सीखा, तिल आदिके द्वारा व्यंजन निमित्त सीखा। कमलादि प्रशस्त लक्षण निमित्त सीखा। चूहों आदिके द्वारा काटे गये वस्त्रोंसे सम्बन्धित छिन्न निमित्त मैं जानता हूँ। स्वप्नान्तरमें जो जैसा है उसका व्याख्यान करता हूँ कि जिससे नरवरको शुभाशुभ फल प्राप्त होते हैं। इस प्रकार इन विचारपूर्ण आठ प्रकारके निमित्तोंको सीखकर, सिंहरथके पुरोहित बृहस्पति, उनका शिष्य विशारद मेरा गुरु है। उनकी वन्दना कर, स्फटिक-मणियोंसे अलंकृत वज्र किवाड़वाले पद्मिनीखेट नगरसे आया हूँ। सोमशर्मा मेरी माँका भाई है, अत्यन्त आदर करनेवाले उससे मैं मिला। उसने अपनी कन्या हिरण्यलोमासे मेरा मिलाप करवा दिया ( विवाह कर दिया )। ससुरका दिया हुआ धन खाते हुए और क्रीडा करते हुए हम दोनोंका समय बीत गया। मैं केवल निमित्तशास्त्रका अध्ययन करता रहता, मैं बिलकुल भी धनका अर्जन नहीं करता। ससुरके द्वारा दिया गया धन नष्ट हो गया और घरमें भयंकर दारिद्र्य प्रवेश कर लिया। मेरी कमरमें केवल लँगोटी बची। तब भी मैं किसीसे दीन वचन नहीं कहता था।

---

६. AP °विसहपरीसह° ।

६. १. A छिन्नइं; P छित्तइं । २. P सुदुहियहि । ३. A लोमंजणियहि । ४. AP ससयर° । ५. A सुसुरय° ।

घत्ता—घरिणिइ पसरियदुक्खइ महुं डज्झंतहु मुक्खइ ॥
भुंजहि भणिवि विसालइ घित्त वराडय थालइ ॥६॥

७

तुहुं महु दइवें दिण्णउं बंभणु एत्तिउं तेरउं अच्छइ कुलहणु ।
उज्जंउ करहि ण भरहि कुडुंबउं लोयणजुयलु करिवि आयंबउं ।
एम जाम घरणीइ पवोल्लिउ ता महुं हियवउ णं झसंसलिउ ।
अइणियडउं जि जलणु पज्जालिउ इंधइ इंधणु केण वि चालिउ ।
तक्खणि सिहिफुलिंगु उच्छलियउ आविवि जलयरि गरुयइ घिवियउं । ५
हउं थिउ तं जोयंतु सइत्तउ ता कंतइ सिरि सलिलिं सित्तउ ।
उत्तरु महुं ण देसि जंपंतिहि मइं दर विहसिवि भासिउं पत्तिहि ।
जं इंगालउ पडिउ वरालइ तं तडि पडिही पोयणपालइ ।
जं पइं पाणिएण अहिसिंचिउ तं जाणेहि हउं रयणहिं अंचिउ ।
सा[10] जंपइ पइ बुद्धिहि भुल्लउ चप्फलु[11] झंखइ चंदगहिल्लउ । १०
घत्ता—डज्झउ णिद्धणजंपिउं महुरु वि कण्णहं विप्पिउं ॥
परु जणवउ किं वुच्चइ[12] कुलघरणिहिं वि ण रुच्चइ ॥७॥

घत्ता—जिसका दुःख बढ़ रहा है ऐसी गृहिणीने भूखसे जलते हुए मुझपर, 'खा लो' कहकर बड़ी-सी थालीमें कौड़ियाँ डाल दीं" ॥६॥

७

दैवने तुम जैसा ब्राह्मण मुझे दिया। तुम्हारा कुल धन इतना ही है, उद्यम कर अपने कुटुम्बका पालन नहीं करते हो—अपनी दोनों आँखें लाल-लाल करते हुए जब इस प्रकार स्त्रीने कहा तो मेरा हृदय प्रज्वलित हो उठा। मेरे अत्यन्त निकट जलती हुई आग थी। किसीने चूल्हेमें आग चला दी। तत्क्षण आगकी चिनगारी उचटी और आकर विशाल कौड़ीपर गिर पड़ी। मैं सावधान होकर उसे देखता हुआ स्थित था। तब पत्नीने सिरपर उसे सींच दिया। ( बोली ) "बोलते हुए मुझे तुम उत्तर नहीं दोगे।" तब मैंने थोड़ा हँसते हुए पत्नीसे कहा—"कौड़ीपर जो अंगारा पड़ा है वह पोदनपुरके राजापर बिजली गिरेगी और जो तुमने पानीसे उसे सींचा है, उससे तुम यह जानो कि मैं रत्नोंसे अर्चित होऊँगा?" वह बोली—"पति बुद्धिसे भोला है, चन्द्रमासे अभिभूत ( पागल ) वह मिथ्याभाषासे सन्तप्त होता है।

घत्ता—निर्धन व्यक्तिके द्वारा कहे हुएको आग लग जाये, मधुर होते हुए भी ( कथन ) कानोंके लिए बुरा लगता है, दूसरे लोग क्या कहेंगे, खुद कुलीन गृहिणीको गरीब ( पति ) की बात अच्छी नहीं लगती" ॥७॥

७ १. AP उज्जमु । २. P झससिल्लिउ । ३. AP पजालिउ । ४ AP गरुयउ जलयरि । ५ AP ज जोयतु । ६. A omits this foot. । ७ P वराडइ । ८. P तडि पडिहीसी । ९ AP जाणमि । १०. A सइ जपइ, P स वि जंपइ । ११. P चप्पलु । १२. AP रुच्चइ ।

८

इय चिंतंतु घरहु णीसरियउ हउं तुम्हारइ पुरि अवयरियउ।
णाम अमोहजीहु ओहच्छमि[1] पट्टणणाहहु पलउ णियच्छमि।
जइ चुक्कइ णृवं[2] केवलिदिट्ठउं तो जाणहि चुक्कइ मइं सिट्ठउं।
सउणु भडारा सच्चउं वुच्चइ करु[3] पडियारु जेम तुहुं रुच्चइ।
तं तहु भणिउ चित्ति संमाइउ राएं मंतिहि वयणु पलोइउ।
भणइ सुबुद्धि कुलिसमंजूसहि आयससंखलवलयविहूसहि।
वसहि णराहिव मज्झि समुद्दहु जेणुव्वरसि[4] सदेहविमद्दहु।
चवइ सुमइ पइसहि परदुच्चरि रुप्पयगिरिवरगुहविवरंतरि।
मइसायरु भासइ ण तसिज्जइ णरवइ जिणवरिंदु सुमरिज्जइ।
जं लिहियउं तं अग्गइ ढुक्कइ जमकरणहु मरणहु को चुक्कइ।

घत्ता—सुरमहिहरथिरचित्तें कयपहुरक्खपयत्तें॥
धरियणराहिवमुद्दें भासिउं बुद्धिसमुद्दें ॥८॥

९

विवरि णिहित्तउ[1] वित्तु पहाणउ सुणि महिवइ दिट्ठंतकहाणउ।
गेहि जयंतीपंतिहिं वेविइ सीहउरइ सिरिरामासेविइ।
अच्छइ तीहिं वि संझहिं ण्हायउ खलु दप्पिट्ठु सोमु[2] परिवाइउ।

---

८

यह विचार करते हुए घरसे निकल पड़ा और मैं तुम्हारी नगरीमें आया। मेरा नाम अमोघजिह्व है। मैं यहां रहता हूँ और नगरके राजाका नाश ( प्रलय ) देखता हूँ। हे राजन्, यदि केवलज्ञानीका कहा चूक सकता है, तो समझ लीजिए कि मेरा कहा भी चूक जायेगा। हे आदरणीय, स्वप्न सच्चा कहा जाता है, तुम्हें जैसा ठीक लगे वैसा प्रतिकार कर लीजिए। तब उसका कहा राजाके चित्तमें समा गया। उसने मन्त्रीका मुख देखा। सुबुद्धि मन्त्री कहता है—"हे राजन्, तुम लोहेकी शृंखलाओंके समूहसे अलंकृत वज्रमंजूषामें स्थित होकर समुद्रके भीतर रहो जिससे तुम अपनी देहके विनाशसे बच सको।" सुमति नामका मन्त्री कहता है कि "दूसरोंके लिए दुर्गम विजयार्ध पर्वतकी गुफाके विवरके भीतर प्रवेश करो।" मतिसागर मन्त्री कहता है—"हे राजन्, आपको पीड़ित नहीं होना चाहिए और जिनवरका स्मरण करना चाहिए। जो लिखा हुआ है, वह आगे आयेगा। यमकरण और मरणसे कौन बचता है?"

घत्ता—सुमेरु पर्वतके समान स्थिर चित्त, तथा जिसने प्रभुकी रक्षाका प्रयत्न किया है और जिसने राजा की मुद्राको धारण किया है ऐसे मतिसागर मन्त्रीने कहा—॥८॥

९

"हे राजन्, विवरमें निहित मुख्य वृत्तान्तको दृष्टान्त—कथानकके रूपमें सुनिए—ध्वज-पंक्तियोंसे प्रकम्पित तथा लक्ष्मीरूपी रमणीसे सेवित सिंहपुरमें सोमशर्मा नामका अत्यन्त दुष्ट

---

८. १. AP जा अच्छमि। २. AP णिव। ३. AP करि। ४. AP जेणुव्वरहि।
९. १. A णिहित्तहु। २. AP सोम्मु परिवायउ।

ससयंतरपवियारणि जाए  सो जिणदासें जित्तु विवाए।
दुप्परिणामें मुउ कयमायउ  तहिं जि महिसु सविसाणउ जायउ।
णासावंसउ विंधिवि साहिउ  लोएं लोणु भरेप्पिणु वाहिउ।
कालें जंतें जायउ दुब्बलु  एम जीउ भुजइ दुक्कियफलु।
गलियसत्ति सो णिवडिवि थक्कउ  णायरणरणिउरुंबें मुक्कउ।
को वि ण तिणु णउ पाणिउं दावइ  रूसिवि सेरिहु णियमणि भावइ।
जइयहुं हउं बलवंतउ होंतउ  जइयहुं बलइउ भारु वहंतउ।
तइयहुं सयल देंति महुं भोयणु  अज्जु ण केण वि किउ अवलोयणु।
कसमसत्ति दंतेहिं दलेवउं  पुरयणु मइं कइयहुं वि गिलेवउं।
घत्ता—इय भरंतु माहिंदउ  दुग्गइवेल्लीकंदउ ॥
मरिवि भरेण सतामसु  हुउ तहिं पिउवणि रक्खसु ॥९॥

१०

तेत्थु जि पुरि अण्णायविहूसिउ  कुंभु णाम राणउ मंसासिउ।
तेण सयलु काणणमृगु खद्धउ  हरिणु ससउ सारंगु ण लद्धउ।
चिंतइ सूयारउ णिरु णिक्किउ  विणु मासेण ण भुंजइ ध्रुवु नृवु।
वणयरु णत्थि केत्थु पावमि पलु  आहिंडवि मसाणधरणीयलु।
आणिउं धल्लियडिंभयजंगलु  जीहालोलहं पेच्छ जि मंगलु।

और घमण्डी परिव्राजक अपने घरमे तीन सन्ध्याओमे स्नान करता हुआ रहता था। जिसमे शास्त्रान्तरोपर विचार है, ऐसे विवादमे वह जिनदासके द्वारा जीत लिया गया। वह मायावी दुष्परिणामसे मर गया और वही सीगोवाला भैसा हुआ। उसकी नाक छेदकर साध लिया (वशमे कर लिया) गया और नमक लादकर उसे चलाया। समय बीतनेपर वह दुर्बल हो गया। जीव इसी प्रकार दुष्कृतका फल भोगता है। शक्ति क्षीण हो जानेपर वह गिरकर थक गया। नागरजन समूहने उसे मुक्त कर दिया। कोई भी उसे न जल देता और न घास। वह भैसा अपने मनमें क्रुद्ध होकर विचार करता है कि जब मै बलवान् था और गोनीका भार ढोता था, तबतक सब लोग मुझे भोजन देते थे। परन्तु आज किसीने मेरी ओर देखा तक नही। मै कसमसाकर दांतोंसे नष्ट कर दूँगा, मैं कब इन पुरजनोको निगल सकूँगा।

घत्ता—दुर्गतिरूपी बेलका अंकुर वह तामसी भैंसा यह स्मरण करता हुआ बोझसे मरकर वही मरघटमे राक्षस हुआ ॥९॥

१०

उसी नगरीमे अज्ञानसे विभूषित कुम्भ नामका मांसभक्षक राजा था। उसने जंगलके सारे पशु खा लिये। जब हरिण, खरगोश और पक्षी नही मिले तो निर्दय रसोइया सोचता है कि बिना मांसके राजा निश्चयसे भोजन नही करेगा। वनपशु नही हैं, मांस कैसे पा सकता हूँ। मरघटकी धरतीपर घूमकर वह पड़े हुए बच्चेके मासको ले आया। जो लोग जीभके लालची हैं

३. A हयमाणउ, K also records हयमाणउ इति पाठान्तरे। ४. AP जायउ सुविसाणउ। ५. AP णासावसें। ६ P विंधवि। ७. A तणु। ८. P-रूसइ। ९. A कसमसंतदंतेहिं।
१०. १. P °मिगु। २. P धुउ णिव।

पइवि महाणससत्थणिओएं    ढोइउ पहुहि रसायणपाएं
तूँसिवि तहु मुहकमलु णिरिक्खिउ    चारु चारु पभणंते भक्खिउ।
माणुसमासहु राउ पइद्धउ    अवरहिं दिणि सूयारु जि खद्धउ।
साहियरक्खसविज्जाणियरउ    णरवरिंदु हूयउ रयणियरउ।
तहिं अवसरि पुव्विल्लउ णिसियरु    तहु सरीरि संठिउ भीसणयरु।
कुलिसकढिणणक्खेहिं वियारइ    णासंतइं जंतइं पच्चारइ।
वाहिवि वाहिवि पुणु अवहेरिउ    चंगउं हउं चिरु भुक्खइ मारिउ।
अप्पसयत्थियाइं तमवंतइं    एवहिं कहिं महुं जाहु जियंतइं।
घत्ता—पंडुरमंदिरपयडइ    ता पट्टणि कारयडइ॥
सयलु लोउ थिउ पइसिवि तहु रयणियरहु णासिवि॥१०॥

११

ता सीहउरु पमेल्लिवि णिग्गउ    णिवरक्खसु जणपच्छइ लग्गउ।
घडइडु त्ति णरलोहिउ घोट्टइ    कडयडु त्ति हड्डइं दलवट्टइ।
चरयरंत तणुचम्मइं फाडइ    णाइं णिवद्धणाइं अच्छोडइ।
रायणिसाडचरणजुयलग्गइ    ता वुत्तउ पयाइ भयभग्गइ।
चरुयसयडु मणुएं संजुत्तउ    दियहि दियहि लइ तुज्झु णिउत्तउ।
जइयहुं तं आयउ ण णिरिक्खहि    तइयहुं तुहुं पुणु सव्वइं भक्खहि।
कुंभकारकडु पुरवरु घुट्टउं    णिच्चमेव दिज्जइ उवइट्ठउं।

---

उनके लिए प्रेत-मांस भी मंगल होता है। पाकशास्त्रके विधानके अनुसार पकाकर रसोइयेने उसे दिया। राजाने सन्तुष्ट होकर उसका मुखकमल देखा, और 'बहुत सुन्दर, बहुत सुन्दर' कहकर उसको खा लिया। उसका प्रेम मांसभक्षणमें बढ़ गया और दूसरे दिन उसने रसोइयेको खा लिया। जिसने राक्षस-विद्या-समूह सिद्ध कर लिया है ऐसा वह नरवर राक्षस हो गया। उस अवसरपर पहलेका निशाचर ( भैंसेका जीव ) उसके शरीरमें प्रविष्ट हो गया। वह अपने कुलिशके समान कठोर नखोंसे विदीर्ण करता और भागते हुए लोगोंको उलाहना देता। बुला-बुलाकर उनका तिरस्कार करता। भला मैं बहुत समयसे भूखसे पीड़ित हूँ, स्वार्थी और अज्ञानसे भरे हुए तुम लोग मुझसे (बचकर) जीते जी कहाँ जाते हो।"

घत्ता—जो सफेद घरोंसे प्रगट है, ऐसे उस कारकट-नगरमें उस राक्षस राजासे भागकर प्रवेश कर रहने लगे॥१०॥

११

तब वह नृपराक्षस सिंहपुरसे निकला और लोगोंके पीछे लग गया। घड़-घड़ कर लोगोंका खून पीता और कड़कड़ करके हड्डियोंको चूर-चूर कर देता। शरीरके चमड़ेको चर-चर करके फाड़ देता और उसके जोड़ोंको तोड़ डालता। राजाके दोनों पैरोंपर गिरते हुए भयभीत प्रजाने कहा—"तुम प्रतिदिन मनुष्य सहित एक गाड़ी भात निश्चित रूपसे लो, और अब तुम उसे आया हुआ न देखो, तब तुम सब लोगोंको खा डालना।" इस प्रकार वह नगर कुम्भकारकट घोषित

---

३. AP रूसिवि। ४. AP सूयारु वि।

११. १. AP घडयडत्ति। २ AP कडयडत्ति। ३. AP चरयरत्ति। ४ AP णिबंधणाइं। ५. AP आयउं।

तहिं जि चंडकोसिउ दियसारउ    सोमसिरीमणणयणपियारउ ।
पउरणिबद्धउ णिरु दुव्वारउ    अण्णहिं दिणि तहु आयहु वारउ ।
विप्पेण वि अणँउवरि णिवेसिउ    पुत्तु मंडकोसिउ लहु पेसिउ ।
भूयहिं चालिउ पासि णिसीहहु    ललललंतमुहणिग्गयजीहहु ।
घत्ता—दंडपाणि अवराइउ    रक्खसु संमुहुं धाइउ ॥
ढंढरेहिं महिरंधइ    बडुंवउ घित्तु तमंधइ ॥११॥

१२

तहिं अच्छिउ अजयरु ते गिलियउ    पुणु सो वलिवि ण जणणिहि मिलियउ ।
तेण देव तुहुं विवरि ण घिप्पहि    एत्थु जि जीवोवाउ वियप्पहि ।
पभणइ मइसायरु महि दिज्जइ    पोयणणाहु अवरु इह किज्जइ ।
ता अहिसिंचिवि मेइणिसासणि    कंचणजक्खु णिहिउ सिंहासणि ।
सो किंकरजणेण पणविज्जइ    सो चलचामरेहिं विज्जिज्जइ ।
जीय देव आएसु भणिज्जइ    तासु पुरउ णच्चिज्जइ गिज्जइ ।
गयणविलंबमाणधयमालउ    णरवइ गंपि पइट्ठु जिणालउ ।
झायइ अँधुवु असरणु तिहुवणु    जिणपडिबिंबणिहियणिच्चलमणु ।
ता सत्तमउ दियहु संपत्तउ    जो जणेण पोयणवइ उत्तउ ।

हुआ। जो कहा गया था, वह प्रतिदिन दिया जाने लगा। वहाँ चण्डकौशिक नामका ब्राह्मण श्रेष्ठ था जो अपनी पत्नी सोमश्रीके मन और नेत्रोंके लिए प्रिय था। एक दिन नगरप्रवरके द्वारा निबद्ध ( निश्चित की गयी ) दुर्निवार उसकी बारी आ गयी। ब्राह्मणने गाड़ीके ऊपर अपने पुत्र मण्डकौशिकको बैठाया और शीघ्र उसे भेजा। जिसके मुखसे लपलपाती हुई जीभ निकल रही है ऐसे राजाके पास भूत उसे ले गये।

घत्ता—तब दण्डपाणि अपराजित नामका राक्षस सामने दौड़ा। दूसरे राक्षसोंने उस वटुकको एक अन्धे महीरन्ध्रमें फेंक दिया ॥११॥

१२

वहाँ एक अजगर था। उसने उसे खा लिया। वह ब्राह्मण दुबारा आकर अपनी माँसे नहीं मिला। इसलिए हे देव, तुम अपनेको विवरमें मत डालो, यहींपर जीनेके उपायको सोचिए। मतिसागर मन्त्री कहता है—धरती दे दी जाये और पोदनपुरका दूसरा राजा बना दिया जाये। तब स्वर्णयक्षको धरतीके शासकके रूपमें अभिषेक कर सिंहासनपर स्थापित कर दिया गया। उसको किंकरजनोंके द्वारा प्रणाम किया जाता है, चंचल चमरोंके द्वारा उसे हवा की जाती है, "हे देव, आदेश दीजिए" यह कहा जाता है। उसके सम्मुख गाया और नाचा जाता है। जिसकी ध्वजमाला आकाशसे लगी हुई है ऐसे जिनमन्दिरमें जाकर वह राजा बैठ गया। वह अनित्य और अशरण त्रिभुवनका ध्यान करता है। उसका मन जिनप्रतिमामें लीन और निश्चित था। इतनेमें

६. P चंडकासिउ। ७ AT अणु उवरि। ८. P ढढुरेहिं। ९ AP वडुयउ।

१२. १ A घेप्पहि; P घेप्पिहि। २. AP अवर वर। ३. AP सीहासणि। ४. P वज्जिज्जइ। ५. AP अद्धुउ।

असणि पडिय तहु जक्खहु उप्परि णेमित्तियहु दिण्ण रहे हरि करि।
पउमिणिखेडु गामसयसहियउं णंदणवणमारुयमहिमहियउं।

घत्ता—अण्णु वि रयणिहिं संचिउ मोत्तियदामहिं अंचिउ॥
किउ बंभणु परिपुण्णउ पुणु पहु रज्जि णिसण्णउ॥१२॥

१३

चंदकुंदणिहदहियहिं खीरहिं गंगासिंधुमहासरिणीरहिं।
अट्ठावयकलसहिं जिणु ण्हाणइ करिवि विइण्णइं दीणहं दाणइं।
अप्पाणहु कुलकुवलयचंदें विहिय संति सिरिविजयणरिंदें।
कालें जंते तहिं णिवसंतें पोयणपुरवरु परिपालंतें।
जणणिपसाएं मंतु लहेप्पिणु पंचपरमपरमेट्ठि णवेप्पिणु।
सुज्जतेय विज्जाहरसामिणि साहिय विज्ज णहंगणगामिणि।
जोव्वणभावजणियसिंगारइ एक्कहिं वासरि समउं सुतारइ।
गउ णहेण वणि दुमदलणीलइ थिउ कामिणिकिलिकिंचियकीलइ।
तावेत्तहि विहरणअणुराइउ भामरिविज्ज लहेवि पराइउ।

घत्ता—हियसमहारिवछाएं इंदासणि खगराएं॥
आसुरियहि उप्पण्णउ लच्छिहि गुणसंपुण्णउ॥१३॥

सातवाँ दिन आ गया। और ज्योतिषजनने जैसा कुछ पोदनपुरमें कहा था, वह वज्र उस स्वर्ण-यक्षके ऊपर गिर पड़ा। राजा कुम्भने उस नैमित्तिकको रथ, घोड़े और हाथी दिये। एक सौ ग्रामोंके साथ उसे पद्मिनीखेड नगर दिया, जो नन्दनवनकी हवासे महक रहा था।

घत्ता—और भी उसे रत्नोंसे संचित और मोतियोंकी मालासे अंचित किया। उस ब्राह्मणको परिपूर्ण बना दिया और वह स्वयं पुनः राज्यमें स्थित हुआ॥१२॥

१३

चन्द्रमा और कुन्दपुष्पोंके समान दही और दूधोंसे, गंगा-सिन्धु महानदियोंके जलोंके एक सौ आठ कलशोंसे जिनका अभिषेक कर उसने दीनजनोंको दान दिया। कुलरूपी कुवलयके चन्द्र श्रीविजय नरेन्द्रने अपने कुलकी शान्ति की। वहीं निवास करते हुए समय बीतनेपर और पोदनपुरका पालन करते हुए, माँके प्रसादसे मन्त्र पाकर, पाँच परमेष्ठीको प्रणाम कर, अत्यन्त दीप्त विद्याधरोंकी स्वामिनी आकाशगामिनी विद्या सिद्ध की। एक दिन यौवनके भावसे उत्पन्न श्रृंगारवाली सुताराके साथ आकाशमार्गसे गया और वनमें वृक्षपत्रोंके घरमें कामिनी सुताराके साथ हँसने-रोनेकी कामक्रीड़ा करने लगा। इतनेमें विहार करनेका अनुरागी, भ्रामरी विद्या प्राप्त करनेके लिए ( अशनिघोष ) यहाँ आ पहुँचा।

घत्ता—जिसने शत्रुओंके माहात्म्यका अपहरण किया है, ऐसे इन्द्राशनि नामक विद्याधर राजाके द्वारा आसुरी नामकी विद्याधरीसे उत्पन्न तथा लक्ष्मीके गुणोंसे परिपूर्ण—॥१३॥

---

६. AP रह करि हरि। ७. AP महमहियउं। ८. AP रयणहिं।
१३. १. AP °महाणइणीरहिं। २. A जिणण्हवणइं। ३. AP भावरि°।

१४

चमरचंचपुरवइ रइराइउ    असणिघोसु णामेण पराइउ।
तेणासुररिउसुयसीमंतिणि    दिट्ठ सुतार हारभूसियथणि।
मोहिउ णावइ मोहणवेल्लिइ    उरि विद्धउ मयरद्धयभल्लिइ।
मायाहरिणु तेण दक्खालिउ    पइ सइसामीवहु संचालिउ।
रूवु धरिवि वरइत्तहु केरउ    अब्भाहिय आणंदजणेरउ।
अप्पणु झ त्ति जारु तहिं पत्तउ    अमुणंतिइ घरिणीइ पवुत्तउ।
देव मृगाइं धरंतु ण लज्जहि    अज्ज वि बालत्तणु पडिवज्जहि।
कीलणु तुज्झु तासु भयभंगउं    कंपइ मरणविसंठुलु अंगउं।
तं णिसुणिवि पररमणें भासिउं    सुंदरि चारु चारु उवएसिउं।
हउं परियत्तउ एण जि करुणें    आउ जाहुं पुरवरु किं हरिणें।
एम भणेवि चडाविय सुरहरि    रेहइ चंदरेहे णं जलहरि।
णहि जंतें दाविउं ससरीरउं    मुद्धइ तं जोइवि विवरेरउ।
मुक्क धाह हा णाह भणंतिइ    करजुयलेण सीसु पहणंतिइ।
घत्ता—पुणु परपुरिसु ण जोइउ    एण णाहु विच्छोइउ॥
सुघडिउं विहि विहडावइ    एवहिं को मेलावइ॥१४॥

१४

अशनिघोष नामका रतिशोभित चमरचंचपुरका राजा आया। उसने हारसे भूषित स्तनवाली विद्याधरकी स्त्री सुताराको देखा। मोहिनीलताके समान उससे वह मोहित हो गया। हृदयमें वह कामदेवके भालेकी नोकसे विद्ध हो गया। उसने मायावी हरिण दिखाया और पतिको सतीके पाससे हटा दिया तथा सुताराको आनन्द उत्पन्न करनेवाले वरका रूप बनाकर वह जार स्वयं वहाँ पहुँचा। नहीं जानती हुई पत्नी सुतारा बोली, "मृगोंको पकड़ते हुए आपको शर्म नहीं आती, तुम आज भी बचपनको छोड़ दो। तुम्हारा खेल होता है, उसका भयसे नाश होता है, मरणसे अस्तव्यस्त उसका शरीर काँपता है।" यह सुनकर परम रमण उसने कहा—"हे सुन्दरी, तुमने सुन्दर उपदेश दिया, इस करुणासे मैं सन्तुष्ट हुआ, आओ नगरवरको चलें, हरिणसे क्या?" यह कहकर उसने उसे सुरविमानमें चढ़ा लिया। वह ऐसी शोभित हो रही थी मानो मेघमें चन्द्ररेखा हो। आकाशमें जाते हुए उसने अपना शरीर दिखाया। वह विपरीत रूप देखकर मुग्धाने दोनों हाथोंसे सिर पीटकर हे स्वामी कहते हुए दहाड़ मारी।

घत्ता—उसने परपुरुषको नहीं देखा। इसने मेरे स्वामीका विछोह किया है। विधि सुघटितको अलग कर रहा है। इस समय कौन मिलाप कराता है॥१४॥

१४. १. A दिक्खालिउ। २. AP घरिणीइ पइ वुत्तउ। ३. AP मिगाइं। ४. AP चंदलेह। ५. AP °पुरसु।

१५

एम रुयंति तेण सा णिज्जइ पिययमविरहें तिलु तिलु झिज्जइ ।
एत्तहि पवणु व वेयपयट्टउ गउ मृगुं पुहइणाहु पल्लट्टउ ।
मत्तमयूरवंदकयतंडवु पडिआयउ सुंदरिलयमंडउ ।
पररमणीहरणेण णिवेसिय रयणसिलायलि तेत्थु जि दरिसिय ।
लोलइ विज्ज सुताराख्वें जाणिवि गहिय कंत जमदूएं ।
वुत्तउं भत्तारें किं जायउं दीसइ वयणंकमलु विच्छायउं ।
अक्खइ मायाविणि हउं णट्ठी कुक्कुडफणिणा करयलि दट्ठी ।
विसरिसविसरसवियणगुरुक्की इय भणंवि पाणेहिं विमुक्की ।
चंदणवंदणइंधणु पुंजिवि सूरकंतमणिजलणु पलंजिवि ।

घत्ता—पियविओयआयंपिय परिसेसियइहपरहिउ ॥
संकप्पहु जि वसंगउ णरवइ सलहि वलग्गउ ॥१५॥

१६

ता संपत्त बिण्णि विज्जाहर सयणविहुरहर असिवरफरकर ।
तेहिं तिविट्ठपुत्तु ओलक्खिउ णिज्जणि वणि मरंतु णोवेक्खिउ ।
एक्कें बुज्झियमायामग्गें ताडिय झ त्ति वामपायग्गें ।

१५

इस प्रकार विलाप करती हुई वह उसके द्वारा ले जायी गयी। प्रियतमके विरहमें वह तिल-तिल क्षीण हो रही थी। यहाँपर पवनके समान वेगसे भागा हुआ हरिण भाग गया। राजा लौट आया। जिसमें मत्त मयूरवृन्द नृत्य कर रहे हैं, ऐसे सुन्दर लता-मण्डपमें आया। परस्त्रीके हरण करनेवालेके द्वारा स्थापित उसी रत्न-शिलातलपर सुताराके रूपमें हिलती हुई विद्या दिखाई दी। यह जानकर कि वह यमदूत ( मृत्यु ) के द्वारा ग्रहण कर ली गयी है पतिने पूछा—"क्या हुआ, तुम्हारा मुखकमल कान्तिहीन दिखाई क्यों दे रहा है ?" वह मायाविनी कहती है कि कुक्कुट साँपके द्वारा हथेलीमें काटी गयी मैं नष्ट हो रही हूँ। असामान्य विषरसकी वेदनासे भरी हुई और यह कहती हुई; उसने प्राण छोड़ दिये। लाल चन्दनका ईंधन इकट्ठा कर सूर्यकान्तमणिकी ज्वालासे आग लगाकर—

घत्ता—प्रियाके वियोगसे काँपता हुआ इस लोक और परलोकके हितको छोड़ देनेवाला, कामदेवके वशीभूत होकर वह राजा चितापर चढ़ गया ॥१५॥

१६

इतनेमें दो विद्याधर वहाँ आये, जो स्वजनोंके दुःखको दूर करनेवाले और असिवररूपी अस्त्र हाथमें लिये हुए थे। उन्होंने त्रिपृष्ठके पुत्रको देखा। एकान्त वनमें मरते हुए उसको उन्होंने उपेक्षा नहीं की। मायाके मार्गको समझनेवाले एकने बायें पैरके अग्रभागसे शीघ्र उस विद्याको

१५. १. AP मिगु। २. A कमलवयणु; P वयणु कमलु। ३. A °इंधण। ४. A °आयामिउ।
१६. १. AP ण उवेक्खिउ।

पायड करिवि णृवेंहु दक्खालिय विज्ज पणट्ठ भीयवेयालिय ।
महिवइ विंभेइयसु अवलोइवि खयरें भणिउ णिसुणि मणु ढोइवि ।
जंबुदीवि भरहखेत्तंतरि चारुघोयकलहोयमहीहरि ।
दाहिणसेढिहि जोइप्पहपुरि उज्जाणंतयंतकीलासुरि ।
हउं तहिं पहु णामें संभिण्णउ अमियतेयेंकिंकरु माणुण्णउ ।
संजय पणइणि सुउ दीवयसिहु महुं ओहच्छइ णं कंतिइ विहु ।
जणण तणय ए अम्हइं सुंदर अवलोयंति सिहरिदरिकंदर ।
चिरु परिभमिवि रमिवि पिउ बोल्लिवि गयणुल्ललिय जाम वणु मेल्लिवि ।
पइवय परमेसरि अहिमाणिणि ता रुयंति णहि णिसुणिय माणिणि ।

घत्ता—णिरु उक्कंठिय अच्छमि वल्लह पइं कहिं पेच्छमि ॥
हा सिरिविजय पधावहि कुढि लग्गहि म चिरावहि ॥१६॥

१७

हा हा अमियतेय दुंदुहिरव इहु अवसरु तुहु वट्टइ बंधव ।
हा हा माम तिविट्ठ महाबल पइं जीवंति णेंति मइं किं खल ।
हा सासुइ देवर साहारहि मइं रोवंति काइं ण णिवारहि ।
हा हलहर पइं अप्पउं तारिउ महुं लग्गंतु कुपुरिसु णं णिवारिउ ।
हा हे घोर जार जंगि सारहु मइं लहु णेहि पासि भत्तारहु ।
जइ वि मईणु तुहुं तो वि ण इच्छमि पइं हउं जणणसरिच्छु णियच्छमि ।

ताड़ित किया और उसे प्रकट कर राजाको बता दिया, वहीं भीम वैतालिक विद्या नष्ट हो गयी। विस्मयके वशीभूत राजाको देखकर विद्याधर बोला—"मन लगाकर सुनो, जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रमें विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमे, जिसके उद्यानोमे देव क्रीड़ा करते हैं ऐसे ज्योतिप्रभ नगर है। मैं उसका राजा सम्भिन्न हूँ। मानसे उन्नत, अमिततेजका अनुचर। मेरी प्रणयिनीसे दीपशिख नामका पुत्र हुआ, वह मेरे साथ है मानो कान्तिके साथ चन्द्र हो। हे सुन्दर, इस प्रकार हम पिता-पुत्र है। पर्वतकी घाटियो और गुफाओको देखते हुए 'खूब परिभ्रमण कर, रमण कर और प्रिय बोलकर वन छोड़कर जैसे ही आकाशमे उछले, वैसे ही हमने पतिव्रता स्वाभिमानिनी एक मानिनीको आकाशमे रोते हुए ( इस प्रकार ) सुना।

घत्ता—"मैं अत्यन्त उत्कण्ठित हूँ। हे प्रिय, मैं तुम्हें कहाँ देखूँ? हे श्रीविजय दौड़ो, पीछे लगो, देर मत करो" ॥१६॥

१७

हा-हा! दुन्दुभिके समान शब्दवाले अमिततेज, हे भाई यह तुम्हारा अवसर है। हे ससुर त्रिपृष्ठ और महाबल, तुम्हारे जीवित रहते हुए दुष्ट मुझे क्यों ले जा रहे है? हे सास, हे देवर, तुम मुझे सहारा दो।" मुझ रोती हुईको तुम मना क्यों नही करते? हे बलभद्र, तुमने अपना उद्धार कर लिया, मेरे पीछे लगे हुए कुपुरुषको तुमने मना नही किया। हा हे घोर जार, जगमें श्रेष्ठ मेरे पतिके पास तुम मुझे ले चलो, यदि तुम कामदेव हो तो मैं तुम्हे नहीं चाहती। मैं तुम्हें

२. P णिवहु। ३. AP विभयवसु। ४. P °तेउ। ५. A तणय वे यम्हइ। ६. AP कह पइं।
१७. १. AP किं मइं। २ A ण वारिउ। ३. AP जगसारहु। ४. AP मयणु।

णिसुणिवि णियसामिहि[५] णामक्खरु अम्हइं धाइय गुणि संधिवि सरु ।
भणिउ वइरि भडवाएं भज्जहि अवरकलत्तु हरंतु ण लज्जहि ।
अप्पहि तरुणि घुलियहारावलि दूसह सिरिविजयहु बाणावलि ।
घत्ता—ता देवीइ पवुत्तउं एव्वहिं भिडहुं ण जुत्तउं ॥
काणणि कामसमाणउ जाइवि जोइवि राणउ ॥१७॥

१८

लहु महुं तणिय वत्त तहु अक्खहु जीउ जंतु णरणाहहु रक्खहु ।
तं परिहच्छियं[१] पणवियमत्था चंडकंडकोदंडविहत्था ।
ए अम्हइं आइय वेण्णि वि जण तुहुं मा मरु रामारंजियमण ।
एम भणिवि दीवयसिहु पेसिउ तें पोयणपुरि वइयरु भासिउ ।
जिह हरिसुउ गउ मयणिहेसें जिह णिय घरिणि चमरचंचेसें ।
जिह वेयालियविज्जइ विलसिउ ता पहुजणणिहि वयणु विणीसिउ ।
जइ ण वि सिट्ठउं अण्णें केण वि जयगुत्तें अमोहजीहेण वि ।
तो वि सव्वु सब्भावहु आणिउं सपरोक्खु वि पच्चक्खु वि जाणिउं ।
अम्हहं घरि जायइं दुणिमित्तइं पडियइं णहयलाउ णक्खत्तइं ।
पणइणिहरणु जाउं[२] पियणीसहु जायउं विग्घु किं पि धरणीसहु ।
पर किं कुसलु पडीवउं दीसइ को वि कुसलवत्तिउ आवेसइ ।

अपने पिताके समान समझती हूँ। तब अपने स्वामीके नामके अक्षर सुनकर हम प्रत्यंचापर बाण चढ़ाकर दौड़े और शत्रुसे कहा—"भटवचनसे तुम भग्न होते हो, दूसरेकी स्त्रीका अपहरण करते हुए तुम्हें शर्म नहीं आती। जिसकी हारावलि घूम रही है, ऐसी तरुणीको मुक्त कर दो। श्रीविजयकी बाणावलि तुम्हें असह्य होगी।"

घत्ता—तब उस देवीने कहा कि इस समय लड़ना ठीक नहीं। काननमें जाकर कामके समान मेरे प्रिय राजाको देखकर—॥१७॥

१८

शीघ्र मेरा समाचार उसे दो और नरनाथके जाते हुए जीवको बचाओ। उससे पूछकर प्रणमित मस्तक और हाथमें प्रचण्ड तीर और धनुष लिये हुए हम दोनों यहाँ आये हैं। हे स्त्रियोंके मनका रमण करनेवाले तुम मत मरो। यह कहकर उस विद्याधरने अपने पुत्र दीपशिखको भेजा। उसने पोदनपुरमें यह वृत्तान्त कहा कि किस प्रकार नारायणपुत्र मृगके पीछे गया, किस प्रकार चमरचंचके राजाके द्वारा उसकी गृहिणीका हरण किया गया, किस प्रकार वह वैतालिक विद्यासे विलसित था। प्रभुकी माता (स्वयंप्रभा) का वचन निकला—यद्यपि किसी औरने नहीं जयगुप्त और अमोघजिह्व नैमित्तिकोंने कहा था, तो भी सब बात सद्भावके साथ ठीक हो गयी। और परोक्ष बातको भी मैंने प्रत्यक्षरूपसे जान लिया। हमारे घरमें दुर्निमित्त हो रहे थे, आकाशसे नक्षत्र गिर रहे थे, प्रिय राजाकी प्रणयिनीका हरण होगा, राजाको भी कोई विघ्न होगा। लेकिन उलटे उसे कोई कुशल दिखाई देगा और कोई कुशल-वार्ता आयेगी।

५. AP णियसामियणामक्खरु ।
१८. १. AP परिहच्छिवि । २. A जाम ।

घत्ता—इय जिह विप्पहिं सिट्ठउं तिह तुहुं आयउ[३] दिट्ठउं ॥
सुयरिवि सुयहु सयाणउं[४] देविइ दिण्णु पयाणउं ॥१८॥

१९

छत्तछण्णरविकिरणविलासें गय तं वणु ससेण्ण आयासें ।
दिट्ठु पुत्तु आलिंगिउ मायइ भूमिभाउ णं पाउसछायइ ।
पयहिं णवंतु विवाणि चडाविउ बीयउ सिसु पोयणु पेट्ठाविउ[१] ।
पहु रहणेउरु णियउ सहरिसहिं अमियतेयरायहु चरपुरिसहिं ।
कहिउ सो वि सवडंमुहुं णिग्गउ मिलियउ णं दिसदंतिहिं दिग्गउ ।
पायवडणु घरपाहुणयत्तणु किउ महल्लपरिवाडिपवत्तणु ।
मंतिउ मंतु कहिउ मंतीसहिं अमियतेयसिरिविजयमहीसहिं ।
णाम मरीइ वइरिजलसोसहु पेसिउ दूयउ असणिणिघोसहु ।
तेण वि णारीरयणु ण दिण्णउं भंडणु भडखंडणु पडिवण्णउं
घत्ता—आइयं[२] दूय सुहिच्चें जलणजडीसुयपुत्तें ॥
हरिकुलहरपायारहु तहु सिरिविजयकुमारहु ॥१९॥

२०

दिण्ण विज्ज वीरियपोरिसखणि पहरणवारणि[१] बंधविमोयणि ।
ओसारियखलखेयरसत्थहं रस्सिसुवेयाइयहं[२] समत्थहं ।

घत्ता—इस प्रकार जैसे विप्रोने कहा, वैसे ही तुम यहाँ दिखाई दिये। पुत्रकी याद करके माँ ( स्वयंप्रभा ) ने सैन्यके साथ प्रयाण किया ॥१८॥

१९

छत्रोसे जिसमें रविकिरणोंका विलास आच्छन्न है, ऐसे आकाशसे वह सेना सहित उस वनमें पहुँचे। पुत्रको देखा। माताने उसका आलिंगन किया मानो भूमिभागने पावस छायाका आलिंगन किया हो। पैरोंमें पड़ते हुए उसे विमानपर चढ़ाया और दूसरे पुत्र (विजयभद्र) को पोदनपुर भेज दिया। प्रभु ( श्रीविजय ) रथनूपुर नगर ले जाया गया। अमिततेजके हर्षसे भरे हुए चरपुरुषोंने राजासे कहा, वह भी सामने निकला और इस प्रकार मानो दिग्गजसे दिग्गज मिला हो। पैर पड़नेसे लेकर गृहके आतिथ्य तक उसने बड़ोंकी परम्पराका प्रवर्तन किया। (अर्थात् परम्पराके अनुसार उक्त शिष्टाचारका पालन किया ) मन्त्रीशोंने अपना विचारित मन्त्र कहा। अमिततेज और श्रीविजय राजाओंने शत्रुरूपी जलको सोखनेवाले मारीच नामक दूतको अशनिघोषके पास भेजा। उसने भी नारीरत्न नहीं दिया, युद्ध और भट-खण्डनको स्वीकार लिया।

घत्ता—दूत वापस आ गया। अर्ककीर्तिके पुत्रने मित्रताके कारण हरिकुलगृहके प्राकार उस श्रीविजय कुमारको—॥१९॥

२०

वीर्य पौरुषकी खदान ( युद्धवीर्य ), प्रहरावरण और बन्ध-विमोचन विद्याएँ दीं। दुष्ट

३. AP आइउ। ४. कहाणउं।

१९. १. P पट्ठविउ। २. AP आइए दूए।

२०. १. AP परहणं°। २. A रस्सिसुवेवाइयहं।

भीममहाहवभरधुरजुत्तहं पंचसयाइं सहायहं पुत्तहं।
बहिणीवइदिण्णाइं लएप्पिणु विज्जादेवयाउ सुमरेप्पिणु।
चमरचंचपुरवइहि ससंदणु [3]उक्खंधें गउ केसवणंदणु।
णियसोहाणिज्जियहिमवंतहु अमियतेउ सिहरिहि हिरिवंतहु[4]।
सहसरस्सिपुत्तेण समेयउ गउ मेरुवेएं[5] मारुयवेयउ।
तहिं आराहियसुरगणसंवग्गइ संजयंतपडिमापायग्गइ।
णं णिवइहि महिमंडलरिद्धी विज्ज महाजालिणि तहु सिद्धी।
एत्तहि असणिघोससिरिविजयहं जायउ संगरु सधयहं सगयहं।
णियसुय असणिसुघोसें पेसिय जे ते जुज्झिवि दिसिहिं पणासिय।
सहसघोस सयघोस सुघोस वि मेहघोस अरिघोस असेस वि।
जं गय ते पविहंडियमाणा तं मेल्लंतु[7] वाण फणिमाणा।

घत्ता—णियंवि[8] सुताराहारउ सिरिविजयं दुव्वारउ॥
छाइउ सरवरपंतिहिं णाइ उवद्दउ संतिहिं॥२०॥

२१

आसुरियहि लच्छिहि सुउ धायउ णाइ कयंतें दंडु णिवेइउ।
धाराजियखयहुयवहजालें हउ विजएं पइसिवि करवालें।
रिउ भामरिविज्जामाहप्पें विहिं रूवहिं वत्थरइ सदप्पें।

---

विद्याधर समूहको हटानेवाले रश्मिवेगादि, भीम महायुद्धके भारमे जुते हुए पाँच सौ पुत्र सहायकके रूपमें अपने बहनोईको दिये। उन्हें लेकर और विद्यादेवियोंका स्मरण कर केशवनन्दन (श्रीविजय) रथ सहित चमरचंच नगरके राजापर उत्खन्ध अश्वपर बैठकर आक्रमणके लिए गया। हवाके समान गतिवाला अमिततेज अपने पुत्र सहस्ररश्मिके साथ आकाशमार्गसे अपनी शोभासे चन्द्रमाको जीतनेवाले ह्रीवन्त पर्वतपर गया। वहाँ, जहाँ देवसमूहकी आराधना की जाती है, ऐसे संजयन्त मुनिकी प्रतिमाके आगे उसे महाज्वाला नामकी विद्या सिद्ध हुई, मानो राजाके लिए महिमण्डलकी ऋद्धि सिद्ध हुई हो। यहाँ ध्वजों और गजों सहित अशनिघोष तथा श्रीविजयमे युद्ध हुआ। अशनिघोषके द्वारा भेजे गये जो पुत्र थे वे लड़कर दिशाओंमें भाग गये। सहस्रघोष, शतघोष, सुघोष, मेघघोष और अरिघोष आदि सभी। जब वे खण्डित मान तथा नागके आकारके बाण छोड़कर चले गये—

घत्ता—तब सुताराके अपहरण करनेवालेको दुर्वार समझकर श्रीविजयने तीरोंकी पंक्तिसे उसे इस प्रकार छा लिया मानो शान्तियोंने उपद्रवको छा लिया हो॥२०॥

२१

आसुरी लक्ष्मीका पुत्र इस प्रकार दौड़ा मानो कृतान्तने अपना दण्ड निवेदित किया हो। शत्रु विजयने प्रवेश कर धाराप्रलयकी आगकी ज्वालाको जीतनेवाली तलवारसे उसे मार दिया। शत्रु

---

३. A ओखंधि; P उदढें। ४. AP हिरिमंतहु। ५. A मरुमग्गें; T मरुवेगें आकाशेन। ६. P °मिग°।
७. A मेल्लंति। ८. AP णिएवि।

हय वेण्णि वि चत्तारि समुग्गय – ते वि दुहाइय अट्ठ समुग्गय।
अट्ठ णिहय सोलह संजाया सोलह तयँ वत्तीस समाया।
बत्तीस वि दोखंडिय जामहिं रिउ चउसट्ठि पराइय तामहिं।
चउसट्ठि वि विद्दलिय सरूवउ अट्ठावीसउ सउ संभूयउ।
एम दुवड्ढिइ वड्ढिउ दुद्धरु हणु भणंतु असिवसुणंदयकरु।
जलि थलि दसदिसिवहि णहयंगणि दीसइ असणिघोसु समरंगणि।
वेढिउ पोयणणाहु खगिंदहिं णं विंझइरि महाघणविंदहिं।

घत्ता—जरफेरवरवभीमइ तहिं तेहइ संगामइ॥
पत्तउ सेण्णसणाहउ रहणेउरपुरणाहउ॥२१॥

२२

राउ सयंपहपुत्तु खलत्तें जाम ण हम्मइ तेहिं अखत्तें।
तांव अमियतेएण पवुत्तउं असणिघोस किं कियउं अजुत्तउं।
परकलत्तु किं आणिउ गेहहु हक्कारिय भवित्ति णियदेहहु।
एम भणेवि तेण लहु मुक्की विज्ज महाजालणि रणि ढुक्की।
पवणुद्धूयचिंधु सविमाणउ तं पेक्खिवि सहस त्ति पलाणउ।
जहिं णाहेयहु सीमागिरिवरु विजउ णामु जहिं अच्छइ जिणवरु।
परणारीहरु भयवसु वट्टउ समवसरणि तहिं सरणु पइट्ठउ।

भ्रामरी विद्याके माहात्म्यसे दर्पपूर्वक दो रूपोंमें उछला। दोके मारे जानेपर चार उछले। उनके भी दो भाग होनेपर आठ उत्पन्न हुए। आठके आहत होनेपर सोलह हुए। सोलहके आहत होनेपर बत्तीस हो गये, जबतक बत्तीस खण्डित हुए, तबतक चौंसठ हो गये। चौसठ भी स्वरूपसे विदलित हो गये, तो एक सौ बीस हो गये। इस प्रकार दो की वृद्धिसे बढ़ता हुआ तथा वसुनन्दक तलवार जिसके हाथमें है ऐसा वह जल, स्थल, दसो दिशाओं और आकाशके प्रांगणमें सब जगह दिखाई देता है। इस प्रकार विद्याधरोंने पोदनपुरराजाको घेर लिया, मानो महाघनसमूहने विन्ध्याचलको घेर लिया हो।

घत्ता—बूढ़े शृगालोंसे भयंकर उस वैसे संग्राममें सैन्यसे सहित रथनूपुरका राजा वहाँ आया॥२१॥

२२

स्वयप्रभाका पुत्र राजा श्रीविजय जब उनके द्वारा दुष्टता और अन्यायसे नहीं मारा जा सका तो अमिततेजने कहा—"हे अशनिघोष, तुमने यह अनुचित क्या किया? दूसरेकी स्त्री अपने घरमे क्यों लाये। तुमने अपने शरीरको होनहारको स्वयं चुनौती दी है।" इस प्रकार कहकर उसके द्वारा फेंकी गयी महाज्वालिनी नामकी विद्या शीघ्र युद्धमे पहुँची। उसे देखकर हवामे जिसका ध्वज उड़ रहा है ऐसा विमान सहित वह सहसा भाग खड़ा हुआ। जहाँ नाभेयसीम नामका गिरिवर था और जहाँ विजय नामके जिनवर थे, भयके वशीभूत होकर परस्त्रीका

२१. १. A समागय°। २. AP हय। ३. A जरफेक्कारवभीमइ। ४. P °णाहहु।
२२. १. AP महाजालिणि णहि ढुक्की। २. AP सरणि।

सिरिविजयाइय चोइयगयघड अणुमग्गें तहु लग्ग महाभड ।
माणखंभअवलोयण[3]भावें मुक्का पत्थिव मच्छरभावें ।
केवलणाणसमुज्जलदिट्ठिहि मउलियकर णवंति परमेट्ठिहि ।
घत्ता—जसधवलियछणयंदहु पुच्छंतहु खयरिंदहु ॥
विद्धंसियवम्मीसरु अक्खइ धम्मु रिसीसरु ॥२२॥

२३

भणइ भडारउ रोसु ण किज्जइ रोसे णरयविवरि णिवडिज्जइ ।
रोसवंतु णरु कह[1] व ण रुच्चइ जइ वि सुवल्लहु तो वि पमुच्चइ ।
रोसु करइ बहु आवइ संकडु रोसें पुरिसु थाइ णं कक्कडु[2] ।
रोसु कयंतु व कं णउ तासइ अत्थु धम्मु कामु वि णिण्णासइ ।
जो रोसेण परव्वसु अच्छइ तहु मुहकमलु ण लच्छि णियच्छइ ।
माणपमत्तु ण काइं वि भणइ माणें गुरु देव वि अवगण्णइ ।
माणथद्धु[3] बंधुहिं वि ण भावइ णिरु दुणिरिक्खइं दुक्खइं पावइ ।
मायाभावें जो चिम्मकइ तहु संमुहउ ण सज्जणु ढुक्कइ ।
णउ[4] वीससइ को वि णिधम्महु[5] णिच्चपउंजियमायाकम्महु ।
मायारउ तिरिक्खु उप्पज्जइ लोहें णियजणणी वि विरज्जइ[6] ।

अपहरण करनेवाला वह वहाँ उनके समवसरणकी शरणमें चला गया। श्रीविजय आदि महाभट भी अपनी गजघटाको प्रेरित करते हुए उसके मार्गके पीछे जा लगे। मानस्तम्भको देखनेके भावसे वे राजा ईर्ष्याभावसे मुक्त हो गये। जिनकी दृष्टि केवलज्ञानसे समुज्ज्वल है ऐसे परमेष्ठीको वे हाथ जोड़कर प्रणाम करते हैं।

घत्ता—अपने यशसे चन्द्रमाको धवलित करनेवाले विद्याधर राजाके पूछनेपर कामदेवका नाश करनेवाले ऋषीश्वर धर्मका कथन करते हैं ॥२२॥

२३

आदरणीय वह कहते हैं—'क्रोध नहीं करना चाहिए। क्रोधसे नरकके बिलमें गिरना पड़ता है। क्रोधी व्यक्ति किसीको भी अच्छा नहीं लगता, व्यक्ति कितना ही प्रिय हो (क्रोधी व्यक्ति) छोड़ दिया जाता है। क्रोध कई आपत्तियाँ और संकट उत्पन्न करता है। क्रोधसे व्यक्ति बन्दरकी तरह रहता है। यमकी तरह क्रोध किसे त्रस्त नहीं करता। उससे अर्थ, धर्म और काम नष्ट हो जाता है। जो क्रोधसे परवश हो जाता है, उसके मुखकमलको लक्ष्मी कभी नहीं देखती। मानसे प्रमत्त आदमी किसीको कुछ नहीं गिनता। मानसे गुरु और देवकी भी अवहेलना करता है। मानसे ठस (स्तब्ध) आदमी भाइयोंको भी अच्छा नहीं लगता। वह अत्यन्त दुर्दर्शनीय दुखोंको प्राप्त करता है। मायाभावसे जो व्यक्ति आचरण करता है (चिम्मकइ) उसके पास सज्जन व्यक्ति नहीं जाता। नित्य मायाकर्मका प्रयोग करनेवाले धर्महीन व्यक्तिका कोई विश्वास नहीं करता। मायारत व्यक्ति तिर्यंच गतिमें उत्पन्न होता है। लोभके कारण वह अपनी माँके प्रति विरक्त हो

३. AP °लोयणगावें।
२३. १. AP कह वि। २. A मंकडु। ३. A माणवंतु। ४. AP णह। ५. AP णिद्धम्महु। ६. P विरइज्जइ।

लोहें जणु चामीयरु संचइ लोहें अप्पणु अप्पउं वंचइ ।
खाइ ण देइ धिंवइ घणु खोणिहि लुद्धउ णिवडइ दुग्गयजोणिहि ।

घत्ता—एयहं चउहुं कसायहं दावियणरयणिवायहं ॥
जो अप्पाणउं रक्खइ मोक्खसोक्खु सो चक्खइ ॥२३॥

२४

मिच्छत्तें जणवउ छाइज्जइ हिंसइ सग्गागमणु[1] पडिवज्जइ ।
मिच्छत्तें विडगुरुपय पुज्जइ मिच्छत्तें जिणणाहु विवज्जइ ।
मयणमत्तमहिलामहुसेवहं पायहिं पडइ रउद्दहं देवहं ।
मिच्छत्तेण जीउ मोहिज्जइ भवविब्भमि भामिज्जइ छिज्जइ ।
मिच्छत्तेण असंजमु वड्ढइ जीवहं जीविउ मंडेइ[2] कड्ढइ ।
पोसइ पंचिंदियइं दुरासइं पावइ माणउ विहुरसहासइं ।
परहणपरकलत्तअणुबंधें वज्झइ एम जीउ रयबंधें ।
तहिं अवसरि आसुरियइ लच्छिइ आणिवि सा सुतार धवलच्छिइ ।
अमियतेयसिरिविजयहं ढोइय भायरपइहिं सणेहें जोइय ।
किउ खंतउ[3] चित्तु णीसल्लउं भव्वहं[4] खम मंडणउ पहिल्लउं ।
तं रिउजणणिहि वयणु समिच्छिउ पुणु रहणेउरवइणा पुच्छिउ ।

ता है। लोभसे मनुष्य सोना इकट्ठा करता है। लोभके कारण स्वयंसे स्वयंको ठगता है। न ता है और न पीता है, धनको जमीनमें गाड़कर रखता है, लोभी व्यक्ति दुर्गतयोनिमें जाता है।

घत्ता—नरकमें पतन दिखानेवाली इन चार कषायोंसे जो अपनी रक्षा करता है, वह क्षसुखका आस्वाद लेता है ॥२३॥

२४

मिथ्यात्वसे जनपद आच्छादित होता है, हिंसासे स्वर्गगमनका प्रतिषेध होता है। मथ्यात्वसे विटगुरु-चरणोंकी पूजा की जाती है। मिथ्यात्वसे मनुष्य जिननाथका त्याग करता है, ामदेवसे मत्त महिला और मधुका सेवन करनेवाला रौद्र देवोंके चरणोंमें गिरता है। मिथ्यात्वसे गीव मोहित होता है। संसारके चक्करोंमें घूमता है और नाशको प्राप्त होता है। मिथ्यात्वसे संयम बढ़ता है, जीवोंका जीव बड़ी कठिनाईसे निकलता है। खोटे आशयवाली इन्द्रियोंका ोषण करता है और मनुष्य हजारों दुःख उठाता है। दूसरेके धन और स्त्रीके अनुबन्ध तथा ागके बन्धसे इस प्रकार जीव बँध जाता है। उसी अवसरपर धवल आँखोंवाली आसुरी लक्ष्मीने ुतारा लाकर अमिततेज और श्रीविजयको दे दी। भाई और पतिने उसे स्नेहपूर्वक देखा। उसने उनके चित्तको क्षम्य और शल्यहीन बना दिया। क्षमा भव्योंका पहला अलंकार है। शत्रुकी माताके वचनोंका उन्होंने विचार किया, फिर रथनूपुरके पति अमिततेजने तीर्थंकर वेजयसे पूछा।

२४. १. AP °गवणु। २. A मड्डइ, P मंडुइ। ३. P खंतव्वु चित्तु। ४. A सव्वहं।

घत्ता—दुद्दमपावखयंकरु कहइ णरो[5]हँ सुहंकरु ॥
उग्गयसंसयसंकहु विजय अमियतेयंकहु ॥२४॥

२५

जंबूदीवि भरहवरिसंतरि मागहविसइ सुसासणिरंतरि ।
अचलगामि धरणीजडु बंभणु अग्गिलबंभणिउररुहसुंभणु ।
तहु इंदग्गिभूइसुय सुहयर सुयसत्थत्थमहत्थ मणोहर ।
कविलु णामु दासेरु अलक्खिउ वेयचउक्कु सछंगइं सिक्खिउ ।
कुलविद्धंसणु जाणिउ विप्पें दुज्जसभीएं घाडिउ [1]वप्पें ।
गउ रयणउरहु भल्लउं भाविउं स[2]च्चैयदियवरेण परिणाविउ ।
जंबूघरिणिहि हूई सुंदरि स[3]च्चभाम णामेण किसोयरि ।
कुलणिंदिउं करंतु गुणवंतइ वरु कुलहीणु वियाणिउ कंतइ ।
घत्ता—णवर धणोहें चत्तउ आ[4]यण्णिवि सुयवत्तउ ।
दालिद्दें संतत्तउ तहिं जि ताउ संपत्तउ ॥२५॥

२६

सपराहवभीएण णमंसिउ कविलें पुरयणमज्झि पसंसिउ ।
तहु पयजुवलु तेण ओलग्गिउं दिण्णउं कंचणु जेत्तिउं मग्गिउं ।
कुलदूसणरुहणीसासुण्हइ धणु ढोइवि आउच्छिउ सुण्हइ ।

घत्ता—दुर्दम पापोंका नाश करनेवाला मनुष्योंके लिए शुभंकर श्रीविजय, जिसके मनमें सन्देहकी कील उत्पन्न है, ऐसे अमिततेजसे कहता है ॥२४॥

२५

जम्बूद्वीपमें भारतवर्षके मगध देशमें, जिसमें निरन्तर सुशासन है ऐसे अचलग्राममें धरणीजट नामका ब्राह्मण था जो अपनी अग्निला ब्राह्मणीके स्तनोंका मर्दन करनेवाला था। उसके शुभ करनेवाले इन्द्रभूति और अग्निभूति नामके पुत्र थे, दोनों सुन्दर थे और उन्होंने शास्त्रोंका अर्थ महार्थ सुना था। उसका कपिल नामका अज्ञात दासी पुत्र था। उसने चारों वेदों और छहों अंगोंको सीख लिया। विप्रने उसे कुलका नाश करनेवाला जानकर, अपयशसे डरकर पिताने उसे निकाल दिया। वह रत्नपुर गया। वहाँ सत्यक नामक ब्राह्मणने उसे भला समझा और अपनी जम्बू नामकी स्त्रीसे उत्पन्न हुई कृशोदरी सुन्दर कन्या सत्यभामा ब्याह दी। उस गुणवती कान्ताने कुलनिन्दित कर्म करते हुए उसे जान लिया कि यह कुलहीन वर है।

घत्ता—केवल धनसे रहित होकर पिता धरणीजट अपने पुत्रका समाचार सुनकर दारिद्र्यसे पीड़ित होकर वहीं आया ॥२५॥

२६

अपने पराभवसे डरे हुए (पोल खुलनेके भयसे) कपिलने नगरके लोगोंके बीच उनकी प्रशंसा की। उसने उनके चरण छुए और उसने जितना माँगा, उतना सोना दिया। विकट कर्मके

५. A णराह सुहंकरु।
२५. १. A दप्पें। २. AP सच्चइ°। ३. P सच्चसामि। ४. AP आयण्णिय।

कहइ जणणु पियवयणहिं तुट्ठउ महुं घरि दासीसुउ णिकिट्ठउ।
कंतु तुहारउ होइ ण दियवरु एवं भणेप्पिणु गउ सो णियघरु।
तहिं सिरिसेणु राउ णरसिरमणि पढम सीहणंदिय तहु पणइणि।
वीय अणिंदिय काइं भणिज्जइ जाहि रइ वि दासि व्व गणिज्जइ।
ताहं बिहिं मि कंतिइ सुच्छाया इंदउविंदसेण सुय जाया।
कुलकलंकणउं धरियमज्जायहु जंबूधूयइ साहिउं रायहु।

घत्ता—तेण कविलु अवगण्णिउ जणि चंडालु व मण्णिउ॥
कक्कसदंडें ताडिउ पुरवराउ णिद्धाडिउ॥२६॥

२७

सच्चभाम सइ सुद्ध हवेप्पिणु थिय उवसमु हियवइ लेप्पिणु।
सदंस अमियगइ णामारिंजय आइय भिक्खहि चारण संजय।
सिरिसेणें आहारु पयच्छिउ दिज्जंतउ घरिणीहिं समिच्छिउ।
चउदहमलपरिमुक्कु अकुच्छिउ रिसिहिं पाणिपत्तेण पडिच्छिउ।
भायणधरणाइयउ सुधम्मउ सच्चयतणयइ किउ सुहकम्मउ।
चउहुं वि सुकयबीउ लइ लद्धउं भोयभूमिपरमाउ णिबद्धउं।
समररंगदलवट्टियपरबलु कोसंबीणयरीसु महाबलु।

कारण उष्ण उच्छ्वासवाली वहूने पूछा। उसके प्रिय वचनोंसे सन्तुष्ट होकर पिता कहता है कि यह मेरे घरमे नीच दासीपुत्र था। तुम्हारा पति ब्राह्मण नहीं है। ऐसा कहकर वह ब्राह्मण अपने घर चला गया। वहाँ नर-शिरोमणि श्रीषेण राजा था। उसकी पहली पत्नी सिंहनन्दिता थी। दूसरी पत्नी आनन्दिता थी, उसके विषयमे क्या कहा जाये? उससे रति भी दासीके समान समझी जाती थी। उन दोनोके कान्तिसे सुन्दर इन्द्रसेन और उपेन्द्रसेन नामके पुत्र हुए। जम्बूकी कन्याने मर्यादाको धारण करनेवाले राजासे कुलकलंककी बात कही।

घत्ता—राजाने उसका अपमान किया, लोगोमे वह चण्डालकी तरह समझा गया। कठोर दण्डसे प्रताड़ित उसे उस प्रवरपुरसे निकाल दिया गया॥२६॥

२७

सती सत्यभामा शुद्ध होकर अपने मनमें शान्तभाव धारण कर रहने लगी। संयमधारी अमितगति और अरिंजय नामके दो चारण मुनि आहारके लिए आये। श्रीषेण राजाने उन्हें आहार दिया, देते हुए उसका दोनो पत्नियोने समर्थन किया, चौदह प्रकारके मलोंसे मुक्त और अकुत्सित उस आहारको मुनियोने अपने हाथरूपी पात्रसे स्वीकार कर लिया। बरतन आदि रखनेका जो सुधर्म है, वह सुकर्म सत्यक ब्राह्मणकी कन्याने किया। उन चारोने पुण्यरूपी बीजको प्राप्त किया और भोगभूमिकी परम-आयुका बन्ध कर लिया। कौशाम्बी नगरीमे, जिसने युद्धके

२६. १. AP एम। २. P अणंदिय। ३. P साहियउं। ४. A तेण वि खलु।

२७. १. AP सच्चभाव। २. AP लएप्पिणु। ३. A सदणे but records a p: सवणि वा। ४. AP अमियगय। ५. AP समरंगण°।

सिरिमइदेविहि उयरुप्पण्णी तें सिरिकंत णाम सुय दिण्णी।
दुज्जणमणपइसारियसल्लहु सिरिसेणंगरुहहु पुरिमिल्लहु।
सनडं बहुल्लियाइ गयगामिणि अवर पवर संपेसिय कामिणि।
सापंतनइ यविंदहु रत्ती सोहैं मयरोहेण व मत्ती।

घत्ता—णंदणवणि णिवसंतहिं दोसु रोसु चिंतंतहिं॥
कारणि ताहि अजुत्तउं बिहिं मि जुज्झु आढत्तउं॥२७॥

२८

धाइय पहरणपाणि सस्संदण सिरिसेणें अवलोइय णंदण।
कह व णिवारहुं बे वि ण सक्किउ णरवइ दूमिउ चित्ति चमक्किउ।
रज्जु सणेहु सदेहु पमाइवि विससेल्लिधबंधु अग्घाइवि।
रायाणीयउ देण जि मग्गें दियधीय वि तं लिह णासग्गें।
गरुंयवेइ महियलि णिवडेप्पिणु मउलियणयणइं तेत्थु मरेप्पिणु।
धादइसंडि पुव्वभायंतरि उत्तरकुरुहि सुभोयणिरंतरि।
चत्तारि वि अज्जइं संजायइं छहधणुसहसपमाणियकायइं।
जायउ णिम्मरु पेम्मरसिल्लउं राउ सीहणंदिय मिहुणुल्लउं।
हूई मुणिवरहार्णे णंदिय बंमणि भामिणि पुरिसें अणिंदिय।

प्रांगणमें शत्रुदलका संहार किया है ऐसा महाबल नामका राजा था। उसके अपनी श्रीमती नामकी देवीके उदरसे उत्पन्न श्रीकान्ता नामकी पुत्री थी। दुर्जनोंके मनमें शल्य उत्पन्न करनेवाले श्रीषेणके पहले पुत्र इन्द्रसेनसे उसका विवाह कर दिया। उस वहूके साथ एक और गजगामिनी (अनन्तमति) स्त्री भेजी गयी। वह अनन्तमति उपेन्द्रसेनमें अनुरक्त हो गयी, मोहके कारण वह मदिरा समूहके समान मदवाली हो उठी।

घत्ता—नन्दनवनमें निवास करते हुए, दोष और क्रोधका विचार करते हुए उन दोनोंके बीच उसके कारण अयुक्त युद्ध प्रारम्भ हो गया॥२७॥

२८

हाथमें हथियार लेकर रथसहित दोनों भाई दौड़े। श्रीषेणने पुत्रोंको देखा, वह उन दोनोंको किसी भी प्रकार मना नहीं कर सका। राजा मनमें दुःखी हुआ और आश्चर्यमें पड़ गया। राज्य, अपना शरीर और स्नेह छोड़कर तथा विषकमल पुष्पको गन्धको सूँघकर, रानियाँ भी उसी मार्गसे, और उसी प्रकार ब्राह्मणकन्या भी नाकके अग्रभागसे (सूँघकर) भारी वेदनासे धरतीतलपर गिरकर और बन्द किये हुए नेत्रोंसे मरकर धातकीखण्डकी पूर्वदिशामें सुन्दर भोगोंसे निरन्तर उत्तर कुरुमें श्रेष्ठ लोग उत्पन्न हुए। उनके शरीरका प्रमाण छह हजार धनुष था। राजा श्रीषेण और सिंहनन्दिताका जोड़ा उत्पन्न हुआ जो प्रेमसे रसमय और पूर्ण था। ब्राह्मणी सत्यभामा स्त्री हुई और रानी आनन्दिता पुरुष।

६. AP दुण्णिरुज्झहु।

२८. १. P °देहेंण°। २. A रायाणियउ कि वेग वि। ३. A गरुअवेय; P गरुवेएं। ४. A मुउलियणि-
संतरि। ५. A जोयइ णिम्मरपेम्म°। ६. AP राय। ७. A नाविपि। ८. AP पुरिसु।

घत्ता—जुज्झंतहं दुव्वारहं दोहं मि रायकुमारहं ॥
अंतरि थिउ विज्जाहरु णाइ गिरिंदहं जलहरु ॥२८॥

२९

पभणइ जिणकमकमलेंदिंदिरु जुज्झेवेउं फुल्लहिं वि असुंदरु ।
किं पुणु पहरणेहिं पिहियक्कहिं सत्तिसेल्ललंगलचलचक्कहिं ।
तं णिसुणिवि भणंति ते भायर के तुम्हइं पडिसेहकयायर ।
अक्खइ खेयरु दिव्वइ वायइ धादईसंडहु सुरदिसिभायइ ।
मंदरपुव्वासइ सुहवासइ खलविरहियपुक्खलवइदेसइ ।
तहिं रययायलि दाहिणसेढिहि आइच्चाहणयरि गउ रूढिहि ।
खयरु सुकुंडलि रंभसमाणी अमियसेण णामें वहु राणी ।
मणिकुंडलि हउं तहिं संभूयउ अत्थु व सुकइकहहि जणणूयउ ।
पवरि पुंडरिकिणि गउ तेत्तहि अमियप्पहु जिणपुंगमु जेत्तहि ।
पुच्छिउ सो मइं णिययभवावलि कहइ भडारउ समयसमियकलि ।
पुक्खरदीवि वरुणसुरसिहरिहि पुव्वदिसहि इयसोयहि णयरिहि ।

घत्ता—रूवें णं मयरद्धउ महिवइ तहिं चक्कद्धउ ॥
कणयमाल पीवरथणि तहु वल्लह सीमंतिणि ॥२९॥

घत्ता—लड़ते हुए उन दोनो राजकुमारके बीच एक विद्याधर आकर स्थित हो गया। मानो पहाड़ोके बीच, आकर मेघ स्थित हो गया हो ॥२८॥

२९

जिनभगवान्‌के चरणकमलोंका भ्रमर वह विद्याधर कहता है कि फूलोसे लड़ना भी बुरा है। फिर सूर्यको आच्छादित कर देनेवाले शक्ति शैल हल और चलचक्र अस्त्रोसे लड़नेका तो क्या कहना ? यह सुनकर उन दोनों भाइयोने कहा कि मना करनेमे आदर रखनेवाले तुम कौन हो ? तब विद्याधर दिव्यवाणीमे कहता है कि धातकीखण्डकी पूर्व दिशामे मन्दराचलकी शुभ पूर्व दिशामे दुष्टोसे रहित पुष्कलावती देश है। वहां विजयार्ध पर्वतकी दक्षिण श्रेणीमे आदित्य नगरके नामसे प्रसिद्ध नगर है। उसमे सुकुण्डली नामका विद्याधर था और अमृतसेना नामकी रम्भाके समान उसकी रानी थी। उससे उत्पन्न मै मणिकुण्डल हूं, ठीक उसी प्रकार जिस प्रकार सुकविकी कथाके लोगोके द्वारा संस्तुत अर्थ। वहांसे मै विशाल पुण्डरीकिणी नगर गया कि जहांपर अमृत-प्रभ जिनश्रेष्ठ थे। मैंने उनसे अपनी भवावलि पूछी। सिद्धान्तके ज्ञानसे जिन्होने पापको शान्त कर दिया है ऐसे उन्होने बताया, "पुष्कर द्वीपमे पश्चिम सुमेरुकी पूर्वदिशामे वीतशोक नामक नगरमें।

घत्ता—रूपमें कामदेवके समान चक्रध्वज नामका राजा था। कनकमाला* नामकी उसकी स्थूल स्तनोवाली प्रिय पत्नी थी ॥२९॥

२९. १. A जुज्झेव्वउ । २ P °सेल° । ३. P वेयरु । ४. A °संडह । ५. A सुकइकहाहे जणियउ । ६. A पवरपुंडरिगिणि, P पवरपुंडरिकिणि । ७. A समपसमिय° । ८. P कणयद्धउ ।

* कनकमालिका ।

३०

कणयलया सररुहलय णामें णियकरभल्लि[1] चित्त णं कामें।
धीयउ बेण्णि तोहि[2] मृगणेत्तउ कयलीकंदलकोमलगत्तउ।
विज्जुमईदेविहि[3] हयदुम्मइ तासु जि रायहु सुय पोमावइ।
अमियसेण कंतियहि णवेप्पिणु कणयमाल सावयवउ लेप्पिणु।
सा गय सग्गहु आराईयहु भोयभारसंपीणियजीवहु[4]।
सुर जोएवि सुरूवें[5] रंजिय पोमावइ हूई सुरलंजिय।
कालें जंतें सुरलोयहु चुउ कणयमालकुंडलि हउं हुउ।
कणयलया जलरुहलय धीयउ बेण्णि वि मरिवि सुकम्मविणीयउ।
इंदउविंदसेण पंकयमुह जाया रयणउराहिवतणुरुह।
सोक्खु असंखु सुइरु भुंजेप्पिणु सुरलंजिय सग्गाउ चएप्पिणु[6]।
हूई कहिं मि महाबलकामिणि दिण्ण विवाहि तुज्झु गयगामिणि।
घत्ता—जं जिणणाहें सिट्ठउं तं पच्चक्खु वि दिट्ठउं॥
हउं आयउ ओसारहुं दोहिं मि जुज्झु णिवारहुं ॥३०॥

३१

कासु वि को वि ण किं किर जुज्झहु भवसंसरणु ण किं पि वि बुज्झहु।
हउं मायरि चिरु तुम्हइं तणयउ होंतियाउ परिपालियपणयउ[1]।

३०

उसकी कनकलता और पद्मलता नामकी सुन्दर कन्याएँ थी, जो मानो कामदेवके द्वारा फेंकी गयी उसके हाथ की मल्लिकाएँ थी। उसकी दोनों कन्याएँ मृगनयनी और कदली कन्दलके समान कोमल शरीरवाली थी। उसी राजा ( चक्रध्वज ) की विद्युत्मती देवीसे दुर्मतिको नाश करनेवाली पद्मावती नामकी देवी हुई। अमितसेना नामकी आर्यिकाको प्रणाम कर कनकमाला श्रावक व्रत लेकर जिसमे भोगोंके भारसे जीव प्रसन्न रहता है, ऐसे सौधर्म स्वर्गमे गयी। देवको देखकर पद्मावती रूपसे रंजित हो गयी और वह स्वर्गमे दासी हुई। समय बीतनेपर स्वर्गलोकसे च्युत होकर मै कनककुण्डली देव हुई हूँ। कनकलता और पद्मलता अपने कर्मसे विनीत दोनों पुत्रियाँ मरकर कमलमुख इन्द्रसेन और उपेन्द्रसेनके नामसे रत्नपुरके राजाकी पुत्र हुई हैं। बहुत समय तक असंख्य सुखका भोग कर, वह देवदासी स्वर्गसे च्युत होकर कही अनन्तमती नामकी वेश्या हुई। और वह गजगामिनी तुम्हें विवाहमे दी गयी।

घत्ता—जो कुछ जिननाथने कहा था, उसे मैंने आज यहाँ प्रत्यक्ष देख लिया। आज मैं तुम दोनोको युद्धसे मना करने और अलग करने आया हूँ ॥३०॥

३१

कोई किसीसे कुछ भी युद्ध न करे, संहारके परिभ्रमणको क्या कुछ भी नही समझते। मैं

३०. १. A णियकर°। २. A तहो मिग°; P ताहि मिग°। ३. AP विज्जमई। ४. AP जीयहु। ५. AP सरूवें। ६. A चुएप्पिणु।

३१. १. A °पालियविणयउ।

देवत्तणु माणिवि[2] णरजाया    किं पहरह उग्गामियघाया।
तं णिसुणिवि कुमार[3] हयछम्महु    तउ चरेवि पयमूलि सुधम्महु।
गय मोक्खहु णिक्खवियरओहहु    अट्ठमहागुणविरइयसोहहु।
जो सिरिसेणु पुणु वि जो कुरुणरु    पढमकप्पि सो जाउ वरामरु।
सिरिपहु सुरहरि णं ससहरपहु    हुय हरिणंदियज्ज विज्जुप्पहु[4]।
कुरुमणुयत्तणु माणिवि बहुमहु[5]    देवि अणिंदिय दिवि विमलप्पहु।
सुरु हूई पुणु[6] बंभणि वयसह    सच्चभाम[7] तहु कंत ससिप्पहु।
घत्ता—जो सिरिसेणु महाइउ    कुरुणरु सुरु सग्गाइउ॥
सो एवहिं तुहुं जायउ    अमियतेउ खगरायउ॥३१॥

३२

जा सा सइ पंचाणणणंदिय    सा जोइप्पह घरिणि अणिंदिय।
पुणु हूई सिरिविजउ वियाणहि    सोत्तिणि सच्चभाम[1] अहिणाणहि।
जा सा धुवु सुतार सस तेरी    सुरणरविसहरहिययवियारी।
कविलु सुइरु हिंडिवि संसारइ    भूयरमणकाणणि[2] भयगारइ।
पविउलअइरावयणइतीरइ    कोसियतावसभुत्तसरीरइ।
चवलवेयतवसिणियइ जणियउ    सो मयसिंगु णाम सुउ भणियउ।

---

पूर्वजन्मकी प्रेमका परिपालन करनेवाली तुम्हारी माँ हैं। तुम देवत्वका भोग कर मनुष्य रूपमें जन्मे हो। घात उठाये हुए प्रहार क्यों करते हो?" यह सुनकर दोनों कुमार क्रोधका नाश करनेवाले सुधर्मा मुनिके चरणमूलमें तपका आचरण कर, जिसमें पापोंके समूहका क्षय हो गया है और जिसमें आठ महागुणोंकी शोभा है ऐसे मोक्ष चले गये। जो श्रीषेण था और जो कुरुनर हुआ था वह प्रथम स्वर्गमें श्रेष्ठ देव हुआ—श्रीप्रभ नामक विमानमें श्रीप्रभ नामका। सिंहनन्दिता नामकी रानी उसी स्वर्गमें विद्युत्प्रभ देव हुई। कुरु भोगभूमिके सुखोंको मानकर अत्यधिक तेजवाली देवी अनिन्दिता स्वर्गमें विमलप्रभ नामका देव हुई। व्रतोंको सहते हुए ब्राह्मणी सत्यभामा शशिप्रभा ( शुक्लप्रभा ) नामकी उसकी देवी हुई।

घत्ता—जो आदरणीय श्रीषेण था, कुरुनर और देव, वह स्वर्गसे आकर इस समय तुम अमिततेज नामक विद्याधर राजा हुए हो॥३१॥

३२

जो सती सिंहनन्दिता थी वह ज्योतिप्रभा नामकी तुम्हारी गृहिणी है। और जो अनिन्दिता थी वह श्रीविजय हुई, यह जानो। और जो सत्यभामा ब्राह्मणी थी, उसे तुम सुर, नर और विषधरोंका हृदय विदारित करनेवाली तुम्हारी बहन सुतारा निश्चित रूपसे पहचानो। वह पुराना कपिल संसारमें लम्बे समय तक परिभ्रमण कर भयंकर भूतरमण काननमें विशाल ऐरावती नदीके किनारे जिसके शरीरका भोग कौशिक तपस्वीने किया है, ऐसी चपलवेगा नामक

---

२. AP माणवि। ३. A कुमारयछम्महु। ४. P विज्जापहु। ५. A बहुसुहु। ६. AP बंभणि पुणु। ७. सच्चभाव।

३२. १. AP सच्चभाव। २. P °रमणि काणणि।

तेण तवंतें कामविलुद्धउं खयरु णिएवि णियाणु णिबद्धउं।
जायउ सुउ आसुरियहि तरुणिहि असणिघोसु रत्तउ चिरघरणिहि।
पिउ णियविज्जाविहवें मोहिवि णिय कंचणविमाणि आरोहिवि।
पभणइ तिजगणाहु ण रूसिज्जइ अमियतेय जीवहं खम किज्जइ।
णिसुणि णिसुणि किं बहुयइ वत्तइं णवमइ जम्मंतरि संपत्तइ।

घत्ता—धुँव पंचमु चक्केसरु इह सोलहमु जिणेसरु ॥
भरहि राय तुहुं होसहि पुप्फदंतसिरि लेसहि ॥३२॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए
महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे संतिणाहभवावलिवण्णणं
णाम सट्ठिमो परिच्छेओ समत्तो ॥६०॥

---

तपस्विनीसे उत्पन्न हुआ मृगशृंग नामका पुत्र कहा गया। तप करते हुए उसने विद्याधरको देखकर कामसे लुब्ध निदान बाँधा। वह आसुरी नामकी स्त्रीसे उत्पन्न हुआ और अपनी पुरानी स्त्रीमें अनुरक्त हुआ। प्रिय श्रीविजयको अपनी विद्याके विभवसे मोहित कर और स्वर्णविमानमें चढ़ाकर उसे ले गया। त्रिजग स्वामी कहते हैं कि हे अमिततेज, क्रोध नहीं करना चाहिए। जीवोंको क्षमा करना चाहिए। सुनो-सुनो, बहुत कहनेसे क्या? नौवाँ जन्मान्तर प्राप्त करनेपर—

घत्ता—निश्चयसे तुम पाँचवें चक्रवर्ती और यहाँ सोलहवें तीर्थंकर होगे। तुम भरतक्षेत्रके राजा और मोक्षलक्ष्मी प्राप्त करोगे ॥३२॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका शान्तिनाथ
भवावलि वर्णन नामका साठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ ॥६०॥

---

३. P आसुरिहि। ४. AP चिरु घरिणिहि। ५. A थिउ णियँ; P पिउ मयँ। ६. P वुत्तइ।
७. A ध्रुव। ८. A राउ।

# संधि ६१

सो असणिघोसु आसुरियसिरि देवि सुतार सयंपह वि ॥
[1]पव्वइयइं णि[2]सुणिवि जिणवयणु जिणु पणवेप्पिणु तिजगरवि ॥ध्रुवकं॥

१

सिरिविजयंकें णिग्गयसंकें ।
मारुयवेएं अपमियतेएं ।
वउ उज्जालिउ पोसहु पालिउ ।
घरु बेण्णि वि जण गय ते सज्जण ।
सुरकरिकरभुउ रविकित्तीसुउ ।
णिरु णिरवज्जउ साहइ विज्जउ ।
उत्तमसत्ती चलपण्णत्ती ।
णहयलगामिणि इच्छियरूविणि ।
जलसिहिथंभ[3]णि [4]बंधणि रुंभणि ।
अंधीकरणी पहराव[5]रणी ।
विस्सपवेसिणि अवि आवेसिणि ।
अप्पडिगामिणि विविहपलाविणि ।
पासविमोयणि गहणीरोयणि ।
ब[6]लणिक्खेवणि चंडपहा[7]वणि ।

# सन्धि ६१

वह अशनिघोष, आसुरीदेवी, सुतार और स्वयंप्रभा भी त्रिजग सूर्य जिनवरको प्रणाम कर और जिनवचनोंको सुनकर प्रव्रजित हो गये।

१

शंकाओंसे दूर, वायुके समान वेग और अपरिमित तेजवाले श्रीविजयने व्रतका उद्यापन किया, प्रोषधोपवासका पालन किया। वे दोनों (श्रीविजय और अमिततेज) ही सज्जन घर गये। ऐरावतकी सूंडके समान हाथोंवाला, अर्ककीर्तिका पुत्र अमिततेज अत्यन्त निरवद्य विद्याएँ सिद्ध करता है। उत्तम शक्ति, चलप्रज्ञप्ति, आकाशगामिनी, कामरूपिणी, जलस्तम्भिनी, अग्निस्तम्भिनी, बन्धिनी, रुंभनी, अन्धीकरिणी, प्रहारावरणी, विश्वप्रवेशिनी और आवेशिनी, अप्रतिगामिनी, विविधप्रलापिनी, पाशविमोचिनी, ग्रहनिरोधिनी, बलनिक्षेपिणी, चण्डप्रभाविनी,

१. १. AP पावइयइं। २. P णिसुणवि। ३. AP °थंभिणि। ४. AP °णिरुंभणि। ५. A पहरावरणी। ६. K records a p: चल इति पाठे चपला। ७. AP °पहाविणि।

पहरणि मोहणि जंभणि[८] पाडणि।
अवर पहावइ सइ पविरलगइ।
भीमावत्तणि पवरपवत्तणि।
पुणु लहुकारिणि भूमिवियारणि[९]।
रोहिणि मणजव देवि महाजव।
चंडाणिलजव[१०] णिरु चंचलजव।
बहुलुप्पायणि सत्तुणिवारिणि।
अक्खरसंकुल खलगलसंखल।
मायाबहुई[११] पण्णलहुइ[१२]।
हिमवेयाली सिहिवेयाली।
मोक्कलवाली चलचंडाली।
अलिसामंगी सिरिमायंगी।
इय वरविज्जहिं णहयरपुज्जहिं।
बहसेढीसरु हुउ परमेसरु।
अण्णहि वासरि तेण[१३] सणेसरि।
दमवरणामहु णिज्जियकामहु।
पुण्णुप्पायणु दिण्णउ भोयणु।

घत्ता—तें चारणदिण्णें भोयणेण ईह[१४] रत्ति जि संभविउ फलु ॥
सुररवु दुंदुहिसरु वसुवरिसु मेहहिं वुट्ठउ सुरहिजलु[१५] ॥१॥

प्रहरिणी, मोहिनी, जम्भनी, पातनी और प्रभावती, प्रविरलगति, भीमावर्तनी, प्रबलप्रवर्तनी, फिर लघुकारिणी, भूमिविदारिणी, रोहिणी मनोवेगा, चण्डवेगा, अग्निवेगा, बहुलोपिनी, शत्रुनिवारिणी, अक्षरसंकुला, दुष्टगलशृंखला, मायाबह्वी, पर्णलघ्वी, हिमवेताली, शिखीवेताली, मुक्त आलापिनी, चलचाण्डाली और भ्रमर-श्यामांगी, इस प्रकार विद्याधरोंके द्वारा पूजित इन वर विद्याओंके द्वारा वह दोनों श्रेणियोंका परमेश्वर हो गया। आदित्य सहित दूसरे दिन ( रविवारके दिन ) उसने कामको जीतनेवाले दमवर मुनिको पुण्यको उत्पन्न करनेवाला भोजन दिया।

घत्ता—उन चारण मुनिको दिये गये भोजनसे इसी जन्ममें फल प्राप्त हुआ। देवध्वनि, दुन्दुभिस्वर, धनवृष्टि और मेघोंके द्वारा सुरभित जलकी वर्षा ॥१॥

---

८. A भंडणि पाडणि; P बंधणि पाडणि। ९. AP °वियारिणि। १०. A चंडालिनिजव। ११. मायापहुई; K मायवहुइ but corrects it to माया°। १२. P पण्णइ लहुई। १३. A तेण णरेसरि। १४. A इह रत्त जि। १५. A सुह जलु।

२

अमरगुरुदेवगुरु[1]　णामेण[2] सावसरु ।
हयमोहवासम्मि　　साहूण पासम्मि ।
तहिं अमियतेएण　　सिरिविजयराएण ।
णियतायजम्माइं　　वणहरणकम्माइं ।
सिलखंभदलणाइं　　दाइज्जमलणाइं[3] ।
तवचरणकरणाइं　　सणियाणमरणाइं ।
सुरलोयवासाइं　　णरभवविलासाइं ।
पडिवक्खमहणाइं　　हरिगीवणिहणाइं ।
सिरिरमणिरमणाइं　　कयणरयगमणाइं ।
जसकंतिफुरणाइं[4]　असुरारिचरियाइं ।
रिसिणाहकहियाइं　　सोऊण गहियाइं ।
दोहिं पि सुवयाइं　　अमयाइं सुदयाइं[5] ।
सिरिविजउ तण्हंतु　　मणि महइ कण्हंतु ।
पुणु कालमाणेण　　परिवट्टमाणेण[6] ।
विउलमइ विमलमइ　णमिऊण[7] परमजइ ।
णाऊण मासाउ　　मोत्तूण मासाउ ।
रवितेय सिरियत्त　　राईवदलणेत्त ।
णियणियतणुब्भूय　　कंदप्पसमरूय ।
[8]दोण्हं पि ण्हविऊण　कुलमग्गि थविऊण ।

२

किसी एक दिन अवसर पाकर अमरगुरु और देवगुरु नामके मुनियोंके मोहपाशका नाश करनेवाले सामीप्यमें उन अमिततेज और श्रीविजयने अपने पिताके जन्मों, वनहरण कर्मों ( शिलाखम्भको चूर्ण करना, शत्रुओंका मानमर्दन करना, तपश्चरण करना, निदानपूर्वक मरना, सुरलोकमें निवास करना, मनुष्यभवके विलास, प्रतिपक्षोंका मथन, अश्वग्रीवका निधन, श्रीरमणीसे रमण, नरकके लिए गमन करना, यश और कान्तिका स्फुरण, असुर शत्रुके चरित ) मुनिनाथके द्वारा कथनको सुनकर सुव्रतों और अमित दयाओंको ग्रहण कर लिया। तृष्णासे आकुल श्रीविजय मनमें कृष्णत्व ( नारायणत्व ) को महत्त्व देता है। विमलमति और विपुलमति परममुनियोंको नमस्कार कर, अपनी आयु एक माहकी जानकर, लक्ष्मीका आस्वाद (भोग) छोड़कर, कमलदलके नेत्रोंवाले रवितेज और श्रीदत्त नामक अपने कामदेवके समान अपने-अपने पुत्रोंका अभिषेक कर,

२ १. A दिव्वगुरु । २. A णामेण । ३. P adds after this जसकित्तिपुरियाइ, असुरारिचरियाइ, which in our text is line 10 below । ४. A जसकित्तिफुरियाइं । ५. A सदयाइं; A adds after this: भवभावखमियाइं; K also writes it but scores it off. । ६. A परिवुड्ढमाणेण; P परिवड्ढमाणेण । ७. AP णविऊण । ८. AP दोहि पि । ९. A णविऊण ।

चंदणवणंतम्मि णंदणमुणी जम्मि ।
णिम्मुक्ककम्मम्मि पइँसरिवि लहु तम्मि ।

घत्ता—अहिसिंचिवि पुज्जिवि परमजिणु वंदिवि भत्तिसंमग्घविउं ॥
आहारु सरीरु वि परिहरिवि बिहिं मि परत्तु जि चिंतविउं ॥२॥

३

जं णियपरपेसणसुणिरवेक्खु जं णिण्णासियभवबंधदुक्खु ।
जं घोरसरायकसायसमणु तं कयउं तेहिं पाओवंमरणु ।
तेरहमइ कप्पि मणोहिरामि सुरणंदिय णंदावत्तधामि ।
हुउ अमियतेउ रविचूलु देउ सत्थिउ णामें अवरु वि णिकेउ ।
मणिचूलु णामु सिरिविजउ तेत्थु सुरवरु जायउ लक्खणपसत्थु ।
को वण्णइ ताहं महापहाउ ते वे वि वीससायरसमाउ ।
कालेण जंबुदीवंतरालि इह पुव्वविदेह रमाविसालि ।
वच्छावइदेसि पहोयरीहिं णयरिहिं वणकीलियकिंणरीहिं ।
णीसेसकलालउ मणुयचंदु णामेण थिमियसायरु णरिंदु ।
तहु देविहि देउ वसुंधरीहिं रविचूलु गब्भि थिउ सुंदरीहिं ।
आवेप्पिणु णंदावत्तणाहु अवराइउ हुउ थिरथोरबाहु ।

कुलमार्गमें ( राजगद्दी ) पर स्थापित कर, जिस चन्दनवनमें नन्दनमुनि थे उसमें प्रवेश कर, निर्मुक्तकर्म उसके पास शीघ्र—

घत्ता—भक्तिसे प्राप्य जिन भगवान्‌का अभिषेक, पूजा और वन्दना कर, आहार और शरीरका त्याग कर दोनोंने परत्व (श्रेष्ठ तत्त्व ) का चिन्तन किया ॥२॥

३

जो अपने पराये प्रयोजनसे निरपेक्ष है, जिसने संसारके बन्ध और दुःखका नाश कर दिया है, जिसमें घोर कषायका शमन है, उन्होंने ऐसा प्रायोपमरण किया। सुन्दर तेरहवें स्वर्गमें, देवोंके द्वारा आनन्दित नन्दावर्त विमानमें अमिततेज रविचूलदेव हुआ। वहाँ एक और स्वस्तिक नामक विमान था, श्रीविजय उसमें लक्षणोंसे प्रशस्त मणिचूल देव हुआ। उनके प्रभावका वर्णन कौन कर सकता है। वे दोनों बीस सागरकी आयुवाले थे। समय होनेपर जम्बूद्वीपके लक्ष्मीसे विशाल पूर्व विदेहमें वत्सकावती देशकी जिसके वनमें किन्नरियाँ क्रीड़ा करती हैं, नगरीमें मनुष्य-श्रेष्ठ समस्त कलाओंका घर स्तमितसागर नामका राजा था। उसकी देवी सुन्दरी वसुन्धराके गर्भमें वह देव आकर स्थित हो गया। नन्दावर्त विमानका वह स्वामी अपराजित नामसे स्थिर और स्थूल बाँहोंवाला पुत्र हुआ।

१०. पइसरवि। ११. P समुग्घविउ।
३. १. A पावोगमरणु; P पाओवगमरणु। २. A पहावरीहिं। ३. अमियसायरु; P तिमियसायरु।

घत्ता—मणिचूलु[4] वि सत्थियसुरहरहु[5] णिवडिवि हुउ अणुमइतणउ ॥
सो सूहउ सोम्मु सुलक्खणउ[6] वण्णें जियणीलंजणउ ॥३॥

४

परदुज्जउ केसउ मणि गणेवि कोक्किउ अणंतवीरिउ भणेवि ।
पढमहु विरएप्पिणु पट्टबंधु लहुयहु ढोइवि जुवरायचिंधु ।
सिंहासणु[1] छत्तइं परिहरेवि णिम्मोहभावभावणउ लेवि ।
अरहंतहु अविचिंतियपहासु पिउ सरणु पइट्ठु सयंपहासु ।
अवलोइवि कत्थइ णायराउ सिरितण्हइ मरिवि फणिंदु जाउ ।
पुरि सुहुं वसंति ते वे वि भाइ णडि बव्वरि अण्णेक वि चिलाइ ।
णच्चंति ताउ ते तहिं णियंति जा ताम हारहिमहासकंति ।
आयउ णारउ दिग्गयजसेहिं संमाणिउ णउ रसपरवसेहिं ।

घत्ता—मणि रोसु हुयासणु पज्जलिउ सहहुं ण सक्किउ चलियगहि[2] ॥
सो जंतु ण केण वि दिट्ठु तहिं पवणु चडुलु उल्ललिउ णहि ॥४॥

५

गउ रूसिवि सिवमंदिरपुरासु दमियारिहि विज्जाहरणिवासु ।
वज्जरिउ तेण रयणाइं कासु पइं मेल्लिवि को महियलि महीसु ।
बव्वरिचिलाइणामालियाउ णच्चणिउ दोण्णि वरबालियाउ ।

---

घत्ता—मणिचूल देव भी स्वस्तिक विमानसे च्युत होकर अनुमतिका पुत्र हुआ। वह सुभग सौम्य सुलक्षण रंगमे नील और अजन पर्वतको जीतनेवाला था ॥३॥

४

मनमें बलभद्रको शत्रुओके द्वारा अजेय समझकर उसे अनन्तवीर्य कहकर पुकारा गया। पहलेको पट्ट बांधकर और छोटेको युवराजके चिह्न देकर सिंहासन और छत्र छोड़कर निर्मोह भावनाका चिन्तन करते हुए वह अचिन्तनीय प्रभाववाले स्वयंप्रभ अरहन्त की शरणमे गया। कहीपर नागराजको देखकर लक्ष्मीकी कामनासे मरकर वह धरणेन्द्र हुआ। वे दोनो भाई उस नगरीमे सुखपूर्वक रहने लगे। उनकी बर्बरी और किलाती नामकी दो नर्तकियां थी। जब वे दोनों नाच रही थी और वे दोनो देख रहे थे तभी हार हिम और हास्यके समान कान्तिवाले श्री नारद मुनि आये। दिग्गजोंके समान यशवाले रसके वशीभूत ( नाट्यरस ) उन दोनोके द्वारा उनका सम्मान नही किया गया।

घत्ता—उनके मनमे क्रोधकी ज्वाला भड़क उठी। वे उसे सहन नही कर सके, आकाशमे जाते हुए उन्हे कोई नही देख सका। पवनकी तरह चंचल वे आकाशमें उछल गये ॥४॥

५

वह रूठकर दमितारि राजाके निवास शिवमन्दिरपुर गये। उन्होने वहां कहा, "रत्न किसके पास हैं, आपको छोड़कर धरतीपर और कौन राजा है? बर्बरी और किलात नामकी दो

---

४. A मणिचूलि। ५. A °सुरवरहु णिवडिवि ताहि जि हुउ तणउ। ६. A सलक्खणउ।
४. १. AP सीहासणु। २. A चलियगहि।

पहयरिपुरि अवराइयहु गेहि    णं विज्जुलियउ अच्छंति मेहि।
वेण्णि वि थणभारें भग्गियाउ    लइ णरवइ तुज्झु जि जोग्गियाउ।
पट्ठवहि मंति आणवहि तुरिउं    राएण वि तं णियचित्ति धरिउं।
अवलोइय मंतिमहंत संत    सहसा संपेसिय बुद्धिवंत।
गय ते वि पुरिहि पहायरीहि    जे वल्लह तणय वसुंधरीहि।
लइ तेहिं ताहं उवइट्ठु कज्जु    जइ इच्छह संपयविउलु रज्जु।
तो णियणडिजुयलउं देहु ताम    दमियारिदेउ रूसइ ण जाम।
ता पोसहणियमालंकिएण    जिणपायपोमसेवापिएण।

घत्ता—जिणभवणथिएण णराहिविण अवराइएण समंतियणु।
आउच्छिउ दिज्जउ तियजुयलु किं किज्जउ सहुं तेण रणु॥५॥

६

तं णिसुणिवि मंति भणंति एम्व    खयराहिउ दुज्जउ समरि देव।
णारीदाणेण वि होइ मलिणु    तं णिसुणिवि मउलियणयणवयणु।
थिउ चिंताउरु णरणाहु जाम    चिरभवविज्जउ पत्ताउ ताम।
सव्वउ पण्णत्तिपहूइयाउ    रिउवहु चवंति वसिहूइयाउ।

सुन्दर नर्तकी बालाएँ प्रभाकरी नगरीके राजा अपराजितके घरमें इस प्रकार हैं, मानो मेघोंमें बिजलियाँ हों। वे दोनों ही स्तनभारसे भग्न है। हे राजा, तुम ले लो, वे दोनों तुम्हारे योग्य है। मन्त्री भेज दो, वह शीघ्र ले आये।" राजाने भी इस बातको अपने मनमें ठान लिया। उसने अपने विद्वान् मन्त्रणामें महान् मन्त्रियोंकी ओर देखा और बुद्धिमान् मन्त्रियोंको भेजा। वे भी उस प्रभाकरी नगरीके लिये गये, जो वसुन्धरा ( धरती ) के लिए प्रिय थी। शीघ्र ही उन्होंने उससे अपना काम कहा कि यदि तुम सम्पत्तिसे विपुल राज्य चाहते हो तो अपनी दोनों नर्तकियाँ दो, कि जिससे हे देव, राजा दमितारि नाराज न हो। तब प्रोषधोपवासके नियमसे अलंकृत तथा जिसे जिनवरके चरणकमलोंकी सेवा प्रिय है ऐसे उस—

घत्ता—जिनमन्दिरमें स्थित राजा अपराजितने अपने मन्त्रीगणसे पूछा—"उसे नर्तकीयुगल दे दिया जाये या युद्ध किया जाये?"॥५॥

६

यह सुनकर मन्त्रियोंने इस प्रकार कहा—"हे देव, विद्याधर राजा युद्धमें दुर्जेय है, लेकिन नारीदानसे भी कलंक लगेगा?" यह सुनकर अपना मुख और आँखें बन्द करके राजा जब चिन्तासे व्याकुल बैठा था, तब उसे पूर्व भवकी अर्जित विद्याएँ प्राप्त हुईं। प्रज्ञप्ति प्रभृति सभी

५. १. AP जोग्गियाउ। २. AP आलोइय। ३. A मंतमहंत। ४. A जे पियसुय वसुहवसुंधरीहिं; P जे पियसुहवसहि वसुधरीहि। ५. AP °भवणि थिएण। ६. P तियजमलु।

६. १. AP वि। २. AP मउलियवयणणलिणु। ३. AP चिरभव°। ४. AP add after this: जंपंति णवंति सद्दइयाउ, चिरु सामिहि दासत्तणु गयाउ, को पहणइ को आणइ धरेवि।

वयणेण तेण संतुट्ठ बे वि    भायर णियमंतिहि रज्जु देवि[5] ।
गय सिवमंदिरु वित्थारएण    कवडें णडिवेसायारएण ।
दरिसिउ रायहु पडिहारएण    जं संजुत्तउं सिंगारएण ।
दूऍण[6] कहिउ तं एउ राय    को सहइ तुहारा विसमघाय ।
अवराइएण लइ दिण्णु तुज्झु    कामिणिजुयलुल्लउं खीणमज्झु ।

घत्ता—ता कडयमउडमणिकुंडलहिं कंचीदामहिं भूसियउ ॥
दमियारें मायामाणिणिउ सुइसुमहुरु संभासियउ ॥६॥

७

करणंगहारबहुरसविसट्टु    बीयइ दिणि अवलोएवि णट्टु ।
वीणाझुणि घणथण मज्झखाम    अदुइय[1] धीय कणयसिरिणाम ।
अप्पिय ताएं मायाविणीहिं    णाडउं सिक्खाविय भाविणीहिं ।
णच्चंतिहि तहि पुणु[2] कामवेसु    गाइउ अणंतवीरिउ णरेसु ।
कण्णाइ भणिउं को सो अणिंदु    किं किंणरु किं सुरु[3] किं फणिंदु ।
कित्तिमरूवाजीवाइ वुत्तु    सो कुमरु थिमियँ[4]सायरहु पुत्तु ।
परमेसरु पहयरिपुरिणिवासु    अवराइउ भायरु होइ जासु ।
उवमिज्जइ सो भुवणयलि कासु    ता कॅण्णहि[5] लग्गउ कामपासु ।
सा भणइ मोरकेक्कारवाइ    तहु दंसणु लब्भइ केम[6] माइ ।

वशीभूत विद्याएँ शत्रुवधकी बात कहती हैं। इस वचनसे वे दोनों भाई सन्तुष्ट हुए और अपने मन्त्रियोंको राज्य देकर, कपटसे नर्तकियोके आकारको बनाकर वे दोनों विस्तारसे शिवमन्दिर नगर गये। प्रतिहारीने उन्हे राजा दमितारिको दिखाया। शृंगारक दूतने जो उपयुक्त था वह कहा कि हे राजन्, तुम्हारा विषम आघात कौन सहन कर सकता है। लो अपराजितने तुम्हे क्षीण मध्यभागवाली दोनों नर्तकियां दे दीं।

घत्ता—तब कटक मुकुट और मणिकुण्डलो तथा कांची दामोसे विभूषित मायाविनी नर्तकियोंसे दमितारिने मधुर वार्तालाप किया ॥६॥

७

दूसरे दिन करणों, अंगहारो तथा अनेक रसोंसे विशिष्ट नृत्यको देखकर फिर अपनी वीणाके समान ध्वनिवाली मध्यक्षीणा और सघन स्तनोंकी अद्वितीय कनकश्री नामकी कन्या उन्हें सौंप दी। उन स्त्रियोने उसे नाटक सिखाया। उसके नाचते हुए कामरूप अनन्तवीर्य राजा (गीतमें) गाया गया। कन्याने पूछा—यह कौन राजा है—क्या किन्नर है, क्या देव है या नागेन्द्र? वेश्याका कृत्रिम रूप बनानेवाली उन्होंने कहा कि वह स्तिमितसागर राजाका पुत्र है, शत्रुपुरीके निवासोंको आहत करनेवाला परमेश्वर अपराजित जिसका भाई है। धरतीतलपर उसकी उपमा किससे दी जा सकती है। यह सुनकर कन्या कामबाणसे आहत हो गयी। मयूरकी केका वाणीमे वह

५ AP add after this . परिमिय ( P परमिय ) जणेहि णोसरिय वे वि । ६. AP दूयएण ।
७. १ A तहि आय धीय । २. AP पुणु तहि । ३. A णरु । ४. तिमिय° । ५. AP कण्हइ ।
६ P किं ण माइ ।

दूसहविरहग्गिझुलक्कभीउ दक्खालहि जाम ण जाइ जीउ।
घत्ता—ता कवडणडित्तणु अवहरिवि थिउ हरि पायडु तणु करिवि ॥
जोयंति तरुणि णं सिसुहरिणि विद्धी मयणें हुंकरिवि ॥७॥

८

मणि खुत्तु कुमारिहि कामबाणु आरोहिवि धयचंचलु विमाणु।
णिय सुंदरि तायहु कहिय वत्त तेण वि पारंभिय समरजत्त।
पेसिय मंडलिय अणेयभेय सुर विज्जाहर चंदक्कतेय।
ते जित्त धित्त रणराइएण हलिणा वलिणा अवराइएण।
सयमेव पत्तु ता चावपाणि हणु हणु भणंतु अहिमाणि दाणि।
किर बेण्णि वि सर संधंति जाव अंतरि पइट्ठु दणुयारि ताव।
जुज्झिय बेण्णि वि बहुपहरणेहिं ते केसव पडिकेसव घणेहिं।
पच्छइ पुणु कित्तिहरहु सुएण मुक्कउ रहंगु णिट्ठुरभुएण।
तं लेप्पिणु हरिणा तहु जि दिण्णु विर्येलंतरुहिरु वच्छयलु भिण्णु।
रिउ मारिवि किर चल्लंति जाम पयमेत्तु णं चलइ विमाणु ताम।
घत्ता—ता पेक्खंतहिं सयलउ दिसउ समवसरणु अवलोइउं ॥
हरिबलहिं विहि मि विंभियवसहिं णियविज्जामुहुं जोइउं ॥८॥

बोली, "हे आदरणीय, उसके दर्शन कैसे हो सकते हैं, उसे दिखा दीजिए कि जबतक असह्य विरहाग्निकी ज्वालासे भीत मेरा जीव नही जाता।"

घत्ता—तब नारायण अनन्तवीर्य अपना कृत्रिम नटत्व छोड़कर तथा प्राकृत शरीर धारण कर स्थित हो गये। उसे देखकर वह तरुणी हुं करके कामसे इस प्रकार विद्ध हो गयी मानो तरुण हरिणी विद्ध हो गयी हो ॥७॥

८

कुमारीके मनमे कामबाण लग गया। ध्वजोंसे चंचल विमानमे बैठाकर कुमारी सुन्दरी ले जायी गयी। पिताको यह समाचार दिया गया। उसने युद्धयात्रा प्रारम्भ की। उसने अनेक प्रकारके माण्डलीक तथा सूर्य-चन्द्रके समान तेजवाले देव विद्याधर भेजे। उन्हें जीतकर युद्ध-शोभी बलभद्र अपराजित और नारायण अनन्तवीर्यने भगा दिया। तब वह अभिमानी दानी हाथमें धनुष लेकर स्वयं 'मारो-मारो' कहता हुआ पहुँचा। जबतक वे दोनों अपने सरोंका सन्धान करें तबतक दानवोंका शत्रु दमितारि बीचमे आ गया। वे नारायण और प्रतिनारायण सघन प्रचुर शस्त्रोंसे लड़े। परन्तु बादमे कीर्तिधरके पुत्र कठोर भुजाओंवाले दमितारिने चक्र फेंका। उसे झेलकर नारायण अनन्तवीर्यने उसीपर चला दिया। जिससे रक्त गिर रहा है, ऐसा उसका वक्षःस्थल भिन्न हो गया। शत्रुको मारकर जैसे ही वे दोनों चलते हैं, एक पग भी उनका विमान नही चल पाता।

घत्ता—तब सब दिशाओंमे देखते हुए उन्होने समवशरण देखा। विस्मयके वशीभूत होकर नारायण और प्रतिनारायण अपनी विद्याओंके मुख देखने लगे ॥८॥

---

८. १. AP विवाणु। २. AP हरिणा। ३. A अहिमाणदाणि; P अहिमाणखाणि। ४. A णिग्गंतरुहिरु। ५. AP पयमेत्तु विवाणु ण चलइ ताम। ६. AP विंभय°।

९

सा भणइ महापहु विजयकंखु हुँतउ सिवमंदिरि कणयपुंखु ।
तहु तणउ तणउ कित्तिहरु राउ एयहु दमियारिहि[1] होइ ताउ ।
संतियरहु सीसु मुएवि राउ थिउ वरिसमेत्तु परिमुक्ककाउ ।
अच्छइ भो[2] केवलि जाहुं एहु भत्तिइ वंदहुं वोसट्टदेहु ।
ता सव्वइं भव्वइं तहिं गयाइं वंदेप्पिणु परमप्पयपयाइं ।
लायण्णवण्णणिज्जियसिरीइ आउच्छिउ चामीयरसिरीइ ।
भणु देवदेव णियजणणमरणु मइं दिट्ठउ किं सुहिसोयकरणु ।
तं सुणिवि कहइ[3] समसत्तुमित्तु भुवणत्तयणवराईवमित्तु ।

घत्ता—इह दीवि भरहि[4] संखउरवरि वणि देविलु चक्कलथणिय ॥
वंधुसिरि घरिणि गुणगणणिलय सुय सिरिदत्त ताइ जणिय ॥९॥

१०

पुणु कुंटि[1] पंगु अण्णेक्क दीण णिल्लक्खण हुई हत्थहीण ।
अण्णेक्क वहिर णउ सुणइ वाय खुज्जी अण्णेक्क विमुक्कछाय ।
अण्णेक्क एक्कलोयणिय जाय पिउ मुउ कालें गय मरिवि माय ।
लहुवहिणिउ करुणें तोसियाउ छ वि एयउ पइं घरि पोसियाउ ।
वणि संखमहीहरि सीलवाहु अवलोइउ सव्वजसंकु[3] साहु ।

९

तब विजया कहती है कि शिवमन्दिर नगरकी विजयका अभिलाषी राजा महाप्रभु कनकपुंख था। उसका पुत्र कीर्तिधर राजा है, इस दमितारिका वह पिता है। यह राज्य छोड़कर शान्तिकर मुनिके शिष्य होकर, एक वर्ष तक कायोत्सर्गसे स्थित रहे हैं। अरे कायोत्सर्गमें स्थित वह केवली हैं। जाओ और भक्तिसे इनकी वन्दना करो। तब सब भव्य वहाँ गये। परमात्माके चरणोंकी वन्दना कर सौन्दर्य और रूपमें लक्ष्मीको पराजित करनेवाली स्वर्णश्रीने पूछा—"हे देव-देव बताइए, मैंने सुधीजनोंके शोकका कारण अपने पिताका मरण क्यों देखा।" यह सुनकर शत्रु-मित्रमें समान भाव रखनेवाले बोले—

घत्ता—इस द्वीपके भरत क्षेत्रमें शंखपुर नगरमें देविल नामका वणिक् था। उसकी गोल स्तनोंवाली बन्धुश्री नामकी पत्नी थी। उसने गुणसमूहकी घर श्रीदत्ता नामकी कन्याको जन्म दिया ॥९॥

१०

फिर बौनी लँगड़ी एक और दीन लक्षणशून्य और हाथसे हीन हुई। एक और बहरी थी, जो बात नहीं सुनती थी। एक और कान्तिसे रहित, बात नहीं सुनती थी। एक दूसरी एक आँखवाली कन्या उत्पन्न हुई। पिता मर गया और समय आनेपर माता भी मरकर चली गयी। करुणासे परिपूर्ण होकर तुमने इन छहों कन्याओंका घरपर पालन-पोषण किया। वनमें शंखपर्वत-

९. १. AP दमयारिहि। २. AP केवलि सो। ३. AP भणइ। ४. A भरह।
१० १. A कुट; P कुट्टि। २. AP सच्छवि। ३. A सव्वजसंक°।

पालिय अहिंस वयणेण तासु अण्णेक्कु धम्मचक्कोववासु।
दिण्णउं सुव्वयखंतियहि दाणु आहारवमणि विदिगिंछठाणु।
सम्मत्ताभावें कयउ बालि मोहेण पडइ जणु जम्मजालि।
सोहम्मसग्गि सामण्णदेवि होइवि मुय माणुसदेहु लेवि।
हूई दमियारिहि तणिय पुत्ति जं दिट्ठी पिउखयदुहपवित्ति।

घत्ता—तं वयणीवमणविणिंदणहु फलु पइं सुइ अणुहुंजियउं॥
हियवल्लउं जणणहु रणि वडिउ दिट्ठउं रुहिरें अंछियउं॥१०॥

११

तं णिसुणिवि हरि बल णियघरासु गय कण्ण लेवि पहयरिपुरासु।
गोविंदतणउ कइकामधेणु सिवमंदिरु गयउ अणंतसेणु।
रिउसुय तं तहु पइसहुं ण देंति करवालहिं सूलहिं उत्थरंति।
कंचणसिरियहि संरंभगाढ भायर सुघोस वर विज्जदाढ।
आवेप्पिणु चवलाउहकरेहिं ते बे वि णिहय हरिहलहरेहिं।
सोयग्गि दड्ढु सरीररुक्खु असहंति सबंधवपलयदुक्खु।
बलकेसव पत्थिवि गय कुमारि जिणु णविवि सयंपहु णाणधारि।
सुप्पहहि पासि थिय संजमेण गणिणिहि संतिहि कहियं कमेण।

पर शीलबाहु और सर्वजशांक साधुके दर्शन किये। उनके उपदेशसे उसने अहिंसा धर्मका पालन किया। तथा एक और धर्मचक्र उपवास किया। सुव्रता नामक आर्यिकाको दान दिया। उसने आहारको वमन कर दिया ( लेकिन ) सम्यक्त्वके अभावमें (आर्यिकाके द्वारा) आहारवमनको उस बालाने घृणाका स्थान माना। जन मोहके कारण जन्मजालमें पड़ते हैं। सौधर्म स्वर्गमें सामान्य देवी होकर, वहांसे मरकर मनुष्य शरीर धारण कर वह दमितारिकी पुत्री हुई और इसलिए पिताके विनाशके कारण दुःख प्रवृत्ति उसने देखी।

घत्ता—उस आर्या सुव्रताके वमनकी निन्दाका फल उसने भोगा। और युद्धमें मारे गये अपने पिताको रक्तसे सना हुआ देखा॥१०॥

११

यह सुनकर बलभद्र और नारायण कन्याको लेकर अपने घर प्रभाकरीपुरीके लिए चले गये। गोविन्दपुत्र, कवियोंके लिए कामधेनु अनन्तसेन शिवमन्दिरके लिए गया। लेकिन शत्रुपुत्रों ( सुघोष और विद्युद्दंष्ट्र ) ने उसे नगरमें प्रवेश नहीं करने दिया। वे तलवारों और शूलोंको लेकर उछल पड़े। हिंसाके संकल्पसे दृढ़ वे दोनों कनकश्रीके श्रेष्ठ भाई थे। तब अपने हाथोंमें चंचल आयुध लिये हुए उन दोनों ( बलभद्र और नारायण ) ने उन दोनोंको मार डाला। उस ( कनकश्री) का शरीररूपी वृक्ष शोककी आगसे जलकर खाक हो गया। सम्बन्धियोंके विनाशका दुःख नहीं सह सकनेके कारण बलभद्र और नारायणसे प्रार्थना कर ( अनुमति लेकर ) कनकश्री ज्ञानधारी स्वयंप्रभ मुनिको प्रणाम कर उपदिष्ट क्रम और संयमके साथ शान्त सुप्रभा आर्यिकाके

४. K धम्मु। ५. AP विजिगिंछ°। ६. A तें वइणीव°; P तं वइणीव°। ७. AP अणुहुंजिउं।
८. AP रंजियउं।
११. १. AP पहयरपुरासु।

सोहम्मि अमरु हूई मरेवि एत्तहि महि चक्कें वसि करेवि ।
खग माणव दाणव जिणिवि सँभरि णारायँण सीरि पइट्ठ णयरि ।

घत्ता—बलएवें विजयासुंदरिहि हूई सुय णामें सुमइ ॥
कंकेल्लिपल्लवारत्तकर पाडलपिल्लयमंदगइ ॥११॥

१२

णियमियदुद्दममणवारणासु घरु आयउ दमवरचारणासु ।
संपुण्णु अण्णु दिण्णउं समिद्धुं पंचच्छेरउ पत्ती पसिद्धुं ।
दिट्ठी पिउणा सुय दिण्णदाण णवजोव्वण रूवें सोहमाण ।
संणिहियसयंवरमंडवंति देसंतरायणररायकंति ।
जोयइ वरु जा किर रहवरत्थ तावच्छर चवइ वरंवरत्थ ।
हलि दिव्विदिलिए ण भरहि काइं पइं मइं मि सग्गि भणियाइं जाइं ।
जा पुव्वमेव ण लहइ णिजम्मुं सा इयरहि अक्खइ परमधम्मु ।
सुणि विहिं मि भवंतरु कहमि माइ पुक्खरवरद्धपुव्विल्लभाइ ।
भरहे णंदणरइ णं सुरिंदु णामेण अमियविक्कमु णरिंदु ।
तहु अत्थि अणंतमइ त्ति भज्ज वरकइविज्जा इव जणमणोज्ज ।
धणसिरि अणंतसिरि तहि सुयाउ हउं तुहुं बेण्णि वि सुललियभुयाउ ।

पास स्थित हो गयी। मरकर वह सौधर्म स्वर्गमे उत्पन्न हुई। यहाँ धरतीको चक्रसे जीतकर तथा विद्याधर, मनुष्य और दानवोंको युद्धमे जीतकर बलभद्र और नारायण नगरमे प्रविष्ट हुए।

घत्ता—बलभद्र और विजयासुन्दरीसे सुमती नामकी सुन्दरी हुई। अशोक पल्लवोंके समान आरक्त हाथोंवाली और बालहंसके समान गतिवाली ॥११॥

१२

जिन्होंने मनरूपी दुर्दम गजको वशमे कर लिया है ऐसे घर आये हुए दमवर चारण मुनिको उसने सम्पूर्ण और समृद्ध आहार दिया। वहाँ पाँच आश्चर्य प्राप्त हुए। दान देनेवाली कन्याको पिताने देखा कि वह नवयौवनवती और रूपसे शोभित है। जिसमे देशान्तरके राजाओं और मनुष्य राजाओंकी कान्ति है, ऐसे उस नवनिर्मित मण्डपमे रथवरपर बैठी हुई वह वर देखती है तो आकाशमे स्थित एक अप्सरा उससे कहती है—हे कन्ये, यह तुम्हे याद नही आ रहा है कि जो मैंने और तुमने स्वर्गमें कहा था कि जो पहले मनुष्य-जन्म नही लेगा वह दूसरेसे परमधर्म कहेगा। हे आदरणीय सुनो, दोनोंके जन्मान्तरका कथन करता हूँ। पुष्करार्ध द्वीपके पूर्वभागमे भरतक्षेत्रके नन्दनपुरमे सुरेन्द्रके समान अमितविक्रम नामका राजा था। उसकी अनन्तमती नामकी भार्या थी, जो वरकविकी विद्याकी तरह लोगोंके लिए सुन्दर थी। उसकी मैं और तुम दोनो सुन्दर भुजाओंवाली धनश्री और अनन्तश्री नामकी कन्याएँ थी।

---

२. AP दाणव माणव । ३. AP सवरि । ४. AP णाराइण ।

१२. १. AP संपवकु । २. A समिद्धु । ३. A सिद्धु । ४. A सरहिं । ५. A णुजम्मु । ६. P णंदउरिहि ।

घत्ता—वणि सिद्धमहागिरि गंपि हलि णंदणमुणिवरपयजुयलु ॥
वंदेप्पिणु व्रउ उववासतउ चिण्णउं दुद्धरु गलियमलु ॥१२॥

१३

वज्जंगउ णामें ससहराहु तहिं आयउ कत्थइ तिउरणाहु ।
कंताइ कुलिसमालिणिइ सहिउ अम्हइं णियंतु मारेण महिउ ।
गउ णियपुरि णियपणइणि थवेवि कामाउरु पडियागउ वलेवि ।
बेण्णि वि जणीउ संचालियाउ णं हंसें कुवलयमालियाउ ।
आयासि जाम धावइ तुरंतु ता दिट्ठउ तेण कलत्तु एंतु ।
भत्तारचित्तगइ संभरंतु ईसाकसायवसु विप्फुरंतु ।
णिक्करुणें दइवुप्पेल्लियाउ भीएण वेणुवणि घल्लियाउ ।
परिहरियभीमवणयरभयाउ तहिं बेण्णि वि संणासें मुयाउ ।

घत्ता—णउ कंदु ण मूलु ण फलु ण दलु अहिलसियउ णउ किं पि वणि ॥
जोईसरु सासयसिद्धियरु परमजिणेसरु धरिवि मणि ॥१३॥

१४

हउं णवमी आइंडलहु देवि हुई तुहु माणुसतणु मुएवि ।
णामें रइ पवर कुवेरणारि णंदीसरजत्तहि दुक्खहारि ।
मंदरयलि दिट्ठउ चरियतिक्खु दिहिसेणु णाम पणवेवि भिक्खु ।

घत्ता—हे सखी, सुनो सिद्धिमहागिरि पर्वतपर जाकर नन्दन नामक मुनिवरके चरण-कमलोंको प्रणाम कर कठोर तथा मलनाशक उपवासतपरूपी व्रत ग्रहण किया ॥१२॥

१३

वहाँ चन्द्रमाके समान कान्तिवाला त्रिपुरका स्वामी वज्रांगद नामका विद्याधर राजा कहींसे आया। हमें देखकर वह कामसे पीड़ित हो उठा। अपनी पत्नीको अपने घर छोड़नेके लिए वह गया और कामातुर वह शीघ्र वापस आ गया। उसने हम दोनोंको इस प्रकार उठा लिया मानो हंसने कुवलयमालाको उठा लिया हो। जैसे ही वह आकाशमें दौड़ा कि उसने तुरन्त अपनी पत्नीको आते हुए देखा। अपने पतिकी गतिकी याद करते हुए और ईर्ष्या कषायके कारण तम-तमाते हुए। दैवसे प्रेरित निष्करुण उस भयावहने हमें वेणुवनमें फेंक दिया। जिन्होंने भीषण वनचरोंके भयको छोड़ दिया है, ऐसी हम दोनों वहाँ संन्यासपूर्वक मर गयीं।

घत्ता—शाश्वत सिद्धि देनेवाले योगीश्वर परम जिनको अपने मनमें धारण कर हम लोगोंने उस वनमें न कन्द, न मूल, न फल और न दल कुछ भी न चाहा ॥१३॥

१४

मैं नौवें स्वर्गमें देवी हुई। तू मनुष्य शरीर छोड़कर कुबेरकी रति नामकी देवी हुई। दुःखका हरण करनेवाली नन्दीश्वरकी यात्रामें मन्दराचलपर चरित्रमें तीक्ष्ण धृतिसेन नामक मुनिको देखा। उन्हें प्रणाम कर हम लोगोंने पूछा कि सिद्धत्व ( मोक्ष ) कब प्राप्त होगा। मुनिने

७. AP वउ।
१३. १. A सहसबाहु। २. P °मालिणए। ३. AP दइउ पेल्लियाउ।

पुच्छिउ सिद्धत्तणु कम्मि कालि　　होसइ रिसि भणइ भवंतरालि।
चोत्थइ णित्थरह भवद्धिणीरु　　तं सुणिवि कण्ण विहुणिवि सरीरु।
आउच्छिवि हरि बल बे वि ताय　　वंदिवि सुव्वयसंजइहि पाय।
णिवकुमरिरिहिं सहुं सत्तहि सएहिं　　पावज्ज लइय भूसियवएहिं।
एयारहमइ दिवि सुहणिहाणि　　सुरवरु हूई प्राणावसाणि।
केसवु महि भुंजिवि कम्मणडिउ　　रयणप्पहवसुहाविवरि पडिउ।
सुउ रज्जि थवेवि अणंतसेणु　　जसहरगुरुचरणंबुरुहि लीणु।
तउ चरिवि सीरि विहडियकसाउ　　सोलहमइ सग्गि सुरिंदु जाउ।
घत्ता—पिउ जायउ जो धरणाहिवइ तासु पासि दंसणरयणु॥
पावेप्पिणु णरयहु णीसरिउ सो अणंतवीरियउ पुणु॥१४॥

१५

भरहम्मि एत्थु विजयाचलिंदि　　उत्तरसेढिहि धवलहरसंदि।
णहवल्लहपुरि घणवाहु राउ　　घणमालिणिवरकंतासहाउ।
घणवण्णउ जायउ ताहं पुत्तु　　घणणाहु णाम णवणलिणणेत्तु।
सो सयलखयरखोणीवईसु　　मंदरणंदणवणि णमियसीसु।
पण्णत्तिविज्ज संसाहमाणु　　अच्चुयणाहें बोहिउ सणाणु।
सम्मत्तु लएप्पिणु तिमिरणासु　　णिक्खंतु सुरामरगुरुहि पासु।

---

बताया कि चौथे जन्मान्तरमें संसाररूपी समुद्रके जलसे तुम लोग तर जाओगी। यह सुनकर कन्या ( सुमति ) अपना शरीर कँपाती हुई, नारायण और बलभद्र पितासे पूछकर, सुव्रता आर्यिकाके चरणोंको प्रणाम कर व्रतोंसे भूषित सात सौ राजकुमारियोंके साथ प्रव्रजित हो गयी। प्राणोंका अन्त होनेपर वह सुखके निधान ग्यारहवें स्वर्गमें देव हुई। कर्मोंसे प्रतारित केशव, नारायण, रत्नप्रभा नामक नरकमें गया। अपने पुत्र अनन्तसेनको राज्यमें स्थापित कर यशोधर महामुनिके चरणकमलोंमें लीन होकर और तपश्चरण कर विघटित कषाय श्री बलभद्र सोलहवें स्वर्गमें सुरेन्द्र हुए।

घत्ता—उनका पिता स्मितसागर धरणेन्द्र हुआ। उसके पाससे सम्यग्दर्शनरूपी रत्न पाकर अनन्तवीर्य नरकसे पुनः निकला॥१४॥

१५

इस भरत क्षेत्रमें विजयार्ध पर्वतकी उत्तरश्रेणीमें धवल गृहोंसे विशाल नभवल्लभ नगरमें मेघमालिनी नामक सुन्दर कान्ता जिसकी सहायक है, ऐसा मेघवाहन नामका विद्याधर राजा था। वह ( अनन्तवीर्यका जीव ) उन दोनोंका मेघके समान वर्णवाला तथा नवनलिनके समान नेत्रवाला मेघनाद नामका पुत्र हुआ। समस्त विद्याधर भूमिका स्वामी मेघनाद मन्दराचलके नन्दनवनमें सिर झुकाये हुए प्रज्ञप्ति विद्या सिद्ध कर रहा था। अज्ञानी उसे अच्युतेन्द्रने सम्बोधित किया। तिमिरके नाशक सम्यक्त्वको लेकर और देव तथा अमरोंके गुरुके पास संन्यास लेकर,

---

१४. १. A नृवकुमरिहिं; P णिवकुमरिहिं। २. AP पाणावसाणि। ३. P जसहरचरणंबुरुहे णिलीणु।
४ AP दंसणु रयणु। ५. P °वीरिउ।

१५. १. A °वण्णिउ। २. A पण्णत्त। ३. P अणाणु, K अणाणु but corrects it to सणाणु।

अण्णहिँ दिणि गउ णंदणगिरिंदु थिउ पडिमाजोएं मुँणिवरिंदु।
हयकंठभाइ णामें सुकंठु संसारु भमिवि दुक्खेहिदट्ठु।
जायउ भीमासुरु सरिवि वेरु आढत्तु तेण मुणि मेरुधीरु।
उवसग्गहु ण चलइ किं पि जाम सइं लज्जिउ गउ रिउ गयणु ताम।
रिसि साहिवि आराहण असंदु अच्चुइ इंदहु हूयउ पडिंदु।
इह दीवंतरि सुरदिसिविदेहि मंगलवइदेसि विचित्तगेहि।

घत्ता—पुरि रयणसंचि मणिचंचइइ थिरु आउंचियारिपसरु ॥
राणउ खेमंकरु दीहकरु धीमहंतु उद्धरियधरु ॥१५॥

१६

तहु कणयचित्त णामेण देवि तहि णंदण इंद पडिंद बे वि।
जाया हियमाणिणिहियसार वज्जाउह सहसाउह कुमार।
सिरिसेणहि सुउ सहसाउहेण जणियउ णेहु व कुसुमाउहेण।
णियसंति णामु सुरणाहमहिउ खेमंकरु पुत्तपउत्तसहिउ।
जांवच्छइ ता दिवि देवसत्थु पभणइ भुँवि को सईसणत्थु।
अण्णहिं वँण्णिउ कुलिसाउहासु णिम्मलुँ सम्मत्तु गुणावयासु।

दूसरे दिन वह नन्दनपर्वत पर गया और वह मुनिवरेन्द्र प्रतिमायोगमें स्थित हो गया। अश्वग्रीव-का भाई सुकण्ठ दुःखसे आहत और संसारका परिभ्रमण कर भीम असुर हुआ। पूर्वभवका स्मरण कर मेरुपर्वतके समान धीर उन मुनिसे उसने शत्रुता शुरू कर दी। परन्तु जब वह मुनि उपसर्गसे जरा भी विचलित नहीं हुए तो वह शत्रु स्वयं लज्जित होकर आकाशमें कहीं भी चला गया। मुनि भी अनन्त आराधनाको साधकर अच्युत स्वर्गमे इन्द्रका प्रतीन्द्र हुआ। इसी द्वीप (जम्बूद्वीप) की पूर्वदिशामें गृहोंसे विचित्र मंगलावती देश है।

घत्ता—मणियोंसे शोभित रत्नसंचय नगरमे शत्रुओंके प्रसारको रोकनेवाला बुद्धिमें महान् धरतीका उद्धार करनेवाला क्षेमंकर नामका राजा था ॥१५॥

१६

उसकी कनकचित्रा नामकी देवी थी। उससे इन्द्र और प्रतीन्द्र दोनों मानिनियोंके हृदय-सारका अपहरण करनेवाले वज्रायुध और सहस्रायुध कुमार उत्पन्न हुए। सहस्रायुधको श्रीषेणसे इन्द्रसे पूजित कनकशान्त नामका पुत्र, वैसे ही हुआ जैसे कामदेवसे स्नेह उत्पन्न हुआ हो। इस प्रकार जब पुत्र और पौत्रों सहित क्षेमंकर राजा रह रहा था, तब स्वर्गमें देवसमूह कहता है कि पृथ्वीपर सम्यक्दर्शनमे कौन स्थित है? दूसरे देवोने कहा कि गुणोसे युक्त वज्रायुधको निर्मल सम्यक्त्व प्राप्त है। यह सुनकर चित्रचूल नामका सुरवर जिसके शिखर आकाशको चूम रहे हैं

४. AP जयवरिंदु। ५. AP संसारि। ६. P दुक्खेहि दट्ठु।
१६. १. A तहि णंदणु अच्चुवइंदु ए वि। २. A reads this line and 3 *a* as: वज्जाउहु णामें विजय-सारु, तें परिणिय सिरिमइ णं कुमारु, तोए जणियउ सहसाउहु कुमारु। ३. AP को भुवि। ४. P भणिउ। ५. A णिम्मल।

तं णिसुणिवि सुरवरु चित्तचूलु आयउ णिवंघरु णहलग्गचूलु।
जिणजेट्ठतणुब्भवु भणिउ तेण अण्णण्णु होइ तिहुवणु खणेण।
घत्ता—णउ अत्थि तो वि दीसइ पयडु जिह सिविणउ तेलोक्कु तिह ॥
लइ सुण्णुँ जि णिच्छउ आवडिउं कहिँ अच्छइ गय दीवसिह ॥१६॥

१७

तं सुणिवि भणइ पविपहरणक्खु अण्णाणहं दुक्करु णाणचक्खु।
जइ अवरु जि खणि खणि होइ सव्वु तो किं जाणइ जणु णिहिउ दव्वु।
पज्जायारूढी सव्वसिट्ठि आउंचिउ हत्थु जि होइ मुट्ठि।
अण्णयविरहिउं जि जगु भणंति खकुसुमुं ते सससिंगें हणंति।
जइ सिविणु व तच्चु परोवहासि तो सिविणयभोयणि किं ण धासि।
जइ सुण्णत्तहु दीवसिहि जाइ तो खप्परि कज्जलु केमँ थाइ।
तं सुणिवि पवुद्धउ सुरुँ वउद्धु संसइ तुहुं णरवइ णाणसुद्धु।
को करइ वप्प पइं सहुं विवाउ अरहंतु भडारउ जासु ताउ।
घत्ता—गउ चित्तचूलु सणिहेलणहु इंदचंदफणिपरियरिउ ॥
खेमंकरु पढमहु तणुरुहहु अप्पिवि वसुमइ णीसरिउ ॥१७॥

ऐसे राजभवनमें आया। उसने जिनके बड़े लड़के ( वज्रायुध ) से कहा कि त्रिभुवन एक पलमें कुछका कुछ हो जाता है।

घत्ता—यद्यपि वह नहीं है, तो भी वह प्रत्यक्ष रूपमें दिखाई देता है, जिस प्रकार स्वप्न ( दिखाई देता है ) उसी प्रकार त्रिलोक। लो शून्यको शून्य ही निश्चय रूपसे ज्ञात हुआ, गयी दीप शिखा कहाँ रहती है ? ॥१६॥

१७

यह सुनकर वज्रायुध कहता है कि अज्ञानियोंके ज्ञानचक्षु कठिन होते हैं। यदि सब कुछ क्षण-क्षणमें कुछका कुछ हो जाता है तो लोग रखे हुए धनको किस प्रकार जान लेते हैं ? समस्त सृष्टि पर्यायोंपर आश्रित है। संकुचित हाथ मुट्ठी बन जाता है। जो विश्वको एक दूसरेसे ( द्रव्य पर्याय ) रहित कहते हैं वे आकाशके फूलको खरगोशके सींगसे मारते हैं। हे परोपहासी ( दूसरोंका उपहास करनेवाले ), यदि तत्त्व भी स्वप्नकी तरह है, तो तुम स्वप्नमें किये गये भोजनसे तृप्त क्यों नहीं होते ? यदि दीपकी शिखा शून्यत्वको जाती है तो खप्परमें काजल कैसे पाड़ा जाता है ? यह सुनकर वह क्षणिकवादी बौद्धदेव प्रबुद्ध हो गया और प्रशंसा करने लगा कि हे देव, हे राजन्, तुम ज्ञानसे शुद्ध हो। हे सुभट, तुम्हारे साथ विवाद कौन करे कि जिसके पिता आदरणीय अरहन्त हैं ?

घत्ता—चित्रचूल देव अपने घर चला गया और इन्द्र, चन्द्र और नागोंसे घिरा हुआ क्षेमंकर अपने पहले पुत्रको धरती सौंपकर चला गया ॥१७॥

६. A नुवघरु। ७. AP सुण्णउ णिच्छउ।

१७. १. AP जइ खणे खणे अवरु जि होइ। २. P खकुसुम। ३. AP किं ण थाइ। ४. A सुरु पबुद्धु; P सुरु वबुद्धु।

१८

घरु मेल्लिवि वणि थिउ मुक्कगत्तु कालें अरहंतावत्थ पत्तु ।
रायाहिराउ णिव्वूढमाणु गोमिणिकामिणि अणुहुंजमाणु ।
वज्जाउहु अवइण्णइ वसंति जलि रमइ सुदंसणसरवरंति ।
तडिदाढें चिरभववइरिएण दुक्कम्मभावसंचारिएण ।
खयरेण णायपासेण बद्धु विउलइ सिलाइ सहु संणिरुद्धु ।
सा तेण णिहय दढकरयलेण गय सयदलु णारि व रयमलेण ।
रिउ णासिवि गउ भयभीयजीउ णियघरि पइट्ठु कुलहरपईउ ।
वसिकयसुरणरविज्जाहरासु णवणिहि चउदहरयणाइं तासु ।
घरु आयइं ता परिहरिवि मरणु घरि णहयरु एक्कु पवण्णु सरणु ।
घत्ता—तहु अणु आगय असियरखयरि चवइ हणमि को मइं धरइ ॥
पहरणकरु थविरु अवरु अइउ णिवहु सवइयरु वज्जरइ ॥१८॥

१९

इह वरिसि खगायलि अरिहंभत्तु सक्कप्पहपुरि पहु इंदयत्तु ।
तहु देवि जसोहर वाउवेउ हउं पुत्तु पुण्णसंपुण्णतेउ ।
तेत्थु जि पुरु किंणरगीउ अत्थि तहिं चित्तचूलु खगु जसगभत्थि ।
तहु सुय सुकंत मइं तणिय कंत बहुतंतमंतविहिबुद्धिवंत ।

१८

मुक्त शरीर वह घर छोड़कर वनमें स्थित हो गया और समय बीतनेपर वह अरहन्त अवस्थाको प्राप्त हुआ। अपने मानका निर्वाह करनेवाला राजाधिराज धरती और लक्ष्मीको भोगता हुआ वज्रायुध वसन्त ऋतु आनेपर सुदर्शन नामक सरोवरमें जलमें क्रीड़ा कर रहा था। पूर्व-जन्मके शत्रु और दुष्कर्मभावसे संचारित विद्युद्दंष्ट्र विद्याधरने उसे नागपाशसे बाँधा और विशाल चट्टानसे उसे अवरुद्ध कर दिया। उस चट्टानको उसने अपने दृढ़ करतलसे आहत किया, वह उसी प्रकार सौ टुकड़े हो गयी जैसे रजस्वला स्त्री रक्तमलसे लाजके कारण टुकड़े-टुकड़े हो जाती है। भयसे भीत जीव शत्रु नष्ट होकर चला गया। वह कुलगृहका दीपक अपने घर आया। जिसने मनुष्यों और देवोंकी विद्याओंको अपने वशमें कर लिया है, ऐसे उसके घर नौ निधियाँ और चौदह रत्न आये। एक विद्याधर मरणके भयसे उसके घर शरण आया।

घत्ता—उसके पीछे हाथमें तलवार लिये हुए एक विद्याधरी आयी और बोली कि मैं मारूँगी, कौन मुझे पकड़ सकता है? एक और बूढ़ा विद्याधर हाथमें हथियार लेकर आया और राजासे अपना वृत्तान्त कहने लगा ॥१८॥

१९

इस भारतवर्षमें विजयार्ध पर्वतके शुक्रप्रभ नगरमें अर्हद्भक्त राजा इन्द्रदत्त है। उसकी देवी यशोधरा है। उसका मैं पुण्यसे सम्पूर्ण तेजवाला वायुवेग नामका पुत्र हूँ। उसी देशमें किन्नरगीत नगर है। उसमें यशकी किरणोंवाला विद्याधर राजा चित्रचूल है। उसकी कन्या

१८. १. AP सहसा णिरुद्धु। २. A सयदण। ३. AP णियपुरि। ४. AP मइं को।
१९. १. A अरुहं।

ओहच्छइ तुह पयणय विणीय    संतिमइ णाम महुं तणिय धीय।
विज्जासाहणि थियवणयरासु    उवगय मुणिसायरगिरिवरासु।
किर साहइ इच्छियसिद्धि जाव    गुरुविग्घु पउंजिउ एण ताव।
तं अवगण्णिवि मृगलोयणाइ    सिद्धी देवय जाणिवि अणाइ।
आरूसिवि कड्ढिउ मंडलग्गु    एहु वि लंघिय णहमंडलग्गु।
आवेप्पिणु तुज्झु पइट्ठ गेहि    हउं पुज्ज लेवि खे भमियमेहि।
आगच्छमि जा महिहरधरित्ति    ता पेच्छिवि णहि धावंति पुत्ति।
इह आयउ अक्खिउ तुज्झु राय    पेक्खहि परिरक्खहि णायछाय।
गंभीरघोरवइराउहेण    तं सुणिवि वुत्तु वज्जाउहेण।

घत्ता—इह दीवइरावयविंझउरि विंझसेणु णामें णिवइ॥
णामेण सुलक्खण मृगणयण तहु रायाणी हंसगइ॥१९॥

२०

तहु णंदणु णामें णलिणकेउ    णं थिउ णररूवें मयरकेउ।
तेत्थु जि वणिवरु णामें सुमित्तु    सिरिदत्त कंत तणुरुहु सुदत्तु।
पीयंकरि णामें तासु भज्ज    सा हित्ती णिवतणएं मणोज्ज।
महिलाविरहेण मुणिंदवासि    रिसि हुउ सुदत्तु सुव्वयहु पासि।




सुकान्ता मेरी कान्ता है। बहुतसे तन्त्र-मन्त्रोंकी विधि और बुद्धिसे युक्त शान्तिमती नामकी मेरी कन्या जो आपके चरणोंमें विनीत है, विद्या सिद्ध करनेके लिए जहाँ वनचर स्थित है ऐसे मुनिसागर नामक पर्वतपर गयी हुई थी। जबतक यह इच्छित सिद्धिको सिद्ध करती तबतक इसने भारी विघ्न किया। उसकी उपेक्षा करके मृगनयनीने विद्या सिद्ध कर ली। इसने यह जानकर और क्रुद्ध होकर अपनी तलवार निकाल ली। यह भी आकाशमण्डलका अग्रभाग लाँघकर और आकर तुम्हारी शरणमें प्रवेश कर गया। मैं पूजा लेकर, जिसमें बादल घूम रहे हैं, ऐसे आकाशमें जबतक पर्वतकी भूमिपर आता हूँ, तबतक आकाशमें पुत्रीको दौड़ते हुए देखता हूँ। मैं यहाँ आया हूँ और आपसे कहा है। आप इसे देखें और न्यायके प्रभावकी रक्षा करें। गम्भीर घोर शत्रुओंको ललकारनेवाले वज्रायुधने यह सुनकर कहा—

घत्ता—इस जम्बूद्वीपके ऐरावत क्षेत्रमें विन्ध्यनगर है। उसमें विन्ध्यसेन राजा है। उसकी सुलक्षणा नामकी मृगनयनी तथा हंसकी चालवाली रानी है॥१९॥

२०

उसका नलिनकेतु नामका पुत्र है, जो मानो मनुष्यके रूपमें कामदेव हो। वहींपर सुमित्र नामका बनिया था, उसकी श्रीदत्ता पत्नी थी और सुदत्त पुत्र था। उसकी प्रीतंकरी नामकी भार्या थी। उस सुन्दरीका राजाके पुत्रने अपहरण कर लिया। पत्नीके विरहमें वह जिसमें मुनीन्द्रोंका

२. A सुक°। ३. P मिग°। ४. AP णहि मंडलग्गु। ५. P णायणाय। ६. AP णिसुणिवि। ७. P णिवइ। ८. A सलक्खण। ९. P मिग°।
२०. १. AP पीइंकरि। २. A नृवतणएं।

भंजिवि दुम्महु कंदप्पदप्पु संणासें गउ[3] ईसाणकप्पु ।
जंबूदीवंतरि कच्छदेसि वेयड्ढइ उत्तरसेढिवासि ।
पुरि कणयतिलइ णं पुण्णयंदु[4] णामें महिंदविक्कमु खगिंदु ।
तहु पणइणि णामें णीलवेय सुरु मेल्लिवि सुरतणु अमियतेय ।
चिरु वणि सुदत्तु जो दुक्खरीणु सो तहि सुउ जायउ अजियसेणु[5] ।
इंदीवरदलसंकासणेत्तु जें हित्तउ वणितणयहु कलत्तु ।
सीमंकरसूरिहि णविवि पाय तउ चरिवि घोरु चूरिवि कसाय ।
णियदुक्किउ णिंदिवि णायणेउ गउ मोक्खहु सो णृवु[6] णलिणकेउ ।

घत्ता—पीइंकरि[7] सुव्वयसंजइहि पासि मुएप्पिणु धरणियलु ॥
चंदायणु चरिवि पसण्णमइ मय[8] पक्खालिवि पावमलु[9] ॥२०॥

२१

ईसाणि देवि तित्थाउ आय संतिमइ तुहारिय[1] धीय जाय ।
इहु अजियसेणु चिरवरु दुलंघु विज्जउ साहंतिहि करइ विग्घु ।
इय णिसुणिवि कण्णइ पुव्वजम्मु[2] खेमंकरणाहहु पासि धम्मु ।
संतिमइ सुगंथवियक्खणाहि हूई सीसिणिय सुलक्खणाहि ।
देवत्तु लहेप्पिणु बीयसग्गि संचरइ जाम गयणयलमग्गि[3] ।
ता पेक्खइ जो णरजम्मि ताउ सो जिणवरु जायउ वाउवेउ ।

वास है, ऐसे सुव्रतके निकट मुनि हो गया। दुर्मद काममदका क्षय कर संन्याससे वह ईशान स्वर्गमें गया। जम्बूद्वीपके अन्तर्गत कच्छ देशमें विजयार्ध पर्वतकी उत्तर श्रेणीमें स्थित कनकतिलक (कांचनतिलक) का विद्याधर राजा महेन्द्रविक्रम था, जो मानो पूर्णचन्द्र था। उसकी प्रणयिनी नीलवेगा थी। अमिततेज देव जो पहले दुखसे क्षीण सुदत्त नामका वणिक् था, वह उसका अजितसेन नामका पुत्र हुआ और जिसने कमलके समान नेत्रोंवाली वणिक्पुत्रकी पत्नीका अपहरण किया था। सीमन्धर स्वामीके चरणोंमें प्रणाम कर तथा घोर तपश्चरण कर, कषायोंको चूर-चूर कर, अपने पापोंकी निन्दा कर तत्त्वोंको जाननेवाला वह राजा नलिनकेतु मोक्ष गया।

घत्ता—प्रसन्नमति और प्रीतंकरी भी सुव्रता आर्यिकाके पास धरिणीतलको छोड़कर चान्द्रायण तपकर तथा पापमलका प्रक्षालन कर मृत्युको प्राप्त हुई ॥२०॥

२१

ईशान स्वर्गकी देवी प्रीतंकरी ( प्रीतंकरा ) वहाँसे आयी और शान्तिमती नामसे तुम्हारी पुत्री हुई। यह अजितसेन, पूर्वजन्मका दुर्लभ वर है जो विद्या सिद्ध करती हुई इसे विघ्न कर रहा है। इस प्रकार अपना पूर्वजन्म सुनकर क्षेमंकरस्वामीके निकट कन्या शान्तिमती सुशास्त्रोंमें पारंगत आर्यिका सुलक्षणा की शिष्य हो गयी। दूसरे स्वर्गमें उत्पन्न होकर जब वह आकाशतलमें विचरण कर रही थी तो वह देखती है कि जो मेरे पूर्वजन्मके पिता वह वायुवेग जिनवर हो

३. AP हुउ । ४. A पुण्णिविंदु; P पुण्णियंदु । ५. A अमियसेणु । ६. A नृउ; P णिउ । ७. A पीईंकर । ८. AP मुय । ९. A पायमलु ।

२१. १. AP तुहारी । २. AP इय णिसुणेप्पिणु अप्पणउ जम्मु । ३. AP गयणंगणमग्गि ।

जिह सो तिह अवरु वि अजियसेणु रयणत्तयजलधुयकम्मरेणु ।
थुइसयहिँ पसंसिवि वरगिरेण वेण्णि वि वंदिय पणमियसिरेण ।
देविँ चिंतिउ संसारु चित्तु जिणधम्मि ण किज्जइ केम चित्तु ।
काणीणदीणदिज्जंतदाणि चक्केसररज्जि पवड्ढमाणि ।

घत्ता—खगमहिहरदाहिणपंतियहि सिवमंदिरि वणवाहणहु ॥
विमलादेविहि संभूय सुय कणयमाल सँपसाहणहु ॥२१॥

२२

संगरभरसारियखत्तियासु दिण्णी वसुहाहिवणत्तियासु ।
गुणमणिउज्जोइयकुलहरासु सोवण्णसंतिणामहु वरासु ।
वसुसारयणयरि समुद्दसेण रायहु जयसेण वसंतसेण ।
दोहिँ मि सहुं गउ गहणंतरालु घोलंतणीलदलवेल्लिजालु ।
विमलप्पहु णामें तेत्थु साहु अवलोइउ णाणजलोहवाहु ।
णिसुणेवि तच्चु पावज्ज लइय सहुं घरणिहिँ तेण विमुक्कदइय ।
णारिहि मि चल मइ जणियसंति आसंघिय विमलमइ त्ति खंति ।
सिद्धायलि काओसग्गु देवि तिण्णि वि थियाइं मणि जोउ लेवि ।
अवियाणियसमचित्तें जडेण विज्जाहरेण वइरुब्भडेण ।

गये हैं। जिस प्रकार वह उसी प्रकार दूसरा अजितसेन भी रत्नत्रयरूपी जलसे कर्मरजको धो चुका है। उसने सैकड़ो स्तुतियो और उत्तम वाणी तथा नम्रसिरसे दोनोंकी वन्दना की। उसने विचार किया कि संसार विचित्र है, जिनधर्ममे चित्तको क्यों न किया जाये? जिसमें कन्यापुत्रों और दीनोंको दान दिया जाता है ऐसे चक्रवर्ती राज्यके बढ़नेपर—

घत्ता—विजयार्धं पर्वतकी दक्षिण श्रेणीके शिवमन्दिर नगरमे सैन्ययुक्त मेघवाहन और विमलादेवीके कनकमाला नामकी पुत्री हुई ॥२१॥

२२

जिसने संग्राम समूहमे क्षत्रियोको मारा है, जिसने गुणरूपी मणियोंसे कुलगृहोंको आलोकित किया है ऐसे राजाके नाती कनकशान्ति नामक वरको कन्या दी गयी। वसुसार नगर ( वस्त्वोकसार ) के समुद्र राजाकी जयसेना और वसन्तसेना स्त्रियाँ थी। वह उन दोनोके साथ गहन वनके भीतर गया कि जहाँ हरे-हरे पत्तोंवाला लताजाल आन्दोलित हो रहा था। वहाँ उसने ज्ञानरूपी जलसमूहको धारण करनेवाले विमलप्रभ नामक मुनिको देखा। उनसे तत्त्व सुनकर उसने अपनी गृहिणियोंके साथ, जिसमे पत्नीका त्याग किया जाता है ऐसी दीक्षा ग्रहण कर ली। स्त्रियोने भी अविचल मति एवं शान्ति देनेवाली विमलमति नामकी आर्यिकाकी शरण ग्रहण की। सिद्ध-शिलातलपर कायोत्सर्ग करते हुए वे तीनो मनमें योग धारण कर स्थित हो गये। जो

४. AP वेण्णि वि पणविवि वंदिवि सिरेण। ५. A देवें; P देविए। ६. AP °दाहिणसेढियहि।
७. AP सुपसाहणहु।

२२. १. A adds after this: तह सुय उप्पण्णी वरभुएण, सा पुणु परिणिय पहुसुयसुएण। २. AP णिच्चलमइ।

लहुपणइणिमेहुणएण ताहं उवसग्गु रइउ तीहिं मि जणाहं ।
तज्जिउ खयरिंदें असिगहेण गउ चित्तचूलु णासिवि णहेण ।
घत्ता—णिवसुयसुउ कणयसंति णिवइ कणयमाल परिसेसिवि ॥
आहिंडइ महियलि सुद्धमणु अप्पउ तविण विहूसिवि ॥२२॥

२३

रयणउरइ राणउ रयणसेणु तें वहु भयवंतहु दिण्णु दाणु ।
अण्णेक्कें वणि अच्छंतु संतु आढत्तु हणहुं कम्मइं खवंतु ।
एयहं दोहं मि मुणिवर[1] समाणु संजायउ केवलि तिजगभाणु ।
देवागमु पेक्खिवि हीणु दीणु पुणु मुणिवरकमकमलयलि लीणु ।
सो खलु वसंतसेणाहि सयणु पणविउ हिरि[2]भावोणक्षवयणु ।
णियणत्तिउ णिएवि अणंतणाणि णिव्विण्णउ रइसुहि चक्कपाणि ।
खेमंकरतायहु पासि दिक्ख मणि धरिवि असेस वि समयसिक्ख ।
सिद्धइरिहि लेप्पिणु वरिसजोउ थिउ देहविसग्गें मुक्कभोउ ।
घत्ता—संझायइ पंचमहव्वयइं पंचहिं पंच[3] जि भावणउ ॥
पंचमगइणिच्चलणिहियमइ परिगयपंचेंदियपणउ ॥२३॥

समचित्तको नहीं पहचानता ऐसे जड़ और वैरसे उद्भट छोटी पत्नी वसन्तसेनाके मामाके लड़के चित्रचूलने उन तीनोंपर उपसर्ग किया। विद्याधर राजाके द्वारा तलवारसे धमकाया गया चित्रचूल आकाशमार्गसे भाग गया।

घत्ता—नृपसुतका सुत अर्थात् कनकशान्ति कनकमालाको छोड़कर, शुद्धमन तथा स्वयंको तपसे विभूषित कर धरतीतलपर भ्रमण करते हैं ॥२२॥

२३

रत्नपुरमें राजा रत्नसेन था, उसने ज्ञानवान् उनको आहारदान दिया। एक और दिन जब वह वनमें कर्मोंका क्षय करते हुए विद्यमान थे तो उसने ( चित्रचूल देव ) उपसर्ग करना शुरू किया। लेकिन वह मुनिवर इन दोनों ( अर्थात् आहारदान देनेवाले राजा रत्नसेन और उपसर्ग करनेवाले चित्रचूल ) मे एक समान थे। वह त्रिजगसूर्य केवलज्ञानी हो गये। देवागम देखकर वह देव दीन-हीन हो गया और मुनिवरके चरणकमलोंमें लीन हो गया। वसन्तसेनाके मातुलपुत्र दुष्ट उस चन्द्रचूलने लज्जाभावसे विनत होकर उन्हें प्रणाम किया। वज्रायुध भी अपने नातीको केवलज्ञानी देखकर रतिसुखसे विरक्त हो गया। पिता क्षेमंकरके पास दीक्षा लेकर और मनमें समस्त शास्त्र शिक्षा धारण कर सिद्ध पर्वतपर एक वर्षका योग लेकर मुक्तभोग वह कायोत्सर्गमें स्थित हो गया।

घत्ता—वह पाँच महाव्रतों और उनकी भावनाओंकी भावना करता। उसकी मति मोक्षमें अचल थी और पाँचों इन्द्रियोंके प्रेमसे वह उन्मुक्त था ॥२३॥

---

२३ १ AP मणिवरु। २. A हरिवाहोणवल्लवयणु। ३. AP पंच वि।

२४

चिरु हरिगीवहु सुय धम्मभट्ठ　　णामें रयणाउहु रयणकंठ।
संसारु[1] भमेप्पिणु जाय देव　　पहरंति पाव तं सावलेव।
आयइ रंभाइ तिलोत्तिमाइ　　णिब्भच्छिय वंदियजइकमाइ।
अइबलु समहाबलु खणि पलाणु　　पाविट्ठहु कासु ण भग्गु माणु।
सहसाउहेण सयबलिहि रज्जु　　ढोइवि ववसिउ परलोयकज्जु।
वउ[2] लइयउं पिहियासवहु पासि　　मइ रमइ ण संतहु गेहवासि।
वइभारमहीहरि[3] रिद्धिठाणि　　दिट्ठउ णियसुहि जोयावसाणि।
तउ चरिवि तहिं जि रिसिजुवलु मयउं[4] उवरिमगेवज्जहि णवरि[5] गयउं।

घत्ता—एकूणतीससायरसमइं वेण्णि वि सुहुं भुंजंत थिय॥
भरहुवरिगामि हिमअहिमयर[6] पुप्फयंत[7]सुरणियर पिय॥२४॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए
महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे वज्जाउहचक्कवट्टिवण्णणं णाम
एक्कसट्ठिमो परिच्छेओ समत्तो॥६१॥

---

२४

पुराने अश्वग्रीवका धर्मभ्रष्ट पुत्र रत्नायुध और रत्नकण्ठ पुत्र संसारमें परिभ्रमण कर देव उत्पन्न हुए। पाप सहित वे दोनो उसपर प्रहार करते हैं। वहाँ रम्भा और तिलोत्तमा आदि देवियाँ आयीं और यतिवरके चरणोकी वन्दना करनेवाली उन्होंने उसकी भर्त्सना की। वह अतिबल महाबलके साथ एक क्षणमें भाग गया। किस पापीका मान भंग नहीं हुआ। सहस्रायुधने शतबलीको राज्य देकर वह परलोककाजमें लग गया। उसने पिहितास्रवके पास व्रत ग्रहण कर लिया। सन्तकी मति गृहवासमें नहीं रमती थी। ऋद्धियोंके स्थान वैभार पर्वतपर योगका अन्त होनेपर उसने अपने सुधी पिता सहस्रायुधको देखा। वहाँ तपका आचरण कर वे दोनो ऋषि-युगल मृत्युको प्राप्त हुए और सिर्फ उपरिमग्रैवेयक विमानमें उत्पन्न हुए।

घत्ता—वे दोनो उनतीस सागर प्रमाण समय तक सुखका भोग करते हुए स्थित रहे। वे भरतक्षेत्रके ऊपर चलनेवाले सूर्य-चन्द्र-नक्षत्र और सुरसमूहके लिए प्रिय थे॥२४॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त, महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा
रचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यमें वज्रायुध चक्रवर्ती-वर्णन
नामका इकसठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ॥६१॥

---

२४. १. AP ससारि। २. AP वउ। ३. AP वइभारि महीहरि सिद्धिठाणि। ४. P मुयउं। ५. AP णवर। ६ A अहिमरय। ७. AP पुप्फदंत°।

# संधि ६२

पढमदीवि थियमेहइ[1] सुरगिरिपुव्वविदेहइ ॥
पुक्खलवइदेसंतरि पवरपुंडरिंगिणिपुरि ॥ ध्रुवकं ॥

१

तहिं घणरहु पहु सयमहणमिउ तिहुयणसिरिरमणीप्राणपिउ[2] ।
तहु देवि मणोहर तुंगथणि गलकंदलल्लंबियहारमणि ।
वज्जाउहु जो अहमिंदु हुउ संभूउ गब्भि सो ताहि सुउ ।
तणुतेओहामियभाणुरहु हक्कारिउ ताएं मेहरहु ।
सहसाउहु अमरु मणोरमइ गेवज्जहि आयउ सुहसमइ ।
णिवकंतइ[3] णंदणु संजणिउ सो सज्जणेहिं दढरहु भणिउ ।
भायरहं बिहिं मि कमभाणियउ पियमित्त सुमइ वरराणियउ ।
हुउ एक्कहि णंदिवुड्ढु तणउ अण्णहि वरसेणु वराणणउ ।
अवरेक्कहिं दिणि सुसेण गणिय पियमित्तहि घरु कोड्डावणिय ।
सा घणमुहु कुक्कुडु लेवि गय भासइ देविहि पणमंति पय ।
पडिपक्खि पक्खणक्खहिं हणइ कियवाउ एहु जो रणि जिणइ ।

---

# सन्धि ६२

१

जम्बूद्वीपमें जहाँ मेघ स्थिर है ऐसे सुमेरुपर्वतके पूर्वविदेहमें पुष्कलवती देशके पुण्डरीकिणी नगरवरमें घनरथ राजा था जो इन्द्रके द्वारा प्रणम्य और त्रिभुवनकी लक्ष्मीरूपी रमणीका प्राणप्रिय था। उसकी उन्नत स्तनोंवाली तथा जिसके गलेमें मणियोंका हार लटकता है ऐसी मनोहरा नामकी देवी थी। जो वज्रायुध अहमेन्द्र हुआ था, वह उसके गर्भसे पुत्र उत्पन्न हुआ। अपने शरीरके तेजसे सूर्यरथको तिरस्कृत करनेवाले उसे पिताने मेघरथके नामसे पुकारा। ग्रैवेयक विमानसे शुभ समयमें मनोरमाके गर्भमें आया। उस नृपकान्ताने पुत्रको जन्म दिया। सज्जनोंके द्वारा उसे दृढ़रथ कहा गया। उन दोनों भाइयोंकी क्रमसे कही गयी प्रियमित्रा और सुमति रानियाँ थीं। एकसे नन्दिवर्धन पुत्र हुआ। दूसरीसे सुन्दर मुखवाला वरषेण। एक और दिन प्रियमित्राकी दासी सुषेणा कुतूहलसे भरी हुई घनतुण्ड मुर्गा लेकर देवीके घर गयी और पैरोंमें प्रणाम कर बोली, "जो प्रतिपक्षी अपने पंखों और नखोंसे इसे आहत करता है और युद्धमें इस मुर्गेको जीतता है—

---

१. १. AP थिए मेहए। २. AP पाणपिउ। ३. AP णिवकंताणंदणु।

घत्ता—हिरिसेणहि वयविहिखीणहि पायपोमथुइरायइं ॥
णरमहियइं विसयहि सहियइं सट्ठिसहासइं जायइं ॥ ९ ॥

१०

झाणमोणणियमियणियमइयउ    एत्तियाउ भणियउ संजइयउ ।
लक्खइं दुइ सावयहं सलग्घहं    सुरकित्तीपमुहहं णिव्विग्घहं ।
अरुहदासिपमुहाहं सुइत्तइं    सावईहिं चउलक्खइं वुत्तइं ।
देव असंख संख मृगकुलरुह    एक्कदुखुर गयवय जाया बुह ।
पंचवीससहसइं वोलीणइं    वरिसहं सोलहवरिसविहीणइं ।
हिंडिवि महियलि धम्मु कहेप्पिणु    माससमेत्तु जीविउ जाणेप्पिणु ।
गिरिसंमेयारुहणु करेप्पिणु    चरमसुक्कु दियहेहिं धरेप्पिणु ।
जेट्ठचउद्दसिवासरि कालइ    भरणिरिक्खि धरणीमुहि विमलइ ।
गउ जगसिहरहु संति भडारउ    देउ समाहि बोहि भवहारउ ।
सहुं चक्काउहेण तवेरिद्धइं    णवसहसइं रिसिणाहहं सिद्धइं ।
घत्ता—सुविलेवणु घल्लिवि कुसुमइं मेल्लिवि पणविउ तहिं अग्गिदहिं ॥
मणि ईहिय सिद्धणिसीहिय णविय भरेण सुरिंदहिं ॥१०॥

घत्ता—व्रतोंकी विधिसे क्षीण हरिषेणा आदि आर्यिकाएँ साठ हजार तीन सौ थीं। जिसके चरण राजाओंके द्वारा स्तुत थे और जो देवों सहित मनुष्यों द्वारा पूज्य थीं ॥९॥

१०

ध्यान और मौनसे जिन्होने अपनी मति संयत कर ली है ऐसे संयमी और श्लाघनीय, सुरकीर्ति-प्रमुख विघ्न रहित दो लाख श्रावक थे। अर्हद्दासी आदिको लेकर चार लाख पवित्र श्राविकाएँ कही गयी हैं। देव असंख्यात थे और तिर्यंचयोनिके पशु संख्यात थे। एक दो खुरवाले ज्ञानव्रतसे युक्त पण्डित। सोलह वर्ष रहित पचीस हजार वर्ष बीत गये। धरती तलपर भ्रमण कर और धर्मका कथन कर तथा अपना जीवन एक माह शेष जानकर, सम्मेदशिखर पर्वतपर आरोहण कर कुछ दिनों तक चरम शुक्लध्यान धारण कर, ज्येष्ठ कृष्ण चतुर्दशीके दिन, भरणी नक्षत्रमें पवित्र धरतीके अग्रभागमे विश्वके शिखरपर आदरणीय शान्तिनाथ चले गये। भवका हरण करनेवाले देव मुझे समाधि प्रदान करें। तपसे समृद्ध नौ हजार मुनिनाथ भी चक्रायुधके साथ सिद्ध हो गये।

घत्ता—सुन्दर लेप कर, फूल डालकर वहाँ अग्नीन्द्र देवोंने प्रणाम किया ( शवका )। देवेन्द्रोने भी मनमे अभीप्सित सिद्ध नृसिंह उनको प्रणाम किया ॥१०॥

८. AP °विहिलीणहि। ९. P तिसई सहियइं।
१०. १. P सलग्घइं। २ P णिविग्घइं। ३. A सुवत्तइं। ४. AP मिग°। ५. A वहूलइ। ६. AP गुण-रिद्धइं। ७. A णवसयाइं। ८. AP कालायरु घल्लिवि सुरतरु दिण ( ण्ण ? ) अग्नि अग्गिदहिं।

११

णिवु[1] सिरिसेणु पुणु वि जो कुरुणरु देउ खयरु सुरु हलि पवरामरु।
वज्जाउहु[2] सुरवइ घणसंदणु सव्वत्थाहिउ अइरहि णंदणु।
दरिसउ मज्झु सयलु सयलायरु होउ पडंतहु लहु लग्गणतरु।
देवि अणिंदिय कुरुणरु[3] माणउ सुरु सिरिविजउ[4] महीयलराणउ।
अमयासउ अणंतवीरिउ हरि णारउ जोइयवइतरणीसरि।
मेहणाउ पडिहरि सहसाउहु कप्पणाहु दढरहु पहसियमुहु।
पुणु सव्वत्थसिद्धि परमेसरु चक्काउहु सुहुं देउ रिसीसरु।
संति भंति विहुणेवि महारी करउ कसायसंति गरुयारी।
घत्ता—भरहेसरु जियसरु मुणिपवरु जहिं गउ जिण तुहुं तेत्तहिं॥
मइं पावहि सिद्धालयमहि पुप्फयंतरुइ[5] जेत्तहिं॥११॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे संतिणाहणिव्वाणगमणं णाम तिसट्ठिमो परिच्छेओ समत्तो॥६३॥

११

कुरुमानव जो राजा श्रीषेण थे, वह देव ( भोगभूमिमें ) विद्याधर, देव फिर प्रवर अमर, वज्रायुध, इन्द्र, मेघरथ, फिर सर्वार्थसिद्धिमें अहमेन्द्र और फिर ऐराके पुत्र ( शान्तिनाथ ) हुए। वह मुझे समस्त सकलाचार दिखायें और गिरते हुए मुझे आधारस्तम्भ हों, और जो अनिन्दिता देवी कुरुकी नर हुई थी, फिर श्रीविजयदेव, फिर महीतलका राजा, अमृताशय अनन्तवीर्य, नारायण, वैतरणी नदीको देखनेवाला नारकी, मेघनाद प्रतिनारायण, फिर सहस्रायुध, कल्पदेव, प्रहसितमुख दृढ़रथ, फिर सर्वार्थसिद्धिका देव और तब परमेश्वर चक्रायुध ऋषीश्वर देव सुख दें। हमारी विद्यमान भ्रान्तिको नष्ट कर वे मेरी भारी कषायशान्ति करें।

घत्ता—हे जिन, कामको जीतनेवाला मुनिप्रवर भरतेश्वर जहाँ गया, और जहाँ आप गये हैं, और जहाँ चन्द्र और सूर्यके समान दीप्ति है, वह सिद्धालयभूमि मुझे प्राप्त करा दो॥११॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यमें शान्तिनाथ निर्वाण गमन नामका त्रेसठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ॥६३॥

११. १. AP णिउ। २. A विज्जाउहु। ३. P कुरुतणुमाणउ। ४. AP सिरिविज्जउ महियलि। ५. AP पुप्फदंत°।

## संधि ६४

जिणगिरिपवरहु णीसरिय बारहंगपाणियसरि ॥
पुव्वमहण्णवगामिणिय पणवेप्पिणु वाईसरि ॥ ध्रुवकं ॥

१

जो भुवणि भणिउ छट्ठउ णिराउ जो हियवएण णिच्चु जि णिराउ ।
जो इंदियकूराहिहिं विराउ जो सत्तारहमउ जिणु विराउ ।
जो ण मरइ ण हवइ कालएण जो को जाणिज्जइ कालएण ।
घणमणतिमिरें अलिकालएण ण समंकिउ जो कंकालएण ।
जो णग्गु णिरंजणु लुंकवालु जो ण करइ करि कत्तियकवालु ।

## सन्धि ६४

जो जिनवररूपी श्रेष्ठ पर्वतसे निकली है, जो बारह अंगोके जलकी नदी है, जो ( चौदह ) पूर्वरूपी समुद्रकी ओर जानेवाली है, ऐसी वाग्देवीको मैं प्रणाम करता हूँ।

१

जो संसारमे छठे चक्रवर्ती हैं, जो हृदयसे नित्य वीतराग है, जो इन्द्रियरूपी क्रूर सांपोंके लिए विराड् ( वीराज = गरुड़ ) हैं, और जो सत्तरहवें वीतराग जिन हैं। जो कालके साथ न मरते हैं और न जन्म लेते हैं, जो कालको परमज्ञानसे जान लेते हैं, जो सघन मनरूपी अन्धकार, भ्रमरके समान कृष्णत्व और मृग कलेवर ( चर्म ) से अंकित नहीं है, जो नग्न निरंजन और लोकपाल

All Mss. have, at the beginning of this samdhi, this following stanza:—

आखण्डोड्डुमरारवोड्डमरुकं (?) चण्डीशमाश्रित्य यः
कुर्वन्काममकाण्डताण्डवविधिं डिण्डीरपिण्डच्छविम् ।
हंसाडम्बरमुण्डमण्डललसद्गङ्गागौरथोनायकं
वाञ्छत्यसहं कुतूहलवती खण्डस्य कीर्तिः कृतेः ॥ १ ॥

P reads °डमरारवचण्डमरुकं; P reads चण्डीसमासत्यं; K reads चण्डीसमासृत्य । P reads कुर्वत्काम°; A reads कुर्वत्क्रीड°; P reads °च्छवेः । A reads डिण्डमण्डल° । P reads कुंते । K has marginal gloss on the stanza: अखण्ड एव आखण्डः, उड्डमरो भयानकः, आरवशब्दः तेन युक्तं उड्डमरुकं वाद्यं यस्य हरस्य तम् । अकाण्ड° अप्रस्तावेन । रुद्रमाश्रित्य या कीर्तिर्वर्तते इत्यध्याहार्यम् । रुद्रादप्यहं अतिशयेन निर्मला इति भावार्थः । कृतेः काव्यस्य । The stanza, all the same, is not clear.

१ १. A जो जाणिज्जइ इह कालएण । २. A अइकालएण । ३. A चमंकिउ । ४. A लुवकवालु । ५. AP कत्तियकरालु ।

जं वुत्तु अहिंसावित्तिसुत्तु [6]जो गणिवि ण[7] याणइ अक्खसुत्तु।
जो दंसियसासयपरममोक्खु णउ करइ पिणाएं कंडमोक्खु।
जो तिउरडहणु जियकामदेउ पहु परमप्पउ देवाहिदेउ।
जें रक्खिउ सण्हु वि जीउ कुंथु सो वंदिवि रिसिपरमेट्ठि कुंथु।
पुणु कहमि कहंतरु दिव्वु तासु दालिद्ददुक्खदोहग्गणासु।

घत्ता—एत्थु जि जंबूदीववरि[8] पुव्वविदेहि महाणइ॥
णामें सीय सलक्खणिय तं को वण्णहुं जाणइ॥ १॥

२

तहिं दाहिणतीरइ वच्छदेसि डिंडीरपिंडपंडुरणिवासि।
सोहिल्लसुसीमाणयरि रम्मि अणवरयमहारिसिकहियधम्मि।
सीहरहु सीहविक्कमु महंतु णरवइ णियारिकुलबलकयंतु।
अणुहुंजिवि भोउ[1] सुदीहकालु जोयंतें कहिं मि णहंतरालु।
णिवडंत[2] णिहालिय तेण उक्क संसारिणि रइ णीसेस मुक्क।
जइवसहहु पासि हयत्तिएहिं पावइयउ सहुं बहुखत्तिएहिं।
एयारहंगधरु सीलवंतु वणि णिवसइ रुक्खु व अणलवंतु।
तिणि[3] कणि सचित्ति णउ चरणु देइ वयविहिअजोग्गु दिण्णु[4] वि ण लेइ।

---

है, जो हाथमे छुरी और खप्पर नही लेते। जिन्होने अहिंसा-वृत्तिके सूत्रोंका कथन किया है, जो अक्षसूत्रोको गिनना नहीं जानते, जिन्होने शाश्वत परम मोक्षको देखा है, जो अपने धनुषसे तीरोंको नही छोड़ते, जो त्रिपुरका दाह करनेवाले और कामदेवको जीतनेवाले हैं, जो प्रभु परमात्मा और देवाधिदेव है, जिन्होंने सूक्ष्मजीवकी भी रक्षा की है, ऐसे उन ऋषि परमेष्ठी कुन्थु जिनकी वन्दना कर, मैं फिर दारिद्र्य दुःख और दुर्भाग्यको नष्ट करनेवाले उनके दिव्य कथान्तरको कहता हूँ।

घत्ता—इस श्रेष्ठ जम्बूद्वीपके पूर्वविदेहमें लक्षणोंवाली महानदी सीता है। उसका वर्णन करना कौन जानता है? ॥१॥

२

उसके दक्षिण किनारेपर वत्स देश है, जहांके निवासगृह फेनसमूहके समान धवल हैं, जो शोभित सीमाओं और नगरोसे सुन्दर हैं। जहां महामुनियों द्वारा अनवरत रूपसे धर्मका कथन् किया जाता है। उसमें अपने शत्रुकुलके बलके लिए यमके समान सिंहके समान विक्रमवाला राजा सिंहरथ था। लम्बे समय तक भोगोको भोग चुकनेके बाद किसी समय आकाशके अन्तरालको देखते हुए उसने एक टूटते हुए तारेको देखा, उसकी संसारमे रति नष्ट हो गयी। जिन्होंने पीड़ाओंको आहत किया है, ऐसे अनेक क्षत्रियोके साथ यतिवृषभ मुनिके पास वह प्रव्रजित हो गया। ग्यारह अंगोंको धारण करनेवाले शीलवान् वह वनमें वृक्षकी तरह मौन रूपसे निवास करते हैं। संचित कण और तृणपर वह पैर नही रखते। दी हुई जो चीज व्रतविधिके अयोग्य है, वे उसे

---

६. A omits this foot. ७. P ण जाणइ। ८. P जंबूदीवि वरि।

२. १. A भोय। २. AP णिवडंति। ३. A तणे। ४. A दिण्णउ ण लेइ।

बंधिवि तित्थंकरणासकम्मु मउ उवरिमिल्लु ससिबिंबसोम्मु।
पत्तउ पंचाणुत्तरविमाणु भुंजिवि तेत्तीसजलणिहिपमाणु।
छम्मास परिट्ठिउ आउ जाम वइसवणहु कहइ सुरिंदु ताम।

घत्ता—दीवि पहिल्लइ पवित्थलइ भरहि देसु कुरुजंगलु॥
गयउरि महिवइ तहिं वसइ सूरसेणु जगमंगलु॥२॥

३

कुरुकुलरुहु सिरिजयसिरिणिकेउ कासवगोत्तें भूसिउ सुतेउ।
सिरिकंत कंत कमणीयरूय सुरखयरणियंविणितिलयभूय।
णरणाहहु सा वल्लहिय केव सुवियड्ढहु वरकइवाणि जेव।
एयहुं दोहं मि होही ण भंति जिणु कुंथु णाम केवलि कहंति।
करि पुरवरु घरु णंदणवणालु पुज्जिज्जइ भत्तिइ सामिसालु।
तं णिसुणिवि धणएं तं विचित्तु किउ णयरु कणयमाणिक्कदित्तु।
पवणुद्धुयपहकप्पूरपंसु सरसरिणीरंतररमियहंसु।
पासायचूलियालिहियमेहु गयणुग्गयसुरहियधूमरेहु।

घत्ता—सुहं सुत्ती रयणिहि सयणि बालहंसगयगामिणि॥
पच्छिमजामइ सोलह वि पेच्छइ सिविणय सामिणि॥३॥

ग्रहण नहीं करते। तीर्थंकर नामक प्रकृतिका बन्ध कर वे मर गये तथा वे ऊपर चन्द्रबिम्बके समान सौम्य पाँचवें अनुत्तर विमानमें पहुँचे। वहाँ तैंतीस सागर प्रमाण आयु भोगते हुए जब छह माह आयु शेष रह गयी, तो इन्द्र कुबेरसे कहता है।

घत्ता—पहले द्वीप जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रमें कुरुजांगल देश है। वहाँ हस्तिनापुरमें जगमंगल राजा सूरसेन राजा है॥२॥

३

कुरुकुलका अंकुर तथा विजयश्रीका घर तेजस्वी वह कश्यपगोत्रसे विभूषित था। उसकी कान्ता श्रीकान्ता अत्यन्त कमनीय रूपवाली और सुर विद्याधर-स्त्रियोंमें तिलकस्वरूप थी। राजाके लिए वह वैसी ही प्रिया थी जैसे सुविदग्धोंके लिए वरकविकी वाणी प्रिय होती है। इन दोनोंके जिन कुन्थुके नामसे उत्पन्न होंगे, इसमें भ्रान्ति नहीं है, ऐसा केवली कहते हैं। तुम नगर, घर और नन्दनवनकी रचना करो और भक्तिसे स्वामी श्रेष्ठकी पूजा करो। यह सुनकर कुबेरने स्वर्ण और माणिक्योंसे प्रदीप्त विचित्र नगरकी रचना की। जिसमें हवासे पथमें कपूरकी धूल उड़ती है, जिसके सर-नदीके नीरके भीतर हंस रमण करते हैं, जिसके प्रासादोंके शिखर मेघोंको छूते हैं, जहाँ सुरभित धूम्र रेखाएँ आकाश तक उठी हुई हैं।

घत्ता—शय्यातलपर सुखसे सोयी हुई बालहंसगामिनी स्वामिनी श्रीकान्ता रात्रिके अन्तिम प्रहरमें सोलह स्वप्न देखती है॥३॥

---

५. AP जयमंगलु।

३. १. A °कुलरुहजयसिरिसिरि°। २. A सुकेउ। ३. AP णरणाहहु तहु वल्लहिय। ४. AP घर। ५. A पवणुद्धयपकयरयविमोसु; P पवणुद्धुयपहकप्पूरफंसु। ६. AP सरिसर°। ७. A गयणग्गय°। ८. P धम्मरेहु। ९. A सुहसुत्ती। १०. P °गइगामिणि।

४

वारणं मयालीणछप्पयं गोवइं खुरुब्भिण्णवप्पयं[1]।
केसरिं गलालंबिकेसरं गोमिंणी[2] सुमालाजुयं वरं।
उग्गयं हिमंसुं[3] दिणेसरं रत्तमीणजुम्मं रईसरं।
सायकुंभकुंभाण संघडं[4] पंकयायरं लच्छिपायडं।
खीरवारिरासिं महारवं विट्ठरं सकंठीरवं णवं।
मंदिरं सुराणं विहावियं णायगेहमहिरायसेवियं।
मेलयं मणीणं विचित्तयं[5] झत्ति धूमकेउं पलित्तयं।
राइछेयए संविउद्धिया सा णिवस्स वज्जरइ मुद्धिया।
रत्तियाविरामे णियच्छियं दंसणावलिं कयसुहच्छियं।
कहइ तीइ तिस्सा फलं पई होहिही[6] तुहं सुउ महामई।
इंदचंदणाइंदवंदिओ दिव्वणाणि णिज्जियमणिंदिओ।
चक्कवट्टि भोत्तूण भूयलं पाविही पयं परमणिक्कलं।

घत्ता—तं णिसुणिवि संतुट्ठ[7] सइ आइय मंदिरु मीणइ॥
बुद्धि लच्छि सिरि कंति हिरि दिहि कित्ति वि लीलागइ॥४॥

५

कय धणएं दरिसियसुयणतुट्ठि छम्मासु जाम वा रयणवुट्ठि[1]।
सावणमासंतरि कसणपक्खि दहमइ दिणि माणवजणियसोक्खि।

४

जिसके मदमें भ्रमर लीन हैं ऐसा गज, अपने खुरोंसे वप्रक्रीड़ा करता हुआ बैल, गले तक लटकती हुई अयालवाला सिंह, लक्ष्मी, सुन्दर मालाका उत्तम युग्म, उगता हुआ चन्द्र और सूर्य, खेलता हुआ रक्त मीनयुगल, स्वर्णकुम्भोंका युग्म, शोभाको प्रकट करता हुआ सरोवर, महाशब्दवाला क्षीरसमुद्र, नव सिंहासन, देवोंका विमान, नागराजोंसे सेवित नागभवन, मणियोंका विचित्र संगम और शीघ्र ही प्रदीप्त अग्निको उसने देखा। रात्रिका अन्त होनेपर जागी हुई वह मुग्धा राजासे कहती है कि रात्रिके अन्तमें मैंने शुभ और इच्छितको करनेवाली स्वप्नावली देखी है। पति उससे उसका फल कहता है कि तुम्हारा महामतिमान् पुत्र होगा। इन्द्र-चन्द्र और नागेन्द्रसे वन्दित दिव्यज्ञानी मन और इन्द्रियोंके विजेता, चक्रवर्ती जो भूतलका भोगकर परम निष्कल पद ( मोक्षपद ) प्राप्त करेगा।

घत्ता—यह सुनकर वह सती सन्तुष्ट हुई। मेनका उसके घर आयी। बुद्धि-लक्ष्मी-श्री-कान्ति-ह्री-धृति और लीलागति कीर्ति भी ॥४॥

५

कुबेरने सुजनको सन्तुष्ट करनेवाली रत्नवृष्टि छह माह तक की। श्रावण माहके कृष्णपक्षमें

४. १. A खुरविभिण्ण°। २. AP गोमिणि। ३. A हिमेसुं। ४. P संघणं। ५. A मेलयं विचित्तं मणीणयं। ६. AP तुहं सुओ पहोही महामई। ७. A संतुट्ठमइ।

५. १. A रयणविट्ठि।

कत्तिय[2]णक्खत्ति णिसाविरामि थिउ गब्भि भडारउ पउरधामि।
सीहरहु राउ अहमिंदु देउ वण्णिज्जइ किं णिव्वाणहेउ।
वणवासहिं घल्लियकव्वुरेहिं थुउ इंदपडिंदाइहिं सुरेहिं।
गइ संतिणाहि मलदोसहीणि पल्लोवमद्धि सायरि वि खीणि।
व[3]इसाहमासि पडिवयहि दियहि अग्गेयजोइ णरणाहपियहि।
जाय[4]उ जिणु कयतइलोक्कखोहु सुरवइ संपत्तु ससुरवरोहु।
णिउ सुरगिरिसिरु सुरणाहणाहु णाणत्तयसलिलवरंभवाहु।

घत्ता—सिंचिवि खीरघडेहिं जिणु अंचिउ णवसयवत्तहिं॥
इंदें रुंदाणंदयरु जोइउ दससयणेत्तहिं॥ ५॥

६

वंदिवि[1] पुणु णासु कहिवि कुंथु लंघेप्पिणु दीहरु पवणपंथु।
पुरु आविवि जणणिहि दिण्णु बालु गउ सग्गहु हरि सुरचक्कवालु[2]।
पोढत्तभावि थिउ कणयवण्णु कंतीइ पुण्णचंदु व पसण्णु।
पहु पंचतीसधणुतुंगकाउ सिरिलंछणु जयदुंदुहिणिणाउ।
तेवीससहसवरिसहं सयाइं सत्तेव सपण्णासइं गयाइं।
चरणंभोरुहण[3]मियामरासु णियबालकलीलाइ तासु।
पुणु तेत्तिउ मंडलियत्तणेण तेत्तिउ जि चक्कपरियत्तणेण।

दसमीके दिन मानवोंको सुख देनेवाले कार्तिक नक्षत्रमें निशाके अन्तमें आदरणीय वह सिंहरथ राजा अहमेन्द्र देव प्रवरधाम और गर्भमें आकर स्थित हो गया। उसके निर्वाणके कारणका क्या वर्णन किया जाये? जिन्होंने स्वर्णकी वर्षा की है ऐसे वनवासियों, इन्द्र-प्रतीन्द्रों आदि देवोंके द्वारा उनकी स्तुति की गयी। मलदोषसे रहित शान्तिनाथ तीर्थंकरके बाद लक्ष्मी उत्पन्न करनेवाला आधा पल्य समय बीतनेपर वैशाख शुक्ल प्रतिपदाके दिन राजाओंको प्रिय आग्नेय योगमें त्रिलोकको क्षोभ उत्पन्न करनेवाले जिनका जन्म हुआ। सुरवर-समूहके साथ इन्द्र भी उपस्थित हुआ। देवेन्द्रोंके नाथ और ज्ञानरूपी सलिलके श्रेष्ठ मेघ उनको सुमेरु पर्वतपर ले जाया गया।

घत्ता—वहीं क्षीरके घड़ोंसे अभिषेक कर फिर उनको नवकमलोंसे अर्चित किया। इन्द्रने विशाल आनन्द उत्पन्न करनेवाले उन्हें हजार नेत्रोंसे देखा॥५॥

६

फिर वन्दना कर, उनका नाम कुन्थु कहकर, लम्बे पवन-पथको पार कर, नगरमें आकर और बालक माँको देकर देवसमूहका पालक इन्द्र चला गया। स्वर्ण रंगवाले वह प्रौढ़ताको प्राप्त हुए। कान्तिमें वह पूर्णचन्द्रके समान प्रसन्न थे। स्वामी पैंतीस धनुष प्रमाण ऊँचे थे। वह श्रीलांछन और जय-जय दुन्दुभि निनादसे युक्त थे। जिनके चरण-कमलोंमें देव नमित हैं, ऐसे उनके नृपबाल क्रीड़ामें तेईस हजार सात सौ पचास वर्ष बीत गये। फिर इतने ही वर्ष अर्थात् तेईस हजार सात सौ पचास वर्ष राज्य करते हुए और इतने ही वर्ष (२३७५०) चक्रवर्तित्वमें,

२. AP कित्तिय°। ३. A वइसाहमासि पडिवयह दियहिं; P वइसाहमासि सेयपडिवयहि दियहि। ४. AP जायउ जिणिंदु तेलोक्कखोहु।

६. १. AP करिवि। २. A सुरु चक्कवालु। ३. AP °णविय°।

जइयहुं परिछिण्णउ कालु दीहु तइयहुं परमेसरु पुरिससीहु ।
गउ कहिं मि वणंतरु रमणकामु दिट्ठउ रिसि तेण तवेण खामु ।
मत्तंडचंडकिरणइं सहंतु दुम्मुक्कजम्मविलसिउ महंतु ।
घत्ता—सो तज्जणियइ दंसियउ मंतिहिं तेण णरिंदें ॥
जोयहि दुद्धरु तवचरणु चिण्णउं एण रिसिंदें ॥ ६ ॥

७

छड्डिवि कुडंबु कुविडंबु सव्वु छड्डिवि कुलबलु छलमाणगव्वु ।
वणि पइसिवि णिहसिवि इंदियाइं अवगण्णिवि दुज्जणणिंदियाइं ।
चंगउ ववसिउ जइपुंगमेण लइ हउं मि जामि एण जि कमेण ।
तं णिसुणिवि मंतें वुत्तु एम एयइ णिट्ठइ तउ करिवि देव ।
जाएसइ कहिं णिम्मुक्कगंथु तं णिसुणिवि भासइ देउ कुंथु ।
जाएसइ तहिं जहिं भूयगामु णउ पहवइ लोहु ण कोहु कामु ।
जाएसइ तहिं जहिं हेमकंति गउ परमप्पउ परमेट्ठि संति ।
हो हउं मि पवज्जमि तेत्थु तेम ण णियत्तमि कालें कहिं मि जेम ।
घरु आवेप्पिणु संसरासईहिं ता पडिबोहिउ सुरवरजईहिं ।
अहिसेउ विरइउ पुरंदरेण कुलि णिहिउ सतणुरुहु जिणवरेण ।
घत्ता—सिवियहि तेणारुहणु किउ विजयहि विजयपयासहि ॥
णाणामणिसिहरुज्जलहि लग्गखगाहिवतियसहि ॥ ७ ॥

इस प्रकार जब उनका लम्बा समय निकल गया, तब वह पुरुष श्रेष्ठ परमेश्वर रमण करनेकी इच्छासे कहीं भी वनान्तरमें चले गये। वहां उन्होंने तपसे क्षीण एक मुनिको देखा—सूर्यकी प्रचण्ड-किरणोंको सहन करते हुए महान् तथा जन्मकी चेष्टाओंसे मुक्त।

घत्ता—उस राजाने अपनी तर्जनीसे मन्त्रियोंके लिए उन्हें बताया कि देखो इन ऋषीन्द्रने कठोर तपका आचरण किया है ॥६॥

७

कुत्सित विडम्बनावाले सब कुटुम्बको छोड़कर; कुलबल, कपट, मान और गर्वको छोड़कर, वनमें प्रवेश कर, इन्द्रियोंका उपहास कर, दुर्जनोंकी निन्दाकी उपेक्षा कर इन यतिश्रेष्ठने बहुत अच्छा किया। लो मैं भी इसी परम्परासे जाता हूँ। यह सुनकर मन्त्रीने इस प्रकार कहा—"हे देव, इस निष्ठासे तपकर परिग्रहसे रहित, यह कहाँ जायेंगे?" यह सुनकर कुन्थु देव कहते हैं—कि वह वहाँ जायेंगे जहाँ प्राणिसमूहको लोभ, क्रोध और काम प्रभावित नहीं करते। वहाँ जायेंगे जहाँ स्वर्णकान्ति शान्तिजिन परमेष्ठी हों, मैं भी उसी प्रकार वहाँ जाऊँगा, जहाँसे समयके साथ वापस नहीं आऊँगा। तब घर आकर लौकान्तिक देवोंने अपनी वाणीमें उन्हें सम्बोधित किया। इन्द्रने अभिषेक किया। जिनवरने अपने पुत्रको कुलपरम्परामें स्थापित किया।

घत्ता—उन्होंने विजयको प्रकाशित करनेवाली, नाना मणिशिखरोंसे उज्ज्वल तथा जिसमें विद्याधर राजा और देव लगे हुए हैं, ऐसी शिविकामें आरोहण किया ॥७॥

४. AP दुक्कम्मजम्म° । ५. A दुद्धरु ।
७. १. A कुटुंबु । २. A सुसरासईहिं; KT record: सुसुहासईहिं इति पाठे अतीव शोभनमाषिमिः ।

८

वणि विउलि सहेउयरुक्ख[1]णीलि　　णियजम्ममासपक्खंतरालि।
दिणि तम्मि चेय विच्छु[2]लियपंकि　　कित्तियणक्खत्तासिइ ससंकि।
[3]वउ लइउ लइवि छट्ठोववासु　　तें सहुं पव्वइयउं णिव[4]सहासु।
संसारि सणेहु ण किं पि बद्धु　　मणपज्जउ णाणु जिणेण लद्धु।
बीयइ दिणि दिणयरकयपयासि　　परिभमइ णाहु णरवासवासि।
गयउरि दाविउ आहारु चारु　　थिउ धम्ममित्तघरि हयवियारु।
अमरहिं घल्लिय मंदारयाइं　　विहियइं पंच वि अच्छेरयाइं।
सोलहवरिसइं तउ तिव्वु चरिवि　　भवभामिरु दुक्कियभाउ हरिवि।
दिक्खावणि पत्ति चइत्ति मासि　　चंदिणि तइयइ दिणि सुहणिवासि।
कयछट्ठें तिलयतलासिएण　　खणि खीणकसाएं जससिएण।
अप्पेणप्पाणउं मुणिउं तेण　　उग्गमिएं णाणें केवलेण।
[5]परिजाणिउं तिजगु अणंतु गयणु　　जायउ सजोइजिणु अचलणयणु।

घत्ता—दिव्वंबरदिव्वाहरणइं सुर णमंति चउपासहिं॥
पुणु वि पुरंदरु अवयरिउ णाणाजाणसहासहिं॥ ८॥

९

थिओ समवसरणि　　सया विउससरणि।
जिणो विहियकरुणो　　हयावरणमरणो।

८

सहेतुक वृक्षोंसे हरे विशाल वनमें अपने जन्मके अन्तराल और दिनमें ( अर्थात् वैशाख शुक्ला प्रतिपदाके दिन ) चन्द्रमाके कृत्तिका नक्षत्रमें स्थित होनेपर छठा उपवास करते हुए उन्होंने व्रत ग्रहण कर लिया। उनके साथ एक हजार लोग और प्रव्रजित हुए। उन्होंने संसारके प्रति कुछ भी स्नेह नहीं रखा, जिननाथने मनःपर्ययज्ञान प्राप्त कर लिया। दूसरे दिन, दिनकर द्वारा जिसमें प्रकाश किया गया है, ऐसे हस्तिनापुरमें स्वामी घर-घर परिभ्रमण करते हैं। हतविकार वह धर्ममित्रके घर ठहर गये। वहाँ उन्हें सुन्दर आहार दिया गया। देवोंने मन्दारपुष्प बरसाये और पाँच आश्चर्य प्रकट किये। सोलह वर्ष तक तीव्र तपका आचरण कर संसारमें परिभ्रमण करानेवाले पापभावको नष्ट कर वह शुभ निवास दीक्षा वनमें पहुँचे। चैत्रमाहके शुक्ल पक्षकी तृतीयाके दिन तिलक वृक्षके नीचे स्थित यशसे श्वेत छठा उपवास करनेवाले क्षीणकषाय उन्होंने आत्मासे आत्माका ध्यान किया। उत्पन्न हुए केवलज्ञानसे उन्होंने त्रिलोक और अनन्त आकाश जान लिया। अचल नेत्र जिन ज्योति सहित हो गये।

घत्ता—दिव्य वस्त्र और दिव्य आभरण धारण करनेवाले देव चारों ओरसे उन्हें प्रणाम करते हैं। फिर भी अपने नाना यानोंसे पुरन्दर वहाँ आया॥८॥

९

सदैव विद्वानोंके लिए शरणस्वरूप समवसरणमें वह स्थित हो गये। करुणा करनेवाले,

८. १. AP °रुक्खमूलि। २. A विच्छलिय°। ३. AP वउ। ४. A णुवसहासु। ५. P पउ जाणिउ।

समुद्धरइ समयं णया हरइ कुमयं ।
मुसावयणमुइयं पसूहणणरुइयं ।
जणं करइ विमयं पहे थवइ दुमयं ।
मलं महइ कसणं घणं दमइ वसणं ।
फणीसुरनृभवणं फुडं कहइ भुवणं ।
चलं खलइ कविलं हरं हसणमुहलं ।
तणूणिहियमहिलं महीधरणसबलं ।
बला विणिहयपुरं हरिं भणइ ण वरं ।
मुणिं कणयचरणं ण तं तिमिरहरणं ।
खणाभावविगयं ण पत्तियह सुगयं ।
अयं अमरतरुणी- रयं णमइ ण गुणी ।
परं रिसहचरियं महोपसमभरियं ।
जिणा किमवि गहियं मणे अहव महियं ।
ण सो पडइ गहिरि णरो णरयविवरि ।

घत्ता—पंचतीस गणहर जिणहु जाया हयरयसंगहं ॥
भयसयाइं दिव्वहं रिसिहिं मणमें णियपुव्वंगहं ॥ ९ ॥

१०

चालीस तिण्णि सहसाइं होंति सहुं अद्धसयं सच तहिं ण भंति ।
एत्तिय सिक्खुय सिक्खाविणीय गुरुभत्तिवंत संसारभीय ।

मरणके आवरणको नष्ट करनेवाले वह जिन जिनशासनका उद्धार करते हैं, नयोंसे कुमतका हरण करते हैं। असत्य भाषणसे मुदित होनेवाले, पशुहत्यामें रुचि रखनेवाले उनको वह मद रहित करते हैं, दुर्मदको पथमें लाते हैं, पाप और मलका नाश करते हैं, सघन दुःखोंका दमन करते हैं, नागेश्वर और नृपभवनवाले विश्वका स्पष्ट कथन करते हैं। चंचल कपिल मतको और हँसीसे मुखर हरको स्खलित करते हैं। शरीरपर महिलाको धारण करनेवाले धरतीको धारण करनेमें समर्थ, बलपूर्वक द्वारिकाका निर्माण करनेवाले हरिको जो वर नहीं कहते, जो अक्षपाद मुनि हैं, वह अन्धकारका नाश करनेवाले नहीं हैं, जो क्षणिकवादको माननेवाले हैं ऐसे उन सुगतका विश्वास मत करो। ब्रह्मा देवस्त्रीमें रत है, उसे गुणी नमस्कार नहीं करते। केवल महान् उपशमसे भरित ऋषभचरितको जिसने स्वीकार किया है, अथवा मनमें उसकी पूजा की है, वह नर गम्भीर नरकविवरमें नहीं पड़ता।

घत्ता—जिनवरके पैंतीस गणधर थे। पापसंग्रहको नष्ट करनेवाले और अपने मनमें पूर्वांगोंको माननेवाले दिव्य ऋषि सात सौ थे ॥९॥

१०

तैंतालीस हजार एक सौ पचास; इतने महान् भक्तिसे पूर्ण, संसारसे भीत और शिक्षामें

९. १. AP °सुरणिभवणं। २. A विणिहयपरं। ३. A महापसम°। ४. P omits ण। ५. AP हयरइ-संगहं। ६. AP मणि माणिय°।

दोसहसइं पंचसयाइं ओहि — णाणिहिं केवलिहिं[1] ति दोण्णि लेहि ।
पंचेव सहस सउ एक्कु ताहं — महरिसिहिं विउव्वणरिद्धि जाहं ।
दोसहसइं पण्णासाहियाइं — गुणवंतहं वाइहिं साहियाइं ।
सहसाइं तिण्णि तिण्णि जि सयाइं — मणपज्जववंतहं गयमयाइं ।
सहसाइं सट्ठि आहुट्ठसयइं — अज्जियहं तेत्थु थुयकुंथुपयइं ।
सावयहं[2] लक्खउ दो तिण्णि लक्ख — सावइहिं ण याणमि देव संख ।
संखेज्ज तिरियगणु णहकरालु — जेत्तिउ होइवि थिउ चक्कवालु ।
तेत्तिउ सोलहवरिसूणु कालु — महि विहरिवि हयणरमोहजालु ।
गउ संमेयहु सम्मयगुणालु — तं[3] सुक्कझाणु पूरिउ विसालु ।
पडिमाइ परिट्ठिउ मासमेत्तु — रिसिसहसें सहुं णिम्मुक्कगत्तु ।

घत्ता—वइसाहहु सियपडिवइ जामिणिमुहि णिहयक्खहु ॥
गउ जिणु महसक्कें कित्तियउ कित्तियरिक्खे मोक्खहु ॥१०॥

११

कय तियसहिं तासु सरीरपुज्ज — सुरकिंकरकरहयविविहवज्ज ।
झंभाभेरीदुंदुहिणिणाय — घणथणियामरमुहगुणगाय ।
पयपणयपयासियदुरियदलणे[1] — जय जयहि जिणेसर कम्ममलण[2] ।
उव्वसिरंभाणच्चणरसिल्लु[3] — सयमहकरपंजलिघित्तफुल्लु[4] ।

---

विनीत शिक्षक थे। दो हजार पाँच सौ अवधिज्ञानी थे। तीन हजार दो सौ केवलज्ञानी, विक्रिया ऋद्धिके धारक महामुनि पाँच हजार एक सौ, गुणवान् वादी मुनि दो हजार पचास थे, तीन हजार तीन सौ मद रहित मन:पर्ययज्ञानी थे। साठ हजार तीन सौ पचास कुन्थु भगवान्‌के चरणकी स्तुति करनेवाली आर्यिकाएँ थीं। दो लाख श्रावक और तीन लाख श्राविकाएँ थीं। देवोंकी संख्या मैं नहीं जानता। नखोंसे भयंकर जितना संख्यात तिर्यंच समूह था, वह गोलाकार स्थित हो गया। जिन्होंने मनुष्योंके मोहजालको नष्ट किया है, ऐसे सम्यक्त्व गुणोंके घर वह उतने ही सोलह वर्ष तक धरतीपर विहार करते हुए सम्मेदशिखर पहुँचे। वहाँ उन्होंने विशाल शुक्लध्यान पूरा किया। एक माह तक प्रतिमा योगमें स्थित रहे और एक हजार मुनियोंके साथ शरीरसे मुक्त हो गये।

घत्ता—वैशाख शुक्ला प्रतिपदाके दिन रात्रिके पूर्वभागमें कृत्तिका नक्षत्रमें इन्द्रके द्वारा कीर्तित जिन मोक्षके लिए गये ॥१०॥

११

जिसमें देवों और अनुचरोंके हाथोंसे विविध वाद्य बजाये गये हैं, देवोंने उनकी ऐसी शरीर पूजा की। भम्भा, भेरी और दुन्दुभियोंका निनाद और जोर-जोरसे बोलनेवाले देवोंका नाद होने लगा। चरणोंमें प्रणत लोगोंके पापोंका दलन प्रकाशित करनेवाले और कर्मोंका नाश करनेवाले हे देव, आपकी जय हो। जो उर्वशी और रम्भाके नृत्यसे रसमय है, जिसमें इन्द्रके हाथों फूल फेंके जा

---

१०. १. A केवलिहि वि दोण्णि। २. A सावयहु संख दो। ३. A omits this foot.

११. १. AP °दलणु। २. AP वरजलणकुमारणिहित्तजलणु। ३. A °रसिल्ल। ४. A °फुल्ल।

तुंबरुणारयसंगीयगेय विरइय जिणपडिबिंबाहिसेय।
मालाविज्जाहरपिहियगयण मुणिघोसियणाणाथोत्तवयण।
णवकमलकलसदप्पणसमेय धवलायवत्तधयसंखसेय।
दूवंकुरदहिचंदणपसत्थ वंसग्गविलंबियदिव्ववत्थ।
सण्णाणि सुदंसणि विउलबुद्धि णिव्वाणपुज्ज महुं देउ सुद्धि।

घत्ता—सुहुं कुंथु भडारउ देउ महुं वंदिउ भरहणरिंदहिं॥
सियपुप्फयंतउज्जलमुहहिं णमिउ फणिंदसुरिंदहिं॥११॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे कुंथुचक्कहरतित्थयरणिव्वाणगमणं[6] णाम चउसट्ठिमो परिच्छेओ समत्तो॥६४॥

रहे हैं, तुम्बुरु और नारदके द्वारा गीत गाये जा रहे हैं, जिन प्रतिबिम्बोंका ऐसा अभिषेक किया गया। जिसमें विद्याधरोंकी कतारोंने आकाशको ढक लिया है, जिसमें मुनियोंके द्वारा नाना स्तोत्रवचन घोषित किये जा रहे हैं, जो नवकमल-कलश और दर्पणसे युक्त हैं, जो धवल आतपत्र ध्वज और शंखोंसे श्वेत है। दूर्वांकुर, दही और चन्दनसे प्रशस्त है, जिसमें बाँसोंपर दिव्यवस्त्र अवलम्बित हैं, ऐसी निर्वाण पूजा, मुझे ज्ञान और दर्शनसे युक्त विपुल बुद्धि और शुद्धि प्रदान करे।

घत्ता—भरतादि नरेन्द्रोंसे वन्दित, श्वेत नक्षत्रोंके समान उज्ज्वल मुखोंवाले नागेन्द्रों-सुरेन्द्रों द्वारा नमित आदरणीय कुन्थुदेव मुझे सुख प्रदान करें॥११॥

त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका कुन्थु चक्रवर्ती और तीर्थंकर निर्वाण गमन नामका चौसठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ॥६४॥

५. AP खेयरविसहरचंदहिं। ६. AP कुंथुचक्कवट्टितित्थयरपुराणं।

## संधि ६५

सुयदेवयहि पसत्थहि पसमियदुम्मइहि ॥
वंदिवि सिरेण सउव्वइं अंगइं भयवइहि ॥ ध्रुवकं ॥

१

जो भयवंतो मुक्कसवासो जं णीसासो सुरहियवासो ।
जेण कयं उत्तमसंणासं जो ण समिच्छइ चउसण्णासं ।
जिणदिट्ठं पंचिंदियणासं जं पणवंतो पावइ णा सं ।
भीममुहा वग्धाइणवासा जस्स गया दूरेण सवासा ।
रक्खइ भुवणं जस्स खमा णं णाणं जस्साणंतखमाणं ।
जेणुवइट्ठं धम्मणिहाणं संमियं[1] चित्तं भिल्लणिहाणं ।
जो जीवाणं जाओ ताणं गुरुयणभत्ती जाणं ताणं ।
अत्ताईणं[2] वत्थुपयाणं जो वत्तारो सव्वपयाणं ।

---

## सन्धि ६५

दुर्मतिको प्रशमित करनेवाली प्रशस्त भगवती श्रुतदेवताके चौदह पूर्वों सहित ग्यारह गोंकी मैं वन्दना करता हूँ ।

१

जो ज्ञानवान् अपने गृहवाससे मुक्त हैं, जिनसे मनुष्योंको शिक्षा होती है, जो सुरभित न्धवाले हैं, जिन्होने उत्तम संन्यास लिया है, जो आहारनिद्रादि संज्ञाओंको नहीं चाहते, बल्कि जनेन्द्र द्वारा उपदिष्ट पाँच इन्द्रियोंका नाश चाहते हैं। जिनको प्रणाम करनेवाला पुरुष सुख प्राप्त रता है। व्याघ्रादि चर्मको धारण करनेवाले पाशयुक्त वेताल आदि देव जिनसे दूर चले गये हैं, जनकी क्षमा विश्व और मनुष्यकी रक्षा करती है, जिनका ज्ञान अनन्तआकाशके प्रमाणवाला है। जिन्होने धर्मका उपदेश किया है और भीलके समान लोगोंके चित्तको शान्त किया है, जिन जीवों- गुरुजनोंके प्रति भक्ति है, वे उनके त्राता हैं। जो आप्त आदिके वस्तुप्रमाण और समस्त पदोंके

---

All Mss, have, at the beginning of this samdhi, the following stanza:-

आजन्मं (?) कवितारसैकधिषणासौभाग्यभाजो गिरां,
दृश्यते कवयो विलासकलग्रन्यानुगा बोधतः ।
किं तु प्रौढनिरूढगूढमतिना श्रीपुष्पदन्तेन भोः
साम्यं बिभ्रति (?) नैव जातु कविता शीघ्रं ततः प्राकृते ॥ १ ॥

AP read विशाल in the second line; A reads प्रौढनिगूढ in the third line; and AP read कविना, A reads शीघ्रं तत प्राकृतै, P reads शीघ्रं त्वतः प्राकृतेः in the fourth line.

१. A सम्मियचित्तं । २. A अंताईणं; P अत्थाईणं ।

दिण्णं जेणं[3] अभयपयाणं सासयसिवणयरस्स पयाणं।
भवहंतारं धीरं[4] हुं तं णमिउं देवं अरमरिहंतं।
तस्स भणामि चरित्तं चित्तं जणियसुरासुरविसहरचित्तं।

घत्ता—जंबूदीवइ सुरगिरिपुव्वदिसासियइ॥
पुव्वविदेहइ पविउलि केवलिभासियइ॥ १॥

२

सीयहि उत्तरकूलि रवण्णइ कच्छाणामदेसि वित्थिण्णइ।
खेमणयरि धणवइ पुहईसरु रूवें रमणीसरु वम्मीसरु।
णंदणाहतित्थयरसमीवइ बुज्झिवि धम्मु णाणसब्भावइ।[1]
अप्पउं तेण णिओइउं[2] राएं समणु[3] हवेप्पिणु मणवयकाएं।
चत्तकुपंथें जाणियसत्थें किउ पाओवगमणु[4] परमत्थें।
जाउ जयंताणुत्तरि सुरवरु कायमाणु तहु एक्कु जि किर करु।
आउ तासु तेत्तीसमहोयहि लोयणाडि सो पेक्खइ सावहि।
तप्पमाणविक्किरियातेयं वीरिएण संजुत्तु अमेयं।
भुंजंतहु सुहुं अहमिंदाणउं[5] आउहि थिउ छम्मासपमाणउं[6]।

घत्ता—सोहम्माहिउ भव्वहु जिणपयरयमइहि॥
तहिं कालिहिं आहासइ सुरवइ धणवइहि[7]॥ २॥

---

वक्ता हूँ, जिन्होंने अभयको प्रदान और शाश्वत शिवनगरको प्रयाण किया है, ऐसे संसारका नाश करनेवाले धीर अरहनाथ अर्हन्तको नमस्कार कर उनके सुर, असुर और विषधरोंके चित्तको आश्चर्य उत्पन्न करनेवाले विचित्र चरित्रको कहता हूँ।

घत्ता—जम्बूद्वीपके सुमेरुपर्वतकी पूर्व दिशा केवलोके द्वारा भाषित विशाल पूर्वविदेहमे ॥१॥

२

सीता नदीके उत्तरीतटपर फैले हुए सुन्दर कच्छ नामके देशके क्षेमनगरमे धनपति नामका राजा था। रूपमें जो स्त्रियोंका स्वामी और कामदेव था, वह अर्हन्नन्दन तीर्थंकरके समीप धर्म समझकर उस राजाने ज्ञानके स्वभावमें अपनेको नियोजित कर लिया। मन वचन कायसे श्रमण होकर, खोटे मार्गको छोड़कर और शास्त्रको जानकर उसने परमार्थ भावसे प्रायोपगमन किया। वह जयन्त विमान देव पैदा हुआ। वहाँ उसके शरीरका प्रमाण एक हाथ था। उसकी आयु तैंतीस सागर प्रमाण थी। अवधिज्ञानी वह लोकनाड़ीको देख सकता था। सन्तसमान विक्रिया ऋद्धिके तेज और वीर्यसे संयुक्त सुखको विना किसी मर्यादाके भोगते हुए उस अहमेन्द्रकी आयु छह माह शेष रह गई।

घत्ता—तो उस अवसरपर सौधर्म इन्द्रने जिनपदमे जिसकी मति अनुरक्त है, ऐसे भव्य कुबेरसे कहा ॥२॥

---

३. A तेणं। ४. AP वीरं।
२. १. A बुज्झवि णाणु धम्मु। २. AP णिओविउ। ३. AP सवणु। ४. AP पायोगमरणु। ५. AP अहमिंदाणं। ६. A °पवाणं; P °पमाणं। ७. AP तहिं नि कालि आहासइ।

३

एत्थु भरहि कुरुजंगलि जणवइ　　कुंजरपुरवरि मारुयधुयधइ।
राउ सुदंसणु तहु गुणजलसरि　　मित्तसेण णामेण घरेसरि।
एयहं दोहं वि होसइ जगगुरु　　तुहुं करि ताहं[1] तुरिउ कंचणपुरु।
ता तं जाइवि जक्खें रइयउ　　पट्टणु रयणकिरणअइसइयउ।
णिसि सुहुं[2] सुत्तइं पियकमणीयइ　　सिविणयपंति दिट्ठ रमणीयइं।
करि करोडु पंचाणणु गोमिणि　　मालाजुयलु चंदु णहयलमणि।
सफरुल्लय दो कलस सुहायर　　विमलसलिलकमलायर सायर।
सीहासणु विमाणु णायालउ　　मणिणिउरुंबु मऊह[3]करालउ।
जायवेउ दीहरजालावलि　　इय जोइवि ताए सिविणावलि।

घत्ता—देविइ सुत्तविउद्धिइ[4] अक्खिउ णरवइहि॥
तेण वि फलु विहसेप्पिणु भासिउ तहि सइहि॥ ३॥

४

जो जाणइ तिहुयणि[1] परु अप्पउ　　सो तुह सुउ होसइ परमप्पउ।
तं णिसुणि[2] वि हरिसिय सीमंतिणि　　आइय घरु सिरि दिहि हिरि कामिणि।
कंति कित्ति सइ बुद्धि भडारी　　गब्भसुद्धि कय सुहइं जणेरी।
जा छम्मास ताम घरि चंदिरु　　घत्तिउ[3] जक्खें लोयाणंदिरु।
फग्गुणि चंदविसुद्धहि तइयहि　　णिसिपच्छिमसंझहि रेवइयहि।

३

यहाँ भरतक्षेत्रके कुरुजांगल जनपदमें जिसमें हवासे ध्वज हिलते हैं, ऐसा हस्तिनापुर नगर है, उसमें राजा सुदर्शन है। उसकी गुणरूपी जलकी नदी मित्रसेना नामकी गृहेश्वरी थी। इन दोनोंके विश्वगुरु जन्म लेंगे, तुम शीघ्र उनके लिए स्वर्णनगरकी रचना करो। तब कुबेरने जाकर रत्नकिरणोंसे अतिशयित नगरकी रचना की। प्रिय रमणी कामिनीने रात्रिमें सुखसे सोते हुए स्वप्नमाला देखी। हाथी, बैल, सिंह, लक्ष्मी, मालायुगल, चन्द्रमा, सूर्य, दो मत्स्य, दो शुभाकार कलश, विमल जल और कमलोंका सरोवर, समुद्र, सिंहासन, विमान, नागलोक, किरणोंसे भास्वर मणिसमूह और दीर्घ ज्वालावलीसे युक्त आग। इस प्रकार स्वप्न देखकर उस—

घत्ता—देवीने सोतेसे जागकर, राजासे कहा। उसने भी हँसते हुए उस सतीसे उसका फल बताया॥३॥

४

जो त्रिभुवनमें स्वपरको जानता है, वह परमात्मा तुम्हारे पुत्र होंगे। यह सुनकर वह सीमन्तिनी हर्षित हो उठी। घरपर श्री, धृति, ह्री, कान्ति, कीर्ति, सती और बुद्धि आदि आदरणीय देवियाँ आयी और उन्होंने सुखको उत्पन्न करनेवाली गर्भशुद्धि की। जब छह माह बाकी बचे तो कुबेरने लोगोंको आनन्द देनेवाले सोनेकी घरपर वर्षा की। फाल्गुन कृष्णा तृतीयाके दिन, रात्रिके

३. १. AP तुरिउ ताहं। २. A सुहसुत्तइ। ३. AP मयूह°। ४. A °विबुद्धइ।
४. १. AP तिहुवणु। २. P सुणिवि। ३. A खित्तउ, P घित्तउ।

थिउ गब्भंतरालि जो धणवइ सो अहमिंदु चवेप्पिणु सुहमइ।
थुउ अमरिंदचंदधरणिंदहिं तहु दिवसहु लग्गिवि जक्खिदहिं।
वुट्ठउं विसरिसेहिं वसुहारहिं अट्ठारहपक्खंतरमेरहिं।
परिवट्टंतइ दिणसंताणइ वरिसकोडिसहसेण विहीणइ।
थक्कइ कुंथुणाहणिव्वाणइ पल्लचउत्थभायपरिमाणइ।
वरमग्गसिरमासि सिसिरहु भरि पूसजोइ चउदहमइ वासरि।

घत्ता—सग्गमग्गसंखोहणु बुहयणदुरियहरु॥
णाणत्तयसंजुत्तउ णासियजम्मजरु॥ ४॥

५

सत्तमचक्कवट्टि हयपरमउ संभूयउ जिणु अट्ठारहमउ।
मंदरसिहरि तूरणिग्घोसहिं ण्हविउ पुरंदरेहिं बत्तीसहिं।
णासु करेप्पिणु परमेसहु अरु अम्महि करि अप्पिउ आविवि घरु।
गउ पोलोमीवइ णियमंदिरु वड्ढइ पुण्णवंतु जिणु सुंदरु।
हेमच्छवितणु दहदहधणुतणु गरुयारउ गुणगणरंजियजणु।
एक्कवीसवरिसहं सहसइं सिसु लीलइ थिउ डिंभयकीलावसु।
एक्कवीससहसइं मंडलवइ एक्कवीससहसइं पुणु महिवइ।
चउदह रयणइं णव वि णिहाणइं भुंजिवि पीणिवि दविणें दीणइं।

अन्तिम प्रहरमें रेवती नक्षत्रमें, जो धनपति, अहमेन्द्र था, शुभमति वह, वहाँसे च्युत होकर, गर्भमें आकर स्थित हो गया। अमरेन्द्र चन्द्र और धरणेन्द्रने स्तुति की। उस दिनसे लेकर यक्षेन्द्रने अठारह पक्षों तक असामान्य स्वर्णधाराकी वर्षा की। कुन्थुनाथके निर्वाणके बाद समयकी परम्परा बीतनेपर एक हजार करोड़ वर्ष कम पल्यका चौथाई भाग जब शेष रह गया, तो शिशिरके भारसे भरे मार्गशीर्षके शुक्ल पक्षकी चतुर्दशीको पुष्य नक्षत्रमें—

घत्ता—स्वर्गमार्गको क्षुब्ध करनेवाले, बुधजनोंके पापको हरण करनेवाले तीन ज्ञानोंसे युक्त, जन्म और बुढ़ापेका जिन्होंने नाश कर दिया है॥४॥

५

ऐसे शत्रुका मद दूर करनेवाले सातवें चक्रवर्ती और अठारहवें जिन उत्पन्न हुए। मन्दराचलके शिखरपर, बत्तीस इन्द्रोंने तूर्योंके निर्घोषके साथ उनका अभिषेक किया। परमेश्वरका 'अर' नाम रखकर और घर आकर माताके हाथमें सौंप दिया। इन्द्र अपने घर चला गया। पुण्यवान् सुन्दर जिन बढ़ने लगे। स्वर्णके समान शरीर कान्तिवाले उनका शरीर बीस धनुष प्रमाण ऊँचा था। और वह अपने गुणगणसे जनोंका रंजन करनेवाले थे। बाल क्रीड़ाके वशीभूत वह शिशु इक्कीस हजार वर्ष तक क्रीड़ामें रहा। फिर इक्कीस हजार वर्षों तक वह मण्डलपति रहे फिर इक्कीस हजार वर्ष तक चक्रवर्ती राजा रहे। चौदह रत्न और नौ निधियोंका भोगकर धनसे

४. A देवसहु; P दिवहहु। ५. AP परिवड्ढंतइ। ६. AP दिणि। ७. P सियमग्गसिर°। ८. A सिसिहरभरि; P सिसिरहे भरि।

५. १. K मंदिरसिहरि। २. P एक्कवीससहसहसइं।

सारयब्भु पविलीणु णियच्छिवि    लच्छिविहोउ असेसु दुगुंछिवि।
जीविउ देहु असारु वियप्पिवि    अरविंदहु महिरज्जु समप्पिवि
घत्ता—खीरवारिपरिपुण्णहिं तारहारसियहिं ॥
ण्हाइवि मंगलकलसहिं सुरपल्हत्थियहिं ॥ ५ ॥

६

णिसुणिवि सारस्सय[1]संबोहणु    वइजयंतसिवियहि आरोहणु।
करिवि सहेउयवणु तं जेत्तहि    गउ तुरिएण महापहु तेत्तहि।
मियसिरजुत्तमासि दहमइ दिणि    चंदिणि रेवइरिक्खि सुसोहणि।
अवरण्हइ छट्ठेणुववासें    णिक्खंतउ सहुं रायसहासें।
लुंचिवि कुंतल णिम्मोहाउलं    लिंगु असंगु लेवि णिच्चेलउं।
मणपज्जयधरु सुद्धिणिरिक्खहि    बीयइ दियहि पइट्ठउ भिक्खहि।
चक्कणयरि अवराइयणरवें    पाराविउ अमरासुरसुरवें।
तहु घरि पंच वि चोज्जइं घडियइं    कुसुमइं रयणइं गयणहु पडियइं।
तवतावें णियतणु तावंतउ[2]    सोलहवरिसइं महि विहरंतउ[3]।
घत्ता—दिक्खावणु आवेप्पिणु कत्तियमासि पुणु ॥
सियबारहमइ वासरि सुरवरणवियगुणु ॥ ६ ॥

---

दोनोंको प्रसन्न कर शरद्के मेघको लीन होते देखकर, अशेष लक्ष्मी-विभोगकी निन्दा कर जीवन और देहको असार समझकर, अरविन्द (पुत्र) को महाराज्य देकर।

घत्ता—क्षीर समुद्रके जलोंसे परिपूर्ण, तार और हारके समान स्वच्छ मंगलकलशोंसे, देवपंक्तियों द्वारा स्नान कराकर ॥५॥

६

लौकान्तिक देवोंका सम्बोधन सुनकर, वैजयन्त शिविकापर आरोहणकर, जहाँ वह सहेतुकवन था, वहाँ महाप्रभु तुरन्त गये। मार्गशीर्षके शुक्ल पक्षकी दसमीके दिन, सुशोभन रेवती नक्षत्रमे अपराह्णमे वह छठा उपवास कर एक हजार राजाओंके साथ दीक्षित हो गये। केश लोंच कर निर्मोहसे युक्त असंग चिह्न और दिगम्बरत्व लेकर, वह जिसमे शुद्धिका निरीक्षण है, ऐसी भिक्षाके लिए दूसरे दिन प्रविष्ट हुए। चक्रनगरमें अमरों और असुरोंके समान सुन्दर स्वरवाले राजा अपराजितने उन्हे आहार दिया। उसके घरमें पाँच आश्चर्य प्रगट हुए। पुष्पों और रत्नोंकी आकाशसे वर्षा हुई। तपके तापसे अपने शरीरको तपाते हुए तथा सोलह वर्ष तक धरतीपर विहार करते हुए।

घत्ता—दीक्षावन ( सहेतुकवन ) मे आकर, सुरवरोंसे जिनके गुण प्रणम्य है, ऐसे वह कार्तिक शुक्ला द्वादशीके दिन ॥६॥

---

६. १. A सारयस्स। २. AP तावंतहु। ३. AP विहरंतहु।

७

अवरण्हइ अंबयतलि थक्कउ    छट्ठववासिउ मोहें मुक्कउ ।
जायउ केवलि केवलदंसणि    आयउ भेसइं अंगारउ सणि ।
धरणु वरुणु ससि तरणि धणेसरु    पवणु जलणु भावेण सुरेसरु ।
थुणइ अणेयहिं थोत्तपउत्तिहिं    समवसरणु किउ विविहविहत्तिहिं ।
तेत्थु णिसण्णएण तं सिट्ठउ    जं अवरेहिं मि देवहिं दिट्ठउ ।
चउ णिरूवि अज्जीव पयासिय    रूविखंधदेसाइ वि भासिय ।
मग्गणगुणठाणाइं समासिय    जीव सकाय अकाय वि दरिसिय ।
सत्तपंचणवछव्विहभेयइं    एयइं अवरइं कहियइं णेयइं ।
तहु संजाया तहिं मउलियकर    गणहर तीस रिद्धिबुद्धीसर ।
गणमि दहुत्तर वम्महदमणहं    तिण्णि तिण्णि सय सिक्खुय सवणहं ।

घत्ता—पंचतीससहसइं भणु अट्ठसयइं कियइं ॥
तीसणिउत्तइं जाणसु मुणिहिं वयंकियइं ॥ ७ ॥

८

एत्तियं ओहिणाणि तहु हयकलि    दुसहस वसुसय साहिय केवलि ।
जिणवरचरणुण्णामियसीसइं    दोसहसइं पणवण्णविमीसइं ।
मणपज्जयधराहं वरचरियहं    चउसहसइं तिसयइं विक्किरियहं ।

---

७

अपराह्नमें आम्रवृक्षके नीचे स्थित हो गये और छठे उपवासके द्वारा मोहसे मुक्त हो गये। केवलदर्शनी वह केवली हो गये। बृहस्पति, मंगल, शनि, धरण (नागकुमारोंका इन्द्र), वरुण, शशि, सूर्य, धनेश्वर (कुबेर), पवन, अग्नि और इन्द्र भावपूर्वक वहाँ आये। वह अनेक स्तोत्र प्रवृत्तियोंसे स्तुति करता है और अनेक विभाजनोंके साथ समवसरणकी रचना करता है। वहाँ विराजमान उन्होंने वह कथन किया जो दूसरे देवोंने भी देख लिया। चार द्रव्यों ( धर्म, अधर्म, आकाश और काल ) का निरूपण कर उन्होंने अजीव तत्त्वका प्रकाशन किया। उन्होंने द्रव्यके स्कन्ध और देशका भी कथन किया। संक्षेपमें मार्गणा और गुणस्थानोंकी चर्चा की। सकाम-अकाम जीवोंको भी दरसाया। सात, पाँच, नौ और छह भेदवाले इन और दूसरी ज्ञेय वस्तुओंका कथन किया। वहाँ उनके हाथ जोड़े हुए तीस गणधर हुए। कामदेवका दमन करनेवाले ग्यारह अंगों और चौदह पूर्वोंके धारी छह सौ दस मुनि थे।

घत्ता—व्रतोंसे अंकित शिक्षक मुनि पैंतीस हजार आठ सौ पैंतीस थे, यह जानो ॥७॥

८

पापको नष्ट करनेवाले अवधिज्ञानी अट्ठाईस सौ थे। केवलज्ञानी भी इतने ही अर्थात् अट्ठाईस सौ। जिनवरके चरणोंमें सिर झुकानेवाले मनःपर्ययज्ञानी दो हजार पचपन थे। श्रेष्ठ

---

७. १. A भेसउ । २. AP अंगारय । ३. AP णीरूवि । ४. AP समणहं । ५. पंचवीस ।
८. १. AP एत्तिय वीयणाणि; T तइयणाणि ।

सोलहसयइं परागमहारिहिं　　सट्ठिसहासइं संजमणारिहिं ।
सावयाहं पुणु लक्खु भणिज्जइ　　सुण्णचउक्क छहग्गइ दिज्जइ ।
लक्खइं तिण्णि गेहधम्मत्थहं　　महिलहं मंगलदव्वविहत्थहं ।
संखावज्जिएहिं गिव्वाणहिं　　खगॅमिगेहिं पुव्वुत्तॅयमाणहिं ।
एक्कवीससहसइं ध्रुवुँ माणइं　　वरिसहं सोलहवरिसॅविहीणइं ।
भूयलि भमिवि भव्व पहि लोइवि　　मासमेत्तु णियजीविउ जोइवि ।
सहुं रिसिसहसें थिउ संमेयइ　　मुइवि दिव्वँतणु पडिमाजोयइ ।
फग्गुणपुरिममासि कसणंतिमि　　दियहि चंदि कयरेवइसंगमि ।
पुव्वणिसागमि णिक्कलु जायउ　　गउ तहिं जिणु जहिं गयउ ण आयउ ।

घत्ता—चउविहदेवणिकायहिं जयजयकारियउ ॥
अरु अग्गिदकुमारहिं तहिं साहुक्कारियउ ॥ ८ ॥

९

अरु अरविंदगब्भकयचारउ　　अरु अरुहंतु अणंगवियारउ ।
अरु अरमाणिहीहिं णउ रुच्चइ　　अरु अरहिल्लु तच्चु जगि सुच्चइ ।
अरु अरसिल्लु अगंधु अरूअउ　　अरु अरामु अविरामउ हूयउ ।
अरु अरईरईहिं णउ छिप्पइ　　अरु अरोसु किह पावें लिप्पइ ।

चर्या धारण करनेवाले विक्रियाऋद्धिके धारक चार हजार तीन सौ थे। परमागमको धारण करनेवाले श्रेष्ठ वादी मुनि सोलह सौ थे। संयम धारण करनेवाली आर्यिकाएँ साठ हजार थीं। श्रावक एक लाख साठ हजार थे। गृहस्थ धर्ममें स्थित तथा हाथमें मंगल द्रव्य लिये हुए तीन लाख श्राविकाएँ थीं। देवता संख्या-विहीन थे, खग और मृग पूर्वोक्त मानवाले (संख्यात) थे। सोलह वर्ष कम इक्कीस हजार वर्ष पर्यन्त भूतलपर परिभ्रमण कर, भव्योंको पथपर लाकर, अपना जीवन एक माहका देखकर वह एक हजार मुनियोंके साथ सम्मेद शिखरपर स्थित हो गये एवं शरीरको (मोहको) छोड़कर प्रतिमायोगमें स्थित हो गये। फागुन माहके कृष्ण पक्षकी द्वितीयाके दिन रेवती नक्षत्रमें निशाके पूर्वभागमें वह निष्पाप हो गये, जिन वहाँ चले गये कि जहाँ गया हुआ वापस नहीं आता।

घत्ता—चार प्रकारके निकायोंके देवोंने जय-जयकार किया। तब अग्नीन्द्रकुमार देवोंने अरह तीर्थंकरका दाह संस्कार किया ॥८॥

९

अरु—अरविन्दके गर्भमें उत्पन्न शोभा है, अरु—कामको विदारण करनेवाले जिन हैं, अरु—दरिद्रोंके लिए नहीं रुचते, अरु—अर्हत्का तत्त्व संसारमें स्पष्ट सूचित होता है। अरु—रसरहित, अगन्ध और अरूप है। अरु—रति-अरतिके द्वारा स्पृश्य नहीं है। अरु—क्रोधसे रहित .

२. AP °मिगेहि। ३. AP पुव्वुत्तपमाणहिं। ४. A धुवमाणइं। ५. A °वरिसइं हीणइं। ६. T जोइवि। ७. AP कसिणह। ८. A कसणंतमि। ९. AP दहसारियउ।
९. १. AP जणि। २. A छिव।

अरु अरवें गुणेण संजुत्तउ अरु अरुणें पवणें पहु वुत्तउ ।
अरु अरुयाणिवासु अजरामरु अरु अरुद्धु विहुरेण सुहायरु ।
अरु अरुहक्खरेहिं जगि भाणिउ अरु अरु बप्पे जेण ण उ जाणिउ ।
सो संसारि भमंतु ण थक्कइ अरथुइ करहुं ण सक्कु वि सक्कइ ।
अरु अरिहरु आवरणु महारउ णिहणउ दंसणणाणणिवारउ ।

घत्ता—अरतित्थंकरि णिव्वुइ रंजियविउससह ॥
हूई णिसुणि सुंभउमहु चक्किहि तणिय कह ॥ ९ ॥

१०

एत्थु भरहि लंबियधयमालइ रयणसिहरघरि णयरि विसालइ ।
पहु भूवालु णाम भूमंडणु तहु जायउं परेहिं सहुं भंडणु ।
बहुयहिं आहवि एक्कु णिरुज्झइ बहुयहिं सुत्तहिं हत्थि वि बज्झइ ।
खज्जइ बहुयहिं भरियभरोलिहिं विसहरु विसदारुणु वि पिपीलिहिं ।
बहुयहिं मिलिवि माणु तहु खंडिउ तेण वि पुरु कलत्तु घरु छंडिउ ।
लोहमोहमयभयजमदूयहु रिसिवउ लइउ णियडि संभूयहु ।
भोयाकंखइ करिवि णियाणउं मुउ लद्धउं महसुक्कविमाणउं ।
सोलहसायराउ सो जइयहुं अच्छइ सुरवरु सहुं दिवि तइयहुं ।

है, वे पापके द्वारा कैसे लिप्त होते हैं? अरु—अशब्द-गुणसे युक्त हैं, अरु—सूर्य और पवनके द्वारा प्रभु कहे जाते हैं। अरु—आरोग्यके निवास हैं, अजर-अमर हैं। अरु—कष्टोंसे अरुद्ध हैं और शुभाकर हैं, अरु—अर्हत् अक्षरोंसे जगमें कहे जाते हैं। हे सुभट, जिसने 'अरु अरु' को नहीं जाना, वह संसारमें भ्रमण करता हुआ कभी विश्रान्ति नहीं पाता। अरहन्तकी स्तुति करनेमें इन्द्र भी समर्थ नहीं है। मेरे दर्शनज्ञानका निवारण करनेवाले आवरणको नष्ट करनेके लिए अरु—अरिका नाश करनेवाले हैं।

घत्ता—अर तीर्थंकरके मोक्ष प्राप्त कर लेनेपर विद्वद्सभाको रंजित करनेवाली सुभौम चक्रवर्तीकी कथा हुई, उसे सुनो ॥९॥

१०

इस जम्बूद्वीपमे, जिसमें ध्वजाएँ अवलम्बित है और रत्नोंके शिखरवाले घर हैं, ऐसे विशाल नगरमें, पृथ्वीका अलंकार भूपाल नामका राजा है। उसको शत्रुओंके साथ भिड़न्त हुई। युद्धमे बहुतोंके द्वारा एकको रोक लिया गया। बहुत-से नागोंके द्वारा तो हाथी भी बाँध लिया जाता है। जिन्होने वल्मीकको भर दिया है ऐसी बहुत सी चींटियों द्वारा विषसे भयंकर विषधर खा लिया जाता है। बहुतोंने मिलकर उसके मानको खण्डित कर दिया। उसने भी पुर, कलत्र और घरको छोड़ दिया। लोभ, मोह, मद और भयके लिए यमदूत सम्भूत मुनिके पास उसने मुनिव्रत ले लिया। भोगकी आकांक्षाका निदान कर मर गया। उसने महाशुक्र विमानको प्राप्त किया। जब-

३. A अरएं। ४. AP वरुणें। ५. A अरुयाणिवासु। ६. AP जेण अप्प। ७. P सुभोमहु।

१०. १. AP भूपालु। २. P छड्डिउ। ३. AP रिसिवउ। ४. AP विवाणउ।

कालें कालु जाम पल्लट्टइ एत्थु कहंतरु अवरु पवट्टइ ।
पवरिक्खाउवंसु सियमंदिरि सहसबाहु णरवइ कोसलपुरि ।
दुद्धरवइरिवीरसंघारउ कण्णाकुज्जहि राणउ पारउ ।

घत्ता—णाम विचित्तमइ सइ तेण मुणालभुय ॥
सहसबाहुणरणाहहु दिण्णी णियय सुय ॥१०॥

११

सुंदरु लक्खणलक्खियकायउ तहि कयवीरु णाम सुउ जायउ ।
वीणालावहि मज्झे खामहि पारयबिहिणिहि सिरिमइणामहि ।
सयबिंदुं णरिंदकुलहंसें णियजससससहरधवलियवंसें ।
सिसु जमयग्गि णाम उप्पण्णउ जणणिमरणसोएं णिव्विण्णउ ।
बालत्तम्मि तेण सेविउ वणु जगि जायउ तवतिव्वु तवोहणु ।
अवरु तहि जि दढगाहिणरेसरु तासु मित्तु हरिसम्मु सुदियवरु ।
बेण्णि मि समउं सोक्खु भुंजेप्पिणु जइ जाया इच्छिय व्रउ लेप्पिणु ।
णिउ जिणवररिसि सोत्तिउ तावसु हूयउ मोहमंदु मिच्छावसु ।
मित्तें मित्तु वुत्तु णउ जुज्जइ तावसमग्गें जम्मु ण छिज्जइ ।
विप्पें तासु वयणु अवहेरिउ उत्तरु किं पि वि णेय समीरिउ ।

तक सोलह सागर समय है तबतक वह समर्थ सुरवर स्वर्गमे रहा। जबतक समयके द्वारा समय पलटता है और यहाँ दूसरा कथान्तर प्रारम्भ होता है। सफेद घरोंसे युक्त अयोध्यानगरमे प्रवर इक्ष्वाकुवंशीय राजा सहस्रबाहु था। दुर्धर शत्रुवीरोंको संहार करनेवाला कान्यकुब्जका राजा पारत था।

घत्ता—उसने अपनी मृणालके समान भुजाओंवाली सती कन्या विचित्रमती राजा सहस्रबाहुको दे दी ॥१०॥

११

उसका लक्षणोंसे लक्षित शरीर सुन्दर कृतवीर्य नामका पुत्र हुआ। वीणाके समान बोलनेवाली मध्यमें क्षीण श्रीमती नामकी पारतकी बहनसे, नरेन्द्रकुलके हंस अपने यशरूपी चन्द्रमासे वंशको धवलित करनेवाले शतबिन्दुको जमदग्नि नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। माताकी मृत्युके शोकसे वह विरक्त हो गया। बचपनमे उसने वनमे तपस्या की और जगमे वह तपसे तीव्र तपस्वीके रूपमे प्रसिद्ध हो गया। वहाँपर एक दृढ़ग्राही राजा था। श्रेष्ठ द्विजवर हरिशर्मा उसका मित्र था। साथ-साथ सुखका उपभोग कर दोनो अपना इच्छित व्रत लेकर यति हो गये। राजा ( दृढग्राही ) जैनमुनि हुआ और मोहसे मूर्ख और मिथ्यात्वके वशीभूत होकर तापस हो गया। मित्रने मित्रसे कहा कि यह ठीक नही है, तुम्हे तपस्वी मार्गमे अपना जन्म नष्ट नही करना चाहिए। ब्राह्मणने

५. AP °वसि तहु मंदिरि । ६. AP सहसवाहुँ ।
११. १. A सुंदर° । २. AP °बहिणिहि । ३. A बालत्तणि जि । ४. AP तउ तिव्वु । ५. AP वउ ।
६. A वरसिरि सोमित्तिउ; P °वररिसि सोमित्तिउ । ७. P मेहमंदु ।

जिणवरहरपयाइं सुमरेप्पिणु वेण्णि मि मुय संणासु करेप्पिणु।
खत्तिउ मरिवि जाउ सोहम्मइ बंभणु पुणु जोइससुरहम्मइ।

घत्ता—चिंतिउ पत्थिवदेवें सुहि वसुमलमइहि ॥
तउ अण्णाणु चरेप्पिणु हुउ जोइसगइहि ॥११॥

१२

मइं सयणेण वि णउ उत्तारिउ जायउ बंधु[1] दीहसंसारिउ।
इय णिज्झाइवि ढुक्कउ तेत्तहिं अच्छइ सुरवरु[2] जोइसु जेत्तहिं।
णेहपरव्वसेहिं सुयमंडिउ दोहं मि एक्कमेक्कु अवरुंडिउ।
अवलोइवि जोइसु मउलियकरु आहासइ विहसिवि कप्पामरु।
पइं जिणवयणु बप्प अवगण्णिउ अण्णाणु जि गुरुयारउं[3] मण्णिउ।
णच्चइ देउ गेयसरु गायइ महिलउ माणइ वज्जउ वायइ।
डहइ पुरइं रिउवग्गु वियारइ एहउ किं संसारहु तारइ।
णिक्कलु किं सिद्धंतु समासइ विणु वयणेण सद्दु कहिं होसइ।
सद्दें[4] विणु कहिं सत्थपरिग्गहु पइं कुमग्गि किं किउ णियणिग्गहु।
तं णिसुणिवि इयरेण पवुत्तउं मइं ण सिवागमि इट्ठु तउ तत्तउं।

घत्ता—गउरीमुहकमलालिहिं वरगोवइगइहि ॥
भासिउ किं पि ण बुज्झिउ देवहु पसुवइहि ॥१२॥

---

उसके वचनोंकी उपेक्षा की। उसने कुछ भी उत्तर देनेकी चेष्टा नहीं की। जिनवर और शिवके चरणोका स्मरण कर दोनों संन्यासपूर्वक मर गये। क्षत्रिय ( राजा ) मरकर सौधर्म स्वर्गमें उत्पन्न हुआ और ब्राह्मण ज्योतिषदेवके विमानमें।

घत्ता—राजा देवने विचार किया कि मित्र अज्ञानतपका आचरण कर आठो मलोंसे युक्त मतिवाले ज्योतिषी घरमें उत्पन्न हुआ है ॥११॥

१२

स्वजन मैंने उसका उद्धार नहीं किया और मेरा बन्धु दीर्घ संसारी हो गया। यह सोचकर वह वहाँ पहुँचा, जहाँपर वह ज्योतिष सुरवर था। स्नेहके परवश होकर दोनोंने बाहु फैलाकर एक दूसरेका आलिंगन किया। हाथ जोड़े हुए ज्योतिष देवको देखकर कल्पवासी देव हँसकर कहता है—"हे सुभट, तुमने जिनवचनोंकी उपेक्षा की, अज्ञानको ही तुमने बहुत बड़ा माना। देव (शिव) नृत्य करता है, गीत स्वर गाता है, महिला ( पार्वती ) को मानता है। वाद्य (डमरू) बजाता है, नगरों ( त्रिपुर ) को जलाता है, शत्रुवर्गका नाश करता है। यह क्या संसारसे तार सकता है। सदाशिव क्या सिद्धान्तका कथन कर सकता है, बिना वचनके क्या शब्द हो सकता है ? शब्दके बिना शास्त्रकी रचना कैसे हो सकती है ? तुमने कुमार्गमें अपना तप क्यों किया।" यह सुनकर दूसरेने कहा—"मैंने शिवागममें इष्ट तपका आचरण नहीं किया।

घत्ता—पार्वतीके मुखरूपी कमलके भ्रमर, बैलपर ( नन्दीपर ) चलनेवाले पशुपति देवका कहा हुआ मैंने कुछ भी नहीं समझा" ॥१२॥

---

१२. १. A दोह बंधु। २. A जोइससुरवरु। ३. AP गरुयारउ। ४. AP सद्दें।

१३

ता पभणइ सुरु सम्माइट्ठिउ जो तुम्हारइ णिट्ठइ णिट्ठिउ।
सो दावहि तावसु जो गयमलु आउ आउ वच्चहुं धरणीयलु।
सुहिणा उत्तउ मयणणिवारउ पेच्छहि रिसि जमयग्गिभडारउ।
ते वेण्णि वि जेण गुणगणसिक्खहि सज्जण लग्गा धम्मपरिक्खहि।
गय कलविंकमिहुणु होएप्पिणु थिउ मुणिमीसियवासु रएप्पिणु।
कणु चुणंति कीलंति भमंति वि तावसमासुरवासि रसंति वि।
अण्णहि दिणि जंपइ चिडवल्लउ कंति कंति हउं भमणपियल्लउ।
गच्छमि लग्गउ एत्थु जि अच्छहि कल्लइ आयहु महु मुहुं पेच्छहि।
ता चिडउल्लियाइ पडिवोल्लिउ हियवउ णाह महारउ सल्लिउ।
पइं विणु एक्कु वि दिवहु ण जीवमि अज्जु वियालइ जमपुरि पावमि।
करहि सवहु जइ परइ ण आवहि तो मइं णिच्छउं मुइय विहावहि।

घत्ता—भणइ पक्खि हलि पक्खिणि परइ ण एमि जइ॥
हउं एयहु जमयग्गिहि दुक्किउ लेमि तइ॥१३॥

१४

तं णिसुणिवि सयविंदुहि णंदणु पभणइ रोसजलणजालियतणु।
अरि अरि पिसुण पक्खि किं वुक्कउं महुं गुणवंतहु किं किर दुक्किउं।

---

१३

तब वह सम्यग्दृष्टि देव कहता है कि जो तुम्हारी निष्ठा ( साधना ) में लीन है, और जो गतमल है, ऐसे तापसको बताओ। आओ-आओ, धरणीतलको चलें। सुधिदेवने कहा—कामका निवारण करनेवाले आदरणीय जमदग्नि मुनिको देखिए। वे दोनों ही देव, जिसमें गुणगणकी शिक्षा है, ऐसी धर्म परीक्षामें लग गये। वे दोनों चटक पक्षीका जोड़ा बनकर मुनिकी दाढ़ीमें घोसला बनाकर रहने लगे। वे दोनों कण चुगते क्रीड़ा करते और भ्रमण करते। तापसके दाढ़ी-रूपी घरमें रहनेवाले वे दोनों शब्द भी करते। एक दूसरे दिन चिड़ा कहता है—'हे प्रिये, प्रिये, मैं भ्रमण-प्रिय हूँ। मैं जाता हूँ। तुम यहाँ लगकर रहो। कल आये हुए मेरा मुँह तुम देखोगी।' तब चिड़ियाने उत्तर दिया कि हे स्वामी, मेरा हृदय पीड़ित है, तुम्हारे बिना मैं एक दिन जीवित नहीं रह सकती, मैं आज ही शाम यमपुर चली जाऊँगी। तुम शपथ लो। यदि तुम कल तक नहीं आओगे तो तुम मुझे निश्चित रूपसे मरा हुआ देखोगे ?

घत्ता—चिड़ा कहता है—"हे चिड़िया रानी, ( पक्षिणी ) यदि मैं कल तक लौटकर नहीं आया तो मैं इस जमदग्निके पापको ग्रहण करूँ" ॥१३॥

१४

यह सुनकर क्रोधकी ज्वालासे जिसका शरीर जल रहा है, ऐसा शतबिन्दुका पुत्र बोला,

---

१३. १. AP वच्चहुं। २. P पच्छहि। ३. A जिण। ४. A तावसभासुर। ५. A रमंति। ६. A भवण°; P भणमि। ७. महुं। ८. A डोल्लिउ। ९. A करहु। १०. A णिच्चउ। ११. A लेवि।

१४. १. A पक्खि पिसुण। २. AP वुक्किउं।

जइ दुक्किउ तो पइं संघारमि हत्थें णिहसिवि पेट्टु[3] समारमि ।
एव चवेप्पिणु कयसंकोल्लणु करहिं णिहिट्ठिउ सउणिणिहेलणु ।
पेहुणिल्ल थिय अंबरि जाइवि पभणिउ तवसि तेर्णं पोमाइवि[4] ।
तवहु ण जुत्तउं जीवविणासणु खमहि ताय खम मुणिहिं विहूसणु ।
ता भासइ छारेणुद्धूलिउ हउं तुम्हहिं किं झाणहु चालिउ ।
किं मइं कियउं पाउ तवचरणें गणवइतिणयणपूयाकरणें[5] ।
ता घरपक्खि[6] कहइ लइ चंगउं पइं तवतावें ताविउं अंगउं ।
परं[7] किं वेयवयण ण वियाणिउं णवउ कलत्तु ण कत्थु वि माणिउं ।
सुयमुहकमलु ण कहिं वि णिहालिउं दुरिएं अप्पाणउं किं मइलिउ ।
णत्थि अपुत्तहु गइ विप्पागमि ता संजाय चिंत जइपुंगमि ।

घत्ता—अण्णाणिउ तवभट्ठउ मायावयणहउ ॥
सो तहु पारयणामहु मामहु पासि गउ ॥१४॥

१५

तणुरुहकारणि मग्गइ कण्णउ कज्जलकंचणमरगयवण्णउ ।
वेयालु व भियरालु जडालउ अवलोएप्पिणु णट्ठउ बालउ ।
थेरु जराजज्जरिउ ण लज्जइ घरघरिणीवाएं[1] किह भज्जइ ।
कीलंती अण्णेक्क पियारी कुयरि रेणुधूसर[2] लहुयारी ।

"अरे-अरे दुष्ट पक्षी, तूने क्या कहा, मुझ गुणवान्‌मे क्या पाप है ? यदि दुष्कृत है तो तुम्हें मारता हूँ । हाथसे रगड़कर चूर्ण-चूर्ण करता हूँ ।" यह कहकर, जिसने परिहास किया है, ऐसे पक्षियोंके घोंसलेको वह हाथसे रगड़ता है । दोनों पक्षी जाकर आकाशमें स्थित हो गये—प्रशंसा करते हुए । तापससे कहा कि तपस्वीके लिए जीवका नाश करना ठीक नहीं । हे तात, क्षमा कीजिए, क्षमा मुनियोंका आभूषण है । तब भस्म-विभूषित वह मुनि कहते हैं कि तुम लोगोंने हमे ध्यानसे क्यों विचलित किया । गणपति और शिवकी पूजा और तपश्चरण करके मैंने क्या पाप किया ? इसपर गृहपक्षी कहता है—"अच्छा लो, तुमने तपतापसे अपने शरीरको सन्तप्त किया । पर क्यों तुमने वेद-वचन नहीं जाना । तुमने नवकलत्रको भी नहीं माना । तुमने पुत्रके मुखकमलको कभी भी नहीं देखा । तुमने अपनेको पापसे मलिन क्यों किया ? ब्राह्मणोंके आगमके अनुसार पुत्रहीन व्यक्तिकी कोई गति नहीं है ।" ( यह सुनकर ) यतिवरको चिन्ता पैदा हो गयी ।

घत्ता—अज्ञानी तपसे भ्रष्ट और मायावचनोंसे आहत वह अपने पारत नामके मामाके पास गया ॥१४॥

१५

पुत्रकी इच्छासे वह कन्या माँगता है । काजल, स्वर्ण और मरकतके रंगका वह वेतालके समान विकराल और जटासे युक्त था । उसे देखकर, कन्याएँ भाग गयीं । बुढ़ापेसे जर्जर वह बूढ़ा जरा भी नहीं लजाया । घर और गृहिणीकी बातसे वह कैसे मग्न होता ? खेलती हुई एक और

३. AP पिट्ठु । ४. AP तहिं । ५. AP कयउ । ६. A सुरपक्खि; T घरपक्खि । ७. AP मइं ।
१५. १. AP घरि घरिणी° । २. P °धूसरि ।

रेणुय भणिवि तेण हक्कारिवि कयलीहलु दंसेवि पैयारिवि[3]।
वइसारिय[4] अंचोलिहि लुद्धें भणिउं अणंगसरोहणिरुद्धें।
णिसुणि ससुर एयइ हउं इच्छिउ मुद्धइ एंतु मणेण पडिच्छिउ।
एह देवि[5] लहुई[6] किं वुच्चइ जाहि महारउ बोल्लिउ रुच्चइ।
घत्ता—णासउ तणुगरुयत्तणु पत्थिवपुत्तियहं॥
वड्ढियजोव्वणगव्वहं[7] मज्झु विरत्तियहं॥१५॥

१६

कण्णउ खुज्जियाउ तहु सावें जायउ तिव्वतवोहपहावें।
कण्णाकुज्जणयरु[1] तं[2] घोसिउ देवहिं जैडचरित्तु[3] उवहासिउ।
एयहं पासिउ एह रवण्णी देहि मज्झु ता ताएं दिण्णी[5]।
गउ वणवासहु महिहरकंदरि तहिं णिवसंतहं ताहं सणिज्झरि।
जाया तणुरुह दोण्णि महाभुय[4] दोण्णि वि चंद सूर णं णहचुय।
दोहिं मि णिहियइं जयजसधामइं इंदसेयरामंतइं णामइं।
रेणुयभायरु साहु अरिंजउ रिद्धिवंतु तवतत्तु सुसंजउ।
आउ णिहालिवि ससइ णमंतिइ मग्गिउ किं पि हसंतहसंतिइ।

धूल-धूसरित छोटी प्रिय कन्याको रेणुका कहकर पुकारा और केलेका फल दिखाकर उसे वंचित कर उस लोभीने उसे गोदमें बैठा लिया। कामदेवके तीरोंसे घायल वह बोला, 'हे ससुर, सुनिए। उसके द्वारा मैं चाहा गया हूँ। आते हुए मुझे मुग्धाने मनसे स्वीकार किया है। यह देवी है, इसे छोटा क्यों कहा जाता है? कि जिसे हमारा बोलना अच्छा लगता है।

घत्ता—मुझसे विरक्त तथा जिनका यौवनगर्व बढ़ा हुआ है ऐसी पार्थिव कन्याओंके शरीरोंका गौरव नष्ट हो जाये'॥१५॥

१६

उसके शाप और तीव्र तपके प्रभावसे कन्याएँ कुबड़ी हो गयीं। उसे कन्याकुब्ज (कान्यकुब्ज) नगर घोषित कर दिया गया। देवोंने उसके ( जमदग्नि ) मूर्खचरितका उपहास किया। इनकी तुलनामें यह सुन्दरी है, यह मुझे दे दो। तब पिताने उसे दे दिया। वनवासके लिए वह झरनोंसे युक्त पर्वतकी कन्दरामें चला गया। वहाँ निवास करते हुए उनके दो महाबाहु पुत्र हुए। दोनों मानो आकाशसे च्युत सूर्यचन्द्र थे। जय और यशके घर दोनोंके नाम इन्द्रराम और श्वेतराम रखे गये। रेणुकाके भाई मुनि अरिंजय ऋद्धिसे युक्त, तपसे सन्तप्त और सुसंयमी थे। वह उसे

३. A वियारिवि; PT पवियारिवि। ४. A अच्चो लिहि। ५. AP देहि। ६. लहुवी; P लहुवी। ७. P वडगरुय°।

१६. १. AP कण्णाखुज्जु। २. A तहु घोसिउ। ३. A कुडचरित्तु। ४. A महब्भुय। ५. A दिण्णइं।

जइयहुं महु विवाहु किउ ताएं तइयहुं धणु ण दिण्णु पइं भाएं।
अज्जु देहि बंधव जइ भावइ जेण दुक्खु दालिद्दु वि णावइ।

घत्ता—भणइ मुणीसरु सुंदरि छिंदहि कुमयमइ॥
दंसणणाणचरित्तइं रयणइं तिण्णि लइ॥१६॥

१७

ता सम्मत्तु वियारें सहियउ सावयवउ मुद्धइ संगहियउ।
तुट्ठु भडारउ सुट्ठु वियक्खणु करुणें करिवि सबहिणिणिरिक्खणु।
परसुमंतु परिरक्खणु देंतें दिण्णी कामधेणु भयवंतें।
हूई रेणुय ताइ कयत्थी पभणइ भिक्खुहि पंजलिहत्थी।
तुम्हारिसहं सजीउ वि देंतहं दीणुद्धरणु सहाउ महंतहं।
ससहि महंतु हरिसु पयणेप्पिणु गउ रिसि धम्मविद्धि पभणेप्पिणु।
कामधेणु हियइच्छिउ दुब्भइ तं तावसकुडुंबु तहिं रिज्झइ।
अण्णहि वासरि सुरगिरिधीरें सहसबाहु संजुउ कयवीरें।
गहणणिहेलणु छुडु जि पइट्ठउ राउ तवोहणेण तें दिट्ठउ।

घत्ता—अब्भागयपडिवत्तिइ भोयणु दिण्णु तहु॥
हियउं भिण्णउं दोहं मि कुअरहु पत्थिवहु॥१७॥

---

देखनेके लिए आये। प्रणाम करते हुए बहन ने हँसी-हँसीमें कुछ तो भी माँगा—"जब पिताने मेरा निवाह किया था तो तुम भाईने मुझे कुछ भी धन नहीं दिया था। हे भाई, यदि अच्छा लगे तो मुझे आज दो। जिससे दुख और दारिद्रय न फटके।"

घत्ता—मुनीश्वर कहते हैं—"हे सुन्दरि, अपनी कुमतबुद्धिको दूर करो और सम्यक् दर्शन, ज्ञान और चरित्र ये तीन रत्न स्वीकार करो" ॥१६॥

१७

तब उस मुग्धाने ज्ञानके साथ सम्यक्त्व श्रावक व्रत स्वीकार कर लिये। अत्यन्त विचक्षण अपनी बहनसे भेंट करनेवाले आदरणीय मुनि परम सन्तुष्ट हुए और करुणा कर उसे परिरक्षण मन्त्र सहित फरसा देते हुए उन्होंने ज्ञानवान् एक कामधेनु दी। रेणुका उससे कृतार्थ हो गयी। हाथ जोड़कर उसने महामुनिसे कहा—"अपना जीवन भी देनेवाले आप जैसे महापुरुषोंका स्वभाव ही दीनोंका उद्धार करना है।" इस प्रकार अपनी बहनके लिए महान् हर्ष उत्पन्न कर और धर्मवृद्धि हो—यह कहकर वह मुनि चले गये। वह कामधेनु इच्छानुसार दुही जाती और वह तपस्वी परिवार वहाँ सम्पन्न हो गया। दूसरे दिन सुमेरुपर्वतके समान धीर कृतवीरके साथ सहस्रबाहु आया। वह शीघ्र तापस-गृहमें प्रविष्ट हुआ। तपोधन ( जमदग्नि ) ने राजाको देखा।

घत्ता—अभ्यागतकी ( आतिथ्यकी ) परम्पराके अनुसार उसके लिए भोजन दिया गया। राजा और कुमार ( कृतवीर ) का हृदय आश्चर्यसे चकित हो गया ॥१७॥

---

६. A जं भावइ। ७. A दालिद्दु ण आवइ; P दालिद्दु वि ण आवइ। ८. A छड्डहि।
१७. १. A मुद्धें। २. P पररक्खणु। ३. P तें। ४. P तहिं। ५. AP हियवउं। ६. A कुमरहु।

१८

णियजणणीसस णविवि णियच्छिय  माउच्छिय कयवीरें पुच्छिय ।
अम्मि अम्मि भोयणु भल्लारउं  जहिं चक्खिज्जइ तहिं रससारउं ।
एहउं णृवहं मि णउ संपज्जइ  तुम्हहं तावसाहं किह जुज्जइ ।
अक्खिउ रेणुयाइ विहसेप्पिणु  गउ बंधवु सुरधेणुय देप्पिणु ।
ताइ वुत्तु अम्हहं चिंतिउ फलु  णं तो पुणु वणि भुंजहुं दुमहलु ।
जं अंबाइ एम आहासिउं  तणएं तं णियपिउहि पयासिउ ।
रयणइं होंति महीयलवालहं  णउ तवसिहिपसरियजडजालहं ।
तासु वि तहिं जि चित्तु आसत्तउं  कयवीरें कर मउलिवि वुत्तउं ।
चउरासमगुरु रयणिहिं अंचहि  दिव्वगाइ दिय देहि म वंचहि ।

घत्ता—गाइ ण देमि म पत्थहि अरितरुणियरसिहि ॥
विणु गाइइ अम्हारइ ण सरइ होमविहि ॥१८॥

१९

तो तं सुणिवि तेण महिणाहें  गोहणलुद्धें णं वणवाहें ।
झ त्ति अमरवरसुरहि महड्डिय  कंचणदामइ धरिवि णियड्डिय ।
सुयहिं धरइ जमयग्गि ण संकइ  रेणुय कलयलु करहुं ण थक्कइ ।

---

१८

अपनी माँकी बहनको प्रणाम कर कृतवीरने उसे देखा। मौसीसे उसने पूछा, "हे माँ, हे माँ, भोजन बहुत अच्छा है, जहाँसे भी चखो, वहींसे रसमय है। ऐसा भोजन तो राजाओंके लिए भी सम्भव नहीं है। तुम तपस्वियोंके लिए यह कैसे प्राप्त होता है?" तब रेणुका हँसकर बोली, "मेरा भाई सुरधेनु देकर गया है, हे पुत्र, उसके द्वारा हमारे लिए चिन्तित फल मिलते हैं, नहीं तो वनमें हम वृक्षोंके फल खाते हैं।" जब मौसीने इस प्रकार कहा तो पुत्रने यह अपने पिताके लिए बताया कि रत्न धरतीका पालन करनेवालोंके होते हैं न कि तपस्याकी आगसे जटाजाल बढ़ानेवालोंके। उसका (सहस्रबाहुका) चित्त भी उसमें आसक्त हो गया। कृतवीरने उससे हाथ जोड़कर कहा, "चारों आश्रमोंके गुरु (राजा) की तुम रत्नोंसे अर्चा करो। हे द्विज, तुम दिव्य गाय दो, धोखा मत दो।"

घत्ता—(द्विजने कहा)—शत्रुरूपी वृक्षोंके समूहके लिए आगके समान हे (कृतवीर), मैं राजाके लिए गाय नहीं दूँगा। गायके बिना हमारी यज्ञविधि पूरी नहीं होगी ॥१८॥

१९

तब गोधनके लोभी उस राजाने मानो भीलके समान महा-ऋद्धि सम्पन्न वह सुरधेनु स्वर्णकी श्रृंखलासे पकड़कर खींच ली। जमदग्नि बाहुओंसे उसे पकड़ता है, शंका नहीं करता,

---

१८. १. AP णिवहं। २. P ण वि। ३. AP दुमफलु। ४. णियपियहि। ५. A तवसियपसरिय°।
१९. १. P ता तें सुणिवि। २. AP महिड्डिय।

तवसिहिं करु करेण आच्छोडिउ णिच्चलु मेइणियलि [3]सो पाडिउ ।
णीसारिय णंदिणि मढवासहु [4] णं णिय[5]जीयवित्ति तणु[6]देसहु ।
बद्धाबद्धणिविडजडमंडलु स[7]वणोलंबियतंबयकुंडलु ।
[8]सोत्तरीयउववीययउरयलु धूलिध[9]वलु अवलोइयभुयवलु ।
बद्धतोणु परिवड्ढियअमरिसु धाइउ सर मुयंतु रणि तावसु ।
दोण्णि तिण्णि चउ पिच्छंचिय [10]बरइं पंच सत्त णव दह चंचलयर ।
बारह तेरह पुणु पण्णारह सोलह बाण मुक्क सत्तारह ।
[11]णहयलु सरसंछण्णु ण दीसइ सहसबाहु णियरहियहु भासइ ।

घत्ता— [12]वाहि वाहि रहु तुरिएं संघारमि कुमइ ॥
एहा महियलि जइ जइ तो केहा णिवइ ॥१९॥

२०

बाणहिं बाण हणेप्पिणु विद्धउ [1]णं चंदणतरु णायहिं रुद्धउ ।
जइ विचित्तमइदइएं घाइउ सयबिंदुहि तणुरुहु विणिवाइउ ।
णाहमरणि दुक्खेण विसट्टइ गाइ ण जाइ हयवि पलट्टइ ।
महिपलोट्टु णियसामि णिहालइ पुच्छि विज्जइ जीहइ लालइ ।

---

रेणुका कलकल करते हुए नहीं थकती। तपस्वीके हाथको उसने अपने हाथसे झकझोर दिया और उसे अचेतन धरतीपर गिरा दिया। आश्रमसे नन्दिनी निकाल ली गयी मानो शरीरप्रदेशसे अपनी जीववृत्ति निकाल ली गयी हो। जिसका निविड जटामण्डल ऊपर बँधा हुआ है, जिसके लाल-लाल कुण्डल कानों तक लटक रहे हैं, जो वक्षपर उत्तरीय और यज्ञोपवीत पहने हुए हैं, जो धूलसे धूसरित है और बार-बार अपनी भुँजाएँ देख रहा है, जिसने तूणीर ( तरकस ) बाँध रखा है, जिसका अमर्ष बढ़ रहा है ऐसा वह तपस्वी ( जमदग्नि ) तीर छोड़ता हुआ युद्धमें दौड़ा। उसने पुंखसे शोभित दो, तीन, चार, पाँच, सात, नौ और दस, बारह, तेरह फिर पन्द्रह, सोलह और सत्तरह चचल तीर छोड़े। तीरोंसे आच्छन्न आकाश दिखाई नहीं देता। तब सहस्रबाहु अपने सारथिसे कहता है—

घत्ता—अश्वसे शीघ्र-शीघ्र रथ बढ़ाओ, मैं उस कुमतिको मारूँगा। यदि धरतीपर इस प्रकारके यति हैं, तो राजा किस प्रकारके होंगे ॥१९॥

२०

तीरोंसे तीरोंको आहत कर उसने उसे विद्ध कर दिया, मानो चन्दनवृक्षको नागोंने अवरुद्ध कर लिया हो। विचित्रमतिके पति ( सहस्रबाहु ) ने यतिको आहत कर दिया। शतबिन्दु-का पुत्र मार डाला गया। अपने स्वामीके मरनेपर गाय दुःखसे आहत हो उठती है, वह आगे

---

३. A तहिं पाडिउ । ४. AP adds after this : चल्लिउ लेवि जाम णियवासहु ( A णियदेसहु ) । ५. A omits this foot ६. P तणु देंतहु । ७. A समणोलवियं । ८. A सोत्तरीउ । ९. A धवलु । १०. AP सर । ११. A णहयलु संछण्णउ णउ दीसइ; P णहयलु छण्णु ण बाणहिं दीसइ । १२. वाहु वाहु ।

२०. १. AP चंदणतरु णं ।

दुद्धें सिंचइ वयणु समिच्छइ  ओरसंति णियडुल्लइ[2] अच्छइ।
जाम ताम णियवइरिहिं[3] चप्पिवि  रोवइ रेणुय विहुरु वियप्पिवि।
हा हा कंत कंत किं सुत्तउ  किं ण चवहि महुं काइं विरत्तउ।
मुच्छिओ सि किं तवसंतावें  किं परवसु थिउ झाणपहावें।
लइ कुसुमाइं घट्ठु लइ चंदणु  करहि भडारा संझावंदणु।

घत्ता—उट्ठि णाह जलु ढोवहि तण्हाणिरसणउं॥
करि सहवासियहरिणहं करयलफंसणउं॥२०॥

२१

दावहि पयहु कुवलयकंतिहि  जलु होमावसेसु सिसुदंतिहि।
उट्ठि णाह तुहुं एक्कु जि जाणहि  तणयहं वेयपयइं वक्खाणहि।
तेहिं वि अज्जु काइं सुइराविउं  अवरु किं पि किं दुग्गि[1] विहाविउ।
जहिं गय कंदमूलफलगुंछहं[2]  तहिं किं कमि णिवडिय खलमेच्छहं।
णउ मुणंति जं जणयहु[3] जायउ  ता तहिं सुयजुवलुल्लउं आयउं।
आयण्णवि[4] तहिं जणणिहि रुण्णउं  पिउमडउल्लउं बाणविहिण्णउं।
जाइवि[5] दोहिं मि थीयणसारी  पुच्छी अम्माएवि भडारी।
भणु भणु केणे[6] ताउ संघारिउ  केण सपाणणासु[7] हक्कारिउ।
कुलिसिहि कुलिसु केण मुसुमूरिउ  सेसफडाकडप्पु किं चूरिउ।

नही जाती, ( सींग मारकर ) पीछे हट आती है। धरतीपर पड़े हुए अपने स्वामीको देखती है। पूँछसे हवा करती है, जीभसे चाटती है। दूधसे सींचती है, उसका मुख देखती है, चिल्लाती है और जब उसके निकट रहती है, तबतक अपने शत्रुओंके द्वारा घिरी हुई रेणुका दुखका विचार कर रोती है, "हा-हा हे स्वामी, तुम क्यों सो गये? मुझसे बोलते क्यो नही, मुझसे विरक्त क्यो हो? तपके सन्तापसे मूर्च्छित क्यों हो? ध्यानके प्रभावसे परवश क्यों हो? लो ये फूल, लो यह चन्दन घिसा। हे आदरणीय, सन्ध्यावन्दन करिए।

घत्ता—हे स्वामी, उठिए। प्यासको दूर करनेवाला जल ग्रहण करिए और सहवास करनेवाले हरिणोका करतलसे स्पर्श कीजिए? ॥२०॥

२१

कुवलयके समान कान्तिवाले बालगजको होमावशेष जल दिखाओ। हे स्वामी, तुम उठो। एक तुम्ही वेदपदोंको जानते हो और बच्चोके लिए उनकी व्याख्या करते हो। उन्होने भी आज क्यों देरी कर दी? क्या कुछ और वनमे उन्होंने देख लिया है? जहाँ कन्दमूल और फलके गुच्छोके लिए गये हुए वे क्या दुष्ट म्लेच्छोके हाथ पड़ गये हैं कि जो वे पिताकी मृत्युको नही जानते?" इतनेमे वे दोनों पुत्र वहाँ आ गये। वहाँ अपनी माँका रोना सुनकर और पिताके शवको तीरोंसे छिदा हुआ देखकर दोनो, स्त्रीजनमे श्रेष्ठ आदरणीय माता रेणुका देवीसे पूछा—"बताओ-बताओ, किसने पिताको मारा? किसने अपने प्राणोके विनाशको ललकारा है? वज्रसे वज्रको

२. A णियडुल्लिय; P णियदुल्लइ। ३. A णियवइचरि।
२१. १. A A दुग्गु। २. AP °गोंछह। ३. AP जणणहु। ४. A आयण्णिवि तहिं, P आयण्णंतहिं।
५. A जोयवि। ६. P ताउ केण। ७. A दुपाणणासु।

केसरिकेसरग्गु किं छिण्णउं केण गरलु हालाहलु चिण्णउं।
केण सदेहु हुणिउ कालाणणि को पइट्ठु वइवसमुहघंघलि।

घत्ता—इज्जइ कहिउ रुयंतिइ भोयणरिद्धि भरि॥
सहसबाहु कयवीरु वि भुंजिवि मज्झु घरि॥२१॥

२२

जहिं भुत्तउं तहिं भाणउं भिंदिवि कंतु महारउ कंडहिं छिंदिवि।
गय रिउ हरिवि महारिय घेणुय ता संथविय सपुत्तिहिं रेणुय।
गज्जिवि पुणु वि रोसरसभरियउ णयणजुयलजलु जणणिहि पुसियउ।
ता जेट्ठहु उवइट्ठउ मायइ परसुमंतु दिण्णासीवायइ।
गय बेण्णि मि जण वीर महाइय तं साकेयणयरु संप्राइय।
करि तुरंगु रहवरु णरु णावइ दसदिसु चड्डुलु परसु परिधावइ।
लंबिरकेसइं भउहाभीसइं पिउपुत्तहं खणि छिण्णइं सीसइं।
णासंत वि खत्तिय णिक्खत्तिय वइवसमुहकुहरंतरि घत्तिय।
जो भूआलु णाम चिरु राणउ जो तउ चरिवि मरिवि सणियाणउ।
देउ महासुक्कंतरि जायउ जो पुणरवि जम्मंतरि आयउ।
समउं तेण गब्भेण पलाणी सइ विचित्तमइ णामें राणी।

किसने चूर-चूर किया है? उसने शेषनागके फनसमूहको क्यों चूर-चूर किया है? सिंहके अयालके अग्रभागको किसने छुआ? गरलविषको किसने ग्रहण कर लिया है? किसने कालाननमें अपने शरीरको होम दिया है? यमकी मुखरूपी विडम्बनामें कौन पड़ गया है?"

घत्ता—आदरणीया (माँ) ने रोते हुए कहा, "भोजनकी ऋद्धिसे भरपूर मेरे घरमें भोजन करके सहस्रबाहु और कृतवीर—॥२१॥

२२

जिस पात्रमें उन्होंने खाया, उसीमें छेद कर और मेरे स्वामीको तीरोंसे छेदकर दुश्मन हमारी गायका हरण कर ले गया।" तब पुत्रोंने अपनी माँ रेणुकाको सान्त्वना दी। फिर क्रोधके रससे भरे हुए उन दोनोंने गरजकर माँकी दोनों आँखोंके आँसू पोंछे। जिसने आशीर्वाद दिया है ऐसी माँने, तब बड़े पुत्रके लिए परशुमन्त्रका उपदेश दिया। वीर और महा-आहत वे दोनों गये और उस साकेत नगर पहुँचे। हाथी-घोड़ा, रथवर और मनुष्यकी भाँति वह चंचल फरसा दसों दिशाओंमें दौड़ता है। पिता-पुत्रके लम्बे केशवाले, भौंहोंसे भयंकर सिरोंको उसने क्षण-भरमें काट डाला। भागते हुए क्षत्रियोंको भी उसने धूलमें मिला दिया और उन्हें यमके मुखरूपी कुहरमें डाल दिया। जो पुराना भूपाल नामका राजा था और जो तप कर निदानपूर्वक मरा था, महाशुक्र स्वर्गमें देव हुआ था और पुनः जन्मान्तरमें आया था। उसके साथ गर्भ लेकर (उसे गर्भमें रखकर) विचित्रमती नामकी उस सती रानीने वहाँसे पलायन किया।

८. A जिं छित्तउ। ९. AP भुत्तउं। १०. AP °हरि।
२२. १. AP गउ। २. AP महारी। ३. A सपुत्तहि। ४. P धीर। ५. AP संपाइय। ६. AP भूपालु।
७. AP सो।

घत्ता—णियपइपुत्तहं मरणें सोयविसंठुलिय ॥
सुंदरि भयकंपियतणु कत्थइ संचलिय ॥२२॥

२३

सा गुरुहार दिट्ठ संडिल्लें तावसेण ससयणवच्छल्लें ।
अप्पिय सो सुबुद्धिणिग्गंथहु सुद्धसहावहु कहियसुपंथहु ।
वसइ जिणालइ गइ रणयालइ फुल्लियकाणणि तहिं मिगमेलइ ।
पुत्तु पसूई देवहिं रक्खिउ मायइ कुलवद्धरणु णिरिक्खिउ ।
पुच्छिउ साहु समंजसु घोसइ णंदणु छक्खंडाहिउ होसइ ।
सोलहमइ पत्तइ संवच्छरि तुहुं पेच्छिहिसि चिंधुं तणुरुहवरि ।
देवीभायरेण हयसल्लें णिउ णियभवणहु सिसु संडिल्लें ।
पडिभडवरसिरखुडणसमत्थइं परिपालिउ सिक्खिउ सत्थत्थइं ।
एत्तहि रिसिजमयग्गिहि पुत्तें जयसिरिरइरसलंपडचित्तें ।

घत्ता—जणणमरणु सुंअरंतें मारिय रायवर ॥
परसुमंतमाहप्पें रणि करवालकर ॥२३॥

२४

एक्कवीसवारउ णिक्खत्तिवि खत्तिय सयलु वि छारुपरत्तिवि ।
वड्ढियवेयवयणमाहप्पहं पुहइ असेस वि दिण्णी विप्पहं ।

---

घत्ता—अपने पति और पुत्रकी मृत्युके कारण शोकसे अस्त-व्यस्त, भयसे जिसका शरीर काँप रहा है ऐसी वह सती सुन्दरी कहीं भी चल दी ॥२२॥

२३

स्वजनोंके प्रति वात्सल्य रखनेवाले तपस्वी शाण्डिल्यने जब उसे गर्भवती देखा तो उसने सन्मार्गका कथन करनेवाले शुद्ध स्वभावसे युक्त सुबुद्धि ( सुबन्धु ) नामक निग्रन्थ मुनिको उसे सौंप दिया। वह जिनालयमें रहने लगी। रणका समय बीतनेपर जहाँ पशुओंका संगम है, ऐसे खिले हुए जंगलमें उसने पुत्रको जन्म दिया। देवोंने उसकी रक्षा की। माताने अपने कुलके उद्धारकर्ताको देखा। उसने न्यायशील मुनिसे पूछा। उन्होंने बताया, "तुम्हारा पुत्र छह खण्ड धरतीका स्वामी होगा। सोलहवाँ वर्ष प्राप्त होनेपर तुम अपने पुत्रके ऊपर राजचिह्न देखोगी।" जिसका शल्य नष्ट हो गया है ऐसा देवीका भाई शाण्डिल्य बच्चेको अपने घर ले गया। उसने उसका परिपालन किया और शत्रु योद्धाओंके श्रेष्ठ सिरोंको काटनेमें समर्थ शस्त्र-अस्त्रोंकी उसे शिक्षा दी। यहाँ पर जमदग्निके विजयश्रीके रतिरसके लम्पट चित्तवाले पुत्रने—

घत्ता—अपने पिताके मरणकी याद करते हुए रणमें हाथमें तलवार लिये हुए राजाओंको परशुमन्त्रके प्रभावसे मार डाला ॥२३॥

२४

इक्कीस बार मारकर, समस्त क्षत्रियोंको खाकमें मिलाकर जिनके वेदवचनोंका माहात्म्य

---

२३. १. A सिसुजणवच्छल्लें; P ससुयणि वच्छल्लें। २. AP सह सुबंधु°। ३. A तेत्थु सा वि जा वसइ जिणालइ; P वसइ जिणालइ गय रयणालइ। ४. A सचिंधु तणु°। ५ A सिरिजम°। ६. AP सुमरंतें। ७. A °मतिमाहप्पें रण°।

२४. १. A सयल वि। २. AP पवत्तिवि।

जाया रिद्धिइ सक्कसमाणा जहिं दीसहि तहिं दियवर राणा।
जहिं दीसइ तहिं पसु मारिज्जइ पियरहं ढोएप्पिणु पलु खज्जइ।
सोमपाणु महुमहुरउ पिज्जइ सामवेयपउ मणहरु गिज्जइ।
विउलजण्णमंडवसिरि दावइ होमहुयासधूमु णहि धावइ।
णिच्चमेव संठियपडिहारइ परसुरामदेवेसँ[3]दुवारइ।
पयडियदंतपंतिवियरालइं खंभि खंभि कीलियइं कवालइं।
ताराणियरसिसिरकरधवलइं णं जसवेल्लिहि फुल्लइं विमलइं।
जायउ सव्वँ[4]भोमभूवालउ किं वण्णिज्जइ तावसबालउ।
गुरुहारहि कहँ[5] कह व चलंतहि मायहि पसवणवियणकिलंतहि।
उप्पज्जइ सो को वि सुणंदणु किज्जइ जेण वइरिसिरछिंदणु।
जामयग्गिणरणाहें जेहउ अण्णहु जयविलासु कहु एहउ।

घत्ता—भरहु असेसु वि भुत्तउ हय रिउ तायवहिं॥
पुप्फदंत तहु तेएं सभय चरंति णहि॥२४॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महामव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे अरतित्थंकरणिव्वाणगमणं परँ[6]सुरामविहववण्णणं णाम पंचसट्ठिमो परिच्छेओ समत्तो॥६५॥

---

वह रहा है ऐसे विप्रोंको धरती दे दी। ऋद्धिसे वे इन्द्रके समान दिखाई देने लगे। जहाँ दिखाई देता है वह ब्राह्मण राजा है। जहाँ दिखाई देता है वहाँ पशु मारे जाते हैं, पितरोंको चढ़ाकर मांस खाया जाता है, मधुर-मधुर सोमपान किया जाता है, सामवेदके मधुर पदोंका गान किया जाता है, विपुल यज्ञोंकी मण्डपश्री दिखाई देती है, यज्ञोंकी आगका धुआँ आकाशमें दिखाई देता है। जिसमें प्रतिहार बैठे हुए हैं, ऐसे परशुराम राजाके द्वारपर नित्य ही, जो स्पष्ट दिखाई पड़नेवाली दन्तपंक्तिसे विकराल हैं ऐसे कपाल खम्भे-खम्भेपर ठोक दिये गये हैं, जो ऐसे लगते हैं मानो यश-रूपी लताके तारासमूह और चन्द्रकिरणोंके समान धवल और विमल फूल हों। वह सार्वभौम राजा हो गया। उस तपस्वी राजाका क्या वर्णन किया जाये। गर्भके भारवाली, किसी प्रकार कठिनाईसे चलते हुए प्रसवकी वेदनासे पीड़ित माताका वैसा कोई एक अच्छा बेटा पैदा होता है कि जिसके द्वारा शत्रुका सिर काटा जाता है। जमदग्नि राजाने जैसा (विलास भोगा) ऐसा जयविलास किसका है?

घत्ता—पिताका वध होनेपर उसने शत्रुको मारा और अशेष भारतका भोग किया। उसके तेजसे सूर्य और चन्द्रमा आकाशमें डरसे भ्रमण करते हैं॥२४॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका अरतीर्थंकर निर्वाण गमन एवं परशुराम विभव वर्णन नामका पैंसठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ॥६५॥

---

३. A सुदुवारइ। ४. A सव्वभूमिभूवालउ। ५. A कहिं। ६. A सुभूमचक्कवट्टिउप्पत्ती।

## संधि ६६

### १

एत्तहि गिरिगहणि तावसघरि वड्ढइ सुंदरु ॥
लक्खणचंचइउ णहणिवडिउ[1] णाइ पुरंदरु ॥ ध्रुवकं ॥

करताडियवरफणिफणकडप्पु[2] उद्दालियवणमायंगदप्पु[3] ।
लीलाइ धरियकेसरिकिसोरु तरुकीलिरकिंणरिचित्तचोरु[4] ।
दियसिहिं वड्ढिउ णं बालयंदु णं सो णिववंसहु तणउ कंदु ।
सत्तुहि छिंदंतहु अमरसेण उव्वरिउ कहिं मि जो विहिवसेण ।
णं[5] सहसबाहुकुलजसणिहाउ णं परसुरामसिरकुलिसघाउ[6] ।

## सन्धि ६६

यहाँ गहनवनमें तपस्वी शाण्डिल्यके घर वह सुन्दर इस प्रकार बढ़ने लगा जैसे लक्षणोसे शोभित आकाशसे पतित इन्द्र हो ।

### १

जिसने महानागोंके फनसमूहको अपने करतलसे ताड़ित किया है, जिसने वनगजोके दर्पको उखाड़ दिया है, जिसने खेल-खेलमे किशोरसिंहोको पकड़ लिया है, जो वृक्षोंपर क्रीडा करती हुई किन्नरियोके चित्तका चुरानेवाला है, ऐसा वह कुमार कुछ ही दिनोंमें इस प्रकार बढने लगा, मानो बालचन्द्र हो, मानो वह राजवंशका अंकुर हो। देवसेनाको नष्ट करते हुए शत्रुसे जो भाग्यके वशसे किसी प्रकार बच गया हो, जो मानो सहस्रबाहुके कुलका यशसमूह हो, मानो परशुरामके सिरपर

All Mss. have, at the beginning of this samdhi, the following stanza:-

यस्येह कुन्दामलचन्द्ररोचिःसमानकीर्तिः ककुभा मुखानि ।
प्रसाधयन्ती ननु बम्भ्रमीति जयत्वसौ श्रीभरतो नितान्तम् ॥ १ ॥
पीयूषसूतिकिरणा हरहासहार-
कुन्दप्रसूनसुरतीरिणिशक्रनागाः ।
क्षीरोद शेष बल याहि निहंस चंव
किं खण्डकाव्यधवला भरत. स्थ यूयम् ॥ २ ॥

A reads in the third line. बलयासिति हंस चंव, P reads बलनत्तम हंस चंत्र; AP reards in the fourth line भरतस्तु यूयम् । K has a gloss . या हि त्वं गच्छ, निहंस नितरां हंस त्वमपि गच्छ । यूयं किं भरतः अतिशयात् खण्डकाव्यवत् धवला वर्तध्वे, अपि तु न । तर्हि गच्छन्तु ।

१. १. AP णहि णिवडिउ । २. P °फणिफड° । ३. P उद्दालिय° । ४. A णिरु कीलिरकिंणर° । ५. P omits णं । ६. AP °सिरि कुलिस° ।

चक्कंकियकरयलु पायपउमु इक्कारिउ मामें सो सुभउमु ।
चिह्वत्तणदुक्खोहरियछाय अण्णहिं दिणि पुच्छिय तेण माय ।
संडिल्लु मामु तुहुं जणणि माइ पर ताउ ण पिच्छमि महुरवाइ ।
विणु ताएं पुत्तु ण होइ जेण महु संसउ वट्टइ कहहि तेण ।

घत्ता—भणु हउं कासु सुउ महियलि मंडणउ पहिल्लउं ॥
भणु किं कारणेण तुह हत्थि णत्थि कडुल्लउं ॥ १ ॥

२

तावम्महि अंसुजलोल्लियाइं णयणइं णं कमलइं फुल्लियाइं ।
जाणिवि णियतणयहु तणिय सत्ति पडिलवइ सहसभुयरायपत्ति ।
सुणि सुय जो वुच्चइ परसुरामु तें मारिउ तुह पिउ अतुलथामु ।
तावट्ठवीसधणुदंडतुंगु वण्णें कणयच्छवि रणि अहंगु ।
तं णिसुणिवि णं जमरायदूउ आरुट्ठ अरिहि सिहिचुरुलिभूउ ।
चूडामणिकिरणालिहियमेहि तावेत्तहि रेणुयतणयगेहि ।
दिउ णारायणकमकमलभसलु संपत्तउ कहिं मि णिमित्तकुसलु ।
सो पुच्छिउ तेण कयायरेण उद्धरियसंधरधरगुरुभरेण ।
सहसयरसिरुप्पलखूरणेण णियजणणिमणोरहपूरणेण ।

वज्रका आघात हो, जिसका हाथ चक्रसे अंकित है, जिसके पैरोंमें शंख हैं, ऐसे उस कुमारको मामा शाण्डिल्यने सुभौम कहकर पुकारा। वैधव्यके दुःखसे जिसके शरीरकी कान्ति नष्ट हो गयी है ऐसी अपनी माँसे उसने एक दिन पूछा, "हे माँ, शाण्डिल्य मामा है और तुम जननी हो, परन्तु मधुर बोलनेवाले पिताको मैं नहीं देखता हूँ। परन्तु बिना पिताके पुत्र नहीं हो सकता इसीलिए मेरा सन्देह बढ़ रहा है आप बताइए।

घत्ता—कहो, मैं किसका पुत्र हूँ ? पृथ्वीतलपर मैं किसका पहला मण्डन हूँ ? बताओ किस कारण तुम्हारे हाथमें कड़ा नहीं है" ॥१॥

२

तब माताके नेत्र अश्रुजलसे आर्द्र हो उठे, मानो खिले हुए कमल हों। अपने पुत्रकी शक्तिको जानते हुए सहस्रबाहुकी पत्नी प्रत्युत्तर देती है, "हे पुत्र सुनो, जो परशुराम कहा जाता है उसने अतुलशक्तिवाले तुम्हारे पिताका वध किया है। जो अट्ठाईस धनुष प्रमाण ऊँचे थे, रंगमें स्वर्ण-कान्तिके समान और युद्धमें अभग्न थे।" यह सुनकर आगकी ज्वाला बनकर वह शत्रुपर इस प्रकार क्रुद्ध हो गया, मानो यमराजका दूत हो। जिसके शिखरमणिकी किरणोंसे मेघ अंकित हैं, ऐसे रेणुकाके पुत्रके घर नारायणके चरणकमलोंका भ्रमर एक निमित्तशास्त्री ब्राह्मण आया। जिसने पर्वत सहित धरतीका गुरुभार उठाया है, ऐसे सहस्रबाहुके सिररूपी कमलको काटनेवाले तथा अपनी माँके मनोरथोंको पूरा करनेवाले उसने आदर करते हुए पूछा—

७. A सुभुमु। ८. A °दुक्खें हरिय°। ९. A भणु कासु सुउ हउं महिलहि मंडणउ। १०. AP कडउल्लउं।

२. १. AP ता अम्महिं। २. AP रिउहि। ३. A कह व। ४. A सधरगुरुभायरेण। ५. A °पूरएण।

घत्ता—पइं विप्पेणं जगि जीवहं भवियव्वु पमाणिउं ॥
महु कइयहुं मरणु भणु भणु जइ पइं फुडु जाणिउं ॥ २ ॥

३

तं णिसुणिवि विप्पें वुत्तु एम　　रायाहिराय भो णिसुणि देव ।
भोयणकालइ रसरसियभावि　　अग्गइ दक्खालिइ कयसरावि ।
रिउदसण असणभावेण जासु　　णिव परिणमंति तुहुं वज्झु तासु ।
ता राएं णयरि महाविसाल　　काराविय तक्खणि दाणसाल ।
संणिहिय णिओइय दिण्णु दाणु　　घिउं दुद्धु दहिउं इच्छापमाणु ।
पीणिवि देसिय तित्तिइ डरंत　　णिच्चं चिय दाविज्जंति दंत ।
दसदिसिवहिं पसरिय एह वत्त　　कयवीराणुयसुहसुसिरु पत्त ।
अइदीहरपंथें मंथिएण　　वणि जंतें वुत्तउ पंथिएण ।
भो भो कुमार लहु जाहि जाहि　　साकेयणयरि भुंजंतु थाहि ।
घत्ता—किं वणतरुहलेहिं खद्धेहिं मि तित्ति ण पूरइ ॥
पेच्छिवि तुज्झु तणु महुं भायर हियवउं जूरइ ॥ ३ ॥

४

जहिं रायहु केरउं अत्थि दाणु　　जहिं जणवउ भुंजइ अप्पमाणु ।
भोयणपत्थावइ सुहरुहोहु　　जहिं दरिसिज्जइ ससिअंतसोहु ।

---

घत्ता—तुम विप्रके द्वारा विश्वमें जीवोंका भवितव्य प्रमाणित किया जाता है। मेरा मरण कब होगा ? कहो-कहो, यदि तुम स्पष्ट जानते हो तो ? ॥२॥

३

यह सुनकर विप्रने इस प्रकार कहा, "हे राजाधिराज देव, सुनिए। जिसमे रसके ज्ञायकका भाव है ऐसे भोजनकालमे, सकोरेसे रखे गये शत्रुके दांत जिसके आगे दिखाये जानेपर ओदनभावको प्राप्त होते हैं, हे नृप तुम उसके द्वारा वध्य होगे।" तब राजाने नगरमें उसी क्षण एक विशाल दानशाला बनवायी। वहाँ किंकर रख दिये। इच्छाके अनुसार घी, दूध और दहीका दान दिया। तृप्तिसे प्रसन्न कर डरते हुए यात्रियोंको नित्य ही दांत दिखाये जाते। दसों दिशापथोंमे यह बात प्रसारित हो गयी। कृतवीरके अनुज सुभौमके कर्णविवरमें यह बात पहुँची। अत्यन्त लम्बे पथसे श्रान्त वनमें जाते हुए एक पथिकने कहा, "हे कुमार, शीघ्र जाओ-जाओ और साकेत नगरमें भोजन करते हुए रहो।

घत्ता—खाये गये वन-तरुफलोंसे क्या ? तृप्ति पूरी नहीं होती, तुम्हारा शरीर देखकर हे भाई, मेरा हृदय सन्तप्त होता है ॥३॥

४

जहाँ राजाका दान है, जहाँ अप्रमाण जनता भोजन करती है। भोजनके प्रस्तावके समय

---

६. A विप्पेण वर जगि; P विप्पें वर जगि। ७. AP पमाणिउं। ८. जाणियउं।

३. १. AP पोणिय। २. A फुरंत। ३. A दहदिसिपहं°; P दसदिसिपहं°। ४. A कुमरहु अक्खिउ ता पंथिएण।

४. १. P °पत्थारइ।

सो जासु कूरु होही सुरासु तहु हत्थें मरिही परसुरासु ।
तहिं गच्छहि पेच्छहि चोज्जु बप्प किं अच्छइ काणणि णिव्वियप्प।
तं णिसुणिवि मणि चिंतइ कुमारु डहु डहु णरु जंगलपुंजु फारु।
दुज्जणकरगाहगलत्थियाइं जें दिट्ठइं सयणइं दुत्थियाइं।
दरिसावियबंधवलोयवसण जेणायण्णिय णंदंत पिसुण।
सो णिहयजणणिजोव्वणवियारु अम्हारिसु जीवइ भूमिभारु।
वरिसहं परमाउसु जमदुगेज्झु धुवु सट्ठिसहासइं आउ मज्झु।
लइ णियइ ण ढुक्कइ अंतरालि रिउ चूरमि मारमि कलहकालि।
अह वा जइ मरमि ण तो वि दोसु लइ अज्जु करमि हउं सहलु रोसु।

घत्ता—तायवियारणउं जं वइरु रिणु य चिरु दिण्णउं ॥
तं हउं तासु रणि लइ अज्जु देमि उच्छिण्णउं ॥ ४ ॥

५

इय भणेवि वीरो धुरंधरो समरभारवहणेक्ककंधरो।
कायकंतिधवलियदिसावहो चिक्करंतछक्कण्णुपाणहो।
धरणिविजयसिरिविजयलंपडो कसणकुडिलधम्मिल्लझंपडो।
दंडपाणिपोत्थयपरिग्गहो रत्तचीरचेंचइयविग्गहो।

---

चन्द्रकान्तके समान दांत दिखाये जाते हैं। जिससे वे दांत सुन्दर भात हो जायेंगे उसके हाथसे परशुराम मारा जायेगा। हे सुभट तुम वहाँ जाओ और उस आश्चर्यको देखो। बिना किसी विकल्पके जंगलमे क्यों पड़े हो।" यह सुनकर कुमार अपने मनमे विचार करता है—प्रचुर मांस-समूह वह मनुष्य खाक हो जाये कि जिसने स्वजनोंको दुर्जनोके द्वारा हाथ पकड़कर बाहर निकाले जाते हुए और खराब स्थितिमें होते हुए देखा है। जिसने बान्धवलोकको दुख दिखानेवाले दुष्टोको आनन्दित होते हुए सुना है। अपनी मांके यौवन-विकारको नष्ट करनेवाला (व्यर्थ कर देनेवाला) ऐसा वह मुझ जैसा धरतीका भारस्वरूप व्यक्ति जीवित है। परमायु मैं यमके द्वारा अग्राह्य हूँ, (यम मुझे नही पकड़ सकता), निश्चय ही मेरी आयु साठ हजार वर्ष है, लो इस अन्तरालमे (इस बीच) नियति नही आ सकती, इसलिए युद्धकालमे शत्रुको चकनाचूर कर मारता हूँ। अथवा यदि मैं मर जाता हूँ तो इसमें दोष नही है। लो मैं आज अपना क्रोध सफल करता हूँ।

घत्ता—पिताके मारनेका जो वैर और ऋण पहले दिया गया है, मैं आज उसे युद्धमे दूँगा और उसे उच्छिन्न करूँगा ॥४॥

५

यह कहकर समरभारको अपने एक कन्धेसे उठानेवाला, अपनी शरीर-कान्तिसे दिशाओंको धवलित करनेवाला, चरमराते हुए छह कोनोवाले जूतोसे युक्त, पृथ्वीविजय और श्रीविजयका लम्पट, मुक्त खुले काले बालोवाला, जिसके हाथमे दण्ड और पुस्तकका परिग्रह है, जिसका शरीर

---

२. A मरही। ३. A णरजंगलु। ४. AP भारु। ५. AP णिहियजणणिहि जोव्वण°।
६. AP समरकालि। ७. A वइरु रिणु चिरु ण दिण्णउं; P वइरु रिणु व चिरु दिण्णउ।
५. १. AP धीरो। २. AP °कविलिय°। ३. A चिक्करतु छक्कण्णुवाणहो; P चिक्करंतु छक्कण्णवाणहो।

कुसपवित्तयंकियकरंगुली कोसलं पुरं पत्तओ बली।
सहयरेहिं सह लच्छिमाणणो वेयघोसबहिरियदिसाणणो।
दाणमंडवं खणि पइट्ठओ तं णिउत्तमणुएहिं दिट्ठओ।
तेहिं तस्स णविऊण णीरयं पायपोमपक्खालणं कयं।
आसणे णिविट्ठस्स णिम्मलं णीलदब्भखंडं पुणो जलं।

घत्ता—पुणु अहियारिएहिं ढोएप्पिणु मिट्ठउ भोयणु ॥
दसणुक्केरु तहु दक्खालिउ जायउ ओयणु ॥ ५ ॥

६

जं दंत जाय णवकलमसित्थ तं उट्ठिय भड रणभरसमत्थ।
हणु हणु भणंत करफुरियखग्ग बालहु अखत्तधम्मेण लग्ग।
परमेसरु ते णउ गणइ केव कंठीरउ वणि गोमाउ जेव।
जो दसणपुंजु तं कूरु जाउ तं जोयइ णं णियजसणिहाउ।
उट्ठिवि दिट्ठिइ चप्परिय सव्व गय णासेप्पिणु भड गलियगव्व।
विण्णविउ तेहिं पहु परसुधारि भो पुहइणाह रिउ जीवहारि।
आएसपुरिसु संपत्तु भीमु तं णिसुणिवि णिग्गउ इंदरामु।
सपसाहणेण हरिवाहणेण संणज्झिवि लहु सहुं साहणेण।
आवंतु दिट्ठु बालें अणेण भुयदंड तुलिय हरिसियमणेण।

लाल वस्त्रसे शोभित है, जिसकी अँगुलियाँ दर्भमुद्रिकासे अंकित हैं, ऐसा वह वीर धुरन्धर और बलवान् अयोध्या नगरी पहुँचा। लक्ष्मीको माननेवाला वह अपने सहचरोंके साथ वेदोंके घोषसे दिशामुखोंको बहरा बनाता हुआ एक क्षणमें दानमण्डपमें प्रविष्ट हुआ। वहाँ नियुक्त मनुष्योंने उसे देखा। उन्होंने उसे प्रणाम कर उसके चरणकमलोंका धूलरहित प्रक्षालन किया और आसनपर बैठे हुए उसे निर्मल हरा दर्भखण्ड ( दूब खण्ड ) और जल दिया।

घत्ता—फिर अधिकारियोंने मीठा भोजन देकर उसे दाँतोंका समूह दिखाया, वह भात बन गया ॥५॥

६

जब दाँत नये चावलोंकी तरह सीज गये तो रणभारमें समर्थ योद्धा उठे। जिनके हाथमें तलवारें चमक रही हैं, ऐसे वे मारो-मारो कहते हुए क्षात्रधर्मको ताक पर—रखते हुए वे बालकके पीछे लग गये। लेकिन वह परमेश्वर उन्हें उसी प्रकार कुछ नहीं समझता कि जिस प्रकार सिंह वनमें शृगालोंको कुछ नहीं समझता। जो वह दाँतसमूह भात हो गया था उसे वह अपने यश-समूहके समान देखता है। उठकर उसने दृष्टिसे उन्हें हटा दिया। गलितगर्व सभी योद्धा भागकर चले गये। उन्होंने फरसा धारण करनेवाले अपने स्वामीसे निवेदन किया, "हे पृथ्वीनाथ, शत्रु जीवका हरण करनेवाला है। भयंकर आवेगपुरुष है।" यह सुनकर इन्द्रराम निकला। अपने प्रसा-

४. AP णमिऊण। ५. A आसणोपविट्ठस्स। ६. A णीलडब्भ°।

६. १. A भड समत्थ। २. P अक्खत्तधम्मेण। ३. AP तहिं कूरु। ४. A चप्परिवि। ५. A adds after this: बोल्लिउ पडिभडछडभंजणेण।

जइ अत्थि को वि सुकियपहाउ तइ एउ जि पहरणु मज्झु होउ।
इय चिंतिवि तेण सुकम्मवाउ तं दंतंकूरपूरिउ सराउ।
भामिउ णहि जायउ णिज्जियक्कु आरासहासविप्फुरियउ चक्कु।

घत्ता—रिसिसुउ तेण हउ मारिउ गउ णरयणिवासहु॥
दुग्गइ सावडइ सव्वहु वि लोइ कयहिंसहु॥ ६॥

७

दुइसय कोडिहिं वरिसहं गयहं अरतित्थे
राउ सुभोमउ रामाकामउ हुउ सुत्थे।
माणु मलेप्पिणु दुट्ठहं धिट्ठहं दुज्जणहं
हित्तइं छत्तइं चमरइं चिंधइं बंभणहं।
रहजंपाणइं पिउसंताणइं लद्धाइं
चउदहरयणइं णव वि णिहाणइं सिद्धाइं।
छक्खंड वि महि जयलच्छीसहि भुत्त किह
असिणा तासिवि णाएं भूसिवि दासि जिह।
एक्कहिं वासरि उग्गइ दिणयरि उत्तसिउ
विरइयभोयणु अमियरणायणु भाणसिउ।

घन सहित अश्व वाहन और सेनाके साथ शीघ्र सन्नद्ध होकर उसे आते हुए इस बालकने देखा। हर्षित मन होकर उसने अपने बाहु तौले ( उठाये )। यदि मेरा कोई पुण्य प्रभाव हो तो मेरा यही एक अस्त्र हो—यह विचारकर उसने सुकर्मके पाककी तरह उस दांतोंरूपी भातसे भरे सकोरेको घुमा दिया। सूर्यको जीतनेवाला तथा सैकड़ों आराओंसे विस्फुरित चक्र आकाशमें उत्पन्न हो गया।

घत्ता—उससे उसने शत्रुपुत्रका काम तमाम कर दिया। वह नरकनिवासमें गया। हिंसा करनेवाले सभी लोगोंके लिए लोकमें नरकगति मिलती है ॥६॥

७

अरनाथके प्रशस्त तीर्थके दो सौ करोड़ वर्ष बीतनेपर स्त्रियोंको चाहनेवाला सुभौम नामका चक्रवर्ती हुआ। दुष्ट, ढीठ और दुर्जन ब्राह्मणोंका मान मर्दन कर उनके छत्र-चमर और चिह्न छीन लिये गये। उसे रथ जम्पान और पिताकी परम्परा प्राप्त हुई तथा चौदह रत्नों और नव निधियाँ सिद्ध हुईं। विजयलक्ष्मीकी सखी, छह खण्ड धरतीको तलवारसे त्रस्त कर तथा न्यायसे भूषित कर इस प्रकार उपभोग किया जैसे वह दासी हो। एक दिन सूर्योदय होनेपर

६. A तइ एउ; P ता एउ। ७. A सकम्मवाउ। ८. A दंतंतकूर। ९. AP °विप्फुरिउ।

७. १. A दुइसय वरिसहं गइयहं कोडिहिं; P दुइसय वरिसहं कोडिहिं गइयहं। २. AP सुभउमउ। ३. A हूवउ सुतित्थे; P हुउ सत्थे। ४. AP धिट्ठहं दुट्ठहं। ५. A चमरइं छत्तइं चिंधइं; P चमरइं चिंधइं छत्तइं। ६. जाणइं सयणइं लद्धाइं। ७. P अमिय°।

कयलालाजलु णावइ कोमल [8]अंदुलिय
तेण सिरीघरि दिण्णी णिवकरि अंबिलिय ।
सा [9]भंक्खंतें रसु [10]चक्खंतें सिरु धुणिउं
[11]राएं तं रूसिवि सहु गुण दूसिवि जं भणिउं ।
तं खलसंदहिं णिरु दुवियड्ढहिं पोसियउं
जीविउ घोरहु तहु सूवारहु णासियउं ।
मरिवि सतामसु जायउ जोइसु दुक्कु तहिं
छण्णें रोसें वणिवरवेसें राउ जहिं ।
ते महिवालहु जीहालोलहु ढोइ[12]यइं
फलइं अणेयइं [13]बहुरसभेयइं जोइ[14]यइं ।
[15]गइ पक्खंतरि अह मासंतरि रहइ खलु
वणिउ सराएं मग्गिउ राएं देहि फलु ।
तेण पवुत्तउं देव णिरु[16]त्तउं णिट्ठियइं
णिरु दूरंतरि परदीवंतरि संठियइं ।

घत्ता—फलसंदोहु मइं सुरवरहु पसाएं लद्धउ ॥
णिच्छउ णिट्ठियउ लइ पइं जि भडारा खद्धउ ॥७॥

८

सुणउ वसुहाहिव कहमि तुज्झु एवहिं ते देव ण देंति मज्झु ।
तुह पुणु पहु अवलोयणि तसंति इयरहं कह महिमंडलि वसंति ।

---

उसका भोजन बनानेवाला अमृतरसायन नामका रसोइया त्रस्त हो उठा। उसने लक्ष्मी धारण करनेवाले राजाके हाथमे कढी दी जो लारजल उत्पन्न करनेवाली कोमल इमलीके समान थी। उसे खाते हुए और रस चखते हुए राजाने अपना माथा ठोका तथा उसके गुणोको दोष लगाते हुए क्रुद्ध होकर जो कुछ कहा उसका मूर्ख दुष्ट खलसमूहने समर्थन किया। उस घोर रसोइएका जीवन नष्ट हो गया। क्रोधपूर्वक मरकर वह ज्योतिष देव हुआ और वह प्रच्छन्न क्रोधसे सेठका रूप बनाकर वहाँ पहुँचा कि जहाँ राजा था। उसने जीभके लालची राजाको बहुरस भेदवाले अनेक योग्य फल दिये। एक पक्ष अथवा माह व्यतीत होनेपर एकान्तमे राजाने रागपूर्वक उस दुष्ट बनियेसे याचना की—"फल दो।" उसने कहा—हे देव, निश्चित रूपसे फल समाप्त हो गये हैं और वे अत्यन्त दूर द्वीपान्तरमे हैं।

घत्ता—वह फलसमूह मैंने सुरवरके प्रसादसे प्राप्त किया था, वह अब खत्म हो गया है। हे आदरणीय, वह आपने खा लिया है ॥७॥

८

हे वसुधाधिप, मैं तुमसे सच कहता हूँ। इस समय वे देव मुझे फल नही देते। हे स्वामी,

---

८. A झिंदुलिय। ९. A भक्खंतइं। १०. A चक्खंतइं। ११. A राएं रूसिवि। १२. P गइयइं। १३. AP बहुविहभेयइं। १४. P ढोइयइं। १५. P गइपक्खंतरि। १६. A णिवुत्तउ।

राएं पडिवण्णउं वयणु तासु    भणु भुवणि ण ढुक्कइ णियइ कासु।
णिउ णरपरमेसरु तेण तेत्थु    करिमयरभयंकरु जलहि जेत्थु।
जीहिंदियविसयेंवसेण खविउ    तहिं सिहरि सिलायलि णिवइ थविउ।
चट्टुयविहत्थु रोसेण फुरिउ    सूयारवेसु देवेण धरिउ।
पभणिउ मइं जाणहि किं ण पाव    खलवयणणडिय रे कूरभाव।
चिंचिणिहलत्थि दप्पिट्ठ दुट्ठ    हउं पइं जम्मंतरि णिहउ कट्ठ।
इय कहिवि तेण सयखंडु करिवि    मारिउ गउ णरयहु भउमु मरिवि।

घत्ता—गोत्तमु वज्जरइ मगहाहिव चारु चिराणउं॥
अण्णु वि णिसुणि तुहुं बलणारायणहं कहाणउं।८॥

९

इह खेत्ति णिसेविवि जइणमग्गु    दो पत्थिव गय सोहम्मसग्गु।
तहिं एक्कु सुकेउ सहुं ससल्लु    किं वण्णमि मूढउ मोहगिल्लु।
इह भारहंति संपुण्णकासु    चक्कउरि णाहु वरसेणु णामु।
इक्खाउवंसगयणयलि चंदु    दाणोल्लियकरु णं सुरकरिंदु।
तहु देवि पढम पिय वइजयंति    लच्छिमइ बीय णं ससिहि कंति।
जइयहुं सुभउमि मुइ जाणियाहं    छहसयसमकोडिहिं झीणियाहं।

तुम्हारे देखनेसे वे त्रस्त हो उठते हैं। नहीं तो वे दूसरे धरतीमण्डलमें क्यों निवास करते? राजाने उसका कहा स्वीकार कर लिया। बताओ संसारमें किसकी नियति ( अन्त ) नहीं आती। उसके द्वारा वह नरपरमेश्वर वहाँ ले जाया गया कि जहाँ हाथियों और मगरोंसे भयंकर समुद्र था। जिह्वा इन्द्रियके विषयरूपी विषसे नष्ट वह राजा पहाड़की एक चट्टानपर स्थापित कर दिया गया। देवने जिसके हाथमें करछुली है ऐसा रसोइयेका रूप धारण कर लिया और क्रोधसे तमतमाया। वह बोला—"हे पाप, तू मुझे नहीं जानता। दुष्टोंके वचनोंसे प्रतारित हे दुष्टभाव, चिंचणी फल ( इमली ) के अर्थी दर्पिष्ठ और दुष्ट कठोर जन्मान्तरमें मैं तेरे द्वारा मारा गया।" यह कहकर उसने सौ टुकड़े कर उसे मार डाला। सुभौम मरकर नरकमें गया।

घत्ता—गौतम कहते हैं—हे मगधराज, एक और सुन्दर और पुराना बल तथा नारायणका कथानक है, उसे सुनो ॥८॥

९

इस भरत क्षेत्रमें जैनमार्गका पालन कर दो राजा सौधर्म स्वर्ग गये। उनमें एक सुकेतु था जो शल्य सहित था। मोहग्रस्त उस मूर्खका क्या वर्णन करूँ? इस भारतमें चक्रपुरमें सम्पूर्णकाम वरसेण नामका राजा था। वह इक्ष्वाकुवंशरूपी आकाशतलका चन्द्र था, दान ( जल और दान ) से आर्द्रकर (हाथ और सूँड़) वाला जो मानो ऐरावत गज था। उसकी पहली प्रिय पत्नी वैजयन्ती थी तथा दूसरी चन्द्रमाकी कान्तिके समान मानो लक्ष्मीवती थी। सुभौमके मरनेपर जब ज्ञात

८. १. A वड्डिवण्णउं। २. AP °विसयविसेण। ३. A चड्डुवविहत्थु; P चट्टुअविहत्थु। ४. A दुट्टु। ५. A कट्टु०।
९. १. A भउ। २. A मोहें मूढगिल्लु। ३. A चक्कउरणाहु।

तइयहुं संचुउ सोहम्मदेउ        हुउ पुत्तु जयंतिहि सोक्खहेउ ।
अण्णेक्कु[4] लच्छिमइयहि ससल्लु        किं वण्णमि अप्पडिमल्लमल्लु[5] ।
तहिं एक्कु पकोक्किउ णंदिसेणु        अण्णेक्कु वि दुत्थियकामधेणु ।
णामइं हक्कारिउ पुंडरीउ        किं थुणमि वइरिमिग[6]पुंडरीउ ।
ते[7] वेण्णि वि णीलसुपीयवसण        ते बेण्णि वि भायर धवलकसण ।
दोहं मि विच्छिण्णउ[8] आवयाउ        दोहं मि संसिद्धउ देवयाउ ।

घत्ता—सीरिहि साहियइं छप्पण्णसहासइं वरिसहं ॥
चक्किहि णाहियइं परमाउसु एवं[9] सुपुरिसहं ॥९॥

१०

छव्वीसचाव देहहु पमाणु        तहिं ताहं पहुत्तणु जाणमाणु ।
इंदउरि णरिंदु उविंदसेणु        जो देवहिं गेज्जइ धरिवि वेणु ।
तहु तेण धीय दामोयरासु        पोमावइ दिण्ण कयायरासु ।
तं हरहुं पराइउ पहु णिसुंभु        चिरभवि सुकेउ सो रिउणिसुंभु ।
जायउं रणु विज्जहिं लग्ग बे वि        अवरोप्परु णउ सक्किय हणेवि ।
पडिहरिणा घल्लिउ धगधगंतु        धरियउं कण्हेण रहंगु एंतु ।
तेणाहउ उरयलि पडिउ वेरि        अइभीसणु कयधम्मावहेरि ।

---

छह सौ करोड़ वर्ष बीत गये तो सौधर्म देव च्युत होकर वैजयन्तीका पुत्र हुआ जो सुखका कारण था। दूसरा जो सशल्य था, वह लक्ष्मीमतीसे जन्मा। अप्रतिम मल्लोंके मल्ल उसका मैं क्या वर्णन करूँ। उनमेंसे एकको नन्दिषेण कहा गया और दूसरेको जो दुःस्थितों ( विपत्तिग्रस्तों ) के लिए कामधेनु था, पुण्डरीक नामसे पुकारा गया। शत्रुरूपी हरिणोंके लिए पुण्डरीक (व्याघ्र) के समान था, उसकी मैं क्या स्तुति करूँ? वे दोनों ही नील और पीत वस्त्रवाले थे। वे दोनों ही भाई गोरे और काले थे। दोनोंने आपत्तियोंको तहस-नहस कर दिया था। दोनोंको विद्याएँ सिद्ध थीं।

घत्ता—श्री बलभद्र नन्दिषेणकी आयु छप्पन हजार वर्ष कही गयी है। चक्रवर्ती पुण्डरीककी आयु भी इससे अधिक नहीं थी, इस प्रकार दोनों सुपुरुषोंकी यह परमायु थी ॥९॥

१०

दोनोंके शरीरका प्रमाण छब्बीस धनुष था। वहाँ उनका प्रभुत्व भी ज्ञातमान था। इन्द्रपुरीका राजा उपेन्द्रसेन था। जिसका देवों द्वारा वेणु लेकर गान किया जाता था। किया गया है आदर जिसका ऐसे उग्र दामोदर ( पुण्डरीक ) को उसने अपनी कन्या पद्मावती दे दी। पूर्वभवमें शत्रुओंका नाश करनेवाला जो सुकेतु राजा था, ऐसा निशुम्भ राजा ( चक्रपुरका ) उसका अपहरण करनेके लिए आया। दोनोंमें युद्ध हुआ, वे विद्याओंसे लग गये। वे एक-दूसरेको मारनेमें समर्थ नहीं हो सके। प्रतिनारायण निशुम्भने धकधक करता हुआ चक्र चलाया। आते हुए उसे नारायण पुण्डरीकने पकड़ लिया। उससे वक्षःस्थलमें आहत होकर अत्यन्त भयंकर और धर्मकी

---

४. AP अण्णेक्कु वि लच्छिमइहि। ५. AP अप्पडिमल्लु। ६. AP मिग°। ७. AP read *a* as *b* and *b* as *a*. ८. P संछिण्णउ। ९. AP एउ।

गउ णरयहु णियमणगाहियखेरि महि साहिवि पहयाणंदभेरि।
हरि हलहर रज्जु करंत थक्क ता कालें अणुयहु दिट्ठि मुक्क।
सत्तमंतरि णिवडिउ चक्कपाणि हलिणो विरइय कम्मावहाणि।
सिवघोसगुरुहि उवएसएण सिद्धउ मुक्कउ मोहें मएण।

घत्ता—भरहणराहिवहिँ मणभरियभत्तिपइरिक्कहिँ॥
वंदिउ विसहरेहिँ खगपुप्फयंतगहचक्कहिँ॥१०॥

इय महापुराणे तिसट्ठिमहापुरिसगुणालंकारे महाभव्वभरहाणुमण्णिए महाकइपुप्फयंतविरइए महाकव्वे सुभउमचक्कवट्टिबलएववासुएवपडिवासुएवकहंतरं णाम छसट्ठिमो परिच्छेओ समत्तो ॥६६॥

---

अवहेलना करनेवाला वह शत्रु गिर पड़ा। अपने मनमे कलहका भाव धारण करनेवाला वह नरकमे गया। जिसमें आनन्दकी भेरी बजायी गयी है, ऐसी धरतीको सिद्ध कर जब बलभद्र और नारायण राज्य करते हुए रह रहे थे, तो कालने अनुज (पुण्डरीक) पर अपनी दृष्टि छोड़ी। चक्रवर्ती नरकके मध्य गया। बलभद्रने शिवघोष गुरुके उपदेशसे कर्मोंका नाश किया तथा मोह और मदसे मुक्त होकर वह सिद्ध हो गये।

घत्ता—जिनके मनमें भक्तिकी प्रचुरता भरी हुई है, ऐसे भरतक्षेत्रके राजाओं, विषधरों, विद्याधरों, सूर्य-चन्द्र आदि गृहचक्रोंने उनकी वन्दना की॥१०॥

इस प्रकार त्रेसठ महापुरुषोंके गुणालंकारोंसे युक्त महापुराणमें महाकवि पुष्पदन्त द्वारा विरचित एवं महाभव्य भरत द्वारा अनुमत महाकाव्यका सुभौम चक्रवर्ती बलदेव वासुदेव प्रतिवासुदेव कथान्तर नामका छियासठवाँ परिच्छेद समाप्त हुआ॥६६॥

---

१०. १. AP सहिवि। २. AP हलिणा पुणु विरइय कम्महाणि। ३. A °रिसिहि। ४. AP omit पडिवासुएव°। ५. P adds सत्तमचक्कवट्टि अर स एव तित्थयर अट्ठमचक्कवट्टि सुभोम छट्ठबलएव णंदिसेण, वासुदेव पुंडरीय, पडिवासुएव णिसुंभ एतच्चरियं सम्मत्तं; K gives this in margin।

# संधि ६७

तिहुवणसिरिधरो सल्लविवज्जिओ ॥
जो परमेसरो सयमहपुज्जिओ ॥ ध्रुवकं ॥

१

जेण हओ णीहारओ कइणिज्जियणीहारओ।
सुजसोधवलियहंसओ जस्स भुवणसरहंसओ।
जा कंती मयलंछणे संपुण्णा जाय छणे।
सा वि जस्स मुहपंकए इर मज्जइ णिप्पंकए।
मोत्तूणं महिवइचलं चित्तं सोदामणिचलं।
गाढं जेण वसं कयं मुणिमग्गे णीसंकयं।
हिंसायारो वारिओ जो कोवाणलवारिओ।
कामभोयआसी हया सरहस्स व वणसीहया।
णट्ठा जस्स विवाइणो अइबहुकम्मविवाइणो।

## सन्धि ६७

जो त्रिभुवनकी लक्ष्मीको धारण करनेवाले और शल्यसे रहित हैं, जो परमेश्वर इन्द्रके द्वारा पूज्य हैं।

१

जिन्होंने मनुष्यकी मिथ्या चेष्टासे उत्पन्न कर्मको नष्ट कर दिया है, जिन्होंने कान्तिसे चन्द्रमाको जीत लिया है, जिन्होंने अपने सुयशसे सूर्यको धवलित किया है, जिनका यश भुवनरूपी सरोवरमें हंसकी तरह क्रीड़ा करता है। पूर्णिमाकी रात्रिमें चन्द्रमाकी जो सम्पूर्ण कान्ति होती है, वह भी जिसके निष्पंक ( कलंकरहित ) मुखरूपी कमलमें डूब जाती है। राज्यलक्ष्मीको छोड़कर जिन्होंने सौदामिनीकी तरह चंचल मनको अच्छी तरह वशमें किया है और मुनिमार्गमें निःशंकभावसे लगाया है। जिन्होंने हिंसामय आचारका निवारण किया है, जो क्रोधरूपी आगका निवारण करनेवाले हैं, जिन्होंने कामभोगरूपी सर्पकी दाढ़को नष्ट कर दिया है, उसी प्रकार जिस प्रकार अष्टापद वनसिंहको नष्ट कर देता है। अत्यन्त अधिक कर्मविपाकवाले विवादी जिनसे नष्ट हो गये

---

All Mss. have, at the beginning of this saṃdhi, the following stanza:-

इह पठितमुदारं वाचकैर्गीयमानं
इह लिखितमजस्रं लेखकैश्चारु काव्यम्।
गतवति कविमित्रे मित्रतां पुष्पदन्ते
भरत तव गृहेऽस्मिन्भाति विद्याविनोदः ॥ १ ॥

१. १. A सिरिवरो। २. K reads a *p* : मिज्जइ इति पाठे मीयते। ३. A महिवइवलं। ४. T reads a *p* : कामभोइआसी इति पाठे काम एव भोगी सर्पस्तस्य आसी दंष्ट्रा।

सोउं जस्स सुआमयं हंतूणं मोहामयं ।
पुरिसा णिक्कलधामयं पत्ता णाणसुधामयं ।
आयंबुज्जलकरणहं भयवंतं णियकरणहं ।
णिम्मलत्तणिरसियणहं तं मल्लिं णमिऊण[5] हं ।
वोच्छं तस्सेव य कहं इयरह मोक्खविही कहं ।

घत्ता—पढमइ दीवइ सुरगिरिपुव्वइ ॥
कच्छादेसइ सोहादिव्वइ ॥१॥

२

वीयसोयणयरेसरो राया[1] रूवी विव सरो ।
धीरो[2] जियपरमंडलो विहवेणं आहंडलो ।
कोसेणं वइसवणओ णामेणं वइसवणओ ।
अण्णसिं[3] दियहे घणं गंतूणं कीलावणं ।
पंकेरुहरयधूसरो रमइ जाम पुहईसरो ।
ताम पवासियदिहिहरो सुरधणुमंडियजलधरो[4] ।
थोरथंभ[5]थिप्पिरणहो पच्छाइयदसदिसिवहो ।
फुल्लियफुडयकयंबओ वियसावियदालिंबओ ।
णीरपूरपूरियधरो किडिकरडीण सुहंकरो ।
पत्तो वासारत्तओ दूरं कंको मत्तओ ।
णच्चावियसिहिउलणडो विज्जुजलणजलिओ वडो ।

हैं, जिनके श्रुतरूपी अमृतको सुनकर, मोहरूपी व्याधिको नष्ट कर लोग ज्ञानरूपी सुधासे युक्त निष्कलधाम ( मोक्ष ) को प्राप्त हुए हैं, जिनके हाथोंके नख लाल और उज्ज्वल हैं, जो ज्ञानवान् और अपनी इन्द्रियोंका घात करनेवाले हैं, जिन्होंने निर्मलतासे आकाशको तिरस्कृत कर दिया है ऐसे उन मल्लिनाथको मैं नमस्कार करता हूँ और उन्हींकी कथाको कहता हूँ।

घत्ता—प्रथम जम्बूद्वीपके सुमेरुपर्वतकी पूर्व दिशामें शोभासे दिव्य कच्छदेशमें—॥१॥

२

वीतशोक नगरका स्वामी राजा ( वैश्रवण ) कामदेवके समान सुन्दर था। धीर और शत्रुमण्डलको जीतनेवाला जो वैभवमें इन्द्र, धनमें कुबेर और नामसे वैश्रवण था। दूसरे दिन सघन क्रीड़ावनमें जाकर कमलपरागसे धूसरित वह राजा क्रीड़ा करता है तो इतनेमें प्रवासियोंके धैर्यका हरण करनेवाला जिसमें इन्द्रधनुषसे मेघ मण्डित हैं, आकाशसे बड़ी-बड़ी बूँदें गिर रही हैं, दसों दिशापथ आच्छादित हैं, जिसमें कदम्ब वृक्ष विकसित और पुष्पित है, जिसने कुकुरमुत्तोंको विकसित कर दिया है, जलोंसे धरती प्लावित है, जो सुअरों और गजोंसे सुन्दर है ऐसी वर्षाऋतु आ गयी, बगुले दूर हो गये हैं। जिसने मयूरकुलरूपी नटोंको नचाया है ऐसा वटवृक्ष

५. A' णविऊण ।

२. १. A रायं रूवें जियसरो । २. AP वीरो । ३. AP अण्णेसं । ४. AP °जलहरो । ५. AP °थिंभ° ।

पर्यलियपल्लवराहयं हुयवहपउलियसाहयं।
दट्ठूणं तं पायवं चिंतइ णिवइ णवं णवं।
होइ जयं पुणु णासए णिच्चं चिय ण हु दीसए।

घत्ता—जिह णग्गोहओ इाणि दिट्ठओ ॥
तडिदंडाहओ सहसा णट्ठओ ॥२॥

३

णासिहिंति तिह हय गया चिंधछत्तचामरचया।
देहो जो रसपोसिओ रयणाहरणविहूसिओ।
सिंभवसापित्तासओ सो वि ण होही सासओ।
इय भणिउं दाउं सिरिं णियतणयस्स गओ गिरिं।
सिरिणायं सिहरुण्णयं दरितरुकीलियपण्णयं।
संबोहियबहुवणयरं सिरिणायंकं मुणिवरं।
णविऊणं जाओ जई सामंतेहिं समं वई।
पयारह वि सुयंगई पढिऊणं अविहंगई।
धरिऊणं हिययं दढं चिण्णं चरियं णीसढं।
इंदचंदकयकित्तणं बद्धं तित्थयरत्तणं।
अहमिंदेहिं विराइए संभूयउ अवराइए।
तेत्तीसंबुहिकालए गइ थिइ छम्मासालए।

बिजलीकी आगमे जलकर भस्म हो गया। उस वृक्षको देखकर राजा अपने मनमे सोचता है कि यह विश्व नया-नया होता है फिर नाशको प्राप्त होता है।

घत्ता—जिस प्रकार इस समय वटवृक्ष विद्युत्-दण्डसे आहत सहसा नष्ट होता हुआ दिखाई दिया— ॥२॥

३

उसी प्रकार हाथी और घोड़े, चिह्न, छत्र और चामर-समूह नाशको प्राप्त होगा। रससे पोषित, रत्नाभरणोंसे विभूषित, श्लेष्मा ( कफ ), मज्जा और पित्तसे आश्रित यह शरीर भी शाश्वत नहीं होता। उसने यह विचार किया और लक्ष्मी अपने पुत्रको देकर राजा श्रीनाग पर्वतके लिए चल दिया कि जो पर्वतोंसे उन्नत था और जिसकी घाटियोंमें सांप क्रीड़ा कर रहे थे। जिन्होंने बहुतसे अनेक वनचरोको सम्बोधित किया है, ऐसे श्रीनायक मुनिवरको प्रणाम कर वह सामन्तोके साथ मुनि हो गया। अविभंग ग्यारह श्रुतांगोंको पढकर उसने निष्कपट चारित्र्य ग्रहण कर लिया। जिसका कीर्तन इन्द्र और चन्द्रमा करते हैं ऐसे तीर्थंकरत्वका उसने बन्ध कर लिया। वह अमरेन्द्रोंसे विराजित अपराजित विमानमे उत्पन्न हुआ। वहां उसके तैंतीस सागर आयु बीतने और छह माह शेष रहनेपर—

६ A पयहिय°। ७. A णरवइ।
३. १. A °चामरचया। २. A णमिऊणं। ३. P पढिऊणं।

घत्ता—तम्मि कालए अमलिणवेसहो ॥
सोहम्माहिवो कहइ धणेसहो ॥३॥

४

सुणि इह भरहे अंगए विसए धम्मवसंगए।
मिहिलाउरणयराहिवो दीणेसु य पसरियकिवो।
रिसहगोत्तवंसुब्भवो कुंभो णाम महीणिवो।
किं किर कहमि महासई देवी तस्स पयावई।
णिक्कंदप्पो णिब्भओ होही ताणं अब्भओ।
भुवि हिरण्णगब्भो गुणी जं थुणंति देवा मुणी।
कुणसु तस्स णयरं तुमं ता धणएण अणोवमं।
सहसा रइयं तं पुरं रयणजालफुरियंबरं।
पुण्णाणं पिव संचए पासाए मणिमंचए।
राइविरामे सुत्तिया पेच्छइ पंकयणेत्तिया।
साहियसिरियणुभवणए एए सोलह सिविणए।

घत्ता—पूणं मत्तयं धोरेयं सियं ॥
सारंगाहिवं गोवद्धणपियं ॥४॥

---

घत्ता—उस समय स्वच्छ वेशवाला सौधर्म इन्द्र कुबेरसे कहता है ॥३॥

४

"सुनो, भरतक्षेत्रके धर्मके वशीभूत अंगदेशमें मिथिलापुर नामके नगरका राजा है, जो दीनोंके प्रति कृपाका विस्तार करनेवाला है। जो ऋषभके गोत्र और वंशमें उत्पन्न हुआ है, ऐसा कुम्भ नामका महान् राजा है। उसकी देवी महासती प्रजावती है। उसका मैं क्या वर्णन करूँ? उससे कामदेवका नाश करनेवाला निष्कलंक बालक उत्पन्न होगा, जो संसारमें हिरण्यगर्भ ( ब्रह्मा ) होगा, और जिसकी देव और मुनि स्तुति करते हैं, उसके लिए तुम सुन्दर नगर बनाओ।" तब कुबेरने सहसा अनुपम, जिसके रत्नजालसे आकाश स्फुरित है ऐसा मिथिलापुर नगर बनाया। पुण्योंके समूहके समान प्रासादमें मणिमय मंचपर सोते हुए रात्रिके अन्तमें वह कमलनयनी, जिसमें लक्ष्मीके भोगको कहा गया है, ऐसे स्वप्नमें ये सोलह ( चीजें ) देखती है।

घत्ता—मतवाला गज, सफेद बैल, सिंह, लक्ष्मी ॥४॥

---

४. १. A महिलावर°। २. A दीणेसुं, P दीणेसु पसरिय°। ३. AP महाहिवो। ४. AP पहावई। ५. A तासु।

५

मालाओ कयजणदिट्ठिं अमयरुहं सरुहसुहिं ।
भावभरियवम्महरसं अणिमिसमिहुणं रइवसं ।
धवलघडाणं जुयलयं हंसीचुंबियकुवलयं ।
पुलिणणिलीणवलायय़ं सजलं कमलतलायय़ं ।
सरिरायं रसणारवं मणिवीढं हरिभइरवं ।
अच्छरणाइणिगेयए इंदफणिंदणिकेयए ।
हरियं पीयं तंवयं रयणाणं णिउरुंबयं ।
दट्ठूणं मरुजालियं अग्गिं जालामालियं ।
पडिवुद्धा परमेसरी कहइ सपइणो सुंदरी ।
मई विइण्णलोयणरई दिट्ठा सिविणयसंतई ।

घत्ता—तिस्सा तं फलं कहइ णूसारओ ॥
तुह होही सुओ देवि भडारओ ॥५॥

६

धरिही जो रयणत्तयं णविही जस्स जयत्तयं ।
लहिही जो छत्तत्तयं जाइजरामरणत्तयं ।
डहिही जो णिब्भंतयं जाही मोक्खमणंतयं ।
सो ते होही डिंभओ सुहिजणलग्गणखंभओ ।
अमरविलासणिसत्थओ पत्तो मंगलहत्थओ ।

५

मालाएँ, जनोंका भाग्यविधाता चन्द्रमा और सूर्य जिसमें भावोंसे—।

कामदेवका रस भरा हुआ है ऐसा रतिवश मत्स्ययुग, धवल घड़ोंका युग्म, जिसमें कमल हंसिनियोंके द्वारा चुम्बित हैं, जिसके तटोंपर बगुले बैठे हुए हैं, ऐसा सजल सरोवर। गर्जनासे भयंकर समुद्र, सिंहासन ( सिंहोंसे भयंकर मणिपीठ ), अप्सराओं और नागिनोंके द्वारा गाये गये स्वर्गलोक और नागलोक, रत्नोंका हरा-पीला और लाल समूह तथा पवनसे प्रज्वलित ज्वालाओंसे सहित आगको देखकर वह परमेश्वरी जाग गयी। वह सुन्दरी अपने पतिसे कहती है कि मैंने आँखोंमें रति उत्पन्न करनेवाले स्वप्नोंको देखा।

घत्ता—तब उसके लिए राजा उनका फल कहता है कि हे देवी, तुम्हारे आदरणीय पुत्र होगा। ॥५॥

६

जो रत्नत्रयको धारण करेगा, जिसे तीनों जगत् प्रणाम करेंगे। जो तीन छत्र प्राप्त करेगा, जन्म-जरा और मरण तीनोंका नाश करेगा, जो बिना किसी भ्रान्तिके अनन्त मोक्षको प्राप्त होगा। सुधीजनोंका आधारस्तम्भ वह तुम्हारा पुत्र होगा। मंगलद्रव्य हाथमें लिये हुए अमर

५. १. A °वलालयं। २ A तडालयं। ३. A तस्सा। ४. AP णिसारओ।

६. १. A सो तव होही।

सुविसुद्धे गब्भासए   धणधारावरिसे कए ।
पढममासि पढमे दिणे   [2]अंसिणिगइ हरिणंकणे ।
राण[3]उ जो रइकंदओ[4]   वइसवणो अहमिंदओ ।
गयरूवेणवइण्णओ   राणीगब्भि णिसण्णओ ।
सो सुरेहिं अहिणंदिओ   फणिकिंणरणरवंदिओ ।
णिव्वाणं पत्ते अरे   वरिसकोडिसहसंतरे ।
मग्गसिरे तुहिणायरे   सियएयारसिवासरे ।
[5]अंसिणिरिक्खे जायओ   तित्थयरो हयरायओ ।
एक्कुणवीसमओ इमो   णररूवेण व संजमो ।
अहिसित्तो अमरायले   हरिणा पंडुसिलायले ।

घत्ता—मल्लियमालागंधो जाणिओ ॥
इंदेण जिणो मल्ली भाणिओ ॥६॥

७

अणु[1]अत्थं पवियप्पिओ   जणणीहत्थे अप्पिओ ।
घणडंबरघल्लियपया   देवा णियवासं गया ।
बुहमुहपोमाणं इणो   वड्ढइ कालेणं जिणो ।
जाओ जायरूवाहओ   पंचवीसधणु[2]दीहओ ।
आउसु तस्स सहासइं   वरिसहं पणपण्णासइं ।
वरिससए वोलीणए   आरूढो सुर[3]पुंणए ।

---

विलासिनियोंका समूह आ गया। धनधाराकी वर्षा होनेपर सुविशुद्ध गर्भाशयमें चैत्र शुक्ला प्रतिपदाके दिन प्रातःकाल चन्द्रमासे युक्त अश्विनी नक्षत्रमें रतिका अंकुर वह राजा वैश्रवण अहमेन्द्र गजरूपमें अवतीर्ण होकर रानीके गर्भमें स्थित हो गया। नाग, किन्नर और मनुष्योंके द्वारा वन्दनीय वह देवोंके द्वारा अभिनन्दित किया गया। अरनाथके निर्वाण प्राप्त करनेके बाद एक हजार करोड़ वर्ष बीतनेपर मार्गशीर्ष सुदी एकादशीके दिन अश्विनी नक्षत्रमें कामदेवका नाश करनेवाले तीर्थंकरका जन्म हुआ। उन्नीसवें तीर्थंकर यह जैसे मनुष्यके रूपमें मूर्त संयम थे। इन्द्रके द्वारा सुमेरुपर्वतपर पाण्डुकशिलाके ऊपर वह अभिषिक्त हुए।

घत्ता—मल्लिकाकी मालाके गन्धसे युक्त जानकर इन्द्रने उन जिनको मल्ली कहा ॥६॥

७

उसने सार्थक नाम समझा और माताके हाथमें उन्हें दे दिया। मेघोंके आडम्बर (घटा) में पैर रखते हुए देवता अपने निवासगृह चले गये। जो बुधोंके मुखरूपी कमलोंके लिए सूर्य हैं, ऐसे जिन भगवान् समयके साथ बढ़ने लगे। वह स्वर्णरूप हो गये एवं वह पच्चीस धनुष ऊँचे थे। उनकी आयु पचपन हजार वर्ष थी। सौ वर्ष आयु पूरी होनेपर वह ऐरावतपर आरूढ़ हुए। वह

---

२. A असिसणि° । ३. A राओ जो । ४. AP रइरुंदओ । ५. A असिसणि° ।
७. १. A अणुअच्छें and gloss आश्चर्यम्; T अणुअत्थं आश्चर्यम् । २. A °धणुदेहओ । ३. A सुरसूणए ।

कुणइ विवाहपवट्टणं पेच्छइ कुंअँरो पट्टणं।
परिहापाणियदुग्गमं बहुदुवारकयणिग्गमं।
हेमघडियपायारयं पवरट्टालयसारयं।
पोमरायँकयभारुणं उब्भियधुयधयतोरणं।
हसियणिसावइकंतियं पेच्छंतो घरपंतियं।
सरइ पहू अवराइयं सुकयं मज्झु पुराइयं।
खीणं तेण विमाणयं मुक्कं अहमिंदाणयं।
एहिं होही किं थिरं णरजम्मे णयरं घरं।

घत्ता—छत्तायारयं सिवमहिमंडलं॥
करमि तवं परं लहमि धुवं फलं॥७॥

८

ता सारस्सयभासियं सोऊणं सुइमोसियं।
कुंभणिवस्स य तणुरुहो तरुणीणं विवरंमुहो।
इंदेणं ससहरमुहो ण्हविओ दिक्खासंमुहो।
जयणे जाणे थक्कओ कुवलयकुमुयमियंकओ।
कामेसुं सुविरत्तओ सरयवणं संपत्तओ।
जम्मदिणे णक्खत्तए पक्खे तम्मि पवत्तए।
णिवचरंतिसँयइए जुओ मोहणिबंधाओ चुओ।
सायण्हे सुतवे थिओ णाणचउक्केणंकिओ।

विवाहके लिए प्रवर्तन करते हैं। कुमार नगरको देखते है कि जो परिखा और पानीसे दुर्गम है, जिसमें बाहर जानेके अनेक द्वार हैं, जिसके परकोटे स्वर्णरचित हैं, जिसमे श्रेष्ठ और विशाल अट्टालिकाएँ हैं, जो पद्मराग मणियोकी आभासे युक्त हैं, जिसमे हिलती हुई ऊँची पताकाओंके तोरण हैं। गृह-पंक्तियोको देखते हुए कुमार मल्लि अपराजित विमानकी याद करता है। मेरा पुरातन पुण्य क्षीण हो गया है उसीसे अहमेन्द्र विमानसे मैं मुक्त हूँ। इस मनुष्य जन्मके नगर और घर क्या स्थिर रहते हैं।

घत्ता—मै केवल तप करूँगा और छत्राकार शिवमहीमण्डलके शाश्वत फलका भोग करूँगा॥७॥

८

तब लौकान्तिक देवोंका आगमयुक्त कथन सुनकर स्त्रियोसे पराङ्मुख दीक्षाके लिए उद्यत चन्द्रमाके समान मुखवाले कुम्भराजाके पुत्र वैश्रवणका इन्द्रने अभिषेक किया। 'जयन' यानमे बैठकर कुवलय (पृथ्वीरूपी) कुमुदके लिए चन्द्रमाके समान कामोंसे अत्यन्त विरक्त वह शरद्वनमे पहुँचे। जन्मके दिन अर्थात् अगहन सुदी एकादशीके दिन अश्विनी नक्षत्रमे तीन सौ राजाओंके साथ वह मोह बन्धनोंसे छूट गये। सायंकाल सुतपमे स्थित हो गये और चार ज्ञानोंसे अंकित

४. AP कुमरो। ५. AP पोमरायकिरणारुणं।
८. १. A सुयमोसियं। २. A °तिसईए; P °तिसइएण।

घित्तं[3] पच्चक्खाणयं मोत्तुं[4] भत्तं पाणयं।
विहिं दिवसेहिं गएहिं सो दसदिसिवहपसरियजसो।
णिण्णेहो णीसंगओ मिहिलाए भिक्खं गओ।
णंदिसेणवररोइणा[5] दिण्णं भत्तं जोइणा।
भुत्तं तणुणिव्वाहणं संजमजत्तासाहणं।

घत्ता—पुणु दिक्खावणे सुरहियपरिमले॥
थक्कु असोयहो तलि धरणीयले॥८॥

९

दिणि छक्के विच्छिण्णए भिण्णे मिच्छादुण्णए।
हुउ देवाण वि देवओ लद्धो खाइयभावओ।
रिसिविज्जाहरसंसिओ इंदपडिंदणसंसिओ।
समवसरणि आसीणओ अरिसुयणे[2] वि समाणओ।
जीवमजीवं आसवं संवरणिज्जरणं तवं।
बंधं मोक्खं भासए लोयं धम्मविसेसए।
थवइ तस्स णिसुणियझुणी अट्ठवीस जाया गणी।
सयइं पंचपण्णासइं पुव्वधराहं णिरासइं।
एक्कुणतीससहासइं सिक्खुयाहं[3] मलणासइं।

हो गये। प्रत्याख्यानावरण आदि छोड़नेके लिए भात और पानी छोड़ दिया। दो दिन हो जानेपर दसों दिशाओंमें जिनका यश फैला हुआ है ऐसे निर्नेह और अनासंग वह मिथिला नगरीमें भिक्षाके लिए गये। नन्दिषेण श्रेष्ठ राजाने योगीको आहार दिया। शरीरका निर्वाह करनेवाला और संयमयात्राका साधक आहार उन्होंने ग्रहण कर लिया।

घत्ता—फिर सुरभित परागवाले दीक्षावनमें वह अशोक वृक्षके नीचे धरणीतलपर स्थित हो गये॥८॥

९

छठा दिन बीतनेपर (पारणाके बाद) मिथ्या दुर्नय नष्ट होनेपर वह देवोंके देव हो गये। उन्होंने क्षायिकभाव प्राप्त कर लिया। ऋषि विद्याधरों द्वारा प्रशंसित इन्द्र और प्रतीन्द्रके द्वारा प्रणम्य समवसरणमें बैठे हुए शत्रु और स्वजनमें समान वह जीव-अजीव-आस्रव-संवर-निर्जरा-तप-बन्ध और मोक्षका कथन करते हैं, लोकको धर्मविशेषमें स्थापित करते हैं। जिन्होंने दिव्यध्वनि सुनी है ऐसे उनके अट्ठाईस गणधर हुए। आशारहित पूर्वांगके धारी पाँच सौ पचास थे। मानका नाश करनेवाले शिक्षक उनतीस हजार थे।

३. P घेत्तुं। ४. A मोत्तं। ५. P रायणो। ६. A भिक्खं; P भक्खं। ७. A जोइणो।
९. १. P add after this: पुसकिण्हदीयए तओ, पंचमु णाणुप्पण्णओ। २. A अरिसयणे; P अरिसयणा।
३ A सिक्खुवाह; P भिक्खुयाह।

घत्ता—दुसहसदुसयइं सावहि हयकलि ॥
तेहिं जेत्तिय ते तेत्तिय केवलि ॥९॥

१०

चवदहसय वाईसहं　　विक्किरियहं वि रिसीसहं ।
णवसय दोण्णि सहासइं　　कुच्छियणयविद्धंसइं ।
मणजाणहं सत्तारह　　सयपण्णास समीरह ।
पंचावण्णसहासइं　　विरइहिं मुक्कसवासइं ।
सावयलक्खु अहीणउं　　सावईहिं तं तिउणउं ।
सुर असंख उम्मोहिवि　　पसु ससंख संबोहिवि ।
भवसमुद्दतडपाविए　　मासँसेसथियजीविए ।
पंचसहासहिं जुत्तओ　　रिसिहिं णाहु तमचत्तओ ।
संमेए सिरहयणहे　　फग्गुणि सियपंचमियहे ।
भरणीरिक्खे मुक्कओ　　अट्ठमपुहइहि थक्कओ ।

घत्ता—हरउ भयंकरं भवविब्भमदुहं ॥
मल्लिमुणीसरो देउ सुहं महं ॥१०॥

११

मल्लितित्थसंताणे कयपडिवक्खवहं
बुहयणसुइसुहयरणं णिसुणह चक्किकहं ।

---

घत्ता—पापका नाश करनेवाले अवधिज्ञानी दो हजार दो सौ थे। वहां जितने थे उतने ही केवलज्ञानी थे ॥९॥

१०

वादी मुनि चौदह सौ थे। कुत्सित नयोंका ध्वंस करनेवाले विक्रिया-ऋद्धिके धारक मुनि दो हजार नौ सौ थे। तुम मनःपर्ययज्ञानी एक हजार सात सौ कहो। अपना गृहवास छोड़नेवाली पचपन हजार आर्यिकाएँ थीं, श्रावक एक लाख थे और श्राविकाएँ तिगुनी अर्थात् तीन लाख थीं। असंख्य देवोंको मोहमुक्त कर संख्यात तिर्यंचोंको सम्बोधित कर संसाररूपी समुद्रका तट प्राप्त कर जीवनका एक माह शेष रहनेपर पांच हजार मुनियोंके साथ अन्धकार रहित स्वामी शिखरसे आकाशके छूनेवाले सम्मेद शिखरपर फागुन शुक्ला सप्तमीके दिन भरणी नक्षत्रमें मुक्त हुए। वे आठवीं धरतीपर पहुँच गये।

घत्ता—हे मल्लि जिनेश्वर, तुम भयंकर भवविभ्रमके दुखको दूर करो और मुझे सुख दो ॥१०॥

११

मल्लिनाथकी तीर्थपरम्परामें जिसमें शत्रुपक्षका वध किया गया है, जो बुधजनोंके कानोंके

---

४. AP तहिं हुय जेत्तिय तेत्तिय ।

१०. १. A पण्णावण्ण° । २. A मुक्कसवासइं; P मुक्कसवासइं । ३. A संमोहिवि । ४. AP माससेसि थिइ जीविए । ५. AP °पुहविहि । ६. AP महं सुहं ।

११. १. A °सुहजणणी; P °सुहजणण ।

जंबूदीवसुरा[2]यलि पुव्वविदेह[3]वरे
विउलि सुकच्छावणवइ सिरिहरि सिरिणयरे।
तडिकरालअसिधारावासियसयलखलो
पयपालो पुहईसो पोसियपुहइयलो।
णिसिसमए दट्ठूणं उक्कं ण[4]हल्लसियं
सिवगुत्तस्स समीवे सुकियं तेण कियं।
बारहविहतवचरणं इंदियमयहरणं
मुक्काहारसरीरं सल्लेहणमरणं।
जायउ अच्चुयकप्पे अमरो मरिऊणं
सग्गसिहरभवणाओ पुणु ओयरिऊणं।
इह भरहे कासीए वाणारसिणाहो
आइदेवकुलतिलओ पहु पंकयणाहो।
मज्झे खामा सामा रामा[5] तस्स सई
जाओ देवो पोमो ताणं सुद्धमई।
तीसवरिससहा[6]सउ धणुबावीसतणु
णयसंणिहियणरोहो पहु णं चरममणु।
गंगासिंधूणविओ साहियमहियमरो
णिहिरयणालंकारो णवमो चक्कहरो।

घत्ता—पुहईसुंदरीपमुहउ धीयउ ॥
अट्ठ वि सिद्ध[7]उ सुट्ठु विणीयउ ॥११॥

---

लिए शुभकर है ऐसी चक्रवर्ती-कथाको सुनो। जम्बूद्वीपके सुमेरुपर्वतके श्रेष्ठ पूर्वविदेहके अत्यन्त विशाल कच्छावती देशमें लक्ष्मीको धारण करनेवाले श्रीनगरमें प्रजापाल नामका पृथ्वीश्वर है जो बिजलीके समान भयंकर असिधारासे समस्त शत्रुओंको त्रस्त करनेवाला है और पृथ्वीतलका पालन करनेवाला है। रात्रिके समय आकाशसे गिरते हुए तारेको देखकर उसने शिवगुप्त मुनिके समीप बारह प्रकारके तपके आचरणके द्वारा इन्द्रियोंके मदका हरण करनेवाला पुण्य किया तथा छोड़ दिया है आहार और शरीर जिसमें ऐसा सल्लेखना मरण किया। मृत्युको प्राप्त होकर वह अच्युत स्वर्गमें उत्पन्न हुआ। स्वर्गके विमान शिखरसे अवतरित होकर वह पुनः इस भारतवर्षके काशीदेशमें वाराणसीका राजा हुआ—इक्ष्वाकुकुलका तिलक स्वामी पद्मनाभ। उसकी सती स्त्री सुन्दरी मध्यमें क्षीण थी। उनका शुद्धमति पद्म नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। तीस हजार वर्ष उसकी आयु थी। बाईस धनुष उसका ऊँचा शरीर था। वह लोगोंको न्यायमें स्थापित करनेवाला मानो अन्तिम मनु था। जिसने गंगा और सिन्धु नदियोंको सिद्ध किया है, धरती और देवोंको सिद्ध किया है, जो निधियों—रत्नों और अलंकारोंसे युक्त है, ऐसा वह नौवाँ चक्रवर्ती था।

घत्ता—उसकी पृथ्वीसुन्दरी प्रभृति कन्याएँ थीं जो आठों ही अत्यन्त विनीत कही गयी हैं ॥११॥

---

२. A सुरालए। ३. A विदेहि वरे। ४. A उक्कं उल्हसियं। ५. A रामा सामा तस्स। ६. A °सहसाऊं। ७. A सिद्धउ।

2. 8*b* वयविहिअजोग्गु दिण्णु वि ण लेइ, while begging alms he does not accept things which, for his vows ( व्रतविधि ) he cannot accept.

8. 1*b* णियजम्ममासपक्खतरालि, on the same day, month and fortnight on which he was born, i e. on the first day of the bright half of वैशाख. 2*b* कित्तियणक्खत्तासिइ ससकि, when the moon was in conjunction with the नक्षत्र mentioned ( कीर्तित ) or कृत्तिका.

## LXV

3. 4*b* पट्टणु रयणकिरणअइसइयउ, the town that excelled in brightness or was extremely bright owing to the rays of gems.

4. 9*b*–10*b* वरिसकोडि सहसेण विहीणइ पल्लचउत्थभायपरिमाणइ, when after the निर्वाण of कुन्थु onefourth of the पल्योपम minus one thousand crores of years passed

5. 5*b* दहदहधणुतणु, with his body twenty शरासनs in height, गुणभद्र however mentions thirty धरासनs as the height of अर. Compare: त्रिंशच्चापतनूत्सेध चारुचामीकरच्छवि'—65, 26. Which seems to be more probable.

9. 1–8 Note the play on the term अर or अरु here.

11. 8*a* णिउ जिणवररिसि सोत्तिउ तावसु, the king became a Jain monk, while the Brahmin became a तापस ascetic, i. e., an ascetic following the teaching of the Vedice religion, particularly the teaching of devotion to god शिव.

12. 6–7 णच्चइ देउ etc. These lines give the characteristic behaviour of god शिव, who performs a ताण्डवनृत्य, sings, has a woman or women ( पार्वती and गङ्गा ), beats the डमरु, burns त्रिपुर, and kills demons. The Jain monk says that such a godhead will not save one from संसार.

13. 6*b* तावसमासुरवासि रसंति, the pair of sparrows, having formed their nest in the beard of the ascetic, used to warble.

16 1–2 These lines give the origin of the name कण्णाकुज्जणयरु, the city of कान्यकुब्ज, because the girls in which, having refused to marry the sage, became dwarfish owing to his curse.

24. 1*b* खत्तिय सयलु वि छारु परत्तिवि, having burnt to ashes all the क्षत्रियs. परत्तिवि comes from परत्त a deśī root which is preserved in modern Marāthi as परतणें.

## LXVI

1. 9*a* विहवत्तणदुक्खोहरियछाय, whose beauty or spirit was soiled by sufferings of widowhood ( विहवत्तण, विधवात्व ). 10*b* पर ताउ ण पिच्छमि, but I do not see or know my father ( सहस्रबाहु ).

5. 5b कोसलं पुरं, i. e., साकेत which is the capital of the कोसल country.

6. 3a परमेसरु, i. e. सुभौम, who was destined to be a चक्रवर्तिन् later. 10b एउ जि, this very earthen plate filled with the teeth of his father ( सहस्रबाहु ), which turned into a discus ( चक्र ).

10. 10a सब्भंतरि ( श्वभ्रान्तरे ), in a ditch, i. e., in a hell.

## LXVII

4. 6a हिरण्णगब्भो, i. e., a जिन. The term हिरण्यगर्भ is used to designate god ब्रह्मा in Hindu Mythology, but in Jain Mythology it is used to denote a तीर्थंकर.

9. 1a दिणि छट्ठे विच्छिण्णए, six days after his दीक्षा, i. e., on पौष कृष्ण द्वितीया, मल्लि attained केवलज्ञान. गुणभद्र also gives this date exactly in the same form. Compare: दिने षट्के गते तस्य छाद्मस्थ्ये प्राक्तने वने–66.51.

13. 11a पिसुणसहतो, i. e., the minister named पिशुन, who gave a wrong report about राम and विराम to their father वीर, was born as बलि the अर्धचक्रवर्तिन् and a प्रतिवासुदेव.

14 4b वाणारासि, i. e., वाराणसी; the lengthening of the third syllable is due to metre.



# अँगरेजी टिप्पणियोंका हिन्दी अनुवाद

सन्धियोंकी टिप्पणियोंके सन्दर्भ रोमन अंकोंमें हैं, जब कि कडवकों और पंक्तियोंके अरबी अंकोंमें। वर्ण्यविषयका संक्षिप्त सार प्रारम्भिक परिचयमें दिया गया है, जिससे पाठक मूलपाठको समझ सकें। ये टिप्पणियाँ उन संस्कृत टिप्पणियोंकी पूरक हैं, जो पृष्ठके नीचे पाद टिप्पणके रूपमें दिये गये हैं। टी– प्रभाचन्द्रके टिप्पणके लिए है।

XXXVIII

1. 12*b* भवइजसोहो—सूर्यसे उत्पन्न किरणोंकी शोभा धारण करनेवाले, 26 प्रकाशयामि– प्रकाशित करता हूँ या व्यक्त करता हूँ। पयासयामि = इसे समझना आसान है—परन्तु 'के' प्रति कभी-कभी ऐसे रूपोंको वरीयता देती है। तुलना कीजिए—बादकी पंक्तिसे (समासवि) साथ ही इच्छवि और अच्छवि। पाँचवेंकी 10–11 पंक्ति या तीसरी पंक्तिमें पडिच्छवि और ओहुच्छवि, तीसरे कडवककी आठवी पंक्ति।

2. 1*b* कइवयदियहइं—कुछ दिनोंके लिए। 2*a* णिव्विण्णउ निर्विण्ण—उदास। णिव्विणोउ अर्थात् निर्विनोद। 'क' प्रतिका यह पाठ पढनेमें समान रूपसे ठीक है और उसका अर्थ हो सकता है काव्य-रचनाके विनोदसे रहित। परंतु मैंने णिव्विण्णउ पाठको उव्वेउ जि विरथरइ णिरारिउ पाठके दृष्टिकोणसे ठीक समझा है, जो 4 के 9*a* में है, और टिप्पणके विचारसे भी। 9–10 खलसकुलि कालि—इत्यादि, भरत जिसने सरस्वती ( विद्याकी देवी ) का उद्धार किया, जो रिक्त अत्यन्त, या खतरनाक रास्तेपर जा रही थी। ( शून्य सुशून्य पथमें ) अथवा बुरे समयमें, ( खाली आसमानमें ) जो दुर्जनोंसे व्याप्त है ( खल संकुलि )। और खोटे चरित्रवाले लोगोंसे भरा है ( कुसीलमइ )। उसे विनय करके। Modesty विनय।

3. अइयणदेवियब्बतणुजाए—भरतके द्वारा जो अइयण ( एयण ) और देवि अव्वाका पुत्र था। 2*b* दुत्थियमित्तें—भरतके द्वारा, जो उन लोगोंका मित्र था, जो संकटमें थे। 3*a* मइं उवयारभाव णिव्वहणें—भरतके द्वारा, जिसने मुझपर उपकारोंकी वर्षा की। [ कवि पुष्पदन्तपर ], भरतने पुष्पदन्तको किस प्रकार उपकृत किया, यह, महापुराणके I. 3–10 कडवकोंमें देखा जा सकता है, और जिल्द एक की भूमिकामें देखा जा सकता है। pp–XXVIII। 10 तुहु सिद्धहि इत्यादि। तुम नवरसोंका दोहन क्यों नही करते, अपनी वाणीरूपी कामधेनुसे। अथवा काव्यात्मक शक्तिसे जो तुम्हें सिद्ध है, या जिसपर तुम्हारा अधिकार है।

4. 7*a* राउ राउ ण सझहि केरउ—राजा, सन्ध्याके अरुण रागकी तरह है, अर्थात् थोडे समय ठहरनेवाला है, 8*b* एक्कु वि पउ वि रएवउ भारउ—एक पदकी रचना करना भी बहुत बडा कार्य है। 10 जगु एउ इत्यादि—ससार गुणोंके साथ वक्र है जिस प्रकार कि धनुष जब डोरीपर खींचा जाता है।

5. 2*b*–3*a* कविके अनुसार भरत सालवाहन ( सातवाहन ) से बढकर है, इस बातमें कि भरत कवियोंका लगातार मित्र रहा है ( अणवरयरइयकइमेत्तिइ ) 4 *a,b*—यहाँ कवि उस किस्सेका सन्दर्भ दे रहा है कि राजा श्रीहर्षने कालिदासको अपने कन्धोपर उठा लिया था। ऐतिहासिक दृष्टिसे यह सन्दर्भ दूसरोंसे भी समानता रखता है, जिनका कि भोजप्रबन्धमें उल्लेख है। श्रीहर्षको जो बाणभट्टका आश्रयदाता है राजगद्दी-

पर बैठनेकी तारीख 620 ईसवी है, बाणकी ( 620 ) की तुलनामें, और वत्सभट्टिकी प्रशस्ति ( 473 ई. सं.) से । 8 *a-b*—पुष्पदन्त जो अपनेको काव्यपिसल्ल कहते है, कुछ लोगोंके द्वारा सम्मानित हुए, और कुछ लोगों द्वारा असम्मानित हुए, यह कहते हुए कि वह वृद्ध हैं । 11 देवीपुत्त—देवीका पुत्र, अथवा देवियव्वा of 3.1*a* ऊपर—अर्थात् भरत ।

6. 3*a*–*b* यहाँ कवि अपने आश्रयदाता भरतको विश्वास दिलाता है कि उसकी काव्य-प्रतिभाकी अभिव्यक्ति जिनवरके चरणकमलोंकी भक्तिके कारण है, आजीविकाके लिए धन कमानेकी इच्छासे नहीं। ( णउ णियजीवियवित्तहि ), 10 करहु कण्णि कहकोंडलु—अजितनाथके कथाके कर्णकुण्डलको तुम अपने कानोंमें धारण करो ।

7. दूसरे तीर्थंकर अजितनाथकी कथा, इस कडवकसे शुरू होती है; मैं पहले ही उस ऊभाऊ शैली-का सन्दर्भ दे चुका हूँ जिसमें बड़े लोगोंकी जीवनियोंका जैन साहित्यमें वर्णन किया जाता है ( म. पु. जिल्द I पृ. 599 ) । सबसे पहले हम तीर्थंकरों या महापुरुषोंके बारेमें सूचनाएँ पाते हैं जिनमें वे कुछ विशेष योग्यताएँ हैं, जिनके कारण अगले भवमें तीर्थंकरोंका जन्म होता है । अजितनाथके मामलेमें विमलवाहन एक राजा था जो वत्स देशका शासक था जो कि पूर्व विदेहमें सीता नदीके दक्षिण किनारेपर स्थित था । वहाँ एक दिन उसे सांसारिक जीवनसे विरक्ति हो जाती है, वह तप करता है, सोलह कारण भावनाओंका ध्यान करता है, ( जैसे तीर्थंकर नाम गोत्र इत्यादि ) । उपवासपूर्वक उसकी मृत्यु होती है, और वह विजय अनुत्तर विमानमें उत्पन्न होता है । वहाँ उसकी तैंतीस सागर प्रमाण आयु थी । जब उसके लम्बे जीवनके छह माह बाकी बचते हैं, तो सौधर्म इन्द्र जान लेता है कि यह अहमेन्द्र अयोध्यामें जन्म लेनेवाले हैं, भारतवर्षमें राजा जितशत्रु और रानी विजयाके पुत्रके रूपमें । वह कुबेरको अयोध्यापर स्वर्णकी वर्षा करनेका आदेश देता है । श्री, ह्री, धृति, मति, कान्ति और कीर्तिके ये छह देवियाँ विजयाकी देखभाल करनेके लिए आती हैं, रानी विजया सोलह सपने देखती है, नींद खुलनेपर वह राजासे उनका वर्णन करती है, जो उसे बताते हैं कि वह जिनको जन्म देगी । जब विमलवाहन अपने जीवनके समयको समाप्त करता है तो वह विजयाके गर्भमें हाथीके रूपमें जन्म लेते हैं । उस अवसरपर देव आते हैं और राजाको बधाई देते हैं । तीन ज्ञानोंके साथ जिनवर जन्म लेते हैं, अर्थात् उन्हें मति, श्रुति और अवधिज्ञान प्राप्त थे । माघ शुक्ला दशमीके दिन इन्द्रके नेतृत्वमें देवता वहाँ पहुँचते हैं और जिनवरकी तीन बार प्रदक्षिणा करते हैं, माता-पिताको प्रणाम करते हैं । माताको मायावी बालक देते हुए वे जिनबालकको मन्दराचलपर ले जाते हैं, जहाँ उनका अभिषेक करते हैं । उनका अजित नामकरण करते हैं, और उनकी स्तुति करते हैं । उसे अयोध्या वापस लाकर माताको सौंप देते हैं । जब अजितनाथ युवा हुए, तो उनकी एक हजार राजकुमारियोंसे विवाह हुआ । उनका युवराजके रूपमें अभिषेक हुआ । उन्होंने 19 लाख पूर्व धरतीका उपभोग किया । एक रात युवराज अजितने उल्कापात देखा और उससे यह सोचते हुए कि भाग्य इसी प्रकार क्षणभंगुर है, जिस प्रकार यह उल्का । एक बार फिर देवता आये और निश्चयके लिए भगवान्की प्रशंसा की । उन्होंने अपने पुत्र अजितसेनको गद्दीपर बैठाया । देवोंने उनका अभिषेक किया और माघ शुक्ल नवमीको दोपहर बाद उन्होंने केशलोच कर दीक्षा ग्रहण की । मुनि अजितके बालोंको देवेन्द्रने इकट्ठा किया, स्वर्णपात्रमें, और उन्हें क्षीरसमुद्रमें फेंक दिया । उनके साथ एक हजार राजकुमारोंने दीक्षा ग्रहण की । थोड़े ही समयमें उन्हें चौथा मन पर्ययज्ञान उत्पन्न हो गया । उन्होंने ढाई दिनका उपवास ग्रहण किया और दूसरे दिन अयोध्यामें राजा ब्रह्माके घर उपवास तोड़ा । उसे पाँच आश्चर्य प्राप्त हुए । अजितने बारह वर्ष तक तप किया, और पौष शुक्ला ग्यारहवीं के दिन सप्तच्छद वृक्षके नीचे उन्होंने केवलज्ञान प्राप्त किया । इस अवसरपर इन्द्र और दूसरे देव आये । उन्होंने स्तुति की और समव-सरणकी रचना की । उसमें अजितनाथ सर्वभद्र सिंहासनपर बैठे । उनके साथ आठ प्रातिहार्य थे । उन्होंने धर्म प्रवचन किया । उनके अनुयायी बारह गणोंमें विभक्त थे—गणधर, पूर्वधारिन, शिक्षक, अवधिज्ञानी, केवली,

विक्रियाधारीऋद्धिमत, मनःपर्ययज्ञानी, अनुत्तरवादी, आर्यिका, श्रावक, श्राविका और देव, देवी तिर्यंच इत्यादि। इस संघके साथ भगवान् अजितनाथने 53 लाख पूर्व तक धरतीपर भ्रमण किया ( बारह वर्ष कम ), तब वह सम्मेदशिखरपर गये और 72 लाख पूर्वका जीवन पूरा कर उन्होंने नौ महीनों तक प्रतिमाओंका अभ्यास किया और चैत्र शुक्ला पंचमीको उन्होंने मोक्ष प्राप्त किया। इस अवसरपर देवोंने भगवान्‌की पूजा की। अग्निकुमारने उनके शरीरका दाह-संस्कार किया। देवेन्द्रने आदरपूर्वक भस्मको इकट्ठा किया और उसे समुद्रमें फेंक दिया।

मैंने यहाँ अजितके जीवनका समूचा जीवन विस्तार दे दिया है। यही चीजें प्रायः प्रत्येक तीर्थंकरके जीवनमें दुहरायी जायेंगी। केवल समय, नामों, तिथियों में कुछ परिवर्तनके साथ। इस जिल्दमें वर्णित सभी तीर्थंकरोंके जीवनके वर्णनमें इन बातोंको नहीं दुहराया जायेगा। इन विस्तारोंको हम विश रूपमें दे रहे हैं जिससे पाठक उन्हें समझ सकें।

7. 2*a* —सीयहि दाहिणकूलि—'के' प्रतिमें उत्तर पाठ है, परन्तु हमने उसे सुधार दिया है। और उत्तर कर दिया है। गुणभद्रके उत्तरपुराणके प्रमाणपर, जिसमें पाठ इस प्रकारका है—सीतासरिदपाग्भागे वत्साख्यो विषयो महान्। वहाँ अपाग्भागका अर्थ है दक्षिण। 8*b* हलियहिं—किसानोंके द्वारा।

8. 8*a b* जसु सोहग्गें—प्रेमके देवता ( कामदेव ) राजा विमलवाहनके सौन्दर्यके कारण पृष्ठभूमिमें चला गया इसलिए उसने शरीरको छोड़ दिया और वह अनंग हो गया।

9. 2*b* पचमहव्वयमायउ—पाँच महाव्रतोंकी माता। अर्थात् पचीस भावनाएँ, एक-एक व्रत की पाँच भावनाएँ। 8*a* दसवसुद्धिविणउ—सोलहकारणभावनाएँ जो दर्शन-विशुद्धिसे शुरू होती हैं। विस्तारके लिए तत्त्वार्थ सूत्र देखिए VI 24। इन भावनाओंसे व्यक्तिको तीर्थंकर गोत्रका बन्ध होता है।

10 9*a* सो अहममराहिउ—वह अहमिन्द्र जो पूर्वजन्ममें विमलवाहन था। 11*b* कणयमयणिलयण—( अयोध्या ) जिसके स्वर्णप्रासाद हैं।

11. 1*b* माणवमाणिणिवेसें—धरतीकी स्त्रियोंका वेश धारण किये हुए। 4*a* गब्भि ण थंतहु—जिनके गर्भमें स्थित होनेके पूर्व इन्द्रने स्वर्णकी वर्षा की। जिनेन्द्र अजितके विजयाके गर्भमें आनेके पूर्व।

12. सोलह स्वप्नोंके लिए म. पु. प्रथम जिल्द, पृ 600–601 देखिए।

13. 4*a-b* कुंजरवेसें—अहमिन्द्र अपने जीवनकी अवधि समाप्त कर ( विजय विमानमें ) रानी विजयाके मुखमें, एक हाथीके रूपमें इस प्रकार प्रविष्ट हुए जिस प्रकार सूर्य बादलोंमें प्रवेश करता है। 9–10 ये पंक्तियाँ ऋषभके निर्वाण, अजितनाथके विजयाके गर्भमें अवतरणके बीचकी अवधिका वर्णन करती हैं जो पचास करोड़ सागर प्रमाण है।

14 4–5 दसणकमलसरणच्चियसुरवरि—इन्द्र अपने ऐरावत हाथीपर आरूढ़ हुआ। जिसकी कमलसरोवरके समान सूँड़पर देवता नृत्य कर रहे थे। 8*b* सरसरसिर—भक्तिसे परिपूर्ण बातें करते हुए।

15. 6*b* अन्तु पणवसाहा संजोइवि—'ओं स्वाहा' मन्त्रका प्रयोग करते हुए।

18. 9*a*. वसुवइवसुमइकंताकंतें—अजितके द्वारा, जिनकी दो पत्नियाँ थीं। अर्थात् धरती और लक्ष्मी।

19. 1*b* ईसमणीस समासमलीणो—स्वामी अजितका मस्तिष्क पूर्णतः मानसिक शान्तिमें निमग्न था। ( सम, उपशम, वैराग्य )। 4*b* आउ वरिसवरिसेण जि खिज्जइ—मनुष्यकी आयु वर्ष-प्रतिवर्ष कम होती जाती है।

20 4*a-b* गइदुचरित्तकम्मसंताणइ—अपनी जातिको जारी रखनेके लिए, जिसका अर्थ है कर्मोंकी परम्परा, जैसे—गति ( देवमनुष्यादिगति ) खोटे कार्य ( दुश्चरित्र )। जातिको जारी रखनेके कर्ममें

जन्म और मृत्युकी शृंखला संलग्न रहती है। और भी दूसरे कर्म होते हैं जो बुरे कार्य हैं।

21. 6a-b कुसुमवरिसु–पाँच आश्चर्योंकी वर्षा कुसुमवर्षा है। स्वर्गके फूलोंका बरसना, सुरपटह-निनाद, स्वर्गके नगाड़ोंका शब्द, वसुहारा—स्वर्गसे स्वर्णकी वर्षा, चेलुक्खेव—झण्डे ऊँचे करना, अहो दाणं—दानकी शालीनतामें किये गये प्रशंसाके स्वर्गीय शब्द। तुलना कीजिए विवागसुयसे, पृष्ठ 78।

23. समवसरणका वर्णन।

24. आठ प्रातिहार्योंका वर्णन—अशोकवृक्ष, पुष्पवृष्टि, दिव्यध्वनि, चामर, सिंहासन, भामण्डल, देवदुन्दुभि और छत्र। 10-12 और बादका कड़वक अपने गणोंका वर्णन करता है इसके लिए चित्रफलक देखिए।

26. 1a सिहरिहि—सुमेरु पर्वतपर। 5b = दण्डकवाडुरुअगजगपूरणु—उप प्रक्रियाका वर्णन करता है जिससे जिनेन्द्रकी आत्मा सिद्धशिलापर आरोहण करती है।

## XXXIX

यह सन्धि सगरकी कहानी बताती है, जो जैनोंके दूसरे चक्रवर्ती हैं।

1. 2 मगहाहिव = श्रेणिक, मगध देशका राजा, जिसने गणधर गौतम इन्द्रभूतिसे त्रेसठ शलाका पुरुषोंके जीवनके बारेमें कहनेके लिए कहा था। 4a दाहिणयलि के लिए-'ए' और 'के' प्रतियोंमें सामान्यतः उत्तरयलि 'पाठ' है, परन्तु 'के' प्रति इसकी जगह शुद्ध पाठ दाहिणयलि मानती है। गुणभद्रके उत्तरपुराणमें

द्वीपेऽत्र प्राग्विदेहस्य सीताप्राग्भागभूषणे।
विषये वत्सकावत्या पृथिवीनगराधिप. ॥ 48-58

12 घरचूलाहयणहयल—राजधानी पृथ्वीपुर जो अपने प्रासादोंके शिखरोंसे आकाशको छूती थी।

2. 9b सिसुमोहणीउ मुणिहिं वि दुवारु—बच्चोंके प्रति प्रेमको रोकना मुनियोंके लिए भी कठिन है। 10 जिणवरवयणु रसायणु—राजाके मन्त्रियोंने उस दुःखको सहनेके लिए जिनवरका वचनामृत दिया।

4. 3a इयरु वि—अर्थात् महारुत मन्त्री। 5b किउ दोहिं मि पडिबोहणणिबंधु—देव महाबल, (पूर्वजन्मका राजा जयसेन) और देव मणिकेतु (पूर्वजन्मका महारुत मन्त्री), दोनोंने यह समझौता किया कि जो पहले मनुष्य होगा, उसे दूसरा इस तथ्यका स्मरण करायेगा जो स्वर्गमें देर तक देव रहता है।

5. 9-10 सार्वभौम राजाके ये चौदह रत्न हैं।

6. 3a जितनी सम्पत्ति भरतकी थी, उतनी ही सगरकी भी हुई, चक्रवर्तीके रूपमें।

7. 1a मयमउलवियणयण—हाथी मदके कारण आँखें बन्द किये हुए था। 10a रयणकेउ अर्थात् मणिकेतु।

8. 9b तरुणिहिं कोक्किज्जइ हसिवि ताउ—जवान औरतें उसपर हँसी और उसे पापा कहकर पुकारा।

10. 2a देवसाहु—मणिकेतुने देव होनेके कारण साधुका रूप धारण कर लिया।

12. गंगाके अवतरणका वर्णन।

14. 2a विहिं ऊणी सट्ठी—साठ हजार पुत्रोंमें-से दोको छोड़कर, (भीम और भागीरथ), जो अपनेको मौतसे बचा सके। 9b गउ आवइ णउ सरिसरतरंगु–नदीके जलकी तरंगें, जब एक बार जाती हैं तब दुबारा नहीं आती।

16. 11*a* दढधम्महु पायंतिइ—दृढ धर्मके पैरोंके नीचे।

17. 6*b* गउ जेण महाजणु सो जि पन्थु—तुलना करिए महाजनो येन गतः स पन्थाः।

## XL

1. सासयसंभवु—शाश्वत आशीर्वाद, ( शाश्वत + शं + भव ) संभवणासणु—वह जो जन्म ( संसार ) का अन्त कर देता है। पुसियबंभहरिहरणयं—वह जिसने ब्रह्मा, विष्णु और शिवके सिद्धान्तोंका खण्डन कर दिया है। 20*b* असिआउसं—इस अभिव्यक्तिपर टिप्पणके लिए म. पु. की जिल्द एक, पृष्ठ 653 पर देखिए। 23 अमिउं पियहि कण्णजलिहि—अमृतका पान करिए, अर्थात् अपने कानोंकी अंजलिसे मेरे काव्यका पान करिए। तुलना कीजिए—कर्णाञ्जलिपुटपेयं विरचितवान् भारताख्यममृतं यः। तमहमरागमकृष्णं कृष्णद्वैपायनं वन्दे।

4. 10*b* सत्था—स्वस्थ। अत्यन्त शान्त और प्रसन्न।

5. 14*a* जितसत्तुसुए—जितशत्रुके पुत्रने, अजित, दूसरे तीर्थंकर। 18*b* जंभारिणा—इन्द्र।

6. 4*a* सईइ सइं धारियउ—इन्द्राणीने स्वयं धारण किया।

8. 12 किं जाणिहु सोसिउ उवहि—क्या तुम सोचते हो कि समुद्र सूख गया क्योंकि देवता सम्भव-जिनके अभिषेकके लिए पानी ले जा रहे हैं।

9. 13 पइं मुइवि—तुम्हें छोड़कर।

11. 7*a* कत्तियसियपक्खि—कार्तिक कृष्ण पक्षमें। गुणभद्रके 49से तुलना कीजिए। 41 जन्मर्क्षे कार्तिके कृष्णचतुर्थ्यामपराह्णग, 11 णाणें णेयपमाणें—उनका ज्ञान जो ज्ञेयके साथ विस्तृत है—अर्थात् केवलज्ञान।

13. 5*a* जक्खिदमउडसिहरुद्धरिउ—यक्षेन्द्रके मुकुटके अग्रभागसे आता हुआ। यक्षेन्द्र यानी कुबेर।

14. 10*b* दहगुणिय तिण्णि सहस—तीस हजार, यद्यपि गुणभद्र बीस हजारका उल्लेख करते हैं।

15. 1*a* भवियतिमिरु—भव्य जीवोंके अन्धकारको। 14 सिंगारंगहु=शृंगारके अंगका। शृंगार-भूमिका।

## XLI

1. णिंदिदियइं णिवारउ—जिन्होंने निन्द्य इन्द्रियोंका निवारण कर दिया है, अर्थात् तीर्थंकर, यहाँ-पर अभिनन्दन। 18 जीहासहसेण विणु—हजार जीभवालेके बिना। फणीश्वरकी एक हजार जीभ है इस-लिए 'वह तीर्थंकरको सभी विशेषताओंका वर्णन करनेमें समर्थ है, परन्तु कवि पुष्पदन्तकी एक ही जीभ है इसलिए वह तीर्थंकरोंके गुणोंके साथ न्याय नहीं कर सकता।

3. 1*b* सणियउ वियरइ—धीरे चलते हैं इसलिए प्राणियोंको चोट नहीं पहुँचती। 5*b* तिण्णि तिउत्तरसय—अभिव्यक्तिमें न्यूनपद है, परन्तु वह स्पष्टतः वंशपरम्पराके 363 सिद्धान्तोंको सन्दर्भित करता है। जैसा कि अपभ्रंशमें पाठोंकी सरलता सूचित करती है।

5. 7*b* सव्वु सवारिउ—उसने इसे पूरा सम्पादित किया।

6. 12 आसणथणहरणि—आसनके कम्पनके द्वारा इन्द्र जानता है; आसनके कम्पायमान होनेके कारण इन्द्र जानता है कि जिनका जन्म हुआ है।

8. इस कडवकमें उन दस लोकपालोंकी सूची है। जिनवरके जन्माभिषेकके समय जिनका आह्वान किया जाता है। ये देव या लोकपाल हैं—इन्द्र, अग्नि, यम, नैर्ऋत, वरुण, वायु, कुबेर, रुद्र, चन्द्र और फणीश्वर। यहाँ वाहनों, प्रहरणों, पत्नियों, और चिह्नोंके साथ उनका विशेष वर्णन किया गया है। जैसा कि २३वीं पंक्ति बताती है।

12–13 भयलज्जामाणमयवज्जियउं जिणवउं पेम्मसमाणउं—जिनवरके प्रति व्रतप्रेमके अथवा चरित्रके प्रेमके व्रतके समान उतना ही जितना यह भय, लज्जा, मान और मदका परित्याग करता है, उसी प्रकार जिस प्रकार प्रेममें पड़कर आदमी—भय आदिकी अनुभूतिकी उपेक्षा करता है।

17. जीवपक्खिबद्धिग्गहपंजरु—( मृत शरीर ) पक्षी ( आत्मा ) को पकड़नेका पिंजरा है।

## XLII

1. 18 समासइ वइयरु—व्यतिकर। कहानी या कथानकको संक्षेपमें कहता हूँ।

2. 4*b* पोमरयरासिपिंजरियकुंजरघडे ( देशमें )—हाथियोंके झुण्ड कमलपुष्पोंके परागसे रंजित हैं। 5*a* दुक्खणिग्गमण इत्यादि—पुष्कलावतीका क्षेत्र इतना आकर्षक था कि वह वनश्रीसे समानता रखता था जो प्रेमकी देवी है। रइरमण—रतिका स्वामी—कामदेव, कठिनाईसे अलग होगा। 10*b* रमइ वइसमणओ आवणे आवणे—धनका देवता—कुबेर प्रत्येक दुकानमें प्रसन्न होता है, क्योंकि उसमें धनकी प्रचुरता है। 15 उवसमवाणिएण—मनकी शान्तिके जलसे। 16 भोयतणेण—भोगरूपी तृण।

3. 17*b* हरिसुद्धदेहेण—अपने रोमांचित शरीरसे। आनन्दके कारण।

4. 15*a* हूए हरिभणणे—जब कि हरिके आदेशसे, इन्द्रकी आज्ञाओंको माना गया, जब कि नगर आदिको सजाया गया इन्द्रके आदेशसे। 17 अणवइण्णि अरुहे—अर्हत्के जन्मके होनेके पूर्व ही।

5. 21 झुल्लंतवडायहिं—झण्डोंसे झूलते हुए।

7. 6*b* णिव्विघकामावहो—जिनेन्द्रका, जो लगातार या बिना किसी बाधाके, प्रेम अथवा वासनाके देवताका अन्त कर देते हैं। 10*b* जडकसरदुग्गेण—जड़ और धूर्तोंके लिए जिसका आचरण दुस्साध्य है। कसरका शाब्दिक अर्थ है दुष्ट बैल। गिरिकक्करि पडइ—दुष्ट ऊँट अपने-आपको फेंक देता है या घूमता है, जंगलके रेतीले क्षेत्रमें। मीठी घासके लिए, वहाँ जिसे वे नहीं पा सकते।

9. 5*b* हूणे पच्छिमत्थे—जब कि सूर्य पश्चिम दिशामें पहुँच गया, अस्त होनेको था।

12. 15*b* घडिमालाइयह—पूर्वसमय उन घटिकाओंसे मापा जाता है, जो समाप्त हो जाता है। हयदियहपाडीहि से तुलना कीजिए 5. 14*a* में।

## XLIII

1. 5*a* णियायममग्गणिओइयसीसु—जिसने शिष्योंको आगमके पवित्र मार्गपर निर्देशित किया है। 7*b* गलकंदलु—बल्बके समान गलेवाला।

2. 6*a* णीड—घोसला या घर। 10*a* माविणि—( भामिनी ) औरत। 13 होउ पहुच्चइ—पूर्ण हो। सामान्यतः अर्थ है समर्थ होना। परन्तु शब्दकोश पूर्ण अर्थ करता है। 14. ज पुरउ इत्यादि—यदि

नगर या राजधानी छोड दी जाती है तो व्यक्ति शीघ्र तपस्या ग्रहण कर सकता है। यदि राजा अपना राज्य छोडता है, तो वह संसारसे मुक्ति पा सकता है।

4. *1a-b* गिहोगुणठाणवएहिं विमीस—अहमिन्द्र जीवनकी आयु बीस सागर प्रमाण थी, उसमें 99 ( प्रतिमाओंकी सख्या ) मिलानेसे कुल इकतीस सागर प्रमाण आयु थी।

8. *10b* दुमाणवु—नीच व्यक्ति।

10. *4b* पक्ति इस प्रकार पढी जानी चाहिए—सबंधुसु वेरिसु णिच्चसमाणु—जो अपने परिवार-जनों और शत्रुओंसे समान भाव रखते थे।

## XLIV

3. *8a* परमारिसरिसहण्णवजायउ—ऋषभके वंशमें उत्पन्न। प्रथम तीर्थंकर जो परमर्षि है।

6. 11 परिमाणु—यहाँ परमाणुका रूप है—अणु। संसारमें जितने परमाणु प्राप्त है उनसे सुपार्श्वका शरीर बनाया गया।

7. *5a* उडुपल्लट्टउ—नक्षत्रोंका पतन, या उल्काओंका पतन। जो संसारकी क्षणभंगुरताकी सूचक थी।

9. *5b* जलहिमाणि कि आणिज्जइ घडु—क्या हम मिट्टीके घडेसे समुद्रका पानी माप सकते हैं।

## XLV

1 *17b* वयणणुप्पलमालइ—नये कमलोंकी मालाके द्वारा अर्थात् काव्यात्मक रूपसे रचित शब्दोंके द्वारा।

2. *16b* कलहोइमइयाउ—स्वर्ण ( कलधौत ) से निर्मित।

3. *12a-b* तूररवें दिस झम्मइ = नगाडोंके शब्दोंसे दिशाएँ निनादित थी। कण्णि वि पडिउ ण सुम्मई—यदि ध्वनि कानोंमें भी पहुँचती थी तो सुनाई नही देती थी, या समझी जाती थी—विजयके सघन नादोंके कारण।

6. *9b* सरसेणा—कामदेवकी सेना।

13. 13-14 इन पक्तियोंका अर्थ पद्मप्रभ है, जो वैजयन्त स्वर्गमें उत्पन्न हुए। और उनका शरीर गौरवर्ण था, तथा अत्यन्त चमकीली कान्ति थी। पद्मप्रभकी इस कान्तिको देखकर पुष्पदन्त (चन्द्र और सूर्य) की पत्नियोंने अनुभव किया कि उनकी कान्ति कुछ भी नही है—पद्मप्रभुके शरीरकी कान्तिकी तुलनामें।

## XLVI

5. *9b* सासेहिं व चासपइण्णएहिं—धान्यके समान जो हलके द्वारा की गयी रेखा ( चास ) में बोये गये हैं। चास देशी शब्द है जिसका अर्थ है हलके फलकसे खींची गयी रेखा, हलविदारित भूमिरेखा। और तासके रूपमें अब भी मराठीमें सुरक्षित है।

6. 12 जिणतणुहि कतिइ पयडु ण होतउ—जिस दूधका जिनवरके अभिषेकके लिए उपयोग किया जाता था, वह जिनवरके शरीरकी कान्तिसे साफ दिखाई नही देता था, क्योंकि दूधकी कान्ति जिनवरके शरीरकी कान्तिसे मिलती-जुलती थी। मीलित अलकारका उदाहरण।

11. 5a बलदेवह अग्गइ देहि तिण्णि—तीनके आगे 9का अंक दीजिए, जो बलदेवोंकी संख्या है। पूरा अंक 93 होगा, जो चन्द्रप्रभुके गणधरोंकी संख्या है। 10-11 इन पंक्तियोंमें आठ प्रातिहार्योंका वर्णन है। जैसे पिंडीद्रुम—अर्थात् अशोक वृक्ष। इन प्रातिहार्योंकी स्थिति सूचीके मध्यमें चन्द्रप्रभुके अनुयायियोंमें अस्वाभाविक है।

## XLVII

4. 9a वच्छु जहिं रोसहुं—वह उन स्थानोंको छोड़ देते हैं जहाँ क्रोधका वृक्ष है। 'पी' में 'वासु' भिन्न रूप स्पष्ट रूपसे वच्छका सरल रूप है।

6. 9a-b बच्चा अपनी माँ और उसकी प्रतिच्छायाको देखता हुआ भ्रान्तिमें पड़ जाता है और समझता है कि उसकी दो माताएँ हैं और इसलिए वह यह निर्णय करनेमें असमर्थ था कि उसकी वास्तविक माँ कौन थी।

## XLVIII

1. 19 गुणभद्दगुणीहिं जो संथुउ—अर्थात् दसवें तीर्थंकर, जो गुणभद्रसे गौरवान्वित हैं। हम जानते हैं कि गुणभद्र जिनसेनके शिष्य हैं, जो संस्कृत आदिपुराणके रचयिता हैं। उनकी मृत्युके बाद उनके कार्यको गुणभद्रने जारी रखा, जो उत्तरपुराण कहलाता है। गुणभद्दगुणीहिं—इस अभिव्यक्तिका यह अर्थ भी किया जा सकता है, विशिष्ट गुणोंको धारण करनेवाले पवित्रजनोंके द्वारा।

4, 14 तं पट्टणु कंचणु घडिउं—वह नगर स्वर्णसे निर्मित था। यहाँ कंचनका प्रयोग कांचनके लिए हुआ है—अर्थात् काचनमय। 'ए-पी' में कंचणघडिउ पाठ है, क्योंकि प्रतिलिपिकार कंचणका अर्थ नहीं समझ सका।

9. 1a-b तं सइं पंक्तिका अर्थ है, यद्यपि शीतलनाथके अभिषेकमें प्रयुक्त जल नीचेकी ओर बह रहा था, परन्तु वह पवित्र लोगोंको ऊपरकी दिशामें ले जा रहा था, अर्थात् स्वर्ग।

10. 5b उत्ताणाणणु गव्वेण जाइ—गर्वसे आदमी अपना सिर तानकर या ऊँचा उठाकर चलता है। घमण्डी आदमी अपना सिर अकड़ाकर और ऊँचा करके चलता है।

13. 1b संभरह विरुद्धउ जिणचरित्तु—देवोंने उसके दिमागमें जिनवरके जीवनकी परस्परविरोधी बातें ला दीं। बादकी पंक्तिमें उक्त परस्परविरोधी बातोंका सन्दर्भ है। उदाहरणके लिए जिन गोपाल कहे जाते हैं ( ग्वाला—पृथ्वीका पालन करनेवाले ) लेकिन अपने ही शत्रुओंके लिए वे अत्यन्त भयंकर हैं।

18. 5a-b जो गायका दान करता है, वह विष्णुलोक जाता है, स्वर्णविमानमें। और स्वर्गीय आनन्द मनाता है। 11 सुज्झइ पिप्पलफंसणिण—पीपलका वृक्ष छूनेसे शुद्ध होता है।

20. 14 सइं विरइवि कव्वु, मुण्डसालायण—मुण्डसालायणने स्वयं गौ आदिके दानके महत्त्वको बतानेके लिए छन्दोंकी रचना की और उन्हें वह राजाके सामने लाया। राजाने अनुभव किया कि वे उतने ही प्रामाणिक हैं जितने कि वेद।

## IL

1. 15 कित्ति वियंभउ महुं जगगेहि—मेरी कीर्ति समूचे विश्वरूपी घरमें फैल जाये। कवि अपनी काव्यशक्तिके प्रति सचेतन है, जैसा कि वह कहता है कि वह उसे विश्वविख्यात यश दिलवायेगी।

3. 3b गुणदेवहं भवदेवहं ईसरु—अनन्त जिनवर गणधरों और जन्मसे देव होनेवाले इन्द्रादिकके ईश्वर हैं।

5 9 ता णज्जइ इत्यादि—शहरमें स्वर्णवर्षा होनेके कारण लोगोंको रात और दिनके बीच भेद करना कठिन था। इसलिए लोग उस समयको दिनका समय मानते थे जब सरोवरमें कमल खिलते थे।

## L

यह और इसके बादकी दो सन्धियाँ प्रथम वासुदेव त्रिपृष्ठ, प्रथम बलदेव ( विजय ) और प्रथम वासुदेव अश्वग्रीवकी कहानीका वर्णन करती है, जो जैन पौराणिक परम्पराके अनुसार हैं। पाठक त्रिपृष्ठ और विजयकी मित्रता और त्रिपृष्ठ तथा अश्वग्रीवकी शत्रुताकी पृष्ठभूमि समझ सकें, इसके लिए कवि तीनोंके दो पूर्वभवोंके जीवनका वर्णन करता है।

1. 5a गोउलपयधाराधायपहिइ—जहाँपर यात्री गायोंके दूधको जी-भर पी सकते हैं। 11a जइणी—जैनी, जो यहाँ व्यक्तिवाचक संज्ञा है। 15 खलमित्तसणेहु—दुष्ट आदमीके साथ मित्रता थोड़े समयके लिए रहती है।

2 5a णिग्गेसइ ण वाय—शब्द बाहर नहीं निकलेंगे। यहाँ णिग्ग शब्द तथा 7b में मराठीके निघणेंके समतुल्य है जिसकी व्युत्पत्ति निर्गमसे की जा सकती है।

3. 5b तरइ Swims—मूल 'तर' तैरना मराठीमें सुरक्षित है, इसी अर्थमें प्राकृतमें एक और मूल शब्द तर् है जिसका अर्थ समर्थ या योग्य होता है।

4. 1b वणुस्साहिलास—होना चाहिए वणस्साहिलास, उद्यान रखनेकी अभिलाषा। वणुस्स सभी पाण्डुलिपियोंमें मिलता है इसलिए इसे रहने दिया है अथवा क्या हम वण + उस्सुक + अभिलास ले सकते हैं, जिसका अर्थ होगा वन रखनेकी तीव्र इच्छा। 12b तायाउ आराहणिज्जो—बादमें आदर करने योग्य। ( पिताकी मृत्युके बाद ), तुम भी मेरे पिताकी तरह समान आदर पाने योग्य हो।

5. 13 दुग्गु भणेवि—यह कहते हुए या सोचते हुए कि वृक्ष दुर्गके समान है ( दुग्ग )। वइरिउ—शत्रु।

8. 6a छइउ ( छादित )—पराजित किया।

9. 10 तुज्झु हसियहु करमि समाणउ—मैं बराबर कर दूँगा। मैं उस हँसीका बदला दूँगा जो मेरा मजाक उड़ाती है और अपमान करती है।

10. 8b अवरु—विशाखनन्दी।

## LI

1. 6a जायासीधणुतणु—वे दोनों (विजय और त्रिपृष्ठ) 80 धनुष बराबर ऊँचे हो गये। 9b विहिं पक्खहिं ण पुण्णिमवासरु—पूर्णिमाके दिनके समान जिसके एक ओर आधा उजला पक्ष है और दूसरी ओर अँधेरा पक्ष है। जो विजय बलदेवके समान है, जो गोरे हैं, और त्रिपृष्ठ वासुदेव जो श्याम वर्णके हैं।

2. 11a b हलहरु दामोयरु—यहाँ कृपया याद रखिए कि बलदेव और वासुदेवका उल्लेख उनके विभिन्न पर्यायवाची नामोंसे होगा। जैसे सीरि, हली, लंगलहर, सीराउह, बलदेवके नाम हैं। दामोदर, माधव, श्रीवत्स, अनन्त, सिरिरमणीस, लच्छीवइ ( लक्ष्मीपति ), दानवारि, दानववैरिन्, विट्ठरसव, विस्ससेण वासुदेवका; इसी प्रकार अश्वग्रीवका उल्लेख हयगीव, हयकण्ठ, तुरंगगलके रूपमें होगा।

5. 4b पृयवयणहिं—ऋ पृय में है जो प्रियके रूपमें आनी चाहिए, सम्भवतः यह हेमचन्द्रके नियम अभूतोऽपि क्वचित्, ( 399 ) का बढाव है।

6. 13 जसु जसु—यस्य यशः—जिसका यश।

7. 8b मृगवइयहि जाएं—मृगावतीके पुत्रके द्वारा। यानी त्रिपृष्ठके द्वारा। 9a संचालेवी—कर्मवाच्यका सम्भाव्य कृदन्त रूप है, तुलना कीजिए—पालेवी जणेवी, परिणेवी इत्यादिसे। हेमचन्द्र 438 नियममें इसके लिए एवा रूप देते हैं जो तव्यका स्थानापन्न है। वे एवीका उल्लेख नहीं करते।

9. 13-14 णियजणणविहण्णु—पंक्तियोंका अर्थ है कि अर्ककीर्ति अपने पिताकी भौंहोंके संकेतोंको समझते हुए राजा प्रजापतिके पास गया और इस प्रकार उसे प्रणाम किया।

10. 1a हरिबलेहिं—त्रिपृष्ठ और बलके द्वारा; ससुरउ ( श्वसुर ), त्रिपृष्ठका होनेवाला ससुर।

11. 12-13 पुणु भणिउ—उन्होंने फिर अनन्त ( त्रिपृष्ठ ) से कहा—हम देखें और पत्थरके गोल खम्भे उठायें और मुझे बतायें कि क्या तुम अश्वग्रीवकी हत्या कर सकते हो।

15. 14 जहु सो सामण्णु भणहुं ण जाइ—उसे सामान्य व्यक्ति नहीं कहा जा सकता।

## LII

1. 2 चिरभववइरवसु—पूर्वजन्मके वैरके प्रभावसे कि अब वे विश्वनन्दी और विशाखनन्दी थे। 4 तिखंडखोणिपरमेसरु—तीन खण्ड धरतीके चक्रवर्ती। अश्वग्रीव अर्धचक्रवर्ती था।

5. 4b विज्जाहरभूयरभूमिणाहु—विद्याधरभूमि और मनुष्यभूमिके स्वामी। अर्धचक्रवर्ती अश्वग्रीव।

7. 3a मा रसउ काउ चप्पिवि कवालु—आदमीके सिरपर कौएका बैठना और काँव-काँव करना आनेवाली मौतका संकेत है।

8. 2 करयय—स्वर्णका हार देखनेके लिए तुम्हें दर्पण क्यों चाहिए कि जो तुम्हारे हाथमें है। यह प्रसिद्ध लोकोक्ति है, 5a भरहहु लग्गिवि—भरत चक्रवर्तीके समयसे लेकर, प्रथम चक्रवर्ती। 11 रणु बोल्लंतहुं चंगउं—युद्धकी बात करना आनन्ददायक है। तुलना कीजिए कि युद्धस्य कथा रम्या।

3. किंकर णिहणंतहं णत्थि छाय—अनुचरोंको मारनेमें कोई आकर्षण या आनन्द नहीं है। अश्वग्रीव त्रिपृष्ठसे लड़नेमें प्रसन्न था, उसने सोचा कि छोटे व्यक्ति या अनुचरसे लड़नेमें कोई मजा नहीं है। 15 सारंगु का 'टी'में बलवान् अर्थ किया गया है। परन्तु लगता है कि त्रिपृष्ठको वासुदेव होनेके कारण शृंगका बना धनुष रखना चाहिए, विष्णुको शार्ङ्गधर कहा जाता है—हिन्दू-पुराण विद्यामें। हिन्दू-पुराण विद्यामें विष्णुके दूसरे प्रतीक हैं पांचजन्य, कौस्तुभमणि, असि, कौमोदकी गदा, गरुडध्वज और लक्ष्मी। जैनपुराण विद्यामें ये प्रतीक वासुदेवके भी माने जाते हैं और इसलिए मैं सोचता हूँ कि सारंगधनुका अर्थ शार्ङ्गधनु होगा।

10. 4a-b यह पंक्ति बलदेवके हथियारोंका वर्णन करती है, ये हैं आगल, मुसल और गदा जो चन्द्रिमा कहा जाता है।

11. 2 खगाहिवो—गरुड़, जो वासुदेव या विष्णुके ध्वजका प्रतीक है। 8a णिच्चिच्चुंचे—मोटा और ऊँचा। 'टी' के अनुसार यह मुहावरा निस् + उच्च से बना। सम्भवतः कि नित्य + उच्च से बना हो, उच्च उंच होता है, अथवा उच्च + उच्च; इसका अर्थ है अन्त तक खड़े बाल, जो हमेशा खड़े रहते हैं।

12. 8a-b मडु इत्यादि—योद्धा कहता है यदि मेरा मस्तक भी गिर जाता है तो भी मेरा धड़ शत्रुका वध करेगा और नाचेगा।

15. 2 कण्णाहरणकरणरणलग्गइं—सेना उस युद्धमें व्यस्त थी, जो विवाहमें दी गयी कन्या स्वयंप्रभाके अपहरणके लिए हो रहा था। 12-13 ये दो पंक्तियाँ, दो सेनाओंकी तुलना प्रेम करते हुए जोड़ेसे करती हैं। मिहुणइं—मिथुनानि—प्रेमक्रीड़ामें लगे हुए।

16. 2 सिरिहरिमस्सु—जो कि ऊपर वर्णित है LI में। 16-9*b*, प्रजापति राजाके मन्त्रीके रूपमें। 25 माहवबलवहणा अर्थात् हरिमस्सु।

17. 14*b* ण अट्ठमउ चंदु—चन्द्रमा आठवें स्थानपर हो तो ज्योतिषशास्त्रमें मृत्युकी सूचना देता है।

19. 3*b* णीलंजणपहदेवीसुएण—अश्वग्रीवके द्वारा। दूसरे दृष्टिकोणके लिए देखिए मृच्छकटिक VI. 9. "कस्सट्ठमो दिणअरो कस्स चउत्थो आ वट्टए चंदो" इसमें चतुर्थ स्थानका चन्द्रमा मृत्युका सूचक है।

20. 21*b* भीमुह-उज्झिउ—भयसे मुक्त।

21. 14*b* सिवकामिणीइ—प्रेमिकाके द्वारा अर्थात् स्त्रीशृगाल शिवा। 16 मोल्लवणु—मूल्य या वापसी।

24 15*b* कुलालचक्कु—कुम्हारका चक्र। जब अश्वग्रीवका चक्र त्रिपृष्ठको आहत नहीं कर सका, और वह उसके हाथमें ठहर गया। अश्वग्रीव बोला—यह कुम्हारके चक्रके समान है जो युद्धमें व्यर्थ है। यद्यपि त्रिपृष्ठ और उसके पक्षने इसका बहुत कुछ मूल्य आँका। अश्वग्रीवने त्रिपृष्ठकी यह कहकर निन्दा की कि भिखारी तिलतुष खण्डको भूख मिटानेवाला कीमती खाद्य पदार्थ समझकर महत्त्व दे सकता है, परन्तु दूसरे लोग ऐसा नहीं सोचते।

25. 9 कामिणिकारणि कलहसमत्तो—कामिनीके लिए युद्धमें व्यस्त।

## LIII

5. 5*b* कंजबंधवो सरम्मि विण्णपोमिणीरई—सूर्य जो कि कमलका मित्र है और झीलमें कमलके पौधोंको आनन्द देता है।

6. 8*b* तित्थणाहसंखम्मि रिक्खए—चौबीसवें नक्षत्रपर अर्थात् शततारिका।

8. 5*a* अण्णहु पासि ण सत्थविहि कत्थइ सुणइ—वह शास्त्रका अध्ययन नहीं करता, मेरे अध्यापकसे वह स्वयं अध्ययन करता है। तीर्थंकर स्वय प्रकाशित है, और उन्हें किसी दूसरे गुरुकी आवश्यकता नहीं।

13. 1*a* ससयमिसहइ—शततारिकाके साथ।

## LIV

1. 14-15 पंक्तियोंका अर्थ है—यदि मैं ( कवि ) गुणमंजरीके मुखकी तुलना चन्द्रमासे करता हूँ तो इसमें मेरी कवित्व शक्तिका प्रदर्शन नहीं होगा। मुझे कवि नहीं कहा जाना चाहिए। क्योंकि गुणमजरीका मुख गन्दा या काला नहीं है, जैसा कि मृगचिह्न चन्द्रमण्डलपर है। उसकी आकृतिमें चन्द्रमाकी तरह घटत और वक्रता है।

3. 2 इहु कल्लोलणिवहु—कवि कहता है कि विन्ध्यशक्ति और सुषेणकी मित्रता इतनी घनिष्ठ और पक्की थी कि उनमें मेरा भेद करना असम्भव है। क्योंकि समुद्रसे उसकी लहरोंको दूर कौन कर सकता है ? दार्शनिकों द्वारा समुद्र और उनकी लहरोंका एकात्म्य, एक स्वीकृत सत्य है।

8. 7b बलदेव और वासुदेवका जन्म माताओंके द्वारा स्वप्नमें देखे गये सूर्य और चन्द्रने पहलेसे घोषित कर दिया।

8. 9b बीयउ उववादेविह दढभुउ—द्विपृष्ठ वासुदेवकी माताका नाम उववादेवी है—जैसा कि यहाँ दिया गया है। यद्यपि गुणभद्रने उसका नाम उषा दिया है : तुलना कीजिए :—

तस्यैवासौ सुषेणाख्योऽप्युषायामात्मजोऽजनि।
द्विपृष्ठाख्यस्तनुस्तस्य चापसप्ततिसंमिता ॥ 58।84

9. 10b गलियंसुयइं सुहद्दहि णयणइं—मैं अचलको मारूँगा और उसकी सुभद्राको बात-बातमें आँसू बहानेके लिए विवश करूँगा।

12. 10-12 रायत्तणु इत्यादि—रायमें श्लेष है, जिसका अर्थ है राजन् और राग।

17. 8a रासहु होइवि—तारक द्विपृष्ठकी तुलना गधेसे और अपने हाथीसे करता है। 10a गोवालवाल—ग्वालेका पुत्र, बालक। वासुदेवका एक विशेषण है, जो कि हिन्दू पुराण विद्याके अनुसार ग्वालोंमें रहे और वहीं बड़े हुए।

## LV

3. 6b तहु गुण किं वण्णइ खंडकइ—खण्डकवि ( पुष्पदन्त ) उसके गुणोंका वर्णन किस प्रकार कर सकता है। खण्डका अर्थ है टूटा हुआ, अधूरा जो पुष्पदन्तका एक उपनाम है।

7. 8b णायभव, णाकभवा—देवता। 16 गिंभें जित्तु सियालउ—ग्रीष्मऋतुने शीतको पराजित कर दिया। यह एक निमित्त था कि जिससे विमलनाथ विश्वकी अपूर्णताका अहसास कर सकें।

## LVI

1. 6a धणु सुरधणु जिह तिह थिरु ण ठाइ—इन्द्रधनुषकी तरह धन व्यक्तिके पास स्थायी रूपसे नहीं रहता। 7a भायर णियभायहु अवयरंति—भाई भाईके साथ बुरा बर्ताव करते हैं।

2. 8a-b चर इत्यादि—चर, गमण, छेज्ज और कड्ढण—पाँसेके खेलके विभिन्न प्रकार हैं जो विरोधीपर आक्रमण करने और उसके अधिकारको चार्जमें लेनेमें हैं। 9b एवकें उड्डिउ णियरज्जु ताम—उनमें-से एकने ( सुकेतु ) अपनी राजधानी खो दी। ध्यान दीजिए कि उड्डिउका प्रयोग आधुनिक मराठीमें उडवणेंके रूपमें सुरक्षित है।

6. 4a महुराउ भणहि महुघोट्टु काइं—तुम मधुको राजा कैसे कहते हो कि वह मधुसे भरा मुख-वाला है? मधु राजाके सम्बन्धमें इतने ओछे शब्दोंमें तुम कैसे बोल सकते हो? 7a णीलणियासणेण—धर्मबलदेवके द्वारा जो कि नीले वस्त्र धारण करता है। बलदेवको नीलाम्बर कहा जाता है। तुलना कीजिए : नीलाम्बरो रौहिणेयः कालाको मुसली हली—अमरकोश।

7. 10a उविंदुप्पणरोसु—उविंदु + उप्पणरोसु, उपेन्द्र अर्थात्। स्वयंभू—वासुदेव क्रुद्ध हो गये। 11a-b जइ लोहिउ—मैं अपने भाईके चरणोंकी शपथ खाता हूँ यदि मैंने वेतालको मधु रक्त नहीं पिलाया। पायमि पाययामिका रूप है। 'पा' धातुका प्रेरणार्थक रूप।

8. 1 वसुहासुउ—वसुधाका पुत्र—अर्थात् स्वयंभू। स्वयंभूकी माताका नाम। इस पर्यायवाची शब्दका उपयोग कविने पृथ्वीके अर्थमें किया है, जैसा कि हम 4 और 7b के रूपोंसे देखते हैं।

9. 4b, 6b सुंदरिहि तणुएण—मधुके द्वारा। 5a-b-6a विउससयणकयवयणविणुएण—मधुके द्वारा जो सैकड़ो विज्ञानोके समान काव्य रचनामें प्रशंसित है। 36 महुमहणुक्कें चक्कें—चक्रके द्वारा, जो मधुके शत्रु द्वारा प्रक्षिप्त था। महुमहु—मधुमथन विष्णुका एक नाम है, हिन्दूपुराण विद्यामें।

## LVII

इस सन्धिमें तीन व्यक्तियोकी कथा है। ये हैं—संजयन्त, मेरु और मन्दर, और उनके पूर्वभवोंको जीवनियोकी भी कथा है। इनमें मेरु और मन्दरकी जीवनियाँ प्रमुख है जो विमलनाथके गणधर हैं। नीचे दी गयी सूचीमें इन दोनोंके पूर्वभव कालक्रमानुसार इस प्रकार हैं—

( a ) सजयन्त—1. सिंहसेन, 2. अशनिघोष हस्ती, 3 श्रीधरदेव, 4. रश्मिवेग, 5. अर्कप्रभ, 6. वज्रायुध, 7. सर्वार्थसिद्धि अहमिन्द्र, 8. सजयन्त, इस जीवनमें उसने तपस्या ग्रहण की।

( b ) मेरु—1. मधुरा, 2 रामदत्ता, 3 भास्करदेव, 4. श्रीधरा, 5. रत्नमाला, 6. वीतभय, 7 आदित्यप्रभ, 8. मेरु, जो विमलनाथके गणधर है।

( c ) मन्दर—1. वारुणी, 2. पूर्णचन्द्र, 3. वैडूर्यदेव, 4. यशोधरा, 5. रुचकप्रभ, 6. रत्नायुध, 7. विभीषण, 8. द्वितीय नारकी, 9. श्रीधामा, 10 ब्रह्मस्वर्गस्थित देव, 11. जयन्तधरणेन्द्र, 12. मन्दर, जो विमलके गणधर हैं।

इस वर्णनात्मक वृत्तान्तमें दो और प्रमुख व्यक्तियोका वर्णन है। वे हैं (1) सत्यघोष या श्रीभूति, सिंहसेनका मन्त्री, जो अगन्धनसर्प, चमरमृग, कुक्कुटसर्प, तृतीयनारक, अजगर, चतुर्थनारक, त्रसादिभव, सप्तनारक, सर्प, नारकी, भृगशृग और विशुद्दंष्ट्र। (2) भद्रमित्र व्यापारी जो सिंहचन्द्र, प्रीतिकरदेव और चक्रायुध।

1 5b चिर्जजइ—चि से विकसित है तोड़ने और तब खानेके लिए। 'टो' में इसका अर्थ खाना दिया है, जो दूसरा अर्थ है।

6. 10 देवदिवायराहु—आदित्यप्रभ देवका जो परवर्ती दूसरे भवमें मेरु बना।

9. 11a विण्णि वि एयइ—यज्ञोपवीत और मुद्रिका।

14. 1a णावइ वारुणि—सुराके समान।

15. 6a तूलिहि—सूतसे बना गद्दा।

18. 4b कम्मारउ—श्रमिक।

## LVIII

9. 1a पुणु तहु कइ—पंक्तिका अर्थ है अनन्तके लिए ( तहु कइ = तस्य कृते ) राज्यश्री प्रेमकी कसकसे पीड़ित हो उठी और मूछित हो गयी। परन्तु उसे सचेतन किया गया, चँवरों से।

11. 8b मिहिरमहाहिय—कान्तिमें श्रेष्ठ। सूर्यसे श्रेष्ठ।

13. 12a अमवासाणिसियहि—अमावस्याकी रातमें। गुणभद्र और पुष्पदन्त माहका उल्लेख नहीं करते जो चैत्रमास है। हमें माहका नाम 11. 1a से लेना पड़ा है।

16. 9b महुसूयणु—मधुसूदन विष्णुका नाम है। हिन्दूपुराण विद्यामें यह विष्णुका नाम है। क्या मखसूदनको उस मधुसूदनके समकक्ष माना जाये जो मधुसूदनसे समता रखता है।

21. दामयमक अथवा शृंखलायमकपर ध्यान दीजिए जो पूरे कडवकमें है।

22. 5b रहचरणु—चक्र। 13a. सरसलिलि रहंगसयाइं अत्थि—वहाँ झीलमें सैकडों चक्रवाक हैं परन्तु क्या वे पागल हाथीको पकड़ सकते हैं।

## LIX

4. 7 सिविणय देंतु सुहु—उस आदमीको सुख देता हुआ जो धनिक होते हुए भी नम्र और सदय हैं। ध्यान दीजिए कि शब्द सिविणयमें कारक चिह्न नहीं है।

6. 3a पूसरिक्खि छणससिदिवसि—इसमें भी माहके नामका उल्लेख नहीं है। गुणभद्रमें माघ माहका उल्लेख है, परन्तु माघकी पूर्णिमाको हम पुष्यनक्षत्र नहीं पा सकते इसलिए पौष माह होना चाहिए। क्या यह उत्तर और दक्षिणमें माह गिननेके अलग-अलग प्रकारोंके सन्देहके कारण ऐसा हुआ?

14. 1a सयडंग ( शकटाग )—चक्र; चक्रवर्तीका शस्त्र।

19. 10 विसरिसजलझलज्झलं—वर्षाके गन्दे पानीका टपकना।

## LX

2. 5b जहिं मणियरहिं ण दिट्ठु पयंगउ—जहाँ रत्नोंकी किरणोंके कारण सूर्य दिखाई नहीं पड़ता था, रत्न इतने अधिक और विशाल थे कि उन्होंने सूर्यको आच्छादित कर लिया।

3. 5b कोडिसिलासंचालणधवलहु—यह पंक्ति प्रथम वासुदेव त्रिपृष्ठके कार्यको सन्दर्भित करती है कि जिसने कोटिशिलाको उठाया।

4. 13b पाहुडगमणागमणपवाहें—भेंटकी वस्तुओंके आने-जानेके प्रकारमें—विजयभद्र और अमित-तेजस् के बीच। नैमित्तिक—ज्योतिषी।

5. 9b इउं पव्वइउ समउं हलीसहु—हलीस अर्थात् विजय बलदेव, जिन्होंने संसारका परित्याग कर दिया। मैं ( ब्राह्मण ज्योतिषी भी ) उसके साथ साधु हो गया।

6. 11a मामसमप्पिउ—मेरे ससुरके द्वारा दिया गया। यहाँ तक आधुनिक मराठीमें ससुरको मामा कहते हैं।

8. 2a अमोहजीहु—ज्योतिषीका नाम। 7b जेवुब्वरसि—जिससे तुम आपत्तिमें सुरक्षित रह सकोगे ( जीवित रह सकोगे )।

11. 3b णिबद्धणाइं—'ए' 'पी' में पाठ है णिबंधणाइं, जो सरल है। मुहावरेका अर्थ है तन्तुओंको बाँधनेवाले। 9b वारउ—पारी। वार शब्दका पारी अर्थ मराठीमें सुरक्षित है।

18. 5a हरिसुउ—श्रीविजय, त्रिपृष्ठ वासुदेवका पुत्र।

29. 10b समयसमियकलि—जिसने समता या अपनी मतिसे कलहको शान्त कर दिया है।

## LXI

1. 9a-28b इन पंक्तियोंमें अमिततेज द्वारा अर्जित विद्याओंकी सूची है।

12. 6a दिल्लिदिलिए, हे बाले—कन्या, देशी नाममाला देखिए।

15. 13 आउंचियारिपसरु—जिसने शत्रुओंकी प्रगति रोक दी है।

21. 11 घणवाहणहु—मेघरथका।

## LXII

2. 2a गरुडेण वि जिप्पइ एहु ण वि—यह रसोइया गरुडके द्वारा भी नहीं जीता जा सकता।

5. 10b जाउइयजडिलमंडियथर्णिहिं—जिसके स्तन केशरसे सघन रँगे हुए हैं।

7. 9a to 10. 2b—यहाँ पूरी धरती और उसके खण्डोंका वर्णन है जो आकाशसे दिखाई देते हैं।

17. 12b पक्खें—पक्षीके द्वारा। इस शब्दको क्या पक्खिके रूपमें लिया जा सकता है, जो वाद्यात्मक संगीतका एक अंग है।

## LXIII

2. 7a एरादेविइ—दूसरी जगह शान्तिकी माताका नाम अइरा दिया गया है, उदाहरण के लिए 1.16 और 11b में।

5. 5-6—इन पक्तियोंमें उन रत्नोंकी सूची है, जो चक्रवर्ती शान्तिनाथको प्राप्त थे।

11. 1–7—इन पक्तियोंमें शान्तिनाथ और चक्रायुधके पूर्वभवोंका वर्णन है। शान्तिनाथके कुल 12 भव हैं—श्रीषेण, कुरुनरदेव, विद्याधर, देव, बलदेव, देव, वज्रायुध, चक्रवर्ती, देव, मेघरथ, सर्वार्थसिद्धिदेव, शान्ति। चक्रायुधके ये भव थे—अनिन्दिता, कुरुणर, विमलप्रभदेव, श्रीविजय, देव, अनन्तवीर्य, वासुदेव, नारक, मेघनाद, प्रतीन्द्र, सहस्रायुध, अहमिन्द्र, दृढरथ ( मेघरथभ्राता ), सर्वार्थसिद्धिदेव, चक्रायुध।

## LXIV

1. 7b जो ण करइ करि कत्तिय कवालु—कुन्थु या तीर्थंकर, जो अपने हाथमें मानवीकपाल नहीं रखते, और बाघका चमड़ा जैसा कि शिव रखते हैं, इसलिए तीर्थंकर शिवसे बहुत ऊँचे हैं।

2 8b वयविहिअजोग्गु दिण्णु वि ण लेइ—हाथ पसारे हुए, वह ऐसी चीजें स्वीकार नहीं करते, जो अपनी व्रतनिष्ठाके कारण, वे ग्रहण नहीं कर सकते।

8. 1b णियजम्ममासपक्खतरालि—उसी दिन माह और पक्षमें, कि जब उनका जन्म हुआ। अर्थात् वैशाख शुक्ल प्रतिपदाके दिन। 2b कित्तियणक्खत्तासिइ ससंकि—जबकि चन्द्रमा कृत्तिका नक्षत्रके संगममें था।

## LXV

3. 4b पट्टणु रयणकिरणअइसइयउ—रत्नोंकी किरणोंके कारण नगर अत्यन्त चमकदार था।

4. 9b–10b वरिसकोडि सहसेण विहीणइ—जबकि कुन्थुके निर्वाणके एक हजार करोड़ वर्ष बीत गये।

5. 5b दहदहधणुतणु—शरीर बीस धनुष ऊँचा था, यद्यपि गुणभद्र तीस धनुष ऊँचा शरीर बताते हैं; जो अरहकी ऊँचाईसे तुलनीय है। तुलना कीजिए = त्रिशच्चापतनूत्सेध. चामीकरच्छविः—65. 26 जो अधिक सम्भवनीय है।

9. 1–8 ध्यान दीजिए—अर शब्दपर अलंकारिता है।

11. 8a णिउ जिणवररिसि सोत्तिउ तावसु—राजा जिन साधु बना जब कि ब्राह्मण तपस्वी। अर्थात् वैदिकधर्मका अनुयायी साधक बना। विशेष रूपसे वह शिवकी भक्तिके सिद्धान्तोंका अनुयायी बना।

12. 6–7 णच्चइ देउ—इन पक्तियोंमें शिवके चरित्र की विशेषताओंका वर्णन है कि जो ताण्डव नृत्य करते हैं, और जो पार्वतीको रखते है। डमरु बजाते है, त्रिपुर को जलाते हैं, और राक्षसोंका संहार करते है। जिनवर कहते हैं कि ऐसी ईश्वरता संसारसे नहीं बचा सकती।

13. 6b तावसमासुरवासि रसंति—चिड़ा-चिड़ियाके जोड़ेने दाढ़ीमें घोसला बना लिया साधुकी और वे उसमें गाते हैं।

16. 1–2 इन पंक्तियोंमें कान्यकुब्ज नगरका नाम है। क्योंकि उसमें साधुसे विवाह नहीं करनेपर कन्याओंको शापके कारण 'बौनी' बनना पड़ा।

24. 1b खत्तिय सयलु वि छारु परत्तिवि—सभी क्षत्रियोंको जलाकर खाक कर देनेवाले। परत्तिवि परत्तसे बना है जो देशी है, और जो आधुनिक मराठीमें सुरक्षित है।

## LXVI

1. 9a विहवत्तणदुक्खोहरियछाय—वैधव्यके कारण उत्पन्न दुखसे उसके शरीरकी कान्ति चली गयी। 10b पर ताउ ण पिच्छमि—परन्तु मैं अपने पितासे (सहस्रबाहुसे) नहीं मिलती।

5. 5b कोसलं पुरं—कोसलपुर अर्थात् साकेत, जो कोसल राज्यकी राजधानी है।

6. 3a परमेसरु—अर्थात् सुभौम, जो बाद में चक्रवर्ती होनेवाले थे। 10b एउ जि—पिताके दाँतोंसे पकड़ा हुआ मिट्टीका प्लेट इस प्रकार चक्रमें बदल गया।

10. 10a सब्भंतरि—( श्वभ्रान्तरमें ) नरकमें।

## LXVII

4. 6a हिरण्णगब्भो—a जिन–हिरण्यगर्भ शब्द हिन्दुपुराण विद्यामें ब्रह्मासे भेद बतानेके लिए है परन्तु जैनपुराण विद्यामें यह तीर्थंकरका वाचक है।

9. 1a दिणि छक्के विच्छिण्णए—दीक्षाके छह दिन बाद। अर्थात् पौष कृष्ण द्वितीयाके दिन मल्लिने केवलज्ञान प्राप्त कर लिया। गुणभद्र भी इस तिथिको इस रूपमें देते है।

13. 11a पिसुणमहंतो—पिशुन नामका मन्त्री, जिसने राय-विरामके बारेमें उनके पिता 'वीर' को गलत सूचना दी; वह बलि हुआ।

14. 4b वाणारासि—वाराणसी, छन्दके कारण तीसरे अक्षरको दीर्घ किया गया।